**तच्चापि क्लृप्तवेद्यत्वं यत्र भाति स चिन्मयः ॥ २६ ॥**
**अष्टात्रिंशत्तमः सोऽपि भावनायोपदिश्यते ।**
**यदि नाम ततः सप्तत्रिंश एव पुनर्भवेत् ॥ २७ ॥**

'चिन्मयः' इत्यनवच्छिन्नबोधमात्ररूपः—इत्यर्थः । नन्वियमेव सानवस्था यत्तस्य वेद्यभावे कल्पिते प्रमात्रन्तरेण भाव्यं तस्याप्येवमिति ? तदेतदाशङ्क्याह— सोऽपीत्यादि ॥ २७ ॥

ननु कथमष्टात्रिंश एव सप्तत्रिंशो भवेत्?—इत्याशङ्क्याह—

**अविभागस्वतन्त्रत्वचिन्मयत्वादिधर्मता ।**
**समैव वेद्यीकरणं केवलं त्वधिकं यतः ॥ २८ ॥**

विरुद्धधर्माध्यासस्तावद्भेदहेतुरित्यविवादः । सर्वाविभागात्मत्वादेश्चाविशेषात् स एवात्र नास्ति—इति कुतस्त्योऽयमनयोर्भेदः । यावता हि वेद्यत्वमात्रमत्राधिकं येनैकैकस्य वेद्यत्वं परिकल्प्यतेऽन्यस्य च वेदकत्वम् । एवमेवंविधं परं तत्त्वं यदा कल्पितवेद्यभानं(वं) भवेत् तदा सप्तत्रिंशमुच्यतेऽन्यथा त्वष्टात्रिंशमिति । न चाष्टात्रिंशस्यैव वेद्यभावे कल्पिते सप्तत्रिंशादन्यदपूर्वं किञ्चिद्रूपमुक्तं भवेत्, नाप्यन्यस्य तद्वेदकस्य कल्प्यमानस्य ततः, इत्यनयोः क्रियाव्यवहारवत्पारस्परिक

---

इसका कोई न कोई वेदक होना चाहिए तो वह कौन है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

वह भी कल्पितवेद्यता जहाँ आभासित होती है वह चिन्मय अड़तीसवाँ (तत्त्व) है । वह भी यदि भावना के लिए उपदिष्ट होता है तो फिर (वह) सैंतीसवाँ ही होगा ॥ -२६-२७ ॥

चिन्मय = अनवच्छिन्न बोधमात्ररूप । प्रश्न—यही वह अनवस्था है कि उसके वेद्यभाव के कल्पित होने पर दूसरा प्रमाता हो फिर उसका भी (दूसरा)?—यह शङ्का कर कहते हैं—वह भी... ॥ २७ ॥

प्रश्न—अँड़तीसवाँ ही सैंतीसवाँ कैसे हो जाता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

क्योंकि निर्विभाग स्वतन्त्रता चिन्मयत्व आदि धर्मों का होना (उभयत्र) समान है केवल वेद्यीकरण अधिक है ॥ २८ ॥

विरुद्ध धर्मों का आरोप होना भेद का कारण होता है—यह सर्वसम्मत है । सर्वाविभागात्मत्व आदि के समान होने के कारण वही (= विरुद्ध धर्माध्यास ही) यहाँ नहीं है फिर इन दोनों में भेद कहाँ से होगा । यहाँ वेद्यत्वमात्र ही अधिक है जिससे एक को वेद्य और दूसरे को वेदक माना जाता है । इस प्रकार ऐसा परतत्त्व जब कल्पित वेद्यभाव वाला होता है तब सैंतीसवाँ कहा जाता है अन्यथा अड़तीसवाँ । अड़तीसवें का वेद्यभाव कल्पित होने पर सैंतीसवें से भिन्न कोई अपूर्व

एव वेद्यवेदकभावः—इत्यनवस्थाया न कश्चिदवकाशः । वस्तुतो हि सर्वशास्त्रेषु षट्त्रिंशत्वेन गीयमानमनवच्छिन्नं बोधमात्रमेव परतत्त्वमित्युक्तम्, तस्यैव पुनः स्वस्वातन्त्र्यादेवं भेदोल्लासो येन मायाप्रमात्रपेक्षया महागुरूणां यथागममेव-मुपदेशः—इत्यलं पिष्टपेषणेन । आः किमुच्यते यथागममिति, को नामायमागमः, न तावत्प्रकृतं पूर्वशास्त्रम्, न हि तत्रैतत्किञ्चिदुक्तं प्रत्युत तत्र दीक्षादौ

'षट्त्रिंशत्तत्त्वभेदने न्यासोऽयं समुदाहृतः।' (मा०वि० ६।६)

इत्याद्येतद्विरुद्धमेवाभिहितम् । ग्रन्थकृता च तत्त्वाध्वप्रकाशनादौ तत्र तत्र तन्मतानुवर्तनमेव कृतम् । एवंविधश्च कश्चिदागमोऽपि न संवादितः । प्रक्रिया-प्रतिपादकाश्चान्ये सर्व एवागमास्तथैवेति किं नाम तथाविधमागमान्तरमस्ति यदनति-क्रमेणापूर्वतयैवमुपदेशः इति ? अस्त्येव ह्येवंविधमागमान्तरम् । तथा च श्रीकुल-रत्नमालायाम्—

'तत्त्वाध्वानं प्रवक्ष्यामि यथा ज्ञास्यसि सुव्रते ।
चरशक्तिद्वयं पूर्वं तदूर्ध्वं पञ्चकं स्मृतम् ॥
चतुष्कं च ततो देवि द्विरन्ध्रं जन्म एव च।
व्याप्तिर्वैकुण्ठसंघट्टो व्याप्तिश्चैव तु लम्बिका॥

---

रूप कथित नहीं होता और न उससे अन्य कल्प्यमान किसी वेदक का रूप । इस प्रकार क्रिया व्यवहार के समान इनका वेद्यवेदकभाव पारस्परिक है अतः अनवस्था के लिए कोई अवसर नहीं है । वस्तुतः सब शास्त्रों मे छत्तीसवे रूप में कहा जाने वाला अनवच्छिन्न बोधमात्र ही परतत्त्व है—ऐसा कहा गया है, फिर उसी के स्वातन्त्र्य से इस प्रकार का भेदोल्लास है जिस कारण मायाप्रमाता की अपेक्षा से आगमों के अनुसार महागुरुओं का ऐसा उपदेश है—(इसके) पिष्टपेषण करने से क्या लाभ। (प्रश्न—) अरे ! यह आगम क्या है? यह प्रकृत पूर्वशास्त्र नहीं क्योंकि वहाँ यह सब कुछ नहीं कहा गया बल्कि वहाँ दीक्षा आदि में—

"छत्तीस तत्त्व के भेद से यह न्यास कहा गया है ।"

इत्यादि इसके विरुद्ध ही कहा गया है और ग्रन्थकार ने तत्त्वाध्वा के प्रकाशन आदि में जगह-जगह उसके मत का अनुवर्त्तन ही किया है और इस प्रकार के किसी आगम को संवादित भी नहीं किया है । प्रक्रिया के प्रतिपादक अन्य सभी आगम वैसे ही है फिर उस प्रकार का दूसरा आगम कौन सा है जिसका अतिक्रमण न कर अपूर्वरूप में ऐसा उपदेश है ? ऐसा दूसरा आगम है । श्री कुलरत्नमाला में—

हे सुव्रते ! तत्त्व अध्वा को कहूँगा जिस प्रकार कि तुम जानोगी । पहला तत्त्व दो चर शक्तियाँ कही गयी हैं उसके बाद पाँच, फिर चार, हे देवि ! फिर (गुणित) द्विरन्ध्र जन्म, व्याप्ति, ये सब वैकुण्ठसङ्घट्ट हैं । व्याप्ति लम्बिका (को कहते हैं) ।

रन्ध्रं तु अष्टमं देवि अर्धेन्दुः कुण्डली प्रिये।
शान्तं चैव प्रशान्तं च विन्दुर्नित्योदितस्तथा॥
ऊर्ध्वे नादं विजानीयात्षट्चक्राणि तदूर्ध्वतः ।
शक्तितत्त्वं तु षट्चक्रं शिवतत्त्वं तथैव च ॥
अष्टात्रिंशदमी तत्त्वास्तथाध्वायं वरानने ।
लौकिको यो न जानाति कथं दीक्षां तु कारयेत् ॥'

इत्याद्युक्तम् । नन्वत्र परमेश्वरेण प्रतिज्ञयापि तत्त्वाध्वप्रवचनं पञ्चत्रिंशषट्त्रिंशयोरेव तत्त्वयोः साक्षादभिधानं कृतं न तु प्रसिद्धानामपि तत्त्वान्तराणाम्, का वार्ता तु सप्तत्रिंशाष्टात्रिंशयोः, प्रत्युत म्लिष्टप्रायमालूनविशीर्णं किं तावदप्रातीतिकमुक्तम्—इति न जानीमः ।

ननु स्थितमेवात्र सर्वतत्त्वप्रवचनं किन्तु षट्त्रिंशत्तत्त्वविषयायामविगीतायामपि प्रसिद्धौ सप्तत्रिंशाष्टात्रिंशयोरपूर्वतयाभिधानेन सुकुमारहृदयानामागमिकानां संमोहो मा भूदिति करुणापरस्य परमेश्वरस्य गूढार्थतया यथोक्तनीत्या मायाप्रमात्रपेक्षया कल्पनामात्रसारमेवमभिधानम्, तच्च गुरूपसेवनादावदृष्टकष्टैः स्वावमर्शशून्यैश्च कथमेवमेवावगम्यते—इत्यामुखे म्लिष्टप्रायत्वादि लक्ष्यते । वस्तुतस्तु स्थितमेव सर्वतत्त्वानामभिधानम् । तथा च चरशब्देनात्र चरेर्गत्यर्थत्वाद्गतिक्रियोच्यते, तस्याश्चाकरणिका क्रिया न संभवति—इति साधकतमतया परिकल्प्यमाना पादेन्द्रि-

---

हे देवि ! ब्रह्म रन्ध्र आठवाँ है । हे प्रिये ! अर्धेन्दु कुण्डली है । फिर शान्त प्रशान्त और नित्योदित बिन्दु है । उसके ऊपर नाद को जानना चाहिए । उसके ऊपर षट्चक्र । शक्तितत्त्व और शिव तत्त्व ही षट्चक्र है । हे वरानने ! ये अँड़तीस तत्त्व हैं और यही अध्वा है । जो लौकिक (पुरुष इसे) नहीं जानता कैसे दीक्षा कराएगा ।''

इत्यादि कहा गया । प्रश्न—परमेश्वर ने प्रतिज्ञा के द्वारा भी तत्त्वाध्वा का कथन (करते हुए) पैंतीस छत्तीस ही तत्त्वों का साक्षात् कथन किया न कि प्रसिद्ध भी दूसरे तत्त्वों का, फिर सैंतीसवें अड़तीसवें तत्त्वों की क्या बात । प्रायः मिट गए कटे-पिटे अप्रातीतिक का कथन क्यों किया गया—यह हम नहीं जानते । (उत्तर) सब तत्त्वों का प्रवचन यहाँ है किन्तु सर्वसम्मत भी छत्तीसतत्त्वविषयक प्रसिद्धि होने पर भी सैंतीसवें अँड़तीसवें (तत्त्वों) का अपूर्वरूप से कथन के द्वारा सुकुमार हृदय वाले आगमिकों को संमोह न हो इसलिए करुणामय परमेश्वर का गूढ अर्थ के रूप में दयोक्त नीति के अनुसार मायाप्रमाता की दृष्टि से यह कथन केवल कल्पनामात्र है और वह गुरु की सेवा आदि में कष्ट न उठाने वाले स्वावमर्श से शून्य लोगों के द्वारा कैसे जाना जायगा—इसलिए प्रारम्भ में म्लिष्टप्रायत्व आदि लक्षित होता है । वस्तुतः सब तत्त्वों का कथन (यहाँ) वर्त्तमान है । वह इस प्रकार—चर धातु के गत्यर्थक होने के कारण 'चर' शब्द से गति क्रिया कही जाती

यात्मिका येयं शक्तिस्तस्या यद्द्वयं समस्तशरीरव्यापकत्वेऽपि अधिष्ठात्रधिष्ठेययोरभेदोपचारान्मुख्यमधिष्ठानस्थानं पादयुग्मम्, तेन तत्त्वक्रमप्रवचनस्य प्रक्रान्तत्वाद्धरातत्त्वं लक्ष्यते—इति पूर्वं प्रथमं स्थौल्यस्य परां काष्ठां प्राप्तं धरातत्त्वं स्मृतम्—इत्यर्थः । तदूर्ध्वमप्यबाद्याकाशान्तं चतुष्कमावृत्त्या 'तदूर्ध्वं च पञ्चकं चतुष्कम्' गन्धतन्मात्रं पुमन्तं तत्त्वविंशकं स्मृतमित्येवं पञ्चविंशतितत्त्वान्युक्तानि—इति सिद्धम् । चतुष्कशब्दस्य च तदूर्ध्वपदानन्तरं निर्देष्टव्यत्वेऽपि उभयत्रापि संबन्धसहिष्णुताप्रतिपादनाभिप्रायेणात्र निर्देशः । एषां च गणनामात्रेणैव निर्देशे दर्शनान्तरेष्वपि प्रसिद्धत्वं निमित्तम्, अत एव स्मृतमित्युक्तं न तूच्यते इत्युक्तमिति वा । तदनन्तरमपि 'द्विरन्ध्रम्' द्वे रन्ध्रे ज्ञानक्रियालक्षणं मार्गद्वयं तद्गतं 'जन्म' स्वरूपगोपनाबलात्तिरस्कृतस्य प्रतिप्रसवभङ्ग्या किञ्चित्त्वेन पुनराविर्भवनम्, तेन तदुपोद्बलकं कलाविद्यात्मकं तत्त्वद्वयमेतदित्युक्तं स्यात् । कञ्चुकानां च क्रमस्यावास्तवत्वादनयोः प्राधान्यात्पुंस्तत्त्वानन्तर्येण वचनम् । 'व्याप्तिः' विशिष्टाप्तिः सामान्याकारविषयमात्रावच्छिन्नः 'किञ्चिन्मे भूयात्' इत्येवमात्मक आसङ्गो रागतत्त्वम्—इत्यर्थः । 'वैकुण्ठेन' कण्ठदेशस्थेन विष्णुना सह 'सङ्घट्टो' मेलनमस्यास्ति—इत्यनेन नियतितत्त्वमुक्तम् । अस्यापि ह्यङ्गुलदीक्षायां वक्ष्यमाणक्रमेणादूरविप्रकर्षात्कण्ठ एव देशः—इत्याशयः । यद्वा स्थितिकारिणो वैकुण्ठस्य

---

है । क्रिया विना करण के नहीं होती इसलिए साधकतम इसके द्वारा परिकल्प्यमान पाद इन्द्रिय रूप जो यह शक्ति उसका जो दो अर्थात् समस्त शरीर का व्यापक होने पर भी अधिष्ठातृ अधिष्ठेय के अभेदोपचार से मुख्य अधिष्ठान भूत दो पैर, उससे तत्त्वक्रम के कथन के प्रासङ्गिक होने से पृथिवी तत्त्व लक्षित होता है—इस प्रकार पूर्व = प्रथम, स्थूलता की पराकाष्ठा को प्राप्त पृथिवी तत्त्व माना जाता है । उसके ऊपर जल से लेकर आकाश पर्यन्त चार, आवृत्ति के द्वारा—उसके ऊपर पाँच × चार गन्धतन्मात्र से लेकर पुरुष पर्यन्त बीस तत्त्व माना गया । इस प्रकार पच्चीस तत्त्व कहे गए—यह सिद्ध हो गया । 'चतुष्क' शब्द का यहाँ निर्देश 'तदूर्ध्व' पद के बाद निर्देश होने योग्य होने पर भी दोनों जगह सम्बन्धसहिष्णुता के प्रतिपादन के अभिप्राय से है । इनका गणनामात्र से ही निर्देश होने में दूसरे दर्शकों में प्रसिद्धि भी कारण है । इसीलिए 'स्मृतम्' कहा गया न कि 'उच्यते' या 'उक्तम्' । उसके बाद 'द्विरन्ध्रम्' = दो छिद्र = ज्ञानक्रिया रूप दो मार्ग, उसमें स्थित 'जन्म' = स्वरूप के गोपन के बल से तिरस्कृत का प्रतिप्रसव की भङ्गिमा के द्वारा किञ्चित् रूप से पुनः प्रकट होना । इससे उसके उपोद्बलक कला विद्या रूप दो तत्त्व कहे गये । कञ्चुकों का, क्रम के वास्तविक न होने के कारण इन दोनों (= कला और विद्या) की मुख्यता से पुरुष तत्त्व के बाद, कथन किया गया । 'व्याप्ति' का अर्थ है = विशिष्ट आप्ति = सामान्याकार विषयमात्र से अवच्छिन्न 'मुझे कुछ हो जाय' इस प्रकार की आसक्ति अर्थात् राग तत्त्व । 'वैकुण्ठ' शब्द से = कण्ठ देशस्थ विष्णु के साथ, 'सङ्घट्ट' = मेलन, है जिसका अर्थात

नियतिसंरक्षणमेव मुख्यया वृत्त्या कार्यमित्यस्यास्तथात्वमुक्तम् । 'व्याप्तिः' व्यापकत्वात्कालतत्त्वम्, न हि तत्किञ्चिज्जगदुदरवर्त्ति पदार्थजातं संभवति यत्र कालेन कलितमिति । लम्बिकेति, तात्स्थ्यान्माया । 'पाठक्रमादार्थः क्रमो बलीयान्' इति स्थित्या बिन्दुर्वेदनमिति, वेद्यतेऽनेनेति वा विद्या तदाख्यं द्वात्रिंशं तत्त्वम्—इत्यर्थः । तथा स एव

'ईश्वरो बहिरुन्मेषः ............................।' (ई०प्र० ३।१।३)

इत्याद्युक्त्या नित्योदितोऽत एव विदिक्रियाकर्तृत्वेन प्रवृत्तत्वाद् बहिरुल्लसद्रूप ईश्वरस्तदाख्यं तत्त्वमिति यावत् । अस्यैव चावान्तरमात्रप्रमेयसंग्रहणपरत्वेनार्धेन्दुरिति विशेषणम् । अत एव नादान्तस्यापि नादान्तःकारो व्याकार्यः । नादमिति, सादाशिवं तत्त्वम्—इत्यर्थः । 'ऊर्ध्वे' इत्यस्यावृत्त्या सदाशिवस्याप्यूर्ध्वे 'कुण्डली'

'....................तदूर्ध्वं शक्तिकुण्डली ।'

इति वचनाच्छक्तिः । यथायथमावरणविगमाच्च 'शान्तं' व्यापिन्याः, 'प्रशान्तम्' समनाया रूपम् । एतच्च कुण्डल्यादित्रयं तात्स्थ्यादूर्ध्वं ब्रह्मरन्ध्रो- र्ध्ववर्ती—इत्यर्थः । तच्च रन्ध्रमष्टमं नादादारभ्य वैलोम्येन तावत्संख्याकत्वात्;

---

नियति तत्त्व कहा गया । इसका भी, अंगुलदीक्षा में वक्ष्यमाण क्रम से अदूर विप्रकर्ष के कारण, स्थान कण्ठ ही है—यह तात्पर्य है । अथवा स्थितिकारी वैकुण्ठ का मुख्यवृत्ति से कार्य नियतिसंरक्षण ही है इसलिए इसको वैसा (= सङ्घट्टकारी) कहा गया । व्याप्ति = व्यापक होने के कारण काल तत्त्व । संसार के अन्दर कोई भी पदार्थसमूह ऐसा नहीं है जो कि काल से कलित (= व्याप्त) न हो । लम्बिका शब्द से = उसमें स्थित होने के कारण माया समझना चाहिये । पाठक्रम की अपेक्षा अर्थक्रम बलवत्तर होता है'—इस सिद्धान्त से बिन्दु = वेदन, अथवा जिसके द्वारा जाना जाय वह, अर्थात् विद्या नाम वाला बत्तीसवाँ तत्त्व । इस प्रकार वही

"(परमेश्वर का) बहिरुन्मेष ईश्वर है ।"

इत्यादि उक्ति के अनुसार नित्योदित है इसीलिए विदि क्रिया का कर्त्ता होने के कारण प्रवृत्त होने से बाहर उल्लसित रूप वाला ईश्वर नामक तत्त्व है । अवान्तर मन्त्रसम्बन्धी प्रमेयसंग्रहणपरक होने के कारण अर्धचन्द्र इसी का विशेषण है । इसीलिए नादान्त का भी विग्रह नादान्तःकार करना चाहिए । नाद = सदाशिव तत्त्व । 'ऊर्ध्वं'—इस पद की आवृत्ति के द्वारा सदाशिव के भी ऊपर 'कुण्डली'

"..........उसके ऊपर शक्तिकुण्डली (होती है) ।"

इस कथन से 'शक्ति' (तत्त्व समझना चाहिए) । क्रमशः आवरण के हट जाने से 'शान्त' व्यापिनी का और 'प्रशान्त' समना का रूप है । और यह कुण्डली आदि तीन (= कुण्डली या शक्ति, व्यापिनी और समना) तात्स्थ्य होने के कारण ब्रह्मरन्ध्र के ऊपर रहने वाला है । और वह रन्ध्र आठवाँ है क्योंकि नाद से लेकर

अनेन चैवंरूपम् पञ्चत्रिंशं शक्तितत्त्वमुक्तम् । ननु यद्येवं तत् 'षट् चक्राणि तदूर्ध्वतः' इति तच्छब्देन किं नादः परामृश्यते किमुत व्यवहितमपि कुण्डल्यादित्रयम्, एवंपरामर्शेऽपि 'षट् चक्राणि' इति किमुच्यते ?—इत्याशङ्क्योक्तम्—शक्तितत्त्वं तु षट्चक्रमिति । षट् चक्राणि शक्तितत्त्वादन्यत्र किञ्चित्—इत्यर्थः । परमेश्वरस्य हि स्वातन्त्र्याख्या समवायिनी शक्तिरेव समनादिनेच्छादिना चान्तर्बहीरूपेण त्रैरूप्येण प्रस्फुरन्ती सती षट्चक्रं शक्तितत्त्वमित्युक्तम् । चक्रशब्दो ह्यत्र 'कृती च्छेदने' इत्यस्य धातो रूपम् विवक्षितम्, तेन यथोक्तगत्या षोढा भेदितम्—इत्यर्थः । ननु 'पञ्चत्रिंशत्तत्त्वी शिवनाथस्यैव शक्तिरुक्तेयम्' इत्याद्युक्त्या शिवतत्त्वं तावत्षट्त्रिंशमेव—इति नास्ति विप्रतिपत्तिः, सर्वत्रैवागमे च तथैवाविगीता प्रसिद्धिरिति कथम् 'अष्टात्रिंशदमी तत्त्वा' इत्युपसंहृतम् ?—इत्याशङ्क्योक्तम्—

तथैवेति षट्चक्रमेव षोढा विकस्वरम्—इत्यर्थः । 'कस विकासे' इत्यस्य हि धातोरयं प्रयोगः ।

नन्वेवमपि शिवतत्त्वस्य षोढा विकसितत्वादेकचत्वारिंशत्तत्त्वानि स्युः, षट्त्रिंशदेवेति पुनरपि तदवस्थ एव स दोषः, कथम् 'अष्टात्रिंशत्तत्त्वानि' इति ? नैतत्, उक्तनीत्या हि षट्त्रिंशस्यैव शिवस्य स्वप्रकाशत्वेऽप्युपदेशभावनादौ

---

उल्टा होने के कारण उतनी संख्या वाला है । इससे इस प्रकार के रूप वाला पैंतीसवाँ तत्त्व कहा गया । प्रश्न—यदि ऐसा है तो "उसके ऊपर छ चक्र हैं" यहाँ 'उसके' इस पद से क्या नाद को समझना चाहिए या व्यवहित कुण्डली आदि तीन, इस प्रकार का परामर्श होने पर भी 'छ चक्र' इससे क्या कहा जाता है?—यह शङ्का कर कहा गया—शक्तितत्त्व ही षट्चक्र है अर्थात् छ चक्र शक्तितत्त्व से अतिरिक्त कुछ नहीं है । परमेश्वर की स्वातन्त्र्य नामक समवायिनी शक्ति ही समना आदि और इच्छा आदि के द्वारा अन्दर और बाहरी रूप से तीन रूपों से स्फुरित होती हुई षट्चक्र या शक्तितत्त्व कही गयी है । यहाँ चक्र शब्द 'कृती' छेदने इस धातु का रूप विवक्षित है । इससे यथोक्त गति (= छेदनकर्त्ता होने) से यह छह भेदों वाला है । प्रश्न—'पैंतीस तत्त्वों वाली यह शिव की ही शक्ति कही गयी है' इत्यादि उक्ति से शिवतत्त्व छत्तीसवाँ है—इसमें कहीं भी विमति नहीं है और सर्वत्र आगम में उसी प्रकार की सर्वसम्मत प्रसिद्धि भी है फिर ये तत्त्व अड़ँतीस है' यह (कथन कर) कैसे उपसंहार किया गया—यह शङ्का कर कहा गया—

उसी प्रकार अर्थात् षट्चक्र ही छह प्रकार से विकस्वर है । (विकस्वर) यह 'कस विकासे' धातु का प्रयोग हैं ।

प्रश्न—इस प्रकार भी शिवतत्त्व के छह प्रकार से विकसित होने के कारण तत्त्व इकतालिस होंगे फिर 'छत्तीस ही है' यह दोष वैसा ही है अतः यह कैसे कहा कि अड़ँतीस तत्त्व हैं ? उत्तर—ऐसा नहीं है । उक्त नीति से छत्तीसवें ही शिव के स्वप्रकाश होने पर भी उपदेश भावना आदि में प्रमेयता के कल्पित होने पर भी

कल्पितायामपि प्रमेयतायां तथा हि 'यादृशो यक्षस्तादृशो बलिरप्यस्य' इतिवत् तादृशेनैव प्रमात्रा भाव्यमिति सप्तत्रिंशं रूपं कल्पितम्, तस्याप्येवंरूपतायामष्टात्रिंशं, तस्याप्येवंरूपतायामनवस्थापरिहाराय पुनः सप्तत्रिंशमेवरूपम् प्रमातृत्वेन कल्पितम्—इति त्रयस्याप्यस्य प्रत्येकं मातृत्वमेयत्वरूपत्वे शिवतत्त्वस्य षट्चक्रत्वं येन 'अष्टात्रिंशत्तत्त्वानि' इत्युपसंहृतम् ।

नन्वेवमपि 'अष्टात्रिंशत्तत्त्वानि' इति न युज्यते, सप्तत्रिंशस्यापि मेयत्वे कल्पिते षट्त्रिंश एव यथोक्तगत्या प्रमातास्तु किमनवस्थादायिनाष्टात्रिंशेनाप्युपकल्पितेन—इति चतुश्चक्रमेवास्तु शिवतत्त्वम् । ननूक्त एवात्र परिहारो यावता हि एकस्यैव षट्त्रिंशस्य तत्त्वस्य मायाप्रमात्रपेक्षया विश्वोत्तीर्णत्वेऽपि विश्वमयत्वं प्रमातृत्वेऽपि प्रमेयत्वं च कथं नाम संगच्छताम्—इत्येतदपास्यं वर्तते । तच्चोभयमपि सप्तत्रिंशाष्टात्रिंशयोरेवोपकल्पनेनोपशाम्यति, द्वयोरपि भिन्नविषयत्वेनैव कृतार्थत्वस्योक्तत्वात्; आपतन्ती चानवस्था परिह्रियमाणा श्रोतॄणां परं सुखावबोधाय स्यात् न संभाव्यमानेत्यप्यष्टात्रिंशस्य परिकल्पने बलवदवलम्बनमित्यास्ताम् । वस्तुतस्तु षट्त्रिंशमेव सर्वसहमित्युक्तप्रायम् । अत एव श्रीप्रत्यभिज्ञाकारादिभिः

'प्रथमस्य तथा भावे प्रद्वेषः किंनिबन्धनः ।'

---

'जैसा यक्ष वैसी बलि' इसके समान उसी प्रकार का प्रमाता भी होना चाहिए इसलिए सैंतीसवाँ रूप कल्पित हुआ । उसके भी उसी प्रकार का होने पर अँड़तीसवाँ रूप । उसकी भी इस रूपता के होने पर अनवस्था का परिहार करने के लिए फिर सैंतीसवाँ प्रमाता कल्पित हुआ । इसलिए इन तीनों में से प्रत्येक का मातृमेय रूप होने पर शिवतत्त्व ही छह चक्र है जिससे अँड़तीस तत्त्व ऐसा उपसंहार किया गया ।

प्रश्न—ऐसा होने पर भी 'अँड़तीस तत्त्व है' यह कथन ठीक नहीं है सैंतीसवें के भी मेय मानने पर यथोक्त रीति से छत्तीसवाँ ही प्रमाता हो जाय, अनवस्था उत्पन्न करने वाले अँड़तीसवें तत्त्व की कल्पना से क्या लाभ, इस प्रकार शिवतत्त्व चार चक्र वाला ही हो जाय?

प्रश्न है कि इस विषय में परिहार कह ही दिया गया कि एक ही छत्तीसवें तत्त्व के मायाप्रमाता की दृष्टि से विश्वोत्तीर्ण होने पर भी (उसका) विश्वमय होना, प्रमाता होने पर भी प्रमेय होना कैसे सङ्गत होगा—इसका निराकरण करना चाहिए । ये दोनों (विसङ्गतियाँ) सैंतीसवें और अँड़तीसवें की कल्पना से दूर हो जाती हैं क्योंकि दोनों ही भिन्नविषयक होने से ही कृतार्थ हो जाते है—यह कहा जा चुका है और आपतित होने वाली अनवस्था परिहृत होती हुई श्रोताओं के परम सुखावबोध के लिए होती है न कि सम्भावित होती हुई—यह भी अँड़तीसवें (तत्त्व) की कल्पना में बहुत बड़ा आधार है—बस रुक जाइए । वस्तुतः तो छत्तीसवाँ (तत्त्व) ही सर्वसह है । यह कहा जा चुका है । इसीलिए उत्पलदेव ने भी—

इत्यादि हृदि समाधाय षट्त्रिंशस्यैव शिवस्य न्यायसिद्धं स्वप्रकाशत्वमभ्युपगम्य नैतत्किञ्चिदुक्तं, किं त्वियदेवोक्तं यत्—

'स्वातन्त्र्यान्मुक्तमात्मानं स्वातन्त्र्यादद्वयात्मनः ।
प्रभुरीशादिसङ्कल्पैर्निर्माय व्यवहारयेत् ॥'
(ई०प्र० १।५।१६) इति ।

ग्रन्थकृता पुनस्तदेव भित्तितयावलम्ब्य तदागमार्थव्याचिकीर्षापरतयैवमभिहितम्—इति सर्वं सुस्थम् ॥ २८ ॥

एवमेतत्प्रसङ्गादभिधाय प्रकृतमेवोपक्षेप्तुं न केवलमेभिरेवमखिलं जगद्व्याप्तं यावद्भङ्ग्यन्तरेणापि—इत्याह—

**धरायां गुणतत्त्वान्ते मायान्ते क्रमशः स्थिताः ।**
**गन्धो रसो रूपमन्तः सूक्ष्मभावक्रमेण तु ॥ २९ ॥**
**इति स्थिते नये शक्तितत्त्वान्तेऽप्यस्ति सौक्ष्म्यभाक् ।**
**स्पर्शः कोऽपि सदा यस्मै योगिनः स्पृहयालवः ॥ ३० ॥**
**तत्स्पर्शान्ते तु संवित्तिः शुद्धचिद्व्योमरूपिणी ।**
**यस्यां रूढः समभ्येति स्वप्रकाशात्मिकां पराम् ॥ ३१ ॥**

---

'प्रथम के ही वैसा (= सर्वार्थपूरक) होने पर (उसके प्रति) प्रद्वेष किस कारण है ।'

इत्यादि हृदय में रखकर छत्तीसवें ही शिव की न्यायसिद्ध स्वप्रकाशता मानकर यह सब कुछ नहीं कहा किन्तु इतना ही कहा कि—

'परमेश्वर स्वातन्त्र्य के कारण मुक्त अपने को अद्वयात्मा की स्वतन्त्रता से ईश्वर आदि के संकल्पों से निर्मित कर व्यवहार में लाते हैं ।'

ग्रन्थकार ने उसी को आधार मानकर उस आगमार्थ की व्याख्या की इच्छा से ऐसा कहा—इस प्रकार सब ठीक है ॥ २८ ॥

प्रसङ्गात् इसका कथन कर प्रस्तुत को उपक्षिप्त करने के लिए न केवल इनके द्वारा समस्त संसार इस रूप में ही व्याप्त है बल्कि दूसरे रूप में भी—यह कहते हैं—

पृथिवी, गुणतत्त्वान्त (= प्रकृति) एवं मायान्त में गन्ध, रस और रूप क्रमशः सूक्ष्मभाव के क्रम से स्थित हैं । इस सिद्धान्त के स्थित होने पर शक्तितत्त्व के अन्त तक सूक्ष्मता वाला कोई (= विचित्र) स्पर्श स्थित है जिसके लिए योगी लोग सदा स्पृहा करते रहते हैं । उस स्पर्श के अन्त में शुद्ध चिदाकाश रूपा संवित् है जिसमें रूढ़ होकर (योगी) स्वप्रकाशात्मक परा संवित् को प्राप्त करता है ॥ २९-३१ ॥

'स्पर्शः' इति सञ्चरत्पिपीलिकास्पर्शप्रायः । यदुक्तम्—

'शक्तिं भित्त्वा ततो देवि त्वक्शेषे व्यापिनी भवेत् ।
भवेदनुभवस्तत्र स्पर्शो यद्वत्पिपीलिका ॥'

(स्व० ४।३८२) इति ।

स च 'सौक्ष्म्यभाक्' स्थूलसूक्ष्मान्तरविलक्षणोऽतः 'कोऽपि'—इत्युक्तम् । अतश्च स एव परमुपेयः, इत्युक्तं—'यस्मै योगिनः स्पृहयालवः' इति । न चायमकाण्डकूष्माण्डन्यायेनात्रावस्थितः—इत्युक्तम् 'इति स्थिते नये' इति । तेन धरायां गन्धः प्रकृत्यन्ते रसो मायान्ते रूपमित्यन्तः सूक्ष्मेण रूपेण स्थितानीति न्यायमवलम्ब्य—इत्यर्थः । अत एव चैतदन्ते सर्वभावसंक्षयात्, 'व्योमरूपिणी शुद्धज्ञानरूपा संवित्तिः'—इत्युक्तम् । अत्र च व्योमरूपत्वोक्त्या शक्त्यन्तादौ गुणगुणिनोरभेदोपचाराद्वाय्वादिरूपत्वं ज्ञेयम् । परामित्यर्थात्संवित्तिम् ॥ ३१ ॥

नन्वेषां भूतगुणत्वाविशेषेऽपि योगिना स्पर्श एव स्पृहणीयो न रूपादयः—इत्यत्र किं प्रमाणम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**अतो विन्दुरतो नादो रूपमस्मादतो रसः ।**

---

स्पर्श = चलती हुयी चींटी के स्पर्श के समान । जैसा कि कहा गया—

"हे देवि ! इसके बाद (योगी के द्वारा) शक्ति का भेदन किये जाने पर त्वक्शेष में व्यापिनी रहती है । (योगी को) वहाँ पर चींटी = (के रेंगने) जैसा स्पर्श का अनुभव होता है ।"

सूक्ष्मता वाला वह (स्पर्श) स्थूल सूक्ष्म से विलक्षण होता है इसलिए 'कोई'—ऐसा कहा गया । और इसलिए वही परम उपेय है—यह कहा गया—'जिसके लिए योगी लोग स्पृहयालु होते हैं'—यह अकाण्डकूष्माण्डन्याय[1] से यहाँ स्थित नहीं है—इसलिए कहा गया—इस सिद्धान्त के स्थित होने पर । इस प्रकार पृथिवी में गन्ध, प्रकृतिपर्यन्त रस, मायापर्यन्त रूप—इस प्रकार अन्तः सूक्ष्मरूप में स्थित है—इस सिद्धान्त के आधार पर ऐसा कहा गया । इसलिए इसके अन्त में सब भावों का क्षय होने से—व्योमरूपिणी = शुद्धज्ञानरूपा संवित् है—यह कहा गया । यहाँ व्योमरूपत्व के कथन से शक्त्यन्त आदि में, गुणगुणी के अभेदोपचार से, वायु आदि रूप समझना चाहिए । परा = संवित्ति ॥ २९-३१ ॥

प्रश्न—इनके भूतगुण समान होने पर भी योगियों के लिए स्पर्श ही स्पृहणीय है रूप आदि नहीं—इसमें क्या प्रमाण है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

---

१. भिक्षा से परिपूर्ण झोली को लेकर लौटते हुए भिक्षुक को कहीं से कूष्माण्ड मिला । उसे बाहर हो उसके वृन्त को झोली से बाँध कर आगे जाने पर कुयें में उसने मेढ़क की आवाज सुनी भिक्षा की लालच में ज्यों ही वह कुयें में झाँका कि कूष्माण्ड के साथ वह भी कुये में लुढ़क गया और मर गया ।

**इत्युक्तं क्षोभकत्वेन स्पन्दे स्पर्शस्तु नो तथा ॥ ३२ ॥**

इहोन्मेषादिशब्दव्यपदेश्यपरतत्त्वनिभालनोद्यतानामप्यनुन्मूलितदेहाहंभाविनां योगिनामचिरात् तत एव विन्दुनादाद्यभिव्यक्तिवत्सिद्धिभूतो रूपादिरपि परतत्त्वासादनविघ्नप्रायत्वात् क्षोभकत्वेन प्रवर्तते न तथा स्पर्शः—इति श्रीस्पन्दशास्त्रादावुक्तम् । तत्र चास्य—

'प्रवर्तन्तेऽचिरेणैव क्षोभकत्वेन देहिनः ।' (स्प० ४।१२)

इति द्वितीयमर्धम् । रूपमन्धकारेऽपि तत्तद्दृश्याकारदर्शनम् । रसवद्वस्तुविरहेऽपि लोलाग्रादावमृताद्यास्वादः ॥ ३२ ॥

ननु भवत्वेवं स्पर्शस्य स्पृहणीयत्वं को दोषः पृथिव्यादितत्त्वपञ्चकस्य पुनरेवमवस्थाने किं प्रमाणम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**मतं चैतन्महेशस्य श्रीपूर्वे यदभाषत ।**
**धारिकाप्यायिनी बोद्ध्री पवित्री चावकाशदा॥ ३३ ॥**
**एभिः शब्दैर्व्यवहरन् निवृत्त्यादेर्निजं वपुः ।**

---

इससे बिन्दु इससे नाद इससे रूप इससे स्पर्श यह क्षोभक के रूप में कहा गया । स्पन्द में स्पर्श वैसा (= क्षोभक) नहीं है ॥ ३२ ॥

उन्मेष आदि शब्द से व्यवहार्य परतत्त्व के साक्षात्कार के लिए उद्यत भी किन्तु अनुन्मूलितदेहाहंभाव वाले योगियों को शीघ्र ही उससे ही बिन्दु नाद आदि की अभिव्यक्ति के समान सिद्धिभूत रूप आदि भी परतत्त्व की प्राप्ति में विघ्न जैसा होने के कारण क्षोभक के रूप में प्रवृत्त होता है, स्पर्श वैसा नहीं है—यह स्पन्दशास्त्र आदि में कहा गया है । वहाँ इसका—

"(ये रूप आदि) देही के क्षोभक के रूप में शीघ्र ही प्रवृत्त हो जाते हैं ।"

यह उत्तरार्ध है । रूप = अन्धकार में भी तत्तद् दृश्याकार का दर्शन । रसवद् वस्तु के न रहने पर भी लोला (= जिह्वा) के अग्रभाग आदि में योगी को अमृत आदि का आस्वाद होता है ॥ ३२ ॥

प्रश्न—स्पर्श स्पृहणीय हो जाय इसमें कोई हर्ज है किन्तु पृथिवी आदि पाँच तत्त्वों के इस प्रकार स्थित (= स्पृहणीय, क्षोभक) होने में क्या प्रमाण है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

यह महेश्वर का मत है, जैसा कि (उन्होंने) श्री पूर्वतन्त्र में (पृथ्वी आदि में वर्त्तमान) निवृत्ति आदि (पाँच कलाओं) के अपने स्वरूप को धारिका, आप्यायिनी, बोध्री, पवित्री और अवकाशदा इन शब्दों के द्वारा व्यवहार करते हुए कहा है ॥ ३३-३४- ॥

बोद्ध्रीति, तेजसो भास्वरत्वेन दर्शनप्राधान्यात् । पवित्रीति, अधराधरस्य भूतभावादेः संविदात्मकसारसंग्रहणायासारप्रायं जाड्यादिरूपत्वं शिथिलयन्ती— इत्यर्थः । यदुक्तमनेनैव—

'निबिडजडिमबन्धाद् बन्धुरत्वं प्रयातं
शिथिलयति यतः सा ग्रन्थिविस्फोटनेन।
अधरपदनिविष्टं तेन सा शान्तशक्ति-
प्रसरसरणिरुक्ता तादृशेनैव नाम्ना ॥' इति ।

'पूञ् पवने' इत्यस्य ह्ययं प्रयोगः । उत्पूयिनीति त्वैशः पाठः । एभिः शब्दैरिति धरादिरूपत्वं गमयद्भिः—इत्यर्थः ॥ ३३ ॥

एतदुपसंहरन्नन्यदवतारयति—

**पञ्चतत्त्वविधिः प्रोक्तस्त्रितत्त्वमधुनोच्यते ॥ ३४ ॥**
**विज्ञानाकलपर्यन्तमात्मा विद्येश्वरान्तकम् ।**
**शेषे शिवस्त्रितत्त्वे स्यादेकतत्त्वे शिवः परम् ॥ ३५ ॥**

यदुक्तम्—

'विज्ञानाकलपर्यन्तमात्मतत्त्वमुदाहृतम् ।

---

बोध्री—तेजस् के भास्वर होने से दर्शन की प्रधानता के कारण यह बोध्री है । पवित्री—संविद्रूप सार के संग्रहण के लिए अधराधरभूत भाव आदि के असारप्राय जाड्य आदि रूप को शिथिल करती हुई । जैसा कि इन्होंने ही कहा है—

"चूँकि वह सघन जड़ता के बन्धन के कारण बन्धुरता = (वक्रता) को प्राप्त अधरपद में निविष्ट (जाड्य आदि) को ग्रन्थि के उद्घाटन के द्वारा शिथिल करती है इसलिए वह उसी प्रकार के नाम से शान्तशक्तिप्रसरणसरणि कही गयी है ।"

(पवित्री—) यह प्रयोग 'पूञ्' पवने धातु का है । 'उत्पूयिनी' यह आर्ष पाठ है । इन शब्दों के द्वारा—धरा आदि रूप को प्राप्त कराने वाले शब्दों के द्वारा ॥ ३३ ॥

इसका उपसंहार करते हुए अन्य को प्रस्तुत करते हैं—

पञ्चतत्त्व की विधि कही गयी । अब तीन तत्त्वों की विधि कही जाती है । विज्ञानाकल पर्यन्त आत्मा, ईश्वर पर्यन्त विद्या, शेष में शिव (यह व्यवस्था) तीन तत्त्वों में हैं । एकतत्त्व में शिव ही परम (तत्त्व) है ॥ ३४-३५ ॥

वही कहा गया है—

"विज्ञानाकल पर्यन्त आत्मतत्त्व कहा गया है । ईश्वर पर्यन्त विद्या नामक

ईश्वरान्तं च विद्याह्वं शेषं शिवपदं विदुः ॥'

(मा० वि० २।४७) इति ।

इह चानेन 'एकत्रिपञ्चाद्यैस्तत्त्वकल्पनम्' (त० १।२९६) इत्यनुजोद्देशोद्दिष्ट-स्यैव तत्त्वकल्पनादेः प्रमेयस्यावकाशो दर्शित इति ॥ ३५ ॥

ननु पृथिव्यादेस्तत्त्वपञ्चकस्याखिलतत्त्वव्यापकत्वेनाभिधानात् तत्त्वाध्वरूपत्व-मेव—इति नास्ति विमतिः, त्रित्वादेः पुनः कलादिवत्किमध्वान्तरत्वमुत तत्त्वाध्वत्व-मेव?—इत्याशङ्क्याह—

**इमौ भेदावुभौ तत्त्वभेदमात्रकृताविति ।**
**तत्त्वाध्वैवायमित्थं च न षडध्वस्थितेः क्षतिः ॥ ३६ ॥**

अयमिति समनन्तराह्निकद्वयोक्तः । यतस्तत्तद् व्याप्तिगर्भीकारेण तत्त्वाध्वन एवैतद्भेदवैचित्र्यमिति, अतश्च

....................'षड्विधोऽध्वा प्रकीर्तितः ।'

इत्यादिप्रत्यभिज्ञाया न काचित् खण्डना—इत्युक्तम्—इत्थं च न षडध्व-स्थितेः क्षतिरिति ॥ ३६ ॥

एतदेवान्यत्राप्यतिदिशति—

---

तत्त्व तथा शेष को शिवपद मानते हैं ।''

इसके द्वारा 'एक तीन पाँच आदि से तत्त्व की कल्पना है' इस अनुजोद्देश में कथित ही तत्त्वकल्पना आदि प्रमेय के लिये अवकाश दिखलाया गया ॥ ३५ ॥

प्रश्न—पृथिवी आदि पाँच तत्त्वों की, अखिल तत्त्वों का व्यापक कहने से, तत्त्वाध्वरूपता है—इस विषय में किसी को विरोध नहीं है लेकिन तीन तत्त्व आदि (= एक तत्त्व) क्या कला आदि के समान दूसरे अध्वा हैं या तत्त्वाध्वा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

ये दोनों भेद केवल तत्त्वभेदकृत हैं । (वस्तुतः) यह तत्त्वाध्वा ही है । और इस प्रकार षडध्वा की स्थिति की कोई हानि नहीं है ॥ ३६ ॥

यह = पूर्व दो आह्निकों में कहा गया । क्योंकि तत्तद् व्याप्ति को गर्भ में रख कर अर्थात् तत्तद् व्याप्ति के कारण ही तत्त्वाध्वा का ही यह भेदवैचित्र्य है और इसीलिए—

''...छः प्रकार का अध्वा कहा गया है ।''

इत्यादि ईश्वरप्रत्यभिज्ञा के कथन का खण्डन नहीं होता । इसलिए कहा गया—इस प्रकार षडध्व की स्थिति नष्ट नहीं होती ॥ ३६ ॥

**प्रकृत् पुमान्यतिः कालो माया विद्येशसौशिवौ ।**
**शिवश्च नवतत्त्वेऽपि विधौ तत्त्वाध्वरूपता ॥ ३७ ॥**
**एवमष्टादशाख्येऽपि विधौ न्यायं वदेत्सुधीः ।**

उक्तं च

'................................नवतत्त्वीं प्रचक्ष्महे ।'

इत्युपक्रम्य

'प्रकृतिः पुरुषश्चैव नियतिः काल एव च ।
माया विद्या तथेशश्च सदाशिवशिवौ तथा ॥' इति ।

न्यायमिति, तत्त्वाध्वरूपतायां साधकमेव—इत्यर्थः । तदुक्तम्—

'शब्दः स्पर्शश्च रूपं च रसो गन्धश्च पञ्चमः ।
मनो बुद्धिरहंकारो गुणाः प्रकृतिरेव च ॥
पुरुषो नियतिश्चैव कालो माया तथैव च ।
विद्या चैवेश्वरं तत्त्वं सादाख्यं शक्तिगोचरः ।
अष्टादशैवं तत्त्वानि................................॥' इति ॥ ३७ ॥

ननु तत्त्वाद्यध्वनामन्यतमेनैव प्रकारेण दीक्षा सिद्ध्येदिति मूलतः षड्विधत्वमेव किमर्थमुक्तं, तत्राप्यवान्तरवैचित्र्यम् ?—इत्याशङ्क्याह—

---

इसी का अन्यत्र भी अतिदेश करते हैं—

प्रकृति, पुरुष, नियति, काल, माया, (शुद्ध) विद्या, ईश्वर, सदाशिव और शिव (इस) नव तत्त्ववाली विधि में भी तत्त्वाध्वरूपता है । इसी प्रकार विद्वान् अठारह नामक विधि में भी न्याय को कहे ॥ ३७-३८- ॥

कहा भी है—

'..........नव तत्त्वों को कह रहे है ।'

ऐसा प्रारम्भ कर

'प्रकृति, पुरुष, नियति, काल, माया, शुद्धविद्या, ईश्वर, सदाशिव और शिव ।'

न्याय—तत्त्वाध्वरूपता में साधक । वही कहा गया है—

'शब्द, स्पर्श, रूप, रस, और पाँचवाँ गन्ध, मन, बुद्धि, अहङ्कार, गुण, प्रकृति, पुरुष, नियति, काल, माया, विद्या, ईश्वर, सदाशिव और शक्ति ये अठारह तत्त्व हैं' ॥ ३७ ॥

प्रश्न—तत्त्वाध्वाओं में से किसी एक ही प्रकार के द्वारा दीक्षा की सिद्धि हो जाती है फिर मूलतः छह प्रकार ही और उसमें भी अवान्तर वैचित्र्य को क्यों कहा गया ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**यत्र यत्र हि भोगेच्छा तत्प्राधान्योपयोगतः॥ ३८ ॥**
**अन्यान्तर्भावनातश्च दीक्षानन्तविभेदभाक् ।**

अनेके हि दीक्ष्याः—इति तत्तदाशयानुसारं कस्यचिदध्वनः प्राधान्यमितरेषां च गुणभावो येनैवं दीक्षाया अप्यानन्त्यम् । एवं तत्त्वाध्वन्यपि कस्यचित्तत्त्वस्य प्राधान्यं कस्यचिच्च गुणभावो येनैवमनेकभेदत्वम्, तथात्वे चैषां न तत्त्वाध्वरूपना-प्रच्यावस्तत्त्वभेदमात्रकृतत्वादेवंरूपत्वस्य ॥ ३८ ॥

तदाह—

**तेन षट्त्रिंशतो यावदेकतत्त्वविधिर्भवेत् ॥ ३९ ॥**
**तत्त्वाध्वैव स देवेन प्रोक्तो व्याससमासतः ।**

तेनेति, उक्तेन न्यायेन । प्रोक्त इति सर्वत्रागमे । यदुक्तम्—

'तत्त्वैः षट्त्रिंशतार्धेन तदर्धेनाथ पञ्चभिः।
स्थितिरेकेन वा कार्या परापरविभूतये ॥' इति ॥ ३९ ॥

ननु

'अक्के चेन्मधु विन्देत किमर्थं पर्वतं व्रजेत् ।'

---

जहाँ-जहाँ भोग की इच्छा होती है उसकी प्रधानता के उपयोग तथा अन्य के अन्तर्भाव के कारण दीक्षा अनन्त भेद वाली होती है ॥ -३८-३९- ॥

दीक्षा के योग्य अनेक लोग होते हैं—इसलिए ततद् आशय के अनुसार किसी के लिये जो एक अध्वा मुख्य होता है वही अन्य लोगों के लिये गौण । जिस कारण दीक्षा भी अनन्त होती है । इसी प्रकार तत्त्वाध्वा में भी किसी तत्त्व की प्रधानता होती है और किसी का गौणभाव । जिसकारण अनेक भेद होता है । किन्तु वैसा होने पर इनकी तत्त्वाध्वरूपता नष्ट नहीं होती क्योंकि यह तत्त्व भेदमात्रकृत होता है ॥ ३८ ॥

वही कहते हैं—

इसलिए छत्तीस पर्यन्त एक तत्त्वविधि होती है । परमेश्वर के द्वारा वह तत्त्वाध्वा ही विस्तार और संक्षेप से कहा गया ॥ -३९-४०- ॥

इसलिए = उक्त न्याय से । कहा गया—सर्वत्र आगम में । जैसा कि कहा गया

''छत्तीस, उसका आधा (= अठारह), उसका आधा (= नव) फिर पाँच अथवा एक तत्त्व के द्वारा परापरविभूति के लिए स्थिति करनी चाहिए ॥ ३९ ॥

प्रश्न—'यदि घर के कोने में मधु प्राप्त हो जाय तो पर्वत पर किसलिए जाया

इति न्यायेन यद्येकतत्त्वात्मना संक्षिप्तेनैव प्रकारेण दीक्षा सिद्ध्येत् तत्किमन्यै-र्विस्तृतैः प्रकारैः ?—इत्याशङ्क्याह—

**एकतत्त्वविधिश्चैष सुप्रबुद्धं गुरुं प्रति ॥ ४० ॥**
**शिष्यं च गतभोगाशमुदितः शंभुना यतः ।**

गतभोगाशमिति मुमुक्षुमेव—इत्यर्थः ॥ ४० ॥

ननु दीक्षया शिवतत्त्वं नामासाद्यम्—इति सर्वत्रोक्तम्, तच्चादित एव सिद्धमिति किमनया व्यस्तया समस्तया वा?—इत्याशङ्क्याह—

**भेदं विस्फार्य विस्फार्य शक्त्या स्वच्छन्दरूपया॥ ४१ ॥**
**स्वात्मन्यभिन्ने भगवान्नित्यं विश्रमयन् स्थितः ।**

एतदेव परमेश्वरस्य परं स्वातन्त्र्यं यदेवं भेदमवभासयति च दीक्षादिक्रमेणा-द्वयैकपरमार्थे स्वात्मनि च विश्रमयति, इति । यदभिप्रायेणैव प्रागेव—

'प्रतिक्षणं विश्वमिदं स्वसंविदि विलापयन् ।
विसृजंश्च ततो भूयः शश्वद्भैरवतां व्रजेत् ॥' (तं० ५।३६)

इत्याद्युक्तम् ॥ ४१ ॥

---

जाय ।'

इस न्याय से यदि एक तत्त्व वाले संक्षिप्त प्रकार से ही दीक्षा सिद्ध हो जाती है तो अन्य विस्तृत प्रकारों से क्या लाभ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

क्योंकि यह एक तत्त्वविधि सुप्रबुद्ध गुरु तथा भोग की क्षीण आशा वाले (= मुमुक्षु) शिष्य के लिए शंभु के द्वारा कही गयी है ॥-४०-४१-॥

गतभोगाश = मुमुक्षु ॥ ४० ॥

प्रश्न—दीक्षा के द्वारा शिवतत्त्व प्राप्तव्य होता है—यह सर्वत्र कहा गया है और वह पहले से ही प्राप्त है फिर इस व्यस्त समस्त दीक्षा से क्या लाभ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

भगवान् अपनी स्वातन्त्र्यशक्ति के द्वारा भेद को बारम्बार प्रकट कर (उन भेदों को) अभिन्न, अपने में विश्रान्त कराते हुए स्थित रहते हैं ॥ -४१-४२- ॥

यही परमेश्वर का परम स्वातन्त्र्य है कि वह इस प्रकार भेद को अवभासित करते हैं और दीक्षा आदि के क्रम से (उस भेद को) अद्वयरूप परमार्थ आत्मा में विश्रान्त कराते हैं । इस अभिप्राय से ही पहले—

"इस संसार को प्रतिक्षण अपनी संविद् में विलीन कराता हुआ और फिर उसका विसर्जन करता हुआ (योगी) शश्वद्भैरवता को प्राप्त होता है" ॥

इदानीं प्रकृतमेवोपसंहरन्नन्यदवतारयति—

**इत्थं त्र्यात्माध्वनो भेदः स्थूलसूक्ष्मपरत्वतः ॥ ४२ ॥**
**मेयभागगतः प्रोक्तः पुरतत्त्वकलात्मकः ।**
**अधुना मातृभागस्थं रूपम् त्रेधा निरूप्यते ॥ ४३ ॥**

प्रोक्त इत्यष्टमाह्निकात्प्रभृति । त्रेधेति पदमन्त्रवर्णगतत्वे स्थूलसूक्ष्मपरत्वेन—इत्यर्थः । एतदेव हि वर्णानां परत्वं यत्स्थूलसूक्ष्मौ पदमन्त्रावप्येतद्व्याप्तावेव, इति । अत एव चानुजोद्देशोद्दिष्टस्य वर्णभेदक्रमाख्यस्यापि प्रमेयस्यावकाशो दत्तः ॥ ४३ ॥

तदाह—

**यत्प्रमाणात्मकं रूपमध्वनो मातृभागगम् ।**
**पदं ह्यवगमात्मत्वसमावेशात्तदुच्यते ॥ ४४ ॥**
**तदेव च पदं मन्त्रः प्रक्षोभात्प्रच्युतं यदा ।**
**गुप्तभाषी यतो माता तूष्णींभूतो व्यवस्थितः ॥ ४५ ॥**

यन्नाम हि प्रमात्रंशाश्रयणेन प्रमाणात्मकं बाहिर्मुख्यात्प्रक्षुब्धमध्वनो रूपम् तत्पदमुच्यते तथागमेऽभिधीयते—इत्यर्थः । यतः पद्यते ज्ञायतेऽनेनार्थः, इत्यव-

---

इत्यादि कहा गया है ॥ ४१ ॥

अब प्रस्तुत का उपसंहार करते हुए अन्य का प्रारम्भ करते हैं—

इस प्रकार प्रमेयभाग में स्थित पुर तत्त्व कला वाले अध्वा का भेद स्थूल सूक्ष्म और पर रूप से तीन प्रकार का कहा गया । अब प्रमातृभाग में स्थित रूप को तीन प्रकार से निरूपित किया जाता है ॥ -४२-४३ ॥

कहा गया—अष्टम आह्निक से लेकर । तीन प्रकार का—पद मन्त्र वर्णगत होने पर स्थूल सूक्ष्म और पर रूप से । वर्णो का यही परत्व है कि स्थूल एवं सूक्ष्म पद मन्त्र भी इनके द्वारा व्याप्त हैं । इसलिए अनुजोद्देशोदृिष्ट वर्णभेदक्रम नामक प्रमेय को भी अवकाश दिया गया ॥ ४३ ॥

वह कहते हैं—

प्रमातृभाग में स्थित जो अध्वा का प्रमाणात्मक रूप है अवगमात्मत्व (= ज्ञानात्मकता) के समावेश के कारण वह पद कहा जाता है । वही जब प्रक्षोभ से रहित हो जाता है तब मन्त्र (कहलाता) है क्योंकि (उस समय) प्रमाता गुप्तभाषी होकर चुप चाप बैठ जाता है ॥ ४४-४५ ॥

जो कि प्रमातृअंश के आश्रय के कारण प्रमाण रूप, बहिर्मुखता से प्रक्षुब्ध, अध्वरूप है उसे पद कहते हैं अर्थात् आगम में वैसा कहा जाता है । क्योंकि

गमात्मकं पदम्, अध्वनोऽप्यवगमात्मत्वसमावेशात्, इत्येव प्रमाणात्मकत्वे हेतुः, प्रकाशावेशमन्तरेण हि प्रकाश्यं नाम न किञ्चन प्रकाशेत—इत्याशयः । यदा च तदेव पदं प्रमाणात्मकाद्रूपात्प्रच्युतमन्तर्मुखत्वादक्षुब्धं रूपमाप्तं तदा प्रमात्रात्मा मन्त्रो यतोऽसौ प्रक्षोभाभावादौदासीन्येनावस्थानात् 'गुप्तभाषी' अन्तःपरामर्शात्मकः इत्यर्थः । अत एव 'मन्त्रः' इत्यन्वर्थमभिधानम् ?—इति भावः ॥ ४५ ॥

नन्वस्य तूष्णींभूतत्वादन्तःपरामर्शात्मकत्वे किं प्रमाणम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**तथापि न विमर्शात्मरूपं त्यजति तेन सः ।**
**प्रमाणात्मविमर्शात्मा मानवत्क्षोभभाङ् न तु ॥ ४६ ॥**
**मन्त्राणां च पदानां च तेनोक्तं त्रिकशासने ।**
**अभिन्नमेव स्वं रूपं निःस्पन्दक्षोभिते परम् ॥ ४७ ॥**

नह्यसौ तूष्णींभूतत्वेऽपि

'स्वभावमवभासस्य विमर्शं विदुः' (ई० प्र० १।५।११)

इत्याद्युक्तयुक्त्या विमर्शात्मकतां जहाति, इति प्रमाणवदस्यापि विमर्श एव स्वभावो येनानयोः स्वरूपे न कश्चिद्भेदः । अत एव वक्ष्यमाणगत्या श्रीपूर्वशास्त्रे

---

पद्यते = ज्ञात होता है अर्थ इस विग्रह के द्वारा—इस प्रकार (जो) अवगमात्मक है (वह) पद है । अध्वा का भी ज्ञानात्मक समावेश होता है—यही (उसके) प्रमाण होने का कारण है । अर्थात् प्रकाश के आवेश के विना कोई भी प्रकाश्य प्रकाशित नहीं होता । और जब वही पद प्रमाणात्मक रूप से च्युत होकर अन्तर्मुख होने के कारण अक्षुब्ध रूप को प्राप्त होता है तब (वह) प्रमातारूप मन्त्र होता है । चूँकि वह प्रक्षोभ न होने के कारण उदासीनता के साथ स्थित होने से 'गुप्तभाषी' = अन्तःपरामर्श रूप होता है इसलिए (उसका) मन्त्र यह नाम अन्वर्थ (= अपने अर्थ के अनुरूप) है ॥ ४५ ॥

प्रश्न—चुपचाप होने से इसकी अन्तःपरामर्शात्मकता में क्या प्रमाण है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

तो भी (यह) विमर्शात्मक रूप को नहीं छोड़ता इस कारण वह प्रमाणात्मक विमर्श वाला होता है किन्तु प्रमाण की तरह क्षोभ का भागी नहीं होता । इस कारण त्रिकशास्त्र में मन्त्रों और पदों का अपना रूप अभिन्न ही कहा गया है (अन्तर केवल इतना है कि एक) निस्पन्द है और दूसरा क्षोभित ॥ ४६-४७ ॥

चुपचाप रहने पर भी यह—

"(विद्वान लोग) प्रकाश के स्वभाव को विमर्श मानते हैं ।"

इत्यादि उक्त युक्ति के अनुसार विमर्शरूपता को नहीं छोड़ता । इसलिए प्रमाण

पदानां मन्त्राणां चैकमेव रूपमुक्तम्; किं त्वयमेवानयोर्विशेषो यन्मानं क्षुब्धम्, माता पुनरक्षुब्धः—इति । तदुक्तम् 'मानवत्क्षोभभाङ् न तु' इति, 'निःस्पन्दक्षोभिते परम्' इति च ॥ ४७ ॥

एवं स्थूलसूक्ष्मभेदेन पदमन्त्राध्वस्वरूपम् निरूप्य परत्वेन वर्णाध्वानमपि निरूपयति —

**औदासीन्यपरित्यागे प्रक्षोभानवरोहणे ।**
**वर्णाध्वा मातृभागे स्यात् पूर्वं या कथिता प्रमा ॥ ४८ ॥**
**सा तु पूर्णस्वरूपत्वादविभागमयी यतः ।**

इह परिमितप्रमातृदशाधिशायिनीमुदासीनतां परित्यजन्ती प्रमाणसमुचितं क्षुब्धं रूपम् चानवरूढा, इत्यर्थात्पूर्णतारूपा या प्रमितिः पूर्वमुक्ता सैव प्रमात्रंशाश्रयणेन वर्णाध्वा स्यात्, यदियं दशा स्वात्ममात्रविश्रान्त्या क्षोभोपशमान्मातृमानादिगर्भीकारेण तदविभिन्नस्वभावा—इत्यर्थः ॥ ४८ ॥

अत एवात्र पदमन्त्रक्रोडीकारसहिष्णुतयैव वर्णाध्वनो निर्देशः—इत्याह—

**तत एकैकवर्णत्वं तत्त्वे तत्त्वे क्षमादितः ॥ ४९ ॥**
**कृत्वा शैवे परे प्रोक्ताः षोडशार्णा विसर्गतः ।**

---

के समान इसका भी विमर्श ही स्वभाव है जिस कारण इन दोनों के स्वरूप में कोई भेद नहीं है । इसीलिए वक्ष्यमाण रीति से श्रीपूर्वशास्त्र में पदों और मन्त्रों का एक ही रूप कहा गया है किन्तु इन दोनों में यही अन्तर है कि प्रमाण क्षुब्ध होता है और प्रमाता अक्षुब्ध । वही कहा गया है—प्रमाण के समान क्षोभ का भागी नहीं होता ।' और 'निष्पन्द तथा क्षोभित होते हैं' ॥ ४६-४७ ॥

इस प्रकार स्थूल सूक्ष्म भेद से पद अध्वा और मन्त्र अध्वा के स्वरूप का निरूपण कर पर रूप में वर्ण अध्वा का निरूपण करते हैं—

उदासीनता का परित्याग और प्रक्षोभ का अनवरोहण होने पर, जो पहले प्रमा कही गयी थी वह, प्रमाता के भाग में वर्णाध्वा है । क्योंकि वह पूर्ण स्वरूप वाली और अविभागमयी है ॥ ४८-४९- ॥

परिमित प्रमातृदशा में रहने वाली उदासीनता का त्याग करती हुई और प्रमाणोचित क्षुब्ध रूप में अनवरूढ अर्थात् पूर्णतारूप जो प्रमा पहले कही गयी वही प्रमात्रंश के आश्रयण से वर्णाध्वा है । क्योंकि यह दशा स्वात्ममात्र में विश्रान्ति के कारण क्षोभ का उपशम होने से प्रमाता प्रमेय आदि को अन्तर्गूढ कर उससे अभिन्न स्वभाव वाली है ॥ ४८ ॥

इसीलिए यहाँ पद मन्त्र की निगूढता की सहिष्णुता के होने से ही वर्णाध्वा का निर्देश है—यह कहते हैं—

पूर्णत्वादेव चास्या दशायाः क्षित्यादितत्त्वचतुस्त्रिंशतौ क्षकारात्प्रभृति एकमेव वर्णं योजयित्वा 'परे' पूर्णत्वाद्व्यापकतयाभिमतेऽर्थात् सशक्तिके 'शैवे' शिवाख्ये षट्त्रिंशे तत्त्वे संहारप्रक्रमस्याध्वशुद्धावुचितत्वात् विसर्गादारभ्यानुलोम्येनाकारपर्यन्तं स्वरषोडशकमुक्तम् ॥ ४९ ॥

ननु यदि नाम निर्विभागपरिपूर्णसंविदात्मिका सा दशा, कुतस्त्योऽयं विभागः?—इत्याशङ्क्याह—

**तत्र शक्तिपरिस्पन्दस्तावान् प्राक् च निरूपितः ॥ ५० ॥**

यश्चायं षोढाध्वविभागः स पूर्वस्तच्छक्तिपरिस्पन्द एवेत्युक्तं प्राग्बहुशः । तस्येति संबन्धमात्रे वाच्ये तत्रेति सप्तम्या तद्भित्तिलग्नत्वमेवावेदितम् ॥ ५० ॥

एतदेव सङ्कलयितुं प्रतिजानीते—

**सङ्कलय्योच्यते सर्वमधुना सुखसंविदे ।**

---

इस कारण पृथिवी से लेकर एक-एक तत्त्व में एक-एक वर्ण को (समाहित) कर परमशिव में (विलोमक्रम से) विसर्ग से लेकर सोलह वर्ण कहे गये हैं ॥ -४९-५०- ॥

इस दशा के पूर्ण होने से ही पृथिवी आदि चौंतीस तत्त्वों में 'क्ष' से लेकर ('अ' तक) एक-एक वर्ण को जोड़कर पर = पूर्ण, होने के कारण व्यापक रूप में अभिमत शक्ति सहित शैव में = शिवनामक छत्तीसवें तत्त्व में संहार क्रम के, अध्वशुद्धि में उचित होने के कारण विसर्ग से लेकर विपरीत क्रम से अकार पर्यन्त सोलह स्वर कहे गए । ('अ' से लेकर 'क्ष' तक का क्रम शाक्त है और 'क्ष' से लेकर 'अ' तक का शैव । ये ही सृष्टि एवं संहार क्रम कहे जाते है । इनमें १६ स्वरों को छोड़कर ३४ वर्ण पृथिव्यादि ३४ तत्त्व के प्रतीक हैं । अनुस्वार और विसर्ग को छोड़कर १४ स्वर वर्ण शैवतत्त्वात्मक है उन दोनों को जोड़ने पर १६ स्वरवर्ण हो जाते हैं ।) है ॥ ४९ ॥

प्रश्न—यदि वह दशा निर्विभाग परिपूर्ण संविद् रूपा है तो फिर यह विभाग कहाँ से आया ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

वहाँ उतना ही शक्तिपरिस्पन्द है और (यह) पहले कहा जा चुका है ॥ ५० ॥

जो यह छ प्रकार का विभाग है वह पहले उस शक्ति का परिस्पन्द ही है—यह पहले बहुत बार कहा जा चुका है । 'तस्य' इस पद के द्वारा सम्बन्ध मात्र कहने के स्थान पर 'तत्र' (कथन से) सप्तमी के द्वारा तद्भित्तिलग्नता ही कही गयी ॥ ५० ॥

इसी को सङ्कलित करने के लिए प्रतिज्ञा करते हैं—

सर्वमिति षडध्वजातम् ॥

तदेवाह—

**पदमन्त्रवर्णमेकं पुरषोडशकं धरेति च निवृत्तिः ।**
**तत्त्वार्णमग्निनयनं रसशरपुरमस्त्रमन्त्रपदमन्या ॥ ५१ ॥**
**मुनितत्त्वार्णं द्विकपदमन्त्रं वस्वक्षिभुवनमपरकला ।**
**अग्न्यर्णतत्त्वमेककपदमन्त्रं सैन्यभुवनमिति तुर्या ॥ ५२ ॥**
**षोडश वर्णाः पदमन्त्रतत्त्वमेकं च शान्त्यतीतेयम् ।**
**अभिनवगुप्तेनार्यात्रयमुक्तं संग्रहाय शिष्येभ्यः ॥ ५३ ॥**

पदमन्त्रवर्णमिति समाहारः । एकमिति क्षकाररूपम् । पुरषोडशकमिति कालाग्न्यादिवीरभद्रान्तम् । भुवनविभागश्चायमष्टमाह्निकान्ते,

'श्रीपूर्वशासने पुनरष्टादशाधिकं शतं कथितम् ।
तदिह प्रधानमधिकं संक्षेपेणोच्यते शोध्यम् ॥' (८।४।३६)

इत्यादिना सिद्धान्ततयोक्त इति तत एवात्रानुसन्धेयः किं तत्संवादन-ग्रन्थगौरवेण । निवृत्तिरिति, येह धारिकेत्युक्ता । 'अग्नयः' त्रयः 'नयने' द्वे,

---

अब सुखसंविद् के लिए सबको एकत्रित कर कहते हैं ॥ ५१- ॥

सबको = षडध्वसमूह को ॥

वही कहते हैं—

पद मन्त्र और वर्ण ये मिलकर एक तत्त्व, सोलह पुर और पृथिवी इन सबको निवृत्ति कला कहते हैं । अग्नि नयन (= २३) वर्ण (२३) तत्त्व, रस शर (= ५६) पुर तथा अस्त्र (= ५) मन्त्र और पद अन्य (= प्रतिष्ठा कला) हैं मुनि (= ७) वर्ण तत्त्व, दो पद मन्त्र तथा वसु अक्षि (२८) भुवन अपर कला (= विद्या) है । अग्नि (= ३) वर्ण तत्त्व एक-एक पद मन्त्र और सैन्य (= १८) भुवन ये (= शान्ता) कला हैं सोलह वर्ण पद मन्त्र एक तत्त्व और शान्त्यतीता कला है (ये सब मिलकर अध्वा बनते हैं) ॥ ५१-५३ ॥

पद मन्त्र वर्ण यह समाहार द्वन्द्व है । एक = क्षकार । सोलह पुर = कालाग्नि भुवन से लेकर वीर भद्र तक । यह भुवनविभाग अष्टम आह्निक के अन्त में

"श्रीपूर्वशास्त्र में एक सौ अठारह भुवनविभाग कहा गया है । वह प्रधानरूप से अधिक शोधनीय है । वह यहाँ संक्षेप में कहा जा रहा है ।"

इत्यादि के द्वारा सिद्धान्तरूप से कहा गया है । इसलिए वहीं से समझ लेना चाहिए । उसके पुनः कथन से ग्रन्थगौरव करने से क्या लाभ ? निवृत्ति जिसे यहाँ

तेनाबादीन्यव्यक्तान्तानि तत्त्वानि, हादिङान्ता वर्णाश्च त्रयोविंशतिः । 'रसाः' षट्, 'शराः' पञ्च । एवं षट्पञ्चाशत् पुराणि । 'अस्त्राणि' शराः पञ्च, तेन द्वे चतुरक्षरे, त्रीणि पञ्चाक्षराणि, इति पञ्च पदानि मन्त्राश्च । अन्येति, आप्यायिन्य-पर्याया प्रतिष्ठा । मुनीति सप्त, तेन पुमादिमायान्तानि तत्त्वानि जादिघान्ताश्च वर्णाः । द्विकेति, तेन पञ्चाक्षरमेकं द्व्यक्षरं द्वितीयं चेति पदे मन्त्रौ च । 'वसवः' अष्टौ 'अक्षिणी' द्वे, तेनाष्टाविंशतिर्भुवनानि । अपरकलेति, बोधिन्यपरपर्याया विद्या । 'अग्नयः' त्रयः, तेन गखका वर्णा विद्येश्वरसदाशिवाश्च तत्त्वानि । एककेति, तेन त्र्यक्षरं पदं मन्त्रश्च । 'सैन्यानि' अक्षौहिण्योऽष्टादश । तुर्येति, उत्पूयिन्यपरपर्याया शान्ता । षोडशेति, विसर्गाद्यकारान्ताः । स्वरषोडशकात्मक-मेवैकं पदं मन्त्रश्च । तत्त्वमिति, शिवाख्यं षट्त्रिंशं, तच्च सशक्तित्वेऽपि प्राधान्यादेकम्, शक्तिर्हि न शक्तिमतो भिन्ना भवितुमर्हति—इति भावः । वस्तु-तस्तु व्यापकतयाभिमतं तत्त्वद्वयमेव, यदभिप्रायेणैव श्रीपूर्वशास्त्रे—

'षट्त्रिंशत्तत्त्वभेदेन न्यासोऽयं समुदाहृतः।' (मा०वि० ६।६)

इत्युक्तम् । शान्त्यतीतायां च भुवनानि न संभवन्ति—इति नात्र तन्निर्देशः । यदुक्तम्—

---

धारिका कहा गया है । अग्नि = तीन, नयन = दो । इससे पृथिवी से लेकर अव्यक्त पर्यन्त (२३) तत्त्व तथा ह से लेकर ङ पर्यन्त २३ वर्ण है । रस = ६ शर = ५ इस प्रकार ५६ पुर हैं । अस्त्र = शर = ५ इससे दो चतुरक्षर और तीन पञ्चाक्षर इस प्रकार ५ पद और मन्त्र होते हैं । अन्या = आप्यायिनी अपरपर्याय वाली प्रतिष्ठा कला है । मुनि = ७ इससे पुरुष से लेकर माया पर्यन्त तत्त्व और ज से लेकर घ तक वर्ण समझना चाहिये । द्विक = एक पञ्चाक्षर और दूसरा द्व्यक्षर ये दो पद और दो मन्त्र हैं । वसु = ८ अक्षि = २ इससे २८ भुवन जानना चाहिये । अपर कला = बोधिनी अपर पर्याय वाली विद्या कला है । अग्नि = ३ इससे ग ख क वर्ण और शुद्ध विद्या ईश्वर तथा सदाशिव तत्त्व समझना चाहिये । एक = अक्षर पद और मन्त्र । सैन्य = अक्षौहिणी = अठारह । तुर्य = उत्पूयिनी अपरपर्याय वाली शान्ता कला । सोलह = विसर्ग से लेकर अकार पर्यन्त १६ वर्ण । एक पद और मन्त्र सोलह स्वरों वाला ही है । तत्त्व = शिव नामक छत्तीसवाँ तत्त्व समझना चाहिये । वह शक्तियुक्त होने पर भी प्रधानता के कारण एक है। शक्ति शक्तिमान् से भिन्न नहीं होती—यहाँ यह भाव है । वस्तुतः तो व्यापक रूप से दो ही तत्त्व माना गया है जिस अभिप्राय से श्रीपूर्वशास्त्र में—

"छत्तीस तत्त्व के भेद से यह न्यास कहा गया ।"

यह कहा गया । शान्त्यतीता में भुवनों की सम्भावना नहीं होती इसलिए यहाँ उनका निर्देश नहीं है । जैसा कि कहा गया है—

.................. शान्त्यतीता त्वभुवनैव ।' (८।४५२) इति ।

एवमप्यधिकृत्य पदवर्णविभागो मन्तव्यः । एवमष्टादशोत्तरं शतं भुवनानि, षट्त्रिंशत्तत्त्वानि, पञ्च कलाः, दश पदानि, तावन्त एव मन्त्राः, पञ्चाशद्वर्णाश्चेति षोढाध्वा—इति पिण्डार्थः । तदुक्तम्—

'आद्यं धारिकया व्याप्तं तत्रैकं तत्त्वमिष्यते ।
एकमेकं पृथक् क्षार्णं पदार्णमनुषु स्मरेत् ॥
कालाग्निभुवनाद्यावद्वीरभद्रपुरोत्तमम् ।
पुरषोडशकं ज्ञेयं षड्विधोऽध्वा प्रकीर्तितः ॥
आप्यायिन्या द्वितीयं च तत्र तत्त्वानि लक्षयेत् ।
त्रयोविंशत्यबादीनि तद्वट्टाद्यक्षराणि च ॥
पदानि पञ्च मन्त्राश्च षट्पञ्चाशत्पुराणि च ।
तत्त्वानि सप्त बोधिन्या तच्चतुर्धा पुराणि च ॥
तृतीये सप्त वर्णाः स्युः पदमन्त्रद्वयद्वयम् ।
उत्पूयिन्या चतुर्थं तु तत्र तत्त्वत्रयं विदुः ॥
वर्णत्रयं मन्त्रमेकं पदमेकं च लक्षयेत् ।
अष्टादश विजानीयाद्भुवनानि समासतः ॥
शिवतत्त्वं परं शान्तं कला तत्रावकाशदा ।
स्वरषोडशकं मन्त्रं पदं चैकं विलक्षयेत् ॥
इत्येवं षड्विधोऽप्यध्वा समासात्परिकीर्तितः ।'

(मा०वि० २।५७) इति ।

---

'शान्त्यतीता कला भुवनरहित है ।'

इस प्रकार भी समझ कर पद वर्ण का विभाग मानना चाहिए । इस प्रकार एक सौ आठ (१०८) भुवन, छत्तीस तत्त्व, पाँच कलायें, दश पद उतने ही मन्त्र तथा पचास वर्ण—यह छह अध्वा है—यह पिण्डित अर्थ है । वही कहा गया—

"पहला धारिका से व्याप्त है उसमें एक तत्त्व माना जाता है । पद वर्ण और मन्त्र में एक-एक 'क्ष' वर्ण को समझना चाहिए । कालाग्नि भुवन से लेकर उत्तम वीरभद्रपुर तक सोलह पुर समझना चाहिए । (इसी रूप से) छह प्रकार का अध्वा कहा गया है । दूसरा आप्यायिनी के द्वारा (व्याप्त है) उसमें जल आदि तेईस तत्त्वों को और उसी प्रकार ट आदि अक्षरों को जानना चाहिए । वहाँ पद और मन्त्र पाँच तथा छप्पन पुर हैं । बोधिनी (= विद्या) में सात तत्त्व तथा चार प्रकार के पुर हैं । इस तीसरे में सात वर्ण और पदमन्त्र दो-दो हैं । उत्पूयिनी (= शान्ता) के द्वारा चौथा (व्याप्त है) उसमें तीन तत्त्व माना गया है । (उसमें) तीन वर्ण एक मन्त्र और एक पद तथा संक्षेप में अठारह भुवनों को जानना चाहिए । वहाँ पर शान्त शिवतत्त्व और अवकाशदायिनी शान्त्यतीता कला सोलह स्वर तथा एक-एक मन्त्र

अभिनवगुप्तेति स्वनामोदीरणस्यायमाशयो—यदेतावत्प्रमेयजातं विस्तरीतुमिव संग्रहीतुमप्यनन्यसाधारणं ममैव परं प्रावीण्यमिति ॥ ५३ ॥

ननु पारमेश्वरः शक्तिपरिस्पन्द एव षोढाध्वा इति प्राङ्निरूपितम्, तत्कथमिदानीं तत्त्वभुवनादितया बहीरूपत्वेनापि तस्य स्वरूपमुक्तम्?—इत्याशङ्क्याह—

**सोऽयं समस्त एवाध्वा भैरवाभेदवृत्तिमान् ।**
**तत्स्वातन्त्र्यात्स्वतन्त्रत्वमश्नुवानोऽवभासते ॥ ५४ ॥**

यद्यपि वस्तुतः समस्तोऽयमध्वा पूर्णप्रकाशभिन्न एव तथापि तदिच्छयैव तदतिरिक्तायमानतया स्वातन्त्र्येण प्रस्फुरेद् येनास्य बहीरूपतयाऽवभासः ॥ ५४ ॥

ननु कलाद्यध्वा मेयभागगतत्वाद् बहिः स्वातन्त्र्येणावभासतां नाम, मन्त्राद्यध्वा पुनः प्रमातृभागगतः इति कथमस्य तथाभावः स्यात्?—इत्याशङ्क्याह—

**तथाहि मातृरूपस्थो मन्त्राध्वेति निरूपितः ।**

मन्त्राद्यध्वा हि प्रमातृभागगतोऽपि तथा स्वतन्त्र एव इत्येवं समस्त

---

और पद समझना चाहिए । इस प्रकार षड्विध अध्वा संक्षेप में कहा गया ॥" (मा. वि.तं. २।५७)

अभिनवगुप्त इस अपने नाम के कथन का यह आशय है कि इतना प्रमेयसमूह विस्तृत करने की भाँति इसका संक्षेप करने में भी मेरी ही अत्यधिक प्रवीणता है ॥ ५३ ॥

प्रश्न—परमेश्वर का शक्तिपरिस्पन्द ही षडध्वा है—यह पहले कहा जा चुका है। तो यहाँ तत्त्व भुवन आदि के रूप में बाह्य रूप से उसका स्वरूप कैसे कहा गया?—यह शङ्का कर कहते हैं—

वह यह समस्त ही अध्वा भैरव से अभिन्नवृत्ति वाला है किन्तु उस (= भैरव) की स्वतन्त्रता के कारण स्वतन्त्रता का अनुभव करता हुआ अवभासित होता है ॥ ५४ ॥

यह समस्त अध्वा यद्यपि वस्तुतः पूर्ण प्रकाश से अभिन्न ही है । तो भी उसकी इच्छा से ही उससे भिन्न रूप में प्रस्फुरित होता है । जिससे इसका बाह्य रूप में अवभासन होता है ॥ ५४ ॥

प्रश्न—कला आदि अध्वा मेय भाग में स्थित होने के कारण बाह्यरूप से स्वतन्त्रतापूर्वक भासित हो किन्तु मन्त्रादि अध्वा प्रमातृभाग में स्थित है तो फिर यह कैसे उस प्रकार का (= स्वतन्त्र रूप से अवभासमान) होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

तो इस प्रकार मातृरूप में स्थित को मन्त्राध्वा कहा गया है ॥ ५५- ॥

एवाध्वायमविशेषेण निरूपितः समनन्तरमेवोक्तः—इत्यर्थः ॥

नन्वयं मन्त्राद्यध्वा प्रमातृभागगतश्च स्वातन्त्र्येणावभासेत चेति विप्रतिषिद्ध-मेतत्?—इत्याशङ्क्यैतदेवोपपादयति—

**तथाहि चिद्विमर्शेन ग्रस्ता वाच्यदशा यदा ॥ ५५ ॥**
**शिवज्ञानक्रियायत्तमननत्राणतत्परा ।**
**अशेषशक्तिपटलीलीलालाम्पट्यपाटवात् ॥ ५६ ॥**
**च्युता मानमयाद्रूपात् संविन्मन्त्राध्वतां गता ।**

यदा हि चेतनव्यापारमयप्रमाणरूपेण विमर्शनेन बाह्यमर्थजातं स्वात्मसात्कृतं तदा निखिलस्य चक्षुरादीन्द्रियवृत्तिस्वभावस्य शक्तिनिकुरम्बकस्य या 'लीला' बहिःप्रसरणं तत्र 'लाम्पट्यात्' औत्सुक्यात् यदौन्मुख्यात्मकं पाटवमेवंविधात् क्षुब्धान्मानमयाद्रूपादवरूढा, अत एव शिवस्य

'विमर्श एव देवस्य शुद्धे ज्ञानक्रिये यतः।' (ई० प्र० १।८।११)

इत्यादिनीत्या स्वातन्त्र्यमात्ररूपयोर्ज्ञानक्रिययोरायत्तं तदेकपरमार्थं यन्मननमिद-मिति परामर्शः, तथा त्राणमिदंपरामर्शविश्रान्तिभूरहन्तापरामर्शस्तत्र तत्परा बहिरौ-न्मुख्यविरमात्तदेकविश्रान्ता सङ्कुचितप्रमातृरूपा संविन्मन्त्राध्वतां गता तन्मयतया

---

मन्त्रादि अध्वा प्रमातृभाग में स्थित होने पर भी स्वतन्त्र ही है । इस प्रकार समस्त ही यह अध्वा समान रूप से निरूपित अर्थात् पहले ही कहा गया है ॥

प्रश्न—यह मन्त्र आदि अध्वा प्रमातृभाग में स्थित है और स्वतन्त्र रूप से अवभासित होता है—यह (परस्पर) विरोधी (कथन) है?—यह शङ्का कर इसी को बताते हैं—

वह इस प्रकार—जब वाच्यदशा चिद्विमर्श से ग्रस्त होती है तब शिव की वह संविद् जो कि ज्ञान और क्रिया के अधीन, मनन और त्राण में तत्पर तथा अशेषशक्तिपटली की लीला के लाम्पट्यस्वरूप प्रमाण प्रमेय से रहित हो जाती है मन्त्राध्वा कहलाती है ॥ -५५-५७- ॥

जब चेतनव्यापारमय प्रमाणरूप विमर्श के द्वारा बाह्य अर्थसमूह आत्मसात् कर लिया जाता है तब समस्त चक्षुरादि इन्द्रियवृत्तिस्वभाव वाले शक्तिसमूह की जो लीला = बहिः प्रसरण, उसमें लाम्पट्य = उत्सुकता, के कारण जो औन्मुख्य रूप पाटव, उस प्रकार के क्षुब्धप्रमाणप्रमेय रूप से अवरूढ इसलिए शिव की

"चूँकि शुद्ध ज्ञान क्रिया परमेश्वर के विमर्श है ।"

इत्यादि नीति से स्वातन्त्र्यमात्र रूप वाले ज्ञान क्रिया के अधीन तदेकपरमार्थ जो मनन = 'यह'—ऐसा परामर्श, तथा त्राण = इदं परामर्श की विश्रान्तिभूमि अहन्ता-परामर्श, उसमें तत्पर = बाह्य औन्मुख्य का विराम हो जाने से मात्र उसी में

प्रस्फुरिता—इत्यर्थः ॥ ५६ ॥

द्विविधं हि संविदः परिस्फुरणं क्षुब्धमक्षुब्धं च । तत्राक्षुब्धतायामस्याः प्रमातृत्वे मन्त्राध्वत्वम्, अन्यथा पुनः प्रमाणत्वे पदाध्वत्वम्, तदाह—

**प्रमाणरूपतामेत्य प्रयात्यध्वा पदात्मताम् ॥ ५७ ॥**

एतदेवोपपादयति—

**तथा हि मातुर्विश्रान्तिर्वणान्सङ्घट्य तान्बहून् ।**

प्रमाता हि वदकषादीननेकान्वर्णान् संक्षोभ्य तत्तत्पदनिष्पत्त्या तं तमर्थमधिगच्छेत् येनास्य स्वात्मनि क्षोभोपरमः स्यात् ॥

ननु सङ्घट्टने वर्णानामेव क्षोभः स्यान्न प्रमातुरिति कस्तस्य तदुपरमार्थः?—इत्याशङ्क्याह—

**सङ्घट्टनं च क्रमिकं सञ्जल्पात्मकमेव तत् ॥ ५८ ॥**
**विकल्पस्य स्वकं रूपं भोगावेशमयं स्फुटम् ।**
**अतः प्रमाणतारूपं पदमस्मद्गुरुर्जगौ ॥ ५९ ॥**

---

विश्रान्त संकुचित प्रमातृरूपा संविद्, मन्त्राध्वता को प्राप्त होती है = तन्मयरूप से प्रस्फुरित होती है ॥ ५६ ॥

संविद् का प्रस्फुरण दो प्रकार का है—क्षुब्ध और अक्षुब्ध । उनमें से अक्षुब्धता होने पर इसके (= संविद् के) प्रमाता होने पर मन्त्राध्वा अन्यथा प्रमाण होने पर पदाध्वा होता है—यह कहते हैं—

प्रमाणरूपता को प्राप्त कर (यह) अध्वा पदात्मक हो जाता है ॥-५७॥

इसी को सिद्ध करते हैं—

इस प्रकार उन अनेक वर्णों को सङ्घटित कर प्रमाता विश्रान्त हो जाता है ॥ ५८- ॥

प्रमाता व द क ष आदि अनेक वर्णों को क्षुब्ध कर भिन्न-भिन्न पदों की रचना के द्वारा भिन्न-भिन्न अर्थों का ज्ञान करता है जिससे इसका क्षोभ अपने में शान्त हो जाता है ॥

प्रश्न—सङ्घटन में वर्णों का ही क्षोभ होता है प्रमाता का नहीं फिर उसका उसमें उपरम होना क्या?—यह शङ्का कर कहते हैं—

यह सङ्घटन क्रमिक और (इसीलिए) सञ्जल्पनात्मक होता है । (यह) विकल्प का अपना रूप है जो कि स्फुट भोगावेशमय है । इसलिए हमारे गुरु ने कहा कि पद प्रमाणतारूप होता है ॥ -५८-५९ ॥

क्रमिकमिति पूर्वापररूपत्वाद्वाचः, अत एव 'तत्पूर्वजनितसंस्कारसहितोऽन्त्यो वर्णो वाचकः' इति भङ्ग्या सन्धाय जल्पनात्सञ्जल्पात्मकम्—इत्युक्तम् । विनानुसन्धानमेव पदसंपत्त्यभावात् क्रमिकैर्वर्णैः क इवार्थाधिगमो भवेत्—इति भावः । एतदेव च 'शब्दसंसर्गयोग्यार्थप्रतीतिः कल्पना' इत्यादिनीत्या विकल्पस्य तात्त्विकं रूपम्—इत्याह—विकल्पस्य स्वकं रूपमिति । नन्वेवमपि प्रमातुः कः क्षोभः?—इत्याशङ्क्याह—स्फुटं भोगावेशमयमिति, तत्तदर्थानुभवोदितसुखदुःखादिवेदनात्मकम्—इत्यर्थः । 'अतः' इति भोगावेशमयत्वेन प्रमातृक्षोभरूपत्वात् ॥

इह वाचकतया साजात्येन वर्णाध्वनः प्रसङ्गेऽपि

'ज्ञानं न जायते किञ्चिदुपष्टम्भनवर्जितम् ।'

इत्यादिनीत्या प्रमेयमन्तरेण प्रमाणतैव न भवेत्—इत्येतदानन्तर्येण प्रमेयभागस्थं कलाद्यध्वत्रयमभिधत्ते । तत्रापि मेयस्य मानरूपतावेशे कलाध्वत्वम्, अन्यथा तु सूक्ष्मत्वे स्थूलत्वे च तत्त्वाध्वत्वं भुवनाध्वत्वं च—इत्याह—

**प्रमाणरूपतावेशमपरित्यज्य मेयताम् ॥ ६० ॥**
**गच्छन्कलनया योगादध्वा प्रोक्तः कलात्मकः ।**

---

क्रमिक—वाणी के पूर्वापररूप होने के कारण । इसलिए "उन पूर्व (वर्णों) के द्वारा जनित संस्कार के सहित अन्त्यवर्ण वाचक होता है ।"

इस भङ्गी से—जोड़कर कथन करने से—सञ्जल्पात्मक कहा गया । (पूर्व-पूर्व वर्णों के) अनुसन्धान के विना पद की सिद्धि न होने से क्रमिक वर्णों से कौन सा अर्थ ज्ञात होगा (अर्थात् कोई नहीं)—यह भाव है । यही "शब्दसम्बन्ध के द्वारा योग्य अर्थ की प्रतीति कल्पना (कही जाती) है" इत्यादि नीति के अनुसार विकल्प का तात्त्विक रूप है—यह कहा गया विकल्प का अपना रूप । प्रश्न—ऐसा होने पर भी प्रमाता का क्या क्षोभ है ?—यह शङ्का कर कहते है—स्पष्ट रूप से भोगावेशमय अर्थात् तत्तत् अर्थ के अनुभव से उत्पन्न सुख दुःख आदि वेदना रूप। इस कारण = भोगावेशमय होने से प्रमाता के क्षोभरूप होने के कारण (पद प्रमाण होता है) ॥ ५९ ॥

वाचक के रूप में साजात्य होने से वर्णाध्वा के प्रसङ्ग में भी

"कोई भी ज्ञान उपष्टम्भनरहित नहीं होता ।

इत्यादि नीति के अनुसार प्रमेय के विना प्रमाणता ही नहीं होती इसलिए इसके अनन्तर प्रमेयभागस्थ कला आदि तीन अध्वाओं को कहते हैं । उनमें भी प्रमेय के प्रमाणरूपता से आविष्ट होने पर कलाध्वा अन्यथा सूक्ष्म और स्थूल होने पर तत्त्वाध्वा ओर भुवनाध्वा होते हैं—यह कहते हैं—

प्रमाणरूपता के आवेश का परित्याग न करते हुए प्रमेयता को प्राप्त होने वाला अध्वा कलना के योग के कारण कलात्मक अध्वा कहा गया

**शुद्धे प्रमेयतायोगे सूक्ष्मस्थूलत्वभागिनि ॥ ६१ ॥**
**तत्त्वाध्वभुवनाध्वत्वे क्रमेणानुसरेद् गुरुः ।**

कलनयेति, कलना हि विकल्पनं तदेव च प्रमाणसतत्त्वम्—इत्युक्तं प्राग्बहुशः । 'शुद्धे' इति प्रमाणतावेशशून्ये—इत्यर्थः ॥ ६१ ॥

एवं प्रमातृप्रमाणप्रमेयानन्तरं तत्संबन्धनिबन्धनं प्रमाणफलरूपम् वर्णाध्वानं वक्तुमुपक्रमते—

**प्रमेयमानमातॄणां यद्रूपमुपरि स्थितम् ॥ ६२ ॥**
**प्रमात्मात्र स्थितोऽध्वायं वर्णात्मा दृश्यतां किल।**

उपरि स्थितमिति, प्रमेयादीनां त्रयाणामपि विश्रान्तिधाम—इत्यर्थः ॥ ६२ ॥

तदेवाह—

**उच्छलत्संविदामात्रविश्रान्त्यास्वादयोगिनः ॥ ६३ ॥**
**सर्वाभिधानसामर्थ्यादनियन्त्रितशक्तयः ।**
**सृष्टाः स्वात्मसहोत्थेऽर्थे धरापर्यन्तभागिनि ॥ ६४ ॥**
**आमृशन्तः स्वचिद्भूमौ तावतोऽर्थानभेदतः ।**
**वर्णौघास्ते प्रमारूपां सत्यां बिभ्रति संविदम् ॥ ६५ ॥**

---

है। गुरु प्रमेय के शुद्ध होने पर सूक्ष्मता स्थूलता वाले क्रमशः तत्त्वाध्वा और भुवनाध्वा का अनुसरण करे ॥ -६०-६२- ॥

कलना के द्वारा—कलना = विकल्पना । वही प्रमाण तत्त्व है—यह पहले कई बार कहा जा चुका है । शुद्ध = प्रमाणतावेशशून्य ॥ ६१ ॥

प्रमाता प्रमाण और प्रमेय के (निरूपण के) बाद उसके सम्बन्ध से उत्पन्न होने वाले प्रमाणफलरूप वर्णाध्वा को कहने का उपक्रम करते हैं—

प्रमेय प्रमाण और प्रमाता के ऊपर जो स्थित है वह प्रमारूप अध्वा है। उसे वर्णरूप समझना चाहिए ॥ -६२-६३- ॥

ऊपर स्थित = प्रमेय आदि तीनों का विश्रान्तिधाम ॥ ६२ ॥

वही कहते हैं—

(परमेश्वर के द्वारा) उच्छलन करती हुई संविद् में विश्राम के आस्वाद से युक्त, अपने साथ उत्पन्न होने वाले पृथिवी पर्यन्त अर्थ के विषय में सर्वाभिधानसामर्थ्य के कारण असीम शक्ति वाले उतने अर्थों का अपनी चिद्भूमि में अभिन्न रूप से आमर्शन करने वाले वर्णसमूह रचित होते हैं और वे प्रमारूप सत्य संविद् को धारण करते हैं ॥ ६३-६५ ॥

इह खलु

'अविभागा तु पश्यन्ती सर्वतः संहृतक्रमा।
स्वरूपज्योतिरेवान्तः सूक्ष्मा वागनपायिनी ॥' (वा० प०)

इत्यादिनीत्या क्रमस्यानुन्मीलनात्परस्परमनासादितविभागवर्णौघा भगवता स्वचिद्भूमौ पश्यन्त्यात्मनि शुद्धविद्यादशायां मायादिधरान्ते स्वाविभिन्ने वाच्यरूपतत्तत्तत्त्वाद्यात्मन्यर्थे सति तावतो धरान्तानेवार्थानभेदेनामृशन्तोऽहन्ताच्छादितेदन्तापरामर्शसाराः सन्तः 'सृष्टाः' समुल्लासिताः—इत्यर्थः । नन्वेषां प्रतिनियतार्थविषयमेव वाचकत्वं च दृश्यते न सर्वार्थविषयमिति किमेतदुक्तम्?—इत्याशङ्क्याह—सर्वाभिधानेत्यादि । यदभिप्रायेण वैयाकरणैरपि 'सर्वः शब्दः सर्वार्थप्रतिपादनशक्तियुक्तः' इत्याद्युक्तम् । सर्वाभिधानसामर्थ्येऽपि किं निमित्तम्?—इत्युक्तम्—उच्छलदित्यादि । परस्यां हि संविदि सर्वभावनिर्भरत्वात्सर्वमस्ति—इत्यभिप्रायः । त एव च वर्णाः प्रमारूपां प्रमात्रादित्रयविश्रान्तिमयीं पारमार्थिकीं संविदं 'बिभ्रति' पुष्णन्ति तन्मयतयैव प्रस्फुरन्ति—इत्यर्थः ॥ ६५ ॥

ननु शब्दार्थव्युत्पत्तिबालिशानां बालादीनामपि संभवत्येव प्रमेति कथमेतदुक्तं 'वर्णा एव बिभ्रति?—इत्याशङ्क्याह—

---

यहाँ—

"पश्यन्ती (वर्ण—) विभाग से रहित, सब प्रकार से क्रमरहित, स्वरूपज्योति (= स्वप्रकाश) सूक्ष्म, नित्य, सूक्ष्मावाक् है ।"

इत्यादि नीति के अनुसार क्रम का उन्मीलन न होने से परस्पर विभागरहित वर्णसमूह परमेश्वर के द्वारा अपनी चिद्भूमि में पश्यन्तीरूपशुद्धविद्यादशा होने पर माया से लेकर पृथिवी पर्यन्त वाच्यरूप = भिन्न-भिन्न तत्त्व आदि रूप अर्थ, के अपने से अभिन्न होने पर उतने = पृथिवी पर्यन्त अर्थों, का अभिन्न रूप से परामर्शन करने वाले, अहन्ता से आच्छादित इदन्तापरामर्श वाले, सृष्ट = समुल्लासित होते हैं । प्रश्न—इनका निश्चित अर्थ का वाचक होना देखा जाता है न कि सब अर्थ का, फिर यह कैसे कहा गया?—यह शङ्का कर कहते हैं—सर्वाभिधानसामर्थ्य के कारण... । जिस अभिप्राय से वैयाकरणों के द्वारा भी—'सब शब्द सब अर्थ के ज्ञापन की शक्ति से युक्त हैं—इत्यादि कहा गया है । सर्वाभिधान के सामर्थ का भी क्या कारण है?—इसके उत्तर में कहा गया—उच्छलत् इत्यादि । सर्वभाव से पूर्ण होने के कारण परासंविद् में सब कुछ है—यह अभिप्राय है और वे ही वर्ण प्रमाता आदि तीन की विश्रान्तिभूत प्रमारूप पारमार्थिक संविद् को धारण करते हैं = पुष्ट करते हैं = तन्मय होकर स्फुरित होते हैं ॥ ६५ ॥

प्रश्न—शब्द तथा अर्थ की व्युत्पत्ति को न जानने वाले बाल आदि को भी प्रमा होती है फिर यह कैसे कहा गया कि 'वर्ण ही संविद् को धारण करते हैं?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**बालास्तिर्यक्प्रमातारो येऽप्यसङ्केतभागिनः ।**
**तेऽप्यकृत्रिमसंस्कारसारामेनां स्वसंविदम् ॥ ६६ ॥**
**भिन्नभिन्नामुपाश्रित्य यान्ति चित्रां प्रमातृताम् ।**

अकृत्रिमसंस्कारसारामिति, स्वारसिकपरामर्शपरमार्थाम्—इत्यर्थः । ननु चिदेकस्वभावनिर्विभागसहजपरामर्शसारप्रमाश्रयणे बालतिर्यगादीनामव्युत्पत्तिविशेषेऽपि कथङ्कारं परस्परं प्रमातृतायां वैचित्र्यं स्यात्?—इत्याशङ्क्योक्तम्—भिन्नभिन्नामिति, स्वस्वातन्त्र्यमायानुवेधोपरतसङ्कोचाम्—इत्यर्थः । (यदुक्तम्)—

'व्यवहाराः प्रतायन्ते तिरश्चामपि तद्वशात् ।' इति ॥ ६६ ॥

न केवलमियमसङ्केतभाजां बालादीनामेव विचित्रायां प्रमातृतायां निबन्धनं यावत्सङ्केतभाजां व्युत्पन्नानामपि—इत्याह—

**अस्या चाकृत्रिमानन्तवर्णसंविदि रूढताम् ॥ ६७ ॥**
**सङ्केता यान्ति चेत्तेऽपि यान्त्यसङ्केतवृत्तिताम् ।**

अस्यां समनन्तरोक्तस्वरूपायामकृत्रिमा स्वयमगृहीतसङ्कोचात् एवानन्ता येयं वर्णसंवित् तस्यां विमर्शशक्तिसारायामावापोद्वापपरिगृहीतान्वयव्यतिरेकहेतुकाः शब्दार्थसंयोजनात्मानः 'सङ्केता अपि रूढताम्' विश्रान्तिं यदा यान्ति तदा ते सङ्केता एवासङ्केतवृत्तितां यान्ति ।

---

बाल अथवा तिर्यक् प्रमाता जो भी सङ्केत के भागी नहीं हैं वे भी स्वाभाविक संस्कार वाली इस संविद् की भिन्न-भिन्न रूप में उपासना कर विचित्र प्रमातृता को प्राप्त होते हैं ॥ ६६-६७- ॥

अकृत्रिमसंस्कारसार वाली = स्वाभाविकपरामर्शपरमार्थ वाली । प्रश्न—चित्मात्र स्वभाव तथा निर्विभागसहजपरामर्शवाली प्रमा का आश्रयण होने पर बालक पक्षी आदि की समान व्युत्पत्ति होने पर भी उनकी प्रमातृता में परस्पर वैचित्र्य कैसे होता है?—यह शङ्का कर कहा गया—भिन्न-भिन्न अर्थात् अपने स्वातन्त्र्य के कारण माया के अनुवेध से सङ्कोचरहित (प्रमातृता को प्राप्त होते हैं)। जैसा कि कहा गया—

"उसके वश में होने के कारण पक्षियों के भी व्यवहार होते हैं" ॥ ६६ ॥

केवल सङ्केत न जानने वाले बालक आदि की ही विचित्र प्रमातृता में यह (= संविद्) कारण नहीं है बल्कि सङ्केत वाले व्युत्पन्न लोगों की भी है—यह कहते हैं—

उस अकृत्रिम अनन्त वर्णसंविद् में सङ्केत भी यदि रूढ हो जाते हैं तो वे असङ्केतवृत्तिता को प्राप्त हो जाते हैं ॥ -६७-६८- ॥

इस = अनन्तरोक्त स्वरूप वाली । अकृत्रिम = स्वयं सङ्कोच धारण न करने वाली, इसलिए अनन्त जो यह वर्णसंवित्, उसमें = विमर्शशक्तिवाली में, अवापोद्वाप

'शब्दे वाचकशक्तिश्च नित्यैवाग्नाविवोष्णता।'

इत्यादिनीत्या सङ्केतसमयविलक्षणविमर्शसारशक्तिरूपसंबन्धात्मकतया वस्तु-स्पृशो भवन्ति—इत्यर्थः । अपिर्भिन्नक्रमः ॥ ६७ ॥

एतदेव व्यतिरेकद्वारेणाप्युपपादयति

**अनया तु विना सर्वे सङ्केता बहुशः कृताः॥ ६८ ॥**
**अविश्रान्ततया कुर्युरनवस्थां दुरुत्तराम्।**
**बालो व्युत्पाद्यते येन तत्र सङ्केतमार्गणात् ॥ ६९ ॥**

अनया समनन्तरोक्तया संविद्रूढतया विना हि विश्रान्तिमलभमाना बहुशः कृता अपि 'वृक्षस्तरुः शाखी' इत्यादयः सर्वे सङ्केताः 'शब्दैरेव शब्दान् व्याचष्टे' इति भङ्ग्या दुरुत्तरामनवस्थां कुर्युः, सङ्केतान्तरमार्गणं न विरमेत्—इत्यर्थः । यतो येन येन सङ्केतेन बालो व्युत्पाद्यते तत्र 'को वृक्षस्तरुः शाखी' इत्यादिवत्सङ्केतान्तरं मृग्यत एवेति ॥ ६९ ॥

नन्वस्य किं सङ्केतान्तरमार्गणेन, अङ्गुल्यादिनिर्देशेन व्युत्पत्तिर्भविष्यति?—इत्याशङ्क्याह—

---

के द्वारा परिगृहीत अन्वयव्यतिरेककारण वाले शब्दार्थसंयोजनात्मक सङ्केत भी जब रूढि को = विश्रान्ति को, प्राप्त होते हैं तब वे सङ्केत ही असङ्केतवृत्तिता को प्राप्त होते हैं ।

"अग्नि में उष्णता के समान शब्द में वाचक शक्ति नित्य ही है ।"

इत्यादि नीति के अनुसार सङ्केतनिश्चय से विलक्षण विमर्शशक्तिरूप सम्बन्धात्मक होने से (ये सङ्केत) वस्तुस्पर्शी होते हैं । अपि का क्रम भिन्न है (इसे 'संकेता' के बाद जोड़ना चाहिये)॥ ६७ ॥

इसी को व्यतिरेक के द्वारा भी सिद्ध करते हैं—

इसके विना तो अनेक बार किए गए सब सङ्केत भी अविश्रान्त होने के कारण दुरुत्तर अनवस्था को उत्पन्न करते हैं जिसके द्वारा सङ्केत खोजने से बालक भी व्युत्पादित किए जाते हैं ॥ -६८-६९ ॥

इस अनन्तरोक्त संविद्रूढ़ता के विना विश्रान्ति को न प्राप्त करने वाले बहुत से किए गए भी 'वृक्ष तरु शाखी' इत्यादि सभी सङ्केत 'शब्दों के द्वारा ही शब्दों की व्याख्या करते हैं' इस भङ्गी के द्वारा दुरुत्तर अनवस्था को उत्पन्न करेंगे अर्थात् सङ्केतान्तर का अन्वेषण नहीं रुकेगा । क्योंकि जिस-जिस सङ्केत से बालक को समझाया जाता है उसमें—'वृक्ष (क्या है? उत्तर मिला) तरु (तरु क्या है? उत्तर मिला शाखी फिर प्रश्न हुआ) शाखी क्या है' इत्यादि के समान दूसरे सङ्केत खोजे ही जायेंगे ॥ ६९ ॥

**अङ्गुल्यादेशनेऽप्यस्य नाविकल्पा तथा मतिः ।**
**विकल्पः शब्दमूलश्च शब्दः सङ्केतजीवितः ॥ ७० ॥**

अस्य व्युत्पाद्यमानस्य बालादेः 'घटोऽयम्' इत्यङ्गुल्या निर्दिश्यमाने पुरोवर्तिन्यर्थे तथा वाच्यवाचकभावलक्षणा मतिर्घटशब्दवाच्योऽयमिति शब्दानुवेधाद-विकल्पा तावन्न भवेत् ।

'अथ चेत्सविकल्पा तद्विकल्पाः शब्दयोनयः ।'

इत्यादिनीत्या विकल्पस्तावच्छब्दमूलः, शब्दश्च सङ्केतैकपरमार्थः—इति सङ्केतान्तरापेक्षायामनवस्थावश्यमापतेत् ॥ ७० ॥

अतश्च संवित्परामर्शसारः शुद्धविद्यात्मा सङ्केतानपेक्षो वर्णग्राम एव विश्रान्ति-स्थानतयाभ्युपगन्तव्यो येनानवस्था शाम्येत्—इत्याह—

**तेनानन्तो ह्यमायीयो यो वर्णग्राम ईदृशः ।**
**संविद्विमर्शसचिवः सदैव स हि जृम्भते ॥ ७१ ॥**

'ईदृशः' इति सङ्केतादिनिरपेक्षः । सदैवेति, कृत्रिममायीयवर्णव्यवहरणावसरे-ऽपि—इत्यर्थः । इह हि या काचन प्रमा समुल्लसति तत्रावश्यमिदमित्थमिति

---

प्रश्न—दूसरे सङ्केत खोजने से क्या लाभ? अंगुली आदि के निर्देश से ज्ञान हो जायगा ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

अंगुली के द्वारा निर्देश होने पर भी इस (व्युत्पित्सु बालक) की वैसी विकल्पशून्य बुद्धि नहीं होगी । क्योंकि विकल्प शब्द से उत्पन्न होता है और शब्द सङ्केत के कारण जीवित रहते हैं ॥ ७० ॥

इस व्युत्पाद्यमान बालक आदि की 'यह घट है' इस प्रकार अंगुली के द्वारा निर्दिष्ट होने वाले सामने स्थित पदार्थ के विषय में वाच्यवाचक सम्बन्ध वाली बुद्धि कि यह घटशब्द का वाच्य है शब्दानुवेध के कारण विकल्पशून्य नहीं होगी ।

यदि (वह) विकल्प के सहित है तो विकल्प शब्दजन्य है ।''

इत्यादि नीति के द्वारा विकल्प शब्दजन्य है और शब्द सङ्केतमूलक होता है । इस प्रकार दूसरे सङ्केत की अपेक्षा होने पर अनवस्था अवश्य आ पड़ेगी ॥ ७० ॥

इसलिए संवित् परामर्श वाले शुद्धविद्यारूप सङ्केत की अपेक्षा न रखने वाले वर्णसमूह को ही विश्रान्ति स्थान मानना चाहिए जिससे अनवस्था रुक जाय—यह कहते हैं—

**इसलिए इस प्रकार का अनन्त अमायीय संविद्विमर्शसहित जो वर्णसमूह है वही सदैव समुल्लासित होता रहता है ॥ ७१ ॥**

इस प्रकार का = सङ्केत आदि की अपेक्षा न रखने वाला । सदैव = कृत्रिम

वर्णसंभेदेन भाव्यमिति भावः ॥ ७१ ॥

ननु प्रमासु प्रतिषिद्धा एव मायीया वर्णाः संभेदकतयाऽवभासन्ते—इति किं नाम मायीयैरलौकिकैर्वर्णैः प्रयोजनम्?—इत्याशङ्क्याह—

**यत एव च मायीया वर्णाः सूतिं वितेनिरे ।**
**ये च मायीयवर्णेषु वीर्यत्वेन निरूपिताः ॥ ७२ ॥**
**सङ्केतनिरपेक्षास्ते प्रमेति परिगृह्यताम् ।**

निरूपिता इति, श्रीपूर्वशास्त्रादौ । यदुक्तं तत्र—

'या सा शक्तिर्जगद्धातुः कथिता समवायिनी ।'

इत्यादि पीठिकाबन्धं कृत्वा

'तत्र तावत्समापन्ना मातृभावं विभिद्यते ।'

इत्याद्युपक्रम्य

'स तया संप्रबुद्धः सन्योनिं विक्षोभ्य शक्तिभिः ।
तत्समानश्रुतीन् वर्णांस्तत्संख्यानसृजत् प्रभुः ॥
तैस्तैरालिङ्गिताः सन्तः सर्वकामफलप्रदाः ।
भवन्ति साधकेन्द्राणां नान्यथा वीरवन्दिते ॥'

(मा०वि० ३।२८) इति ।

---

मायीय वर्णों के व्यवहार के अवसर पर भी । जो कोई प्रमा समुल्लसित होती है उसमें अवश्य 'यह' 'इस प्रकार का'—ऐसा वर्णसम्भेद होता है ॥ ७१ ॥

प्रश्न—प्रमाओं में प्रतिषिद्ध ही मायीय वर्ण संभेदक के रूप में भासित होते हैं फिर अमायीय अलौकिक वर्णों का क्या प्रयोजन?—यह शङ्का कर कहते हैं—

चूँकि मायीय वर्ण ही सृष्टि का विस्तार करते हैं । और जो मायीय वर्णों के भीतर वीर्यरूप से माने गये हैं सङ्केतनिरपेक्ष उनको प्रमा समझना चाहिए ॥ ७२-७३- ॥

निरूपित है—श्रीपूर्वशास्त्र आदि में जैसा कि वहाँ कहा गया—

"जगत् के पालक की जो वह शक्ति समवायिनी कही गयी है ।" इस प्रकार भूमिका की रचना कर

"उसमें प्रमातृभाव को प्राप्त कर वह भिन्न हो जाती है"

इत्यादि उपक्रम कर—

"उसके द्वारा प्रबुद्ध उस परमात्मा ने शक्तियों के द्वारा योनि को क्षुब्ध कर उनके समान श्रुति वाले तथा उतनी संख्या वाले वर्णों की रचना की । हे

'ते' इत्यमायीया वर्णाः । परिगृह्यतामिति, अन्यथा हि प्रागुक्तवदनवस्थोपनिपातात्प्रमोत्पाद एव न स्यात्—इत्यनेन मूकप्रायं विश्वं भवेत्—इति भावः ॥ ७२ ॥

एतदेव निदर्शयति—

**तथा हि परवाक्येषु श्रुतेष्वाव्रियते निजा ॥ ७३ ॥**
**प्रमा यस्य जडोऽसौ नो तत्रार्थेऽभ्येति मातृताम्।**

श्रुतेष्वपि हि परवाक्येषु यस्य तद्विषया निजा प्रमाव्रियते आवृता भवति, अनवधानादिना परवाक्याद्यवगन्तुं नोत्सहते; अत एव स जडस्तत्रार्थे प्रमातृतां नाभ्येति, तदर्थाधिगन्ता न भवेत्—इत्यर्थः ॥ ७३ ॥

नन्वस्य परवाक्यादौ तत्पाठान्यथानुपपत्यास्त्येवा(व)गमः—इति किं नाम सुप्रमाणम्?—इत्याशङ्क्याह—

**शुकवत्स पठत्येव परं तत्क्रमितैकभाक् ॥ ७४ ॥**
**स्वातन्त्र्यलाभतः स्वाक्यप्रमालाभे तु बोद्धृता।**

---

वीरवन्दिते ! उन-उन (वर्णों) से आलिङ्गित होकर ही (ये वर्ण) उत्तम साधकों के लिए सर्वकामफलप्रद होते हैं अन्यथा नहीं ।" (मा.वि.तं. ३।२८)

वे = अमायीय वर्ण । मानिए—अन्यथा पूर्वोक्त की भाँति अनवस्था दोष के आ जाने से प्रमा की उत्पत्ति नहीं होगी फलतः सम्पूर्ण विश्व मूकप्राय हो जायगा ॥ ७२ ॥

इसी का निदर्शन करते हैं—

दूसरे के वाक्यों के सुने जाने पर जिसकी अपनी बुद्धि आवृत हो जाती है वह जड़ उस (वाक्य के) अर्थ के विषय में प्रमाता नहीं होता ॥ -७३-७४- ॥

सुने गए भी दूसरे के वाक्यों के विषय में जिसकी तद्विषयक अपनी प्रमा आवृत हो जाती है = ढक जाती है = अनवधानता आदि के कारण दूसरों के वाक्य आदि को समझ नहीं पाता, इसीलिए वह जड़ उस अर्थ के विषय में प्रमाता नहीं होता अर्थात् उस (वाक्य) के अर्थ का ज्ञाता नहीं होता ॥ ७३ ॥

प्रश्न—दूसरों के वाक्य आदि के विषय में उसका (वैसा ही) पाठ होने से अन्यथा अनुपपत्ति के द्वारा ज्ञान हो ही जाता है फिर इससे बढ़कर (उसकी प्रमातृता का) क्या प्रमाण होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

उस (वाक्यसमूह) के क्रम वाला वह शुक की भाँति ही पढ़ता है उसकी बोद्धृता तो स्वातन्त्र्यलाभ के कारण प्रमा को प्राप्त होने पर होती

स खल्वावृतप्रमितिर्जडस्तेषां परवाक्यानां क्रमिकतामेवैकां भजमानः शुकवदर्थात् परवाक्यादि पठत्येव, केवलं तद्विषया बोद्धृता पुनरस्य स्वकैव स्वाक्या येयं प्रमा तस्याः लाभे सति, तत्रैव कर्तृतात्मनः स्वातन्त्र्यस्य लाभाद्भवेत् —इति वाक्यशेषः ॥ ७४ ॥

न केवलमस्यैवं प्रमालाभे परकीय एव वाक्यादौ बोद्धृत्वं भवेद्यावत्स्वकीयेऽपि कर्तृत्वम्—इत्याह —

**यस्य हि स्वप्रमाबोधो विपक्षोद्भेदनिग्रहात् ॥ ७५ ॥**
**वाक्यादिवर्णपुञ्जे स्वे स प्रमाता वशीभवेत् ।**

यस्य हि प्रमातुरनवधानाद्यात्मनां 'विपक्षाणामुद्भेदस्य' प्रथमोल्लासस्यापि 'निग्रहात्' उन्मूलनात् स्वप्रमा प्रबुद्धा भवेत् स स्वे महावाक्यादिरूपे वर्णपुञ्जे वशीभवेत्, स्वयमपि तत्तद्वर्णारब्धं वाक्यादि निर्मातुं स्वतन्त्रः स्यात्—इत्यर्थः ॥ ७५ ॥

ननु यद्येवं तत्प्रमाबोधस्याविशेषेऽपि कस्मात् केचित्प्रमातारो वाक्याद्येव कुर्वते परे शास्त्राद्यपि—इत्याशङ्क्याह—

**यथा यथा चाकृतकं तद्रूपमतिरिच्यते ॥ ७६ ॥**
**तथा तथा चमत्कारतारतम्यं विभाव्यते ।**

---

है ॥ -७४-७५- ॥

आवृतप्रमा वाला जड़ उन दूसरे के वाक्यों की मात्र क्रमिकता को प्राप्त कर शुक के समान परवाक्य आदि का (केवल) कथन करता है । और उस विषय का ज्ञान तो अपनी जो यह प्रमा उसका लाभ होने पर होता है उसी में कर्तृता रूप स्वातन्त्र्य के लाभ के कारण होता है—यह वाक्यशेष है ॥ ७४ ॥

विरोधी (तत्त्व) के उद्भेद का निग्रह होने के कारण जिसको अपनी प्रमा का बोध होता है वह प्रमाता अपने वाक्य आदि वर्णसमूह के विषय में स्वतन्त्र होता है ॥ -७५-७६- ॥

जिस प्रमाता के अनवधानता आदि रूप विपक्षों के उद्भेद का = प्रथमोल्लास का, भी निग्रह = उन्मूलन, होने से अपनी प्रमा प्रबुद्ध हो जाती है वह अपने महावाक्य आदि रूप वर्णसमूह के ऊपर वशी हो जाता है अर्थात् स्वयं भी उन-उन वर्णों से आरब्ध वाक्य आदि की रचना करने में स्वतन्त्र हो जाता है ॥ ७५ ॥

प्रश्न—यदि ऐसा है तो प्रमात्मक बोध के समान होने पर भी क्यों कोई प्रमाता वाक्य आदि की रचना करते हैं और दूसरे शास्त्र आदि की भी?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जैसे-जैसे वह स्वाभाविक रूप अधिक स्पष्ट होता जाता है वैसे-वैसे

तद्रूपमिति, तच्छब्देन प्रमाबोधपरामर्शः । चमत्कारेति, उत्तरोत्तरं वाक्यादि-निर्माणकर्तृतातिशयः—इत्यर्थः ॥ ७६ ॥

ननु च प्रमा नामानवच्छिन्नसहजपरामर्शमयी इति तस्याः प्रबोधः सर्वतोमुख एव भवेन्नांशांशिकया इति कथमुक्तम् 'यथायथं तद्रूपमतिरिच्यते' इति?—इत्याशङ्क्याह—

**आद्यामायीयवर्णान्तर्निमग्ने चोत्तरोत्तरे ॥ ७७ ॥**
**संकेते पूर्वपूर्वांशमज्जने प्रतिभाभिदः।**

इह खलु बालादीनां प्रथमसङ्केतादारभ्य यथापूर्वनिवेशिनि संविद्विमर्शबाह्य-प्रसराभिप्रायेणोत्तरोत्तरे सङ्केते तदन्तर्विश्रान्त्यभिप्रायेण पूर्वस्मिन्पूर्वस्मिन्सङ्केतात्मन्यंशेऽर्थादुत्तरोत्तरस्य 'मज्जने' तादात्म्ये सति, आद्यानां निखिलसङ्कोचविश्रान्तिभूतानां शुद्धविद्यात्मनां वर्णानामन्तः स्वात्मनि निःशेषेण 'मग्ने' तदेकमयतामापन्ने 'प्रतिभायां: प्रमाप्रबोधस्य 'भिदो' विशेषास्तारतम्यरूपम् वैचित्र्यम्—इत्यर्थः ॥७७॥.

अत एव सर्वतोमुखं कवित्वं वक्तृत्वादावप्रतिहतः प्रसरोऽपि कदाचिद्भवेत्—इत्याह—

---

चमत्कार का तारतम्य भी भासित होता जाता है ॥ -७६-७७- ॥

तद् रूप—यहाँ 'तत्' शब्द से प्रमाबोध को समझना चाहिए । चमत्कार = उत्तरोत्तर वाक्य आदि की निर्माणकर्त्तृता में अधिकता ॥ ७६ ॥

प्रश्न—प्रमा अनवच्छिन्न सहज परामर्शमयी है इसलिए उसका प्रबोध सर्वतोमुख होगा अंश-अंशी रूप में नहीं, फिर यह कैसे कहा गया कि—जैसे-जैसे वह रूप अतिरेकी (= उत्कृष्ट) होता जाता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जब उत्तरोत्तर सङ्केत पूर्व-पूर्व अंश में निमग्न हो जाते हैं और आद्य अमायीय वर्ण आत्मा में लीन हो जाते हैं तब प्रतिभा का भेद होता है ॥ -७७-७८- ॥

बालक आदि के अन्दर प्रथम सङ्केत से लेकर यथापूर्व निवेशी उत्तरोत्तर सङ्केत, जो कि संविद् विमर्श के बाह्य प्रसर के अभिप्राय से होता है (और) उसके अन्दर विश्रान्ति के अभिप्राय से पूर्व-पूर्व सङ्केतात्मक अंश में अर्थात् उत्तरोत्तर के लीन होने पर प्रथम = समस्त सङ्कोच के विश्रामस्थल शुद्ध विद्यावाले वर्णों के, अन्त· = अपनी आत्मा में, निःशेषतया मग्न होने पर = तदेकमयता को प्राप्त होने पर, प्रतिभा का = प्रमा के प्रबोध का, भिद् = विशेष = तारतम्यरूप वैचित्र्य (उत्पन्न होता है) ॥ ७७ ॥

इसीलिए कदाचिद् सर्वतोमुखी कवित्व प्राप्त होता है और वक्तृत्व आदि में निर्विघ्न प्रसर भी हो जाता है—यह कहते हैं—

**आद्योद्रेकमहत्त्वेऽपि प्रतिभात्मनि निष्ठिताः ॥ ७८ ॥**
**ध्रुवं कवित्ववक्तृत्वशालितां यान्ति सर्वतः ।**

'आद्योद्रेकमहत्त्वे' इति, 'आद्येन' प्राथमिकेन 'उद्रेकेण' उच्छलत्तया महत्त्वं यस्य तस्मिन् परसंविद्धामसविधवर्तिनि—इत्यर्थः ॥ ७८ ॥

परधाराधिरोहे पुनः सर्वज्ञानक्रियायोग एव स्यात्—इत्याह —

**यावद्धामनि सङ्केतनिकारकलनोज्झिते ॥ ७९ ॥**
**विश्रान्तश्चिन्मये किं किं न वेत्ति कुरुते न वा ।**

अतश्चागमोऽप्येवम्—इत्याह—

**अत एव हि वाक्सिद्धौ वर्णानां समुपास्यता ॥ ८० ॥**
**सर्वज्ञत्वादिसिद्धौ वा का सिद्धिर्या न तन्मयी।**

अतः परामर्शसारत्वादेव वर्णानां वाक्सिद्धिनिमित्तं विद्येश्वरत्वाद्यापत्तिनिमित्तं च समुपास्यता श्रीपूर्वशास्त्रादावुक्ता—इत्यर्थः । यदुक्तं तत्र—

'भूयोऽपि समुदायेन वर्णभेदश्च कीर्त्यते ।
स्त्रीरूपां हृदि संचिन्त्य सितवस्त्रादिभूषिताम् ॥

---

प्रथम उद्रेक के कारण महत्त्व वाली भी प्रतिभा में स्थित (साधक) निश्चित रूप से सर्वतः कवित्ववक्तृत्वशाली हो जाते हैं ॥ -७८-७९- ॥

आद्योद्रेकमहत्त्व वाली में—आद्य = प्राथमिक, उद्रेक = उच्छलता, होने के कारण महत्त्व है जिसका उसमें अर्थात् परासंविद् धाम के निकटवर्ती में ॥ ७८ ॥

और परासंविद् की धारा में आरुढ़ हो जाने पर सर्वज्ञानक्रिया से योग ही हो जाता है—यह कहते हैं—

जब सङ्केत के तिरस्कार की कलना से त्यक्त चिन्मयधाम में (साधक) विश्रान्त हो जाता है (तब वह) क्या-क्या नहीं जानता अथवा क्या-क्या नहीं करता ॥ -७९-८०- ॥

इसलिए आगम भी ऐसा ही (कहता) है—यह कहते हैं—

इसलिए वाक्सिद्धि अथवा सर्वज्ञत्व आदि की सिद्धि में वर्णों की उपासना (कारण) है । कौन सी सिद्धि ऐसी है जो तन्मयी (= वर्णोपासनामयी) नहीं है ॥ -८०-८१- ॥

इसलिए = परामर्शसारा होने के कारण । श्रीपूर्वशास्त्र आदि में वर्णों की समुपासना वाक्सिद्धि का तथा विद्येश्वरत्व आदि की प्राप्ति का कारण कही गयी है। जैसा कि वहाँ कहा गया है—

नाभिचक्रोपविष्टां तु चन्द्रकोटिसमप्रभाम् ।
बीजं यत्सर्वशास्त्राणां तत्तदा स्यादनारतम् ॥
स्वकीयेनैव वक्त्रेण निर्गच्छत्प्रविचिन्तयेत् ।
तारहारलताकारं विस्फुरत्किरणाकुलम् ॥
वर्णैस्तारकसङ्काशैरारब्धममितद्युति ।
मासार्धाच्छास्त्रसङ्घातमुद्गिरत्यनिवारितम् ॥
स्वप्ने मासात्समाधिस्थः षड्भिर्मासैर्यथेच्छया ।
उच्छिन्नान्यपि शास्त्राणि ग्रन्थतश्चार्थतोऽपि च ॥
जानाति वत्सराद्योगी यदि चिन्मयतां गतः ।
अनुषङ्गफलं चैतत्समासादुपवर्णितम् ॥
विद्येश्वरसमानत्वसिद्धिरन्याश्च सिद्धयः ।'
(मा०वि० १९।५५) इति ।

आदिशब्दाद्वश्यादिसिद्धिस्वीकारः ।

तदुक्तं तत्र—

'अथवा योजयेत्कश्चिदेनां वश्यादिकर्मसु ।
तदा प्रसाधयत्याशु साधकस्य समीहितम् ॥

---

"फिर वर्णभेद को सामूहिक रूप से कहते हैं—हृदय में श्वेतवस्त्र आदि से अलंकृत, नाभिचक्र पर बैठी हुई, करोड़ों चन्द्रमा के सामन कान्तिवाली स्त्रीरूपा (मालिनी वर्णमाला) का ध्यान करे जो कि सब शास्त्रों का बीज तथा ताराओं के हार की लता के समान, चमकती हुई किरणों से व्याप्त, ताराओं के सदृश वर्णों से बनी और असीम कान्तिवाली है । वह उस समय निरन्तर अपने ही मुख से निकल रही है—ऐसा ध्यान करना चाहिए । (इस प्रकार के ध्यान से साधक) पन्द्रह दिनों के अन्दर स्वप्न में शास्त्रों का निर्बाध कथन करने लगता है । एक महीने में (मातृदर्शन के कारण) समाधिस्थ हो जाता है । छ महीने में स्वेच्छया उच्छिन्न भी शास्त्रों को पाठ और अर्थ दोनों प्रकार से जान जाता है । एक वर्ष के अन्दर यदि चिन्मयता को प्राप्त हो गया तो योगी हो जाता है । (अथवा यदि योग में संलग्न रहा तो चिन्मय हो जाता है) । यह गौण फल संक्षेप में कहा गया । विद्येश्वर के समान होना और अन्य भी सिद्धियाँ (प्राप्त होती) है ॥" (मा.वि.तं. १९।५५)

आदि शब्द से वशीकार आदि की सिद्धि मानी गयी है ।

वही वहाँ कहा गया—

"अथवा कोई यदि इस उदित सूर्य के वर्ण के समान कान्ति वाली समस्त अक्षर पद्धति को वशीकार आदि कर्मों में जोड़ता है तो (यह) साधक की इच्छा

उदितादित्यवर्णानां(भां) समस्ताक्षरपद्धतिम् ।
(मा० वि० १९।६१) इति ।

ननु समुपास्यमानानां वर्णानां वाक्सिद्ध्यादिनिमित्तत्वमुचितम् इत्यास्तामेतत्, वश्यादिसिद्धिसाधकत्वं पुनरेषां कथङ्कारं संगच्छताम् ?—इत्याशङ्क्योक्तम्—का सिद्धिर्या न तन्मयीति ॥ ८० ॥

अत एव च

'ये च मायीयवर्णेषु वीर्यत्वेन निरूपिता: ।' (तं० ११।७३)

इत्यादिनीत्या मायीयवर्णानां परामर्शमात्रसारा एते वर्णा वीर्यत्वेनावश्यमुपगन्तव्या:, अन्यथा हि ते लिपिसंनिवेशकल्पा न काञ्चन सिद्धिं विदध्युरित्यागमसंवादेन द्रढयति—

**तदुक्तं वरदेन श्रीसिद्धयोगीश्वरीमते ॥ ८१ ॥**
**तेन गुप्तेन गुप्तास्ते शेषा वर्णास्त्विति स्फुटम् ।**

तदेवाह—तेनेत्यादि । तेनेति, संवित्परामर्शमात्ररूपेण वीर्येणेत्यर्थ: । 'गुप्ता:' इति प्रच्छन्ननिजात्मान: । तदुक्तं तत्र—

'दृष्ट्वा संस्कारविरहं मनुजानां समन्तत: ।

---

पूरी करती है ।" (मा.वि.तं. १९।६१)

प्रश्न—उपासना किए जाने वाले वर्णों का वाक्सिद्धि आदि का कारण होना उचित है—इसलिए वह होता है तो हो । किन्तु ये वर्ण वशीकरण आदि की सिद्धि के साधक कैसे होंगे ?—यह शङ्का कर कहा गया—कौन सी सिद्धि (ऐसी) है जो तन्मयी (उन वर्णों के द्वारा प्राप्य) नहीं है ॥ ८० ॥

और इसीलिए—

"और जो मायीय वर्णों में वीर्य के रूप में कहे गए हैं ।"

इत्यादि नीति के द्वारा (संविद् के) परामर्शमात्रभूत ये (अमायीय) वर्ण मायीय वर्णों के कारण के रूप में अवश्य समझे जाने चाहिए । अन्यथा वे लिपिसंनिवेश सदृश (होकर) किसी भी सिद्धि को नहीं देंगे—इसको आगम के प्रमाण से पुष्ट करते हैं—

**वही भगवान् शिव के द्वारा सिद्धयोगीश्वरी मत (= मालिनीविजयतन्त्र) में कहा गया है । उस गुप्त के द्वारा वे छिपा दिए गये । शेष वर्ण तो मात्र लिपि हैं—यह स्पष्ट है ॥ -८१-८२- ॥**

वही कहते हैं—इसके द्वारा....... इत्यादि । उसके द्वारा = संवित्परामर्शमात्ररूप वीर्य के द्वारा । गुप्त = अपने स्वरूप को छिपाया । वही वहाँ कहा गया—

विभेदं समयानां च कृतवन्तो नराधमाः ॥
सर्वेषामेव मन्त्राणामतो वीर्यं प्रगोपितम् ।
तेन गुप्तेन ते गुप्ताः शेषा वर्णास्तु केवलाः ॥
गुप्तवीर्या महादेवि विधिनापि प्रयोजिताः ।
तेनैते न प्रसिद्ध्यन्ति जप्ताः कोटिशतैरपि ॥' इति ॥ ८१ ॥

तदेवोपसंहरति—

**एवं मामातृमानत्वमेयत्वैर्योऽवभासते ॥ ८२ ॥**
**षड्विधः स्ववपुःशुद्धौ शुद्धिं सोऽध्वाधिगच्छति।**

स्ववपुःशुद्धाविति, 'स्वस्य' असाधारणस्य कलाद्यात्मनः स्वरूपस्य 'शुद्धौ' भोगासङ्गमालिन्यविनिवृत्तौ—इत्यर्थः ॥ ८२ ॥

ननु यद्येवं तत्प्रतिदीक्ष्यं साक्षात्षड्विधोऽप्यध्वा किं शोध्य उत न?—इत्याशङ्क्याह—

**एकेन वपुषा शुद्धौ तत्रैवान्यप्रकारताम् ॥ ८३ ॥**
**अन्तर्भाव्याचरेच्छुद्धिमनुसन्धानवान् गुरुः।**

एकेनेति कलादिमध्यादन्यतमेन । शुद्धाविति कर्तव्यायाम् ॥ ८३ ॥

---

"मनुष्यों को चारो ओर से संस्काररहित देखकर तथा (यह जानकर कि) नीच मनुष्यों ने समयों (= निर्देशों) का पालन नहीं किया, इस कारण मन्त्रों का वीर्य गोपित कर दिया गया । उस गुप्त के द्वारा गोपित शेष तो केवल वर्ण हैं । हे महादेवि ! इस कारण विधिपूर्वक प्रयोग किए गये तथा सैकड़ों कोटि जप किये गए होने पर भी ये सिद्ध नहीं होते" ॥ ८१ ॥

उसी का उपसंहार करते हैं—

इस प्रकार जो प्रमा प्रमाता प्रमाण और प्रमेय के रूपों से भासित होता है छ प्रकार का वह अध्वा अपने शरीर के शुद्ध होने पर शुद्धि को प्राप्त होता है ॥ -८२-८३- ॥

अपने शरीर के शुद्ध होने पर—अपने = असाधारण कला आदि स्वरूप के । शुद्ध होने पर = भोग की आसक्तिरूपी मलिनता के हट जाने पर ॥ ८२ ॥

प्रश्न—यदि ऐसा है तो प्रत्येक दीक्ष्य के लिए छहों प्रकार का अध्वा साक्षात् शोध्य होगा या नहीं?—यह शङ्का कर कहते हैं—

अनुसन्धानवान् गुरु एक (अध्वा) के द्वारा शरीर के शुद्ध होने पर उसी (शरीर) में अन्य प्रकारता को अन्तर्भावित कर शुद्धि करे ॥ -८३-८४- ॥

एवमप्यशक्तौ क्रमान्तरमस्ति—इत्याह—

**अनन्तर्भावशक्तौ तु सूक्ष्मं सूक्ष्मं तु शोधयेत् ॥ ८४ ॥**
**तद्विशुद्धं बीजभावात् सूते नोत्तरसंततिम् ।**

सूक्ष्ममिति, पेलवं कारणम्—इत्यर्थः । यथा वाचकाध्वनो वर्णाः, वाच्याध्वनश्च कलाः ॥ ८४ ॥

ननु शोध्यस्य षड्विधस्याप्यध्वनः का नाम शुद्धिः?—इत्याशङ्क्याह—

**शोधनं बहुधा तत्तद्भोगप्राप्त्येकतानता ॥ ८५ ॥**
**तदाधिपत्यं तत्त्यागस्तच्छिवात्मत्ववेदनम् ।**
**तल्लीनता तन्निरासः सर्वं चैतत्क्रमाक्रमात् ॥ ८६ ॥**

तत्तद्भोगप्राप्त्येकतानतेति—तस्य तस्य दीक्ष्यतया संमतस्य अणोः

'अर्जिते सति भोक्तव्यो भोगो दुःखसुखात्मकः ॥' (स्व ४।१२०)

इत्यादिनीत्या प्राक्कर्मार्जितस्य सुखदुःखात्मनो भोगस्य या 'प्राप्तिः' भोग्यता तत्रैकतानता

---

एक.के द्वारा = कला आदि (छ) में से किसी एक के द्वारा । शुद्धि होने पर = शुद्धि किए जाने पर ॥ ८३ ॥

इस प्रकार भी अशक्त होने पर दूसरा क्रम है—यह कहते हैं—

अन्तर्भाव की शक्ति न होने पर सूक्ष्म-सूक्ष्म (कारण) का शोधन करना चाहिए । बीजभाव से शुद्ध (किया गया) वह उत्तर परम्परा को उत्पन्न नहीं करता ॥ -८४-८५- ॥

सूक्ष्म = कोमल = कारण । जैसे कि वाचकअध्वा (का सूक्ष्म है) वर्ण और वाच्य अध्वा की कला ॥ ८४ ॥

प्रश्न—शोध्य छहों प्रकार के अध्वा की शुद्धि क्या है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

(यह) शोधन अनेक प्रकार का है—तत्तद् भोग की प्राप्ति में एकतानता, उस का आधिपत्य, उसका त्याग, उसका शिवात्मत्वनिवेदन, उसका लीन होना और उसका निरास । यह सब क्रम से होता है और विना क्रम के भी ॥ -८५-८६ ॥

तत्तद्भोगप्राप्ति में एकतानता = उस-उस का = दीक्ष्य के रूप में स्वीकृत अणु का ।

"अर्जित होने पर सुख-दुःखात्मक भोग को भोगना ही पड़ता है ।" (स्व.तं. ४।१२०)

'प्राक्कर्मवासनाशेषफलभोग्यत्वहेतवे ।' (स्व० ४।११४) इति ।

तथा

'भिन्नदेहा विसृज्यन्ते गर्भे वागीशियोनिषु ।' (स्व० ४।११५)

इत्यादिनीत्या तद्भोग्यत्वसंपत्तये तत्तद्देहसृष्टिद्वारेण जन्मपरिग्रहे दार्ढ्यम्— इत्यर्थः । तदाधिपत्यमिति, तस्य दीक्ष्यस्याणोर्भोगे 'आधिपत्यम्' अधिकारः । तत्त्याग इति, तस्याणोर्भोगविषयः 'त्यागः' समाप्तिः, उपभोगद्वारेण निःशेषीकरणात्मा निष्कृतिः । यदुक्तम्—

'विषया भुवनाकारा ये केचिद्भोग्यरूपिणः ।
भुक्तकर्मफलाशेषा निष्कृतिस्तेन सा स्मृता ॥'

(स्व० ४।१२५) इति ।

तच्छिवात्मत्ववेदनमिति, तस्याणोः

'शुद्धतत्त्वाग्रसंस्थं तच्चैतन्यं कनकप्रभम् ।' (स्व० ४।१३३)

इत्याद्युक्त्या तत्तदावरणविगमाच्छ्रेयोरूपम् निर्मलात्मत्वेन 'वेदनम्' अस्य शोधितादधस्तनादध्वन उद्धारः इत्यर्थः । तल्लीनतेति, तस्य भोगे लीनता

---

इत्यादि नीति के अनुसार पूर्व कर्म के द्वारा अर्जित सुख-दुःखात्मक भोग की जो प्राप्ति = योग्यता, उसमें एकतानता

"पूर्व जन्म के कर्मों की वासना के कारण शेषफल के भोग के लिए (सृष्टिचक्र चलता रहता है) । (स्व.तं. ४।११४)

तथा—

"(भोगों को भोगने के लिये) भिन्नशरीर वाले (पुद्गल) वागीश्वरी की योनियों में गर्भ में सृष्ट होते हैं ।" (स्व.तं. ४।११५)

इत्यादि नीति के अनुसार उस भोग की प्राप्ति के लिए तत्तदेह की सृष्टि के द्वारा जन्मग्रहण में दृढ़ता । तदाधिपत्य = उस = दीक्ष्य अणु का भोग में आधिपत्य = अधिकार । तत्त्याग = उस अणु का भोगविषयक त्याग = समाप्ति = उपभोग के द्वारा निःशेषीकरणरूपा क्रियाहीनता । जैसा कि कहा गया—

"जो कोई भुवनाकार विषय भोग्यरूपी हैं भुक्त (होने के कारण) कर्मफल शेष नहीं रहते इसलिए वह निष्कृति कही गयी है ।"

तच्छिवात्मत्ववेदन — उसका = अणु का

"वह्न स्वर्णाभ चैतन्य शुद्ध तत्त्व के अग्रभाग में स्थित है ।" (स्व.तं. ४।१३३)

इत्यादि उक्ति के अनुसार ततत् आवरण के हट जाने से निर्मल रूप में श्रेयस्

परप्रीत्यात्मविश्रान्तिसतत्त्वो लयः । यदुक्तम्—

'लयः परमया प्रीत्या सुखदुःखात्मकेऽप्यलम् ।' (स्व० ४।१२०)

इति । तन्निरास इति, तस्य भोगान्निरासः पुनर्भोगैरसंबन्धो भोक्तृत्वाभावात्मा विश्लेषः । यदुक्तम्—

'विश्लेषो निष्कृतिर्भोगाद्भोगाभावे स हि स्मृतः ।'

(स्व० ४।१२६) इति ।

अत्र च शुद्धिस्वरूपमात्राभिधित्सया क्रमो न विवक्षितः—इत्येवमेषामभिधानम् । तदेतज्जन्माधिकारभोगलयनिष्कृतिविशे(श्ले)षोद्धारादिलक्षणं सर्वं शोधनसमाख्यातं संस्कारजातं श्रीमत्स्वच्छन्दशास्त्राद्युक्तरूपात् क्रमाद्भवेत् । तीव्रतीव्रशक्तिपातवतां च

'जननादिविहीनां तु येन येनाध्वना गुरुः ।
कुर्यात्स एकतत्त्वान्तां .................... ॥' (१८।२)

इत्यादिवक्ष्यमाणस्वरूपादक्रमाद्वेति ॥ ८६ ॥

ननु चैतत्सर्वं किममन्त्रकं कार्यमुत समन्त्रकम्, तत्राप्यमन्त्रकत्वे छात्रमनोरथप्रायत्वान्न किञ्चित् सिद्ध्येत्,—इति यत्किञ्चिदेतत् स्यात् । समन्त्रकत्वे

---

रूप वेदना अर्थात् इसका शोधित अधस्तन अध्वा से उद्धार । तल्लीनता = उसकी भोग में लीनता = परप्रीत्यात्मक विश्रान्ति रूप लय । जैसा कि कहा गया—

"सुखदुःखात्मक भी (भोग) में परमप्रेम के साथ लय ।" (स्व.तं. ४।१२०)

तन्निरास = उसका भोग से निरास = भोगों से पुनः सम्बन्ध का न होना = भोक्तृत्वाभाव रूप विश्लेष । जैसा कि कहा गया—

"विश्लेष भोग से निष्कृति (का नाम) है । वह (= विश्लेष) भोग के अभाव में माना गया है ।"

यहाँ केवल शुद्धि के स्वरूप का कथन करने की इच्छा से क्रम की विवक्षा नहीं की गयी—इसलिए इनका ऐसा कथन किया गया । तो यह जन्म अधिकार भोग लय निष्कृति विश्लेष उद्धार आदि लक्षण वाला सब शोधन नामक संस्कारसमूह स्वच्छन्दशास्त्र आदि में कथित रूप वाले क्रम से होता है । किन्तु तीव्र तीव्र शक्तिपात वालों को

"गुरु जिस-जिस अध्वा के द्वारा शोधन की आवश्यकता समझे, (शिष्य की) जन्म आदि से रहित एक तत्त्वान्त (दीक्षा) को करे ।" (स्व.तं. १८।२)

इत्यादि वक्ष्यमाण स्वरूप के कारण विना क्रम के होती है ॥ ८६ ॥

प्रश्न—यह सब क्या विना मन्त्र के करना चाहिए या मन्त्र के साथ । उसमें

पुनरचिन्त्या मन्त्रशक्तिरचिन्त्यप्रभावत्वादनायासमक्रमेणैव सर्वसंपत्तिरस्तु किं क्रमेण येन

'गर्भेषु गर्भनिष्पत्ति (त्त्यै) भैरवेणाहुतित्रयम्।
हुत्वा तु जननं कार्यं पुनस्तेनाहुतित्रयात् ॥'

(स्व० ४।११८) इति ।

तथा

'विश्लेषश्च हृदा होम्यो निष्कृतिः शिरसा पुनः।' (स्व० ४।१६४)

इत्याद्युक्तम्?—इत्याशङ्क्याह—

**अत एव च ते मन्त्राः शोधकाश्चित्ररूपिणः ।**
**सिद्धान्तवामदक्षादौ चित्रां शुद्धिं वितन्वते ॥ ८७ ॥**

अतो जन्मादेः संस्कारजातस्य क्रमेणाक्रमेण च भावादेव सिद्धान्तादावुक्तास्ते हृदाद्याः प्रतिनियतशुद्धिकारित्वाच्चित्ररूपिणः शोधका मन्त्राः 'चित्राम्' जन्मादि-रूपतया नानाविधां क्रमिकीमेव शुद्धिमादध्युस्तत्के पुनरक्रमिकीम् ?—इत्याशङ्क्याह—

---

भी विना मन्त्र के होने पर छात्र के मनोरथ जैसा होने से कुछ भी सिद्ध नहीं होगा—फिर यह जो कुछ हो जायगा । समन्त्रक होने पर मन्त्रशक्ति अचिन्त्य है इसलिए अचिन्त्य प्रभाव होने के कारण विना प्रयास के अक्रम से ही सब सिद्धि हो जायगी क्रम से क्या लाभ? जिस कारण—

"भैरव मन्त्र के द्वारा गर्भ में गर्भनिष्पादक (= गर्भ को पूर्ण करने वाली) तीन आहुतियों का होम कर फिर उस मन्त्र से तीन आहुतियाँ देकर जन्म कराना चाहिए (अर्थात् जन्म होने के बाद तीन आहुतियां देनी चाहिए) (स्व.तं. ४।११८)

तथा

"विश्लेषप्रक्रिया में हृदय मन्त्र के द्वारा होम करे और निष्कृति में शिरो मन्त्र के द्वारा ।" (स्व.तं. ४।११८)

इत्यादि कहा गया?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**इसलिए सिद्धान्त वाम दक्षिण आदि तन्त्रों के अनुसार उक्त चित्ररूपी वे शोधक मन्त्र विचित्र शुद्धि को प्रदान करते हैं ॥ ८७ ॥**

अतः = जन्म आदि संस्कार के क्रम तथा अक्रम से होने पर । सिद्धान्त आदि में उक्त वे निश्चित रूप से शुद्धिकारी होने से चित्ररूपी शोधक 'हृदा' आदि मन्त्र, विचित्र = जन्म आदि रूप से अनेक प्रकार की क्रमिक, ही शुद्धि का आधान करते हैं । फिर वे कौन हैं जो अक्रमिक (शुद्धि) को देते हैं?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**अनुत्तरत्रिकानामक्रममन्त्रास्तु ये किल ।**
**ते सर्वे सर्वदाः किन्तु कस्यचित् क्वापि मुख्यता ॥ ८८ ॥**

ये पुनरनुत्तरत्रिकार्थरूपे सिद्धाना(वा)मकमालिन्याख्ये त्रिप्रकारे क्रमे मन्त्रा उक्तास्ते किल सर्व एव न तु शास्त्रान्तरोक्तवन्मूलमन्त्राद्येव सर्वदा सर्वामेव शुद्धिं क्रमादक्रमाद्वा दध(द)ति—इत्यर्थः । ननु यद्येवं तत्कथं तत्रापि मन्त्राणां

कृत्वात्मस्थं ततो योनौ गर्भाधानं विचिन्तयेत् ।
त्र्यार्णार्धाक्षरया मन्त्री सर्वगर्भक्रियान्वितम् ॥'

(मा० वि० ९।६०)

इत्याद्युक्त्या नियतकर्मविषयत्वमुक्तम्?—इत्याशङ्क्याह—किन्तु क्वापि कस्यापि मुख्यतेति । यदभिप्रायेणैव श्रीपूर्वशास्त्रे—

'मायान्तमार्गसंशुद्धौ दीक्षाकर्मणि सर्वतः ।
क्रियास्वनुक्तमन्त्रासु योजयेदपरां बुधः ॥
विद्यादिसकलान्ते च तद्वदेव परापराम् ।
योजयेन्नेश्वरादूर्ध्वं पिबन्यादिकमष्टम् ॥
न चापि सकलादूर्ध्वमङ्गषट्कं विचक्षणः ।
निष्कले परया कार्यं यत्किञ्चिद्विधिचोदितम् ॥'

(मा० वि० ९।७१)

---

जो अनुत्तर त्रिक अर्थ में अक्रम मन्त्र उक्त हैं वे सब सबकुछ देने वाले हैं किन्तु किसी की कहीं भी मुख्यता है ॥ ८८ ॥

अनुत्तर त्रिक अर्थ रूप सिद्धा ना(वा)मक (= वामकेश्वरीतन्त्र) और मालिनी नाम वाले तीन प्रकार वाले क्रम में, जो मन्त्र कहे गए हैं वे सभी न कि शास्त्रान्तर में कहे गए के समान, मूल मन्त्र आदि ही सर्वदा सभी शुद्धि को क्रम अथवा अक्रम से देते हैं । प्रश्न—यदि ऐसा है तो वहाँ भी

'मन्त्री सर्वगर्भक्रिया से युक्त गर्भाधान को साढ़े तीन अक्षर के द्वारा आत्मस्थ कर फिर योनि में उसका चिन्तन करें ।'' (मा.वि.तं. ९।६०)

इत्यादि उक्ति के अनुसार मन्त्रों की नियतकर्मविषयता कैसे कही गयी?—यह शङ्का कर कहते हैं—किन्तु क्वापि कस्यापि मुख्यता । इसी अभिप्राय से श्रीपूर्वशास्त्र में—

''मायापर्यन्त मार्ग की शुद्धि होने पर दीक्षा कर्म में सब प्रकार से अनुक्त मन्त्र वाली क्रियाओं में विद्वान् अपरा (शक्ति) को युक्त करें । विद्या से लेकर सकल पर्यन्त (शुद्ध होने) पर उसी प्रकार परापरा को जोड़े । विद्वान को ईश्वर से ऊपर पिबनी आदि आठ (शक्तियों) को नहीं जोड़ना चाहिए और न तो सकल से ऊपर छ अङ्गों को । निष्कल में परा के द्वारा, जो कुछ विधिसम्मत है, करना चाहिए ॥

इत्याद्युक्तम् ॥ ८८ ॥

अत एवात्र सर्वेषामेव मन्त्राणामध्वनि शोधकतया व्यवस्थितिरुक्ता—इत्याह—

**अतः शोधकभावेन शास्त्रे श्रीपूर्वसंज्ञिते ।**
**परापरादिमन्त्राणामध्वन्युक्ता व्यवस्थितिः ॥ ८९ ॥**

'अतः' इति सर्वेषां त्रिकमन्त्राणां सर्वदत्वात् । शोधकभावेनेति, न तु शास्त्रान्तरोक्तवच्छोध्यत्वेनापीति । तदुक्तं तत्र—

'निष्कले पदमेकार्णं त्र्यर्णैकार्णमथ द्वयम् ।' (मा० वि० ४।१९)

इत्यादि

'सार्णेनाण्डत्रयं व्याप्तं त्रिशूलेन चतुर्थकम्।
सर्वातीतं विसर्गेण पराया व्याप्तिरिष्यते ॥' (मा० वि० ४।२५)

इत्यन्तम् ॥ ८९ ॥

ननु यथान्यत्र मूलमन्त्रस्यैव शोधकत्वमुक्तमन्येषां हृदादीनां पुनः शोध्यत्वं शोधकत्वं च तद्वदिहापि शक्तित्रयमन्त्राणामेव किं शोधकत्वमुक्तं न वा?—इत्याशङ्क्याह—

---

(मा.वि.तं. ९।७१)

इत्यादि कहा गया ॥ ८८ ॥

इसलिए यहाँ सभी मन्त्रों की, अध्वा में शोधक के रूप में व्यवस्था कही गयी है—यह कहते हैं—

इसीलिए श्रीपूर्वशास्त्र में पर अपर आदि मन्त्रों की व्यवस्था अध्वा में शोधक के रूप में कही गयी है ॥ ८९ ॥

इसीलिए = सब त्रिक मन्त्रों के सर्वप्रद होने के कारण । शोधक के रूप में—न कि शास्त्रान्तरोक्त की भाँति शोध्य के रूप में भी । वही वहाँ कहा गया—

"निष्कल में एक वर्ण (= सौः) वाला पद और तीन अक्षर एक अक्षर वाला ये दो (पद रहते हैं) ।" इत्यादि ।

"डेढ़ अक्षर के द्वारा तीनों अण्ड (= ब्रह्माण्ड, प्राकृताण्ड और मायाण्ड) व्याप्त है । चौथा (= शाक्ताण्ड) त्रिशूलशक्ति से और सर्वातीत (= शिवाण्ड) विसर्ग से (व्याप्त) है । इस प्रकार परा की व्याप्ति मानी जाती है" ॥ ८९ ॥

प्रश्न—जैसे अन्यत्र मूल मन्त्र को ही शोधक कहा गया है अन्य हृद् आदि को शोधक और शोध्य, उसी प्रकार यहाँ भी शक्तित्रय मन्त्रों को क्या शोधक कहा गया है अथवा नहीं—यह शङ्का कर कहते हैं—

**शोधकत्वं च मालिन्या देवीनां त्रितयस्य च ।**
**देवत्रयस्य वक्त्राणामङ्गानामष्टकस्य च ॥ ९० ॥**
**किं वातिबहुना द्वारवास्त्वाधारगुरुक्रमे ।**
**लोकपास्त्रविधौ मन्त्रान् मुक्त्वा सर्वं विशोधकम् ॥ ९१ ॥**

द्वारादिमन्त्राणां पुनरत्र न शोधकत्वं नापि शोध्यत्वम्—इति भावः ॥ ९१ ॥

नन्वध्वषट्कस्य शोध्यत्वं परापरादीनां मन्त्राणां शोधकत्वं चेति यदुक्तं तदिदं संबन्धमन्तरेणायःशलाकाकल्पत्वे कथं घटताम्?—इत्याशङ्क्याह—

**यच्चैतदध्वनः प्रोक्तं शोध्यत्वं शोद्धृता च या ।**
**सा स्वातन्त्र्याच्छिवाभेदे युक्तेत्युक्तं च शासने ॥ ९२ ॥**

ननु शिवाभेदस्याविशिष्टत्वादेकत्र शोध्यत्वमपरत्र शोधकत्वमिति वैचित्र्ये किं निमित्तम्?—इत्याह—सेति । नचैतदस्मदुपज्ञमेव—इत्युक्तम्—'इत्युक्तं च शासने' इति । 'शासने'—इत्यद्वयनयात्मनि । तदुक्तम्—

'सर्वत्र भैरवो भावः सामान्येऽप्यथ गोचरे ।
न च तद्व्यतिरेकेण परोऽस्तीत्यद्वयागमः ॥' इति ।

अद्वयागम इति, अद्वया गतिः—इत्यर्थः ॥ ९२ ॥

---

मालिनी की तीन शक्तियाँ १ तीन देव २. आठ अङ्ग और (आठ) वक्त्र शोधक होते हैं । बहुत अधिक क्या—द्वार, वास्तु आदि आधार गुरुक्रम में तथा लोकपास्त्रविधि में मन्त्रों को छोड़कर सब (= तीन शक्तियाँ आदि) शोधक है ॥ ९०-९१ ॥

द्वार आदि मन्त्र यहाँ न तो शोधक है न शोध्य ॥ ९०-९१ ॥

प्रश्न—छ अध्वा को शोध्य और परापरादि मन्त्रों को जो शोधक कहा गया तो यह विना सम्बन्ध के, लौहशलाकासदृश (= लोहे की तीलियों के समान अलग-अलग) होने पर कैसे घटित होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जो यह अध्वा को शोध्य और वह (मन्त्रों को) शोधक कहा गया एक शिव में स्वातन्त्र्य के कारण ठीक है—ऐसा शास्त्र में उक्त है ॥ ९२ ॥

प्रश्न—शिवाभेद के समान होने से एक स्थान में शोध्यता दूसरे से शोधकता इस वैचित्र्य का क्या कारण है ? उत्तर में यह कहते हैं—वह यह हमारा उपज्ञ नहीं है—इसलिए कहा गया—ऐसा शास्त्र में कहा गया । शास्त्र में—अद्वयसिद्धान्त वाले । वही कहा गया है—

"विषय के सामान्य होने पर भी सर्वत्र भैरव ही तत्त्व है । उसके अतिरिक्त दूसरा कुछ नहीं है यही अद्वयागम है ।"

एतदेवोपपादयति —

**सर्वमेतद्विभात्येव परमेशितरि ध्रुवे ।**
**प्रतिबिम्बस्वरूपेण न तु बाह्यतया यतः ॥ ९३ ॥**

प्रतिबिम्बस्वरूपेणेति, स्वरूपानतिरिक्तत्वेन—इत्यर्थः । अत एवोक्तं—न तु बाह्यतयेति ॥ ९३ ॥

ननु दर्पणादौ बाह्यार्थसमर्पितत्वादस्ति प्रतिबिम्बस्य वैचित्र्यम्, इह पुनरुक्त्या बाह्यसमर्पकाभावाच्चिदाहितमेव तदिति चित एकत्वात्तत्रास्य प्रमातृप्रमेयादेर्वैचित्र्यं न स्यात्?—इत्याशङ्क्याह—

**चिद्व्योम्न्येव शिवे तत्तद्देहादिमतिरीदृशी।**
**भिन्ना संसारिणां रज्जौ सर्पस्रग्वीचिबुद्धिवत् ॥ ९४ ॥**

इह खलु चिदेकरूपत्वाद्भावशून्यतया व्योमप्राये शिव एवैकस्मिन् माया-प्रमातृणामीदृशी प्रतिबिम्बकल्पा तस्य तस्य विचित्रस्य देहादेः प्रमातृप्रमेयाद्यात्मनो भावजातस्य मतिः सर्पादिबुद्धिरिव रज्जौ स्वरूपेण भिन्ना, न तु भिन्नप्रत्येया-लम्बना—इत्यर्थः ॥ ९४ ॥

---

अद्वयागम = अद्वया गति ॥ ९२ ॥

इसी को उपपादित करते हैं—

क्योंकि नित्य परमेश्वर में यह सब प्रतिबिम्बरूप में भासित होता है न कि बाह्यरूप में ॥ ९३ ॥

प्रतिबिम्बरूप से = स्वरूप से अभिन्न रूप से । इसीलिए कहा गया—न कि बाह्यरूप से ॥ ९३ ॥

प्रश्न—दर्पण आदि में बाह्य अर्थ के समर्पित होने के कारण प्रतिबिम्ब का वैचित्र्य है किन्तु यहाँ पुनरुक्त युक्ति के द्वारा बाह्य समर्पक का अभाव होने से चित् के द्वारा ही यह समर्पित होता है फिर चित् के एक होने से वहाँ इसका प्रमातृ प्रमेय आदि वैचित्र्य नहीं होगा? यह शङ्का कर कहते हैं—

संसारी लोगों की चिदाकाश रूपी शिव में ही इस प्रकार की शरीर आदि भिन्न बुद्धि रस्सी में सर्प, माला, लहर की बुद्धि के समान होती है ॥ ९४ ॥

चिदेकरूप होने के कारण भावशून्य होने से आकाश सदृश एक ही शिव में माया प्रमाताओं की ऐसी = प्रतिबिम्बकल्पा, उस-उस विचित्र देह आदि प्रमातृ प्रमेय आदि रूप पदार्थसमूह की बुद्धि, रस्सी में सर्प आदि की भाँति स्वरूपतः भिन्न है न कि भिन्न प्रत्येय के आलम्बन वाली है ॥ ९४ ॥

ननु रज्जुभुजगादिबुद्धिरपि किं भ्रान्तिमात्रमेव ?—इत्याशङ्कां निरवकाशयितुं भ्रान्तित्वमेवोपपादयति—

**यतः प्राग्देहमरणसिद्धान्तः स्वप्नगोचरः ।**
**देहान्तरादिर्मरणे कीदृग्वा देहसंभवः ॥ ९५ ॥**

यतः कस्यचिद् बालादेः प्राच्यस्य प्राथमिकस्य बाल्यावस्थाव्यवस्थितस्य देहस्यान्तर्दग्धपित्रादेश्च मरणस्यान्तर्गाढगाढं निद्रालोश्च सिद्धस्यान्तर्वर्तमानस्यापि देहान्तरं यौवनावस्थावस्थितमुत्तरं प्राग्भाविजीवदवस्थं चेष्टमानावस्थं चान्यच्छरीरमादि-शब्दाच्च नीलादि स्वप्नगोचरः स्वप्नादावाभासमानं भ्रान्तिमात्रमेव—इत्यर्थः । नहि तथाभूतं शरीरादि स्वप्नादौ सत्—इत्यभिप्रायः । नन्वस्ति शरीरं तथाभूतं तु मा भूत् नत्वेतावतात्यन्तमसतोऽवभास उक्तः स्यात्?—इत्याशङ्क्याह—'मरणे कीदृग्वा देहसंभवः' इति । इह खलु भासमानस्य रूपस्य सत्त्वमसत्त्वं वा निरूप्यम्, न चात्र देहमात्रमवभासतेऽपितु प्रतिनियतावस्थावस्थितं तथा च नास्ति—इति युक्त-मुक्तम् 'असद्देहाद्यवभासते' इति । अस्तु वा तत्र कथञ्चिद्धर्मिमात्रद्वारकं सत्त्वं मरणे तु प्रत्यक्षमेव तद्देहभस्मीभावदर्शनादत्यन्तमसतोऽवभासः कथङ्कारं पराणुद्यताम् ॥ ९५ ॥

---

प्रश्न—रज्जु सर्प आदि बुद्धि भी क्या केवल भ्रान्ति है ?—इस शङ्का को दूर करने के लिए भ्रान्ति का निरूपण करते हैं—

क्योंकि पूर्व शरीर की मृत्यु के सिद्धान्त वाला (= जिस शरीर की मृत्यु पहले निश्चित हो चुकी है ऐसा) और स्वप्न में दिखलायी पड़ने वाला (शरीर) भ्रम ही है । अन्यथा मरने पर (उस) शरीर की वर्त्तमानता कैसी? ॥ ९५ ॥

क्योंकि किसी बाल आदि के प्राच्य = प्राथमिक = बाल्यावस्था में स्थित देह के भीतर, दग्ध पिता आदि के मरण के भीतर, और गाढ़ निद्रा में सोये सिद्ध व्यक्ति के भीतर वर्त्तमान क्रमशः यौवनावस्था वाला, देहान्तर पूर्व जन्म की अवस्था को बतलाने वाला जीवित शरीर (अथवा स्वप्न में) चेष्टावस्था वाला शरीर अथवा (श्लोक में) 'आदि' शब्द से स्वप्न में दृष्ट होने वाला घट आदि (सब भ्रान्ति मात्र ही है) ।

प्रश्न—शरीर तो रहता है पर वैसा नहीं रहता । इससे अत्यन्त असत् का अवभास तो नहीं कहा गया?—यह शङ्का कर कहते हैं—'मरने के बाद शरीर कैसे सम्भव हो सकता है ।' यहाँ भासमान रूप की सत्ता या असत्ता निरूपणीय है । यहाँ केवल देह अवभासित होता है ऐसा नहीं है बल्कि निश्चित अवस्था में स्थित वैसा है नहीं—इसलिए ठीक कहा गया 'असत् देह आदि अवभासित होता है ।' अथवा वहाँ धर्मी मात्र के द्वारा किसी प्रकार सत्ता मान भी ली जाय तो मरने पर तो प्रत्यक्ष ही उस देह के भस्म दिखलायी देने से अत्यन्त असत् के अवभास का

न केवलं स्वप्नादावेतदेवावभासते यावदत्यन्तासंभाव्यमन्यदपि—इत्याह—

**स्वप्नेऽपि प्रतिभामात्रसामान्यप्रथनाबलात् ।**
**विशेषाः प्रतिभासन्ते न भाव्यन्तेऽपि ते यथा॥ ९६ ॥**

इह खलु स्वप्नादौ नियतधर्मिपरिहारेण शिरश्छेदमात्रादिनिष्ठात् परामर्शमात्राद्यत्सामान्येन तथाप्रथनं तस्मात्, अत एव विशेषमन्तरेण सामान्यप्रतिभासस्यानुपपत्तिलक्षणाद् बलात्कारादनुसन्धातुमप्यशक्याः स्वशिरश्छेदादयो विशेषा अपि 'प्रतिभासन्ते'ऽनपह्नवनीयतया प्रस्फुरन्ति—इति युक्तमुक्तम्—सर्वमेतत्संविद्रूपतयैवावभासते न तु बाह्यतया—इति ॥ ९६ ॥

ननु चिदेव यद्येवं परिस्फुरति तदेकचित्तत्त्वसाराः सन्तः सर्वे भावाः कथमिवान्योन्यस्य वैचित्र्यमासादयेयुः?—इत्याशङ्क्याह—

**शालग्रामोपलाः केचिच्चित्राकृतिभृतो यथा ।**
**तथा मायादिभूम्यन्तलेखाचित्रहृदश्चितः ॥ ९७ ॥**

यथा हि उपलत्वाविशेषेऽपि केचिदेव मुद्राशब्दाद्यभिधेयाः शालग्रामोपलाः स्वभावत एव तत्तच्छङ्खचक्रादिसंनिवेशविशेषवत्त्वाद्विचित्राकारभाजस्तथैव प्रमातृ-

---

निराकरण कैसे किया जायगा ॥ ९५ ॥

केवल स्वप्न आदि में यही भासित नहीं होता बल्कि अत्यन्त असंभाव्य अन्य (बातें) भी (भासित होती हैं)—यह कहते हैं—

स्वप्न में भी प्रतिभामात्रसामान्य के प्रसार के बल से विशेष प्रतिभासित होते हैं जो कि असंभाव्य होते हैं ॥ ९६ ॥

स्वप्न आदि में निश्चित धर्मी को छोड़कर केवल शिरश्छेद (= शिर का धड़ से अलग होना) आदि में रहने वाले परामर्श के कारण जो सामान्य रूप से उस प्रकार का विस्तार होता है उस कारण भासित होते हैं । इसलिए विशेष के विना सामान्य प्रतिभास की अनुपपत्ति लक्षण वाले प्रभाव के कारण अशक्य अनुसन्धान वाले स्वशिरश्च्छेद आदि विशेष भी, प्रतिभासित होते हैं = अनावरणीय रूप से स्फुरित होते हैं—इसलिए ठीक कहा गया कि यह सब संविद्रूप से ही भासित होता है न कि बाह्य रूप से ॥ ९६ ॥

प्रश्न—यदि चित् ही इस प्रकार स्फुरित होती है तो एक चित्तत्त्वसार वाले सब पदार्थ एक दूसरे से भिन्न कैसे होते हैं?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जिस प्रकार शालग्राम के कुछ पत्थरों पर विचित्र आकृतियाँ दृष्ट होती हैं उसी प्रकार माया से लेकर पृथिवी पर्यन्त (वैचित्र्य) चित् के लेखाचित्रपरामर्श हैं ॥ ९७ ॥

जैसे उपलत्व समान होने पर भी कुछ ही मुद्रा शब्द नाम वाले शालग्राम

प्रमेयाद्यात्मानः स्वयमविशिष्टा अपि चितः स्वस्वातन्त्र्योल्लासितया मायादि-भूम्यन्तया रेखया कलादीनां प्रतिपुंनियतत्वाद्विचित्रोपाधिरूपया तावत्याध्वमर्यादया चित्रहृदो भिन्नभिन्नरूपपरामर्शाः—इत्यर्थः ॥ १७ ॥

ननु

'अयमेव भेदो भेदहेतुर्वा भावानां
योऽयं विरुद्धधर्माध्यासः कारणभेदो वा।'

इत्यादिनीत्या विवादस्तत्कथं चित एकत्वादेवंभावो भवेत्?—इत्याशङ्क्याह—

**नगरार्णवशैलाद्यास्तदिच्छानुविधायिनः ।**
**न स्वयं सदसन्तो नो कारणाकारणात्मकाः ॥ १८ ॥**

एतदेवोपपादयति—न स्वयमित्यादिना । यतो नगराद्यर्थजातं स्वयं तावद् बाह्यतया न सत्, तथात्वे हि अस्य स्थूलं सूक्ष्मं वा रूपम् स्यात्, नचात्रैकमपि संभवति । तथा हि एकरूपतयाऽवभासमानस्य स्थूलस्य कम्पाकम्पादियोगाद्विरुद्ध-धर्माध्यासेनैकतैव न स्यात्—इति स्थौल्ये बाधः; परमाणूनामप्यवश्यंभाविनि परस्परसंयोगे षडंशता प्रसजेत्—इति सौक्ष्म्येऽपि बाधः । नचासत्, असतो

---

पत्थर स्वभावतः तत्तत् शङ्ख चक्र आदि विशेषसन्निवेश वाले होने के कारण विचित्र आकार वाले होते हैं उसी प्रकार प्रमातृ प्रमेय आदि रूप (तत्त्व) स्वयं समान होने पर भी चित् के अपने स्वातन्त्र्य से उल्लासित माया से लेकर भूमिपर्यन्त वाली रेखा के द्वारा जो कि कला आदि के प्रत्येक पुरुष के लिए निश्चित होने से विचित्र उपाधिरूप वाली है, उतनी अध्वमर्यादा के द्वारा विचित्र हृदय वाले = भिन्न-भिन्न रूप वाले परामर्श होते हैं ॥ १७ ॥

प्रश्न—

"यह विरुद्ध धर्माध्यास अथवा कारणभेद पदार्थों का भेद अथवा भेद का हेतु है ।"

इत्यादि नीति के अनुसार विवाद है तो चित् के एक होने से ऐसा कैसे होगा—यह शंका कर कहते हैं—

नगर समुद्र पर्वत आदि उसकी इच्छा के अनुविधायी हैं । वे न तो स्वयं सत् या असत् हैं और न कारण या अकारण रूप हैं ॥ १८ ॥

इसी को बतलाते हैं—न स्वयं इत्यादि । क्योंकि नगर आदि अर्थसमूह स्वयं बाह्यरूप में सत् नहीं हैं क्योंकि वैसा होने पर इसका रूप स्थूल या सूक्ष्म होगा लेकिन यहाँ एक भी सम्भव नहीं है । एकरूप से अवभासमान स्थूल का कम्प अकम्प आदि के योग से विरुद्ध धर्माध्यास होने के कारण एकता ही नहीं होगी यह (नगर आदि की) स्थूलता में बाध है । और परमाणुओं के भी परस्पर संयोग

भासनायोगात्, अत एव सत्तानुपपत्तेर्नेदं कारणमसत्तानुपपत्तेश्च न कार्यमित्युक्तम् 'नो कारणाकारणात्मकाः' इति । नहि सत्तामुत्पत्तेः प्रागसत्तां च विना कारणत्वं कार्यत्वं च घटते'—इत्युक्तं प्राक् ॥ ९८ ॥

ननु लोके कार्यकारणादिरूपश्चिरप्ररूढोऽयं व्यवहारो—यदग्निः कारणं धूमश्च कार्यमिति तन्नान्तरीयक[1] एव च सदसत्त्वे इति किमेतदुक्तम्?—इत्याशङ्क्याह—

**नियतेश्चिररुढायाः समुच्छेदात्प्रवर्तनात् ।**
**अरूढायाः स्वतन्त्रोऽयं स्थितश्चिद्व्योमभैरवः ॥ ९९ ॥**

इह हि पारमेश्वर्या एव नियतिशक्तेरिदं विजृम्भितं यदग्निः कारणं धूमश्च कार्यमिति, न पुनरग्न्यादीनामेवंस्वभावत्वम् । तथात्वे हि नियत एव कार्यकारण-भावो भवेत्, न चैवमस्ति—यदग्निमन्तरेण योगीच्छयाऽप्यभूतस्य धूमस्य प्रादुर्भावो दृश्यते—इत्युक्तं चिररुढाया नियतेः समुच्छेदादरूढायाश्च प्रवर्तनादिति । अतश्च पूर्णरूपायाश्चित एवात्र सर्वकर्तृत्वम्—इत्युपपादितं प्राग्बहुशः ॥ ९९ ॥

ननु यद्येवं पूर्णरूपा चिदेव तथा तथाऽवभासते तत्कोऽयं भेदो नाम?—इत्याशङ्क्याह—

---

के अवश्यंभावी होने पर (उनमें) षडंशता होने लगेगी—यह (उसकी) सूक्ष्मता में बाधक है । और (वे सब नगर आदि) असत् हो नहीं सकते क्योंकि असत् का अवभास नहीं होता । इसलिए सत्ता के असिद्ध होने से यह कारण नहीं और असत्ता की अनुपपत्ति से यह कार्य नहीं । इसलिए कहा गया—ये कारणाकारणात्मक नहीं है । उत्पत्ति के पहले सत्ता और असत्ता के विना कारणत्व और कार्यत्व घटित नहीं होता—यह पहले कहा जा चुका है ॥ ९८ ॥

प्रश्न—लोक में कार्यकारणआदिरूप यह व्यवहार चिरप्ररूढ़ है कि अग्निकारण है और धूम कार्य । सत्त्व और असत्त्व उनके अवश्य सहभावी हैं फिर यह कैसे कहा गया?—यह शङ्का कर कहते हैं—

चिररूढ़ नियति के समुच्छेद तथा अरुढ़ (नियति) के प्रवर्त्तन के कारण यह चिद्व्योम भैरव स्वतन्त्र रूप से स्थित है ॥ ९९ ॥

परमेश्वर की ही नियति शक्ति की यह लीला है कि अग्नि कारण है और धूम कार्य न कि अग्नि आदि का यह स्वभाव है क्योंकि वैसा होने पर कार्यकारणभाव नियत रहता । किन्तु ऐसा नहीं है । अग्नि के विना योगी की इच्छा से भी अभूत धूम का प्रादुर्भाव देखा जाता है—इसलिए कहा गया—चिररूढ़ नियति के समुच्छेद और अरुढ़ के प्रवर्त्तन के कारण । इसलिए पूर्णरूपा चित् ही सर्वकर्त्री है—यह पहले बहुत बार कहा जा चुका है ॥ ९९ ॥

---

१. येन विना यन्न भवति तत् तस्य नान्तरीयकम् ।

**एकचिन्मात्रसंपूर्णभैरवाभेदभागिनि ।**
**एवमस्मीत्यनामर्शो भेदको भावमण्डले ॥ १०० ॥**

तेनाख्यातिविजृम्भामात्रसारोऽयं भेदः—इत्यभिप्रायः ॥ १०० ॥

ननु बीजाङ्कुरादावनुप्रवेश एव चितो नास्ति मृद्घटादौ पुनरस्ति तदनुप्रवेशः, किं त्वसौ कौम्भकारी न पूर्णा,—इति कथमुक्तं पूर्णरूपायाश्चित एव सर्वत्र कर्तृत्वम्?—इत्याशङ्क्याह—

**सर्वप्रमाणैर्नो सिद्धं स्वप्ने कर्त्रन्तरं यथा ।**
**स्वसंविदः स्वसिद्धायास्तथा सर्वत्र बुद्ध्यताम् ॥ १०१ ॥**

इह यथा केनापि प्रमाणेन स्वप्नादाववभासमानानां घटाङ्कुरादीनां स्वतः सिद्धायाः स्वसंविदः सकाशादन्यः कश्चित्कारणतयाऽभिमतः कर्ता न सिद्धस्तथा सर्वत्र जागरादावपि 'बुद्ध्यताम्' संविद एव सर्वदशासु सर्वभावाविर्भावने पूर्णं कर्तृत्वं बोद्धव्यम्—इत्यर्थः ॥ १०१ ॥

ननु कोऽर्थस्तथाबोधेन?—इत्याशङ्क्याह—

**चित्तचित्रपुरोद्याने क्रीडेदेवं हि वेत्ति यः ।**

---

प्रश्न—यदि पूर्णरूपा चित् ही उस-उस रूप में भासित होती है तो यह भेद क्या है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

एक चिन्मात्र सम्पूर्ण भैरव से अभिन्न भावसमूह में 'मैं ऐसा हूँ' यह अनामर्श (= अशुद्ध अख्यातिरूप परामर्श ही) भेदक (= भेद का कारण होता) है ॥ १०० ॥

प्रश्न—बीज अंकुर आदि में चित् का अनुप्रवेश ही नहीं है और मिट्टी घट आदि में उसका अनुप्रवेश है किन्तु यह कुम्भकार का है जो कि पूर्ण नहीं, फिर कैसे कहा गया कि पूर्णरूपा चित् ही सर्वत्र कर्त्री है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जिस प्रकार स्वप्न में स्वसिद्ध स्वसंविद् के अतिरिक्त दूसरा कर्त्ता किसी भी प्रमाण से सिद्ध नहीं होता उसी प्रकार सर्वत्र (= जागरण आदि अवस्था में भी) समझना चाहिए । अर्थात् सभी दशाओं में समस्त पदार्थों के अविर्भाव में संविद् का ही पूर्ण कर्त्तृत्व जानना चाहिए ॥ १०१ ॥

जैसे किसी भी प्रमाण से स्वप्न आदि में अवभासमान घट अंकुर आदि का स्वतःसिद्ध स्वसंविद् से भिन्न कोई कर्त्ता कारण के रूप में स्वीकृत नहीं है उसी प्रकार सर्वत्र जागरण आदि में भी समझना चाहिए । अर्थात् सभी दशाओं में समस्त पदार्थों के अविर्भाव में संविद् का ही पूर्ण कर्त्तृत्व जानना चाहिए ॥ १०१ ॥

प्रश्न—उस प्रकार के बोध से क्या तात्पर्य?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**अहमेव स्थितो भूतभावतत्त्वपुरैरिति ॥ १०२ ॥**

यः खलु 'अहमेव विश्वात्मतयोल्लसितः' इत्येवं विमृशेत् स चित्तमेव तत्तद्वैचित्र्यातिशययोगाच्चित्रे पुरे, न पुनररण्यादौ तत्र तथा चमत्कारतारतम्याभावादनन्तभावसंभारनिर्भरमुद्यानम्, तत्र 'क्रीडेत्' स्वात्मन्येव पूर्णतया विश्राम्यञ्जीवन्नेव मुक्तो भवति?—इत्यर्थः ॥ १०२ ॥

ननु सर्व एव जन्मादिविनाशान्तं विकारजातमनिच्छन्तोऽपि बलादासादयन्ति इत्यत्र कर्मादिनिमित्तमन्यदनुसरणीयं तत्कथमुक्तं चित एव सर्वत्र कर्तृत्वमिति ?—इत्याशङ्क्याह—

**एवं जातो मृतोऽस्मीति जन्ममृत्युविचित्रताः ।**
**अजन्मन्यमृतौ भान्ति चित्तभित्तौ स्वनिर्मिताः ॥ १०३ ॥**

यद्गीतम्—

'न जायते म्रियते वा कदाचिन्नायं
भूत्वा भविता वा न भूयः ।
अजो नित्यः शाश्वतोऽयं पुराणो
न हन्यते हन्यमाने शरीरे ॥'

(गी० २।२०) इति ॥ १०३ ॥

---

'मैं ही भूतभावतत्त्वसमूह के रूप में स्थित हूँ'—ऐसा जो जानता है वही चित्त रूपी विचित्र नगरोद्यान में क्रीड़ा करता है ॥ १०२ ॥

जो (मनुष्य) 'मैं ही विश्वात्मरूप से उल्लसित हो रहा हूँ' ऐसा विमर्शन करता है वह चित्त को ही उस अतिशय वैचित्र्य के योग से, विचित्र पुर में न कि जङ्गल आदि में वहाँ उस प्रकार के चमत्कारतारतम्य के अभाव से अनन्त भावसमूह से परिपूर्ण जो उद्यान, उसमें क्रीड़ा करता है = स्वात्मा में ही विश्राम करता हुआ जीवित रहते हुए मुक्त हो जाता है ॥ १०२ ॥

प्रश्न—सभी लोग जन्म से लेकर मृत्युपर्यन्त विकारसमूह को न चाहते हुए भी बलात् प्राप्त करते हैं तो इस विषय में कर्म आदि कोई दूसरा कारण मानना चाहिए । तो यह कैसे कहा गया कि 'चित् की ही सर्वत्र कर्तृता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

'मैं उत्पन्न हुआ, वर्त्तमान हूँ, मर गया' इस प्रकार की जन्म मृत्यु (आदि) विचित्रतायें अजन्मा अमर चित्त रूपी आधार में अपने द्वारा निर्मित होकर आभासित होती हैं ॥ १०३ ॥

जैसा कि गीता में कहा गया—

"यह (आत्मा) न कभी उत्पन्न होता न मरता है । न (अतीत) में हुआ और

ननु यदि जन्ममृत्यू न स्तस्तत्कथमिह परलोकादिव्यवस्था स्यात्?—इत्याशङ्क्याह—

**परेहसंविदामात्रं परलोकेहलोकते ।**

नन्विह परत्र च देशे काले वा संविदिति इहत्वपरत्वयोर्देशकालात्मकत्वात्कथं संविन्मात्ररूपत्वं स्यात्?—इत्याशङ्क्याह—

**वस्तुतः संविदो देशः कालो वा नैव किञ्चन ॥ १०४ ॥**

ननु संविदो देशकालौ मा भूताम्, संवित्क्रियाकर्मणस्तु संवेद्यस्य धारकतयाधारभूतौ देशकालौ विना भूतभावाद्यात्मना स्वसाक्षिकमपि नैयत्यं न स्यात्?—इत्याशङ्क्याह—

**अभविष्यदयं सर्गो मूर्तश्चेन्न तु चिन्मयः ।**
**तदवेक्ष्यत तन्मध्यात् केनैकोऽपि धराधरः ॥ १०५ ॥**

इह खलु विश्वं नाम किं संविदो बहिर्मूर्तमुत संविन्मयं तत्रास्य मूर्तत्वे धार्यत्वादेव सर्वस्य किं केन धार्यम्, संविन्मयत्वे पुनर्धार्यधारकभावार्थ एव कः, तत्रापि वा संविदेव धारिका यद्भित्ताविदं सर्वं प्रस्फुरेत् ॥ १०५ ॥

---

न (भविष्य) में फिर होगा । यह अजन्मा नित्य शाश्वत एवं पुरातन है । शरीर के मारे जाने पर यह नहीं मरता" ॥ १०३ ॥ (भ.गी. २।२०)

प्रश्न—यदि जन्म मृत्यु नहीं है तो यहाँ परलोक आदि की व्यवस्था कैसे है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

पर संविद् और इह (संविद्) ही परलोकता और इहलोकता है ॥ १०४- ॥

प्रश्न—यहाँ अथवा अन्यत्र देश में अथवा (इस या अन्य) काल में संवित् है इस प्रकार इहत्व और परत्व के देशकालात्मक होने से ये कैसे केवल संविद् रूप है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

वस्तुतः संविद् का न तो कोई देश है न काल ॥ -१०४ ॥

प्रश्न—संविद् के देश और काल न हों किन्तु संवित् क्रिया के कर्मरूपी संवेद्य के धारक के रूप में आधारभूत देश और काल के विना भूत भाव आदि के रूप से स्वसाक्षिक नियति भी नहीं होगी ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

यदि यह सृष्टि मूर्त्त होती चिन्मय नहीं तो उसके बीच से किसी के द्वारा पृथिवी का कोई एक आधार खोजा जाता ॥ १०५ ॥

यह विश्व क्या संविद् से बाहर (= अतिरिक्त) है या संविन्मय ? इसके (बाहर अर्थात्) मूर्त्त होने पर सबके धार्य होने पर कौन किसके द्वारा धारण किया

ननु पृथिव्यपां धारिका आपश्च तेजसस्तच्च वायोरित्यादिराधाराधेयभावक्रमः सर्वत्रैवोक्तः—इति किमेतदुक्तं किं केन धार्यमिति?—इत्याशङ्क्याह—

**भूततन्मात्रवर्गादेराधाराधेयताक्रमे ।**
**अन्ते संविन्मयी शक्तिः शिवरूपैव धारिणी ॥ १०६ ॥**

एवमपि ह्यवश्यमन्ते संविद एव धारकत्वमभ्युपगन्तव्यम्, अन्यथा हि पृथिव्या अपि किं धारकं तस्यापि किम्—इत्याद्यनवस्था न शाम्येत् । पृथिव्यादीनां च संवेद्यत्वान्यथानुपपत्त्या संविन्मयतायामेवैवमाधाराधेयभावः संगच्छते—इति संविदेवैका भगवती विश्वोल्लासने धारणे च निमित्तं येन न कश्चिद्दोषः ॥ १०६ ॥

तदाह—

**तस्मात्प्रतीतिरेवेत्थं कर्त्री धर्त्री च सा शिवः ।**
**ततो भावास्तत्र भावाः शक्तिराधारिका ततः ॥ १०७ ॥**

प्रतीतिरिति संवित् । ननु शक्तिरेव धारिणीत्युक्तं परिपूर्णसंविदात्मनि शैवे धामनि पुनः क आधाराधेयभावाद्यर्थः ?—इत्याशङ्क्याह—'शक्तिराधारिका ततः'

---

जायगा ? और संविन्मय होने पर धार्यधारक भाव का अर्थ ही क्या होगा? अथवा वहाँ भी संविद् ही धारिका होगी जिस भित्ति पर यह सब स्फुरित होता है ॥ १०५ ॥

प्रश्न—पृथिवी जल की धारिका है, जल तेज का, तेज वायु का इस प्रकार आधाराधेय क्रम सर्वत्र कहा गया है । फिर यह कैसे कहा गया कि—

''कौन किसके द्वारा धार्य होगा' ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

भूत वर्ग तन्मात्र वर्ग आदि की आधाराधेयता के क्रम में अन्त में शिवरूपा संविन्मयी शक्ति ही धारिणी है ॥ १०६ ॥

इस प्रकार भी अन्त में संवित् को ही अवश्य धारिका मानना चाहिए अन्यथा पृथिवी का क्या धारक है फिर उसका क्या... इत्यादि अनवस्था शान्त नहीं होगी । पृथिवी आदि के संवेद्यत्व की अन्यथा सिद्धि न होने पर (उनकी) संविन्मयता में ही यह आधाराधेय भाव सङ्गत होता है । इसलिए केवल भगवती संविद् ही विश्व के उल्लासन और धारण में निमित्त है जिससे कोई दोष नहीं होता ॥ १०६ ॥

वही कहते हैं—

इसलिये इस प्रकार प्रतीति ही कर्त्री और धर्त्री (= धारिका शक्ति) है । वही शिव है । पदार्थ उसी से (उत्पन्न) होते हैं । पदार्थ उसी में (रहते) हैं । इस कारण शक्ति आधारिका है ॥ १०७ ॥

प्रतीति = संवित् । प्रश्न—शक्ति ही धारिणी है—यह कहा गया । फिर

इति। तदि(त्रे)ति, तत्र शिव एव—इत्यर्थः । संविन्मयी शिवरूपैव सेत्युक्तम् ॥ १०७ ॥

नचैतदपूर्वं किञ्चिदित्याह—

**साङ्कल्पिकं निराधारमपि नैव पतत्यधः ।**
**स्वाधारशक्तौ विश्रान्तं विश्वमित्थं विमृश्यताम् ॥ १०८ ॥**

'गगने चतुर्दन्तो हस्ती धावति' इत्यादाविव वैकल्पिक्यां संविदि भवं हस्त्यादि विनापि बाह्यमाधारं स्वस्यां संविन्मात्ररूपायां धारिकायां शक्तौ विश्रान्तं सत् यथा नैवाधः पतति स्वावष्टम्भेनैवावतिष्ठते तथा निखिलमिदं विश्वमपि विमृश्यतां निश्चयेन परिगृह्यताम्—इत्यर्थः ॥ १०८ ॥

ननु घटाद्यात्मना परिस्फुरतो धरादिवपुषो वस्तुसतो विश्वस्य साङ्कल्पिकम-वस्तुभूतं निदर्शनं संगच्छतां कथम्?—इत्याशङ्क्याह—

**अस्या घनाहमित्यादिरूढिरेव धरादिता ।**
**यावदन्ते चिदस्मीति निर्वृत्ता भैरवात्मता ॥ १०९ ॥**

---

परिपूर्ण संविद्रूप शिव तत्त्व में आधाराधेयभाव आदि का क्या मतलब?—यह शङ्का कर कहते हैं—"इस कारण शक्ति आधारिका है।" वहाँ = शिव में। संविन्मयी वह शिवरूपा ही है ॥ १०७ ॥

यह कुछ अपूर्व नहीं है—यह कहते हैं—

साङ्कल्पिक निराधार भी (कोई तत्त्व) नीचे नहीं गिरता । इस प्रकार यह समझ लीजिये कि विश्व अपनी आधार शक्ति में विश्रान्त है ॥ १०८ ॥

'आकाश में चार दातों वाला हाथी दौड़ रहा है'—इत्यादि के समान वैकल्पिक संविद् में होने वाले हाथी आदि बाह्य आधार के विना भी अपनी संविन्मात्ररूपा धारिका शक्ति में विश्रान्त होता हुआ जैसे नीचे नहीं गिरता अपने बल पर ही स्थित रहता है उसी प्रकार सम्पूर्ण विश्व को समझना चाहिए = निश्चय रूप से जानना चाहिए ॥ १०८ ॥

प्रश्न—घटादिरूप में परिस्फुरित होने वाले पृथिवी आदि शरीर वाले वस्तु सत् विश्व का निदर्शन अवस्तुभूत साङ्कल्पिक (पदार्थ) कैसे होगा ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

'मैं घनीभूत हूँ' इस प्रकार की इसकी रूढ़ि ही धरा आदि होना है । जबकि अन्त में 'मैं चित् हूँ' इस प्रकार की निर्वृत्ति भैरवात्मता है ॥ १०९ ॥

घनद्रवादिरूपमपि विश्वं तथा तथा संविदि विमर्शप्ररोहमनधिगच्छत् संविद्-बाह्यमेव वस्तुसत्तां न जातुचिदधिशयीत—इत्याशयः ॥ १०९ ॥

ननु यद्यनुदितानस्तमितसंविन्मात्रसारं घनद्रवादिरूपम् धराद्यर्थजातमभ्युपेयते तत्कथमस्योदयव्यययोगः समाधीयते ?—इत्याशङ्क्याह—

**मणाविन्द्रायुधे भास इव नीलादयः शिवे ।**
**परमार्थत एषां तु नोदयो न व्ययः क्वचित् ॥ ११० ॥**

ननु तत्तन्नियतदेशकालावलम्बनेन तत्तदर्थजातस्योत्पत्तिविनाशावनपह्नवनीयावेव—इति कथमुक्तं नैषामुदयो व्ययो वेति ?—इत्याशङ्क्याह—

**देशे कालेऽत्र वा सृष्टिरित्येतदसमञ्जसम् ।**
**चिदात्मना हि देवेन सृष्टिर्दिक्कालयोरपि ॥ १११ ॥**

न च मायापदेऽपि देशकालयोः कश्चिन्नियमः—इत्याह—

**जागराभिमते सार्धहस्तत्रितयगोचरे ।**
**प्रहरे च पृथक् स्वप्नाश्चित्रदिक्कालमानिनः ॥ ११२ ॥**

---

घन द्रव आदि रूप भी विश्व उस-उस प्रकार से संविद् में विमर्शप्ररोह को न प्राप्त होता हुआ संविद् से बाहर वस्तु सत्ता को कभी भी प्राप्त नहीं करता—यह आशय है ॥ १०९ ॥

प्रश्न—यदि घन द्रव आदि रूप पृथिव्यादि भावसमूह अनुदित और अनस्तमित संविन्मात्र तत्त्व वाला माना जाता है तो इसकी उत्पत्ति और नाश के मन्तव्य का क्या समाधान है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जैसे मणि अथवा इन्द्रायुध (= इन्द्रधनुष्) में (अनेक रूप के) आभास (उत्पन्न होते हैं उसी प्रकार) शिव में नील (= घट) आदि है । परमार्थतः इनकी न कहीं उत्पत्ति है न नाश ॥ ११० ॥

प्रश्न—तत्तन्नियत देश काल के आधार पर तत्तत् अर्थसमूह की उत्पत्ति और विनाश स्पष्ट हैं फिर कैसे कहा गया कि—इनकी उत्पत्ति और विनाश नहीं है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इस देश अथवा काल में सृष्टि है यह (कथन) असङ्गत है क्योंकि चित्स्वरूप परमेश्वर ने ही दिक् और काल की सृष्टि की है ॥ १११ ॥

माया स्तर पर भी देश काल का कोई नियम नहीं है—यह कहते हैं—

जाग्रत् दशा मे भी साढ़े तीन हाथ वाले शरीर में और अलग-अलग प्रहर में विचित्र दिक्कालमानी स्वप्न दिखलायी पड़ते हैं ॥ ११२ ॥

जाग्रद्दशायामपि हि नियतपरिमाणे शरीरदेशे प्रहराद्यात्मनि काले च पृथगुर्वीपर्वताकाशादितया दिनमाससंवत्सरकल्पादितया च विचित्रदिक्कालाद्यभिमानभाजः स्वप्नदशावलम्बिनोऽवभासा उपलभ्यन्ते—इति को नामानयोर्नियमः ॥ ११२ ॥

एवं च येऽप्यत्यन्तसंकुचितक्षणात्मककालनियमाद्भावानां क्षणिकत्वमाचक्षते तेऽप्यनया दिशा परास्ताः—इत्याह—

**अत एव क्षणं नाम न किञ्चिदपि मन्महे ।**
**क्रियाक्षणे वाऽप्येकस्मिन् बह्व्यः संस्युर्द्रुताः क्रियाः॥ ११३ ॥**
**तेन ये भावसङ्कोचं क्षणान्तं प्रतिपेदिरे ।**
**ते नूनमेनया नाड्या शून्यदृष्ट्यवलम्बिनः ॥ ११४ ॥**

अतो देशकालयोरनियमादेव न कश्चिन्नियतः क्षणो नाम सिद्धो यत एकस्मिन्नप्युत्पत्त्यादिक्षणे 'द्रुताः' निरन्तरा 'बह्व्यः' स्थित्यर्थक्रियाविनाशाद्याः क्रियाः संस्युः । क्षणस्याप्यवान्तरानेकक्षणयोगात् क्षणत्वमेव न पर्यवस्येत्, भावानां क्षणादूर्ध्वमवस्थानानभ्युपगमात् क्षणस्य चाव्यवस्थितेः क्षणमपि स्थितिर्न स्यात्—इति शून्यतैवावलम्बिता भवेत्, तत्किं विज्ञाननयादिसोपानकल्पनया ?—इति ॥११४॥

ननु यदि देशकालौ वास्तवौ न स्तस्तत्कोऽयं व्यवहारो नाम ?—

---

जाग्रत् दशा में भी निश्चित परिमाण वाले शरीरप्रदेश तथा प्रहर आदि रूप वाले काल में पृथक् पृथिवी पर्वत आकाश आदि के रूप में तथा दिन मास संवत्सर कल्प आदि के रूप में विचित्र दिक् काल आदि अभिमान वाले स्वप्नदशावलम्बी अवभास उपलब्ध होते हैं—फिर इन दोनों का क्या नियम है ॥ ११२ ॥

इस प्रकार जो लोग अत्यन्त संकुचित क्षणात्मक काल के नियम के कारण पदार्थों को क्षणिक मानते हैं वे भी इसी रीति से परास्त हो गए—यह कहते हैं—

इसलिए क्षण नामक कोई भी वस्तु हम नहीं मानते । अथवा एक क्रियाक्षण में अनेक निरन्तर भाविनी क्रियायें होंगी । इस कारण जो क्षणपर्यन्त पदार्थ का सङ्कोच मानते थे वे लोग भी इसी प्रणाली से शून्य दृष्टि के अवलम्बी हो गए ॥ ११३-११४ ॥

इस कारण = देश काल के अनियम के कारण, कोई नियत क्षण सिद्ध नहीं है क्योंकि एक उत्पत्ति आदि के क्षण में द्रुत = निरन्तर अनेक = स्थिति अर्थक्रिया विनाश आदि, (अवान्तर) क्रियायें होंगी । क्षण के भी अवान्तर अनेक क्षण होने से क्षणत्व ही सिद्ध नहीं होगा और पदार्थों की क्षण से ऊपर स्थिति न मानने से तथा क्षण के व्यवस्थित न होने से (उन पदार्थों की) एक क्षण भी स्थिति नहीं होगी । फलतः शून्यता ही माननी पड़ेगी फिर विज्ञानसिद्धान्त आदि स्तर की कल्पना से क्या लाभ ? ॥ ११३-११४ ॥

इत्याशङ्क्याह—

**तद्य एष सतो भावाञ् शून्यीकर्तुं तथासतः ।**
**स्फुटीकर्तुं स्वतन्त्रत्वादीशः सोऽस्मत्प्रभुः शिवः ॥ ११५ ॥**

सत इति, बहीरूपतया । शून्यीकर्तुमिति, बाह्यतान्यक्कारेण संविन्मयतयावस्थापयितुम्—इत्यर्थः । असत इति, संविन्मात्रसारतया स्वरूपशून्यान्—इत्यर्थः । स्फुटीकर्तुमिति, बहिरवभासयितुम् ॥ ११५ ॥

प्रकृतमेवोपसंहरति

**तदित्थं परमेशानो विश्वरूपः प्रगीयते ।**
**न तु भिन्नस्य कस्यापि धरादेरुपपन्नता ॥ ११६ ॥**
**उक्तं चैतत्पुरैवेति न भूयः प्रविविच्यते ।**
**भूयोभिश्चापि बाह्यार्थदूषणैः प्रव्यरम्यत ॥ ११७ ॥**

प्रव्यरम्यतेति, प्रविरतं पर्यवसितं समाप्तमिति यावत् ॥ ११७ ॥

इदानीमाह्निकार्थमेव श्लोकस्य प्रथमार्धेनोपसंहरति—

**तदित्थमेष निर्णीतः कलादेर्विस्तरोऽध्वनः ॥ ११८ ॥**

---

प्रश्न—यदि देश काल वास्तविक नहीं हैं तो फिर यह व्यवहार कैसे ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

तो सत् पदार्थों को शून्य तथा असत् को स्फुट करने के लिए स्वतन्त्र होने के कारण जो यह ऐश्वर्यवान् है वह हमारा प्रभु शिव है ॥ ११५ ॥

सत—बाह्यरूप से । शून्य बनाने के लिए = बाह्यता को छिपाकर संविन्मयरूप से स्थापित करने के लिए । असत् = संविन्मात्रसारतया स्वरूपशून्य । स्फुट करने के लिए = बाहर अवभासित करने के लिए ॥ ११५ ॥

प्रस्तुत का उपसंहार करते हैं—

तो इस प्रकार परमेश्वर विश्वरूप कहा जाता है । (उससे) भिन्न पृथिवी आदि की सिद्धि (= स्थिति) नहीं है । यह पहले ही कहा जा चुका है इसलिए पुनः विवेचन नहीं किया जाता तथा अधिक बाह्यार्थ के खण्डन से विराम लिया गया ॥ ११६-११७ ॥

प्रव्यरम्यत = प्रविरत = पर्यवसित = समाप्त ॥ ११७ ॥

अब आह्निक के विषय का श्लोक के पूर्वार्द्ध के द्वारा उपसंहार करते हैं—

तो इस प्रकार कला आदि अध्वा का विस्तार समाप्त हुआ ॥११८॥

**॥ इति श्रीमदाचार्याभिनवगुप्तपादविरचिते श्रीतन्त्रालोके कलादिप्रदर्शनं नाम एकादशमाह्निकम् ॥ ११ ॥**

स्पष्टमिति शिवम् ॥ ११८ ॥

निःशेषषड्विधाध्वप्रविभागसतत्त्वविद् व्यधाद्विवृतिम् ।
एकादशाह्निके किल जयरथपदलाञ्छनः कश्चित् ॥

**॥ इति श्रीमदाचार्याभिनवगुप्तपादविरचिते, श्रीजयरथाचार्यकृत-विवेकाख्यव्याख्योपेते श्रीतन्त्रालोके कलादिप्रदर्शनं नाम एकादशमाह्निकम् ॥ ११ ॥**

---

(इसका अर्थ) स्पष्ट है ॥ ११८ ॥

**॥ इस प्रकार श्रीमदाचार्य अभिनवगुप्तपादविरचित श्रीतन्त्रालोक के एकादश आह्निक की डॉ० राधेश्याम चतुर्वेदी कृत 'ज्ञानवती' हिन्दी टीका सम्पूर्ण हुई ॥ ११ ॥**

छ प्रकार के अध्वा के विभाग के तत्त्व को पूर्ण रूप से किसी जयरथ पद से ज्ञात होने वाले विद्वान ने ग्यारहवें आह्निक में व्याख्या की ॥

**॥ इस प्रकार आचार्यश्रीजयरथकृत श्रीतन्त्रालोक के एकादश आह्निक की 'विवेक' नामक व्याख्या की डॉ० राधेश्याम चतुर्वेदी कृत 'ज्ञानवती' हिन्दी टीका सम्पूर्ण हुई ॥ ११ ॥**

# द्वादशमाह्निकम्

* विवेक *

अमृतात्मकार्धचन्द्रप्रगुणाभरणोऽर्ध्वमण्डलं निखिलम् ।
विश्रमयन्निजसंविदि जयदोऽस्तु सतां सदा जयदः ॥

अथ द्वितीयार्धेनाध्वोपयोगं प्रकाशयितुमाह—

**अथाध्वनोऽस्य प्रकृत उपयोगः प्रकाश्यते ॥ १ ॥**

प्रकृत इति यागादौ ॥ १ ॥

तदेवाह—

**इत्थमध्वा समस्तोऽयं यथा संविदि संस्थितः ।**
**तद्द्वारा शून्यधीप्राणनाडीचक्रतनुष्वथो ॥ २ ॥**

---

* ज्ञानवती *

अमृतात्मक अर्धचन्द्र के प्रकृष्ट गुण (= आह्लाद एवं शीतलता) के आभरणवाले, सज्जनों को सदा विजय देने वाले, समस्त अध्वमण्डल को अपनी संवित् में विश्रान्त कराते हुए (भगवान् शिव) जयप्रद हों ॥

अब (श्लोक के) द्वितीयार्ध के द्वारा अध्वा का उपयोग प्रकाशित करने के लिए कहते हैं—

अब प्रस्तुत में इस अध्वा का उपयोग प्रकाशित किया जाता है ॥१॥

प्रस्तुत में = यागादि में ॥ १ ॥

वही कहते हैं—

इस प्रकार यह समस्त अध्वा जिस प्रकार संविद् में स्थित है उसके

**बहिश्च लिङ्गमूर्त्यग्निस्थण्डिलादिषु सर्वतः।**
**तथा स्थितः समस्तश्च व्यस्तश्चैष क्रमाक्रमात्॥ ३ ॥**

तद्द्वारेति संविद्द्वारेण, तत्सृष्टा एव शून्यादयः । यदुक्तं प्राक्—

'संविद्द्वारेण तत्सृष्टे शून्ये धियि मरुत्सु च ।
नाडीचक्रानुचक्रेषु बहिर्देहेऽध्वसंस्थितिः ॥'

(तं० ८।४) इति ।

बहिरिति शून्यादिप्रमातुः, मूर्तिः शिष्यात्मा, आदिशब्दात् कुम्भादौ । तदुक्तम्—

'कुम्भमण्डलवह्निस्थश्चाध्वात्मस्थः शिशोश्च यः ।
सूत्रस्थश्चापि चैकत्र अध्वसन्धिः प्रकीर्तितः ॥' इति ।

समस्त इति षड्विधोऽपि, व्यस्त इति शोध्यत्वेनाभिमतः कलाद्यन्यतमः, क्रमाक्रमादिति क्रमः स्थूलसूक्ष्मपरात्मा, अक्रम एकप्रघट्टकात्मा ॥ ३ ॥

नन्वेवमवस्थानेनास्य किं प्रयोजनम्?—इत्याशङ्क्याह—

**आसंवित्तत्त्वमाबाह्यं योऽयमध्वा व्यवस्थितः।**

---

द्वारा शून्य, धी, प्राण, नाड़ीचक्र एवं शरीरों में फिर बाहर लिङ्ग, मूर्त्ति, अग्नि, स्थण्डिल आदि में यह समस्त एवं व्यस्त (अध्वा) उसी प्रकार क्रम एवं अक्रम के साथ स्थित है ॥ २-३ ॥

उसके द्वारा = संविद् के द्वारा । शून्य आदि उसी के द्वारा रचे गए हैं । जैसा कि पहले कहा गया है—

"तो संविद् के द्वारा रचे गए शून्य, बुद्धि, प्राण, नाड़ीचक्र, अनुचक्र एवं बाहर देह में अध्वा स्थित रहता है ॥'

बाहर—शून्य आदि प्रमाता से बाहर । मूर्त्ति—शिष्यरूप । आदि शब्द से कुम्भ आदि में । वही कहा गया—

"कुम्भ मण्डल एवं वह्नि में रहने वाला, आत्मा में स्थित और सूत्रस्थ (= शिशु की नाल में स्थित) यह सब एकत्र अध्वसन्धि कहा गया है ॥"

समस्त = छहों प्रकार का । व्यस्त = शोध्य के रूप में गृहीत कला आदि में से कोई एक । क्रम एवं अक्रम से = क्रम स्थूल सूक्ष्म पर रूप । अक्रम = एक प्रघट्टक (= समूह) रूप ॥ २-३ ॥

प्रश्न—इसके इस प्रकार के अवस्थान से क्या लाभ ? यह शङ्का कर कहते हैं—

संवित् तत्त्व से लेकर बाह्य पर्यन्त जो यह अध्वा व्यवस्थित है उस-

**तत्र तत्रोचितं रूपं स्वं स्वातन्त्र्येण भासयेत् ॥ ४ ॥**

संवित्तत्त्वादारभ्य बाह्यपर्यन्तं योऽयं षड्विधोऽप्यध्वा संस्थितस्तत्र तत्र भुवनपदाद्यात्मन्यध्वनि स्वं संकुचितमात्मानं स्वातन्त्र्येण 'अहमेव परो हंसः' (स्व० ४।३९५) इत्याद्यात्मना स्वविमर्शेनोचितमसंकुचितं परशिवात्मकं रूपम् भासयेत् तन्मयं संपादयेत्—इत्यर्थः ।

तदुक्तम्—

'अस्य विश्वस्य सर्वस्य पर्यन्तेषु समन्ततः ।
अध्वप्रक्रियया तत्त्वं शैवं ध्यात्वा महोदयः ॥'
(वि० भै० ५७ श्लो०) इति ।

अनेन चानुजोद्देशोद्दिष्टमभेदभावनाख्यमपि प्रमेयमासूत्रितम् ॥ ४ ॥

ननु संकुचितस्यापि देहादिप्रमातुः कथमेवं भायात् ?—इत्याशङ्क्याह—

**सर्वं सर्वत्र रूपं च तस्यापि न न भासते ।**
**नह्यवच्छेदितां क्वापि स्वप्नेऽपि विषहामहे ॥ ५ ॥**

अवच्छेदितामिति संकुचितात्मतामिति ।

यदाहुः—

---

उस में स्वातन्त्र्य से उचित अपने रूप को भासित करना चाहिए ॥ ४ ॥

संवित् तत्त्व से लेकर बाह्य पर्यन्त जो यह छहों प्रकार का अध्वा स्थित है उस-उस = भुवन पद आदि रूप अध्वा में, स्व को = संकुचित आत्मा को स्वान्त्र्येण = 'मै ही परम हंस हूँ' इत्यादि रूप अपने विमर्श से, उचित = असंकुचित, परशिवात्मक रूप को भासित करना चाहिए = तन्मय बनाना चाहिए ।

वही कहा गया—

"इस सम्पूर्ण विश्व के पर्यन्त में सर्वत्र अध्वप्रक्रिया के द्वारा शिव तत्त्व का ध्यान कर (साधक) महान् उदय वाला हो जाता है ।" (वि.भै. ५७)

इस (कथन) के द्वारा अनुजोद्देशोदिष्ट अभेदभावना नामक प्रमेय भी कह दिया गया ॥ ४ ॥

प्रश्न—संकुचित देह आदि प्रमाता को ऐसा भान कैसे होगा ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

उसको भी सर्वत्र सब रूप नहीं भासित होता ऐसा नहीं है । क्योंकि हम लोग स्वप्न में भी कहीं अवच्छेद को नहीं सहते ॥ ५ ॥

अवच्छेदिता को = संकुचितात्मता को ।

'प्रदेशोऽपि ब्रह्मणः सार्वरूप्यमनतिक्रान्तश्चाविकल्प्यश्च ।'

इति ॥ ५ ॥

नन्वेवमवभासनेन कोऽर्थः?—इत्याशङ्क्याह—

**एवं विश्वाध्वसंपूर्णं कालव्यापारचित्रितम् ।**
**देशकालमयस्पन्दसद्म देहं विलोकयेत् ॥ ६ ॥**

ततश्च किम्?—इत्याशङ्क्याह—

**तथा विलोक्यमानोऽसौ विश्वान्तर्देवतामयः ।**
**ध्येयः पूज्यश्च तर्प्यश्च तदाविष्टो विमुच्यते ॥ ७ ॥**

न केवलं देहादावेवंभावनेनैतत्स्याद्यावद् बहिरपि,—इत्याह—

**इत्थं घटं पटं लिङ्गं स्थण्डिलं पुस्तकं जलम् ।**
**यद्वा किञ्चित् क्वचित्पश्येत्तत्र तन्मयतां व्रजेत् ॥ ८ ॥**

ननु संविन्मयतापत्तावर्चनादि सर्वत्र निमित्तमुक्तमिह पुनः किमेतदुच्यते?—इत्याशङ्क्याह—

**तत्रार्पणं हि वस्तूनामभेदेनार्चनं मतम् ।**

---

जैसा कि कहते हैं—

"ब्रह्म का एक देश भी सर्वरूप अनतिक्रान्त और अविकल्प्य है" ॥ ५ ॥

प्रश्न—इस प्रकार के अवभासन से क्या लाभ ? यह शङ्का कर कहते हैं—

इस प्रकार (साधक) अपने शरीर को विश्वाध्वा से पूर्ण, कालव्यापार से चित्रित, देश कालमयस्पन्दयुक्त देखता है ॥ ६ ॥

इससे क्या होता है ? यह शङ्का कर कहते हैं—

उस प्रकार देखता हुआ यह अपने भीतर समस्त देवता वाला, ध्येय, पूज्य और तर्प्य होता है तथा उससे आविष्ट होकर मुक्त हो जाता है ॥ ७॥

न केवल शरीर आदि में इस प्रकार की भावना से यह होता है बल्कि बाह्य (पदार्थों में भी उस प्रकार की भावना करने से मुक्तिलाभ होता है) यह कहते हैं—

इस प्रकार (साधक) घट पट लिङ्ग स्थण्डिल पुस्तक जल अथवा जो कुछ कहीं भी देखता है उसमें तन्मय हो जाता है ॥ ८ ॥

प्रश्न—संविन्मयता की प्राप्ति में सर्वत्र अर्चन आदि को कारण कहा गया है फिर यहाँ यह (दर्शन के पश्चात् तन्मयता) कैसे कहा जा रहा है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**तथा सम्पूर्णरूपत्वानुसन्धिर्ध्यानमुच्यते॥ ९ ॥**
**संपूर्णत्वानुसन्धानमकम्पं दार्ढ्यमानयन् ।**
**तथान्तर्जल्पयोगेन विमृशञ्जपभाजनम् ॥ १० ॥**
**तत्रार्पितानां भावानां स्वकभेदविलापनम्।**
**कुर्वंस्तद्रश्मिसद्भावं दद्याद्धोमक्रियापरः ॥ ११ ॥**

दार्ढ्यमिति साक्षात्कारपर्यन्तम् । तथेति अनुसन्धानदार्ढ्येन । दद्यादिति तद्रश्मिरूपतया चकास्यात्—इत्यर्थः । अयमेव होम उच्यते इत्युक्तम्—'होम-क्रियापरः' इति ॥ ११ ॥

नन्वेवमनुतिष्ठतः किं स्यात्—इत्याशङ्क्याह—

**तथैवंकुर्वतः सर्वं समभावेन पश्यतः ।**
**निष्कम्पता व्रतं शुद्धं साम्यं नन्दिशिखोदितम्॥ १२ ॥**

सर्वं हेयोपादेयाद्यात्मकम् । तदुक्तं तत्र—

'सर्वत्र समता ह्यत्र व्रते देवि विधीयते।
न कषायैर्व्रती भिक्षुर्न मौनी संयतो भवेत्॥
यावन्न परमेशानो विज्ञातः सर्वगः शिवः ।

---

वस्तुओं का अभिन्न रूप से अर्पण अर्चन माना गया है । सम्पूर्ण-रूपता का अनुसन्धान ध्यान कहा जाता है । सम्पूर्णता का अनुसन्धान जो कि दृढ़ता का आनयन करता है अकम्प है । (मन के) अन्दर जल्प के योग से विमर्श जप (कहा गया) है । उसमें अर्पित पदार्थों की अपने से भिन्नता को हटा देना और उसकी रश्मि के रूप में प्रकाशित होना परा होमक्रिया है ॥ ९-११ ॥

दार्ढ्य—साक्षात्कार पर्यन्त (दृढ़ता)। तथा = अनुसन्धान की दृढ़ता से । दद्यात् = उसकी रश्मि के रूप में प्रकाशित होना चाहिए । यही होम कहा जाता है—इसलिए कहा 'यह परा होमक्रिया है' ॥ ११ ॥

प्रश्न—इस प्रकार का अनुष्ठान करनेवाले का क्या होगा ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इस प्रकार करते हुए तथा सबको समभाव से देखते हुए (साधक) को नन्दिशिखा में वर्णित निष्कम्पता रूपी शुद्ध साम्यव्रत (प्राप्त होता है) ॥ १२ ॥

सबको = हेय और उपादेय को । वहीं वहाँ कहा गया—

हे देवि ! इस व्रत में सर्वत्र समता का विधान किया गया है । कषाय (वस्त्रधारण) के द्वारा न भिक्षु न व्रती और न मौनी संयत होता है जब तक कि

तस्मादन्तर्मुखो नित्यं साधनातत्परो व्रती ॥
सर्वभूतान्तरस्थायी यस्मादेकः शिवः प्रिये ।
तस्मात्समत्वं मूलं तु व्रतानां परमं व्रतम् ॥
येऽन्ये केचिद् व्रता भद्रे तेऽङ्गभावं व्रजन्त्यतः।
अङ्ग्यसौ कथितो देवि व्रतानां परमो व्रतः ॥' इति॥ १२ ॥

अयमेव च परः समाधिः—इत्याह—

**तथार्चनजपध्यानहोमव्रतविधिक्रमात् ।**
**परिपूर्णां स्थितिं प्राहुः समाधिं गुरवः पुरा ॥ १३ ॥**

पुरागुरवः पूर्वगुरवः श्रीकण्ठाद्याः । यदाहुः—

'स्वपरस्थेषु भूतेषु जगत्यस्मिन्समानधीः ।
शिवोऽहमद्वितीयोऽहं स समाधिः परः स्मृतः ॥'
(ने० त० ८।१८) इति ॥ १३ ॥

नन्वेवंविधे त्वर्चनादौ किं बाह्यं किञ्चिदपेक्षणीयं न वा ?—इत्याशङ्क्याह—

**अत्र पूजाजपाद्येषु बहिरन्तर्द्वयस्थितौ ।**
**द्रव्यौघे न विधिः कोऽपि न कापि प्रतिषिद्धता॥ १४ ॥**

बहिःस्थितौ द्रव्यौघे मद्यादौ, अन्तःस्थितौ नालाज्यादौ ॥ १४ ॥

---

सर्वव्यापी परमेश्वर शिव ज्ञात नहीं हो जाते । इसलिए (जो) नित्य अन्तर्मुख और साधना में तत्पर (है वही) व्रती है । क्योंकि हे प्रिये ! सब भूतों के अन्दर रहने वाले शिव एक हैं । इस कारण समत्व सब व्रतों का मूल और परम व्रत है । हे भद्रे ! इसलिए जो अन्य व्रत हैं वे अङ्ग (= गौण) हो जाते हैं । हे देवि ! व्रतों में परम यह व्रत अङ्गी कहा गया है ॥ १२ ॥

यही परम समाधि है—यह कहते हैं—

उस प्रकार का अर्चन जप ध्यान होम व्रतविधि के क्रम से परिपूर्ण स्थिति को पूर्व गुरुजन समाधि कहते हैं ॥ १३ ॥

पूर्व गुरु = श्रीकण्ठ आदि । जैसा कि कहते हैं—

"इस संसार में स्वपरस्थ प्राणियों के विषय में समान बुद्धि तथा "मै शिव हूँ" "मैं अद्वितीय हूँ" इस प्रकार की भावना परसमाधि कही गयी है ॥ १३ ॥

प्रश्न—इस प्रकार के अर्चन आदि में कुछ बाह्य (पदार्थ) अपेक्षणीय होते हैं या नहीं ? यह शङ्का कर कहते हैं—

इस पूजा जप आदि के सन्दर्भ में बाह्यस्थिति और अन्तःस्थिति वाले द्रव्यसमूह के विषय में न कोई विधि है न कोई प्रतिषेध ॥ १४ ॥

नन्वत्र कस्मादुपेक्षणीयत्वम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**कल्पनाशुद्धिसन्ध्यादेर्नोपयोगोऽत्र कश्चन।**

नन्वत्र किं प्रमाणम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**उक्तं श्रीत्रिकसूत्रे च जायते यजनं प्रति ॥ १५ ॥**
**अविधिज्ञो विधिज्ञश्चेत्येवमादि सुविस्तरम् ।**

श्रीत्रिकसूत्र इति त्रिकप्रमेयसूचिकायां श्रीपरात्रीशिकायाम्—इत्यर्थ: । तथा च तत्र—

'अविधिज्ञो विधानज्ञो जायते यजनं प्रति ।' (परात्री० २० श्लो०)

इत्यादि बहूक्तम् । एतच्च प्रागेवोक्तमिति न पुनरायस्तमिह ॥ १५ ॥

ननु एवमप्यत्र

'नित्योदिता पराशक्तिर्यद्यप्येषा तथापि च ।
बाह्यचर्याविहीनस्य दुर्लभा कौलिकी स्थिति: ॥'

इत्यादिना बाह्योपयोग: कथञ्चिदाम्नात:, इति किमेतदुक्तम्?—इत्याशङ्क्याह—

---

बाह्यस्थिति वाले द्रव्यसमूह = मद्य आदि में, अन्त:स्थिति वाले = नाल घी आदि ॥ १४ ॥

प्रश्न—इस विषय में उपेक्षा क्यों है ? यह शङ्का कर कहते हैं—

इस विषय में कल्पनाशुद्धि और सन्ध्या आदि का कोई उपयोग नहीं है ॥ १५- ॥

प्रश्न—इस विषय में क्या प्रमाण है ? यह शङ्का कर कहते हैं—

त्रिकसूत्र में—इस याग के प्रति अविधिज्ञ विधिज्ञ हो जाता है—इत्यादि विस्तार पूर्वक कहा गया है ॥ -१५-१६- ॥

त्रिकसूत्र में = त्रिकप्रमेयसूचिका में = परात्रीशिका में । इस प्रकार वहाँ

''याग के प्रति विधि को न जानने वाला भी विधिज्ञ हो जाता है ।''

इत्यादि बहुत बार कहा गया है । यह पहले ही कहा गया इसलिए यहाँ प्रयास नहीं किया गया ॥ १५ ॥

प्रश्न—ऐसा होने पर भी यहाँ—

''यद्यपि यह परा शक्ति नित्योदित है तो भी बाह्यचर्या से विहीन के लिए कौलिकी स्थिति दुर्लभ है ।''

**यदा यथा येन यत्र स्वा संवित्तिः प्रसीदति॥ १६ ॥**
**तदा तथा तेन तत्र तत्तद्भोग्यं विधिश्च सः ।**

एतच्च सर्वमेवात्र विहितम्—इत्याह—

**लौकिकालौकिकं सर्वं तेनात्र विनियोजयेत् ॥ १७ ॥**
**निष्कम्पत्वे सकम्पस्तु कम्पं निर्ह्रासयेद् बलात् ।**

निष्कम्पत्व इति निर्विकल्पकत्वे—इत्यर्थः । कम्पं शङ्कादिरूपम् । बलान्निर्ह्रासयेत् तत्रैव यत्नपरो भवेत्—इत्यर्थः ॥ १७ ॥

तदाह—

**यथा येनाभ्युपायेन क्रमादक्रमतोऽपि वा ॥ १८ ॥**
**विचिकित्सा गलत्यन्तस्तथाऽसौ यत्नवान्भवेत् ।**

विचिकित्सेति शङ्का, अनेन च कम्पह्रासाख्यमपि प्रमेयमुक्तम् ॥

अतश्च किम्?—इत्याह—

---

इत्यादि के द्वारा बाह्य (पदार्थों का) उपयोग किसी प्रकार कहा गया है फिर यह कैसे कहा गया ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जब जिस प्रकार जिसके द्वारा अपनी संवित प्रसन्न होती हो तब उस प्रकार उसके द्वारा वहाँ तत्तद् (वस्तु) भोग्य होती है और वही विधि है ॥ -१६-१७- ॥

यह सब कुछ यहाँ विहित है—यह कहते हैं—

इस कारण यहाँ निष्कम्प अवस्था में लौकिक अलौकिक सब का विनियोग करना चाहिए । किन्तु सकम्प (साधक) कम्प को बलात् हटाए ॥ -१७-१८- ॥

निष्कम्पत्व में = निर्विकल्पकत्व में । कम्प = शङ्का आदि, को बलात् हटाना चाहिए = उसी में यत्नवान् होना चाहिए ॥ १७ ॥

वह कहते हैं—

जिस प्रकार जिस उपाय से क्रम से अथवा अक्रम से अन्दर का सन्देह दूर हो जाय उस प्रकार इसे (= साधक को) यत्नवान् होना चाहिए ॥ -१८-१९- ॥

विचिकित्सा = शङ्का । इससे कम्पह्रास नामक भी प्रमेय होता है—यह कहा गया ॥

इससे क्या होता है—यह कहते है—

**धीकर्माक्षगता देवीर्निषिद्धैरेव तर्पयेत् ॥ १९ ॥**

निषिद्धैरिति 'यद्द्रव्यं लोकविद्विष्टम्' इत्यादिनाऽऽम्नातैः ॥ १९ ॥

नन्वेवं निषिद्धाचरणे किं प्रमाणम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**वीरव्रतं चाभिनन्देदिति भर्गशिखावचः ।**

तदुक्तं तत्र—

'वीरव्रतं चाभिनन्देद्यथायोगं तथाभ्यसेत् ।' इति ॥

ननु शङ्कादिभिः किं कृतं यदेवं तन्निर्ह्रासे यत्नः ?—इत्याशङ्क्याह—

**तथाहि शङ्का मालिन्यं ग्लानिः सङ्कोच इत्यदः ॥ २० ॥**
**संसारकारागारान्तः स्थूलस्थूणा घटायते ।**

मालिन्यमाणवमलात्मकमज्ञानम् । ग्लानिस्तदुत्थोऽनुत्साहः । यदुक्तम्—

'ग्लानिर्विलुण्ठिका देहे तस्याश्चाज्ञानतः सृतिः ।'

(स्प० ३।८) इति ।

---

ज्ञानेन्द्रियों एवं कर्मेन्द्रियों में रहने वाली देवियों को निषिद्ध द्रव्यों से ही तृप्त करना चाहिए ॥ -१९ ॥

निषिद्ध = "जो द्रव्य लोक के द्वारा घृणित है" इत्यादि के द्वारा उक्त (= द्रव्य)॥ १९ ॥

प्रश्न—इस प्रकार के निषिद्ध आचरण में क्या प्रमाण है ? यह शङ्का कर कहते हैं—

'वीराचारी व्रत (वाले साधकों) का अभिनन्दन करना चाहिए'—ऐसा भर्गशिखा का कथन है ॥ २०- ॥

वही. वहाँ कहा गया है—

"वीराचार व्रत (वाले साधक) का अभिनन्दन करना चाहिए तथा जैसा योग हो वैसा वैसा अभ्यास करना चाहिए" ॥

प्रश्न—शङ्का आदि से क्या हानि है जो कि उसके निर्ह्रास में इस प्रकार यत्न किया जाय ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

शङ्का मालिन्य ग्लानि सङ्कोच यह संसाररूपी कारागार के अन्दर मोटी बेड़ियों के समूह के समान हैं ॥ -२०-२१- ॥

मालिन्य = आणवमलात्मक अज्ञान । ग्लानि = उससे उत्पन्न अनुत्साह । जैसा कि कहा गया—

सङ्कोचो देहादिप्रमातृतापारिमित्यम्, स्थूणाशब्देन चात्र हडिर्लक्ष्यते ॥ २० ॥

नन्वस्त्येव दुरुन्मूलं शङ्काया बीजं यदिदं कार्यमिदं नेति, तत्कथं तन्निर्ह्रासे यत्नवता भाव्यम्?—इत्याशङ्क्याह--

**मन्त्रा वर्णस्वभावा ये द्रव्यं यत्पाञ्चभौतिकम् ॥ २१ ॥**
**यच्चिदात्म प्राणिजातं तत्र कः सङ्करः कथम् ।**

सङ्करो हि भिन्नस्वभावानां भवति न च मन्त्रादीनां कश्चित्स्वभावः—इत्युक्तं वर्णस्वभावा इति पाञ्चभौतिकमिति चिदात्मेति च । एतच्च प्रागेव निषेधविधि-तुल्यत्वाभिधानसमये निरूपितमित्य(ति त)त एवावधार्यम् ॥ २१ ॥

एवमस्या निमित्ताभावात् संभव एव नास्ति—इत्याह—

**सङ्कराभावतः केयं शङ्का तस्यामपि स्फुटम् ॥ २२ ॥**
**न शङ्केत तथा शङ्का विलीयेतावहेलया ।**

सङ्करशब्दोऽत्र सङ्कीर्यमाणयोः कार्याकार्ययोरुपलक्षणम् । केयमिति न काचित्

---

"शरीर में ग्लानि लुटेरा जैसी है और उसकी सृष्टि अज्ञान से होती है ।" (= स्प.का. ३।८)

सङ्कोच = शरीर आदि की प्रमातृता रूपी परिमितता । स्थूणा शब्द से यहाँ हडि (= लकड़ी की बेड़ी) समझना चाहिए ॥ २० ॥

प्रश्न—'यह कार्य है और यह अकार्य' इस प्रकार की शङ्का के बीज का उन्मूलन दुष्कर है तो उस के निर्ह्रास में यत्नवान् कैसे हुआ जाय ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

मन्त्र जो कि वर्णस्वभाव वाले हैं, द्रव्य जो कि पाञ्चभौतिक हैं, प्राणिसमूह जो कि चित् स्वरूप है उसमें कौन सा साङ्कर्य और कैसे हो सकता है ॥ -२१-२२- ॥

साङ्कर्य भिन्नस्वभाव वालों का होता है, मन्त्र आदि का कोई स्वभाव नहीं है (फिर उनमें साङ्कर्य कैसे होगा)। इसलिए कहा गया—वर्णस्वभाव वाले । पाञ्चभौतिक और चिदात्म । यह पहले निषेधविधितुल्यत्व के कथन के समय ही बतला दिया गया । इसलिए वहीं से जान लेना चाहिए ॥ २१ ॥

निमित्त न होने के कारण इसका (= शङ्का का) संम्भव नहीं है—यह कहते हैं—

साङ्कर्य न होने से यह शङ्का कैसी ? उसके स्फुट होने पर भी शङ्का नहीं करनी चाहिए । इस प्रकार उपेक्षा से शंङ्का नष्ट हो जाती है ॥ -२२-२३- ॥

—इत्यर्थः । एवं निर्हेतुकत्वेऽपि अस्यां प्रमादादुल्लसन्त्यां न विचिकित्सितव्यम्—इत्याह—'तस्यामपि न शङ्केत' इति । तथा च सुखमेव तन्निरासः सिद्ध्येत्—इत्युक्तम्—'तथा शङ्का विलीयेतावहेलया' इति ॥ २२ ॥

न चात्र युक्तिरेवास्ति यावदागमोऽपि—इत्याह—

**श्रीसर्वाचारवीरालीनिशाचरक्रमादिषु ॥ २३ ॥**
**शास्त्रेषु विततं चैतत्तत्र तत्रोच्यते यतः ।**

क्रमः क्रमदर्शनम्, आदिशब्दाच्छ्रीगमशास्त्रम् ॥ २३ ॥

तत्रत्यमेव ग्रन्थैकदेशमुदाहरति—

**शङ्कया जायते ग्लानिः शङ्कया विघ्नभाजनम् ॥ २४ ॥**
'शङ्कया कुगतिं याति तस्माच्छङ्कां परित्यजेत् ॥'

इत्यस्य द्वितीयमर्धम् । तत्र श्रीसर्ववीरे—

'अज्ञानाच्छङ्कते मूढस्ततः सृष्टिश्च संहृतिः ।
मन्त्रा वर्णात्मकाः सर्वे वर्णाः सर्वे शिवात्मकाः ॥

---

यहाँ सङ्कर शब्द सङ्कीर्यमाण कार्याकार्य का उपलक्षण है । यह कैसी = कोई नही । इस प्रकार कारण न रहने पर भी प्रमाद के कारण उसके उल्लखित होने पर भी सन्देह नहीं करना चाहिए—यह कहते हैं—'उसके होने पर भी शङ्का नही करनी चाहिए ।' इस प्रकार आसानी से उसका निरास सिद्ध हो जाता है—इसलिए कहा गया 'उपेक्षा से शंङ्का विलीन हो जाती है' ॥ २२ ॥

इस विषय में केवल युक्ति ही नहीं आगम भी है—यह कहते हैं—

सर्वाचार, वीरावली, निशाचर, क्रम आदि शास्त्रों में स्थान-स्थान पर यह वर्णित है जहाँ से (इस ग्रन्थ में) कहा जा रहा है ॥ -२३-२४- ॥

क्रम = क्रमदर्शन । आदि शब्द से श्रीगमशास्त्र समझना चाहिये ॥ २३ ॥

वहीं के ग्रन्थांश को उद्धृत करते हैं—

शङ्का से ग्लानि होती है, शङ्का से साधक विघ्न का पात्र बनता है ॥ -२४ ॥

"शङ्का से दुर्गति को प्राप्त होता है । इस कारण शङ्का को छोड़ देना चाहिए ।"

यह उक्त (श्लोक) उत्तरार्द्ध है । वहाँ सर्ववीरावली में—

मूढ अज्ञान के कारण शङ्का करता है उससे सृष्टि और संहार होता है । सब

पेयापेयं स्मृता आपो भक्ष्याभक्ष्यं तु पार्थिवम् ।
सुरूपं च विरूपं च तत्सर्वं तेज उच्यते ।
स्पृश्यास्पृश्यौ स्मृतो वायुश्छिद्रमाकाशमुच्यते ॥
नैवेद्यं च निवेदी च नैवेद्यं गृह्णते च ये ।
सर्व पञ्चात्मकं देवि न तेन रहितं क्वचित् ॥
इच्छामुत्पादयेदात्मा कथं शङ्का विधीयते ।'

इत्याद्युक्तम् । श्रीवीरावलौ च सप्तमोद्देशे बहूक्तं तच्च प्रागपि किञ्चित्संवादितमिति ग्रन्थविस्तरभयान्न पुनर्लिखितं तत्तत एवावधार्यम् ।

श्रीनिशाचरेऽपि—

'विकल्पाज्जायते शङ्का सा शङ्का बन्धरूपिणी ।
बन्धोऽन्यो नहि विद्येत ऋते शङ्कां विकल्पजाम् ॥'

इत्युपक्रम्य

मन्त्रशङ्कात्मशङ्का च तत्त्वशङ्का परा मता ।
षड्विधां कथयिष्यामि यथा मोक्षमवाप्स्यसि ॥'

इत्यादि बहूक्तम् । श्रीक्रमसद्भावेऽपि

---

मन्त्र वर्णात्मक हैं और वर्ण शिवात्मक हैं । पेय और अपेय जल माने गए हैं । भक्ष्य अभक्ष्य पार्थिव हैं । सुरूप और विरूप सब तेज कहा जाता है । स्पृश्य और अस्पृश्य वायु माने गए हैं छिद्र को आकाश कहा जाता है । नैवेद्य निवेदी और जो लोग नैवेद्य का ग्रहण करते हैं हे देवि! वह सब पञ्चात्मक है । उससे रहित कुछ नहीं है । आत्मा (अर्पण की) इच्छा को उत्पन्न करता है । शङ्का क्यों की जाती है (अर्थात् नहीं की जानी चाहिये) ।''

इत्यादि कहा गया है । वीरावली में सप्तम उद्देश्य में बहुत कहा गया है और यह पहले भी कुछ-कुछ कहा गया है । इसलिए ग्रन्थ के विस्तार के भय से फिर नहीं लिखा गया इसलिए वहीं से समझ लेना चाहिए ।

निशाचर तन्त्र में भी

''विकल्प से शङ्का उत्पन्न होती है । वह शङ्का बन्धनरूपिणी है । विकल्प से उत्पन्न शङ्का से अतिरिक्त अन्य कुछ बन्ध्य नहीं ।''

ऐसा प्रारम्भ कर—

''मन्त्रशङ्का आत्मशङ्का और तत्त्वशङ्का परा मानी गयी है । (उक्त तीनों शङ्काओं के परा अपरा भेद से) छ प्रकार की शङ्का को कहूँगा जिससे मोक्ष प्राप्त करोगी ।''

..................शङ्काशून्यो भवेत्सदा ।' इति ॥ २४ ॥

न केवलमेतत्स्वतः शास्त्रतश्च सिद्धं यावद्गुरुतोऽपि—इत्याह—

**उवाचोत्पलदेवश्च श्रीमानस्मद्गुरोर्गुरुः ।**

तदेवाह—

**सर्वाशङ्काशनिं मार्गं नुमो माहेश्वरं त्विति ॥ २५ ॥**

तदुक्तम्—

'सर्वाशङ्काशनिं सर्वालक्ष्मीकालानलं तथा ।
सर्वामङ्गल्यकल्पान्तं मार्गं माहेश्वरं नुमः ॥'
(उ० स्तो० २।२८) इति ॥ २५ ॥

एतदेव श्लोकस्य प्रथमार्धेनोपसंहरति—

**अनुत्तरपदाप्तये तदिदमाणवं दर्शिता-**
**भ्युपायमतिविस्तरान्ननु विदांकुरुध्वं बुधाः ।**

**॥ इति श्रीमदाचार्याभिनवगुप्तपादविरचिते श्रीतन्त्रालोके अध्वोपयोगप्रकाशनं नाम द्वादशमाह्निकम् ॥ १२ ॥**

---

इत्यादि बहुत कहा गया है । क्रमसद्भाव नामक ग्रन्थ में भी—

"............सदा शङ्काशून्य होना चाहिए" ॥ २४ ॥

यह केवल स्वतः और शास्त्र से ही नहीं गुरु से भी सिद्ध है । यह कहते हैं—

हमारे गुरु उत्पलदेव ने कहा ॥ २५- ॥

वही कहते हैं—

हम महेश्वर से उत्पन्न समस्त आशङ्का रूपी वज्र को प्रणाम करते हैं ॥ -२५ ॥

वही कहा गया—

"(हम) सब शङ्का रूपी वज्र और सब दरिद्रता रूपी कालानल तथा सभी अमङ्गल के लिये कल्पान्त के समान माहेश्वर मार्ग को प्रणाम करते हैं" ॥ २५ ॥

इसी को श्लोक के पूर्वार्ध से समाप्त करते हैं—

अनुत्तर पद की प्राप्ति के लिए विस्तारपूर्वक दर्शित इस आणवोपाय को विद्वान् लोग निश्चित रूप से जानें ॥ २६ ॥

दर्शिताभ्युपायमिति दर्शितः स्थानभेदाद्यात्माभ्युपायो यस्य इति शिवम् ॥२६॥

चिदभेदभावनावशनिरस्तशङ्काकलङ्कदुर्ललितः ।
जयरथ एतदरचयत् कृतिविवृति द्वादशाह्निकं सद्यः ॥

**॥ इति श्रीमदाचार्याभिनवगुप्तपादविरचिते, श्रीजयरथाचार्यकृत-विवेकाख्यव्याख्योपेते श्रीतन्त्रालोके अध्वोपयोगप्रकाशनं नाम द्वादशमाह्निकम् ॥ १२ ॥**

---

**॥ इस प्रकार श्रीमदाचार्य अभिनवगुप्तपादविरचित श्रीतन्त्रालोक के द्वादश आह्निक की डॉ० राधेश्याम चतुर्वेदी कृत 'ज्ञानवती' हिन्दी टीका सम्पूर्ण हुई ॥ १२ ॥**

दर्शिताभ्युपाय = दिखलाया गया है स्थान भेद आदि रूप उपाय जिसका वह ॥

चित् से अभेद की भावना के कारण निरस्त शङ्काकलङ्क वाले अत एव दुर्ललित जयरथ ने विहितव्याख्या वाले इस द्वादश आह्निक की सद्यः रचना की ॥

**॥ इस प्रकार आचार्यश्रीजयरथकृत श्रीतन्त्रालोक के द्वादश आह्निक की 'विवेक' नामक व्याख्या की डॉ० राधेश्याम चतुर्वेदी कृत 'ज्ञानवती' हिन्दी टीका सम्पूर्ण हुई ॥ १२ ॥**

# त्रयोदशमाह्निकम्

* विवेक *

जयवर्धनः सुखर्द्धिं वर्धयतात्पूर्णचन्द्रविशदगतिः ।
आप्याययति जगद्यः स्वशक्तिपातामृतासारैः ॥

इह

'संविदि फलभेदोऽत्र न प्रकल्प्यो मनीषिभिः ।'

(मा० वि० २।२५)

इत्याद्युक्त्या यद्याणवादीनामनुत्तरपदावाप्तिरेव फलं तदेक एवोपाय उपदिश्यतां किमेभिस्त्रिभिः ?—इत्याशङ्कां निराचिकीर्षुरधिकारभेदमुपदिष्टं द्वितीयार्धेन शक्तिपातक्रमविवेकमभिधातुं प्रतिजानीते—

**अथाधिकृतिभाजनं क इह वा कथं वेत्यलम् ।**
**विवेचयितुमुच्यते विविधशक्तिपातक्रमः ॥ १ ॥**

---

* ज्ञानवती *

पूर्ण चन्द्रमा की भाँति विशद गति वाले जयवर्धन, जो कि अपनी शक्तिपात-रूपी अमृतवर्षा के द्वारा समस्त संसार को तृप्त करते हैं, सुख और ऋद्धि का संवर्धन करें ॥

"मनीषियों के द्वारा यहाँ संविद् मे फलभेद की कल्पना नहीं करनी चाहिए ।"

इत्यादि उक्ति के द्वारा यदि आणवोपाय आदि का फल अनुत्तरपद की प्राप्ति ही है तो एक ही उपाय का उपदेश किया जाय इन तीन से क्या लाभ ?—इस आशङ्का का निराकरण करने की इच्छावाले (ग्रन्थकार) शक्तिपातक्रम के भेद का कथन करने के लिए (श्लोक के) द्वितीयार्द्ध के द्वारा उपदिष्ट अधिकारभेद को कहते है—

अब यहाँ कौन अधिकार का पात्र है और कैसे है—इसकी पर्याप्त

इहेति, आणवादावुपायत्रये ॥ १ ॥

नन्वन्यैरुक्तः शक्तिपातविवेक इति किमिहापि तेन स्यात्, बाढं किन्तु तदेवानूद्य दूषयित्वा स्वसिद्धान्तः करिष्यते—इत्याह—

**तत्र केचिदिह प्राहुः शक्तिपात इमं विधिम् ।**
**तं प्रदर्श्य निराकृत्य स्वमतं दर्शयिष्यते ॥ २ ॥**

इमं विधिमिति, उपक्रान्तं शक्तिपातविवेकप्रकारम्—इत्यर्थः ॥ २ ॥

नन्विह प्रकृतिपुरुषविवेकज्ञानान्मुक्तिस्तस्य च वैराग्यादि निमित्तमिति किमदृष्टस्य शक्तिपातस्य परिकल्पनेन?—इत्याशङ्कां गर्भीकृत्य सांख्यात्तावदाधिक्यं प्रतिपादयति—

**तत्रेदं दृश्यमानं सत्सुखदुःखविमोहभाक् ।**
**विषमं सत्तथाभूतं समं हेतुं प्रकल्पयेत् ॥ ३ ॥**
**सोऽव्यक्तं तच्च सत्त्वादिनानारूपमचेतनम् ।**
**घटादिवत्कार्यमिति हेतुरेकोऽस्य सा निशा ॥ ४ ॥**

---

रूप से विवेचना करने के लिए अनेक प्रकार का शक्तिपातक्रम कहा जा रहा है ॥ १ ॥

यहाँ = आणव आदि तीन उपायों में ॥ १ ॥

प्रश्न—अन्य लोगों के द्वारा शक्तिपात का भेद कह दिया गया है फिर यहाँ भी उसके कथन से क्या लाभ ? ठीक (कहते) हैं किन्तु उसी का अनुवाद कर (उनमें) दोष दिखा कर अपने सिद्धान्त (की स्थापना) की जायगी—यह कहते हैं—

उसमें कुछ लोगों ने शक्तिपात में इस विधि को कहा है । उसका प्रदर्शन कर और निराकरण कर अपना मत दिखलाया जायगा ॥ २ ॥

इस विधि को = प्रस्तुत शक्तिपात विवेक को (= शक्तिपातभेद) प्रकार को ॥ २ ॥

प्रश्न—यहाँ प्रकृति पुरुष के भेदज्ञान से मुक्ति होती है और उसका कारण वैराग्य आदि है फिर अदृष्ट शक्तिपात की कल्पना से क्या लाभ ?—इस आशङ्का को मन में रखकर सांख्य की अपेक्षा इसकी अधिकता को बतलाते हैं—

उस विषय में यह दृश्यमान सुख-दुःख-मोह वाला विषम सत् उसी प्रकार के सम कारण की कल्पना करता है । वह (= हेतु) अव्यक्त है । और वह (= अव्यक्त) सत्य आदि अनेक रूपों वाला, अचेतन, घट आदि की भाँति कार्य है । इसलिए उसका (भी) एक कारण है और वह है निशा (= माया) ॥ ३-४ ॥

तत्रेति परकीयशक्तिपातविवेकानुवादतन्निराकरणस्वमतप्रदर्शनेषु कर्तव्येषु शक्तिपातक्रमोपपादनपरतयेदमुच्यते—इत्यर्थः । इदमिति महदादिक्षित्यन्तम्, सुख-दुःखमोहभाक्त्वादेव विषमं परस्पराङ्गाङ्गिभावावस्थितसत्त्वादिगुणरूपम्—इत्यर्थः । तथाभूतमिति सुखदुःखमोहस्वभावम् । सममिति अनङ्गाङ्गिभावावस्थित- गुणम्—इत्यर्थः । अत एव 'सत्त्वरजस्तमसां साम्यावस्था प्रकृतिः'—इत्युक्तम् । स इति हेतुः । नन्वस्तु सांख्यमतमेतद्वैषम्यं साम्यविश्रान्तमिति; साम्यं च नित्यमेकम-कारणपूर्वकं तत ऊर्ध्वं तु तद्धेतुभूतं तत्त्वान्तरं न संभवेदिति किं नाम तत आधिक्यम्?—इत्याशङ्क्याह—तच्चेत्यादि । अयं चात्र प्रयोगः—अव्यक्तं कार्यम्, आचैतन्ये सत्यनेकत्वात्, यदाचैतन्ये सत्यनेकं तत्सर्वं कार्यं यथा घटः, यत्र कार्यं तदाचैतन्ये सत्यनेकं न भवति यथात्मा, आचैतन्ये सत्यनेकं चाव्यक्तम् तस्मात्कार्यमिति । उक्तं च प्राक्—

'अचेतनमनेकात्म सर्वं कार्यं यथा घटः ।
प्रधानं च तथा तस्मात्कार्यं नात्मा तु चेतनः ॥'

इति । (९।१५६)

कार्यत्वाच्चाव्यक्तस्य किं कारणम्—इत्युक्तम्—हेतुरेकोऽस्य सा निशेति ॥ ४ ॥

---

उस विषय में = परकीय शक्तिपातविवेक के अनुवाद उसके निराकरण और अपने मत का प्रदर्शन करने में । अर्थात् शक्तिपातक्रम के उपपादन की दृष्टि से यह कहा जा रहा है । यह = महत् से लेकर पृथिवीपर्यन्त । सुख दुःख मोह का भागी होने के कारण ही विषम अर्थात् परस्पर अङ्गाङ्गिभाव के रूप में स्थित सत्त्व आदि गुण रूप—यह तात्पर्य है । उस प्रकार का = सुख दुःख मोह स्वभाव वाला । सम = अङ्गाङ्गीभाव रूप में अवर्त्तमान गुणों वाला । इसीलिए "सत्त्व रजस् और तमस् की साम्यावस्था ही प्रकृति है ।"—यह कहा गया । वह = हेतु । प्रश्न—सांख्यसम्मत यह वैषम्य साम्य में विश्रान्त हो जाय और साम्य नित्य एक अकारणपूर्वक हो । उसके ऊपर तो उसका कारणभूत तत्त्वान्तर सम्भव नहीं है फिर भैरवागम का उस (= सांख्य) से आधिक्य क्या है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—और वह... इत्यादि । यहाँ यह अनुमान है—अव्यक्त, कार्य है, चेतन न होते हुए अनेक होने के कारण । जो चेतन न होते हुए अनेक होता है वह सब कार्य होता है, जैसे घट । जो कार्य नहीं है वह चेतन न होते हुए अनेक नहीं होता, जैसे आत्मा । अव्यक्त अचेतन होते हुए अनेक है । इसलिए (वह) कार्य है । पहले कहा भी गया है—

"सब अचेतन अनेक और कार्य हैं, जैसे घट । प्रधान वैसा है । इसलिए कार्य है । चेतन आत्मा कार्य नहीं है ।"

अव्यक्त के कार्य होने से उस का कारण क्या है ? इस पर कहा गया—

नन्वेवमस्माकमिव प्रकृतिर्माययैव भवतां विश्वकारणमस्तु किं तदधिष्ठात्रेश्वरेणापि?—इत्याशङ्क्याह—

**सा जडा कार्यताद्रूप्यात्कार्यं चास्यां सदेव हि ।**
**कलादिधरणीप्रान्तं जाड्यात्सा सूतयेऽक्षमा ॥ ५ ॥**
**तेनेशः क्षोभयेदेनां क्षोभोऽस्याः सूतियोग्यता ।**

ननु कार्यजाड्याद्यद्यपि मायाया अपि जाड्यं तत्कुम्भकारस्यापि कुम्भवत् तत्प्रसज्यते?—इत्याशङ्क्याह—'कलादिधरणीप्रान्तं कार्यं चास्यां सदेव हि' इति । नियतिदशायां हि यदेव यस्य केनचिद्रूपेणानुयायि भासते तदेव तस्य मृदिव घटस्य मुख्यं कारणं तत्रैव चास्य सत्त्वम्—इति भावः । तेनेति सूत्यक्षमत्वेन हेतुना । एवं च प्रकृतिपुरुषादिविवेकज्ञानादेव मुक्तिर्न स्यात्—इत्यावेदितम् । नहि ईश्वरशक्तिपातमन्तरेण तद्विवेकज्ञानमेवोदियादिति तन्निमित्ताया मुक्तेरपि कोऽवसरः । एतच्च प्रागेवोपपादितं नेह पुनरायस्तम् ॥

ननु चेश्वरक्षोभितेयं किं नाम सुवीत ?—इत्याशङ्क्याह—

**पुंसः प्रति च सा भोग्यं सूतेऽनादीन् पृथग्विधान् ॥ ६ ॥**

---

इसका एक कारण है और वह है—निशा ॥ ३-४ ॥

प्रश्न—जैसे हमारे मत में प्रकृति उसी प्रकार आपके मत में माया ही विश्व का कारण हो जाय उसके अधिष्ठाता ईश्वर से क्या ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

कार्यताद्रूप्य के कारण वह (= माया) जड़ है । और इसमें कार्य है—कला से लेकर पृथिवी पर्यन्त तत्त्व । जड़ होने के कारण वह प्रसव करने में अक्षम है । इस कारण ईश्वर उसको क्षुब्ध करते हैं । क्षोभ इसकी प्रसवयोग्यता (को कहते हैं) ॥ ५-६- ॥

प्रश्न—कार्य के जड़ होने से यद्यपि माया भी जड़ है तो कुम्भ के समान कुम्भकार भी वह (= जड़) होने लगेगा ? यह शङ्का कर कहते हैं—'कला से लेकर पृथिवी पर्यन्त कार्य इसमें सत् ही है ।' नियति दशा में जो जिसका किसी प्रकार से अनुयायी भासित होता है वह उसका, घट का मिट्टी के समान, मुख्य कारण होता है और वहीं इसकी सत्ता होती है । इस कारण = प्रसव में अक्षम होने के कारण । इस प्रकार प्रकृति पुरुष आदि के भेदज्ञान से ही मुक्ति नहीं होती—यह बतलाया गया । ईश्वर के शक्तिपात के बिना उसका भेदज्ञान ही उदित नहीं होगा इसलिए तन्निमित्तक मुक्ति का कहाँ अवसर होगा—यह पहले ही कहा गया इसलिए फिर यहाँ प्रयास नहीं किया गया ॥

प्रश्न—ईश्वर के द्वारा क्षुब्ध की गयी यह (= माया) क्या उत्पन्न करती है ? —यह शङ्का कर कहते हैं—

भोग्यमिति कलादिक्षित्यन्तम् । एवंप्रसवश्चास्या न स्वार्थं जाड्यात्, नापीश्वरार्थं तस्य शुद्धबोधैकरूपत्वात् तत् किं प्रति?—इत्याशङ्क्योक्तम्—अनादीन् पृथग्विधान् पुंसः प्रतीति ॥

ननु यद्येवं तत् पुंस्त्वाविशेषान्मुक्ताणून् प्रत्यपि किं न तत्सुवीत?—इत्याह—

**पुंसश्च निर्विशेषत्वे मुक्ताणून् प्रति किं न तत् ।**

अथोच्यते तत्कर्मसंस्कारसहचारितयास्या एवं सूतियोग्यत्वं मुक्ताणुषु च कर्मसंस्कार एव नास्तीति कथं तान् प्रत्येवं स्यादिति तत्तेषां कर्मसंस्काराभावः कुतस्त्यः—इत्याह—

**निमित्तं कर्मसंस्कारः स च तेषु न विद्यते ॥ ७ ॥**
**इति चेत्कर्मसंस्काराभावस्तेषां कुतः किल ।**

कुत इति न कुतश्चित्—इत्यर्थः ॥

यतो न तावद्भोगात्कर्मक्षयः, द्विधा हि भोगः संभाव्यते क्रमेणाक्रमेण वा ।

---

वह अनादि अनेक प्रकार के पुरुषों के लिए भोग्य (पदार्थों) को उत्पन्न करती है ॥ -६ ॥

भोग्य = कला से लेकर पृथिवी पर्यन्त । इसका इस प्रकार का प्रसव अपने लिए नहीं होता क्योंकि (वह) जड़ है और न ईश्वर के लिए, क्योंकि वह शुद्धबोधस्वरूप है । तो किसके लिए (प्रसव करती है) ?—यह शङ्का कर कहते हैं—अनादि पृथग्विध पुरुषों के लिए ॥

प्रश्न—यदि ऐसा है तो समान पुंस्त्व होने के कारण मुक्त जीवों के लिए भी वह उसका प्रसव क्यों नहीं करती ? यह कहते हैं—

पुरुष के समान होने पर मुक्त जीवों के लिए वह क्यों नहीं (प्रसव करती) ? ॥ ७- ॥

यदि यह कहा जाता है कि उनके कर्मों के संस्कार का सहचारी होने के कारण इसके अन्दर इस प्रकार की प्रसवयोग्यता होती है, मुक्त अणुओं में कर्मसंस्कार ही नहीं है फिर उनके लिए कैसे ऐसा होगा ? तो (हम पूछते हैं कि उनमें कर्मसंस्कार का अभाव कहाँ से आया ? यह कहते हैं—

कर्मसंस्कार (सूतियोग्यता का) कारण है तो वह तो उन (मुक्त अणुओं) में नहीं है यदि ऐसा (कहते हैं तो) उनमें (= मुक्त अणुओं में कर्मसंस्कार का अभाव कहाँ से आया ? ॥ -७-८- ॥

कहाँ से = कहीं से नहीं ॥ ७- ॥

तत्र क्रमेण भोगे कर्मान्तरप्रसङ्गो दुर्निवार इति कदाचिदपि नास्य क्षयः स्यात्, अक्रमेण पुनरेषां भोग एव न भवेत्, एवं हि कर्मणा क्रमफलदानात्मा स्वभाव एव त्यक्तो भवेत् । न चैतत्, इत्युभयथापि न कर्मक्षयः सिद्ध्येत् । तदाह—

**न भोगादन्यकर्मांशप्रसङ्गो हि दुरत्ययः ॥ ८ ॥**
**युगपत्कर्मणां भोगो न च युक्तः क्रमेण हि ।**
**फलेद्यत्कर्म तत्कस्मात्स्वं रूपम् सन्त्यजेत् क्वचित् ॥ ९ ॥**
**ज्ञानात्कर्मक्षयश्चेत्तत्कुत ईश्वरचोदितात् ।**
**धर्माद्यदि कुतः सोऽपि कर्मतश्चेत्तदुच्यताम् ॥ १० ॥**

अथ

'ज्ञानाग्निः सर्वकर्माणि भस्मसात्कुरुतेऽर्जुन।' (गी० ४।३७)

इत्याद्युक्त्या यदि ज्ञानात्कर्मक्षय इष्यते तज्ज्ञानेऽपि किं निमित्तम्—इत्युक्तम् तत्कुत इति । तस्य हि षट्षोडशपदार्थपरिशीलनाद्यनेकप्रकारमन्यैर्निमित्तमुक्तं तत् कतरत् तावत्तदेकनियतमिति न जानीमः । तत्र सेश्वरमीमांसावादाधिकारेण

---

क्योंकि भोग से कर्म का क्षय नहीं होता । भोग दो प्रकार से सम्भव होता है—क्रम से अथवा अक्रम से । क्रम से भोग होने पर कर्मान्तर का प्रसङ्ग दुर्निवार है फलतः कभी भी इस (= कर्म) का क्षय नहीं होगा । अक्रम से इनका भोग ही नहीं होता क्योंकि ऐसा होने पर कर्मो को क्रमशः फल देने वाला (अपना) स्वभाव ही छोड़ देना पड़ेगा । किन्तु ऐसा नही है इसलिए दोनों प्रकार से कर्म का क्षय सिद्ध नही होता । यह कहते है—

भोग से (कर्मक्षय सम्भव नहीं है) क्योंकि अन्य कर्मांश का प्रसङ्ग दुर्निवार होगा । कर्मो का एक साथ भोग उचित नहीं है । जो कर्म क्रमशः फल देते हैं वे किसी के विषय मे अपना स्वभाव कैसे छोड़ देंगे । यदि ज्ञान से कर्म का क्षय (मानते) हैं तो वह (= ज्ञान) कहाँ से (आया) ? यदि कहें कि ईश्वरप्रेरित धर्म से ? तो वह (= धर्म) भी कहाँ से ? यदि कर्म से ? तो (उस कर्म को) कहिए ? ॥ ८-१० ॥

यदि—

"हे अर्जुन ! ज्ञानरूपी अग्नि सब कर्मो को भस्मसात् कर देती है ।" (गी. ४।३७)

इत्यादि उक्ति के अनुसार यदि ज्ञान से कर्मक्षय मानते हैं तो ज्ञान का भी क्या कारण है ? यह कहा गया—वह कहाँ से । यदि अन्य लोगों द्वारा छ अथवा सोलह पदार्थों का परिशीलन आदि अनेक प्रकार का कारण बतलाया गया तो दोनों में से कौन सा एक के साथ नियत है—यह हम नहीं जानते उनमें से सेश्वरमीमांसा

तावदाह—ईश्वरेत्यादि । धर्मादिति अपूर्वादिशब्दव्यपदेश्याद्यजेतेत्यादिचोदनालक्षणादर्थात्—इत्यर्थः । तस्यापि किं निमित्तम्—इत्युक्तम् कुतः सोऽपीति । कर्मत इति, विहितं हि कर्म क्षणिकत्वाच्चिरभावि फलं दातुमसमर्थमिति तत्सिद्धयेऽन्तरा पुंसां संस्कारविशेषः कल्पनीयो यो धर्म इत्यपूर्वमिति च व्यपदिश्यते यद्वशादियं निखिलैव कर्मफलव्यवस्था सिद्ध्येत् । यदाहुः—

'फलाय कर्म विहितं क्षणिकं चिरभाविने ।
तत्सद्धिर्नान्यथेत्येवमपूर्वमधिगम्यते ॥' इति ।

तदिति कर्म येन संस्कारद्वारिका ज्ञानावाप्तिः स्यात् । उच्यतामिति साक्षेपं प्रश्नेनात्यन्तमसंभाव्यत्वं सूचितम् ॥ १० ॥

तदेवाह—

**नहि कर्मास्ति तादृक्षं येन ज्ञानं प्रवर्तते ।**
**कर्मजत्वे च तज्ज्ञानं फलराशौ पतेद् ध्रुवम् ॥ ११ ॥**

चो हेतौ । फलराशौ पतेदिति फलरूपम् भवेत्—इत्यर्थः ॥ ११ ॥

न च कर्मान्तरफलने कर्मान्तरस्य प्रक्षयो न्याय्यः—इत्याह—

---

के सिद्धान्त के अनुसार कहते हैं—ईश्वर... इत्यादि । धर्म के कारण = अपूर्व इत्यादि शब्द से व्यवहार्य 'यजेत' इत्यादि चोदनालक्षण वाले अर्थ से । उसका भी क्या कारण है ? इसके लिए कहा गया—वह भी कहाँ से ? कर्म से = विहित कर्म क्षणिक होने के कारण चिरभावी फल देने में असमर्थ होता है इस कारण उसकी सिद्धि के लिए बीच में पुरुषों के संस्कारविशेष की कल्पना की जाती है जो कि धर्म अथवा अपूर्व कहा जाता है और जिसके कारण यह सम्पूर्ण कर्मफलव्यवस्था सिद्ध होती है । जैसा कि कहते हैं—

"चिरभावी फल के लिए विहित कर्म क्षणिक होता है । उसकी सिद्धि अन्यथा नहीं हो सकती इसलिए अपूर्व माना जाता है ।"

तत् = कर्म । जिसके द्वारा संस्कारद्वार वाली ज्ञानप्राप्ति होती है । कहिए ? —इस आक्षेपयुक्त प्रश्न के द्वारा अत्यन्त असंभाव्यता सूचित की गयी ॥ १० ॥

वही कहते हैं—

कोई भी कर्म उस प्रकार का नहीं है जिससे ज्ञान उत्पन्न होता है । क्योंकि कर्म से उत्पन्न होने पर वह ज्ञान निश्चित रूप से फलराशि के अन्दर आ पड़ेगा ॥ ११ ॥

'च' हेतु अर्थ में है । फलराशि में आ पड़ेगा = फलरूप हो जायगा ॥ ११ ॥

**अन्यकर्मफलं प्राच्यं कर्मराशिं च किं दहेत् ।**

एवं हि फलत्वाविशेषात् स्वर्गपश्वादिरूपमपि फलं ज्ञानजनकं कर्मापि दहेत्—इत्याशयः ॥

ननु कर्मफलत्वाविशेषेऽपि तथेश्वरेच्छावशाज्ज्ञानमेव कर्मान्तरदाहकं न स्वर्गपश्वाद्यपि?—इत्याशङ्क्याह—

**ईशस्य द्वेषरागादिशून्यस्यापि कथं क्वचित् ॥ १२ ॥**
**तथाभिसन्धिर्नान्यत्र भेदहेतोरभावतः ।**

क्वचिदिति ज्ञाने, अन्यत्रेति स्वर्गपश्वादौ, भेदहेतोरभावात् इति, न हि रागद्वेषादिविरहभाज ईश्वरस्यैवं कश्चिद्विशेषोऽस्ति येन विनापि निमित्तमेकं दाहकत्वेनाभिसन्दध्यादितरच्च दाह्यत्वेनेति ॥

न च कर्मफलत्वेऽपि ज्ञानस्येश्वरेच्छोपनतमेव कर्मान्तरदाहकत्वं किन्तु युक्तिबलोपनीतम्—इत्याह—

**नन्वित्थं प्रदहेज्ज्ञानं कर्मजालानि कर्म हि ॥ १३ ॥**
**अज्ञानसहकारीदं सूते स्वर्गादिकं फलम् ।**

---

कर्मान्तर के फल देने में कर्मान्तर का क्षय उचित नहीं है—यह कहते हैं—

क्या अन्य कर्मफल पूर्व जन्म में अर्जित कर्मराशि को दग्ध करता है ॥ १२- ॥

इस प्रकार तो फलत्वसामान्य होने से स्वर्ग पशु आदिरूप भी फल ज्ञानजनक कर्म को भी जला देगा—यह आशय है ॥

प्रश्न—कर्मफलत्व के समान होने पर भी उस प्रकार की ईश्वरेच्छा के कारण ज्ञान ही कर्मान्तर का दाहक होगा स्वर्ग पशु आदि नहीं ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

द्वेष राग आदि से शून्य भी ईश्वर की किसी विषय में उस प्रकार की अभिसन्धि होगी और अन्यत्र नहीं, यह क्यों? क्योंकि भेद का कोई कारण नहीं है ॥ -१२-१३- ॥

किसी विषय में = ज्ञान में । अन्यत्र = स्वर्ग पशु आदि में भेदहेतु के अभाव के कारण—रागद्वेष आदि से रहित ईश्वर का ऐसा कोई वैशिष्ट्य नहीं है जिससे वह बिना कारण के एक को दाहक समझे और दूसरे को दाह्य ॥

कर्मफल होने पर भी ज्ञान की कर्मान्तरदाहकता मात्र ईश्वरेच्छा से उपलब्ध नहीं है बल्कि युक्ति के बल से भी प्राप्त है—यह कहते हैं—

ज्ञान कर्मजाल को इस प्रकार जलायेगा—अज्ञान है सहकारी जिसका

**अज्ञानं ज्ञानतो नश्येदन्यकर्मफलादपि ॥ १४ ॥**

इह तावदनुष्ठीयमानमग्निहोत्रहवनादिलक्षणं कर्म

'कर्तर्यबोधे कार्म तु' (ई० प्र० ३।६)

इत्याद्युक्तेरज्ञानसहकारितमेव तत्तत्स्वर्गादिकं फलं जनयेत्, अज्ञानं च कर्मान्तरहेतुमत्तयोदिताज्ज्ञानान्नश्येदिति वस्तुतः सहकार्यभावात् प्रतिरुद्धफलजनन-सामर्थ्यं कर्म जायते—इत्येतावदुच्यते ज्ञानं कर्मजालानि प्रदहेदिति ॥

ननु यदि नाम फलदानसहकारिभूताज्ञाननिवर्तनद्वारेण निरुद्धफलजननसामर्थ्यं कर्म संपाद्यते तद्यत्राज्ञानं च न निवार्यते कर्म च निष्फलीक्रियते तत्र किं प्रतिपत्तव्यम ?—इत्याशङ्क्याह—

**उपवासादिकं चान्यद्दुष्टकर्मफलं भवेत् ।**
**निष्फलीकुरुते दुष्टं कर्मेत्यङ्गीकृतं किल ॥ १५ ॥**

इह खल्वन्यत् स्मृत्यादिशास्त्रान्तरोद्दिष्टमुपवासादिकमादिशब्दादनघत्वादीत्येवं-प्रकारं कर्मफलं दुष्टं भवेत् कर्मफलव्यवस्था तत्रोत्सीदेत्—इत्यर्थः । किल यतो विनाप्यज्ञाननिवृत्तिमर्थादुपवासादि प्रायश्चित्तकर्म दुष्टं श्वदंशाद्यात्मविरुद्धं कर्म

---

ऐसा—यह कर्म स्वर्ग आदि फल को उत्पन्न करता है । अज्ञान ज्ञान से नष्ट होता है और अन्यकर्म के फल से भी ॥ -१३-१४ ॥

अनुष्ठीयमान अग्निहोत्रहवन आदि लक्षणों वाला कर्म—

"कर्त्ता में बोध न होने पर कार्म मल होता है ।"

इत्यादि उक्ति से अज्ञान की सहकारिता प्राप्त करके ही तत्तत् स्वर्ग आदि फल को उत्पन्न करता है और अज्ञान कर्मान्तर के कारण उत्पन्न ज्ञान से नष्ट होता है इसलिए वस्तुतः सहकारी के अभाव से विरुद्धफलजननसामर्थ्य वाला कर्म उत्पन्न होता है—यह कहा जाता है कि ज्ञान कर्मजाल को दग्ध कर देता है ॥

प्रश्न—यदि फलदान के सहकारीभूत अज्ञान के निवर्त्तन के द्वारा निरुद्धफल जननसामर्थ्य वाला कर्म सम्पादित किया जाता है तो जहाँ अज्ञान का नाश नही होता और कर्म को निष्फल कर दिया जाता है वहाँ क्या समझना चाहिए ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

अन्य उपवास आदि कर्मफल (अज्ञान रहने के कारण) दुष्ट हो जायगा क्योंकि (उपवास आदि) दुष्ट कर्म को निष्फल कर देता है ॥ १५ ॥

अन्य = स्मृति आदि दूसरे शास्त्रों में वर्णित उपवास आदि, आदि शब्द से अनघत्व (= अनघव्रत) आदि सदृश कर्मफल दुष्ट हो जायेगें अर्थात् वहाँ कर्मफल की व्यवस्था उच्छिन्न हो जायगी । क्योंकि अज्ञाननिवृत्ति के बिना भी अर्थात् उपवास

निष्फलीकुरुते प्रतिरुद्धफलोत्पादनसामर्थ्यं करोत्येवं कर्मवादिभिर्भवद्भिरेवाभ्युपगतम् । यच्छातातप:

'सुव्रतं तु शुना दष्टं त्रिरात्रमुपवासयेत् ।' इति ॥ १५ ॥

तत्रैतद्युक्तमज्ञानविनिवर्तनद्वारेण कर्म निष्फलीक्रियते न वा—इति दूरदूरा चिन्ता स्यात् ?—इत्याशङ्क्याह—

**अज्ञानमिति यत्प्रोक्तं ज्ञानाभाव: स चेत्स किम्।**
**प्रागभावोऽथवा ध्वंस आद्ये किं सर्वसंविदाम् ॥ १६ ॥**
**कस्यापि वाथ ज्ञानस्य प्राच्य: पक्षस्त्वसंभवी ।**

'ज्ञानाभाव:' इति प्रसज्यप्रतिषेधावलम्बनात् । ध्वंस: प्रध्वंसाभाव: । तत्र च प्रागभावं तावद्विकल्पयति आद्य इत्यादिना । कस्यापीति प्रतिनियतस्य । प्राच्य: पक्ष इति सर्वसंविदभावलक्षण: ॥

नह्येवं कश्चित्क्रम: संभवति, यदनादावस्मिन् संसारे यस्य न किञ्चिदात्मास्तीति तदाह—

**न किञ्चिद्यस्य विज्ञानमुदपादि तथाविध: ॥ १७ ॥**

---

आदि प्रायश्चित्त कर्म, दुष्ट = कुत्ता काटने आदि के सदृश विरुद्ध, कर्म को निष्फल कर देता है = निरुद्धफलोत्पादनसामर्थ्य वाला कर देता है—ऐसा आप कर्मवादियों के ही द्वारा माना गया है । जैसा कि शातातप (कहते हैं)—

"समीचीन व्रत कर्म (तो यह है कि) कुत्ता काटे गए व्यक्ति को तीन रात्रि तक उपवास कराना चाहिए" ॥ १५ ॥

यह (कथन) युक्त नहीं हे । अज्ञान को दूर कर कर्म निष्फल किया जाता है—यह लम्बी चिन्ता हो जाती है ? यह शङ्का कर कहते हैं—

जिसे अज्ञान कहा गया है यदि वह ज्ञानाभाव है, तो वह क्या प्रागभाव है या प्रध्वंसाभाव ? प्रथम पक्ष में क्या समस्तसंविद् का या किसी एक ज्ञान का ? प्रथम पक्ष तो असम्भव है ॥ १६-१७- ॥

ज्ञानाभाव—प्रसज्य प्रतिषेध का अवलम्बन करने से, ध्वंस = प्रध्वंसाभाव इनमें से प्रागभाव को विकल्पित करते हैं—आद्य इत्यादि के द्वारा । किसी का = निश्चित का । पहला पक्ष = सर्वसंविद् के अभाव लक्षणवाला पक्ष ॥

इस प्रकार कोई क्रम सम्भव नहीं है क्योंकि इस अनादि संसार में, जिसको कोई भी ज्ञान उत्पन्न न हुआ हो इस प्रकार का कोई संकुचित आत्मा है—ऐसा नहीं है । वह कहते हैं—

इस अनादि संसार में ऐसा कोई भी अणु नहीं है जिसे कोई ज्ञान न

**नाणुरस्ति भवे ह्यस्मिन्ननादौ कोऽन्वयक्रमः ।**

एवं ह्यसावनेलमूकतया घटादिप्राय एव भवेदित्यभिप्रायः ।

एवं सर्वसंविदभावपक्षं प्रतिक्षिप्यैकतरज्ञानाभावपक्षमपि प्रतिक्षिपति—

**भाविनः प्रागभावश्च ज्ञानस्येति स्थिते सति ॥ १८ ॥**
**मुक्ताणोरपि सोऽस्त्येव जन्मतः प्रागसौ न च ।**
**ज्ञानं भावि विमुक्तेऽस्मिन्निति चेच्चर्च्यतामिदम् ॥ १९ ॥**

भाविन इति भविष्यतः । भूतस्याभावे हि प्रध्वंसाभावो भवेत्—इति भावः । न केवलमस्मदादेर्बद्धात्मनो यावन्मुक्ताणोरपीत्यपिशब्दार्थः । स इति भाविज्ञान-प्रागभावः । कथम् ?—इत्याह—जनमत इत्यादि, असौ प्रागभावो ह्युत्पत्तेः प्राग्भवेदित्युक्तम् । न चास्मिन्मुक्ताणावुत्पत्स्यमानं ज्ञानमेवं चर्च्यतां कस्मान्न मुक्ताणौ ज्ञानं भावीति ॥ १९ ॥

तदाह—

**कस्माज्ज्ञानं न भाव्यत्र ननु देहाद्यजन्मतः ।**
**तत्कस्मात्कर्मणः क्षैण्यात्तत्कुतोऽज्ञानहानितः ॥ २० ॥**

---

उत्पन्न हुआ हो फिर यह क्रम कैसा ? ॥ -१७-१८- ॥

इस प्रकार यह (संसार) अनेलमूक (= गूँगे बहरे) के समान होने के घट आदि सदृश (जड) हो जायगा—यह अभिप्राय है ॥

इस प्रकार सर्वसंवित् अभाव पक्ष का खण्डन कर एकतर ज्ञानाभाव पक्ष का भी खण्डन करते हैं—

भविष्यकाल में होने वाले ज्ञान का और प्रागभाव हो ऐसा होने पर मुक्त जीव के सन्दर्भ में भी यह (= प्रागभाव) होगा क्योंकि जन्म से पहले यह होता है; किन्तु इस मुक्त पुरुष के विषय में भावी ज्ञान नहीं होता यदि (आप ऐसा कहते हैं तो) इसकी चर्चा कीजिए ॥ -१८-१९ ॥

भावी = भविष्यत्कालीन । क्योंकि भूत का अभाव होने पर प्रध्वंसाभाव होता है । केवल हमलोगों जैसे बद्धपुरुष का ही नहीं बल्कि मुक्त पुरुष का भी-यह 'अपि' शब्द का अर्थ है । वह = भावी ज्ञान का प्रागभाव ! क्यों ? उत्तर देते हैं—जन्म से ! यह प्रागभाव उत्पत्ति से पूर्व होता है—यह कहा गया । मुक्त पुरुष में उत्पत्स्यमान ज्ञान ऐसा नहीं है—इसकी चर्चा कीजिए कि मुक्त जीव में ज्ञान क्यों नहीं होगा ? ॥ १९ ॥

वह कहते हैं—

प्रश्न—ज्ञान यहाँ क्यों भावी नहीं है? उत्तर—देह आदि से जन्म न

**अज्ञानस्य कथं हानिः प्रागभावे हि संविदः ।**
**अज्ञानं प्रागभावोऽसौ न भाव्युत्पत्त्यसंभवात् ॥ २१ ॥**

इह बद्धाणुष्वपि हि बाह्येन्द्रियबुद्धिसंबन्धाद्युपस्थापितविषयत्वे ज्ञातुरेव ज्ञानत्वं व्यवह्रियते, न तु वस्तुतो ज्ञानस्योदयव्ययौ स्तः, मुक्ताणुषु पुनर्देहेन्द्रियादिसंबन्ध-वन्ध्यतया ज्ञानस्य व्यावहारिक्यप्युत्पादादिवार्ता दूरतो निरस्तेत्युक्तं—'देहाद्यजन्मतः' इति । विकल्पज्ञानं तु मुक्तत्वादेवात्र नाशङ्कनीयम् । 'अज्ञानहानितः' इत्यज्ञान-सहचरितानि कर्माणि किल फलन्तीति प्रागेवोक्तम् । ननु मुक्ताणौ भाविज्ञान-प्रागभावलक्षणमज्ञानं न स्यादित्युक्तमज्ञानस्य कथं हानिरिति । अवश्यं हि मुक्ताणोरपि भाविनो ज्ञानस्य प्रागभावो भवेत्—इत्याह—प्रागभावे हि संविदोऽ-ज्ञानमिति । 'संविदः' इति कस्यचिद्भाविनो ज्ञानस्य—इत्यर्थः । ननु मुक्ताणा-वुत्पत्स्यमानं ज्ञानमेव नास्ति,—इति कस्य प्रागभावः स्यात्—इत्याह 'प्रागभावः' इत्यादि ॥

ननु मुक्ताणौ भाविज्ञानासंभवे किं निमित्तम्?—इत्याह—

**कस्मान्न भावि तज्ज्ञानं ननु देहाद्यजन्मतः ।**

---

होने के कारण । प्रश्न—वह किस कारण? उत्तर—कर्म का क्षय होने से । प्रश्न—वह किस कारण ? उत्तर—अज्ञान का नाश होने से । प्रश्न—अज्ञान का नाश कैसे होता है ? उत्तर—संविद् का प्रागभाव होने पर । यह अज्ञान रूपी (ज्ञान का) प्रागभाव भावी नहीं होता क्योंकि उसकी उत्पत्ति असम्भव है ॥ २०-२१ ॥

बद्ध जीवों में भी बाह्य इन्द्रिय बुद्धि के सम्बन्ध आदि के द्वारा विषय के उपस्थापित होने पर भी ज्ञाता का ही ज्ञान माना जाता है । वस्तुतः ज्ञान की उत्पत्ति और नाश नहीं होता । मुक्त जीवों में देह इन्द्रिय आदि का सम्बन्ध न होने से ज्ञान की व्यावहारिक भी उत्पत्ति आदि की बात दूर से ही निरस्त हो गयी—यह कहा गया—देह आदि से जन्म न होने के कारण । विकल्प ज्ञान की शङ्का तो मुक्त होने के कारण ही यहाँ नहीं करनी चाहिए । 'अज्ञान का नाश होने के कारण'—जो कर्म अज्ञान के सहचारी होते हैं वे ही फल देते हैं—यह पहले ही कहा गया । प्रश्न—मुक्त जीव में भाविज्ञान के प्रागभावलक्षण वाला अज्ञान नहीं रहता—यह कहा गया—अज्ञान की हानि कैसे होगी? मुक्त जीव मे भी भावी ज्ञान का प्रागभाव अवश्य होता है—यह कहते हैं—संविद का प्रागभाव होने पर अज्ञान । 'संविद् का' = किसी भावी ज्ञान का । प्रश्न—मुक्त जीव में उत्पत्स्यमान ज्ञान ही नहीं है फिर किसका प्रागभाव होगा—यह कहते है—प्रागभाव... इत्यादि ॥

प्रश्न—मुक्त जीव में भावी ज्ञान न होने का क्या कारण है ?—यह कहते हैं—

**इत्येष　सर्वपक्षघ्नो　निशितश्चक्रकभ्रमः ॥ २२ ॥**

एवं हि भाविज्ञानाभावे देहाद्यजन्म निमित्तम्, तत्रापि कर्मक्षैण्यं तत्राप्यज्ञान-हानिस्तत्रापि भाविज्ञानानुत्पादस्तत्रापि देहाद्यजन्म तत्रापि कर्मक्षैण्यमित्येवं परिवर्त्तमानं मूलक्षतिकरं चक्रकचोद्यमापद्यते इति नेदं युक्तमुक्तमज्ञानं ज्ञानस्य प्रागभाव इति ॥ २२ ॥

न चात्र प्रध्वंसाभावोऽपि न्याय्यः—इत्याह—

**अथ प्रध्वंस एवेदमज्ञानं तत्सदा स्थितम् ।**
**मुक्ताणुष्विति तेष्वस्तु मायाकार्यविजृम्भितम् ॥ २३ ॥**

सदा स्थितमिति, तत्तद्विषयाहितसुखदुःखज्ञानाद्यात्मनो भोगस्यात्यन्तविनिवृत्तेः, तत्तेष्वप्यज्ञानस्य सदा स्थितत्वात् तत्सहचरितानि कर्माण्यपि फलन्तीति तन्निमित्तकमायीयमलोल्लासे कलादिक्षित्यन्तस्य तत्कार्यस्यापि समुल्लासोऽस्तु, बद्धाणुभ्यो मुक्ताणवो न विशिष्येरन्—इत्यर्थः ॥ २३ ॥

एवं प्रसज्यप्रतिषेधपक्षं प्रतिक्षिप्य पर्युदासमुपक्षिपति—

**अथाज्ञानं नह्यभावो मिथ्याज्ञानं तु तन्मतम् ।**

---

वह भावी ज्ञान क्यों नहीं होगा ? देह आदि का जन्म न होने से इस प्रकार यह तीक्ष्ण चक्रक दोष सब पक्षों का नाश करने वाला है ॥ २२ ॥

भावी ज्ञान के अभाव में शरीर आदि का जन्म न होना कारण है, उसका भी कारण है—कर्मक्षीणता उसमें भी अज्ञानहानि, उसमें भी देह आदि का जन्माभाव, उसमें भी कर्मक्षीणता इस प्रकार परिवर्त्तमान मूलक्षयकारी चक्रक दोष आ पड़ता है। इसलिए यह ठीक नहीं कहा गया कि अज्ञान ज्ञान का प्रागभाव है ॥ २२ ॥

यहाँ प्रध्वंसाभाव भी उचित नहीं है—यह कहते हैं—

प्रश्न—यह अज्ञान प्रध्वंसाभाव है ? उत्तर—तब तो यह मुक्त जीवों में भी सदा स्थित रहेगा (सादिरनन्तः प्रध्वंसः) । फिर उनमें मायाकार्य का विस्तार होगा ही ॥ २३ ॥

सदा स्थित रहेगा—तत्तद् विषयों के द्वारा उपस्थापित सुखदुःखज्ञानादिरूप भोग का आत्यन्तिक नाश न होने के कारण । तो उनमें भी अज्ञान के सदा स्थित रहने के कारण उसके सहचारी कर्म भी फल देंगे इसलिए उसके कारण मायीय मल का उल्लास होने से कला से लेकर पृथिवी पर्यन्त उसके कार्य का भी उल्लास होगा । अर्थात् बद्ध अणुओं से मुक्त अणु भिन्न नहीं हो सकेंगे ॥ २३ ॥

प्रसज्यप्रतिषेध पक्ष का खण्डन कर पर्युदास पक्ष को भी आक्षिप्त करते है—

यदि अज्ञान अभाव नहीं है तो वह मिथ्याज्ञान है और वही कर्मों की

**तदेव कर्मणां स्वस्मिन्कर्तव्ये सहकारणम् ॥ २४ ॥**

ननु यदि नाम कर्मणां स्वकर्तव्यतायां मिथ्याज्ञानं सहकारिकारणं तत्किमेषां फलोत्पत्तिकाल एव सहकारितयाऽऽकस्मिकमापतेदुत स्वोत्पत्तिकालात्प्रभृति फलावध्यनुवर्तते इति वाच्यम्—इत्याह—

**वक्तव्यं तर्हि किं कर्म यदा सूते स्वकं फलम् ।**
**तदैव मिथ्याज्ञानेन सता हेतुत्वमाप्यते ॥ २५ ॥**
**अथ यस्मिन्क्षणे कर्म कृतं तत्र स्वरूपसत् ।**
**मिथ्याज्ञानं यदि ततस्तादृशात्कर्मणः फलम् ॥ २६ ॥**

तदैव सतेति, मृद इव दण्डादिना कार्योत्पादकाल एवोपनिपतता—इत्यर्थः । तादृशादिति, मिथ्याज्ञानसहचरितात् । तेन यथा क्षित्यादिसहचरितादन्त्याद् बीजादेरंकुरादि स्यात् तथा मिथ्याज्ञानसहचरितात् कर्मणस्तत्तद्भोगादिलक्षणं फलमिति ॥ २६ ॥

एतदेव क्रमेण प्रतिक्षिपति—

**प्राक्पक्षे प्रलये वृत्ते प्राच्यसृष्टिप्रवर्तने ।**
**देहाद्यभावान्नो मिथ्याज्ञानस्य क्वापि संभवः ॥ २७ ॥**

---

अपनी कर्त्तव्यता में सहकारी कारण है ॥ २४ ॥

प्रश्न—यदि कर्मों की अपनी कर्त्तव्यता में मिथ्या ज्ञान सहकारी कारण है तो क्या (यह मिथ्याज्ञान) इन वर्गों के फल की उत्पत्ति के समय सहकारी के रूप में आकस्मिक आ जाता है अथवा इसकी उत्पत्ति से लेकर फलपर्यन्त (यह) अनुवर्त्तन करता है—यह कहना चाहिए—यह कहते हैं—

तो कहना चाहिए कि जब कर्म अपना फल देने लगता है उसी समय वर्त्तमान मिथ्या ज्ञान कारण बनता है अथवा जिस क्षण में कर्म किया गया उस (क्षण) में स्वरूप सत् मिथ्याज्ञान कारण बनता है । यदि उससे, तो उस प्रकार के कर्म से फल प्राप्त होता है ॥ २५-२६ ॥

उसी समय सत् = मिट्टी, से दण्ड आदि के द्वारा कार्य (-घट) की उत्पत्ति के समय आ जाएगा । उस प्रकार से = मिथ्याज्ञान के सहचारी होने से । तो जैसे क्षिति (= मिट्टी) आदि से सहचरित अन्त्यबीज आदि से अंकुर आदि उत्पन्न होता है उसी प्रकार मिथ्या ज्ञान से सहचरित कर्म से तत्तद् भोग आदि लक्षण वाला फल (उत्पन्न) होता है ॥

उसी का क्रम से खण्डन करते हैं—

प्रयम पक्ष में प्रलय हो जाने पर पहली सृष्टि होने के समय देह आदि का अभाव होने से मिथ्या ज्ञान कहीं उत्पन्न ही नहीं होगा । दूसरे पक्ष में

**उत्तरस्मिन्पुनः पक्षे यदा यद्येन यत्र वा ।**
**क्रियते कर्म तत्सर्वमज्ञानसचिवं तदा ॥ २८ ॥**
**अवश्यमिति कस्यापि न कर्मप्रक्षयो भवेत् ।**

'प्रलय' इति देहप्राणबुद्धिशून्यानामपि संक्षयात् प्रकृष्टे लये महासंहारे—इत्यर्थः । प्राच्येति प्राथमिक्याद्येति यावत् । इहादिसर्गे तावदीश्वरः स्वकर्मानुरूप्येणैवाणूनां तत्तद्देहसंयोजनादि विदध्यादिति नास्ति विमतिः । कर्म चाज्ञानसहचरितमेव फलति, अज्ञानं च तदा देहाद्यसंभवे निरधिकरणं नास्तीति तत्साहचर्याभावात्प्रतिरुद्धफलजननसामर्थ्येषु कर्मसु सृष्ट्यसंपत्तेस्तत्र प्रवृत्तिमात्रमपि नेश्वरस्य सिद्ध्येदिति न किञ्चित्स्यात् । अथ कर्मणामुत्पत्तिकालादारभ्य फलपर्यन्तमज्ञानस्यानुवर्तमानत्वं तत्सर्वकालमेषामवश्यमेव तत्साचिव्यं स्यादिति कदाचिदपि कस्यापि न कर्म क्षीयेत, अज्ञाननाशाद्धि तन्नश्येदित्युक्तम्, अज्ञानं चात्र सर्वदैवानुवर्तमानमवतिष्ठते इति कथमेवंभावो भवेत् ॥ २७-२८ ॥

ज्ञानिनापि हि क्रियमाणं कर्म कर्मतयैवाज्ञानसहचरितं स्यात्, तत्त्रापि तन्निरुद्धफलभाजनसामर्थ्यमित्यज्ञानिषु का वार्ता । भवतु वा, मिथ्याज्ञानसाहचर्याभावाज्ज्ञानिना क्रियमाणं कर्म निष्फलं ज्ञानादर्वाक् कृतं तु कथमेवं स्यात्—इत्याह—

---

जब जिसके द्वारा जहाँ जो कर्म किया जाएगा वह सब अज्ञानसहचरित होगा तो अवश्य किसी भी कर्म का क्षय नहीं होगा ॥ २७-२९- ॥

प्रलय में = देहप्राण बुद्धि शून्य का भी संक्षय होने के कारण प्रकृष्ट लय में = महासंहार में । प्राच्य = प्राथमिकी आद्या । सृष्टि के प्रथम चरण में ईश्वर अपने कर्मों के अनुरूप ही जीवों की भिन्न-भिन्न देहसंयोजना आदि करता है—इस विषय में किसी को वैमत्य नहीं है । और कभी अज्ञान के साथ रह कर ही फल देता है। उस समय देह आदि के न रहने पर आधार न होने से अज्ञान नहीं रहेगा फिर उसके साहचर्य के अभाव के कारण कर्मों के फलजननसामर्थ्य के रुक जाने पर सृष्टि न होने से उसमें ईश्वर की प्रवृत्ति भी नहीं होगी फलतः कुछ नहीं होगा । यदि कर्मों की उत्पत्ति से लेकर फलपर्यन्त अज्ञान को अनुवृत्त मान लिया जाय तो उसकी सहवर्त्तिता अवश्य सब समय रहेगी फिर किसी का कर्म कभी भी क्षीण नहीं होगा क्योंकि अज्ञान के नाश से वह नष्ट होता है—यह कहा जा चुका है । और अज्ञान यहाँ सर्वदा अनुवर्त्तमान रहेगा फिर कैसे ऐसी स्थिति होगी ॥ २७-२८ ॥

ज्ञानी के द्वारा भी किया जानेवाला कर्म कर्म के रूप में (यदि) अज्ञान का सहचारी होता है तो उसमें भी उसके द्वारा निरुद्ध फल को देने का सामर्थ्य रहता है फिर अज्ञानियों की क्या बात । अथवा मिथ्या ज्ञान का साहचर्य न होने से ज्ञानी के द्वारा क्रियमाण कर्म निष्फल हो जाय तो भी ज्ञान (की प्राप्ति) के पहले किया गया (कर्म) कैसे ऐसा होगा ?—यह कहते हैं—

**यद्यपि ज्ञानवान्भूत्वा विधत्ते कर्म किञ्चन ॥ २९ ॥**
**विफलं स्यात्तु तत्पूर्वकर्मराशौ तु का गतिः ।**

का गतिरिति ज्ञानिनोऽप्यनन्तपूर्वकर्मवैफल्ये न किञ्चिन्निमित्तं संभवेत्—इत्यर्थः ॥

ननु किमनेन नः पक्षेण प्राच्य एव पक्षोऽस्तु यत् प्रलयस्य वृत्तत्वाद्देहाद्यभावेऽपि चित्स्वभावत्वादणूनां ज्ञानं संभवत्येव ?—इत्याह—

**अथ प्रलयकालेऽपि चित्स्वभावत्वयोगतः ॥ ३० ॥**
**अणूनां संभवत्येव ज्ञानं मिथ्येति तत्कुतः ।**
**स्वभावादिति चेन्मुक्ते शिवे वा किं तथा न हि ॥ ३१ ॥**

भवतु नामैषां ज्ञानम्, मिथ्यात्वं पुनः कुतस्त्यम् ?—इत्युक्तम्—'मिथ्येति तत्कुतः' इति । अथ ज्ञानत्वादेव ज्ञानस्य मिथ्यात्वं तच्चित्स्वभावत्वाविशेषान्मुक्ताणूनां शिवस्यापि वा कथं न मिथ्याज्ञानयोगः ?—इत्याह—'मुक्ते शिवे वा किं तथा न हि' इति ॥ ३१ ॥

नन्विह सामान्येनाज्ञानं न विवक्षितं किन्तु प्रकृतिपुरुषविवेकादर्शनरूपम् यथा

---

यद्यपि ज्ञानी होकर कोई कर्म करता है तब तो वह फलहीन होता है किन्तु उस (ज्ञानप्राप्ति) के पूर्व किए गए कर्मों की क्या गति होगी (अर्थात् वह तो फल देगा ही) ॥ -२९-३०- ॥

क्या गति होगी अर्थात् ज्ञानी के भी अनन्तपूर्व कर्मों की निष्फलता में कोई कारण नहीं होगा ॥

प्रश्न—हमारे इस पक्ष से क्या ? पहला पक्ष ही मान लिया जाय कि प्रलय होने के कारण देह आदि का अभाव होने पर भी चित्स्वभाव होने के कारण अणुओं को ज्ञान होगा ही—यह कहते हैं—

यदि प्रलय काल में भी चित्स्वभाव के कारण अणुओं को ज्ञान होता ही है (यह मान लिया जाय) तो मिथ्या होता है—यह कैसे सम्भव है ? यदि (कहें कि) स्वभाव के कारण होता है ? तो मुक्त (जीव) या शिव में वैसा क्यों नहीं होता ? ॥ -३०-३१ ॥

इनको ज्ञान हो जाय किन्तु मिथ्यात्व कैसे होगा ? यह कहा गया—मिथ्या, यह कैसे ? यदि ज्ञान होने से ही ज्ञान मिथ्या है तो चित्स्वभाव, के समान होने से मुक्त जीवों का अथवा शिव का भी मिथ्या ज्ञान से सम्बन्ध क्यों नहीं होता ?—यह कहते हैं—मुक्त अथवा शिव के विषय में वैसा क्यों नहीं है ॥ ३१ ॥

प्रश्न—यहाँ अज्ञान सामान्यरूप विवक्षित नहीं है किन्तु प्रकृतिपुरुष के भेद का

सांख्यैराख्यातम्, तदेवाह—

**यच्चादर्शनमाख्यातं निमित्तं परिणामिनि ।**
**प्रधाने तद्धि सङ्कीर्णवैविक्त्योभययोगतः ॥ ३२ ॥**
**दर्शनाय पुमर्थैकयोग्यतासचिवं धियः ।**
**आरभ्य सूते धरणीपर्यन्तं तत्र यच्चितः ॥ ३३ ॥**
**बुद्धिवृत्त्यविशिष्टत्वं पुंस्प्रकाशप्रसादतः ।**
**प्रकाशनाद्धियोऽर्थेन सह भोगः स भण्यते॥ ३४ ॥**

प्रधाने परिणामिनि निमित्तमिति तत्तद्बुद्ध्यादिरूपतया प्रधानपरिणामार्थम्—इत्यर्थः । तदेव च भोगापवर्गमयसाङ्कर्यवैविक्त्यदर्शनाय भवेदित्युक्तम् 'तद्धि सङ्कीर्णवैविक्त्योभययोगतो दर्शनाय' इति । यदाहुः—

'विना सर्गेण बन्धो हि पुरुषस्य न युज्यते ।
सर्गस्तस्यैव मोक्षार्थं.......................... ॥' इति ।

तत्र परिणामित्वं तावदाह—'पुमर्थेत्यादि' । पुंसः प्रधानकैवल्यावधिपरिच्छिन्ने साङ्कर्यदर्शनात्मन्यर्थे येयमेकाऽनन्यसाधारणा कार्यजननाभिमुख्यलक्षणा योग्यता तत्सचिवं तत्सहकृतम्—इत्यर्थः । तदुक्तम्—

---

अज्ञान रूप जैसा कि सांख्य वालों ने कहा है । वही कहते हैं—

जो (भेदा-) दर्शन परिणामी प्रधान के विषय में कारण कहा गया है वह सङ्कीर्ण पार्थक्य दोनों के योग के कारण होता है । बुद्धितत्त्व से लेकर पृथिवीपर्यन्त वर्त्तमान तथा पुरुषार्थ की अनन्यसाधारण योग्यता का सहचारी (वह निमित्त) शुद्ध दर्शन (= भेदज्ञान, विवेकख्याति) के लिए होता है । वहाँ पुरुष के प्रयास के प्रसाद से जो चैतन्य बुद्धिवृत्ति के आकार के सदृश हो जाता है वह बुद्धि का विषय के साथ प्रकाशन होने से भोग कहलाता है ॥ ३२-३४ ॥

प्रधान के परिणामी होने में निमित्त = तत्तद् बुद्धि आदि के रूप में प्रधान के परिणाम के लिए । और वही भोग मोक्ष वाले साङ्कर्य और भेद के दर्शन के लिए (होता) है । जैसा कि कहते हैं—

"बिना सृष्टि के पुरुष का बन्धन नहीं होता और सृष्टि उसी (= पुरुष) के मोक्ष के लिए (होती है) ।"

परिणामित्व को कहते हैं—पुरुषार्थ... इत्यादि । पुरुष का प्रकृति के कैवल्य तक परिच्छिन्न साङ्कर्यदर्शन रूप विषय में जो यह एक = अनन्यसाधारण कार्य जननाभिमुख्यलक्षण वाली योग्यता, उसका सचिव = सहचारी । वही कहा गया है—

'पुरुषस्य दर्शनार्थः कैवल्यार्थस्तथा प्रधानस्य ।
पङ्ग्वन्धवदुभयोरपि संयोगस्तत्कृतः सर्गः ॥'
'प्रकृतेर्महांस्ततोऽहङ्कारस्तस्माद्गणश्च षोडशकः ।
तस्मादपि षोडशकात्पञ्चभ्यः पञ्च भूतानि ॥'
(सां०का०२२) इति ।

नन्वेवं परिणमतु प्रधानं साङ्कर्येण वैविक्त्येन वा, दर्शनं पुनरत्र किं नामोच्यते?—इत्याशङ्क्याह—'तत्रेत्यादि' । तत्रैवं प्रधानस्य परिणामे पुंस्प्रकाशसंक्रान्तिमहिम्ना तत्तदर्थाकाराया बुद्धेराचैतन्येऽपि चेतनायमानतयावस्थानाद्यच्चितः पुरुषस्यौदासीन्येऽपि स्वच्छायासंक्रान्तिद्वारेणोभयतो निर्मलदर्पणप्रख्याया बुद्धेरिदमहं जानामीत्येवमात्मिकया वृत्त्या कर्तृतयेवाभिमानात्सारूप्यं स एव विषयच्छायायोगिन्यां बुद्धौ चिच्छायासंक्रान्तेः साङ्कर्यदर्शनात्मा भोगो भण्यते—इति वाक्यार्थः । यदुक्तम्—

'तस्मात्तत्संयोगादचेतनं चेतनावदिव लिङ्गम् ।
गुणकर्तृत्वेऽपि तथा कर्तेव भवत्युदासीनः ॥' (सां० का० २०)

इति ॥ ३४ ॥

एवं साङ्कर्यमभिधाय वैविक्त्यं व्यनक्ति—

---

"पुरुष का (प्रकृति के) दर्शन एवं प्रधान का (पुरुष के) कैवल्य के लिए पङ्गु और अन्धे के समान दोनों का संयोग होता है । और उससे सृष्टि होती है ।"

"प्रकृति से महत् तत्त्व, उससे अहङ्कार, उससे सोलह का समूह, उस सोलह में से पाँच (तन्मात्राओं) से पाँच महाभूत उत्पन्न होते हैं" (सां.का. २२)

प्रश्न—प्रकृति साङ्कर्य अथवा भेदपूर्वक परिणत होती है तो हो दर्शन क्या (चीज) है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—वहाँ... इत्यादि । वहाँ = प्रकृति का इस प्रकार परिणाम होने पर पुरुष के प्रकाश की संक्रान्ति की महिमा से तत्तदर्थाकाराकारित बुद्धि के जड़ होने पर भी चेतन के रूप में स्थित होने के कारण जो चेतन पुरुष का उदासीन होने पर भी अपनी छाया की संक्रान्ति के द्वारा दोनों तरफ निर्मल दर्पण के समान बुद्धि का 'मैं यह जानता हूँ' इत्याकारक वृत्ति के द्वारा कर्त्ता के रूप में अभिमान होने का सारूप्य, वही विषयछाया वाली बुद्धि में चित् की छाया की संक्रान्ति के कारण साङ्कर्यदर्शन रूप भोग कहा जाता है—यह वाक्यार्थ है । जैसा कि कहा गया—

"इस कारण उस संयोग से अचेतन बुद्धि चेतन के समान तथा गुणों के कर्त्ता होने पर भी उदासीन पुरुष कर्त्ता के समान हो जाता है" ॥ ३४ ॥ (सां.का. २०)

बुद्धि के साङ्कर्य का उल्लेख कर भेद को स्पष्ट करते हैं—

**बुद्धिरेवास्मि विकृतिधर्मिकान्यस्तु कोऽप्यसौ।**
**मद्विलक्षण एकात्मेत्येवं वैविक्त्यसंविदि ॥ ३५ ॥**
**पुमर्थस्य कृतत्वेन सहकारिवियोगतः ।**
**तं पुमांसं प्रति नैव सूते किंत्वन्यमेव हि ॥ ३६ ॥**

विकृतिधर्मेत्यनेनास्याः परिणामित्वादाचैतन्याद्युक्तम्, अत एव पुंसश्चेतनत्वादियोगात् एतद्वैलक्षण्यं कटाक्षयितुं कोऽपीति मद्विलक्षण इति चोक्तम् । यदाहुः—

'त्रिगुणमविवेकि विषयः सामान्यमचेतनं प्रसवधर्मि ।
व्यक्तं तथा प्रधानं तद्विपरीतस्तथा च पुमान् ॥'
(सां० का० ११) इति ।

वस्तुतः प्रकृतिपुरुषयोरुपरतविषयच्छायायां बुद्धौ निष्कम्पदीपशिखाप्रख्यकेवलचिच्छायासंक्रान्तिर्नाम वैविक्त्यज्ञानमुच्यते, यत्रेदमुपचर्यते प्रकृतिरन्या पुरुषोऽन्यश्चेति । यदुक्तम्—

'एवं तत्त्वाभ्यासान्नास्मि न मे नाहमित्यपरिशेषम् ।
अविपर्ययाद्विशुद्धं केवलमुत्पद्यते ज्ञानम् ॥'
(सां० का० ६४) इति ।

एवं चोभयथा दर्शनात्मनः पुमर्थस्य कृतत्वात् अत एव पुमर्थैकयोग्यतात्मनः

---

"मैं विकारशील बुद्धि ही हूँ यह मुझसे विलक्षण केवली कोई और है' इस प्रकार का भेदज्ञान होने पर पुरुषार्थ के सम्पन्न हो जाने से सहकारी का वियोग होने के कारण (प्रकृति) उस पुरुष के लिए (कुछ भी भोग का) प्रसव नहीं करती किन्तु अन्य के लिए (करती है) ॥ ३५-३६ ॥

'विकृतिधर्मिका'—इस पद से इसके परिणामी होने के कारण (इसकी) जड़ता आदि कही गयी है । इसलिए पुरुष के चेतन आदि होने से इससे भिन्नता को बतलाने के लिए 'कोई' 'मुझसे विलक्षण' कहा गया । जैसा कि कहते हैं—

"व्यक्त तथा प्रकृति त्रिगुण, अविवेकी, विषय, सामान्य, जड़ तथा प्रसवधर्मी है। पुरुष उससे भिन्न और वैसा (= अहेतुमत्, नित्य, व्यापी, निष्क्रिय, निराश्रित, अलिङ्ग) है ।" (सां.का. ११)

वस्तुतः प्रकृति और पुरुष का उपरतविषयछाया वाली बुद्धि में निष्कम्पदीपशिखा की भाँति केवल चित् की छाया का प्रतिबिम्बन ही भेदज्ञान कहा जाता है । जहाँ यह कहते हैं कि प्रकृति अन्य है और पुरुष अन्य । जैसा कि कहा गया-

"इस प्रकार तत्त्वाभ्यास के द्वारा 'न हूँ' 'न मेरा' 'न मैं' इस प्रकार सम्पूर्ण विपर्ययहीन होने के कारण शुद्ध केवल ज्ञान उत्पन्न होता है ।"

इस प्रकार दोनों तरह से दर्शनरूप पुरुषार्थ के सम्पन्न हो जाने से फलतः

सहकारिणो वियोगात्तं प्राप्तविवेकज्ञानं पुरुषं प्रति नैव सूते प्रतिनिवृत्तप्रसवा भवति—इत्यर्थः । यदुक्तम्—

'तेन निवृत्तप्रसवामर्थवशात्सप्तरूपविनिवृत्ताम् ।
प्रकृतिं पश्यति पुरुषः प्रेक्षकवदवस्थितः स्वस्थः ॥
दृष्टा मयेत्युपेक्षक एको दृष्टाहमित्युपरतै(मत्ये)का ।
सति संयोगेऽपि तयोः प्रयोजनं नास्ति सर्गस्य ॥

(सां०का० ६६) इति ।

न चैवं निवृत्तप्रसवत्वात् प्रकृतेरविशेषेणैव सर्वेषां निर्मोक्षप्रसङ्ग इत्युक्तं किंत्वन्यमेव हीति । अन्यमित्यप्राप्तविवेकज्ञानम्—इत्यर्थः ॥ ३५-३६ ॥

एतदेव संक्षेपेण प्रतिक्षेप्तुमुपक्षिपति—

**अत्र पुंसोऽथ मूलस्य धर्मोऽदर्शनता द्वयोः ।**
**अथवेति विकल्पोऽयमास्तामेतत्तु भण्यताम् ॥ ३७ ॥**

एतद्धि यदि नामादर्शनात्मकमज्ञानं पुंसो धर्मस्तत्तस्य नित्यमेव बन्धे ज्ञानोदये वा विकारित्वादाचैतन्यम्, प्रकृतेश्च तद्धर्मत्वे पुंसः किमायातं येन तस्य बन्ध इति

---

पुरुषार्थमात्रयोग्यता रूप सहकारी के वियोग के कारण उस विवेकज्ञानी पुरुष के प्रति (प्रकृति) प्रसव नहीं करती अर्थात् निवृत्तप्रसवा हो जाती है । जैसा कि कहा गया--

"इसलिए निवृत्तप्रसवा तथा पुरुषार्थवश सातरूपों से रहित प्रकृति को पुरुष प्रेक्षक के समान स्वस्थ होकर देखता है ।"

'मैंने देख लिया'—यह (समझ कर) एक (पुरुष) उपेक्षा करता है । मै देख ली गयी—यह (समझ कर) दूसरी (= प्रकृति, प्रसव से) विरत हो जाती है । (फलतः) संयोग रहने पर भी उन दोनों के लिए सृष्टि का कोई प्रयोजन नहीं रहता ।

ऐसा नहीं है कि प्रकृति की प्रसवनिवृत्ति के कारण समानरूप से सबका मोक्ष होने लगेगा—यह कहा गया—किन्तु अन्य के प्रति । अन्य—विवेकज्ञान को प्राप्त न करने वाले के प्रति ॥ ३५-३६ ॥

इसका संक्षेप में खण्डन करने के लिए कहते हैं—

यहाँ अदर्शनता पुरुष और मूलप्रकृति दोनों की है अथवा (एक की) यह विकल्प रहे—यह कथन कीजिए ॥ ३७ ॥

यह अदर्शनात्मक अज्ञान यदि पुरुष का धर्म है तो उसका नित्य ही बन्धन होगा या ज्ञानोदय होने पर विकारी होने के कारण (वह) जड़ हो जायगा । प्रकृति का धर्म होने पर पुरुष में क्या हो गया कि जिससे उसका बन्धन होगा । फलतः

सदैवास्य निर्मोक्षः स्यात्, उभयधर्मत्वे चोभयथापि दूषणोपनिपात इत्यादि विविच्यमानमतिगहनत्वात् वस्तुतस्तु व्याहतिनिमित्तत्वमियात्—इत्याशयः । एतत् परं वक्ष्यमाणदृशा मया चोद्यमानं निर्णीयतामित्युक्तम्—एतत्तु भण्यतामिति ॥ ३७ ॥

तदेवाह—

**भोगो विवेकपर्यन्त इति यत्तत्र कोऽवधिः ।**
**विवेकलाभे निखिलसूतिदृग्यदि सापि किम् ॥ ३८ ॥**
**सामान्येन विशेषैर्वा प्राच्ये स्यादेकजन्मतः ।**
**उत्तरे न कदाचित्स्याद्भाविकालस्य योगतः॥ ३९ ॥**

यदभिप्रायेणैव

'कैवल्यार्थं प्रवृत्तेश्च' (सां० का० १७)

इत्याद्युक्तम् । यदि नाम निखिलसूतिसंपत्तिरेव विवेकलाभे सूत्यन्तरसम्पत्त्ययोगादवधिः, तत्किं सापि सूतिमात्रात्मना वा स्यात् पार्थिवघटाद्यात्मविशिष्टसूत्याद्यात्मना वा ?—इत्याह—सा किं सामान्येन विशेषैर्वेति । न चैतदुभयमपि सङ्गच्छते—इत्याह—प्राच्य इत्यादि । एकजन्मत इति, एकस्यामपि व्यक्तौ सामान्यस्य कार्त्स्न्येनैव वृत्तेः । न कदाचिदिति, भाविनां सूतिविशेषाणा-

---

यह सदैव मुक्त रहेगा । दोनों का धर्म होने पर दोनों प्रकार से दोष आ जाता है—इत्यादि की विवेचना होने पर अतिगहन होने के कारण (यह कथन) वस्तुतः व्याघात का कारण बन जाता है—यह आशय है । वक्ष्यमाणरीति से मेरे द्वारा प्रस्तूयमान इसका निर्णय कीजिए—यह कहा गया—इसको तो बताइए ॥ ३७ ॥

वही कहते हैं—

विवेक तक भोग है जो (यह कहा) उसमें सीमा क्या है ? यदि विवेकज्ञान होने पर समस्त प्रसव का दर्शन ही (अवधि) है तो वह भी क्या सामान्य रूप से या विशेष रूप से ? प्रथम पक्ष में एक व्यक्ति के ही जन्म से (विवेकलाभ = मुक्ति हो जायगी) । दूसरे पक्ष में भावी काल के योग के कारण कभी भी (मुक्ति) नहीं होगी ॥ ३८-३९ ॥

जिस अभिप्राय से—

"कैवल्य के लिए प्रवृत्ति होने से" (सां.का. १७)

इत्यादि कहा गया है । यदि समस्त प्रसव का दर्शन ही, दूसरे प्रसव कां दर्शन न होने के कारण विवेक लाभ की अवधि है तो वह क्या प्रसवसामान्यरूप से या पार्थिव घट आदि विशेष रूप से ? यह दोनों ही (विकल्प) ठीक नहीं है—यह कहते हैं—प्राच्य-इत्यादि । एक जन्म से-एक ही व्यक्ति में सामान्य के

मानन्त्यात् ॥ ३८-३९ ॥

ननूत्तर एव पक्षोऽस्तु आनन्त्यचोद्यं तु निःशेषविशेषानवलम्बनात् कतिपयविशेषाश्रयणाच्च न स्यात्?—इत्याशङ्कते—

**कैश्चिदेव विशेषैश्चेत्सर्वेषां युगपद्भवेत् ।**
**विवेकोऽनादिसंयोगात्का ह्यन्योन्यं विचित्रता ॥ ४० ॥**

इह खलु प्रकृतिसंयोगानादित्वस्य तुल्यत्वात् सर्वेषामेव पुरुषाणां प्रकृतिनियत-विशेषसूतिसंपत्तिसामनन्तर्येण युगपददूरविप्रकर्षेण वा तद्विवेक उदियाच्छरदीव शालिस्तम्बानां पाक इत्येषां परस्परस्य वैचित्र्यान्तरायोगात् क्रमेण भोगापवर्गौ न स्यातामिति न सांख्योक्तमप्यज्ञानं नैयायिकतामवलम्बते ॥ ४० ॥

अत आह—

**तस्मात्सांख्यदृशापीदमज्ञानं नैव युज्यते ।**

सांख्यदृशापीत्यपिशब्देन न केवलं प्रागुक्तक्रमेणैतन्न युज्यते यावदनेनापि मतेन—इत्युक्तम् ॥

---

पूर्ण रूप से रहने के कारण । कभी नहीं—क्योंकि भावी विशिष्ट प्रसव अनन्त हैं ॥ ३८-३९ ॥

प्रश्न—उत्तरपक्ष ही मान लिया जाय । आनन्त्य का दोष समस्त विशेषों का अवलम्बन न करने तथा कतिपय विशेषों का आश्रयण करने से नहीं होगा ? यह शङ्का करते हैं—

यदि कुछ विशेषों से (विवेकलाभ मानते हैं) तो (प्रकृति और पुरुष का) अनादि संयोग होने के कारण सबको एक साथ विवेक होगा । फिर परस्पर वैचित्र्य क्या होगा ? ॥ ४० ॥

प्रकृति (पुरुष)—संयोग की अनादिता के तुल्य होने के कारण सभी पुरुषो का प्रकृति के नियत विशेष प्रसवलाभ के समनन्तर अथवा एक साथ अदूर विप्रकर्ष होने से उसका विवेक उत्पन्न होगा जैसे कि शरत् काल में शालिस्तम्बों (= विशिष्टधान के पौधों) का पाक । फिर उनमें परस्पर भिन्न वैचित्र्य न होने से क्रम से भोग और-अपवर्ग नहीं होंगे । इसलिए सांख्य के द्वारा उक्त भी अज्ञान न्याय्य नहीं हैं ॥ ४० ॥

इसलिए कहते हैं—

इस कारण सांख्य की दृष्टि से भी यह अज्ञान युक्तिसङ्गत नहीं है ॥ ४१ ॥

सांख्य की दृष्टि से भी—यहाँ 'भी' शब्द से यह कहा गया कि यह केवल

नन्विह भोगापवर्गमात्रमेवोपादेयमिति तदेव विविच्यतां किमज्ञानयुक्तायुक्तत्व-कथनेन?—इत्याशङ्क्याह—

**अज्ञानेन विना बन्धमोक्षौ नैव व्यवस्थया ॥ ४१ ॥**
**युज्येते तच्च कथितयुक्तिभिर्नोपपद्यते ।**

व्यवस्थयेति—'अयं बद्धोऽयं मुक्त:' इति ॥ ४१ ॥

ननु माभूदज्ञानं युक्तमयुक्तं वा किमनया नश्चिन्तया यदणूनां मायासद्भावादेव बन्धमोक्षविभाग: सिद्ध्येत्?—इत्याशङ्क्याह—

**मायाकर्माणुदेवेच्छासद्भावेऽपि स्थिते तत: ॥ ४२ ॥**
**न बन्धमोक्षयोर्योगो भेदहेतोरसंभवात् ।**

देवेच्छेति, ईश्वरशक्त्यधिष्ठानं विना हि मायादि जाड्यात्किञ्चिदपि कर्तुं न शक्नुयात्—इत्याशय: । तत इत्यज्ञानस्यायौक्तिकत्वात् । योगो युक्ति: । भेदहेतोरसंभवादिति, नहि मायादीनां प्रतिपुंनियतत्वादीश्वरस्य च वीतरागद्वेषत्वादयं बद्धोऽयं मुक्त इति विभागे किञ्चिन्निमित्तं संभवेत्—इति भाव: ॥ ४२ ॥

---

पूर्वोक्त क्रम से ही असङ्गत नहीं है बल्कि इस मत के अनुसार भी ॥

प्रश्न—यहाँ भोग और मोक्ष ही उपादेय है इसलिए उन्हीं का विवेचन कीजिए अज्ञान के युक्तायुक्तत्व कथन से क्या लाभ ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

अज्ञान के बिना बन्ध और मोक्ष व्यवस्थित नहीं होते और वह (= अज्ञान) उक्त युक्तियों से सिद्ध नहीं होता ॥ -४१-४२- ॥

व्यवस्था = 'यह बद्ध है और यह मुक्त' ॥ ४१- ॥

प्रश्न—अज्ञान युक्त या अयुक्त न हो हमें उस चिन्ता से क्या लाभ क्योंकि माया की सत्ता से ही अणुओं का बन्धमोक्षविभाग सिद्ध हो जायगा ? यह शङ्का कर कहते हैं—

इस कारण माया कर्म जीव ईश्वरेच्छा की सत्ता रहने पर भी भेदकारण के न होने से बन्धन और मोक्ष के विषय में कोई तर्क या सम्बन्ध नहीं होता ॥ -४२-४३- ॥

देवेच्छा = ईश्वरशक्ति के अधिष्ठान के बिना माया आदि जड़ होने के कारण कुछ भी नहीं कर सकती । इस कारण = अज्ञान के अयौक्तिक होने से । योग = युक्ति = तर्क या सम्बन्ध । भेदहेतु के असम्भव होने से माया आदि के प्रतिपुरुष नियत होने तथा ईश्वर के वीतराग होने से 'यह बद्ध है यह मुक्त है' इस प्रकार के विभाग में कोई कारण सम्भव नहीं है ॥ ४२- ॥

एवमणूनां ज्ञत्वकर्तृत्वप्रतिबन्धकमज्ञानशब्दवाच्यं किञ्चिदावरणं वक्तव्यं येनायं बद्धोऽयं मुक्त इति विभागो भवेत्—इत्याह—

**तस्मादज्ञानशब्देन ज्ञत्वकर्तृत्वधर्मणाम् ॥ ४३ ॥**
**चिदणूनामावरणं किञ्चिद्वाच्यं विपश्चिता।**

अज्ञानशब्देनेति, यदुक्तम्—

'मलोऽज्ञानं पशुत्वं च तिरस्काररसस्तमः ।
अविद्या ह्यावृतिर्मूर्च्छा पर्यायास्तत्र चोदिताः ॥'

इति ॥ ४३ ॥

तच्च कीदृक्—इत्याह—

**आवारणात्मना सिद्धं तत्स्वरूपादभेदवत् ॥ ४४ ॥**
**भेदे प्रमाणाभावाच्च तदेकं निखिलात्मसु ।**

स्वरूपादभेदवदिति अवयविवन्निरंशात्मकम्—इत्यर्थः । एवमप्यवयविनामानैक्ये प्रमाणमस्ति कारणभेदो नाम, नेह तथेत्युक्तं भेदे प्रमाणाभावात्तदेकमिति । निखिलात्मसु इति बहुवचननिर्देशादेकमपीदं बहुशक्तिकम्, अन्यथा ह्यस्य निखिलात्मावारकत्वं न घटेत, एकमुक्तौ वा सर्वे मुच्येरन्निति । यदाहुः—

---

इस प्रकार जीवों के ज्ञत्वकर्तृत्व का प्रतिबन्धक तथा अज्ञान शब्द से वाच्य कुछ आवरण कहना पड़ेगा जिससे 'यह बद्ध है यह मुक्त'—इस प्रकार का विभाग हो—यह कहते हैं—

इस कारण विद्वान् के द्वारा अज्ञान शब्द से, ज्ञत्वकर्तृत्वधर्मवाले चिदणुओं का कुछ आवरण उक्त होना चाहिए ॥ -४३-४४- ॥

अज्ञान शब्द से । जैसा कि कहा गया—

"मल अज्ञान पशुत्व तिरस्कार रस तमस् अविद्या आवृति मूर्छा (ये) वहाँ पर्याय कहे गये हैं ॥ ४३ ॥

वह कैसा है—यह कहते हैं—

वह स्वरूप से अभिन्न होकर आवरण के रूप में सिद्ध है । और भेद में प्रमाण न होने से समस्त आत्माओं में वह एक है ॥ -४४-४५- ॥

स्वरूप से अभिन्न = अवयवी की भाँति निरंश । ऐसा होने पर भी अवयवियों की अनेकता में कारण भेदरूप प्रमाण है । यहाँ (= अज्ञान के विषय में) वैसा नहीं है—यह कहा गया—भेद के विषय में प्रमाण न होने से वह एक है । समस्त आत्माओं में—इस बहुवचन के निर्देश से एक भी यह अनेक शक्तिवाला है अन्यथा यह समस्त आत्माओं का आवरक नहीं होगा अथवा एक की मुक्ति होने पर सब

'मलशक्तयो विभिन्नाः प्रत्यात्मानं च तद्गुणावरिकाः ।'

इति ॥ ४४ ॥

तच्चैवंविधं किं नित्यं कार्यं वा, कार्यं चेत्तत्कुतोऽस्य प्रसवः—इत्याह—

**तच्च कस्मात्प्रसूतं स्यान्मायातश्चेत्कथं नु सा ॥ ४५ ॥**
**क्वचिदेव सुवीतैतन्न तु मुक्तात्मनीत्ययम् ।**
**प्राच्यः पर्यनुयोगः स्यान्निमित्तं चेन्न लभ्यते ॥ ४६ ॥**
**उत्पत्त्यभावतस्तेन नित्यं न च विनश्यति ।**

मायातश्चेदस्य प्रसवस्तत्सर्वान् प्रत्येवासावेतत् सुवीत न कञ्चिदेव वा प्रतीति, तदाह—मायातश्चेदित्यादि । ततश्च बद्धाणुवन्मुक्ताणून् प्रत्यप्यविशेषेणासावेतत् सुवीत,—इति प्राच्य एवायं पर्यनुयोगः परापतेत् । तथाहि—ज्ञानत्वादेव ज्ञानस्य मिथ्यात्वे, तत्स्वभावत्वाविशेषात् मुक्ताणुष्वपि तद्योग इत्युक्तं प्राक्, न हि वस्तु भवत्पक्षपाति भवेत्—इति भावः । अथास्य नास्ति किञ्चिन्निमित्तं तर्हि नित्यमेवास्तु—इत्याह—निमित्तमित्यादि । तेनेति निमित्तालाभेन, उत्पत्त्यभावे चायं हेतुः, तन्निमित्ताभावादुत्पत्त्यभावः, तस्माच्चेदं नित्यमिति नित्यत्वादेव चेदं न विनश्वरमित्युक्तं न च विनश्यतीति ॥ ४६ ॥

---

मुक्त हो जायेंगे । जैसा कि कहते है—

'अज्ञान की शक्तियाँ अनेक हैं और प्रत्येक आत्मा के गुणों का आवरण करने वाली हैं' ॥ ४४ ॥

इस प्रकार का वह (= अज्ञान) क्या नित्य है या कार्य ? यदि कार्य है तो इसकी उत्पत्ति कहाँ से है ? यह कहते हैं—

वह कहाँ से उत्पन्न हुआ ? यदि माया से, तो वह (माया) इसको कहीं (= किसी विशिष्ट प्रदेश में) ही क्यों उत्पन्न करती है मुक्त आत्मा में क्यों नहीं । इस प्रकार पहले का दोष आ जा रहा है । यदि इसका कोई निमित्त नहीं प्राप्त होता क्योंकि (इसकी) उत्पत्ति नहीं होती तो फिर यह नित्य होगा और नष्ट नहीं होगा ? ॥ -४५-४७- ॥

यदि इसकी उत्पत्ति माया से है तो यह सबके प्रति प्रसव करेगी न कि किसी एक के प्रति—यह कहते हैं—मायातश्चेत्.........। फलतः बद्ध अणुओं की भाँति मुक्त अणुओं के प्रति भी समानरूप से यह प्रसव करेगी इस प्रकार पहले वाला ही दोष आ पड़ेगा । वह इस प्रकार—ज्ञान होने के कारण ज्ञान के मिथ्या होने पर, उसका स्वभाव समान होने से मुक्त जीवों से भी उसका (= ज्ञान का) सम्बन्ध होगा—यह पहले कहा गया । वस्तु हो और पक्षपाती हो ऐसा नहीं होता—यह भाव है । यदि इसका कोई कारण नहीं है तो यह नित्य ही हो जायगा—यह कहते हैं—निमित्त.........। इस कारण = निमित्त का लाभ न होने से । यह उत्पत्ति के

न केवलं नित्यत्वादेव नैतद्विनश्यति यावन्निमित्तान्तरादपि—इत्याह—

**तत एवैकतायां चान्यात्मसाधारणत्वतः ॥ ४७ ॥**

तत एव भेदे प्रमाणाभावलक्षणात् प्रागुक्ताद्धेतोरेकतायां सत्यां स्वपरसाधारण-त्वाच्चैतन्न विनश्यतीति प्राच्येन सम्बन्धः । अस्य ह्येकत्वेन सर्वसाधारण्यादेकत्र नाशे सर्वत्रैवासौ स्यादिति युगपदेव सर्वे मुच्येरन्—इत्यभिप्रायः ॥

नन्वेतज्ज्ञानाभावमात्ररूपत्वान्न किञ्चिदिति किमनेन तुच्छेन कृत्यम्?—इत्याशङ्क्याह—

**न वाऽवस्त्वर्थकारित्वान्न चित्तत्संवृतित्वतः ।**

अर्थकारित्वादिति पुमावरणलक्षणायामर्थक्रियायामस्य कर्तृत्वात्—इत्यर्थः । न चैवमप्यस्य ज्ञानमेव रूपमित्युक्तं न चित्तत्संवृतित्वतः इति । न हि चिदेव चिदावरिका भवेत्—इति भावः ॥ ४७ ॥

---

अभाव में हेतु है । तो निमित्त का प्रभाव होने से उत्पत्ति का अभाव है । इस कारण यह (= ज्ञान) नित्य है और नित्य होने के कारण यह विनश्वर नहीं है—इसलिए कहा गया—विनष्ट नहीं होगा ॥ ४६ ॥

न केवल नित्य होने से ही बल्कि कारणान्तर होने से भी यह नष्ट नहीं होता—यह कहते हैं—

इसी कारण तथा एकता होने पर अन्यात्म साधारण होने के कारण यह नष्ट नहीं होता ॥ -४७ ॥

इसी कारण = भेद में प्रमाणाभाव रूप पूर्वोक्त हेतु से । तथा एक होने पर स्वपरसाधारण होने के कारण—यह नष्ट नहीं होता ऐसा पूर्व श्लोक से सम्बन्ध है। इसके एक होने से सर्वसाधारण होने के कारण एक जगह नाश होने पर सर्वत्र यह (= नाश) होगा । फलतः सब एक साथ मुक्त हो जायेंगे—यह अभिप्राय है ॥

प्रश्न—केवल ज्ञानाभाव रूप होने के कारण यह कुछ नहीं है फिर इस तुच्छ से क्या कार्य (होगा) ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

यह अवस्तु नहीं है क्योंकि (यह) अर्थक्रियाकारी है । यह चित् भी नहीं है क्योंकि उस (चित् = ज्ञान) का संवरण करती है ॥ ४८- ॥

अर्थकारी होने से = पुरुष की आवरणलक्षण अर्थक्रिया में इसके कर्ता होने से । ज्ञान भी इसका रूप नहीं है—इसलिए कहा गया—चित् नहीं है क्योंकि उसका संवरक होने से । ज्ञान ही ज्ञान का आवरक नहीं होता—यह भाव है ॥ ४७ ॥

ननु भवतु नामैतत्, आत्मनां पुनरनेन किङ्कारणकः सम्बन्धः?—इत्याशङ्क्याह—

**न चैतेनात्मनां योगो हेतुमांस्तदसंभवात् ॥ ४८ ॥**

तदसंभवादिति—परिकल्प्यमानो हि हेतुः किं निर्मलान् पुंसः प्रति मलं योजयेदुत समलान् (प्रति)। तत्राद्ये पक्षे निर्मलत्वाविशेषाच्छिवमुक्ताणून् प्रत्यपि योजयेत् शिववद्वा न कञ्चिदपि प्रतीति । द्वितीयस्मिन् पुनर्व्यर्थं तद्योजनं ततः पूर्वमपि समलत्वात्, अतश्चात्मनामनादिरेव तत्सम्बन्धः—इति सिद्धम् । यदाहुः—

'अनाद्यनादिसम्बन्धो मल ................ ।' इति ।

आगमोऽपि

'अनादिमलसम्बन्धाद् ..................... ।'

इत्याद्युपक्रम्य

'विशुद्धं स्फटिकं कस्मात्कस्मात्ताम्रं सकालिकम् ।
यथा तत्र निमित्तं नो तथा शुद्धशिवात्मनोः ॥'

इति ॥ ४८ ॥

---

प्रश्न—ऐसा हो, किन्तु आत्माओं का इसके साथ सम्बन्ध किस कारण से है? यह शङ्का कर कहते हैं—

आत्मा का इसके साथ सम्बन्ध सकारणक नहीं है क्योंकि वह असम्भव है ॥ -४८ ॥

उस (= कारण) के असम्भव होने से—परिकल्पित होने वाला हेतु क्या निर्मल पुरुषों में मलाधान करेगा अथवा समत (पुरुषों में) । प्रथम पक्ष में निर्मलता के समान होने से शिव और मुक्त जीवों में भी आधान करेगा अथवा शिव के समान किसी में भी नहीं । दूसरे पक्ष में उसका योजन (= आधान) ही व्यर्थ है क्योंकि उस (= योजन) के पहले भी (वे) समल है । इसलिए आत्माओं का उसके साथ सम्बन्ध अनादि ही है—यह सिद्ध हुआ । जैसा कि कहते हैं—

"अनादि अनादि सम्बन्ध मल................... ।"

आगम भी कहता है—

"अनादि मल के सम्बन्ध को.................. ।"

"स्फटिक किस कारण विशुद्ध तथा ताँबा किस कारण कालिमायुक्त ताम्रवर्ण का है ? जैसे वहाँ (शुद्धता और ताम्रवर्ण होने में) कोई कारण नहीं है शुद्ध शिव तथा शुद्ध आत्मा में वैसे (कोई कारण) नहीं है" ॥ ४८ ॥

एतदेव व्यस्ततयोक्तमाणवमलस्वरूपं सामस्त्येनोपसंहारदिशानुवदन् मलान्तर-कारणत्वं तस्यैव विधातुमाह—

**तेनैकं वस्तु सन्नित्यं नित्यसंबद्धमात्मभिः ।**
**जडं मलं तदज्ञानं संसाराङ्कुरकारणम् ॥ ४९ ॥**

तदेवंविधमाणवं मलं संसारस्य

'शरीरभुवनाकारं मायीयम् ...............।'

इत्यादिना निरूपितस्य मायीयमलस्याङ्कुर इवाङ्कुरः कारणं कार्मं मलं तस्य कारणं मलद्वयस्यापि साक्षात्पारम्पर्येण च निमित्तम्—इत्यर्थः । यदुक्तम्—

'मलः कर्मनिमित्तं तु नैमित्तिकमतः परम् ।' इति ॥ ४९ ॥

नन्वेवंविधं मलं चेन्नित्यमणुभिर्वा नित्यमेव संबद्धम्, तन्न कदाचिदपि संसारः शाम्येदित्यनिर्मोक्ष एव प्रसजेत् ?—इत्याशङ्क्याह—

**तस्य रोद्ध्री यदा शक्तिरुदास्ते शिवरश्मिभिः ।**
**तदाणुः स्पृश्यते स्पृष्टः स्वके ज्ञानक्रिये स्फुटे ॥ ५० ॥**

---

अलग-अलग इस आणव मल के उक्त स्वरूप को संपूर्णरूप से उपसंहार की दृष्टि से अनुवाद करते हुए उसी का कारण मलान्तर को बतलाने के लिए कहते हैं—

इसलिए एक वस्तु (जो कि) सत्, नित्य, आत्माओं से नित्य सम्बद्ध, जड़ और मल है वही अज्ञान है और संसार के अंकुर का कारण है ॥ ४९ ॥

इस प्रकार का वह आणव मल संसार का—

'शरीर भुवन के आकार वाला माया से उत्पन्न........ ।'

इत्यादि के द्वारा निरूपित मायीय मल का अंकुर के समान अंकुर कारण कार्ममल, उसका कारण है । अर्थात् (यह आणव मल) साक्षात् और परम्परया दोनों (मायीय और कार्म) मलों का कारण है । जैसा कि कहा गया—

'मल कर्म का कारण होता है और इसके बाद वह नैमित्तिक हो जाता है' ॥ ४९ ॥

प्रश्न—यदि मल इस प्रकार नित्य है अथवा अणुओं से नित्य सम्बद्ध है तो संसार कभी भी नष्ट नहीं होगा और मोक्ष नहीं होगा ? यह शङ्का कर कहते हैं—

उस (= अणु) की रोधिनी शक्ति जब उदासीन हो जाती है तब जीव शिव की किरणों से स्पृष्ट होता है । स्पृष्ट होकर सूर्य से स्पृष्ट सूर्यकान्त मणि की भाँति अपने स्फुट ज्ञानक्रिया में समाविष्ट होता है ॥ ५० ॥

**समाविशेदयं सूर्यकान्तोऽर्केणेव चोदितः ।**

उदास्ते इति स्वस्मान्निरोधाख्याद् व्यापारान्निवर्तते—इत्यर्थः । स्पृश्यते इति शिवशक्तिपातभाग्भवेत्—इत्यर्थः । तेन यथार्करश्मिस्पृष्टः सूर्यकान्तः स्वकामभिज्वलनलक्षणां क्रियां समाविशेत् तथाऽयमपि शिवशक्तिपातपूतः स्वके पूर्णे ज्ञानक्रिये, समभिव्यक्तस्वसंविद्वैभवो भवेत्—इत्यर्थः ॥

ननु यद्येवं तत्कथं शुद्धात्मनामपि पूर्णनिजज्ञानक्रियासमावेशाविशेषात् स्वरुपाभिव्यक्तावन्योन्यस्य वैचित्र्यं स्यात्?—इत्याशङ्क्याह—

**रोद्ध्र्याश्च शक्तेर्माध्यस्थ्यतारतम्यवशक्रमात् ॥ ५१ ॥**
**विचित्रत्वमतः प्राहुरभिव्यक्तौ स्वसंविदः ।**

अतः शिवरश्मिस्पर्शाद्धेतोरणूनां या स्वसंविदभिव्यक्तिस्तस्यां वैचित्र्ये मलसम्बन्धिन्या एव रोद्ध्र्याः शक्तेः स्वव्यापारौदासीन्यात्मनो माध्यस्थ्यस्य यत्तारतम्यं परात्परमतिशयस्तत्प्रयुक्तः क्रमो निमित्तं येनात्मनां शुद्धत्वेऽप्यन्योऽन्यस्य विशेषः ॥ ५१ ॥

ननु सर्वत्र पारमेश्वरः शक्तिपात एव स्वसंविदभिव्यक्तो निमित्तमित्यादिष्टं

---

उदासीन होती है = अपने निरोध नामक व्यापार से विरत हो जाती है । स्पृष्ट होता है = शिवशक्तिपात का भागी होता है । जैसे सूर्य की किरणों से स्पृष्ट सूर्यकान्त मणि अपनी अभिज्वलन लक्षण वाली क्रिया से समाविष्ट होता है उसी प्रकार यह (जीव) भी शिवशक्तिपात से पवित्र होकर अपने पूर्ण ज्ञानक्रिया (में समाविष्ट होता है) अर्थात् अपने संविद्वैभव की अभिव्यक्ति वाला हो जाता है ॥

प्रश्न—यदि ऐसा है तो शुद्ध आत्मावालों का भी पूर्ण अपनी-अपनी ज्ञानक्रिया में समावेश के समान होने से स्वरूप की अभिव्यक्ति में एक का दूसरे से भेद कैसे होगा ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इस कारण अपने संविद् की अभिव्यक्ति होने पर रोध्रीशक्ति के माध्यस्थ्य के तारतम्य के कारण होने वाले क्रम से (आत्माओं का परस्पर) वैचित्र्य कहा जाता है ॥ -५१-५२- ॥

इस कारण = शिवरश्मि के स्पर्श के कारण, अणुओं की जो स्वसंविद् की अभिव्यक्ति उसमें वैचित्र्य के विषय में मलसम्बन्धिनी रोधिनी शक्ति के अपने व्यापार से उदासीनता रूप माध्यस्थ्य का जो तारतम्य = परात्पर अतिशय, उसके कारण होने वाला जो क्रम, उस कारण आत्माओं के शुद्ध होने पर भी एक का दूसरे से (= वैचित्र्य) भेद होता है ॥ ५१ ॥

प्रश्न—सर्वत्र परमेश्वर का शक्तिपात ही अपनी संविद् की अभिव्यक्ति में कारण

तत्कथमिह रोधशक्त्यौदासीन्यात्मा मलपरिपाक एवोक्तः?—इत्याशङ्क्याह—

**स एष शक्तिपाताख्यः शास्त्रेषु परिभाष्यते॥ ५२ ॥**

स इति मलपरिपाकहेतुकः प्रकान्तः शिवरश्मिस्पर्शः । एष इति समनन्तरमेव प्रत्यक्षतया परामृष्टः । परिभाष्यते इति श्रीमत्खेटपालाचार्यप्रभृतिभिः स्वसमयेनावस्थाप्यते—इत्यर्थः ॥ ५२ ॥

एवं परकीयं शक्तिपातविधिं प्रदर्श्य निराकरोति—

**अत्रोच्यते मलस्तावदित्थमेष न युज्यते ।**
**इति पूर्वाह्निके प्रोक्तं पुनरुक्तौ तु किं फलम् ॥ ५३ ॥**

इत्थमुक्तेन रूपेण । पूर्वाह्निक इति नवमाह्निकादौ । पुनरुक्तौ किं फलमिति तदतिरिक्तं तु किञ्चिद्विवेच्यम्—इत्याशयः ॥ ५३ ॥

तदेवाह—

**मलस्य पाकः कोऽयं स्यान्नाशश्चेदितरात्मनाम् ।**
**स एको मल इत्युक्तेर्नैर्मल्यमनुषज्यते ॥ ५४ ॥**
**अथ प्रत्यात्मनियतोऽनादिश्च प्रागभाववत् ।**

---

है—यह कहा गया है तो यहाँ कैसे रोधिनीशक्ति की उदासीनतारूप मलपरिपाक ही (कारण) कहा गया ? यह शङ्का कर कहते हैं—

वह यह शास्त्रों में शक्तिपात नाम से कहा जाता है ॥ -५२ ॥

वह = मलपरिपाक से उत्पन्न प्रस्तुत शिवरश्मि का स्पर्श । यह = अभी-अभी प्रत्यक्ष रूप से समझा गया । परिभाषित किया जाता है—खेटपाल आचार्य आदि के द्वारा अपने सिद्धान्त के अनुसार स्थापित किया जाता है ॥ ५२ ॥

इस प्रकार परकीय शक्तिपातविधि को दिखलाकर (उसका) निराकरण करते हैं—

इस विषय में कहते हैं—इस प्रकार से वर्णित यह मल युक्तियुक्त नहीं लगता—यह पहले के आह्निक में कह दिया गया है । पुनरुक्ति होने पर क्या फल (अर्थात् पुनरुक्ति निष्फल ही होगी) ॥ ५३ ॥

इस प्रकार = उक्त रूप से । पूर्वाह्निक में = नवमआह्निक आदि में । पुनरुक्ति होने पर क्या फल = उसके अतिरिक्त कुछ विवेचना करनी चाहिये ॥ ५३ ॥

वही कहते हैं—

यह मल का पाक क्या है ? यदि नाश है तो वह एक मल है—ऐसा कहने से अन्य आत्माओं की निर्मलता होगी । यदि प्रत्येक आत्मा का

**मलो नश्येत्तथाप्येष नाशो यदि सहेतुकः ॥ ५५ ॥**
**हेतुः कर्मेश्वरेच्छा वा कर्म तावन्न तादृशम् ।**

पाकः कोऽयमिति, न तु मल एव, स हि स्वरूपतः पूर्वमेव निराकृतप्राय इत्यभिप्रायः । एको मल इति, एकत्वे हि मलस्यैकत्रापि तन्नाशे सर्वेषामप्यसौ स्यादिति युगपदेव विश्वनिर्मोक्षप्रसङ्गः । न च रोद्ध्र्याः शक्तेरानैक्यं युज्यते—इत्युपपादितं पूर्वं येनापि युगपन्मुक्तिपरिहारकदशा स्यात्, अयमेव वा प्रत्यात्मनियत इष्यतां येन नैवं कश्चिद्दोषः इत्युक्तम्—'अथ प्रत्यात्मनियतः' इति । ननु भवतु नामैवमनियतो नियतो वा मलस्तस्य पुनरनादित्वात्कथं नाशो युज्येत्?—इत्याशङ्क्याह—प्रागभाववदनादिरपि मलो नश्येदिति । अनादिरपि हि प्रागभावः कार्योत्पादान्नश्येत्—इत्याशयः । यदि चानादेरयुक्तोऽपि नाशोऽभ्युपगम्यते तत्किमसौ सहेतुको निर्हेतुको वा ? । सहेतुकत्वे च को हेतुरित्याह—तथापीत्यादि । तत्र तावत्कर्मणो हेतुत्वं(न) न्याय्यम्—इत्याह—कर्मेत्यादि । तादृशमिति—मलनाशहेतुभूतं तस्य भोगैकहेतुत्वात् । नापीश्वरेच्छायाः, साऽपि किं स्वतन्त्रा तद्धेतुरुत परतन्त्रा (न तावत्परतन्त्रा) मलकर्मपाकतारतम्यातिरिक्तस्यापेक्षणीयस्याभावात् । मले च नाश्ये तदयोगात् । नापि स्वतन्त्रा ईश्वरस्य

---

निश्चित (मल) है और अनादि है तो भी प्रागभाव के समान (वह) मल नष्ट होता है । यदि यह नाश कारणपूर्वक है तो वह कारण कर्म अथवा ईश्वरेच्छा होगी । कर्म वैसा नहीं हो सकता ॥ ५४-५६- ॥

यह पाक क्या है ? यह मल नहीं है । क्योंकि वह पहले ही स्वरूपतः निराकृत कर दिया गया है । मल एक है—मल के एक होने पर एक भी जगह उसका नाश होने पर सबका यह (= नाश) हो जायगा फलतः एक साथ विश्व का मोक्ष हो जायगा । रोधिनी शक्ति भी अनेक नहीं है—यह पहले कहा जा चुका है जिस कारण भी एक साथ मुक्तिपरिहार की बात हो । यदि यह (नाश) प्रत्यात्मनियत मान लिया जाय जिससे कोई दोष न हो—यह कहा गया—यदि प्रत्यात्मनियत......... । प्रश्न—मल नियत हो या अनियत किन्तु उसके अनादि होने से उसका नाश कैसे होगा ? यह शङ्का कर कहते हैं—प्रागभाव के समान अनादि भी मल नष्ट हो जायगा । अनादि भी प्रागभाव कार्य के उत्पन्न होने से नष्ट हो जाता है—यह आशय है । यदि अनादि का नाश असमीचीन भी मान लिया जाय तो भी यह (= नाश) क्या सकारण है अथवा कारणरहित सकारण होने में क्या हेतु है—यह कहते हैं—तथापि........... इत्यादि । कर्म को कारण मानना उचित नहीं है—यह कहते हैं कर्म........... । वैसा = मलनाश का कारण, क्योंकि वह (= मल) भोग का कारण होता है । ईश्वरेच्छा भी (कारण नहीं हो सकती) । वह (= ईश्वरेच्छा) भी क्या स्वतन्त्र है या परतन्त्र ? परतन्त्र नहीं हो सकती क्योंकि

वीतरागद्वेषत्वात्सर्वान्प्रत्यविशेषेणैव तथाभावापत्तेः ॥ ५५ ॥

तदाह—

**ईश्वरेच्छा स्वतन्त्रा च क्वचिदेव तथैव किम् ॥ ५६ ॥**

अहेतुत्वे चास्य द्वितीयक्षणपरिसंख्यातो नाशः, इत्यनारब्धपरिसमाप्त एव संसारः स्यात्—इत्याह—

**अहेतुकोऽस्य नाशश्चेत्प्रागेवैष विनश्यतु ।**

प्रागेव विनश्यत्विति, स्थित्यन्तरमेवैष मा दर्शि—इत्यर्थः ॥

अथोच्यते निरन्तरसुसदृशक्षणान्तरसन्ततिवृत्त्या ध्वस्तोऽप्यध्वस्त इवास्ते येनादर्शनं न यायात्—इत्याह—

**क्षणान्तरं सदृक् सूते इति चेत्स्थिरतैव सा ॥ ५७ ॥**

एवं हि सन्तानवृत्त्या निरपेक्षतया क्षणान्तरमारभमाणो न तु विच्छेदमधिगच्छेत्—इत्युक्तम्—स्थिरतैव सा—इति । न हि अस्यान्त्यस्येव घटक्षणस्य

---

मलकर्मपाक के तारतम्य से अतिरिक्त कोई अपेक्षणीय नहीं है । और मल के नाश्य होने से वह अपेक्षणीय नहीं हो सकता । (ईश्वरेच्छा) स्वतन्त्र भी नहीं है क्योंकि तब तो ईश्वर के राग-द्वेष से रहित होने के कारण सबके प्रति समान रूप से (वह) वैसा ही होगा ॥ ५५ ॥

वही कहते हैं—

और यदि ईश्वरेच्छा स्वतन्त्र है तो किसी एक के विषय में वैसी ही क्यों है ॥ -५६ ॥

इसके बिना कारण के होने पर दूसरे क्षण की परिसंख्या से नाश हो जायगा फलतः संसार अनारब्ध परिसमाप्त हो जायगा—यह कहते हैं—

यदि इसका नाश निर्हेतुक है तो (स्थिति के) पहले ही यह नष्ट हो जायगा ॥ ५७- ॥

पहले ही नष्ट हो जायगा = इसकी दूसरी स्थिति ही नहीं दृष्ट होगी ॥

यदि कहा जाय कि निरन्तर सदृश अन्य क्षणों के प्रवाह के रहने से ध्वस्त भी अध्वस्त जैसा रहता है जिससे अदर्शन को नहीं प्राप्त होता—यह कहते हैं—

दूसरे समान क्षण को उत्पन्न कर देता है यदि (यह कहा जाय) तो वह तो स्थिरता ही है ॥ -५७ ॥

इस प्रकार सन्तान के होने से निरपेक्ष रूप से दूसरे क्षणों का आरम्भ करने

सामग्र्यन्तरोपनिपातः संभाव्यते येन विसदृशकार्योत्पादे निरन्वयो नाशः स्यात् ॥ ५७ ॥

एतच्च मलस्य नाशमभ्युपगम्योक्तं वस्तुतस्त्वसावस्य न स्यात्—इत्याह—

**न च नित्यस्य भावस्य हेत्वनायत्तजन्मनः ।**
**नाशो दृष्टः प्रागभावस्त्ववस्त्विति तथाऽस्तु सः ॥ ५८ ॥**

हेत्वनायत्तजन्मनश्च प्रागभावस्य नाशो दृश्यते इति किमेतदुक्तम्?—इत्याशङ्क्याह—प्रागभावस्त्ववस्त्विति । तथास्तु स इति प्रागभावो हि अवस्तुत्वान्न काचिन्नियमेन व्यवस्था स्यात्, भावे त्वयं नियमो यदनादेरानन्त्यमिति ॥ ५८ ॥

अथ मलस्य न नाशः पाकः किन्त्वस्य शक्तिप्रतिबन्धो नाम—इत्याह—

**अथास्य पाको नामैष स्वशक्तिप्रतिबद्धता ।**
**सर्वान्प्रति तथैष स्याद् रुद्धशक्तिर्विषाग्निवत् ॥ ५९ ॥**
**पुनरुद्भूतशक्तौ च स्वकार्यं स्याद्विषाग्निवत् ।**

---

वाला विच्छेद को प्राप्त नहीं होगा—यह कहा गया—वह स्थिरता ही है । अन्त्य घटक्षण की भाँति इसके लिए दूसरी सामग्री नहीं आ सकती जिससे विसदृश कार्य की उत्पत्ति होने पर निरन्वय नाश होता है ॥ ५७ ॥

यह (बात) मल के नाश को मान कर कही गयी वस्तुतः तो इस (= मल) का यह (= नाश) नहीं होता—यह कहते हैं—

हेतु के अनधीन जन्म वाले नित्य पदार्थ का नाश कभी नहीं देखा गया । प्रागभाव तो अवस्तु है इस कारण वह वैसा (= नाशवान्) हो सकता है ॥ ५८ ॥

हेतु के अनधीन जन्म वाले प्रागभाव का नाश तो देखा जाता है फिर यह कैसे कहा गया?—यह शङ्का कर कहते हैं—प्रागभाव तो अवस्तु है । वह वैसा होता है तो हो अवस्तु होने के कारण प्रागभाव के विषय में नियमपूर्वक कोई व्यवस्था नहीं होती किन्तु भाव पदार्थ के विषय में तो यह नियम है ही कि जिसमें अनादिता होती है उसमें अनन्तता भी होती है (= जो अनादि होता है वह अनन्त भी होता है) ॥ ५८ ॥

प्रश्न—मल का नाश पाक नहीं है किन्तु इस (मल) की शक्ति का निरुद्ध हो जाना (पाक) है—यह कहते हैं—

यदि मल का पाक यही है कि अपनी शक्ति का प्रतिरुद्ध हो जाना तो प्रतिरुद्धशक्ति वाले विष अथवा अग्नि की भाँति यह सबके लिए होगा और फिर शक्ति के उद्भूत होने पर विष अथवा अग्नि के समान (यह) अपना

**मुक्ता अपि न मुक्ताः स्युः शक्तिं चास्य न मन्महे॥ ६० ॥**

यदि नामास्य स्वशक्तिप्रतिबन्ध एव पाकस्तद्यथा विषमग्निर्वा प्रतिरुद्ध-मरणदाहशक्ती सर्वान्प्रति अविशेषेणैव स्याताम्, तथाऽयमपि प्रतिरुद्धरोधक-शक्तिरिति युगपदेव सर्वे मुच्येरन् । एवं च केनापि निमित्तेन प्रतिबन्धकनिवृत्तौ यद्यस्य विषाग्निवत् पुनरपि स्वशक्तिरुन्मज्जेत् तत्सर्वान्प्रति अविशिष्टैवासौ स्यादिति महतायासेन मुक्ता अप्यकस्मादेव बद्धा भवेयुस्तान्प्रति प्रतिप्रसवन्यायेन निरोधकत्वस्य संभाव्यमानत्वात्, अतश्च बन्धमोक्षौ प्रति न कस्यचिदपि दार्ढ्यं भवेत्, इति को नाम प्रेक्षापूर्वकारी बन्धं हातुं मोक्षं चोपादातुमुद्यच्छेत् । किंनामधेया चास्य शक्तिरिति न बुद्ध्यामहे यस्या अपि प्रतिबन्धो नामास्य पाकः स्यात्—इत्याह—'शक्तिं चास्य न मन्महे' इति ॥ ६० ॥

अथोच्यते रोधिकास्य शक्तिरिति तत्किमसौ रुन्ध्यात्—इत्याह—

**रोद्ध्रीति चेत्कस्य नृणां ज्ञत्वकर्तृत्वयोर्यदि।**

यद्येवं, तदस्याः किं संनिधिमात्रेण तद्रोधकत्वमुत किंचित्करत्वेनेत्या-शङ्क्याह—

---

कार्य (करेगा, फलतः) मुक्त भी मुक्त नहीं होंगे । इसकी (= मल की) शक्ति क्या है (हम) नहीं जानते ॥ ५९-६० ॥

यदि इसकी अपनी शक्ति का प्रतिबन्ध ही पाक है तो जैसे विष और अग्नि सबके प्रति समान प्रतिरुद्ध मरणशक्ति अथवा प्रतिरुद्ध दाहशक्ति वाले होते हैं उसी प्रकार यह भी प्रतिरुद्ध रोधकशक्ति वाला होगा फलतः सब एक साथ मुक्त हो जायेंगे । इसी प्रकार किसी कारणवश प्रतिबन्धक के हट जाने पर विष, अग्नि के समान पुनः अपनी शक्ति लौट जाएगी तो सबके प्रति यह समान ही होगी फलतः अत्यन्त प्रयास से मुक्त जीव भी अकस्मात् बद्ध हो जायेंगे । क्योंकि प्रतिप्रसव न्याय से उनके प्रति भी निरोधकता सम्भव है । इसलिए किसी का बन्ध मोक्ष निश्चित नहीं होगा फिर कौन बुद्धिमान् बन्धन का त्याग और मोक्ष का ग्रहण करने के लिए उद्यम करेगा । और इसकी शक्ति क्या है यह हम नहीं जानते जिसका कि प्रतिबन्ध इस (= मल) का पाक है—यह कहते हैं—इसकी शक्ति (हम) नहीं जानते ॥ ६० ॥

प्रश्न—यदि यह कहा जाय कि रोधिका इसकी शक्ति है ? तो फिर यह किसका अवरोध करती है?—यह कहते हैं—

यदि यह रोध्री है तो किसका (अवरोध करती) है ? यदि आदमियों के ज्ञत्वकर्तृत्व का (रोध करती है तो) ॥ ६१ ॥

यदि ऐसा है क्या इसकी केवल सन्निधि से ही यह अवरोधक हो जाती है या कुछ करने से ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**सद्भावमात्राद्रोद्धृत्वे शिवमुक्ताणवसंभवः ॥ ६१ ॥**

तत्र संनिधिमात्रेणैवास्या रोधकत्वे तत्संनिधानस्याविशेषाद् विमुक्ताणून्प्रत्यपि तथा स्यादिति सर्वमिदमन्धमूकप्रायं बद्धमेव जगत्स्यात् ॥ ६१ ॥

द्वितीयमपि पक्षं प्रतिक्षेप्तुमाह—

**संनिधानातिरिक्तं च न किञ्चित्कुरुते मलः ।**
**आत्मनां परिणामित्वादनित्यत्वप्रसङ्गतः ॥ ६२ ॥**

यदि नाम हि संनिधानातिरेकेण मलस्तच्छक्तिर्वा कञ्चिदप्यतिशयमात्मना-मादध्यात् तत्तेषां विकारित्वादनित्यत्वं प्रसजेदिति स्वसिद्धान्तभङ्गो भवेत् ॥ ६२ ॥

ननु न किञ्चिदप्यात्मनां मलः कुर्यात् किन्तु तत्समवेतं ज्ञत्वकर्तृत्वाद्यावृणुयाद् येनैषां बद्धत्वमुच्यते?—इत्याशङ्क्याह—

**ज्ञत्वकर्तृत्वमात्रं च पुद्गला न तदाश्रयाः ।**
**तच्चेदावारितं हन्त रूपनाशः प्रसज्यते ॥ ६३ ॥**

इति तदावरणेनात्मनां किमिति स्यात्, किन्तु ज्ञानक्रिये एवात्मनां रूपम्

---

केवल सन्निधि से रोधन होने पर शिव के सदृश मुक्त अणु नहीं होंगे ॥ ६१ ॥

सन्निधिमात्र से इसके रोधक होने पर उसकी सन्निधि के सर्वत्र समान होने से मुक्त जीवों के प्रति भी वैसी होगी फलतः यह संसार अन्धे गूँगे के समान बद्ध ही रहेगा ॥ ६१ ॥

दूसरे पक्ष का भी खण्डन करने के लिए कहते हैं—

मल सन्निधान के अतिरिक्त कुछ नहीं करता । (यदि ऐसा नहीं है) तो आत्माओं के परिणामी होने के कारण (वे) अनित्य होने लगेंगी ॥ ६२ ॥

यदि मल अथवा उसकी शक्ति सन्निधान के अतिरिक्त आत्माओं में अन्य किसी अतिशय का आधान करेगा तो उनके विकारी होने के कारण (वे आत्मायें) अनित्य होने लगेंगी फलतः अपना सिद्धान्त खण्डित हो जायगा ॥ ६२ ॥

प्रश्न—मल आत्माओं का कुछ और नहीं करता किन्तु उनमें समवायसम्बन्ध से वर्त्तमान ज्ञत्व कर्तृत्व आदि का आवरण कर देता है जिससे इनका बद्ध होना कहा जाता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

ज्ञत्व कर्तृत्व ही पुद्गल (= जीव) हैं न कि (जीव) उनका आश्रय है । यदि उसी (= ज्ञत्व कर्तृत्व) का आवरण हो गया तो रूप का नाश प्राप्त हो जायगा ॥ ६३ ॥

तत्तदावरणमात्रादेवैषां रूपनाशः प्रसजेदित्युक्तमेव प्राक्

'विभोर्ज्ञानक्रियामात्रसारस्याणुगणस्य च ।
तदभावो मलो रूपध्वंसायैव प्रकल्पते ॥'
धर्माद्धर्मिणि यो भेदः समवायेन चैकता ।
न तद्भवद्भिरुदितं कणभोजनशिष्यवत् ॥ (तं० ९।७४-७५)

इति ॥ ६३ ॥

इह च मलेन ज्ञानक्रिययोरावरणं नाम पटेनेव घटस्य द्रष्टारं प्रत्यप्रकाशन-मुच्यते, तच्च वस्तुनो नावस्तुतामाधातुं शक्नुयाद् येन ज्ञानस्याज्ञानत्वं स्यात् । ततश्च सर्व एव मुक्ता भवेयुर्बद्धा वा इति, सत्यपि मले न काचिद् बन्धमोक्ष-व्यवस्था सिद्ध्येत्, तदाह—

**आवरणं चादृश्यत्वं न च तद्वस्तुनोऽन्यताम् ।**
**करोति घटवज्ज्ञानं नावरीतुं च शक्यते ॥ ६४ ॥**

अत्र न केवलमेवं यावदावरणमेव न संभवति—इत्याह—घटवदित्यादि । न हि मूर्तेनामूर्तेन वा मलेनामूर्तस्य ज्ञानस्यावरणं घटते तद्धि मूर्तस्यैव मूर्तेन भवेत्—इति भावः । क्रिया च ज्ञानपल्लवप्रायेति च नात्र तस्याः पृथगुपा-

---

ऐसा नहीं है कि वैशेषिकों की भाँति आपके यहाँ धर्म-धर्मी में कोई भेद है जिससे आत्मा ज्ञत्व और कर्त्तृत्व का आधार है इस कारण उनके आवरण से आत्माओं का कुछ नहीं होगा । (आपके यहाँ तो) ज्ञान और क्रिया आत्मा के रूप हैं इसलिए मात्र उनके आवरण से इन (= आत्माओं) के रूप का नाश प्राप्त हो जायगा—यह पहले कहा गया—

"तदभाव रूप मल ज्ञानक्रियामात्र सार वाले ईश्वर और जीवसमूह के स्वरूपनाश के लिए हो जायगा । कणाद के शिष्य की भाँति धर्म का धर्मी से जो भेद होता है और समवायसम्बन्ध से जो एकता होती है उसे तो आपने नहीं कहा" ॥ ६३ ॥

मल के द्वारा ज्ञान और क्रिया का आवरण पट के द्वारा घट का द्रष्टा के लिए अप्रकाशन के जैसा कहा जाता है और वह वस्तु में अवस्तुता का आधान करने में सक्षम नहीं हो सकता जिससे ज्ञान अज्ञान हो जायगा । इस कारण सब लोग या तो मुक्त हो जायेंगे या बद्ध, इसलिए मल के होने पर भी बन्ध-मोक्ष की व्यवस्था सिद्ध नहीं होगी—वह कहते हैं—

आवरण का अर्थ है—अदृश्य होना और वह वस्तु को दूसरा नहीं बना देता । घट के समान ज्ञान का आवरण नहीं किया जा सकता ॥६४॥

यहाँ केवल इस प्रकार आवरण ही सम्भव नहीं है—यह कहते हैं—घट के समान । मूर्त्त अथवा अमूर्त्त मल के द्वारा अमूर्त्त ज्ञान का आवरण नहीं होता । वह

दानम् ॥ ६४ ॥

प्रत्युतास्यावरणायायातो मलो ज्ञेयः स्यादिति ज्ञातृत्वमेवोत्तेजितं भवेत्—इत्याह—

**ज्ञानेनावरणीयेन तदेवावरणं कथम् ।**
**न ज्ञायते तथा च स्यादावृतिर्नाममात्रतः ॥ ६५ ॥**

आवरणीयेनेत्यावार्यतयाभिमतेन—इत्यर्थः । आवरणमिति तात्कर्म्यान्मलम् । अतश्चैतदतिरस्कृतत्वान्मलवदेव सर्वमपि जानीयादिति सर्वः सर्वज्ञो भवेत्—इति वस्तुशून्यं शब्दैकमात्रशरणमावरणमुक्तं स्यादित्युक्तम्—'तथा च स्यादावृतिर्नाममात्रतः' इति ॥ ६५ ॥

यदि च नामास्य स्वशक्तिप्रतिबन्ध एव पाकस्तत्कोऽस्याः प्रतिबन्धकः, ईश्वरश्चेत् ?—किमसौ निरपेक्षः प्रवर्तते किमुत कर्मसाम्यमपेक्ष्येति ? निरपेक्षश्चेत् सर्वान्प्रत्येव तथा स्यात्—इत्याह—

**रोद्ध्र्याश्च शक्तेः कस्तस्य प्रतिबन्धक ईश्वरः ।**
**यद्यपेक्षाविरहितस्तत्र प्राग्दत्तमुत्तरम् ॥ ६६ ॥**

दत्तमिति । यदुक्तम्—

---

(= आवरण) मूर्त्त का ही मूर्त्त के द्वारा होता है और क्रिया ज्ञानरूपी वृक्ष के पल्लव जैसी है इसलिए यहाँ उसका अलग से कथन नहीं किया गया ॥ ६४ ॥

बल्कि इस (= ज्ञान) के आवरण के लिए आया हुआ मल ज्ञेय हो जायगा फलतः ज्ञातृत्व ही उत्तेजित होगा—यह कहते हैं—

आवरणीय (रूप में अभिमत) ज्ञान के द्वारा वह आवरण ही क्यों नहीं ज्ञात होता । इस प्रकार आवरण नाममात्र का होगा ॥ ६५ ॥

आवरणीय = आवरणीय रूप में अभिमत । आवरण = आवरणात्मक कर्म करने के कारण मल । इसलिए तिरस्कृत न होने के कारण सबको मलयुक्त ही समझेगा फिर सब सर्वज्ञ हो जायेंगे । फलतः आवरण वस्तुशून्य केवल शब्दमात्र रह जायगा—यह कहा गया—इस प्रकार आवरण नाममात्र का रह जायगा ॥ ६५ ॥

प्रश्न—यदि इसका अपनी शक्ति का प्रतिबन्ध ही पाक है तो इस (= शक्ति) का प्रतिबन्धक कौन है? यदि ईश्वर है तो क्या यह बिना किसी अपेक्षा के (प्रतिबन्ध में) प्रवृत्त होता है अथवा कर्मसाम्य की अपेक्षा करके । यदि निरपेक्ष होकर, तो सबके प्रति ही वैसा होगा—यह कहते हैं—

उस (अणु) की रोध्री शक्ति का प्रतिबन्धक कौन है ? यदि ईश्वर है और निरपेक्ष है तो इसका उत्तर पहले दिया जा चुका है ॥ ६६ ॥

'इश्वरेच्छा स्वतन्त्रा च क्वचिदेव तथैव किम् ।' (तं० १३।५६)

इति ॥ ६६ ॥

उत्तरस्मिन् पुनः पक्षे कर्मणां साम्यमेव किमुच्यते यदपेक्ष्यास्य प्रवृत्तिः स्यात्—इत्याह—

**कर्मसाम्यमपेक्ष्याथ तस्येच्छा संप्रवर्तते ।**
**तस्यापि रूपं वक्तव्यं समता कर्मणां हि का॥ ६७ ॥**

तदेवाह—

**भोगपर्यायमाहात्म्यात्काले क्वापि फलं प्रति।**
**विरोधात्कर्मणी रुद्धे तिष्ठतः साम्यमीदृशम् ॥ ६८ ॥**

इह भोगक्रममहिम्ना बहुषु कर्मसु क्षीणेषु क्वाप्यनियते काले यत्परिपक्वेऽपि तुल्यफलविरुद्धे कर्मणी विरोधात्फलं प्रति रुद्धे तिष्ठतः प्रातिस्विकं प्रतिनियतं भोगं दातुमुदासाते, तदनन्तरभावीनि कर्माणि चापरिपक्वत्वाद् अर्थाद्भोगाय नोन्मुखीभवन्ति, तदीदृशं विरुद्धकर्मद्वयविरोधलक्षणं कर्मणां साम्यमुच्यते—इति वाक्यार्थः ॥ ६८ ॥

---

दिया जा चुका है । जैसा कि कहा गया—

"यदि ईश्वरेच्छा स्वतन्त्र है तो वैसा किसी विशिष्ट स्थान में ही क्यों करती है" ॥ ६६ ॥

दूसरे पक्ष में कर्मों का साम्य क्या कहलाता है जिसके आधार पर इसकी प्रवृत्ति होती है—यह कहते हैं—

यदि उस (= ईश्वर) की इच्छा कर्मसाम्य की अपेक्षा रख कर प्रवृत्त होती है तो उसका भी रूप बतलाना चाहिए कि कर्मों की समता क्या है ॥ ६७ ॥

उसी को कहते हैं—

भोग के क्रम की महिमा से किसी समय परस्पर विरोध होने के कारण जब दो कर्म फलदान के प्रति अवरुद्ध पड़े रहते हैं तो यही साम्य है ॥ ६८ ॥

भोगक्रम की महिमा से अनेक कर्मों के क्षीण होने पर किसी अनिश्चित काल में जो दो परिपक्व किन्तु तुल्य विरुद्धफल वाले दो कर्म विरोध के कारण फलदान के प्रति निरुद्ध (पड़े) रहते हैं = अलग-अलग निश्चित भोग देने में उदासीन रहते हैं और उसके बाद होने वाले कर्म परिपक्व न होने से अर्थात् भोग के लिए उन्मुख नहीं होते, तो इस प्रकार का दो विरुद्ध कर्मों का विरोध कर्मों का साम्य

ननु भवतु नामैवं कर्मसाम्यम्, का पुनरीश्वरस्य एतदपेक्षा?—इत्याशङ्क्याह—

**तं च कालांशकं देवः सर्वज्ञो वीक्ष्य तं मलम् ।**
**रुन्धे लक्ष्यः स कालश्च सुखदुःखादिवर्जनैः ॥ ६९ ॥**

तमिति रुद्धविरुद्धकर्मोपलक्षितम्, तदवेक्षणे च विशेषणद्वारेण सर्वज्ञत्वं हेतुः । नन्वेवंविधस्यास्य कालस्यास्तित्वे किं प्रमाणम्?—इत्याशङ्क्याह—'लक्ष्यः' इत्यादि । स चैवंविधः कालः सुखादिवर्जनैर्लक्ष्यः, सर्वेषामेव सुखदुःखाद्यनुभव-शून्यतया स्वसंवेदनसिद्धः—इत्यर्थः ॥ ६९ ॥

एतदेव हि प्रतिक्षिपति—

**नैतत्क्रमिकसंशुद्धव्यामिश्राकारकर्मभिः ।**
**तथैव देये स्वफले केयमन्योऽन्यरोद्धृता ॥ ७० ॥**

इह हि त्रिविधानि कर्माणि शुभान्यशुभानि शबलानि च । तत्र शुभमशुभं च कर्म प्रतिनियतरूपत्वात् संशुद्धाकारम्, शबलं पुनरनियतरूपत्वाद् व्यामिश्राकारं, तेषां क्रमिकत्वमेव न्याय्यं परस्परपरिहृतस्वरूपतया युगपदवस्थानायोगात् । अतश्च क्रमेणैव स्वमपि फलं ददाति, एषां का नाम फलं प्रत्यन्योऽन्यस्य रोद्धृता

---

कहा जाता है—यह वाक्यार्थ है ॥ ६८ ॥

प्रश्न—कर्मसाम्य ऐसा है तो हो किन्तु ईश्वर को इसकी अपेक्षा क्या है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

सर्वज्ञ परमेश्वर उस कालांश को देखकर उस मल का रोध करते हैं । और वह काल सुख दुःख आदि से राहित्य के द्वारा लक्ष्य होता है ॥६९॥

उस = रुद्ध विरुद्धकर्म से उपलक्षित । उसके अवेक्षण में विशेषण के द्वारा सर्वज्ञत्व कारण है । प्रश्न—इस प्रकार के इस काल के अस्तित्व में क्या प्रमाण है?—यह शङ्का कर कहते हैं—'लक्ष्य' इत्यादि । वह इस प्रकार का काल सुख आदि से रहित होने से लक्ष्य है अर्थात् सभी के सुख दुःख आदि के अनुभव से शून्य होने से स्वसंवेदन से सिद्ध है ॥ ६९ ॥

इसी का खण्डन करते हैं—

ऐसा नहीं है । क्रमभावी शुद्ध और व्यामिश्र स्वरूप वाले कर्मों के द्वारा अपने फल के देय होने पर यह अन्योन्यरोद्धृता क्या है ॥ ७० ॥

कर्म तीन प्रकार के हैं—शुभ-अशुभ और मिश्र । उनमें से शुभ और अशुभ नियत रूप वाले होने के कारण शुद्ध आकार वाले हैं । उनका क्रमिक होना ही उचित है क्योंकि परस्पर पृथक् स्वरूप वाला होने के कारण (वे) एक साथ स्थित

कस्मिंश्चिदपि कालक्षणे युगपत्प्रवृत्त्ययोगात्, एषां हि अनुष्ठानेऽवस्थाने फलदाने च क्रमिकैकजीवितत्वमेव—इत्युक्तं बहुशः ॥ ७० ॥

भवतु नाम वैतत् क्वापि काले फलं प्रति विरुद्धे कर्मणी रुद्धे तिष्ठत इति, तत्र पुनरन्तरा ततोऽन्यत्कर्म किञ्चित्किं फलेन्न वा ? यदि फलेत् कृतं तन्निरोधेन प्राग्वदेव कर्मणामानुपूर्व्येण फलदानावस्थितेः, अथ न फलेत्तज्जात्यायुष्प्रदमपि कर्म न फलेदिति तदैव सर्वस्य देहपातः, तत्कृतं मलशक्तिप्रतिबन्धेन—इत्याह—

**रोधे तयोश्च जात्यायुरपि न स्यादतः पतेत् ।**
**देहो भोगदयोरेव निरोध इति चेन्ननु ॥ ७१ ॥**
**जात्यायुष्प्रदकर्मांशसंनिधौ यदि शङ्करः ।**
**मलं रुन्द्धे भोगदातुः कर्मणः किं बिभेति सः ॥ ७२ ॥**

ननु केनेदमुक्तं जात्यायुष्प्रदमपि कर्म तदा न फलेदिति भोगदकर्माभिप्रायेण खल्वेतद्विवक्षितम्?—इत्याशङ्कते—'भोगदयोरेव निरोध इति चेत्' इति । नन्वेवं जात्यायुष्प्रदकर्मानिरोधेऽपि यदीश्वरो मलं निरुन्ध्यात् तद्भोगदस्यापि कर्मणो

---

नहीं रह सकते । इसी कारण अपने फल को भी क्रम से ही देते हैं । फलतः किसी भी कालक्षण में एक साथ प्रवृत्ति न होने से फल के प्रति इनकी अन्योन्य की रोधकता कैसी । अनुष्ठान, स्थिति और फलदान में इनका क्रमिक होना ही मूल कारण है—यह अनेक बार कहा गया है ॥ ७० ॥

ठीक है किसी समय में दो विरुद्ध कर्म फलदान के प्रति रुके रहते हैं किन्तु उस बीच उनसे भिन्न कोई कर्म फल देता है या नहीं ? यदि फल देता है तो उसका निरोध व्यर्थ है क्योंकि पहले की भाँति ही कर्म क्रमशः फल देते रहते हैं । और यदि फल नहीं देते तो जन्म और आयु देने वाला भी कर्म फल नहीं देगा फलतः उसी समय सबका शरीर नष्ट हो जायेगा उपर्युक्त तर्क के आधार पर मलों की शक्ति का प्रतिबन्ध मानना व्यर्थ है—यह कहते हैं—

उन दोनों का रोध होने पर (लोगों के) जन्म और आयु भी नहीं होंगे फलतः देह भी नष्ट हो जायेंगे । यदि यह कहिये कि दो भोग देने वालों का ही निरोध होगा? तो शिव यदि जाति और आयु को देने वाले कर्मांश के निकट होने पर मल को रोक देते हैं तो भोगप्रद कर्म से वे क्यों डरते हैं ? ॥ ७१-७२ ॥

किसने कहा कि जाति और आयु देने वाले कर्म उस समय फल नहीं देते इसलिए भोगदायी कर्म के अभिप्राय से यह विवक्षित है ?—यह शङ्का करते हैं—दो भोगदायी (कर्मों) का ही निरोध होता है यदि यह कहा जाय ?—प्रश्न—जन्म और आयु देने वाले कर्मों का निरोध न होने पर भी यदि ईश्वर मल का निरोध

निरोधमनपेक्ष्यैव मलं रुणद्धु, किं तस्माद् बिभेति यद्यत्तन्निरोधमवश्यमपेक्षते—इत्याह—'ननु' इत्यादि ॥ ७२ ॥

न चैतदैकान्तिकं यत्सुखदुःखाद्यनुभवशून्ये कर्मसाम्यात्मनि कालक्षण एवेश्वरो मलशक्तिं रुणद्धि—इति शतशोऽप्येवमनुभवे हि न कैश्चिदपि मलशक्तिनिरोधहेतुकपारमेश्वरशक्तिपातचिह्नं किञ्चन सञ्चेत्यते—इति । तदाह—

**शतशोऽपि ह्लादतापशून्यां संचिन्वते दशाम् ।**
**न च भक्तिरसावेशमिति भूम्ना विलोकितम् ॥ ७३ ॥**

ह्लादतापौ सुखदुःखे, भक्तिरसावेशमिति, भक्तिर्हि नाम शक्तिपातस्य प्रथमं चिह्नम् । यदुक्तम्—

'तत्रैतत्प्रथमं चिह्नं रुद्रे भक्तिः सुनिश्चला ।' (मा० वि० २।१४)

इति ॥ ७३ ॥

इदानीं सर्वतः प्रच्यावितस्य परस्य कुशकाशावलम्बनेन पक्षान्तरमाशङ्कते—

**अथापि कालमाहात्म्यमपेक्ष्य परमेश्वरः ।**
**तथा करोति वक्तव्यं कालोऽसौ कीदृशस्त्विति ॥ ७४ ॥**

---

करते हैं तो भोगद भी कर्म के निरोध की अपेक्षा न कर के ही मल का रोध करें। क्यों उससे डरते हैं कि उसके निरोध की अवश्य अपेक्षा करते हैं—यही बात—प्रश्न है—इत्यादि के द्वारा कहते हैं ॥ ७२ ॥

यह पूर्ण रूपेण निश्चित नहीं है कि सुख दुःख आदि के अनुभव से शून्य कर्मसाम्यरूप काल क्षण में ही ईश्वर मलशक्ति का रोध करते हैं इसलिए सैकड़ों बार ऐसा अनुभव होने पर कोई भी मलशक्ति के रोध का कारण पारमेश्वर शक्तिपात चिह्न को समझ पाते हैं—यह कहते है—

सैकड़ों बार सुख दुःख से शून्य दशा का भागी बनने वाले में भी भक्ति रस का आवेश नहीं होता—ऐसा बहुत अधिक देखा गया है ॥७३॥

ह्लाद ताप = सुख दुःख । भक्तिरसावेश—भक्ति शक्तिपात का प्रथम चिह्न है । जैसा कि कहा गया है—

"उस स्थिति में यह प्रथम चिह्न है कि रुद्र में दृढ़ भक्ति होती है" ॥ ७३ ॥ (मा.वि.तं. २।१४)

अब सब ओर से परास्त पर पक्ष वाले की ओर से कुशकाश के अवलम्बन जैसे दूसरे विकल्प की शङ्का करते हैं—

यदि यह कहिए कि परमेश्वर कालमाहात्म्य की अपेक्षा रख कर वैसा

कालमाहात्म्यमिति, कालस्य क्षणलवादिक्रमेण कल्पमहाकल्पपर्यन्तं वैचित्र्यम्—इत्यर्थः । तथा करोति इति मलशक्तिं प्रतिबध्नीयात्—इत्यर्थः । ननु यद्येवं तद्दिक्कालादीनां सर्वसाधारण्यादविशिष्टमेव कालस्य माहात्म्यमिति मलशक्ति-प्रतिबन्धे कतरत्तावदीश्वरस्तदपेक्षते इति न जानीमः—इत्युक्तम् 'कीदृशोऽसौ कालः इति वक्तव्यम्'—इति ॥ ७४ ॥

तत्र हि सामान्येन तदपेक्षायां युगपदेव सर्वे मुच्येरन् विशेषश्चात्रान्वेष्यमाणो न लभ्यते—इत्याह—

**किं चानादिरयं भोगः कर्मानादि सपुद्गलम् ।**
**ततश्च भोगपर्यायकालः सर्वस्य निःसमः ॥ ७५ ॥**

ततः कर्मतद्भोगपुद्गलादीनामनादित्वस्याविशेषाद् भोगक्रमे सर्वस्य पुद्गलस्य निःशेषेण दूरमपि विप्रकर्षं परिहृत्य समः कालः स्यात् येन वृक्षफलानामिवर्तौ मलशक्तीनां सममेव सामनन्तर्येण वा पाक उदियादिति सर्वस्य मुक्तावविशेष एव प्रसजेत् ॥ ७५ ॥

स्यात् पुनरयं विशेषो यदि कर्मादित्रितयान्यतरस्य कस्यचिदादिमत्त्वं भवेत्

---

करता है तो बताइए कि यह काल कैसा है? ॥ ७४ ॥

काल का माहात्म्य = काल = क्षण लव आदि के क्रम से कल्प महाकल्प पर्यन्त वैचित्र्य । वैसा करते हैं = मलशक्ति को निरुद्ध करते हैं । प्रश्न—यदि ऐसा है तो दिक् काल आदि के सर्वसाधारण होने से काल का माहात्म्य अविशिष्ट (= सबके लिये समान) है फिर मलशक्ति के प्रतिबन्ध में ईश्वर किसकी अपेक्षा करते हैं—यह हम नहीं जानते—यह कहा गया—'यह काल कैसा है—यह बताइये ॥ ७४ ॥

उसमें सामान्य रूप से उसकी अपेक्षा होने पर सब लोग एक साथ मुक्त हो जायेंगे और विशेष तो खोजे जाने पर भी नहीं मिलता—यह कहते हैं—

इसके अतिरिक्त यह भोग अनादि है और शरीर के साथ कर्म भी अनादि है । इस कारण भोग का पर्याय काल सबके लिए समान है ॥ ७५ ॥

इस कारण = कर्म उनका भोग पुद्गल आदि की अनादिता के तुल्य होने के कारण भोग के क्रम में समस्त पुद्गलों के निःशेषतया दूर भी विप्रकर्ष को हटाकर काल एक हो जायगा जिससे ऋतु में वृक्षों में फल की भाँति, मलशक्तियों का एक साथ अथवा समन्तर रूप से पाक होगा फलतः सब लोगों की मुक्ति समान होगी ॥ ७५ ॥

यदि कर्म आदि तीन में से किसी एक का आदि होता तो उसको अवधि मान

यदवधिकतयाऽनेन कल्पं भुक्तमनेन तु कल्पद्वयम् अत एव च चिरक्षिप्रलक्षणात्प्रतिनियताद्भोगक्रमात्कर्मणामपि साम्यम्—इत्याह—

**आदिमत्त्वे हि कस्यापि वर्गादस्माद्भवेदियम् ।**
**वैचित्री भुक्तमेतेन कल्पमेतेन तु द्वयम् ॥ ७६ ॥**
**इयतो भोगपर्यायात्स्यात्साम्यं कर्मणामिति ।**

न चैतद्भवतामिति सर्वथा सावद्यमेवैतत् ॥ ७६ ॥

एवं च न केवलमियदेव अवद्यं यावदन्यदपि—इत्याह—

**अनेन नयबीजेन मन्ये वैचित्र्यकारणम् ॥ ७७ ॥**
**जगतः कर्म यत्क्लृप्तं तत्तथा नावकल्पते ।**

अनेन इति समनन्तरोक्तेन कर्माद्यनादित्वाविशेषलक्षणेन—इत्यर्थः । मन्ये इति संभावनायाम् ॥ ७७ ॥

तदनवकल्पनमेव उपपादयति—

**अनादिमलसंच्छन्ना अणवो दृक्क्रियात्मना ॥ ७८ ॥**
**सर्वे तुल्याः कथं चित्रां श्रिताः कर्मपरम्पराम् ।**

इह अणूनामनादिमलसंच्छन्नत्वात् अविशेष एव सर्वथा—इति कर्मपरम्परा-

---

कर 'इसने एक कल्प तक भोग किया इसने दो कल्प तक—यह वैशिष्ट्य होता । और इसीलिए विलम्ब और शीघ्रता लक्षण वाले निश्चित भोगक्रम से कर्मों की भी तुल्यता होती—यह कहते हैं—

इस वर्ग में से किसी एक की भी आदिमत्ता होने पर-इसने एक कल्प तक भोग किया इसने दो कल्प तक इस प्रकार का वैचित्र्य होता और इतने भोगक्रम से कर्मों की समता होती ॥ ७६-७७- ॥

किन्तु यह आपके मत में है नहीं, इसलिए यह दूषित है ॥ ७६ ॥

केवल इतना ही दोषयुक्त नहीं है अन्य भी है—यह कहते हैं—

इस सिद्धान्त के अनुसार हम मानते हैं कि जो कर्म संसार के वैचित्र्य का कारण माना गया है वह उस प्रकार सङ्गत नहीं होता ॥ -७७-७८- ॥

इस = पूर्वोक्त कर्म आदि की अनादिता की तुल्यता वाले । मन्ये (= मानते हैं)—यह (पद) सम्भावना अर्थ में प्रयुक्त है ॥ ७७ ॥

उस असङ्गति को ही बतलाते हैं—

अनादि मल से आवृत सब जीव ज्ञान और क्रिया की दृष्टि से समान हैं फिर (वे) विचित्र कर्मपरम्परा को कैसे प्राप्त हुए ॥ -७८-७९- ॥

श्रयणेऽपि अविशिष्टत्वमेव एषां न्याय्यं तत्कर्मण एव वैचित्र्यं नास्ति—इति कथं तज्जगद्वैचित्र्येऽपि निमित्ततामियात् ॥ ७८ ॥

अथात्र भोगलोलिका चेन्निमित्तं तत्तस्या अपि कुतस्त्यं वैचित्र्यम्—इत्याह—

**भोगलोलिकया चेत्सा विचित्रेति कुतो ननु ॥ ७९ ॥**

सेति भोगलोलिका । ननु इति आक्षेपे ॥ ७९ ॥

अथ भोगलोलिकाया अपि वैचित्र्ये कर्मवासनावैचित्र्यं निमित्तमित्युच्यते, तत्पुनरपि स एव दोषस्तद्वैचित्र्येऽपि किं निमित्तमिति—इत्याह—

**अनादि कर्मसंस्कारवैचित्र्यादिति चेत्पुनः ।**
**वाच्यं तदेव वैचित्र्यं कुतो नियतिरागयोः ॥ ८० ॥**
**महिमा चेदयं तौ किं नासमञ्जस्यभागिनौ ।**

अनादीति क्रियाविशेषणम् । तेन अनादि कृत्वा कर्मवासनावैचित्र्यात्सा विचित्रा—इत्यर्थः । एवं कर्मसंस्कारस्तावत्कर्माहित इति तद्वैचित्र्ये कर्मवैचित्र्यं

---

जीवों के अनादि मल से आवृत होने के कारण (उनमे) सर्वथा समानता ही है । इसलिए कर्मपरम्परा के आश्रयण में भी इनकी समानता ही उचित है फिर यदि कर्मों में ही वैचित्र्य नहीं है तो वे (= कर्म) जगद्वैचित्र्य का कारण कैसे होंगे ॥ ७८ ॥

प्रश्न—यदि यहाँ भोग की इच्छा कारण है? तो उसका भी वैचित्र्य कहाँ से आया—यह कहते हैं—

यदि भोग की इच्छा से (वैचित्र्य आया) ? तो वह (= भोगलोलिका) विचित्र है—यह कैसे ॥ -७९ ॥

वह = भोगेच्छा । ननु—प्रश्न अर्थ में है ॥ ७९ ॥

यदि भोगेच्छा के वैचित्र्य में कर्मवासना का वैचित्र्य कारण है—ऐसा मानते हैं तो फिर भी वही दोष आया कि उसके वैचित्र्य में क्या कारण है?—यह कहते हैं—

यदि अनादि कर्मों की वासना के वैचित्र्य से (वह वैचित्र्य है) तो फिर बतलाइए कि वह वैचित्र्य कहाँ से आया ? यदि यह नियति और राग की महिमा है? तो फिर क्या वे दोनों असामञ्जस्य (= अनौचित्य) के भागी नहीं है ? ॥ ८०-८१- ॥

अनादि—यह क्रियाविशेषण है इसलिए अनादि करके कर्मवासना के वैचित्र्य के कारण वह विचित्र है—यह अर्थ है । इस प्रकार यदि कर्मसंस्कार कर्म के द्वारा

निमित्तम्, तत्रापि भोगलोलिका, तत्रापि कर्मसंस्कारवैचित्र्यम्; तत्रापि कर्मवैचित्र्यम्—इत्येवं विपरिवर्तमानो मूलक्षतिकरोऽयं दुरतिक्रमश्चक्रकपातः । अथोच्यते नैतद्भोगलोलिकाया वैचित्र्ये निमित्तं किन्तु नियतिरागयोरिदं विजृम्भितम्—इत्याह—नियतीत्यादि । रागस्य हि किञ्चिन्मे भूयादिति भोगलोलिकैव रूपम् । इदमेव इति तु नियतेः रूपम् । ततस्तावेव भोगलोलिकवैचित्र्यकारिणाविति । एतदपि न—इत्याह—तावित्यादि । नियतिर्हि तत्र तत्र विषयवैचित्र्येणैव नियच्छति, रागो वा रञ्जयति—इति तद्वैचित्र्येऽपि अन्यनिमित्तमन्वेष्यम्, तत्राप्यन्यदिति मूलक्षति- कारिणी व्यक्तमनवस्थाऽऽपतेत् ॥ ८० ॥

अथ ईश्वरेच्छा कर्मवैचित्र्ये निमित्तमित्युच्यते, तदपि न—इत्याह—

**ईश्वरेच्छानपेक्षा तु भेदहेतुर्न कल्पते ॥ ८१ ॥**

सा न तावत्सापेक्षा मलकर्मातिरिक्तस्य अपेक्षणीयस्य अभावात् कर्मवैचित्र्ये च कार्ये तदयोगात्, नापि अनपेक्षा, ईश्वरस्य वीतरागद्वेषत्वात् सर्वान्प्रति अविशिष्टतया तद्वैचित्र्यानुपपत्तेः ॥ ८१ ॥

ननु न कदाचिदनीदृशं जगदित्यादिवेदनादेव कर्मवैचित्र्यमेवमवस्थितम्—इति

---

बनाया गया तो उसके वैचित्र्य में कर्म का वैचित्र्य कारण है—इस प्रकार परिवर्तित होने वाला दुरतिक्रमणीय चक्रक दोष का आपात मूल-क्षयकारी है । यदि कहा जाय कि भोगेच्छा के वैचित्र्य में यह कारण नहीं है किन्तु यह नियति और राग की लीला है—यह कहते हैं—नियति आदि । 'मुझे कुछ प्राप्त हो जाय' यह भोगेच्छा ही राग का रूप है । 'यही हो' यह नियति का रूप है । इस कारण वे ही दोनों भोगेच्छा के वैचित्र्य के कारण हैं ? यह भी नहीं-यह कहते हैं—वे **दोनों**...इत्यादि । विषय की विचित्रता के कारण ही जगह-जगह नियति नियमन करती है या राग रञ्जित करता है । इसलिए उसके वैचित्र्य का भी कोई दूसरा कारण खोजना पड़ेगा और उसका भी दूसरा । इस प्रकार मूलक्षयकारिणी अनवस्था स्पष्ट रूप से आ जायगी ॥ ८० ॥

यदि ईश्वरेच्छा को कर्मवैचित्र्य का कारण मानते हैं तो वह भी ठीक नहीं—यह कहते हैं—

अपेक्षारहित ईश्वरेच्छा भेद का कारण नहीं बन सकती ॥ -८१ ॥

वह (= ईश्वरेच्छा) सापेक्ष नहीं हो सकती क्योंकि मल एवं कर्म से अतिरिक्त (अन्य कुछ) अपेक्षणीय नहीं है । और कर्म की विचित्रता बनाने में उसका (= ईश्वरेच्छा का) योग नहीं । (वह) निरपेक्ष भी नहीं (हो सकती) क्योंकि ईश्वर के रागद्वेषरहित होने के कारण सबके प्रति समान रूप से होने के कारण वह वैचित्र्य हो नहीं सकता ॥ ८१ ॥

प्रश्न—संसार कभी ऐसा नहीं था ऐसा नहीं (अर्थात् अवश्य ऐसा था)—

किमनया निमित्तपर्येषणया इत्याह—

**अथानादित्वमात्रेण युक्तिहीनेन साध्यते ।**
**व्यवस्थेयमलं तर्हि मलेनास्तु वृथामुना ॥ ८२ ॥**

एवं तर्हि अनादि विचित्रं कर्मैव सर्वव्यवस्थासहिष्णु भविष्यति—इति किं नाम अनेन व्यर्थेन मलेन अभ्युपगतेन इत्युक्तम्—'अलं तर्हि मलेनास्तु वृथाऽमुना' इति ॥ ८२ ॥

एतदेव उपपादयति—

**तथाहि कर्म तावन्नो यावन्माया न पुद्गले ।**
**व्याप्रियेत न चाहेतुस्तद्वृत्तिस्तन्मितो मलः ॥ ८३ ॥**
**इत्थं च कल्पिते मायाकार्ये कर्मणि हेतुताम् ।**
**अनादि कर्म चेद्गच्छेत्किं मलस्योपकल्पनम् ॥ ८४ ॥**

इह तावदेवंविधा व्यवस्था यदात्मनां प्रलयकालव्यवस्थायां यावन्मायीयो मलो न व्यापृतः तावत्कार्म एव न संभवेत्, अन्यथा हि एषां पुनः कलादियोगो न घटेत । न चास्याहेतुकत्वं न्याय्यं, नित्यं सत्त्वस्यासत्त्वस्य वा प्राप्तेः ।

---

इत्यादि अनुभव से ही कर्मवैचित्र्य इस प्रकार अवस्थित है फिर इस निमित्तान्वेषण से क्या लाभ ?—यह कहते हैं—

यदि युक्तिहीन अनादित्व मात्र से यह व्यवस्था सिद्ध की जाती है तो इस व्यर्थ मल से क्या लाभ? ॥ ८२ ॥

तो इस प्रकार अनादि विचित्र कर्म ही समस्त व्यवस्था का नियामक हो जायगा फिर इस व्यर्थ मल को मानने से क्या लाभ ?—यह कहा गया—इस व्यर्थ मल से क्या लाभ ॥ ८२ ॥

इसी को बतलाते हैं—

कर्म तब तक नहीं होता जब तक शरीर में माया व्याप्त नहीं होती और उस (= माया) की व्याप्ति बिना कारण नहीं होती । इस प्रकार मल प्रमाणित हो गया । इस प्रकार कर्म को माया का कार्य मानने पर यदि अनादि कर्म कारण बनता है तो मल की कल्पना क्यों की जाय ॥ ८३-८४ ॥

यहाँ इस प्रकार की व्यवस्था है कि प्रलयकाल होने पर जब तक आत्माओं में मायीय मल व्याप्त नहीं होता तब तक कार्ममल सम्भव ही नहीं होता । अन्यथा फिर इन (आत्माओं) का कला आदि से सम्बन्ध नहीं बनेगा । और इस (सम्बन्ध) को अहेतुक (= बिना कारण का) मानना उचित नहीं है क्योंकि तब तो (इसकी)

तस्मात्कार्ममलान्यथानुपपत्त्या तद्धेतुराणवाख्यो मलोऽनुमित इति । यदागमोऽपि—

'निमित्तमभिलाषाख्यं नैमित्तिकमतः परम् ।' इति ।

एवमपि मायापदवर्तिनि कर्मणि यदि अनादितद्वासनात्मकं कर्मैव हेतुतयाऽभ्युपगम्यते तद् व्यर्थं मलस्योपकल्पनमिति ॥ ८४ ॥

यदि नाम चैतदभ्युपगम्यते माभून्मल इति, तत्र काचन भवन्मते भोगापवर्गभूता कर्मव्यवस्था सिद्ध्येत्—इत्याह—

**ननु माभून्मलस्तर्हि चित्राकारेषु कर्मसु ।**
**सन्तत्यावर्तमानेषु व्यवस्था न प्रकल्पते ॥ ८५ ॥**

असति हि मले विचित्राकारतया सन्तन्यमानमपि कर्म जीवन्मुक्तमिव सर्वं प्रति अकिञ्चित्करमेव—इति नास्य भोगहेतुतयाऽवस्थानमवकल्पते, नापि अपवर्गहेतुतया । सा हि साम्ये सत्यस्य घटते । तच्च विचित्राकारत्वादस्य न कदाचिदपि स्यात् । यत् आदौ मध्ये च विचित्रत्वात् साम्यं न सहते तत्कथमन्तेऽपि तथा भवेत्—इति भावः ॥ ८५ ॥

तदाह—

---

सत्ता या असत्ता नित्य प्राप्त होने लगेगी । इसलिए कार्म मल की अन्यथा सिद्धि न होनें से उसके (कारण का) कारण आणव नामक मल का अनुमान होता है । जैसा कि आगम भी है—

"निमित्त अभिलाष नामक है नैमित्तिक इसके बाद है ।"

इस प्रकार भी मायापदवर्त्ती कर्म के विषय में यदि अनादि कर्मवासनात्मक कर्म ही कारण माना जाता है तो मल की कल्पना व्यर्थ है ॥ ८४ ॥

यदि यह मानते हैं कि मल है ही नहीं तो आपके मत में भोगापवर्गभूत कोई कर्मव्यवस्था सिद्ध नहीं होगी—यह कहते हैं—

यदि मल नहीं है तो प्रवाह रूप से आवर्त्तमान विचित्र कर्मों की व्यवस्था सिद्ध नहीं होगी ॥ ८५ ॥

मल के न रहने पर विचित्र आकार के रूप में किए जाने वाला भी कर्म जीवन्मुक्त के समान सबके प्रति व्यर्थ हो जायगा फलतः यह न तो भोग के कारण के रूप में स्थित रहेगा न मोक्ष के कारण के रूप में । और वह (= अपवर्गहेतुता) इसके सम होने पर ही होती है और वह (= साम्य) इसके विचित्राकार होने से कभी भी नहीं होगा । जो विचित्र होने के कारण आदि और मध्य में समान नहीं होता वह अन्त में भी कैसे उस प्रकार का होगा—यह तात्पर्य है ॥ ८५ ॥

वह कहते है—

**आदौ मध्ये च चित्रत्वात्कर्मणां न यथा समः ।**
**आत्माकारोऽपि कोऽप्येष भाविकाले तथा भवेत् ॥ ८६ ॥**

एकः अपिशब्दो भिन्नक्रमः, तेन भाविकालेऽपीति । एष इति कोऽपि आत्माकारः भवेत्—इति न समः । इदमत्र आकूतम्,—भवतां हि मले सति कर्म यस्यापि साम्ये तत्परिपाकोऽपवर्गनिमित्तमिति मतम् । यत्र च मल एव नास्ति तत्र कः कर्मार्थो यदपेक्षयापि एवं स्यादिति ॥ ८६ ॥

एवमुच्छिन्न एव भवदभिमतो बन्धमोक्षविभागः, कृतं च शास्त्राडम्बरेण—इत्याह—

**इत्थमुच्छिन्न एवायं बन्धमोक्षादिकः क्रमः ।**
**अज्ञानाद् बन्धनं मोक्षो ज्ञानादिति परीक्षितम् ॥ ८७ ॥**

ननु आस्तामेतत्, अभ्युपगम्यापि मलं कर्मसाम्यं न सङ्गच्छते—इत्याह—

**विरोधे स्वफले चैते कर्मणी समये क्वचित् ।**
**उदासाते यदि ततः कर्मैतत्प्रतिबुध्यताम् ॥ ८८ ॥**
**शिवशक्तिनिपातस्य कोऽवकाशस्तु तावता ।**

---

जिस प्रकार कर्मों के विचित्र होने के कारण आदि और मध्य में (उनका) अपना आकार समान नहीं होता भाविकाल (= अन्तकाल) में कोई विचित्र यह (कर्म) उस प्रकार का (= समान) नहीं होगा ॥ ८६ ॥

एक 'अपि' शब्द का क्रम भिन्न है । इसलिए 'भाविकालेऽपि' ऐसा (समझना चाहिए) । यह = कोई भी, आत्माकार हो जायगा इस प्रकार सम नहीं होगा । यहाँ यह उद्देश्य है—आपके अनुसार मल के होने पर कर्म होता है जिसके सम होने पर उसका परिपाक मोक्ष का कारण बनता है । किन्तु जहाँ मल ही नहीं है वहाँ कर्म का क्या मूल्य जिसकी अपेक्षा यह होता ॥ ८६ ॥

इस प्रकार आपके द्वारा अभिमत बन्धमोक्षविभाग उच्छिन्न हो जायगा और शास्त्रचर्चा व्यर्थ हो जायगी—यह कहते हैं—

इस प्रकार यह बन्ध-मोक्ष आदि का क्रम ही उच्छिन्न हो जायगा तथा अज्ञान से बन्धन तथा ज्ञान से मोक्ष होता है इसकी भी परीक्षा हो गयी ॥ ८७ ॥

प्रश्न—इसे रोक दीजिये । मल को मान कर भी कर्मसाम्य सङ्गत नहीं होता—यह कहते हैं—

यदि अपने फल (दान) के विषय में विरोध होने पर ये दो कर्म किसी समय उदासीन हो जाते हैं तो यहाँ कर्मान्तर प्रतिबुद्ध हो जायगा । इससे

यदि नाम कस्मिंश्चित्काले विरुद्धे कर्मणी भोगदानं प्रति रुद्धे तिष्ठतस्तदौचित्यादन्तरा कर्मान्तरमेव किञ्चित्प्रतिबुध्यताम्, तत्प्रतिक्षेपेण स्वमेव फलं दातुं समुज्जृम्भताम् । तावता कर्मप्रतिरोधमात्रेणैव पुनरकाण्डकूष्माण्डन्यायेन शिवशक्तिनिपातस्य कोऽवसरः ॥ ८८ ॥

एवं हि प्रलयदशायां युगपदेव अणूनां तन्निपातः प्रसजेत् तदानीं सर्वकर्मणां भोगदाने प्रतिरुद्धशक्तित्वात्, न च कर्मसाम्येऽभ्युपगम्यमाने शिवशक्तिनिपातेन कश्चिदर्थः—इत्याह—

**क्वापि काले तयोरेतदौदासीन्यं यदा ततः ॥ ८९ ॥**
**कालान्तरे तयोस्तद्वद्विरोधस्यानिवृत्तितः ।**
**अतश्च न फलेतान्ते ताभ्यां कर्मान्तराणि च ॥ ९० ॥**
**रुद्धानि प्राप्तकालत्वाद्गताभ्यामुपभोग्यताम् ।**
**एवं सदैव वार्तायां देहपाते तथैव च ॥ ९१ ॥**
**जाते विमोक्ष इत्यास्तां शक्तिपातादिकल्पना ।**

यदि नाम हि कस्मिंश्चित्काले विरुद्धे कर्मणी रुद्धे तिष्ठतस्तदुत्तरकालमपि विरोधस्य अनिवृत्तत्वात् तथैव आसाते, कर्मान्तराणि च प्राप्तकालानि

---

शिवशक्तिनिपात के लिए कहाँ अवकाश रहेगा ॥ ८८-८९- ॥

यदि किसी समय विरुद्ध दो कर्म भोगदान के प्रति रुद्ध होकर रहते हैं तो औचित्य के कारण बीच में कोई कर्मान्तर ही उद्‌बुद्ध हो जाय = उसके अवरोध से अपना ही फल देने के लिए तत्पर हो जाय । इससे = कर्मप्रतिरोधमात्र से ही अकाण्डकूष्माण्ड न्याय (= अनवसर पर किसी वस्तु की प्राप्ति का व्यर्थ होना) से शिवशक्तिनिपात का क्या अवसर है ? ॥ ८८ ॥

इस प्रकार प्रलयदशा होने पर एक ही साथ जीवों का देहपात हो जाएगा क्योंकि उस समय सब कर्मों की भोगदान के प्रति शक्ति रुद्ध रहेगी । कर्मसाम्य के मान लेने पर शिवशक्तिनिपात का कोई सार्थक्य नहीं—यह कहते हैं—

जब किसी समय वे दोनों इससे उदासीन हो जायेंगे तो कालान्तर में (भी) उन दोनों के उस विरोध के दूर न होने से (कोई भी कर्म) इस कारण अन्त में फल नहीं देगा और समय पूर्ण हो जाने से उपभोग्यता को प्राप्त उन दोनों के द्वारा दूसरे कर्म (फल दान से) रोक दिए गये । इस प्रकार की घटना सदैव होने पर देहपात होने पर मोक्ष हो जायगा इस कारण शक्तिपात की कल्पना व्यर्थ है ॥ -८९-९२- ॥

यदि किसी समय दो विरुद्ध कर्म रुद्ध होकर पड़े रहेंगे तो बाद के समय में भी विरोध के दूर न होने से वैसे ही रहेंगे और समय पूरा हो जाने वाले दूसरे

उपभोग्यतागमनेन प्राप्तकालत्वात् रुन्धाते—इति कदाचिदपि किमपि कर्म न फलेत् । एवं च सदातन्यां वार्तायां क्रमादायुष्प्रदस्य कर्मणोऽप्यन्तरा क्षैण्यात् देहपातोऽवश्यं भवेत्,—इति अयत्नत एव मोक्षः सिद्ध्येत् । तत्

'अक्के चेन्मधु विन्देत किमर्थं पर्वतं व्रजेत् ।'

इति भङ्ग्या व्यर्थं शक्तिपातपरिकल्पनमिति ॥ ९१ ॥

अथोच्यते रुद्धे सती कर्मणी सदैव कर्मान्तरमपि रुन्धाते, किन्तु उत्तरकालं कदाचिदपि तत्फलेत् इति । तत्प्रथम एव क्षणे तत्फलतु नियतनिमित्तावचनात् किं कर्मान्तरप्रतीक्षणेन—इत्याह—

**अथोदासीनतत्कर्मद्वययोगक्षणान्तरे ॥ ९२ ॥**
**कर्मान्तरं फलं सूते तत्क्षणेऽपि तथा न किम् ।**

अथ न तत्र कर्मान्तरं किञ्चित्फलेत्, अपि तु ते एव प्रतिबन्धवर्जिते रुद्धे कर्मणी फलत इतीष्यते, तत्तयोः प्रतिबन्धवर्जनमेव किंकृतम्—इत्याह—

**क्षणान्तरेऽथ ते एव प्रतिबन्धविवर्जिते ॥ ९३ ॥**
**फलतः प्रतिबन्धस्य वर्जनं किंकृतं तयोः ।**

---

कर्मों को उपभोग्यतागमन के द्वारा प्राप्तकाल होने से (वे दोनों कर्म) रोक देंगे तो फलस्वरूप कोई भी कर्म फल नहीं देगा । और इस प्रकार की बात सब समय होने से आयुष्प्रद कर्म के भी बीच में ही क्षीण हो जाने से देहपात अवश्द हो जायगा फलतः बिना प्रयास के मोक्ष सिद्ध हो जायगा । तो

''यदि घर के कोने में मधु प्राप्त हो जाय तो पर्वत पर क्यों जाय''

इस नियम के अनुसार शक्तिपात की कल्पना व्यर्थ है ॥ ९१ ॥

यदि कहा जाय—रुद्ध होने वाले दो कर्म सदैव अन्य कर्म को भी रोकते रहेंगे किन्तु बाद में कभी भी वह कर्म फल देगा ?—तो प्रथम क्षण में ही वह फल दे दे निश्चित कारण का कथन न होने से कर्मान्तर की प्रतीक्षा से क्या लाभ ?—यह कहते हैं—

यदि उदासीन उन दोनों कर्मों के योग वाले क्षण के बीच कोई दूसरा कर्म फल देता है तो (वह) उसी क्षण में उस प्रकार का क्यों नहीं हो जाता ॥ -९२-९३- ॥

प्रश्न—वहाँ कोई दूसरा कर्म फलित नहीं होता बल्कि वे ही दोनों रुद्ध कर्म प्रतिबन्ध से रहित होते हुए फल देते हैं—यह माना जाय? तो उन दोनों का प्रतिबन्धरहित होना ही किसके द्वारा किया गया—यह कहते हैं—

यदि दूसरे क्षण में वेद्य दोनों (कर्म) प्रतिबन्धरहित होते हुए फल देते

तदपि तयोः किं स्वतः परतो वा । स्वतश्चेत् आदावेव अस्तु, परतश्चेत्कुत इत्यनवधारणादास्तामेतत् ॥ ९३ ॥

ननु कर्मसाम्यमपेक्ष्य परमेश्वरः शक्तिपातं कुर्यादित्युक्तम्, न च तदुभयमपि स्वयमविचित्रत्वात् तीव्रमध्यमन्दादिभेदभिन्ने शक्तिपातवैचित्र्ये निमित्तं भवितुमर्हति—इत्याह—

**कर्मसाम्यं स्वरूपेण न च तत्तारतम्यभाक् ॥ ९४ ॥**
**न शिवेच्छेति तत्कार्ये शक्तिपाते न तद्भवेत् ।**

न च तारतम्यभागिति, साम्यात्मकत्वात् नित्यत्वाच्च । तदिति तारतम्यम् । कारणगुणप्रक्रमेण हि कार्येण भाव्यम्—इति भावः ॥ ९४ ॥

एवमनुग्रहवन्निग्रहोऽपि भवन्मते न घटते—इत्याह—

**तिरोभावश्च नामायं स कस्मादुद्भवेत्पुनः ॥ ९५ ॥**
**कर्मसाम्येन यत्कृत्यं प्रागेवैतत्कृतं किल ।**

इयदेव हि कर्मसाम्यस्य कृत्यं यत्तदपेक्ष्य अणूनामीश्वरः शक्तिपातं कुर्यादिति ।

---

हैं तो उन दोनों के प्रतिबन्ध का वर्जन किसने किया ? ॥ -९३-९४- ॥

उन दोनों का वह (= वर्जन) भी क्या स्वतः हुआ या परतः ? यदि स्वतः हुआ तो पहले ही हो जाय । यदि परतः तो कहाँ से—यह निश्चय न होने से इसे रोक दिया जाय ॥ ९३ ॥

प्रश्न—परमेश्वर कर्मसाम्य की अपेक्षा करके शक्तिपात करते हैं—यह कहा गया । वे दोनों (परमेश्वर एवं कर्म) स्वयं विचित्र न होने से तीव्र मध्य मन्द आदि भेद से भिन्न शक्तिपातवैचित्र्य में कारण नहीं बन सकते—यह कहते हैं—

न तो कर्मसाम्य स्वरूपतः उसके (= शक्तिपात के) तारतम्य को बनाता है न शिवेच्छा, इसलिए उस (= शिव) के कार्य शक्तिपात के विषय में वह (= तारतम्य) निमित्त नहीं होता ॥ -९४-९५- ॥

तारतम्य का भागी नहीं होता—साम्यात्मक और नित्य होने से । वह = तारतम्य । कार्य को कारणगुणात्मक होना चाहिये—यह भाव है ॥ ९४ ॥

इस प्रकार आपके मतानुसार अनुग्रह की भाँति निग्रह भी नहीं होगा—यह कहते हैं—

यह जो तिरोभाव है वह फिर कैसे उद्भूत होगा ? कर्मसाम्य के द्वारा जो करणीय है वह पहले ही किया जा चुका है ॥ -९५-९६- ॥

कर्मसाम्य का इतना ही कार्य है कि उसकी अपेक्षा रख कर ईश्वर जीवों में

तच्च अनेन प्रागेव कृतमिति पुनस्तदनन्तरमपि तिरोभावो नाम कस्मादुद्भवेत्, तदुद्भवे न किञ्चिन्निमित्तं उत्पश्याम इत्यर्थः । न तावन्मलम् तस्य परिपक्वत्वात् । न हि तत् कृतकार्यत्वात् परिपक्वं सत् पुनरपि पुंबन्धकतया परिणमेत् । एवं हि यत्नसंस्थापिताऽपि शास्त्रव्यवस्था विसंस्थुलतां यायात् । नापि कर्ममलसह-कृतस्यैवास्य भोगदानं प्रति सामर्थ्यम्, नापि तत्साम्यं तस्य शक्तिपातमात्रहेतुतया चरितार्थत्वात् ॥ ९५ ॥

ननु किमेभिः, ईश्वरेच्छैवास्य हेतुरुच्यताम्—इत्याह—

**हेतुत्वे चेश्वरेच्छाया वाच्यं पूर्ववदेव तु ॥ ९६ ॥**

तत्र हि न तावदियं निरपेक्षा तद्धेतुरित्युक्तं प्राग्बहुशः । नापि सापेक्षा मलकर्माभ्यामन्यस्य अपेक्षणीयस्य अभावात् तिरोभावे च कार्ये तदयोगात् । तत्पराहतं भेदवादिनामीश्वरः पञ्चकृत्यकारीति ॥ ९६ ॥

अनयैव भङ्ग्या च किमीश्वरेच्छा नित्यहेतुरेवं कुर्यात् उत अनित्यहेतुः—इत्यादिकल्पनान्तराण्यपि परिकल्पितानि निरस्तानि—इत्याह—

**एतेनान्येऽपि येऽपेक्ष्या ईशेच्छायां प्रकल्पिताः ।**

---

शक्तिपात करें । और वह इसने पहले ही कर दिया है फिर उसके बाद भी तिरोभाव क्यों उद्भूत होगा अर्थात् उसके उद्भव में (हम) कोई कारण नहीं देखते । मल कारण नहीं हो सकता क्योंकि वह परिपक्व हो चुका है । जब एक बार उसका कार्य सम्पन्न हो गया तो परिपक्व हो कर वह फिर पुरुष के बन्धक के रूप में परिणत नहीं होगा । इस प्रकार प्रयत्नपूर्वक संस्थापित शास्त्र की व्यवस्था विश्रृङ्खलित हो जायगी । और न तो कर्म और मल से सहकृत यह भोगदान के प्रति समर्थ होगा और न ही उसका साम्य क्योंकि शक्तिपातमात्र का कारण होने से (यह कर्मसाम्य) चरितार्थ हो गया है ॥ ९५ ॥

प्रश्न—इनकी क्या आवश्यकता, ईश्वरेच्छा ही इसका कारण कही जाय—यह कहते हैं—

ईश्वरेच्छा के कारण होने में पूर्ववत् कथन करना चाहिए ॥ -९६ ॥

यह (= ईश्वरेच्छा) निरपेक्ष होने से उसका कारण नहीं हो सकती—यह पहले बहुत बार कहा जा चुका है । सापेक्ष भी नहीं, क्योंकि मल तथा कर्म के अतिरिक्त अन्य अपेक्षणीय का अभाव है तथा तिरोभावरूप कार्य से उनका सम्बन्ध नहीं है । इस प्रकार ईश्वर पञ्चकृत्यकारी है यह भेदवादियों का कथन खण्डित हो गया ॥ ९६ ॥

इसी रीति से क्या ईश्वरेच्छा नित्य हेतु के रूप में ऐसा करती है या अनित्य हेतु होकर—इत्यादि परिकल्पित अन्य विकल्प भी निरस्त हो गये—यह कहते हैं—

**ध्वस्तास्तेऽपि हि नित्यान्यहेत्वहेत्वादिदूषणात् ॥ ९७ ॥**

तत्र अहेतुत्वे नित्यं सत्त्वमसत्त्वं वेति दोषः । नित्यहेतुत्वे नित्यं सत्त्वमेव । अनित्यहेतुत्वे च को नामायमनित्योऽन्यो हेतुरिति तदनवधारणान्न किञ्चित्सिद्ध्येदिति ॥ ९७ ॥

अथोच्यते वैराग्याद्यपेक्ष्य परमेश्वरः शक्तिपातं विदध्यादिति, तदपि न—इत्याह—

**वैराग्यं भोगवैरस्यं धर्मः कोऽपि विवेकिता ।**
**सत्सङ्गः परमेशानपूजाद्यभ्यासनित्यता ॥ ९८ ॥**
**आपत्प्राप्तिस्तन्निरीक्षा देहे किञ्चिच्च लक्षणम् ।**
**शास्त्रसेवा भोगसङ्घपूर्णता ज्ञानमैश्वरम् ॥ ९९ ॥**
**इत्यपेक्ष्यं यदीशस्य दूष्यमेतच्च पूर्ववत् ।**

एतच्च पूर्ववद्दूष्यमिति, यदपेक्षणीयस्य वैराग्यादेरहेतुत्वे नित्यं सत्त्वमसत्त्वं वेति दोषः । सहेतुत्वे च किं नित्यो हेतुः कादाचित्को वा । तत्राद्ये नित्यं सत्त्वमेव, इतरत्र च कोऽन्यः कादाचित्को हेतुः । न तावदीश्वरेच्छा, तथात्वे

---

इससे ईश्वरेच्छा के विषय में जो अन्य भी अपेक्ष्य कल्पित हुए थे वे भी नित्य अन्य (= अनित्य) हेतु अहेतु आदि के दोषप्रदर्शन के कारण ध्वस्त हो गए ॥ ९७ ॥

उनमें अहेतुता में नित्य सत्त्व या (नित्य) असत्त्व यह दोष है । नित्य हेतु होने पर नित्य सत्त्व होगा । और अनित्य हेतु होने पर यह अनित्य अन्य हेतु कौन सा है—यह निश्चय न होने से कुछ भी सिद्ध नहीं होगा ॥ ९७ ॥

यदि यह कहा जाता है कि वैराग्य आदि की अपेक्षा रख कर परमेश्वर शक्तिपात करते हैं तो वह भी ठीक नहीं—यह कहते हैं—

वैराग्य, भोग के प्रति अनाकर्षण, उत्कृष्ट धर्म, विवेक, सत्सङ्ग, नित्य परमेश्वर की पूजा आदि का अभ्यास, आपत्ति का होना, उसका (= आपत्ति का) निरीक्षण, शरीर में कुछ लक्षण का दृष्ट होना, शास्त्र की सेवा (= अभ्यास), भोगसमूह की पूर्णता, ईश्वरीय ज्ञान इत्यादि जो ईश्वर के अपेक्षणीय हैं वे पूर्ववत् दोषयुक्त हैं ॥ ९८-१००- ॥

यह पूर्ववत् दूषणीय है—कि अपेक्षणीय वैराग्य आदि के सकारण न होने पर नित्य सत्त्व अथवा (नित्य) असत्त्व दोष होगा । और यदि सकारण है तो वह कारण क्या नित्य है या कादाचित्क ? प्रथम पक्ष में नित्य सत्त्व ही होगा और दूसरे (पक्ष) में यह अन्य कादाचित्क हेतु कौन सा है? ईश्वरेच्छा हो नहीं

ह्यन्योन्याश्रयः । नापि मलपरिपाकः कर्मसाम्यं वा । एवं हि शक्तिपाते कार्ये तदेव ईश्वरोक्तवदपेक्षणीयमस्तु, किमेभिरपि अन्तरापरिकल्पितैः । न च इतरदपि कारणं किञ्चिद्वक्तुं शक्यं तस्यापि नियमायोगात् ॥ ९९ ॥

ननु इह वैराग्यादयस्तावच्छक्तिपातवदव्यभिचरितसहभावाः सर्वत्र दृश्यन्त इत्येतावता इदं संभाव्यते यन्नूनं वैराग्याद्यपेक्ष्य परमेश्वरः शक्तिपातं विदध्यादिति, अन्यथा हि कथमेषामेतत्सहभावो भवेत्, तत्र पुरःस्थितानां वैराग्यादीनां

'कार्यं चेदुपलभ्येत किं कारणपरीक्षया ।'

इति न्यायेन किमेवं कारणान्वेषणेन—इत्याह—

**व्यभिचारश्च सामस्त्यव्यस्तत्वाभ्यां स्वरूपतः ॥ १०० ॥**
**अन्योन्यानुप्रवेशश्चानुपपत्तिश्च भूयसी ।**

इह शक्तिपाते कार्ये किमीश्वरेण वैराग्यादयः समस्ता अपेक्ष्याः उत व्यस्ताः, उभयथाऽपि व्यभिचारः । तत्र न तावत्समस्ताः, शक्तिपातवतां तथारूपत्वादृष्टेः ।

---

सकती क्योंकि वैसा होने पर अन्योऽन्याश्रय (दोष) होगा मलपाक या कर्मसाम्य भी (कारण) नहीं हो सकता । इस प्रकार शक्तिपात कार्य में वही (= ऐश्वर स्वातन्त्र्य) ईश्वरोक्तवत् अपेक्षणीय हो जाय बीच में इन सबों की परिकल्पना से क्या लाभ ? दूसरा भी कोई कारण नहीं कहा जा सकता क्योंकि उसका भी नियम नहीं है ॥ ९९ ॥

प्रश्न—वैराग्य आदि शक्तिपात के समान सर्वत्र नित्य सहचारी देखे जाते हैं । इससे यह सम्भावना की जाती है कि परमेश्वर निश्चित रूप से वैराग्य आदि की अपेक्षा रख कर शक्तिपात करते हैं अन्यथा इन (= वैराग्य आदि का) इस (= शक्तिपात) के साथ सत्ता कैसे होती । इस स्थिति में समक्ष वर्त्तमान वैराग्य आदि का—

"यदि कार्य उपलब्ध हो जाय तो कारणान्वेषण से क्या लाभ ?"

इस न्याय के अनुसार इस प्रकार के कारणान्वेषण से क्या लाभ—यह कहते हैं—

समस्तत्व अथवा व्यस्तत्व से व्यभिचार (= दोष) आ जाता है । स्वरूपतः अन्योऽन्याश्रय दोष और बहुत बड़ी अनुपपत्ति (= सर्व समर्थ ईश्वर का शक्तिपात के लिए वैराग्य आदि की अपेक्षा रखना) होगी ॥ -१००-१०१- ॥

शक्तिपात कार्य के लिए क्या ईश्वर वैराग्य आदि की सम्पूर्णतया अपेक्षा करते हैं या अलग-अलग ? दोनों प्रकार से दोष आता है । समस्त रूप से नहीं,

नापि व्यस्ताः, बौद्धादीनां वैराग्येऽपि शक्तिपाताभावात् । वैराग्यादयश्च परस्परान्तर्भावादियन्तोऽपि न संभवन्ति—इत्याह—'स्वरूपतोऽन्योन्याश्रयानुप्रवेशश्च' इति । यतः

'वैराग्यं नाम भोगेभ्यो वैमुख्यमुच्यते इति।'

ततः पृथग्भोगवैरस्यं न वाच्यं तत्रैवास्य अन्तर्भावात् । भूयसी च इयमनुपपत्तिर्यदियदपेक्षते परमेश्वर इति । किञ्चिन्मात्रमपेक्षमाणस्यापि हि स्वातन्त्र्यं खण्ड्येत, किं पुनरियद्वस्तुजातं यत्रैकतराभावेऽपि न किञ्चित् सिद्ध्येदिति । तद्धिगिदमैश्वर्यं यत्स्वेच्छयैव न किञ्चिदपि कर्तुं पार्यत इति । यदाहुः—

'राज्यमिव मन्त्रिपरवशमैश्वर्यं क्वोपयुज्यते तादृक् ।
यात्रापरनिरपेक्षं रुच्यैव न रच्यते किञ्चित् ॥'

इति ॥ १०० ॥

तद्भेदवादिनां कस्तावच्छक्तिपातविधौ क्रम इति न जानीमः—इत्याह—

**तस्मान्न मन्महे कोऽयं शक्तिपातविधेः क्रमः ॥ १०१ ॥**

---

क्योंकि शक्तिपात वालों का वैसा रूप नहीं देखा जाता । व्यस्तरूप से भी नहीं, क्योंकि बौद्ध आदि को वैराग्य होने पर भी शक्तिपात नहीं होता । तथा परस्पर अन्तर्भाव के कारण वैराग्य आदि इतने भी (= इतनी संख्या में भी) सम्भव नहीं हैं—यह कहते हैं—स्वरूपतः अन्योऽन्याश्रय दोष होगा । क्योंकि—

"वैराग्य भोगों से विमुखता कही जाती है ।"

इसलिए भोगवैरस्य का पृथक् उल्लेख नहीं करना चाहिए क्योंकि इसका उसी (= वैराग्य ही) में अन्तर्भाव हो जाता है । और बहुत बड़ी अनुपपत्ति यह होती है कि परमेश्वर इतने की अपेक्षा करता है । थोड़ी भी अपेक्षा रखने वाले का स्वातन्त्र्य खण्डित हो जाता है फिर इतनी वस्तुओं की (अपेक्षा की) क्या बात जहाँ एक के अभाव में भी कुछ सिद्ध नहीं होगा । तो ऐसे ऐश्वर्य को धिक्कार है जहाँ कि स्वेच्छा से कुछ भी नहीं किया जा सकता । जैसा कि कहते हैं—

"मन्त्रिपरवश राज्य के समान उस प्रकार का ऐश्वर्य कहाँ उपयुक्त होता है जहाँ पर निरपेक्ष अपनी रुचि (= इच्छा) से कुछ भी रचा (= किया) नहीं जाता" ॥ १०० ॥

तो शक्तिपातविधि में भेदवादियों का क्या क्रम है—यह (हम) नहीं जानते—यह कहते हैं—

इस कारण (हम) नहीं समझते कि शक्तिपात **विधि का** यह कौन सा क्रम है ॥ १०१ ॥

एवं शक्तिपातविधौ परकीयमतमनुवादपुरःसरं निराकृत्य, स्वमतं दर्शयितुमाह—

**इत्थं भ्रान्तिविषावेशमूर्च्छानिर्मोकदायिनीम् ।**
**श्रीशंभुवदनोद्गीर्णां वच्म्यागममहौषधीम् ॥ १०२ ॥**

तदेव प्रकटयति—

**देवः स्वतन्त्रश्चिद्रूपः प्रकाशात्मा स्वभावतः ।**
**रूपप्रच्छादनक्रीडायोगादणुरनेककः ॥ १०३ ॥**

इह एक एव परमेश्वरश्चिद्रूपः सन् प्रकाशात्मा, न तु सूर्यादिप्रकाशान्तरवत् जडः । अत एव स्वतन्त्रोऽत एव निखिलजगल्लयोदयक्रीडाकारित्वात् देवः स्वभावत एव न तु किञ्चिदपि अपेक्ष्य । परिपूर्णदृक्क्रियास्वभावस्य एकस्यैव आत्मनो गोपनेन संकुचितदृक्क्रियात्माणुरनेककः परिगृहीतकृत्रिमानेकरूपः संवृत्तो येनायमियतः संसारस्य समुल्लासः ॥ १०३ ॥

ननु एतावता कः संसारार्थः ?—इत्याशङ्क्याह—

**स स्वयं कल्पिताकारविकल्पात्मकर्मभिः ।**
**बध्नात्यात्मानमेवेह स्वातन्त्र्यादिति वर्णितम् ॥ १०४ ॥**

---

शक्तिपातविधि के विषय में परकीय मत का सानुवाद निराकरण कर अपने मत को दिखलाने के लिए कहते हैं—

इस प्रकार भ्रान्तिरूपी विष के आवेशरूपी मूर्च्छा से पूर्ण मुक्ति दिलाने वाली श्री शम्भुनाथ के मुख से निकली हुई आगममहौषधि को कह रहा हूँ ॥ १०२ ॥

इसी को कहते हैं—

स्वतन्त्र चिद्रूप प्रकाशस्वरूप परमेश्वर स्वभावतः रूपप्रच्छादन की क्रीड़ा के योग से अनेक अणु बन जाता है ॥ १०३ ॥

एक ही परमेश्वर चिद्रूप होता हुआ प्रकाशस्वरूप न कि सूर्य आदि दूसरे प्रकाश की भाँति जड़, इसी कारण स्वतन्त्र, फलतः समस्त जगत् के लय और उदयरूप क्रीड़ाकारी होने से देव, स्वभाववश न कि कुछ अपेक्षा रख कर परिपूर्ण ज्ञान—क्रिया—स्वभाव वाले एक ही अपने के गोपन के द्वारा संकुचित ज्ञानक्रिया वाला अणु अनेक = परिगृहीत कृत्रिम अनेक रूपों वाला, हो गया जिससे यह इतने बड़े संसार का उद्भव होता है ॥ १०३ ॥

प्रश्न—इससे संसार का क्या तात्पर्य ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

वह स्वयं अपने स्वातन्त्र्य के कारण कल्पित आकार वाले

इह हि स एव स्वेच्छावशात्परिकल्पिततत्तदाकारैरिदं कार्यम् इदमकार्यम् इत्येवंविधविविधविकल्पमात्रपरमार्थैः कर्मभिः

'तत्रापि कार्ममेवैकं मुख्यं संसारकारणम् ।'

(ई. प्र. ३ अ. १० श्लो०)

इत्युक्त्या मुख्यया वृत्त्या कार्मेण मलेन स्वस्वातन्त्र्यादात्मानं बध्नाति तत्तज्जात्यायुर्भोगवैचित्र्येण संसरति—इति नवमाह्निकादावुक्तप्रायम्—इति किं पुनस्तत्प्रपञ्चनेन—इत्यर्थः ॥ १०४ ॥

न केवलं स्वातन्त्र्यादात्मानं बध्नात्येव यावन्मोचयत्यपि—इत्याह—

**स्वातन्त्र्यमहिमैवायं देवस्य यदसौ पुनः ।**
**स्वं रूपं परिशुद्धं सत्स्पृशत्यप्यणुतामयः ॥ १०५ ॥**

इदमपि हि नाम अस्य स्वातन्त्र्यविजृम्भितमेव यदणुरूपोऽपि सन्नसौ प्रत्यावृत्त्या स्वयं परिशुद्धं रूपम् स्पृशति, गोपितमपि पूर्णदृक्क्रियास्वभावमात्मानं प्रकटयति—इत्यर्थः ॥ १०५ ॥

ननु यद्येवं तत्कस्मात्कस्मिंश्चिदेव पुंस्यसावेवमात्मानमभिव्यनक्ति, किमन्यत्र

---

विकल्पात्मक कर्मों के द्वारा अपने को बन्धन में डालता है—यह कहा गया ॥ १०४ ॥

वही स्वेच्छा से परिकल्पित तत्तत् आकार वाले—'यह करणीय है, यह करणीय नहीं है'—उस प्रकार की अनेक कल्पनामात्र परमार्थ वाले कर्मों के द्वारा

"उनमें भी एक कार्म मल ही संसार का मुख्य कारण है ।"

इस उक्ति के अनुसार मुख्य वृत्ति से कार्ममल के द्वारा अपने स्वातन्त्र्य के कारण अपने को बन्धन में डालता है = तत्तत् जन्म आयु भोग की विचित्रता के द्वारा संसरण करता है—यह नवम आह्निक के आदि में प्रायः कह दिया गया है—फिर उसके विस्तार से क्या लाभ ? ॥ १०४ ॥

स्वातन्त्र्यवश अपने को केवल बन्धन में डालता ही नहीं बल्कि मुक्त भी करता है—यह कहते हैं—

यह देव के स्वातन्त्र्य की महिमा ही है कि अणुरूप वाला यह पुनः अपने परिशुद्ध हुए रूप का स्पर्श करता है ॥ १०५ ॥

यह भी इसकी स्वातन्त्र्यलीला ही है कि यह अणुरूप होते हुए भी विपरीत क्रम से स्वयं शुद्धरूप का स्पर्श करता है = छिपाए गए भी पूर्णज्ञानक्रिया स्वभाव वाले अपने रूप को प्रकट करता है ॥ १०५ ॥

अस्य प्रद्वेषः?—इत्याशङ्कां निरवकाशयति—

**न वाच्यं तु कथं नाम कस्मिंश्चित्पुंस्यसौ तथा ।**
**न हि नाम पुमान्कश्चिद्यस्मिन्पर्यनुयुज्यते ॥ १०६ ॥**

न हि अस्मद्दर्शने भेदवादिवत् तदतिरिक्तः कश्चित् पुमान् नाम संभवेत् यत्रायं पर्यनुयोगः स्यात् सर्वानेव मोचयतु मा वा कञ्चिदिति । यावता हि देव एवासौ स्वातन्त्र्यात् शुद्धाशुद्धात्मतया प्रथते यदस्य तादृशमेव स्वं रूपमिति ॥ १०६ ॥

ननु भवतु नामैवम्, तथापि भेददशाधिशायित्वेऽस्य किं नायं पर्यनुयोग इति। ननु एवं चेन्मन्यसे कः पर्यनुयोगार्थः ?—इत्याह—

**देव एव तथाऽसौ चेत् स्वरूपं चास्य तादृशम् ।**
**तादृक्प्रथास्वभावस्य स्वभावे काऽनुयोज्यता ॥ १०७ ॥**

काऽनुयोज्यतेति न काचित्—इत्यर्थः । अपर्यनुयोज्यो हि भावस्वभावः—इति भावः ॥ १०७ ॥

---

प्रश्न—यदि ऐसा है तो क्यों किसी विशिष्ट पुरुष में ही ये अपने को अभिव्यक्त करते हैं क्या दूसरे के विषय में इन्हें द्वेष है?—इस शङ्का का निवारण करते हैं—

यह नहीं कहना चाहिए कि किसी पुरुषविशेष के विषय में यह (= परमेश्वर) उस प्रकार के (= अनुग्रहवान्) क्यों हो जाते हैं । कोई पुरुष ऐसा नहीं है जिसके विषय में पर्यनुयोग (= दोष) हो ॥ १०६ ॥

हमारे दर्शन में भेदवादी की भाँति उस (= शिव) से अतिरिक्त कोई पुरुष सम्भव नहीं है जिसके विषय में यह नियम (प्रश्न) किया जाय कि वह सबको मुक्त करे या किसी एक को । क्योंकि यह परमेश्वर स्वातन्त्र्यवश शुद्ध अशुद्ध रूप में (अपने को) जो विस्तृत करता है वह इसका उसी प्रकार का अपना रूप है ॥ १०६ ॥

प्रश्न—ऐसा मान लिया जाय फिर भी इस (= परमेश्वर) के भेददशा ग्रहण करने पर क्या यह दोषारोपण नहीं होगा । यदि ऐसा मानते हैं तो पर्यनुयोग का क्या तात्पर्य ?—यह कहते हैं—

यदि परमेश्वर ही उस प्रकार के हैं और उनका स्वरूप वैसा है तो उस प्रकार के प्रथन स्वभाव वाले के स्वभाव के विषय में क्या पर्यनुयोग होगा ॥ १०७ ॥

क्या अनुयोज्यता होगी अर्थात् कोई नहीं क्योंकि पदार्थों का स्वभाव अपर्यनुयोज्य (= अदोष्य = अखण्डनीय) होता है ॥ १०७ ॥

न चैतदस्माभिरेवोक्तम्—इत्याह—

**आहास्मत्परमेष्ठी च शिवदृष्टौ गुरूत्तमः ।**

एतदेवाह—

**पञ्चप्रकारकृत्योक्तिशिवत्वान्निजकर्मणे ॥ १०८ ॥**
**प्रवृत्तस्य निमित्तानामपरेषां क्व मार्गणम्।**

सृष्ट्यादिपञ्चप्रकारं कृत्यं यस्य तस्योक्तिः पञ्चविधकृत्योऽयमिति एवंस्वभावं यच्छिवत्वं तस्मात्, अनुग्रहाद्यात्मने निजकर्मणे प्रवृत्तस्य अस्य देवस्य अपरेषां रागद्वेषादीनां निमित्तानां क्व मार्गणं निमित्तान्वेषणप्रसङ्गस्यैव अभावात्, कथमेवमात्मस्वरूपाभिव्यक्तिलक्षणमनुग्रहं विदध्यादिति न पर्यनुयोज्यम् ॥

ननु कर्मणि तत्फलोपभोगे वा कर्तव्ये निमित्तमन्तरेण पुंसः प्रवृत्तिरेव न भवेत्, तत्किमेतदुक्तमपरेषां निमित्तानां क्व मार्गणमिति?—इत्याशङ्क्याह—

**छन्नस्वरूपताभासे पुंसि यद्यादृशं फलम् ॥ १०९ ॥**
**तत्राणोः सत एवास्ति स्वातन्त्र्यं कर्मतो हि तत्।**

---

इसे हमने ही नहीं कहा है—यह कहते हैं—

हमारे परमेष्ठी गुरूत्तम (= सोमानन्द) ने शिवदृष्टि में कहा है ॥ १०८- ॥

इसी को कहते हैं—

पाँच प्रकार के कार्यों की उक्ति रूपा शिवता (= शिवस्वभाव) होने के कारण अपने कर्म में लगे हुए के विषय में दूसरे कारणों का अन्वेषण कहाँ से होगा ॥ -१०८-१०९- ॥

सृष्टि आदि (= स्थिति, संहार, निग्रह और अनुग्रह) पाँच प्रकार का कृत्य है जिसका उस (शिव) की उक्ति 'यह पाँच प्रकार का कृत्य है'—यह । ऐसा स्वभाव वाला जो शिवत्त्व उस कारण से । अनुग्रह आदि रूप अपने कर्म में प्रवृत्त इस देवता के विषय में दूसरे = राग द्वेष आदि कारणों का कहाँ अन्वेषण होगा क्योंकि निमित्तान्वेषण का प्रसङ्ग ही नहीं है । वह आत्मस्वरूपाभिव्यक्तिलक्षण वाले अनुग्रह का कैसे विधान करेंगे ?—ऐसा आक्षेप नहीं करना चाहिए ॥

प्रश्न—कर्म करने अथवा उसके फल का उपभोग करने में बिना कारण के पुरुष की प्रवृत्ति ही नहीं होती तो फिर यह कैसे कहा गया कि दूसरे निमित्तों का अन्वेषण कैसे होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

प्रच्छन्नस्वरूपता के आभास वाले पुरुष में जो जिस प्रकार का फल है (उसका भोग) अणु होने पर ही होता है क्योंकि वह स्वातन्त्र्य कर्म से

परिगृहीतसङ्कोचे हि पुंसि तीव्रमन्दादिरूपम् यत्सुखाद्यात्म फलं, तत्र भोक्तव्ये यत्तस्य भुजिक्रियाविषयं स्वातन्त्र्यं कर्तृत्वं तदणोः सत एव । यतस्तत्कर्मजं न तु सहजमिति तत्र स्त्र्यादि निमित्तान्तरमवश्यमृग्यमन्यथा हि कथं तदनुभव एव भवेत् ॥

ननु एवं स्वरूपगोपनात्मनि अणुत्वे सति कार्मः, ततस्तन्निमित्तकः संसार इति तयोः सर्ववादिप्रतिपन्नमनादित्वं व्याहन्येत?—इत्याशङ्क्याह—

**ईश्वरस्य च या स्वात्मतिरोधित्सा निमित्तताम्॥ ११० ॥**
**साभ्येति कर्ममलयोरतोऽनादिव्यवस्थितिः ।**

इह ईश्वरस्य स्वरूपतिरोधित्सैव तावदाणवस्य मलस्य कारणं यत्स्वरूपाख्यातिरेव तत्, अख्यातिनान्तरीयकमेव च कर्म यत्पूर्णे रूपे तद्योगो नास्ति इति मलवत्तस्यापि सैव कारणमिति मलकर्मणोरनादित्वे समानः पन्थाः, किन्तु उत्पन्नं सत् कर्ममलमपि अपेक्षते । यदुक्तम्—

'निमित्तमभिलाषाख्यं नैमित्तिकमतः परम् ।' इति ॥

---

उत्पन्न होता है ॥ १०९ ॥

सङ्कोच को धारण करने वाले पुरुष में तीव्र मन्द आदि रूप जो सुख आदि फल है उसका भोग होने के लिए जो उसका भोगक्रियाविषयक स्वातन्त्र्य = कर्त्तृत्व, है वह अणु होने पर ही सम्भव होता है । क्योंकि वह (= फलभोग) कर्म से उत्पन्न होता है, स्वाभाविक नहीं है । इसलिए स्त्री आदि कारण अवश्य अन्वेषणीय होता है अन्यथा उसका अनुभव ही कैसे होगा ॥

प्रश्न—इस प्रकार स्वरूपगोपनरूप अणुत्व के होने पर कार्म मल होता है फिर उसके कारण संसार । इस प्रकार उन दोनों (= कर्म और संसार) की सब वादियों से स्वीकृत अनादिता खण्डित हो जायगी ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

ईश्वर की जो अपने को निगूढ करने की इच्छा, वही कर्म (और आणव) मलों का कारण बनती है । इसलिए अनादि की व्यवस्था होती है ॥ -११०-१११- ॥

ईश्वर की स्वरूपगोपन की इच्छा ही आणव मल का कारण होती है । जिसे कि स्वरूपाख्याति (कहा जाता है) । और कर्म अख्याति का नान्तरीयक (= अवश्य सहभावी) होता है । पूर्ण रूप में उसका योग नहीं है इसलिए मल के समान उस (= कर्म) का भी वही (= अख्याति ही) कारण होती है । इस प्रकार मल एवं कर्म की अनादिता में रास्ता समान है किन्तु उत्पन्न होते हुए कर्म को मल की अपेक्षा होती है । जैसा कि कहा गया—

"निमित्त अभिलाषा को कहते हैं इसके बाद नैमित्तिक (= कार्ममल) होता

ननु एवमख्यातिराणवं मलमस्तु, अभिलाषरूपता पुनरस्य कुतस्त्या, यदभिलाषक्रियायां कर्ता तावन्नास्ति तस्य गोपितस्वरूपत्वात् । नापि तत् कर्म अभिलषणीयस्य इदानीन्तनक्षणं यावदनुल्लसितत्वात् । तत्कथं 'निमित्तमभिलाषाख्यम्' इत्यादिरागमः प्रमाणतां यायात् ?—इत्याशङ्क्याह—

**तिरोधिः पूर्णरूपस्यापूर्णत्वं तच्च पूरणम् ॥ १११ ॥**
**प्रति भिन्नेन भावेन स्पृहातो लोलिका मलः ।**

इह खलु पूर्णस्य रूपस्य तिरोभावो नाम अपूर्णत्वमुच्यते । तच्च भिन्नेन भावेन पूरणं प्रति स्पृहा योग्यतया तदौन्मुख्यमात्रमतो लोलिका इति अभिलाष इति च मलः सर्वशास्त्रेषु उद्घोष्यते इति युक्तमुक्तम्—

'.................. अभिलाषो मलोऽत्र तु ।' (स्व० ४।१०५)

इति ॥

ननु भेदवादिवन्मलादीनामीश्वरस्य च

'यथानादिप्रवृत्तोऽयं घोरः संसारसागरः ।
शिवोऽपि हि तथानादिः संसारान्मोचकः स्मृतः ॥'

इत्यादिनीत्या तुल्यकक्ष्यतयैव अनादित्वमुच्यतां किमेवं प्रक्रियागौरवकारिणा

---

है'' ॥ ११०- ॥

प्रश्न—अख्याति आणव मल हो जाय किन्तु यह (अख्याति) अभिलाष रूप कैसे होती है क्योंकि अभिलाष क्रिया का कर्त्ता नहीं है । क्योंकि उसने अपना स्वरूपगोपन कर लिया है । कर्म भी नहीं हो सकता क्योंकि उस समय तक अभिलषणीय उल्लसित नहीं है । तो—''निमित्त अभिलाषा को कहते हैं'' इत्यादि आगम कैसे प्रामाणिक होगा ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

तिरोधान पूर्णरूप की अपूर्णता (का नाम) है । और वह पूरण के प्रति भिन्न भाव से स्पृहा है । इसलिए इच्छा ही मल है ॥ -१११-११२- ॥

पूर्ण रूप का तिरोभाव अपूर्णता कही जाती है । और वह भिन्न भाव से पूरण के प्रति स्पृहा है । इसलिए योग्य होने से उसका (= स्पृहा का) औन्मुख्यमात्र लोलिका, अभिलाषा, मल (इत्यादि नामों से) सब शास्त्रों में कहा जाता है । इसलिए ठीक कहा गया—

''............यहाँ अभिलाष मल है'' ॥

प्रश्न—भेदवादी के समान

''जिस प्रकार यह घोर संसारसागर अनादि काल से चला आ रहा है उसी प्रकार संसार के मोचक शिव भी अनादि माने गये हैं ।''

हेतुहेतुमद्भावपरिकल्पनेन?—इत्याशंक्याह—

**विशुद्धस्वप्रकाशात्मशिवरूपतया विना ॥ ११२ ॥**
**न किञ्चिद्युज्यते तेन हेतुरत्र महेश्वरः ।**

इह मलादीनां सत्तान्यथानुपपत्त्या विशुद्धस्वप्रकाशात्ममहेश्वरसंविद्विश्रान्तिरेव तत्त्वमित्यत्र महेश्वर एव हेतुः, यत्प्राक्

'यत्तत्र नहि विश्रान्तं तन्नभःकुसुमायते ।' (८।३)

इत्युक्तम् ॥

ननु यद्येवं तत्किमेभिरन्तर्गडुप्रायैर्मलादिभिः, ईश्वरेच्छैव विश्वसर्गादौ निरपेक्षा निमित्तमस्तु ?—इत्याशङ्क्याह—

**इत्थं सृष्टिस्थितिध्वंसत्रये मायामपेक्षते ॥ ११३ ॥**
**कृत्यै मलं तथा कर्म शिवेच्छैवेति सुस्थितम् ।**

इह खलु उक्तयुक्त्या विश्वत्र सृष्टिस्थितिसंहारलक्षणं निजं कृत्यत्रयं कर्तुमीश्वरेच्छैव प्रगल्भते, किन्तु मलं कर्म मायां चापेक्ष्य । यत्परमेश्वरः

---

इत्यादि सिद्धान्त के अनुसार तुल्य कक्ष्या के रूप में ही मल आदि और ईश्वर का अनादित्व कहा जाय प्रक्रियागौरवकारी कारणकार्यभाव की परिकल्पना से क्या लाभ ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

विशुद्ध स्वप्रकाशात्मक शिवरूपता के बिना कुछ भी सङ्गत नहीं होता। इस कारण यहाँ महेश्वर ही हेतु हैं ॥ -११२-११३- ॥

मल आदि की सत्ता की अन्यथा सिद्धि न होने से विशुद्धस्वप्रकाशरूप महेश्वर की संविद् में विश्रान्ति ही तत्त्व है । इसलिए यहाँ महेश्वर कारण हैं । जैसा कि पहले कहा गया—

'जो उस (= संविद्) में विश्रान्त नहीं है वह आकाशकुसुम की भाँति (असत् तुच्छ) है' ॥

प्रश्न—यदि ऐसा है तो अन्तर्गडुसदृश मल आदि से क्या लाभ ? ईश्वर की इच्छा ही विश्व की सृष्टि आदि में निरपेक्ष होकर कारण बने ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इस प्रकार सृष्टि स्थिति ध्वंस (इन) तीन के विषय में शिवेच्छा (मुख्य कारण है किन्तु उक्त) कृति के लिए (वह) मल माया तथा कर्म की अपेक्षा रखती है—यह निश्चित है ॥ -११३-११४- ॥

उक्त युक्ति से सर्वत्र सृष्टि, स्थिति, संहार लक्षण वाले अपने तीन कार्यों को करने के लिए ईश्वरेच्छा ही उद्यत होती है किन्तु मल कर्म तथा माया की अपेक्षा

'शुद्धेऽध्वनि शिवः कर्ता प्रोक्तोऽनन्तोऽसिते प्रभुः।'

इत्युक्त्या मायीयेऽध्वनि अनन्तमुखेन सृष्ट्यादि विदध्यात् । न च तस्य ईश्वरवदनन्यापेक्षमेव स्वातन्त्र्यं समस्ति इति अवश्यमस्य मलाद्यपेक्षणीयम् । अन्यथा हि कथं प्रतिपुं विचित्रं सृष्ट्यादि स्यादिति सर्वं सुस्थम् ॥

ननु परमेश्वरः सृष्ट्यादौ कृत्यत्रये मलाद्येवमपेक्षते इत्युक्तम्, अवशिष्टे पुनरनुग्रहादौ कृत्यद्वये किं तदपेक्षते न वा?—इत्याशङ्क्याह—

**यत्तु कस्मिंश्चन शिवः स्वेन रूपेण भासते ॥ ११४ ॥**

ननु इदमर्धजरतीयं यदीश्वरः किञ्चित्कृत्यं सापेक्षं कुर्यात् किञ्चिच्च निरपेक्षम्?—इत्याशङ्क्याह—

**तत्रास्य नाणुगे तावदपेक्ष्ये मलकर्मणी ।**
**अणुस्वरूपताहानौ तद्गतं हेतुतां कथम् ॥ ११५ ॥**
**व्रजेन्मायानपेक्षत्वमत एवोपपादयेत् ।**

यन्नाम हि मलाद्यणुताया निमित्तं तत्कथं तदपगमे हेतुतां यायात्, नहि

---

रख कर । जैसा कि—

"शुद्ध अध्वा में शिव कर्त्ता कहे गये हैं और अशुद्ध में भगवान् अनन्तनाथ।"

इस उक्ति से मायीय अध्वा में परमेश्वर शिव श्रीअनन्तनाथ के द्वारा सृष्टि आदि का विधान करते हैं । उनका (= अनन्तनाथ का) स्वातन्त्र्य ईश्वर की भाँति अनन्यापेक्ष नहीं हो सकता इसलिए इनको मल आदि की अपेक्षा करनी ही होगी अन्यथा सृष्टि आदि प्रतिपुरुष विचित्र कैसे होगी । इस प्रकार सब सुव्यवस्थित है ॥

प्रश्न—परमेश्वर सृष्टि आदि तीन कार्यों के लिए मल आदि की अपेक्षा करता है—यह कहा गया किन्तु शेष अनुग्रह आदि दो कार्यों के लिए क्या उसकी (= मल आदि की) अपेक्षा करता है या नहीं ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जो कि किसी (पुरुषविशेष) में शिव अपने रूप भासित होते हैं ॥ -११४ ॥

प्रश्न—यह तो अर्धजरतीय है कि ईश्वर कुछ कार्यों को सापेक्ष होकर करता है और कुछ को निरपेक्ष होकर?—यह शङ्का कर कहते हैं—

उस (= अनुग्रह) में इस (परमेश्वर) के लिए अणुगामी मल एवं कर्म अपेक्षणीय नहीं होते । अणुस्वरूपता के नष्ट होने में वे कारण कैसे बन सकते हैं । इसीलिए यह भी सिद्ध कर लेना चाहिए कि (वह) माया की अनपेक्षता को प्राप्त कर लेता है ॥ ११५-११६- ॥

घटस्य घटतायां निमित्तं मृच्चक्रसूत्रादि तन्नाशे कर्परादिजनने वा कश्चिदपेक्षते— इति युक्तमुक्तमस्यानुग्रहे कार्ये तद्विरुद्धे मलकर्मणी नापेक्ष्ये इति । एवमत्र मायानपेक्षत्वमपि उपपादनीयम् । यत्र हि मलाद्यपि नापेक्षणीयं तत्र का वार्ता तदपेक्षाया इत्युक्तं मायानपेक्षत्वमत एवोपपादयेदिति ॥

तस्मादनुग्रहे कर्तव्ये परमेश्वरस्यैव अनन्यापेक्षं युक्तं कर्तृत्वम्—इत्याह—

**तेन शुद्धः स्वप्रकाशः शिव एवात्र कारणम्॥ ११६ ॥**

ननु यद्येवमनन्यापेक्ष एव अनुग्रहं परमेश्वरः कुर्यात्, तत्तस्य तरतमभावः कुतस्त्यः?—इत्याशङ्क्याह—

**स च स्वाच्छन्द्यमात्रेण तारतम्यप्रकाशकः ।**

ननु स्वाच्छन्द्यमात्रेण इत्यसिद्धम्, यल्लोकधर्मिण इव कस्यचित्कर्माद्यपेक्ष्यापि पारमेश्वर्यनुग्रहशक्तिर्निपतेत्?—इत्याशङ्क्याह—

**कुलजातिवपुष्कर्मवयोऽनुष्ठानसंपदः ॥ ११७ ॥**
**अनपेक्ष्य शिवे भक्तिः शक्तिपातोऽफलार्थिनाम्।**

---

जो कि मल आदि अणुता (की प्राप्ति) में कारण होते हैं वे उसके नाश में कारण कैसे बनेंगे । कोई भी (मनुष्य) घट की घटता में कारण बने मिट्टी चक्र सूत्र आदि की उस (घट) के नाश अथवा कपाल आदि की उत्पत्ति में अपेक्षा नहीं करता । इस कारण ठीक कहा गया—अनुग्रह कार्य में उसके विरोधी मल एवं कर्म उसके अपेक्षणीय नहीं होते । इसी प्रकार यहाँ माया की अनपेक्षता भी सिद्ध करनी चाहिए । जहाँ मल आदि भी अपेक्षणीय नहीं है वहाँ उस (= माया) की अपेक्षा की क्या बात । इसलिए कहा गया—इसलिए माया की अनपेक्षता सिद्ध करनी चाहिए ॥

इस कारण अनुग्रह के करने में परमेश्वर का ही अनन्यापेक्ष कर्तृत्व ठीक है—यह कहते हैं—

इस कारण शुद्ध स्वप्रकाश रूप शिव ही उसमें कारण है ॥ -११६ ॥

यदि परमेश्वर अनन्यापेक्ष होकर अनुग्रह करते हैं तो फिर उसका (= अनुग्रह का) तर तमभाव कहाँ से होता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

वह केवल स्वातन्त्र्य के कारण तारतम्य का प्रकाशक है ॥ ११७- ॥

प्रश्न—स्वातन्त्र्यमात्र से यह (कथन) असिद्ध है क्योंकि लोकधर्मी की भाँति पारमेश्वरी अनुग्रहशक्ति किसी के कर्म आदि की अपेक्षा करके ही निपतित होगी ? —यह शङ्का कर कहते हैं—

मोक्षार्थियों की कुल जाति शरीर कर्म अवस्था अनुष्ठान सम्पत्ति की

**या फलार्थितया भक्तिः सा कर्माद्यमपेक्षते ॥ ११८ ॥**
**ततोऽत्र स्यात्फले भेदो नापवर्गे त्वसौ तथा ।**

शिवे भक्तिरेव शक्तिपात इति लिङ्गलिङ्गिनोरभेदोपचारात् । भक्तिर्हि नाम अस्य प्राथमिकं चिह्नम् । यदुक्तम्—

'तत्रैतत्प्रथमं चिह्नं रुद्रे भक्तिः सुनिश्चला ।' (मा० वि० १४।८)

इति । अफलार्थिनामिति मुमुक्षूणाम् । आद्यमिति प्राक्तनम् । अपेक्ष्यमाणं च कर्म विचित्रं तत् तत्फलेऽपि वैचित्र्यमित्युक्तं ततोऽत्र स्यात्फले भेद इति । कर्मानपेक्षत्वादपवर्गे पुनरयं भेदो नास्ति—इत्याह—नापवर्गे त्वसौ तथेति ॥

ननु यस्य एकैव अविभक्ता भुक्तिमुक्तिविषया भक्तिस्तस्य कथमसौ एकत्र कर्मापेक्षतेऽपरत्र न इति सङ्गच्छतां नाम?—इत्याशङ्क्याह—

**भोगापवर्गद्वितयाभिसन्धातुरपि स्फुटम् ॥ ११९ ॥**
**प्राग्भागेऽपेक्षते कर्म चित्रत्वान्नोत्तरे पुनः ।**

चित्रत्वादिति । यदुक्तम्—

---

अपेक्षा न कर शिव में भक्ति ही शक्तिपात होता है । और जो फलार्थी के रूप में भक्ति होती है वह प्राक्तन कर्म की अपेक्षा करती है । इस कारण यहाँ फल में भेद होता है किन्तु मोक्ष के विषय में वैसा (= फलभेद) नहीं है ॥ -११७-११९- ॥

शिव में भक्ति ही शक्तिपात है यह (कथन) लिङ्ग और लिङ्गी में अभेद मानने के कारण है । भक्ति इस (= शक्तिपात) का प्रथम चिह्न है । जैसा कि कहा गया—

"उस विषय में यह प्रथम चिह्न है कि साधक की रुद्र में निश्चल भक्ति होती है ।"

अफलार्थियों का = मुमुक्षुओं का । आद्य = प्राक्तन । अपेक्ष्यमाण कर्म विचित्र होता है तो फल में भी वैचित्र्य होता है—यह कहा गया—इस कारण यहाँ फल में भी भेद होता है । कर्मानपेक्ष होने के कारण अपवर्ग में यह भेद नहीं होता—यह कहते हैं—अपवर्ग में यह वैसा नहीं होता ॥

प्रश्न—जिसकी एक ही अविभक्त भुक्तिमुक्तिविषयक भक्ति होती है उसके विषय में एक जगह कर्म की अपेक्षा करती है अन्यत्र नहीं—यह कैसे सङ्गत होगा ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

भोग और मोक्ष दोनों को चाहने वाले को भी पहले भाग में विचित्रता के कारण कर्म की अपेक्षा होती हैं बाद वाले में नहीं ॥ -११९-१२०- ॥

'कार्ये विशेषमाधित्सुर्विशिष्टं कारणं स्पृशेत् ।
सन्ति भोगे विशेषाश्च विचित्राः कर्मसङ्गताः ॥' इति ।

उत्तर इति अपवर्गे । यदुक्तम्—

'मुमुक्षोर्न विशेषाय नैःश्रेयसपथं प्रति ।
नहि ब्रह्मणि शंसन्ति .................. ॥' इति ।

एवमाद्यः परः शक्तिपातो द्वितीयस्त्वपर इति सिद्धम् । यद्वक्ष्यति—

'इदं सारमिह ज्ञेयं परिपूर्णचिदात्मनः ।
प्रकाशः परमः शक्तिपातोऽवच्छेदवर्जितः ॥
तथाविधोऽपि भोगांशावच्छेदेनोपलक्षितः ।
अपरः शक्तिपातोऽसौ पर्यन्ते शिवताप्रदः ॥' (१३।२५२)

इति ॥

ननु एवमीश्वरस्तिरोभावेऽपि किं सृष्ट्यादिवन्मलाद्यपेक्षते किमुत अनुग्रहवन्न? —इत्याशंक्य, गर्भीकृतमलादिनैरपेक्ष्यं तत्स्वरूपमेव तावदभिधत्ते—

**अनाभासितरूपोऽपि तदाभासितयेव यत् ॥ १२० ॥**
**स्थित्वा मन्त्रादि संगृह्य त्यजेत्सोऽस्य तिरोभवः ।**

---

विचित्र होने के कारण—जैसा कि कहा गया—

"कार्य में विशेष का आधान करने का इच्छुक (व्यक्ति) विशेष कारण को अपनाये । भोग में कर्मसङ्गत (= कर्मसापेक्ष) विचित्रविशेष होते हैं ।"

उत्तर में = अपवर्ग में । जैसा कि कहा गया—

"मोक्षमार्ग के प्रति मुमुक्षु के लिए ब्रह्म में विशेष का कथन नहीं करते ।"

इस प्रकार पहला पर शक्तिपात है दूसरा अपर—यह सिद्ध हो गया । जैसा कि कहेंगे—

"यहाँ यह तत्त्व जानना चाहिए कि परिपूर्ण चिदात्मा का प्रकाश पर शक्तिपात है जो कि अवच्छेदरहित होता है । उस प्रकार का होते हुए भी भोगांशावच्छेद से उपलक्षित अपर शक्तिपात होता है । यह (भी) अन्त में शिवत्व प्रदान करने वाला होता है ॥"

प्रश्न—इस प्रकार क्या ईश्वर सृष्टि आदि के समान तिरोभाव में भी मल आदि की अपेक्षा करता है अथवा अनुग्रह की भाँति नहीं ?—यह शङ्का कर गर्भीकृत मल आदि की निरपेक्षता वाले उसके (= तिरोभाव के) स्वरूप को कहते हैं—

अनाभासित रूप वाला भी (वह) जो उस आभासयुक्त की भाँति स्थित होकर मन्त्र आदि का संग्रह कर त्याग करता है वह उसका (= परमेश्वर

कश्चिद्धि वस्तुतोऽनुग्रहशक्तिपाताभावात् अनाभासितरूपोऽपि परमेश्वरेच्छयैव परविप्रलम्भाय दाम्भिकतया भक्तिश्रद्धादिदर्शनेन आभासितरूपतयेव स्थित्वा शैवशास्त्रोक्तं मन्त्रादि सम्यग्दीक्षादिपूर्वं गृहीत्वा पश्चादादराभावात् यत्त्यजेत् सोऽस्य तिरोभवः । तिरोहितस्यापि स्वस्वरूपस्य गण्डोपरिपिटकोद्भेदन्यायेनाभिधानं येनास्य कदाचिदपि संसारान्निःसरणं न स्यात् । यदुक्तमनेनैवान्यत्र—

'कश्चित्त्वीशेच्छया सम्यगनाश्वस्तेन चेतसा ।
निन्दन्नेव भजेच्चर्यां स तिरोहित उच्यते ॥
निन्द्यमानमहामन्त्रविद्याचर्यादिकोपजम् ।
पाप्म तं पातयेद् घोरे यातनाधाम्नि सर्वथा ॥'

(तं०व०धा० ३।७३) इति ॥

इदानीम् 'आगममहौषधीं वच्मि' इत्युपक्रान्तं निर्वाहयितुमाह—

**श्रीसारशास्त्रे भगवान्वस्त्वेतत्समभाषत ॥ १२१ ॥**

एतद्वस्तु इति अस्मदभिमतशक्तिपातविधिलक्षणम् ॥ १२१ ॥

तदेवाह—

---

का) तिरोभाव है ॥ -१२०-१२१- ॥

कोई आदमी वस्तुतः अनुग्रह शक्तिपात के अभाव के कारण अनाभासित रूप भी परमेश्वर की इच्छा से ही दूसरे को ठगने के लिए दाम्भिक होकर भक्ति श्रद्धा आदि के प्रदर्शन के द्वारा आभासित रूप से स्थित होकर शैवशास्त्रोक्त मन्त्र आदि का सम्यक् = दीक्षादि पूर्वक, ग्रहण कर बाद में आदर न होने के कारण उसे जो छोड़ देता है वह इसका तिरोभाव है । तिरोहित भी अपने स्वरूप का कथन गण्डोपरिपिटकोद्भेद (= गाल के ऊपर फोड़ा निकलना) न्याय के अनुसार है जिससे उस (ढोंगी) का संसार से कभी भी निःस्सरण नहीं होता । जैसा कि इन्होंने (= अभिनवगुप्त ने) ही अन्यत्र कहा है—

"कोई तो ईश्वरेच्छावश सम्यक् अविश्वस्त चित्त से निन्दा करते हुए चर्या का सेवन करता है वह तिरोहित कहा जाता है । निन्द्यमान महामन्त्र (महा) विद्या की चर्या आदि के कोप से उत्पन्न पाप उसको सर्वथा घोर यातना के स्थान (= नरक) में गिरा देता है' ॥ (तं.व.धा. ३।७३)

अब 'आगम महौषधि को कहूँगा' इस प्रकार प्रारम्भ किए गए का निर्वाह करने के लिए कहते हैं—

सारशास्त्र में भगवान् ने इस वस्तु को कहा है ॥ -१२१ ॥

यह वस्तु अर्थात् हमारे द्वारा अभिमत शक्तिपात विधि का लक्षण

वही कहते हैं—

**धर्माधर्मात्मकैर्भावैरनेकैर्वेष्टयेत्स्वयम् ।**
**असन्देहं स्वमात्मानमवीच्यादिशिवान्तके ॥ १२२ ॥**
**तद्वच्छक्तिसमूहेन स एव तु विवेष्टयेत् ।**
**स्वयं बध्नाति देवेशः स्वयं चैव विमुञ्चति ॥ १२३ ॥**
**स्वयं भोक्ता स्वयं ज्ञाता स्वयं चैवोपलक्षयेत्।**
**स्वयं भुक्तिश्च मुक्तिश्च स्वयं देवी स्वयं प्रभुः॥ १२४ ॥**
**स्वयमेकाक्षरा चैव यथोष्मा कृष्णवर्त्मनः ।**

अनेकैर्धर्माधर्मात्मकैर्भावैरिति मुख्यतया संसारकारणेन विचित्रेण कार्मेण मलेन —इत्यर्थः । तद्वदिति स्वयमेव स्वमात्मानं, शक्तिसमूहेन इति वामाज्येष्ठादि-रूपेण, विवेष्टयेदिति अधितिष्ठेत् । अत एवोक्तं—स्वयमेव बध्नाति इति स्वयमेव विमुञ्चति च इति । अत एवोक्तं—भोक्तेति ज्ञातेति च यद्भोग एव बन्धो ज्ञातृत्वमेव च मोक्ष इति । न चास्य तावतिरिक्तावित्युक्तं स्वयं भुक्तिश्च मुक्तिश्चेति। अत एव सर्वमिदं विश्वं स्वात्ममयतयैव पश्येदित्याह—स्वयमेव उप समीपे लक्षयेदिति । देवीति—**शक्तिः** । **एका**क्षेरति—पराभट्टारिका । एतदेव व्यनक्ति—यथोष्मा कृष्णवर्त्मन इति । **यथोच्यते**—

'वह्नेरूष्मेव विज्ञेया ............................ ।'

(ने०त०१।२६) इति ॥

एतदेव तात्पर्यतो व्याचष्टे—

---

(परमेश्वर) स्वयं अवीचि से लेकर शिवपर्यन्त (स्थानों) में धर्माधर्मात्मक अनेक भावों से अपने आप को निःसन्देह वेष्टित करते हैं । उसी प्रकार शक्तिसमूह के द्वारा वही वेष्टित करते हैं । देवेश स्वयं (अपने को) बन्धन में डालते हैं और स्वयं मुक्त कराते हैं । (वे) स्वयं भोक्ता स्वंयं ज्ञाता और स्वयं द्रष्टा हैं । स्वयं भोग स्वयं मोक्ष स्वयं देवी स्वयं देव और स्वयं एकाक्षरा है जैसे कि अग्नि में उष्णता ॥ १२२-१२५- ॥

अनेक धर्माधर्मात्मक भावों से = मुख्य रूप से संसार के कारणभूत विचित्र कार्म मल से । उसी प्रकार = स्वयं अपने को । शक्तिसमूह के द्वारा = वामा ज्येष्ठा आदि रूप से । विवेष्टित करते हैं = अधिष्ठित होते हैं । इसीलिए कहा गया—स्वयं बाँधते हैं स्वयं मुक्त करते हैं । वे दोनों (= बन्धन और मोक्ष) उससे अतिरिक्त नहीं हैं इसलिए कहा गया—स्वयं भोग और मोक्ष । इसीलिए इस समस्त विश्व को आत्ममय रूप से देखते हैं—यह कहते हैं—स्वयं उप = समीप में, देखते हैं । देवी = शक्ति । एकाक्षरा = पराभट्टारिका । इसी को व्यक्त करते हैं—जैसे कि अग्नि की ऊष्मा । जैसा कि कहा जाता है—

"वह्नि की ऊष्मा के समान जानना चाहिए..... ॥

**वस्तूक्तमत्र स्वातन्त्र्यात्स्वात्मरूपप्रकाशनम् ॥ १२५ ॥**

अत्र स्वात्मन एव स्वातन्त्र्याद् बद्धतयेव मुक्ततयापि प्रकाशनं नाम वस्तूक्तम्। अयमेव तात्त्विकोऽर्थः प्रतिपादितः—इत्यर्थः ॥ १२५ ॥

न केवलमेतदत्रैवोक्तं यावदन्यत्रापि—इत्याह—

**श्रीमत्रिशाकुलेऽप्युक्तं मिथ्याभावितचेतसः।**
**मलमायाविचारेण क्लिश्यन्ते स्वल्पबुद्धयः ॥ १२६ ॥**
**स्फटिकोपलगो रेणुः किं तस्य कुरुतां प्रिये।**
**व्योम्नीव नीलं हि मलं मलशङ्कां ततस्त्यजेत् ॥ १२७ ॥**

क्लिश्यन्त इति—वृथा क्लेशमनुभवन्ति—इत्यर्थः। यथा स्फटिकोपलगतो रेणुर्व्योमगतो वा नीलिमा तयोर्न किञ्चिदपि वस्तुतो मलिनत्वादि कर्तुं शक्नुतामेवं शुद्धबुद्धस्वभावस्य आत्मनः स्वेच्छामात्रपरिकल्पिते मलकर्मणी, इति तच्छङ्कां त्यजेत् वस्तुतः किञ्चिदेतन्नास्ति—इत्यर्थः। यदुक्तं तत्र—

'न मलो मलिनः कश्चिद्विद्यते वस्तुतः प्रिये।
स्वमनोमलिनत्वेन मलमात्मनि कथ्यते ॥

---

इसी को तात्पर्य के रूप में कहते हैं—

यहाँ स्वातन्त्र्य के कारण स्वात्मरूप का प्रकाशन ही वास्तविक कथन है ॥ -१२५ ॥

यहाँ अपने ही स्वातन्त्र्यवश बद्ध के रूप में मुक्त के भी रूप में प्रकाशन वस्तुकथन है। अर्थात् यही तात्त्विक अर्थ प्रतिपादित है ॥ १२५ ॥

यह केवल यहीं नहीं अन्यत्र भी कहा गया—यह कहते हैं—

निशाकुल तन्त्र में भी कहा गया कि मिथ्या (= अज्ञान) से प्रभावित चित्त वाले मन्दबुद्धि लोग मल माया के विचार से क्लेश सहते हैं। हे प्रिये ! स्फटिकशिला में लगी धूल उस (= स्फटिक) का क्या करेगी। मल आकाश में नीलिमा के समान है इसलिए मल की शङ्का छोड़ देनी चाहिए ॥ १२६-१२७ ॥

क्लिष्ट होते हैं = व्यर्थ कष्ट का अनुभव करते हैं। जैसे स्फटिकशिला में लगी धूल अथवा आकाशगत नीलिमा उन दोनों की वस्तुत मलिनता आदि कुछ भी नहीं कर सकती इसी प्रकार स्वेच्छामात्र से परिकल्पित मल और कर्म शुद्ध बुद्ध स्वभाव वाले आत्मा का (कुछ नहीं कर सकते)। इसलिए उसकी शङ्का छोड़ देनी चाहिए वस्तुतः यह कुछ नहीं है। जैसा कि वहाँ कहा गया है—

"हे प्रिये ! वस्तुतः न मल है न मलिन। अपने मन के मलिन होने से

मलमायाविचारेण क्लिश्यन्ते स्वल्पबुद्धयः ।
स्फटिकोपलगो रेणुः किं तस्य कुरुतां प्रिये॥
अज्ञानमात्रं तु मलं ज्ञानं शुद्धं स्वभावतः ।
शुद्धस्वभावबोधस्य न बन्धः स्यात्कदाचन ॥
आकाशे नीलिमा यद्वन्मलमेवं चिदात्मनः ।' इति ॥ १२७ ॥

पूर्वाचार्यैरपि एतदेवोक्तम्—इत्याह—

**श्रीमान्विद्यागुरुश्चाह प्रमाणस्तुतिदर्शने ।**

तदेवाह—

**धर्माधर्मव्याप्तिविनाशान्तरकाले**
**शक्तेः पातो गाहनिकैर्यः प्रतिपन्नः ॥ १२८ ॥**
**तं स्वेच्छातः संगिरमाणाः स्तवकाद्याः**
**स्वातन्त्र्यं तत्त्वय्यनपेक्षं कथयेयुः ।**

इह गाहनिकैर्गहनं मायामेव विश्वकारणत्वेन अभिदधद्भिर्भेदवादिभिर्धर्माधर्मयोः कर्मणोर्या व्याप्तिः कार्यजन्मने प्रसरणं तस्या विनाशः प्रतिबन्धस्तदात्मन्यन्तरे साम्यलक्षणे काले तदपेक्षो यः शक्तिपातः प्रतिपन्नस्तमेव स्तवकाद्याः स्तोत्र-कारादयः स्वेच्छामात्रेणैव प्रतिजानानास्त्वद्विषयमनन्यापेक्षं तत्स्वातन्त्र्यमावेदयन्ति

---

आत्मा में मल कहा जाता है । स्वल्पबुद्धि लोग मल एवं माया के विचार से कष्ट पाते हैं । हे प्रिये ! स्फटिक पत्थर में लगी धूल उसका क्या करेगी । अज्ञानमात्र ही मल है ज्ञान स्वभावतः शुद्ध है । शुद्धस्वभाव वाले बोध का कभी बन्धन नहीं होता । जिस प्रकार आकाश में नीलिमा उसी प्रकार चिदात्मा में मल है" ॥ १२७ ॥

पूर्वाचार्यों ने भी यही कहा है—

श्रीमान् विद्यागुरु ने प्रमाणस्तुतिदर्शन में कहा है ॥ १२७- ॥

वही कहते हैं—

धर्माधर्म की व्याप्ति के विनाश के मध्य काल में गाहनिक लोगों के द्वारा जो शक्तिपात प्राप्त किया गया उसको स्वेच्छा से गाने वाले स्तुतिकर्त्ता आदि तुम्हारे विषय में उसको निरपेक्ष स्वातन्त्र्य कहते हैं ॥ १२८-१२९- ॥

गाहनिक लोगों के द्वारा = गहन = माया, को विश्व का कारण मानने वालों के द्वारा = भेद वादियों के द्वारा, धर्माधर्म रूप कर्मों की जो व्याप्ति = कार्य की उत्पत्ति में प्रसरण, उसका विनाश = रुकावट, तत्स्वरूप अन्तर में = साम्यलक्षण काल में, उसकी अपेक्षा वाला जो शक्तिपात प्राप्त हुआ उसी को, स्तवक आदि =

—इत्यर्थः ॥ १२८ ॥

एवमियता मतादीनां तत्त्वं विवेचितम्, इदानीं पुनः शक्तिपातविचित्रतामभिधातुमाह—

**तारतम्यप्रकाशो यस्तीव्रमध्यममन्दताः ॥ १२९ ॥**
**ता एव शक्तिपातस्य प्रत्येकं त्रैधमास्थिताः।**

यो नाम शक्तिपातस्य तारतम्यप्रकाश उक्तस्ता एव तीव्रमध्यमन्दताः प्रत्येकं त्रैधमास्थिताः । तीव्रतीव्रादिरूपतया अस्य नव प्रकाराः—इत्यर्थः ॥

एतदेव फलतो दर्शयति—

**तीव्रतीव्रः शक्तिपातो देहपातवशात्स्वयम् ॥ १३० ॥**
**मोक्षप्रदस्तदैवान्यकाले वा तारतम्यतः ।**
**मध्यतीव्रात्पुनः सर्वमज्ञानं विनिवर्तते ॥ १३१ ॥**
**स्वयमेव यतो वेत्ति बन्धमोक्षतयात्मताम् ।**
**तत्प्रातिभं महाज्ञानं शास्त्राचार्यानपेक्षि यत् ॥ १३२ ॥**

स्वयमिति प्रसिद्धदेहपातनिमित्तमन्तरेण—इत्यर्थः । अन्यकाल इति आसन्ने

---

स्तोत्रकार आदि, स्वेच्छामात्र से कहते हुए त्वद्विषयक अनन्यापेक्ष उस स्वातन्त्र्य का कथन करते हैं ॥ १२८ ॥

यहाँ तक मत आदि (तन्त्रों) का तत्त्व कहा गया । अब पुनः शक्तिपात की विचित्रता का कथन करने के लिए कहते हैं—

शक्तिपात के तारतम्य के प्रकाश की जो तीव्र मध्यम मन्द अवस्थायें हैं वे ही प्रत्येक तीन-तीन प्रकार से स्थित हैं ॥ -१२९-१३०- ॥

जो कि शक्तिपात का तारतम्यप्रकाश कहा गया है वे तीव्र मध्य और मन्दता ही प्रत्येक तीन प्रकार से स्थित है = तीव्र-तीव्र आदि रूप से इसके नव प्रकार हैं ॥

इसी को फल से दिखलाते हैं—

तीव्र-तीव्र शक्तिपात देहपात के कारण स्वयं उसी समय या अन्य समय में तारतम्य के अनुसार मोक्षप्रद होता है । मध्य तीव्र (शक्तिपात) के कारण समस्त अज्ञान हट जाता है जिस कारण वह स्वयं अपने बन्ध और मोक्ष को जानता है । वह प्रातिभ महाज्ञान है जो **शास्त्र अथवा** आचार्य की अपेक्षा नहीं रखता ॥ -१३०-१३२ ॥

स्वयम् = प्रसिद्ध देहपातनिमित्त के बिना । **अन्यकाल में** = आसन्न या दूर ।

विप्रकृष्टे वा । अनेन च अस्य तरतमभावेन त्रैविध्यसूचनादपि प्रत्येकं तथात्वे सप्तविंशतिर्भेदा भवन्ति—इति कटाक्षितम् । पुनः शब्दो व्यतिरेके । तेनात्र पूर्ववन्न देहस्य निवृत्तिः किन्तु अज्ञानस्य । स्वयमेव इति न तु गुरुतः शास्त्रतो वा । यतोऽस्य स्वप्रतिभात एव एवं ज्ञानमुदियादत एव अस्य महत्त्वे शास्त्राचार्यानपेक्षित्वं हेतुः ॥ १३२ ॥

ननु आत्मानं प्रत्येव किं बन्धमोक्षतयात्मतामसौ वेत्ति उत परं प्रत्यपि?—इत्याशङ्क्याह—

**प्रतिभाचन्द्रिकाशान्तध्वान्तश्चाचार्यचन्द्रमाः ।**
**तमस्तापौ हन्ति दृशं विस्फार्यानन्दनिर्भराम् ॥ १३३ ॥**

तमस्तापाविति शैष्यौ ॥ १३३ ॥

ननु एवंविधप्रतिभाभाजनभूतोऽपि को नामासाविति निरूप्यम् । न तावच्छासिता, व्युत्पत्त्यासादनसमये तत्त्वाभावात् । आसादितव्युत्पत्तिर्हि परान्व्युत्पादयन् कामं शासितेत्युच्येत । नापि शिष्यः, तस्य पराधेयव्युत्पत्तिकत्वात् । तत्कतरस्तावदयमिति न जानीमः ?—इत्याशङ्क्याह—

---

इसके इस तरतम भाव से त्रैविध्य की सूचना से भी प्रत्येक के पुनः वैसा होने पर सत्ताईस भेद होते हैं—यह सङ्केत किया गया । 'पुनः' शब्द व्यतिरेक (अर्थ) में है। इसलिए यहाँ पूर्ववत् शरीर की नहीं किन्तु अज्ञान की निवृत्ति होती है । स्वयमेव—न कि गुरु से अथवा शास्त्र से । चूँकि इसको अपनी प्रतिभा से ही इस प्रकार का ज्ञान उत्पन्न होता है इस कारण इसकी महत्ता में शास्त्र और आचार्य की अनपेक्षा कारण है ॥ १३२ ॥

प्रश्न—क्या यह अपने प्रति ही बन्ध मोक्ष के रूप में आत्मता को जानता है या दूसरे के प्रति भी—यह शङ्का कर कहते हैं—

प्रतिभा रूपी चन्द्रिका के द्वारा अन्धकार (अज्ञान) को शान्त करने वाला आचार्यरूपी चन्द्रमा आनन्द निर्भर दृष्टि को विस्फारित कर (= शिष्य के) अन्धकार और ताप दोनों को नष्ट कर देता है ॥ १३३ ॥

तमस्ताप दोनों को जो कि शिष्यसम्बन्धी हैं ॥ १३३ ॥

प्रश्न—इस प्रकार प्रतिभा का पात्र होते हुए भी यह कौन है—यह बतलाना चाहिए । शासिता हो नहीं सकता क्योंकि व्युत्पत्तिलाभ के समय वह (प्रतिभा) रहती नहीं । व्युत्पत्ति प्राप्त करने के बाद ही दूसरों को व्युत्पन्न बनाता हुआ वह शासिता कहा जाता है । शिष्य भी नहीं, क्योंकि उसमें (= शिष्य में) दूसरे के द्वारा व्युत्पत्ति का आधान होता है । तो यह कौन है—यह हम नहीं जानते ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**स शिष्टः कर्मकर्तृत्वाच्छिष्योऽन्यः कर्मभावतः ।**

शिष्यत इति स्वप्रतिभाधेयव्युत्पत्तिकत्वेन स्वप्रतिभां प्रति कर्मणोऽपि परं प्रति शास्यत्वाभावेन स्वातन्त्र्यविवक्षया कर्तृत्वात् 'लूयते केदारः' इतिवत् कर्मवद्भावात् कर्मणि क्ते शिष्ट इति । अन्य इत्येवंप्रतिभाभाजः ॥

स चायं सर्वशास्त्रेषु स्वयं गुर्वाद्युपदेशनैरपेक्ष्येण भवनात् स्वयंभूः—इत्याह—

**शिष्टः सर्वत्र च स्मार्तपदकालकुलादिषु ॥ १३४ ॥**
**उक्तः स्वयंभूः शास्त्रार्थप्रतिभापरिनिष्ठितः ।**

तदुक्तं प्राक्—

'स तावत्कस्यचित्तर्कः स्वयमेव प्रवर्तते ।
स च सांसिद्धिकः शास्त्रे प्रोक्तः स्वप्रत्ययात्मकः ॥'

(४।४०) इति ॥

ननु स्वयमेव चेत्प्रतिभायाः समुल्लासस्तत्कस्यचिदेव इति कुतस्त्योऽयं

---

कर्मकर्तृ होने से वह शिष्ट है और कर्म की दृष्टि से वह (एक) अन्य शिष्य है ॥ १३३- ॥

शिष्यते इति शिष्टः अर्थात् अपनी प्रतिभा के द्वारा आधेय व्युत्पत्ति वाला होने के कारण अपनी प्रतिभा के प्रति कर्म होते हुए भी दूसरे के प्रति शास्य न होने से स्वातन्त्र्य की विवक्षा के द्वारा कर्त्ता होने से 'क्यारी स्वयं काटी जाती है'[1] के समान, कर्मवद् भाव होने से कर्म में क्त प्रत्यय होने पर शिष्ट शब्द बनता है । अन्य = इस प्रकार की प्रतिभा वाला ॥

समस्त शास्त्रों में गुरु आदि के उपदेश से निरपेक्ष स्वयं (व्युत्पत्तिमान्) होने से यह स्वयंभू होता है—यह कहते हैं—

(= स्मृतिशास्त्र) सर्वत्र स्मार्त्त (= व्याकरण) पद काल (= ज्योतिष) कुल दर्शन आदि में शिष्ट तथा शास्त्रार्थ की प्रतिभा में परिनिष्ठित शिष्ट (व्यक्ति) स्वयम्भू कहा गया है ॥ -१३४-१३५- ॥

वही पहले कहा गया—

वह (= सत्) तर्क किसी के अन्दर स्वयं उत्पन्न होता है । शास्त्र में वह स्वप्रत्ययात्मक सांसिद्धिक कहा गया है ॥''

---

१. 'लूयते केदारः स्वयमेव' यह कर्मकर्तृ प्रयोग है अर्थात् कर्म स्वयं कर्त्ता के रूप में प्रयुक्त होता है । 'कृषकः केदारं लुनाति' यह वाक्य कर्तृवाच्य है । इसको कर्मकर्तृ करने के लिये—'कृषकःकिम्, केदारस्तु स्वयमेव लूयते' इस प्रकार का वाक्य प्रयुक्त होता है ।

नियमः । बाढं, न नियम—इत्याह—

**यन्मूलं शासनं तेन न रिक्तः कोऽपि जन्तुकः ॥ १३५ ॥**

व्युत्पत्तेर्हि प्रतिभात्मकमेव वस्तु मूलम् । न च तेन प्रतिभात्मना वस्तुना तिर्यक्प्रायोऽपि कश्चिज्जन्तुः स्वोचितव्यापारनैपुणान्यथानुपपत्त्या रिक्तः । अत एव

'व्यवहाराः प्रतायन्ते तिरश्चामपि यद्वशात् ।' इत्युक्तम् ॥ १३५ ॥

ननु यद्येवं तत्कस्मादविशिष्टैव सर्वेषां प्रतिभा नोल्लसेत्?—इत्याशङ्क्याह—

**तत्रापि तारतम्योत्थमानन्त्यं दार्ढ्यकम्प्रते ।**

एवं प्रतिभाया अविशेषेण संभवेऽपि तारतम्येन समुल्लासादनन्तप्रकारत्वं यतः सा दार्ढ्यकम्प्रते अपेक्षते, प्रथमतो दृढा कम्पमाना वा स्यात्—इत्यर्थः ॥

कम्पमाना च सा युक्त्याद्यपेक्षते यतोऽस्या दार्ढ्यमुदियात्—इत्याह—

**युक्तिः शास्त्रं गुरुर्वादोऽभ्यास इत्याद्यपेक्षते ॥ १३६ ॥**

---

प्रश्न—प्रतिभा का समुल्लास यदि स्वयं होता है तो किसी को ही होता है—यह कहाँ का नियम है। ठीक है, नियम नहीं है—यह कहते हैं—

चूँकि शासन (= शास्त्र) ही (व्युत्पत्ति का) मूल है इसलिए कोई छोटा भी जन्तु (उससे) रिक्त नहीं है ॥ -१३५ ॥

प्रतिभात्मक ही वस्तु व्युत्पत्ति का मूल है । और उस प्रतिभात्मक वस्तु से तिर्यक्प्राय भी कोई जन्तु, अपने व्यापारनैपुण्य की अन्यथानुपपत्ति के कारण, रिक्त नहीं है । इसीलिए—

"जिस कारण तिर्यक जीवों के भी व्यवहार चलते हैं ।"

यह कहा गया ॥ १३५ ॥

प्रश्न—यदि ऐसा है तो सबके प्रति समान रूप से प्रतिभा का उल्लास क्यों नहीं होता ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

वैसा होने पर भी तारतम्य के कारण आनन्त्य उत्पन्न होता है (क्योंकि वह प्रतिभा) दृढ़ता और कम्पन (की अपेक्षा रखती है) ॥ १३६- ॥

इस प्रकार प्रतिभा की समान रूप से सम्भावना होने पर भी तारतम्य के कारण उल्लास होने पर अनन्त प्रकार होते हैं । क्योंकि वह प्रतिभा दृढ़ता और कम्पन की अपेक्षा रखती है अर्थात् पहले दृढ़ या कम्पमान होती है ॥

कम्पमान वह युक्ति आदि की अपेक्षा रखती है जिससे कि इसमें दृढ़ता उत्पन्न होती है—यह कहते हैं—

(उसे) युक्ति, शास्त्र, गुरु, वाद, अभ्यास आदि की अपेक्षा हाती

वादो वीतरागकथा ॥ १३६ ॥

ननु आमुखे कम्पमानमपि ज्ञानं स्वयमेव क्वचिद्यथायथं दार्ढ्यं गच्छत् दृष्टं तत्किं युक्त्याद्यपेक्षणेन?—इत्याशङ्क्याह—

**कम्पमानं हि विज्ञानं स्वयमेव पुनर्व्रजेत् ।**
**कस्यापि दार्ढ्यमन्यस्य युक्त्याद्यैः केवलेतरैः ॥ १३७ ॥**

युक्त्याद्यैरिति सुसंवादायापेक्ष्यमाणैः । केवलेतरैरिति व्यस्तसमस्तैः । यस्य पुनः स्वयमेव कम्पमानं विज्ञानं दार्ढ्यं गच्छेत् स निर्भित्तिरिति प्रागुक्तः । यस्य तु युक्त्याद्यैः स सभित्तिक इति ॥ १३७ ॥

ननु एवमत्र फले कश्चिद्विशेषोऽस्ति न वा?—इत्याशङ्क्याह—

**यथा यथा परापेक्षातानवं प्रातिभे भवेत् ।**
**तथा तथा गुरुरसौ श्रेष्ठो विज्ञानपारगः ॥ १३८ ॥**

न केवलं प्रातिभस्यैव गुरोः परानपेक्षत्वे श्रेष्ठत्वं यावत्कल्पितस्यापि, शास्त्रीये क्वचिदंशे येन कल्पितोऽप्यसौ अकल्पित इत्युच्यते । तस्मात्प्रातिभत्वमेव

---

है ॥ -१३६ ॥

वाद =वीतराग की कथा ॥ १३६ ॥

प्रश्न—प्रारम्भ में कम्पमान भी ज्ञान कहीं—कहीं स्वयं क्रमशः दृढ़ता को प्राप्त हुआ देखा जाता है फिर युक्ति आदि की अपेक्षा से क्या लाभ ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

किसी का कम्पमान विज्ञान स्वयं बाद में दृढ़ता को प्राप्त हो जाता है। दूसरे का पृथक् अथवा समस्त युक्ति आदि के द्वारा (दृढ़ होता है) ॥ १३७ ॥

युक्ति आदि के द्वारा—सुसंवाद के लिए अपेक्षित । केवल अथवा इतर के द्वारा = व्यस्त अथवा समस्त के द्वारा । जिसका कम्पमान विज्ञान स्वयं दृढ़ता को प्राप्त हो जाता है वह निर्भित्तिक (साधक होता है) यह पहले कहा गया । और जिसका युक्ति आदि के द्वारा होता है वह सभित्तिक (कहा जाता है) ॥ १३७ ॥

प्रश्न—यहाँ फल में कोई अन्तर होता है या नहीं ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जैसे-जैसे प्रातिभ ज्ञान में दूसरे की अपेक्षा क्षीण होती जाती है वैसे-वैसे यह गुरु श्रेष्ठ और विज्ञानपारगामी होता है ॥ १३८ ॥

न केवल प्रातिभ ही गुरु परानपेक्ष होने से श्रेष्ठ है बल्कि कल्पित भी, जिस कारण किसी शास्त्रीय अंश में कल्पित भी यह अकल्पित कहा जाता है । इस

सर्वात्मना ज्याय:—इत्याह—

**अन्यत: शिक्षितानन्तज्ञानोऽपि प्रतिभाबलात् ।**
**यद्वेत्ति तत्र तत्रास्य शिवता ज्यायसी च सा ॥ १३९ ॥**

यदुक्तं प्राक्—

'येन केनाभ्युपायेन गुरुमाराध्य भक्तित: ।
तद्दीक्षाक्रमयोगेन शास्त्रार्थं वेत्त्यसौ तत: ॥
अभिषेकं समासाद्य यो भवेत्स तु कल्पित: ।
सन्नप्यशेषपाशौघविनिवर्तनकोविद: ॥
यो यथाक्रमयोगेन कस्मिंश्चिच्छास्त्रवस्तुनि ।
आकस्मिकं व्रजेद् बोधं कल्पिताकल्पितो हि स: ॥
तस्य योऽकल्पितो भाग: स तु श्रेष्ठतम: स्मृत: ।' (४।७३)

इति ॥ १३९ ॥

एवमकल्पितत्वादेव प्रातिभस्य गुरोर्न बाह्यं किञ्चिदपेक्षणीयम्—इत्याह—

**न चास्य समयित्वादिक्रमो नाप्यभिषेचनम् ।**
**न सन्तानादि नो विद्याव्रतं प्रातिभवर्त्मन: ॥ १४० ॥**
**आदिविद्वान्महादेवस्तेनैषोऽधिष्ठितो यत: ।**

---

कारण प्रातिभत्व ही सब प्रकार से ज्यायान् है—यह कहते हैं—

दूसरे साधनों से अनन्त ज्ञान की शिक्षा प्राप्त करने वाला भी जो प्रतिभा के बल से ज्ञान प्राप्त करता है उस-उस विषय में इसकी शिवता होती है और वह ज्यायसी होती है ॥ १३९ ॥

जैसा कि पहले कहा गया है—

'यह गुरु जिस किसी भी उपाय से भक्तिपूर्वक गुरु की आराधना कर उनसे प्राप्त दीक्षाक्रम के योग से शास्त्र के मर्म को जान लेता है तब अभिषेक को प्राप्त कर जो होता है वह कल्पित होते हुए भी समस्त पापसमूह को हटाने में दक्ष होता है। जो क्रमपूर्वक किसी शास्त्र के तात्पर्य का आकस्मिक ज्ञान प्राप्त करता है वह कल्पिताकल्पित (कहलाता) है । उसका जो अकल्पित भाग है वह श्रेष्ठतम माना गया है ॥ १३९ ॥

इस प्रकार अकल्पित होने से ही प्रातिभ गुरु के लिए बाह्य कुछ भी अपेक्षणीय नहीं होता—यह कहते हैं—

इस प्रातिभवर्त्मा का न समयित्व आदि क्रम होता है, न अभिषेक, न सन्तान आदि न विद्याव्रत । चूँकि यह आदि गुरु महादेव के द्वारा

**संस्कारास्तदधिष्ठानसिद्ध्यै तत्तस्य तु स्वतः ॥ १४१ ॥**

न हि नामास्य प्रातिभवर्त्मनो गुरोर्दीक्षाभिषेकादिः संस्कारः कश्चिदुपयुक्तः, यतोऽयमादिगुरुणा महादेवेन स्वयमेव अधिष्ठितः । तदधिष्ठानसिद्ध्यर्थं ह्येव संस्काराः प्रणीताः । तदेव पुनरस्य स्वतः सिद्धमिति किमेभिर्व्यर्थैः परिकल्पितै-र्भवेत् ॥ १४१ ॥

ननु एवमपि वृत्तदीक्षोऽयमिति न भवितुमर्हति?—इत्याशङ्क्याह—

**देवीभिर्दीक्षितस्तेन सभक्तिः शिवशासने ।**

तेन स्वतस्तदधिष्ठानेन हेतुना शिवशासने शक्तिपातप्रथमचिह्नभूतया भक्त्या युक्तः सन् देवीभिः दीक्षितः ताभ्य एव अधिगताधिकार—इत्यर्थः ॥

एवमकल्पितत्वेऽपि अस्य क्वचिदंशे कल्पितत्वमपि भवेत्?—इत्या-शङ्क्याह—

**दृढताकम्प्रताभेदैः सोऽपि स्वयमथ व्रतात् ॥ १४२ ॥**
**तपोजपादेर्गुरुतः स्वसंस्कारं प्रकल्पयेत् ।**

---

अधिष्ठित होता है चूँकि संस्कार उस अधिष्ठान की सिद्धि के लिए होते हैं और वह उसका स्वतः (सिद्ध) है ॥ १४०-१४१ ॥

इस प्रातिभवर्त्मा गुरु के लिए दीक्षा अभिषेक आदि कोई संस्कार उपयुक्त नहीं होता क्योंकि यह (गुरु) आदिगुरु महादेव के द्वारा स्वयं अधिष्ठित है । उस अधिष्ठान की सिद्धि के लिए ही संस्कार बनाये गये हैं और वह (अधिष्ठान) इसको स्वतः सिद्ध है फिर व्यर्थ कल्पित इन (संस्कारों) से क्या (लाभ) होगा ॥ १४१ ॥

प्रश्न—ऐसा होने पर भी यह दीक्षित तो नहीं होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इस कारण शिवशास्त्र में भक्तियुक्त यह देवियों के द्वारा दीक्षित होता है ॥ १४२- ॥

इस कारण = स्वतः उस अधिष्ठान के कारण । शिवशास्त्र में शक्तिपात की प्रथम चिह्नभूता भक्ति से युक्त होकर देवियों के द्वारा दीक्षित अर्थात् उनसे अधिकार प्राप्त करने वाला होता है ।'

अकल्पित होने पर भी (क्या) यह किसी अंश में कल्पित होता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

वह भी दृढ़ता कम्प्रता भेदों से युक्त होकर स्वयं व्रत तप जप आदि

सोऽपि प्रातिभो गुरुर्दृढताकम्प्रतामूलैस्तीव्रमध्यमन्दादिभेदैरुपलक्षितः सन् क्रमेण स्वयमात्मभावनातो व्रतादेर्गुरुतो वा स्वस्य आत्मनो दीक्षादिलक्षणं संस्कारं प्रकल्पयेत् येनायमकल्पितकल्पकः प्रागुक्तः । तथा च

'यस्तु तद्रूपभागात्मभावनातः परं विना ।
शास्त्रवित्स गुरुः शास्त्रे प्रोक्तोऽकल्पितकल्पकः ॥
तस्यापि भेदा उत्कृष्टमध्यमन्दाद्युपायतः ।
भावनातोऽथवा ध्यानाज्जपात्स्वप्नाद्व्रताद् धृतेः॥
प्राप्नोत्यकल्पितोदारमभिषेकं महामतिः ॥' (४।५३)

इति ॥ १४२ ॥

ननु किमत्र प्रमाणम्?—इत्याशङ्क्याह—

**यतो वाजसनेयाख्य उक्तं सिञ्चेत्स्वयं तनुम्। १४३ ॥**
**इत्याद्युपक्रमं यावदन्ते तत्परिनिष्ठितम् ।**
**अभिषिक्तो भवेदेवं न बाह्यकलशाम्बुभिः ॥ १४४ ॥**

यदुक्तं तत्र—

'व्रतादौ च जपादौ च तयोरन्ते तथैव च।

---

तथा गुरु से अपने संस्कार की कल्पना करता है ॥ -१४२-१४३- ॥

वह भी = प्रातिभ गुरु, दृढ़ताकम्प्रतामूलक तीव्र मध्य मन्द आदि भेदों से उपलक्षित होता हुआ क्रमशः स्वयं = आत्मभावना से, व्रत आदि अथवा गुरु से अपने दीक्षा आदि लक्षणों वाले संस्कार की कल्पना करता है जिससे यह पहले कल्पितकल्पक कहा गया ।

'जो कि बिना दूसरे के केवल अपनी भवना से उस रूपवाला होता है शास्त्रवेत्ता वह गुरु शास्त्र में अकल्पितकल्पक कहा गया है । उत्कृष्ट मध्य मन्द आदि उपायों के अनुसार उसके भी भेद होते हैं । भावना अथवा ध्यान, जप, स्वप्न, व्रत, होम के द्वारा वह महामति अकल्पितोदार अभिषेक को प्राप्त करता है ॥'

प्रश्न—इस विषय में क्या प्रमाण है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

क्योंकि वाजसनेय नामक (ग्रन्थ) में कहा गया है—कि शरीर का स्वयं सिञ्चन करना चाहिए—इत्यादि प्रारम्भ में कहा गया है । (ग्रन्थ के) अन्त में वह परिनिष्ठित (होता है—यह कहा गया) इस प्रकार (वह) अभिषिक्त होता है न कि बाह्य घड़े के जल से ॥ -१४३-१४४ ॥

जैसा कि वहाँ—

यागं कृत्वाथ विधिवत्स्वेन स्वमभिषेचयेत् ॥
यदि संपत्त्यभावः स्यान्मनसैवं प्रकल्पयेत् ।
यस्मादिदं जगत्सर्वं मनस्यन्तः प्रतिष्ठितम् ॥' इत्यादि
'ततः पीयूषकलशं कलाकमलमण्डितम् ।
ध्यात्वा शिरसि तेनैव प्लावितं भावयेद् बुधः ॥
अभिषिक्तो भवेदेवं न बाह्यकलशाम्बुभिः ।
य एवमभिषिक्तः सन् सोऽधिकारी जपादिके ॥'

इत्यन्तम् ॥ १४४ ॥

एतच्च न केवलमत्रैवोक्तं यावदन्यत्रापि—इत्याह—

**श्रीसर्ववीरश्रीब्रह्मयामलादौ च तत्तथा ।**
**निरूपितं महेशेन कियद्वा लिख्यतामिदम् ॥ १४५ ॥**
**इत्थं प्रातिभविज्ञानं किं किं कस्य न साधयेत् ।**
**यत्प्रातिभाद्वा सर्वं चेत्यूचे शेषमहामुनिः ॥ १४६ ॥**

अत्रैव यदित्यादिप्रमाणनिर्देशः । ऊचे इति पातञ्जलसूत्रेषु ॥ १४५-१४६ ॥

केचिच्चात्र विवदन्ते यन्नायं सर्वसंपत्तिहेतुरिति—इत्याह—

---

"व्रत और जप के आदि में तथा उन दोनों के अन्त में याग कर अपने से अपना विधिवत् अभिषेक करना चाहिए । यदि सम्पत्ति का अभाव हो तो मन से इस प्रकार (अभिषेक की) कल्पना करनी चाहिए क्योंकि यह समस्त संसार मन के भीतर प्रतिष्ठित है ।"—यहाँ से लेकर—

"इसके बाद विद्वान् कलाकमल से अलंकृत अमृतकलश का ध्यान कर उसी से शिर में स्नात होने की भावना करें । इस प्रकार (वह) अभिषिक्त होता है न कि बाह्य घट के जल से । जो इस प्रकार अभिषिक्त होता है वह जप आदि में अधिकारी होता है"—यहाँ तक कहा गया है ॥ १४४ ॥

यह केवल यहीं नहीं अन्यत्र भी कहा गया—यह कहते हैं—

महेश्वर के द्वारा सर्ववीर ब्रह्मयामल आदि ग्रन्थों में वह उस प्रकार निरूपित है । अथवा कितना लिखा जाय । इस प्रकार यह प्रातिभ ज्ञान किसके लिए क्या-क्या सिद्ध नहीं करता । जो कि महामुनि पतञ्जलि ने कहा—"प्रातिभ ज्ञान से सब हो जाता है" ॥ १४५-१४६ ॥

इस विषय में 'यत्' इत्यादि प्रमाण का निर्देश है । कहा—पातञ्जल योगसूत्र में ॥ १४५-१४६ ॥

कुछ लोग इस विषय में विवाद करते हैं कि यह (= प्रातिभ विज्ञान) सर्व-

**अन्ये त्वाहुरकामस्य प्रातिभो गुरुरीदृशः ।**
**सामग्रीजन्यता काम्ये तेनास्मिन्संस्कृतो गुरुः ॥ १४७ ॥**
**नियतेर्महिमा नैव फले साध्ये निवर्तते ।**
**अभिषिक्तश्चीर्णविद्याव्रतस्तेन फलप्रदः ॥ १४८ ॥**

अकामस्येति मुमुक्षोः । काम्ये हि सर्वांगोपसंहारेण यथाशक्तिप्रयोगोपगमात्सामग्रीजन्यतेति, तत्र गुरुतः प्राप्तदीक्षाभिषेकादिः स्वयं च चीर्णविद्याव्रतो गुरुः फलप्रदो न पुनस्तथाभूतोऽयं प्रातिभः । अयं हि नियतेर्महिमा यन्नियतादेव कारणान्नियतमेव फलं स्यादिति तन्नियतिदशाधिशायिनः साधकस्य कथमेवमन्यथाभावो भवेत्—इति भावः ॥ १४८ ॥

अस्मद्गुरवस्तु एतन्न मन्यन्ते—इत्याह—

**असदेतदिति प्राहुर्गुरवस्तत्त्वदर्शिनः ।**
**श्रीसोमानन्दकल्याणभवभूतिपुरोगमाः ॥ १४९ ॥**
**तथाहि त्रीशिकाशास्त्रविवृतौ तेऽभ्यधुर्बुधाः ।**

तदभिहितमेव पठति—

**सांसिद्धिकं यद्विज्ञानं तच्चिन्तारत्नमुच्यते ॥ १५० ॥**

---

सम्पत्ति का कारण नहीं है—यह कहते हैं—

अन्य लोग कहते हैं कि ऐसा प्रातिभ गुरु (केवल) निष्काम (पुरुष) का होता है । काम्य में सामग्रीजन्यता होती है । इस कारण इसमें संस्कारयुक्त गुरु ही उपयुक्त होता है । फल के साध्य होने के विषय में नियति की महिमा निष्क्रिय नहीं रहती । इसलिए अभिषिक्त एवं विद्याव्रत का आचरण करनेवाला ही (गुरु) फलप्रद होता है ॥ १४७-१४८ ॥

अकाम = मोक्षेच्छु । काम्य होने में सर्वाङ्ग के उपसंहार के द्वारा यथाशक्ति प्रयोग होने से सामग्रीजन्यता होती है इसलिए वहाँ गुरु से दीक्षा अभिषेक आदि को प्राप्त करने वाला और स्वयं विद्याव्रत का आचरण करने वाला ही गुरु फलप्रद होता है न कि यह प्रातिभ उस प्रकार का है । यह नियति की महिमा है कि निश्चित कारण से निश्चित फल होता है तो फिर नियतिदशा के अधिशायी साधक का अन्यथाभाव कैसे होगा ॥ १४७-१४८ ॥

हमारे गुरु तो इसको नहीं मानते—यह कहते हैं—

श्री सोमानन्द कल्याण भवभूति आदि तत्त्वदर्शी गुरु कहते हैं कि 'यह समीचीन नहीं है । परात्रीशिकाविवरण में उन विद्वानों ने कहा है ॥ १४९-१५०- ॥

उनके वचन को कहते हैं—

**तदभावे तदर्थं तदाहृतं ज्ञानमादृतम् ।**

यद्धि प्रातिभं नाम विज्ञानं तत्सर्वशास्त्रेषु चिन्तामणिप्रायमुच्यते यदस्मात्काम्यादिसर्वफलसंपत्तिः स्यादिति । तस्य सांसिद्धिकस्य ज्ञानस्य अभावे पुनस्तद्भवदभिमतमाहृतं गुर्वाद्याधेयत्वात् कृत्रिमं ज्ञानमाणवादेः शाम्भव एव द्वारद्वारिभावेन विश्रान्त्युपगमात् तदर्थं सांसिद्धिकज्ञानाभिव्यक्तिनिमित्तमेव आदृतम् । येन तदेव विश्रान्तिधामतया सर्वत्र प्रधानतया उद्घोष्यते ॥ १५० ॥

यदागम इत्याह—

**एवं यो वेद तत्त्वेन तस्य निर्वाणगामिनी ॥ १५१ ॥**
**दीक्षा भवत्यसन्दिग्धा तिलाज्याहुतिवर्जिता ।**
**अदृष्टमण्डलोऽप्येवं यः कश्चिद्वेत्ति तत्त्वतः ॥ १५२ ॥**
**स सिद्धिभाग्भवेन्नित्यं स योगी स च दीक्षितः ।**
**अविधिज्ञो विधानज्ञो जायते यजनं प्रति ॥ १५३ ॥**
**इत्यादिभिस्त्रीशिकोक्तैर्वाक्यैर्माहेश्वरैः स्फुटम् ।**
**ज्ञानं दीक्षादिसंस्कारसतत्त्वमिति वर्णितम् ॥ १५४ ॥**

इह यः कश्चित्सांसिद्धिकं ज्ञानं तत्त्वतो वेत्ति, तस्य बाह्यक्रियां विना

---

जो सांसिद्धिक विज्ञान है वह चिन्तामणि कहा जाता है । उसके अभाव में उसके लिए आहृत ज्ञान का आदर होता है ॥ -१५०-१५१- ॥

जो प्रातिभ विज्ञान है वह सब शास्त्रों में चिन्तामणि जैसा कहा जाता है क्योंकि इससे काम्य आदि सब फलों की प्राप्ति होती है । उस = सांसिद्धिक ज्ञान, के अभाव में, वह = आपका अभिमत, आहृत = गुरु आदि के द्वारा आधेय होने के कारण कृत्रिम, ज्ञान आणव आदि की शाम्भव में ही द्वारद्वारि भाव से विश्रान्ति होने से, उसके लिए = सांसिद्धिक ज्ञान की अभिव्यक्ति के लिए, आदृत है जिससे वहीं विश्रान्तिधाम होने के कारण सर्वत्र प्रधान रूप में कहा जाता है ॥ १५० ॥

जैसा कि आगम है—यह कहते हैं—

जो व्यक्ति इस प्रकार तत्त्व के साथ जानता है उसकी तिल घी की आहुति से रहित असन्दिग्ध निर्वाणगामिनी दीक्षा होती है । मण्डल का दर्शन न करने वाला भी जो कोई व्यक्ति तात्त्विक रूप से इस प्रकार जानता है वह सदा सिद्धिवाला योगी और दीक्षित होता है । यज्ञ की विधि को न जानते हुए भी वह विधिज्ञ हो जाता है—इत्यादि त्रीशिकोक्त महेश्वर वाक्यों के द्वारा स्पष्टतया कहा गया है कि ज्ञान दीक्षादिसंस्कारतत्त्व वाला है ॥ -१५१-१५४ ॥

नि:सन्देहा निर्वाणगामिनी दीक्षा स्वत एव भवति । अत एवासौ दीक्षितः सन् नित्यं सिद्धिभाग्योगी चेति बाह्यक्रियामजानानो जानानो वा यजनं प्रति जायते काम्यादिविषयायां यजिक्रियायां कर्ता भवेत् । एवमाद्यैर्माहेश्वरैर्वाक्यैर्दीक्षादिसंस्कार-सतत्त्वमेव सांसिद्धिकं ज्ञानमुक्तम् ॥ १५४ ॥

यत्पुनर्दीक्षादिनिमित्तकं ज्ञानं तज्ज्ञानहीनानाम्—इत्याह—

**ज्ञानोपायस्तु दीक्षादिक्रिया ज्ञानवियोगिनाम् ।**
**इत्येतदधुनैवास्तां स्वप्रस्तावे भविष्यति ॥ १५५ ॥**

अधुनैवास्तामेवेति शक्तिपातविचित्रतानिरूपणावसरे तत्प्रसङ्गाभावात् । अत एवोक्तम्—स्वप्रस्तावे भविष्यति इति । स्वप्रस्ताव इति दीक्षाप्रकरणे ॥ १५५ ॥

ननु एवं तात्त्विकस्य ज्ञानस्य प्रतिभावद्गुरुशास्त्रादिलक्षणमपि प्रमाणमभिव्यक्ति-निमित्तमस्ति इति किं प्रतिभायामेवैवं भरः?—इत्याशङ्क्याह—

**गुरुशास्त्रप्रमाणादेरप्युपायत्वमञ्जसा ।**
**प्रतिभा परमेवैषा सर्वकामदुघा यतः ॥ १५६ ॥**

---

जो कोई सांसिद्धिक ज्ञान को तत्त्वतः जानता है उसकी बाह्यक्रिया के बिना नि:सन्देह निर्वाणगामिनी दीक्षा स्वयं हो जाती है । इसीलिए यह दीक्षित होकर सिद्धियों को नित्य प्राप्त करने वाला और योगी (हो जाता है) । यज्ञ के प्रति बाह्य क्रिया को न जानते हुए भी जानने वाला हो जाता है । अर्थात् काम्य आदि विषय वाली यजन क्रिया में कर्त्ता हो जाता है । उक्त प्रकार के माहेश्वर वाक्यों के द्वारा सांसिद्धिक ज्ञान दीक्षाआदिसंस्कारतत्त्व वाला ही कहा गया है ॥ १५४ ॥

और जो ज्ञान दीक्षा आदि के कारण प्राप्त होता है वह ज्ञानहीनों के लिए है—यह कहते हैं—

दीक्षा आदि क्रिया, जो कि ज्ञान का उपाय है, ज्ञानहीन लोगों के लिए है । इस समय इतना ही रहने दीजिए । (शेष विचार) अपने प्रस्ताव में होगा ॥ १५५ ॥

अब रहने ही दीजिए—क्योंकि शक्तिपातविचित्रता के निरूपण के अवसर पर उसका (= दीक्षा आदि का) प्रसङ्ग नहीं है । इसीलिए कहा गया—अपने प्रस्ताव में होगा । स्वप्रस्ताव में = दीक्षाप्रकरण में ॥ १५५ ॥

प्रश्न—प्रतिभा के समान तात्त्विक ज्ञान की भी अभिव्यक्ति का कारण गुरु शास्त्र आदि लक्षणों वाला प्रमाण ही है फिर प्रतिभा के ही ऊपर इतना दबाव क्यों ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

गुरु शास्त्र प्रमाण आदि भी समीचीन उपाय हैं किन्तु यह प्रतिभा

गुर्वादेः प्रमाणस्यापि परमेव यौक्तिकमुपायत्वं सैवास्य विश्रान्तिस्थानम्—इत्यर्थः । यत इयमेव परतत्त्वैक्यापादनेन सर्वाभीष्टसंपत्तिहेतुः—इत्युक्तम् सर्वकामदुघेति । आणवादेरुपायस्य हि द्वारद्वारिभावेन शाम्भवे प्रतिभात्मनि अविकल्प एव ज्ञाने विश्रान्तिरिति असकृदुक्तम् ॥ १५६ ॥

अत एवाह—

**उपाययोगक्रमतो निरुपायमथाक्रमम् ।**
**यद्रूपं तत्परं तत्त्वं तत्र तत्र सुनिश्चितम् ॥ १५७ ॥**

उपायानामाणवादीनां योगे परस्परस्य संबन्धे य आणवः शाक्ते, शाक्तः शांभव इत्यादिरूपः क्रमः तमवलम्ब्य निरुपायमत एव अक्रमं यत्प्रतिभात्मकं रूपमुदेति, तदेव परं तत्त्वं तत्र तत्र सर्वशास्त्रेषु सुनिश्चितम् । नात्र कस्यचिद्विमतिः—इत्यर्थः ॥ १५७ ॥

ननु यद्येवं तत्प्रातिभस्य गुरोरन्यतः स्वात्मनि संस्कारपरिकल्पनेन कोऽर्थः ?—इत्याशङ्क्याह—

**यस्तु प्रातिभबाह्यात्मसंस्कारद्वयसुन्दरः ।**

---

सर्वोपरि है क्योंकि यह सब इच्छाओं को पूरी करती है ॥ १५६ ॥

गुरु आदि प्रमाण भी परम उचित उपाय हैं अर्थात् वह (प्रतिभा) ही इसका विश्रामस्थल है । क्योंकि यही परतत्त्वैक्यापादन के द्वारा समस्त अभीष्ट की प्राप्ति का कारण है—यह कहा गया—सर्वकामदुघा । आणव आदि उपाय का द्वारद्वारिभाव से शाम्भव = प्रतिभा रूप अविकल्प ज्ञान में विश्रान्ति होती है—यह कई बार कहा गया ॥ १५६ ॥

इसीलिए कहते हैं—

उपाययोग के क्रम से निरुपाय तक फलतः क्रमरहित जो रूप है वही स्थान-स्थान पर सुनिश्चित किया गया पर तत्त्व है ॥ १५७ ॥

आणव आदि उपायों का योग = परस्पर का सम्बन्ध होने पर जो आणवोपाय (की विश्रान्ति) शाक्त में शाक्तोपाय की शाम्भव में, इत्यादि रूप जो क्रम है उसके आधार पर निरुपाय अत एव क्रमरहित जो प्रतिभात्मक रूप उदित होता है वही परम तत्त्व तत्र तत्र = सब शास्त्रों में, सुनिश्चित है । अर्थात् इस विषय में किसी को विरोध नहीं है ॥ १५७ ॥

प्रश्न—यदि ऐसा है तो प्रातिभ गुरु के दूसरे से अपने अन्दर संस्कार की परिकल्पना का क्या अर्थ ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**जो प्रातिभ एवं बाह्य दोनों संस्कारों से सुन्दर है वह अन्योपकार्य न**

**उक्तोऽनन्योपकार्यत्वात्स साक्षाद्वरदो गुरुः ॥ १५८ ॥**

यदुक्तम्—

'यस्त्वकल्पितरूपोऽपि संवाददृढताकृते ।
अन्यतो लब्धसंस्कारः स साक्षाद्भैरवायते ॥' (४।७७)

इति ॥ १५८ ॥

एवं च प्रतिभापि शक्तिपातस्य बाह्यानामुपायानां वैचित्र्यात्तरतमभावेनोदियात्, येन मध्यतीव्रस्यापि शक्तिपातस्य तीव्रादिभेदभिन्नत्वं स्यात्—इत्याह—

**स्वमुक्तिमात्रे कस्यापि यावद्विश्वविमोचने ।**
**प्रतिभोदेति खद्योतरत्नतारेन्दुसूर्यवत् ॥ १५९ ॥**

अत्र च दृष्टान्तसामर्थ्यादन्तरा यथोत्तरं कतिचिज्जनमोचनेऽपि इति लभ्यते ॥ १५९ ॥

ननु इह प्रतिभायाः साक्षान्मध्यतीव्रः शक्तिपातः पारिपूर्ण्ये निमित्तमिति नास्ति विमतिः, तदितरद् बाह्यं पुनः कियदनुशीलनादपि प्रातिभत्वं भजेत् ?—इत्याशङ्क्याह—

**ततः प्रातिभसंवित्त्यै शास्त्रमस्मत्कृतं त्विदम् ।**

---

होने के कारण साक्षात् वरदायी गुरु कहा गया है ॥ १५८ ॥

जैसा कि कहा गया—

"जो कि अकल्पित रूप होकर भी संवाद की दृढ़ता के लिए अन्य से संस्कार प्राप्त करने वाला होता है वह साक्षात् भैरव होता है" ॥ १५८ ॥

प्रतिभा भी शक्तिपात के बाह्य उपायों के वैचित्र्य के कारण तरतम भाव से उत्पन्न होती है जिससे मध्य तीव्र भी शक्तिपात की (तीव्र) तीव्र आदि भेद से भिन्नता होती है—यह कहते हैं—

किसी को केवल अपनी मुक्ति के विषय में (और किसी को) विश्व को मुक्त कराने के विषय में प्रतिभा खद्योत, मणि, तारा, चन्द्रमा और सूर्य की भाँति (क्रम से) उदित होती है ॥ १५९ ॥

यहाँ दृष्टान्त के सामर्थ्य से बीच में यथोत्तर कुछ श्रद्धालुजनों लोगों के मोक्ष में भी (प्रतिभा उदित होती है) यह संकेतित होता है ॥ १५९ ॥

प्रश्न—प्रतिभा का साक्षात् मध्यतीव्र शक्तिपात पूर्णता में कारण है—इसमें किसी को वैमत्य नहीं है । किन्तु उससे भिन्न बाह्य कितने अनुशीलन से प्रातिभ (ज्ञान) होगा ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**योऽभ्यस्येत्स गुरुर्नैव वस्त्वर्था हि विडम्बकाः ॥ १६० ॥**

ततस्तरतमभावेन प्रतिभोदयाद्धेतोर्यः पुनरिदं श्रीतन्त्रालोकसंज्ञमस्मत्कृतं शास्त्रं प्रातिभत्वं संवेदयितुमभ्यस्येत्स समनन्तरमेव संपूर्णबोधत्वात् प्रातिभो गुरुर्भवेत् यद्दृक्पातमात्रात्सर्वोऽप्ययं लोकस्ताद्रूप्यमियात् । यदुक्तं प्राक्—

'इति सप्ताधिकामेनां त्रिंशतं यः सदा बुधः।
आह्निकानां समभ्यस्येत्स साक्षाद्भैरवो भवेत्।
सप्तत्रिंशत्सुसंपूर्णबोधो यद्भैरवो भवेत्।
किं चित्रमणवोऽप्यस्य दृशा भैरवतामियुः ॥' (१।२८६)

इति । ननु महतीयं विडम्बना यत्स्वयमेव स्वकृतिं प्रत्येवं प्रशंसा नाम?—इत्याशङ्क्योक्तम्—नैव वस्त्वर्था हि विडम्बका इति ॥ १६० ॥

ननु इदानीमेवोक्तं न कश्चिदपि जन्तुः प्रतिभया रिक्त इति, तत्किं तदुदये परकीयशास्त्राद्यपेक्षणेन ?—इत्याशङ्क्याह—

**परोपजीविताबुद्ध्या सर्व इत्थं न भासते ।**
**तदुक्त्या न विना वेत्ति शक्तिपातस्य मान्द्यतः॥ १६१ ॥**

---

इस कारण प्रातिभ ज्ञान की प्राप्ति के लिए हमारे द्वारा रचित इस शास्त्र का जो अभ्यास करता है वह गुरु है । निश्चय ही वस्त्वर्थ (= ग्रन्थोक्त विषय) विडम्बक (= धोखेबाज) नहीं है ॥ १६० ॥

इस कारण = तरतम भाव से प्रतिभा का उदय होने के कारण, जो व्यक्ति प्रातिभत्व प्राप्त करने के लिए हमारे द्वारा रचित इस तन्त्रालोक नामक शास्त्र का अभ्यास करता है वह तत्काल ही संम्पूर्ण बोध के कारण प्रातिभ गुरु हो जाता है जिसके दृष्टिपातमात्र से यह सारा संसार तद्रूप हो जाता है । जैसा कि पहले कहा गया—

'जो विद्वान् इन सैंतीस आह्निकों का अभ्यास करता है वह साक्षात् भैरव हो जाता है । सैंतीस आह्निकों का सम्पूर्ण ज्ञान करने वाला जब भैरव हो जाता है तो इसमें क्या आश्चर्य कि जीव भी इस (सम्पूर्ण दृष्टि वाले भैरव) के दृष्टिपात से भैरवता को प्राप्त हो जाते हैं ।'

प्रश्न—यह बड़ी विडम्बना है कि स्वयं ही अपनी रचना के प्रति इस प्रकार की प्रशंसा है?—यह शङ्का कर कहा गया 'वस्त्वर्थ विडम्बक नहीं है' ॥ १६० ॥

प्रश्न—अभी-अभी कहा गया कि कोई भी जीव प्रतिभा से रिक्त नहीं है तो फिर उसके उदय में परकीय शास्त्र आदि की अपेक्षा क्यों ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

परोपजीविता बुद्धि के द्वारा सब इस प्रकार भासित नहीं होता ।

यतः खलु परमेव उपजीवितुं प्रवृत्तः सर्व एवोपजीवनान्यथानुपपत्त्या इत्थमुक्तेन प्रकारेण प्रतिभानवान् तथा न प्रकाशते, यतः शक्तिपातस्य मान्द्यात् परोक्तिमन्तरेण न किञ्चिद्वेत्ति, सर्वत्रैवास्य गुरुशास्त्रापेक्षा—इत्यर्थः ॥ १६१ ॥

न चैतत्स्वोपज्ञमेव अस्माभिरुक्तम्—इत्याह—

**स्फुटमेतच्च शास्त्रेषु तेषु तेषु निरूप्यते ।**

तेषु तेषु इत्यनेन सर्वशास्त्राविगीतत्वमस्यार्थस्य उक्तम् ॥

एतदेव दर्शयति—

**किरणायां तथोक्तं च गुरुतः शास्त्रतः स्वतः ॥ १६२ ॥**
**ज्ञानयोग्यास्तथा केचिच्चर्यायोग्यास्तथापरे ।**

तथाशब्देन च केचिद्योगयोग्याः क्रियायोग्याश्च इत्याक्षिप्तम् । अनेन चैषां नियतविषयत्वेनापि शास्त्राद्यपेक्षा—इति कटाक्षितम् ॥ १६२ ॥

ननु इदं सिद्धसाधनं यद्गुरुशास्त्रापेक्षं ज्ञानमुदियादिति । एतद्धि लोकत एव

---

शक्तिपात की मन्दता के कारण (मन्द बुद्धि व्यक्ति) उसकी (= दूसरे की) उक्ति के बिना (कुछ भी) नहीं जानता ॥ १६१ ॥

चूँकि दूसरे को ही उपजीवित करने के लिये प्रवृत्त सब लोग उपजीवन की अन्यथा अनुपपत्ति के द्वारा इस प्रकार = उक्त प्रकार से, प्रतिभानवान् प्रकाशित नहीं होते क्योंकि शक्तिपात के मन्द होने से परोक्ति के बिना (वह साधक वर्ग) कुछ नहीं जानता अर्थात् इसे सर्वत्र गुरु की अपेक्षा होती है ॥ १६१ ॥

हमने इसे स्वोपज्ञ ही नहीं कहा है—यह कहते हैं—

उन-उन शास्त्रों में इसका स्पष्ट निरूपण किया गया ॥ १६१- ॥

'उन-उन' इस कथन से इस तथ्य का सर्वशास्त्रानुमोदन कहा गया ॥ १६१ ॥

इसी को दिखलाते हैं—

किरणसंहिता में कहा गया—गुरु से शास्त्र से और स्वयं । कुछ लोग ज्ञान के योग्य होते हैं उसी प्रकार कुछ लोग चर्या के योग्य होते हैं (इसीलिये आगम शास्त्र-ज्ञान क्रिया योग और चर्या नामक चार पादों वाला कहा गया है)॥ -१६२-१६३- ॥

'तथा' शब्द से कुछ लोग योग के योग्य और (कुछ लोग) क्रिया के योग्य हैं—यह आक्षिप्त है । इससे यह व्यंग्य है कि नियत विषयवाला होने पर भी इनको शास्त्र आदि की अपेक्षा होती है ॥ १६२ ॥

प्रश्न—यह तो सिद्धसाधन है कि गुरु शास्त्र की अपेक्षा से ज्ञान उत्पन्न होता

सिद्धम्, किमत्र प्रमाणोपन्यासेन । स्वत एव केषाञ्चिदेतदुदेति इत्यत्र पुनः किं प्रमाणम्?—इत्याशङ्क्याह—

**श्रीमन्नन्दिशिखातन्त्रे वितत्यैतन्निरूपितम् ॥ १६३ ॥**
**प्रश्नोत्तरमुखेनेति तदभग्नं निरूप्यते ।**

अभग्नमिति अखण्डम् ॥ १६३ ॥

तदेवाह—

**अनिर्देश्यः शिवस्तत्र कोऽभ्युपायो निरूप्यताम् ॥ १६४ ॥**
**इति प्रश्ने कृते देव्या श्रीमाञ्छंभुर्न्यरूपयत् ।**

कोऽभ्युपाय इति अर्थात्साधकस्य, येनानिर्देश्येऽपि शिवे ज्ञानमुदियात् । तदुक्तं तत्र—

'अनिर्देश्यः शिवो ह्येवं कथितः परमेश्वरः ।
उपायः कथ्यतां देव भक्तानुग्रहकाम्यया ॥' इति ॥ १६४ ॥

किं न्यरूपयत्?—इत्याह—

**उपायोऽत्र विवेकैकः स हि हेयं विहापयन् ॥ १६५ ॥**

---

है । यह तो लोक से ही सिद्ध है इसमें प्रमाण की क्या आवश्यकता । कुछ लोगों को स्वतः उत्पन्न हो जाता है इसमें क्या प्रमाण है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

नन्दिशिखा तन्त्र में प्रश्नोत्तर के द्वारा इसका विस्तार से निरूपण किया गया है । उसका उसी रूप में (यहाँ) निरूपण किया जा रहा है ॥ -१६३-१६४- ॥

अभग्न रूप से = अखण्ड रूप से ॥ १६३ ॥

उसी को कहते हैं—

शिव अनिर्देश्य हैं उस विषय में क्या उपाय है ? बतलाइए—देवी के द्वारा ऐसा प्रश्न किए जाने पर भगवान् शङ्कर ने बतलाया ॥ -१६४-१६५- ॥

क्या उपाय—अर्थात् साधक के लिए, जिससे अनिर्देश्य भी शिव के विषय में ज्ञान उत्पन्न हो जाय । वही वहाँ कहा गया—

"हे देव ! इस प्रकार परमेश्वर शिव अनिर्देश्य कहे गये हैं । भक्तों के ऊपर अनुग्रह की इच्छा से उपाय बताइए" ॥ १६४ ॥

क्या (उपाय) बतलाया—यह कहते हैं—

हे सुश्रोणि ! इस विषय में एक मात्र विवेक ही उपाय है । वह **हेय**

**ददात्यस्य च सुश्रोणि प्रातिभं ज्ञानमुत्तमम् ।**

विवेकैक इति विवेक एव एकः प्रधानं स्वपरामर्शात्मा विवेकः—इत्यर्थः । हेयमिति मायीयभावादि । अस्येति साधकस्य ॥ १६५ ॥

ततोऽपि किम्?—इत्याह—

**यदा प्रतिभया युक्तस्तदा मुक्तश्च मोचयेत् ॥ १६६ ॥**
**परशक्तिनिपातेन ध्वस्तमायामलः पुमान् ।**

तदुक्तं तत्र—

'उपायो देवदेवेशि विवेकस्तत्र वै परः ।
हेयतां चैव संसारे ज्ञात्वा जन्तुर्विमोचयेत् ॥
अनित्येऽस्मिञ्छिवो ह्येकः शिवः(नित्यः)सर्वगतः प्रभुः ।
मायीयान्युज्झ्य भावानि यदा भावेन भावयेत् ॥
ददात्यस्य च सुश्रोणि प्रातिभं ज्ञानमुत्तमम् ।
यदा प्रातिभसंयुक्तो मुच्यते मोचयेत्तदा ॥
परशक्तिनिपातेन ध्वस्तमायामलः पुमान् ।
परं याति पदं यत्र गत्वा भूयो न जायते ॥ इति ॥ १६६ ॥

---

का त्याग कराता हुआ इस (साधक) को उत्तम प्रातिभ ज्ञान देता है ॥ -१६५-१६६- ॥

विवेकैक = विवेक ही एक = प्रधान, अर्थात् स्वपरामर्शरूप विवेक । हेय = मायीय भाव आदि । इसको = साधक को ॥ १६५ ॥

उससे भी क्या होता है ?—यह कहते हैं—

पुरुष जब प्रतिभा से युक्त होता है (तब) ध्वस्तमायामल वाला (वह) मुक्त होता हुआ दूसरे के ऊपर शक्तिपात के द्वारा (दूसरे को) मुक्त कराता है ॥ -१६६-१६७- ॥

वही वहाँ कहा गया है—

"हे देवदेवेशि ! उस विषय में परविवेक ही उपाय है । संसार में हेयता को जान कर जीव मुक्त होता है । उस अनित्य (संसार) में एक शिव ही नित्य है । (वह) सर्वगामी प्रभु (जब) मायीय भावों का त्याग कराकर (पुरुष को आत्म) भाव से भावित करते हैं तब हे सुश्रोणि उस साधक को उत्तम प्रातिभ ज्ञान देते हैं । जब (साधक) प्रातिभ ज्ञान से संयुक्त होकर मुक्त हो जाता है तब ध्वस्त-मायामल वाला वह पुरुष पर शक्तिनिपात के द्वारा (दूसरों को) मुक्त कराता है । फिर वह परम पद को प्राप्त होता है जहाँ जाकर फिर (संसार में) उत्पन्न नहीं होता ॥ १६६ ॥

ननु समनन्तरमेव

'दीक्षयोन्मोच्य देवेशि अध्वबन्धात्सुदारुणात् ।
सर्वज्ञादिगुणांश्चैव शिशोरापादयेद्गुरुः ॥'

इत्यादिना दीक्षया मोक्षः—इत्युक्तम् । इदानीं तु प्रातिभानमुच्यते इति किमेतदुक्तम्?—इत्याह—

**ननु प्राग्दीक्षया मोक्षोऽधुना तु प्रातिभात्कथम् ॥ १६७ ॥**

कथमिति उभयोर्मध्यात्कतरत्प्रमाणम्—इत्यर्थः ।

तदुक्तं तत्र—

'दीक्षया पूर्वमेवोक्तः पुद्गलस्य भवार्णवात् ।
मोक्षोऽधुना वदस्येवं प्रातिभस्येव तत्कथम् ॥
प्रमाणमत्र देवेश प्रातिभं वाऽथ दीक्षणम् ।
एतन्मे वद कामारे स्फुटार्थेन महेश्वर ॥ इति ॥ १६७ ॥

एतदप्युत्तरयति परमेश्वरः—इत्याह—

**इति देव्या कृते प्रश्ने प्रावर्तत विभोर्वचः ।**
**दीक्षया मुच्यते जन्तुः प्रातिभेन तथा प्रिये ॥ १६८ ॥**

---

प्रश्न—अभी पहले—

"हे देवेशि ! गुरु दीक्षा के द्वारा दारुण अध्वबन्धन से मुक्त कराकर शिशु में सर्वज्ञता आदि गुणों का आधान करें ।"

इत्यादि के द्वारा दीक्षा से मोक्ष (होता है यह) कहा गया और अब प्रातिभ ज्ञान से मुक्त होता है यह क्या कहा गया ? यह कहते हैं—

प्रश्न है कि पहले दीक्षा से मोक्ष कहा अब प्रातिभज्ञान से (मोक्ष प्राप्ति) कैसे (कह रहे हैं) ? ॥ -१६७ ॥

कैसे ? = दोनों में से कौन (कथन) प्रामाणिक है । वही कहा गया—

"पहले पुद्‌गल का संसारसागर से मोक्ष दीक्षा के द्वारा कहा गया अब प्रातिभ (ज्ञान) को वैसा कहते हो । तो हे देवेश ! (इन दोनों में) कौन सा (कथन) प्रमाण है—प्रातिभ अथवा दीक्षा? हे कामारे ! हे महेश्वर ! यह मुझे स्पष्ट बतलाइये" ॥ १६७ ॥

परमेश्वर इसका उत्तर देते हैं—

इस प्रकार देवी के द्वारा प्रश्न किए जाने पर भगवान् का कथन प्रारम्भ हुआ । हे प्रिये ! जीव दीक्षा से और प्रातिभ ज्ञान से मुक्त होता

इयान्पुनरनयोर्विशेषः—इत्याह—

**गुर्वायत्ता तु सा दीक्षा बध्यबन्धनमोक्षणे ।**
**प्रातिभोऽस्य स्वभावस्तु केवलीभावसिद्धिदः ॥ १६९ ॥**

बध्यबन्धनमोक्षणनिमित्तं परापेक्षा—इत्यर्थः ॥ १६९ ॥

ननु किं नामास्य केवलीभावसिद्ध्या ?—स्यादित्याह—

**केवलस्य ध्रुवं मुक्तिः परतत्त्वेन सा ननु ।**
**नृशक्तिशिवमुक्तं हि तत्त्वत्रयमिदं त्वया ॥ १७० ॥**
**ना बध्यो बन्धने शक्तिः करणं कर्तृतां स्पृशत् ।**
**शिवः कर्तेति तत्प्रोक्तं सर्वं गुर्वागमादणोः ॥ १७१ ॥**
**पुनर्विवेकादुक्तं तदुत्तरोत्तरमुच्यताम् ।**
**कथं विवेकः किं वास्य देवदेव विविच्यते ॥ १७२ ॥**

परतत्त्वेन केवलस्येति केवलपरतत्त्वात्मा मुक्त एव भवेत्—इत्यर्थः । एवमपि देवी पुनः प्रश्नयति—ननु इत्यादि । इह तावन्नरशक्तिशिवात्मकं विश्वमिति सर्वशास्त्रेषु उक्तम् । तत्र बन्धनक्रियायां ना नरो बध्यः, कर्मकर्त्रविशमयी शक्तिश्च

---

है ॥ १६८ ॥

इन दोनों में इतना अन्तर है—यह कहते हैं—

बध्य को बन्धन से मुक्त करने में दीक्षा गुरु के अधीन होती है और प्रातिभ ज्ञान इस (साधक) का स्वभाव होता है जो कि केवलीभाव की सिद्धि देने वाला होता है ॥ १६९ ॥

बन्ध्य का बन्धन से मोक्ष का कारण परापेक्ष है ॥ १६९ ॥

प्रश्न—केवलीभाव की सिद्धि से इस (= साधक) का क्या होता है—यह कहते हैं—

केवल की मुक्ति निश्चित होती है और वह पर तत्त्व के रूप से होती है॥ प्रश्न है कि आप (= शिव) ने नर शक्ति और शिव ये तीन तत्त्व बतलाये हैं । नर बन्ध्य है । कर्त्तृता का स्पर्श करती हुई शक्ति बन्धन में करण है और शिव कर्त्ता है यह सब अणु को गुरु, आगम से (प्राप्त होता) है । फिर विवेक से यह होता है वह उत्तरोत्तर होता है । हे देवदेव ! तो इस (साधक) को विवेक कैसे होता है और किसका विवेचन होता है ॥ १७०-१७२ ॥

परतत्त्वेन केवलस्य = केवल परतत्त्वात्मा मुक्त ही हो जाता है । देवी पुनः प्रश्न करती है—ननु इत्यादि । समस्त शास्त्रों में विश्व को नर शक्ति शिवात्मक

कर्तृतां स्पृशत्करणम्, शिवश्च कर्ता इत्येतत्सर्वमणोर्गुरुतश्च शास्त्रतश्चोपदेश्यतयोक्तम् । येनास्य बध्यबन्धबन्धयितृविभागावभासपुरःसरं महाज्ञानमुदियात् । भूयश्च तदेवोत्तरादागमादप्युत्तरमनुत्तरं विवेकादुक्तम् । तदस्य साधकस्य कथं विवेकस्तदुत्पादकः प्रकारः, किं वा विवेच्यमित्युच्यतां संशयविपर्ययादिव्युदसनेन निर्णीयताम्—इत्यर्थः । तदुक्तम्—

'तत्त्वं त्रिविधमाख्यातं नरशक्तिशिवात्मकम् ।
शिवात्मकं सर्वगतं निष्प्रपञ्चमलेपकम् ॥
तद्धर्मधर्मिणी शक्तिस्त्वयाऽऽख्याता महेश्वर ।
बन्ध्यबन्धनभावेन नरतत्त्वमुदाहृतम् ॥
कर्तृत्वे करणत्वे च शक्तितत्त्वं त्वयोदितम् ।
तच्च गुर्वागमात्साध्यमणुभिश्चोदितं स्फुटम् ॥
विवेकात्तत्कथं लभ्यं भूय एवोच्यते त्वया ।
प्रातिभस्य च ज्ञानस्य गुर्वाम्नायागतस्य च ॥
द्वैधं किमेतदुद्दिष्टं मोहनाय ममाधुना ।
उत्तरोत्तरमस्मात्तु स्फुटमाख्याहि शङ्कर ॥
येन निःसंशया सिद्धिर्मुक्तिरन्ते भवत्यणोः ।
कथं विवेकः किं वाऽस्य देवदेव विविच्यते ॥ इति ।

---

कहा गया है । उसमें से बन्धन क्रिया में ना = नर बन्ध्य है । कर्मकर्तृ के आवेश वाली कर्तृता का स्पर्श करने वाली शक्ति करण है और शिव कर्त्ता है यह सब जीव के लिए गुरु और शास्त्र से उपदेश्य के रूप में कहा गया है जिससे इसको बन्ध्य-बन्धन-बन्धयितृविभाग के अवभासन के साथ वाला महाज्ञान उत्पन्न होता है। और फिर वही उत्तर = आगम से भी उत्तर = अनुत्तर विवेक से कहा गया है । तो इस साधक को वह विवेक कैसे होता है उसकी उत्पत्ति कैसे होती है विवेच्य क्या है—इसे बतलाइये = संशय विपर्यय आदि को हटा कर निर्णय कीजिये । वहीं कहा गया—

"तत्त्व तीन प्रकार का कहा गया है—नर शक्ति और शिव । शिवात्मक तत्त्व सर्वगत निष्प्रपञ्च और निर्लिप्त है । हे महेश्वर ! तुमने शक्ति को तद्धर्मधर्मिणी (= शिव के धर्म से धर्म वाली) कहा है । बन्ध्य-बन्धक-भाव से नरतत्त्व कहा गया है। तुम्हारे द्वारा कर्त्तृत्व और करणत्व में शक्तितत्त्व कहा गया है । वह जीवों के द्वारा प्रेरित गुरु अथवा आगम से साध्य है । वह विवेक से कैसे प्राप्य है । आप फिर कहते हैं कि ज्ञान प्रातिभ होता है और गुरु तथा शास्त्र से भी प्राप्त होता है । मुझे मोह में डालने के लिए आपने यह दो प्रकार क्यों कहा । इससे उत्तरोत्तर (= प्रातिभ ज्ञान है) हे शङ्कर ! इसे स्पष्ट कहिये जिससे अन्त में जीव की निःसन्देह मुक्ति होती है । हे देवदेव ! विवेक कैसे होता है अथवा क्या विविक्त (= पृथक्) किया जाता है ॥"

नृशक्तिशिवमिति गुर्वागमादिति च समाहारे द्वन्द्वः ॥ १७२ ॥

एतच्च निर्णेतुं परमेश्वरः प्रत्युवाच—इत्याह—

**इत्युक्ते परमेशान्या जगादादिगुरुः शिवः ।**

तदेवाह—

**शिवादितत्त्वत्रितयं तदागमवशाद्गुरोः ॥ १७३ ॥**
**अधरोत्तरगैर्वाक्यैः सिद्धं प्रातिभतां व्रजेत् ।**

यन्नाम हि नरशक्तिशिवात्मकं तत्त्वत्रयं तद्गुरोरागमाच्च प्रश्नप्रतिवचनरूपैर्वाक्यैः सिद्धं यथायथं तात्त्विकेन रूपेण प्ररोहमुपगतं प्रातिभतां व्रजेत् प्रातिभं ज्ञानमस्य जायते—इत्यर्थः ॥

ननु प्रातिभत्वं वस्तुसदिति असकृदुक्तं तत्कथमिह शिवादितत्त्वत्रयमेव गुर्वादि-माहात्म्यात्प्रातिभतां व्रजेदित्युक्तम्?—इत्याशङ्क्याह—

**दीक्षासिच्छिन्नपाशत्वाद्भावनाभावितस्य हि ॥ १७४ ॥**
**विकासं तत्त्वमायाति प्रातिभं तदुदाहृतम् ।**

---

नृशक्तिशिव और गुर्वागमात् यहाँ समाहार में द्वन्द्व है ॥ १७२ ॥

इसका निर्णय करने के लिए परमेश्वर ने कहा—यह कहते हैं—

परमेशानी के द्वारा ऐसा कहे जाने पर आदि गुरु शिव ने कहा ॥ १७३- ॥

वही कहते हैं—

शिव आदि तीन तत्त्व हैं वे गुरु एवं आगम के द्वारा प्रश्नोत्तर वाले वाक्यों (के माध्यम) से सिद्ध होकर प्रातिभ ज्ञान हो जाते हैं ॥ -१७३-१७४- ॥

नर शक्ति शिवरूप जो तीन तत्त्व हैं वह गुरु और आगम से प्रश्नोत्तर रूप वाक्यों के द्वारा सिद्ध = क्रमशः तात्त्विक रूप से प्ररोह को प्राप्त, होकर प्रातिभता को प्राप्त होता है = उस (= साधक) को प्रातिभ ज्ञान हो जाता है ॥

प्रश्न—प्रातिभत्व वस्तुसत् है—यह कई बार कहा गया । तो फिर यहाँ यह कैसे कहा गया कि शिव आदि तीन तत्त्व ही गुरु आदि की महिमा से प्रातिभ हो जाते है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

दीक्षा रूपी खड्ग से छिन्नपाश वाला होने के कारण तथा भावना से भावित (साधक) के लिए (उक्त तीन) तत्त्व विकास को प्राप्त होते हैं वही प्रातिभ कहा गया है ॥ -१७४-१७५- ॥

यन्नाम हि गुरुतो दीक्षासिच्छिन्नपाशस्य, आगमतश्च भावनाभावितस्य साधकस्य वस्तुसदेव प्रतिभातत्त्वं विकस्वरतां यायात्, तदेवोच्यते प्रातिभं ज्ञानमिति। तदुक्तम्—

'तदागमवशात्साध्यं गुरुवक्त्रान्महाधिपे ।
शिवशक्तिकरावेशाद्गुरुः शिष्यप्रबोधकः ॥
अधरोत्तरगैर्वाक्यैः प्रभुशक्त्युपबृंहितः ।
तच्छक्त्या सुप्रबुद्धस्य ध्वस्तमायामलस्य च ॥
दीक्षासिच्छिन्नपाशस्य भावनाभावितस्य च ।
विकासं तत्त्वमायाति यत्तज्ज्ञानमिदं प्रिये ॥
प्रातिभं तत्समाख्यातं तत्त्वज्ञानस्य भावनात् । इति ॥ १७४ ॥

एतदेव दृष्टान्तोपदर्शनेन हृदयङ्गमयति—

**भस्मच्छन्नाग्निवत्स्फौट्यं प्रातिभे गौरवागमात्॥ १७५ ॥**
**बीजं कालोप्तसंसिक्तं यथा वर्धेत तत्तथा ।**
**योगयागजपैरुक्तैर्गुरुणा प्रातिभं स्फुटेत् ॥ १७६ ॥**

यथा हि भस्मच्छन्नोऽग्निर्मुखमारुतादिना स्फुटतां यायात्, यथा वा स्वकाल एवोप्तं संसिक्तं च बीजमंकुरपल्लवादिरूपतयाभिव्यक्तिमियात्, तथा प्रातिभमपि

---

जो कि गुरु से (प्राप्त) दीक्षा रूपी तलवार है उससे कटे हुए पाश वाला तथा आगम से भावना के द्वारा भावित (साधक) के लिए वस्तु सत् ही प्रतिभा तत्त्व विकास को प्राप्त होता है वही प्रातिभ ज्ञान कहा जाता है । वही कहा गया—

"हे महाधिपे ! वह आगम से गुरुमुख से तथा शिवशक्ति की कृपा के आवेश से साध्य होता है । शिष्य का बोध कराने वाला प्रभुशक्ति से उपबृंहित गुरु प्रश्नोत्तर वाले वाक्यों से (ज्ञान को सिद्ध करता है) । उस शक्ति से सुप्रबुद्ध, मायामल से रहित, दीक्षा रूपी असि से छिन्नपाश वाले एवं भावनाभावित (साधक) के लिए जो तत्त्व विकास को प्राप्त होता है हे प्रिये ! तत्त्वज्ञान की भावना के कारण वह प्रातिभ ज्ञान कहा गया है ॥ १७४ ॥

इसी को दृष्टान्त के द्वारा हृदयङ्गम कराते हैं—

भस्म से ढँकी अग्नि के समान गुरु अथवा आगम से प्रातिभ ज्ञान में स्फुटता आती है । जिस प्रकार समय से बोया और सींचा गया बीज बढ़ता है उसी प्रकार योग याग जप एवं गुरुवाक्य से प्रातिभ ज्ञान स्फुट होता है ॥ -१७५-१७६ ॥

जिस प्रकार भस्म से आच्छन्न अग्नि मुखमरुत् आदि के द्वारा प्रकट हो जाती है अथवा जैसे अपने समय में ही बोया और सींचा गया बीज अङ्कुर पल्लव आदि

ज्ञानं गुरूपदिष्टैर्यागयोगादिभिरिति । तदुक्तम्—

'यथाग्निर्भस्मना च्छन्नस्तदपास्येन्धनेन्धितः ।
समीरणबलाविष्टो भूरितेजा वरानने ॥
प्रभविष्णुः प्रकाशार्चिरेवमेतद्भवेत्स्फुटम् ।' इति ।
'यथोप्तं कालतो बीजं तत्सुसिक्तमथ क्रमात्।
अंकुरैः पल्लवैराढ्यं तत्पुष्पादिफलान्वितम् ॥
व्यापकं विटपं तद्वद्गुरुतः प्रातिभं प्रिये ।'

इति च ॥ १७६ ॥

एवं गुर्वाम्नायगतं प्रातिभं ज्ञानं निरूप्य, पात्रोपकृतं तदेव स्वाभाविकं निरूपयितुं प्रथमं तावद्विवेकस्यैव स्वरूपम् निरूपयति—

**विवेकोऽतीन्द्रियस्त्वेष यदायाति विवेचनम्।**
**पशुपाशपतिज्ञानं स्वयं निर्भासते तदा ॥ १७७ ॥**
**प्रातिभे तु समायाते ज्ञानमन्यत्तु सेन्द्रियम् ।**
**वागक्षिश्रुतिगम्यं चाप्यन्यापेक्षं वरानने ॥ १७८ ॥**
**तत्त्यजेद् बुद्धिमास्थाय प्रदीपं तु यथा दिवा।**

---

के रूप में अभिव्यक्ति को प्राप्त होता है उसी प्रकार प्रातिभ भी ज्ञान गुरूपदेश याग योग आदि के द्वारा (स्फुट होता है) । (प्रथम दृष्टान्त प्रतिभ के उल्लास का अक्रम मार्ग और द्वितीय दृष्टान्त क्रमिकमार्ग) वही कहा गया—

"हे वरानने जैसे भस्म से आच्छन्न अग्नि उस (भस्म) को हटाकर इन्धनं से दीप्त तथा वायु के बल से आविष्ट होकर अत्यन्त तेजस्वी हो जाती है उसी प्रकार प्रभविष्णु प्रकाश की यह ज्वाला (= प्रतिभा) भी स्फुट होती है ।"

और

"जैसे समय से बोया गया तथा सुसिक्त बीज क्रमशः अङ्कुरों पल्लवों से समृद्ध होता हुआ पुष्प फल आदि से युक्त होकर बड़ा वृक्ष बन जाता है । हे प्रिये ! उसी प्रकार गुरु के कारण प्रातिभ (ज्ञान उल्लसित होता है)" ॥ १७६ ॥

इस प्रकार गुरु और शास्त्र से प्राप्त प्रातिभ ज्ञान का निरूपण कर पात्रोपकृत (= पात्र की योग्यता के अनुसार) उसी को स्वाभाविक रूप में बतलाने के लिए पहले विवेक के ही स्वरूप को बतलाते हैं—

जब यह अतीन्द्रिय ज्ञान विवेक को प्राप्त होता है तब पशु पाश और पति का ज्ञान स्वयं भासित होने लगता है । हे वरानने ! प्रातिभ ज्ञान के उत्पन्न होने पर बुद्धिमान् को चाहिये कि वह सम्यक् ज्ञान में स्थित होकर वाक् चक्षु श्रोत्र से उत्पन्न तथा अन्यापेक्ष अन्य ज्ञान का त्याग

यः पुनरतीन्द्रियः प्रमाणागोचर एष संविल्लक्षणोऽर्थो विचारपदवीमभ्युपेयात् स स्वपरामर्शात्मा विवेको नाम, यत्तस्मिन्सति स्वयमनन्यापेक्षमेव बध्यबन्धबन्धयितृविषयं प्रातिभं ज्ञानं परिस्फुरेत्, यस्मिन्नभ्युदिते दिनकृत्स्थानीयां बुद्धिं सम्यग्ज्ञानमास्थाय प्रदीपमिव दिने तदन्यत्संकुचितं ज्ञानं वागुपलक्षितैः कर्मेन्द्रियैरक्षिश्रुत्युपलक्षितैर्बुद्धीन्द्रियैश्च गम्यं सेन्द्रियमन्तःकरणैर्गम्यं च, अत एवान्यापेक्षं त्यजेत् । एतदवधीरणेन महाप्रकाश एव विश्रान्तो भवेत्—इत्यर्थः ।

तदुक्तम्—

'विवेकोऽतीन्द्रिये भावे यदायाति विवेचनम् ।
पशुपाशपतिज्ञानं स्वयमेति विचारताम् ॥
प्रातिभे तु समायाते ज्ञानमन्यत्तु सेन्द्रियम् ।
वागक्षिश्रुतिगम्यं तु अन्यापेक्षं वरानने ॥
तत्त्यज्येद् बुद्धिमास्थाय प्रदीपं तु यथा दिवा । इति ॥

अत एवास्यार्वाग्दर्शिवैलक्षण्यमपि जायते—इत्याह—

**प्रादुर्भूतविवेकस्य स्याच्चिदिन्द्रियगोचरे ॥ १७९ ॥**

---

कर दे जैसे कि (दिन) दिन के आने पर दीपक का (त्याग कर देते हैं) ॥ १७७-१७९- ॥

जो अतीन्द्रिय, प्रमाणों का अविषय, यह संविदरूप अर्थ विचारपदवी को प्राप्त होता है वह स्वपरामर्शरूप विवेक होता है । उसके होने पर स्वयं अनन्यापेक्ष बन्ध्यबन्धनबन्धयितृविषयक प्रातिभ ज्ञान स्फुरित होता है जिसके उदित होने पर (साधक को चाहिये कि वह) सूर्यस्थानीया बुद्धि = सम्यक् ज्ञान, में स्थित होकर दिन में दीपक के समान उससे भिन्न संकुचित ज्ञान वाग् से उपलक्षित कर्मेन्द्रियों तथा चक्षु श्रोत्र से उपलक्षित ज्ञानेन्द्रियों से गम्य सेन्द्रिय, तथा अन्तःकरणों से गम्य इसलिए अन्यापेक्ष (ज्ञान) का त्याग कर दे अर्थात् इसके तिरस्कार से महाप्रकाश में ही विश्रान्त हो जाय । वही कहा गया—

"जब अतीन्द्रिय भाव विवेचन को प्राप्त होता है । (उस समय) पशु पाश पति का ज्ञान स्वयं विचारता को प्राप्त होता है । (यही) विवेक है । प्रातिभ (ज्ञान) के आने पर हे वरानने ! अन्य कर्मेन्द्रिय ज्ञानेन्द्रियजन्य सेन्द्रिय ज्ञान तथा अन्यापेक्ष ज्ञान को (साधक) बुद्धि में स्थित होकर (उसी प्रकार) छोड़ दे जैसे दिन के आने पर (मनुष्य) दीपक को छोड़ देता है ॥

इसीलिए इस (साधक) के अन्दर स्थूलबुद्धि वालों की अपेक्षा वैलक्षण्य भी उत्पन्न होता हैं—यह कहते हैं—

जिसे विवेक उत्पन्न हो गया है उसको ज्ञानेन्द्रिय के विषय में

**दूराच्छुत्यादिवेधादिवृद्धिक्रीडाविचित्रिता ।**

प्रादुर्भूतविवेकस्य हि साधकस्य शब्दादाविन्द्रियार्थे विषये दूराच्छुत्यादि-विचित्रिता चित् स्यात् देशकालाकारविप्रकृष्टादिविषया संवित्तिरस्य जायते—इत्यर्थः। तदुक्तम्—

'प्रादुर्भूतविवेकस्य लक्षणं यत्प्रवर्तते ।
तथा ते कथयिष्यामि येन येनेन्द्रियेण तु ॥
साध्यं यत्तस्य तस्यैवं पाटवं जायते भृशम् ।
दूराच्छ्रवणविज्ञानं मननं चावलोकनम् ॥' इति ॥
'क्रीडाकर्माण्यथोक्तानि सर्वतन्त्रोदितानि तु ।
क्षणेनानुभवेत्तानि शक्तिज्ञानोपबृंहितः ॥
षट्चक्रं षोडशाधारं कुलं जानाति सुव्रते ।
मन्त्रवेधादि कुरुते स्वस्थावेशादिकानि तु ॥
क्षणादन्यानि विशते पुराणि नगनन्दिनि । इति च ॥

प्ररूढविवेकस्यास्य पुनरेवं सिद्धिषु वैमुख्यात्परसंविद्विश्रान्तिरेव भवेत्—इत्याह—

**सर्वभावविवेकात्तु सर्वभावपराङ्मुखः ॥ १८० ॥**

---

दूरश्रवण दूरवेद्य आदि वृद्धि एवं क्रीड़ा की विचित्रता वाली (चित्) प्राप्त होती है ॥ -१७९-१८०- ॥

उत्पन्नविवेक वाले साधक की शब्द आदि इन्द्रिय विषयों में दूर से श्रवण आदि से विचित्रित चित् उत्पन्न होती है अर्थात् देश काल आकार दूर आदि विषयक संवित् इसके अन्दर उत्पन्न होती है । वही कहा गया—

"उत्पन्नविवेक वाले (पुरुष) का जो लक्षण होता है वह (मैं) तुमसे कहता हूँ । जिस-जिस इन्द्रिय से (जिसका) जो-जो विषय साध्य होता है उस-उस (इन्द्रिय) में अत्यधिक पटुता उत्पन्न हो जाती है (जैसे) दूर से श्रवण, ज्ञान, मनन और दर्शन ।"

"शक्तिज्ञान से संवर्धित यह (साधक) समस्त तन्त्रों में कथित उन क्रीड़ाकर्मों का एक क्षण में अनुभव कर लेता है । हे सुव्रते ! (वह) छ चक्र सोलह आधार (= पद्म) और कुल (= क्रम) को जानता है । मन्त्रवेध, स्वस्थभाव और अपने ऊपर या अन्य के ऊपर अन्य का या अपना आवेश आदि करता है । हे पार्वति ! वह एक क्षण में दूसरे शरीर (देशों नगरों) में प्रवेश कर जाता है" ॥

प्ररुढ विवेक वाले इस (साधक) के सिद्धियों से विरक्त होने से (उसकी) पर संविद् में विश्रान्ति ही हो जाती है—यह कहते हैं—

सर्व भाव के विवेक के कारण सर्वभावपराङ्मुख, क्रीड़ाओं के विषय मे

**क्रीडासु सुविरक्तात्मा शिवभावैकभावितः ।**
**माहात्म्यमेतत्सुश्रोणि प्रातिभस्य विधीयते ॥ १८१ ॥**
**स्वच्छायादर्शवत्पश्येद् बहिरन्तर्गतं शिवम् ।**

इह खलु सर्वेषां भावानां संविदेव सतत्वम्, न तु बाह्यं किञ्चिन्नीलादिरूपत्वमित्येवमात्मकाद्विवेकात्तद्वैवश्यहीनोऽत एव परपुरप्रवेशादिप्रायासु क्रीडासु विरक्तात्मत्वात्परप्रकाशमय्यां शिवसत्तायामेव प्राधान्येन विश्रान्तो येन दर्पण इव बिम्बप्रतिबिम्बोदयात्मना स्वं सर्वत्र शिवमेव बहिरन्तर्गतं पश्येत्तदेकघनाकारतया विश्वं साक्षात्कुर्यात्—इत्यर्थः । ननु कथमेकदैवायं बहिरन्तश्च शिवं द्रष्टुं शक्नुयात्?—इत्याशङ्क्योक्तम्—'प्रातिभस्यैतन्माहात्म्यं विधीयते' इति ॥

एवं चास्य हेयमुपादेयं वा किञ्चिन्नास्ति इत्ययमकिञ्चित्करीषु परिमितासु सिद्धिषु निबन्धनभूतं प्रतिनियतं ध्यानाद्यपहाय परामेव संविदं परं परामृशेत्—इत्याह—

**हेयोपादेयतत्त्वज्ञस्तदा ध्यायेन्निजां चितिम् ॥ १८२ ॥**

तदेति प्रातिभस्यैवं माहात्म्ये सति—इत्यर्थः ।

तदुक्तम्—

---

विरक्त (वह साधक) शिवभाव से भावित हो जाता है । हे सुश्रोणि ! यह प्रातिभ ज्ञान का माहात्म्य है कि वह अपनी छाया से युक्त दर्पण के समान शिव को बाहर और भीतर दोनों ओर देखता है ॥ -१८०-१८२- ॥

'समस्त भावों का तत्त्व संविद् ही है न कि बाह्य कुछ नील आदि रूप है'—इस प्रकार के विवेक से इसकी अधीनता से रहित इसलिए परपुरप्रवेश आदिवाली क्रीड़ाओं के प्रति विरक्त होने से (साधक) परप्रकाशमयी शिवसत्ता में ही प्रधान रूप से विश्रान्त होता है जिससे दर्पण के समान बिम्बप्रतिबिम्ब के उदय से अपने को सर्वत्र बाह्याभ्यन्तर शिव ही जानता है अर्थात् उस (शिव) के घनाकार के रूप में विश्व का साक्षात्कार करता है । प्रश्न है कि यह एक ही बार बाहर और भीतर दोनों जगह शिव को कैसे देख सकता है?—यह शङ्का कर कहा गया—यह प्रातिभ ज्ञान का माहात्म्य है ॥

इस प्रकार इसके लिये कुछ भी हेय उपादेय नहीं रहता । इसलिये यह अकिञ्चित्करी परिमित सिद्धियों के कारणभूत निश्चित ध्यान आदि को छोड़कर परा संविद् का पूर्ण रूप से परामर्श करता है—यह कहते हैं—

हेय उपदेय के तत्त्व को जानने वाला (वह) उस समय अपनी चित् शक्ति का ध्यान करता है ॥ -१८२ ॥

उस समय = प्रातिभ का ऐसा माहात्म्य होने पर । वही कहा गया—

'सर्वभावविवेकेन सर्वभावपराङ्मुखः ।
विवेकी सुविरक्तात्मा शिवभावैकतत्परः ॥
प्राकाम्यमेतत्सुश्रोणि प्रातिभस्य विधीयते ।' इति ।
'यथादर्शगतां च्छायां पश्यति स्वां तथा प्रिये ।
बहिरन्तःस्थितं देवं शिवं सर्वगतं विभुम् ॥' इति ।
'स्वप्नेन्द्रजालवत्सर्वं सिद्धियोगं विभावयेत् ।
दृष्ट्वैवं लक्षणं भद्रे प्रातिभस्य तु साधकः ॥
हेयोपादेयतत्त्वज्ञस्तदा ध्यायेच्छिवं विभुम् ।' इति च ।

ननु अकिञ्चित्कर्यश्चेत्सिद्धयस्तत्किमर्थमुक्ताः ?—इत्याशङ्क्याह—

**सिद्धिजालं हि कथितं परप्रत्ययकारणम् ।**
**इहैव सिद्धाः कायान्ते मुच्येरन्निति भावनात् ॥ १८३ ॥**

सिद्धिर्हि नाम परेषां प्रत्ययमात्रम्, अन्यथा देहान्ते मुक्तिरिति कस्य समाश्वासः स्यात् ॥ १८३ ॥

यस्य पुनः परप्रत्ययानपेक्षत्वेन परतत्त्व एव भावनादार्ढ्यं स जीवन्नेव मुक्तः—इत्याह—

---

"हे सुश्रोणि ! समस्त पदार्थों के विवेक से सर्वभावपराङ्मुख विवेकी विरक्तात्मा (वह साधक) केवल शिवभाव में तत्पर होता है । यह प्रातिभज्ञान का माहात्म्य है ॥"

"हे प्रिये ! जैसे (कोई व्यक्ति) दर्पणगत अपनी छाया को देखता है उसी प्रकार (साधक) व्यापक सर्वगामी शिव को बाहर और भीतर स्थित देखता है ।"

"समस्त सिद्धिलाभ को स्वप्न अथवा इन्द्रजाल की भाँति समझता है । हे भद्रे ! प्रातिभ का यह लक्षण देख कर हेयोपादेय तत्त्व का ज्ञाता तब व्यापक शिव का ध्यान करें" ॥ १८२ ॥

प्रश्न—यदि सिद्धियाँ अकिञ्चित्करी हैं तो उनका कथन क्यों किया गया ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

सिद्धिजाल को दूसरे को विश्वास दिलाने का कारण कहा गया है कि इस प्रकार की भावना करने से सिद्ध लोग इसी जीवन में काया का अन्त होने पर मुक्त हो जाते हैं ॥ १८३ ॥

सिद्धि दूसरों के लिए विश्वास मात्र है । अन्यथा शरीर का अन्त होने पर मुक्ति होती है यह किसको विश्वास होगा ॥ १८३ ॥

और जिसकी बिना परप्रत्यय की अपेक्षा के परतत्त्व में भावना दृढ हो जाती है वह जीवित रहते मुक्त हो जाता है—यह कहते हैं—

**परभावनदार्ढ्यात्तु जीवन्मुक्तो निगद्यते ।**

एतदेवोपसंहरति—

**एतत्ते प्रातिभे भेदे लक्षणं समुदाहृतम् ॥ १८४ ॥**

अत्र च न केवलमेतदेव लक्षणं यावदन्यदपि—इत्याह—

**शापानुग्रहकार्येषु तथाभ्यासेन शक्तता ।**

शक्ततेत्यर्थात्प्रादुर्भूतविवेकस्य । प्ररूढविवेको हि क्रीडाप्रायासु सिद्धिषु अनासङ्गान्माध्यस्थ्यमवलम्बमानः परतत्त्व एव विश्रान्तो येनासौ स्वयं मुक्तः सन् परानपि मोचयेत् ॥ १८४ ॥

तदाह—

**तेषूदासीनतायां तु मुच्यते मोचयेत्परान् ॥ १८५ ॥**

नन्वात्मा स्वत एव शुद्धबोधस्वभाव इति किं नामास्यावशिष्यते यत्प्रतिभा कुर्यादिति किं तयास्य?—इत्याशङ्क्याह—

**भूतेन्द्रियादियोगेन बद्धोऽणुः संसरेद् ध्रुवम् ।**
**स एव प्रतिभायुक्तः शक्तितत्त्वं निगद्यते ॥ १८६ ॥**

---

परतत्त्व में भावना के दृढ होने से जीवन्मुक्त कहा जाता है ॥ १८४-॥

इसी का उपसंहार करते हैं—

प्रातिभ भेद में तुमको यह लक्षण बतलाया ॥ -१८४ ॥

इस विषय में केवल यही लक्षण नही है बल्कि दूसरा भी है—यह कहते हैं—

उस प्रकार के अभ्यास से (साधक) को शाप देने तथा अनुग्रह करने जैसे कार्यो में शक्ति प्राप्त होती है ॥ १८५- ॥

शक्तता—उत्पन्न विवेकवाले (पुरुष) को प्ररूढ़ विवेकी (पुरुष) क्रीड़ा-प्राय सिद्धियों में अनासक्त होने के कारण तटस्थता को प्राप्त होता हुआ परतत्त्व में विश्राम करता है जिस कारण यह स्वयं मुक्त होकर दूसरों को भी मुक्त कराता है ॥ १८४ ॥

यह कहते हैं—

उनके (= सिद्धिजाल के) विषय में उदासीनता होने पर (साधक स्वयं) मुक्त होता है और दूसरों को मुक्त कराता है ॥ -१८५ ॥

प्रश्न—आत्मा स्वयं शुद्ध बोध रूप है फिर इसके लिए क्या शेष बचता है जिसे वह प्रतिभा के द्वारा करता है अर्थात् उस (प्रतिभा) से इसको क्या मतलब ? —यह शङ्का कर कहते हैं—

**तत्पातावेशतो मुक्तः शिव एव भवार्णवात्।**

स एव भूतेन्द्रियादियुक्तो बद्धोऽणुः प्रतिभया युक्तः प्रादुर्भूतविवेकश्चेत् तच्छक्तितत्त्वं निगद्यते शुद्धविद्यादशाधिशायी भवेत् येन तदनुग्रहनिग्रहाद्यनेक-कार्यकरणप्रवणतामियात् । तत्रैव लब्धप्ररोहः पुनरसौ भवार्णवान्मुक्तः शिव एव तथाणुरूपतावधीरणेन शक्तिनिःश्रेणिकाक्रमणक्रमेण परधाराधिरोहितया परस्यामेव संविदि विश्रान्तो भवेत्—इत्यर्थः । एतेन चोद्यसमाधानाभ्यामुपक्रान्तं नरशक्ति-शिवात्मकं तत्त्वत्रयमेव प्रातिभविज्ञानात्मकतां यायादिति निर्वाहितम् । तदुक्तम्—

'यदा देवि महान्स्थूलो गुणत्रयसमन्वितः ।
भूतेन्द्रियादियोगेन बध्यते चाप्यणुस्तदा ॥
संसारे संसरेत्तेन बद्धोऽणुर्वरवर्णिनि ।
स एव प्रतिभायुक्तः शक्तितत्त्वं निगद्यते ॥
तत्पातावेशतो **जन्तुर्मुच्यते** तु भवार्णवात् ।
हित्वा कारण**षट्कं** तु **शिवतत्त्वे** लयं व्रजेत् ॥
इति ते **सर्वमाख्यातं** **यथाभेदद्वयं** प्रिये ।' इति ॥

---

महाभूत इन्द्रिय आदि के योग से बद्ध जीव निश्चित रूप से संसरण (= संसार में आवागमन) करता है । वही प्रतिभा से युक्त होकर शक्तितत्त्व कहा जाता है । उस (शक्तिपात) के आवेश के कारण संसारसागर से मुक्त हुआ वह शिव ही हो जाता है ॥ १८७- ॥

वही भूत इन्द्रिय आदि से युक्त होकर बद्ध जीव होता है । यदि प्रतिभा से युक्त होकर उत्पन्नविवेक वाला होता है तो (वह) शक्तितत्त्व कहा जाता है अर्थात् (वह) शुद्ध विद्या की दशा में पहुँच जाता है जिस कारण उस अनुग्रह निग्रह आदि अनेक कार्य को करने में पटुता प्राप्त करता है । उसी में और प्रौढ़ होकर फिर यह संसारार्णव से मुक्त होकर शिव ही हो जाता है । अर्थात् उस प्रकार की अणुरूपता के त्याग के द्वारा शक्तिरूपी सीढ़ी पर चढ़कर परधाराधिरोहण के द्वारा परसंविद् में विश्रान्त हो जाता है । इस शङ्का समाधान के द्वारा यह बतलाया गया कि नर शक्ति और शिव रूप तीन तत्त्व ही प्रातिभ विज्ञान हो जाते हैं । वही कहा गया—

"हे देवि ! जब अणु, महान् स्थूल तीनों गुणों (= सत्त्व रजस् तमस्) से युक्त होकर भूत इन्द्रिय आदि से योग से बन्धन में पड़ता है तब वह संसार में संसरण करता है । हे वरवर्णिनि ! इस कारण वह बद्ध जीव (कहलाता है) । प्रतिभा से युक्त वही शक्तितत्त्व कहा जाता है । उसके (= शक्ति के) पात के आवेश के कारण जीव संसार सागर से मुक्त हो जाता है । छ कारणों का त्याग करके (वह) शिव तत्त्व में लीन हो जाता है । हे प्रिये ! जिस प्रकार (प्रतिभा का) दो भेद होता है वह सब तुमसे कह दिया गया" ॥

एवमुपपादितेऽपि प्रातिभस्य द्वैधे देवी पुनः प्रश्नयति—

**नन्वाचार्यात्सेन्द्रियं तज्ज्ञानमुक्तमतीन्द्रियम् ॥ १८७ ॥**
**विवेकजं च तद्बुद्ध्या तत्कथं स्यान्निरिन्द्रियम् ।**

इह तावद्गौरवं ज्ञानं बुद्ध्यान्तःकरणनिर्वर्त्यत्वात्सेन्द्रियमुक्तम्, विवेकजं च तन्निरिन्द्रियम् । तत्र तद्विवेकजं ज्ञानं 'बुद्धिमास्थाय' इत्याद्युक्त्या बुद्ध्योपलक्षितमपि कथं निरिन्द्रियं स्यात् शशविषाणवदत्यन्तमसदेव—इत्यर्थः । तदुक्तम्—

'सेन्द्रियं चैव गुरुतो ज्ञानमुक्तमतीन्द्रियम् ।
विवेकजन्म नो बुद्ध्या विना देव प्रवर्तते ॥
निरिन्द्रियत्वं तु कथं प्रोच्यते तस्य शङ्कर ।
एतच्छशविषाणेन प्रतिभाति समं मम ॥' इति ॥

एवमुक्तश्च भगवान् प्रत्युवाच—इत्याह—

**इति पृष्टोऽभ्यधात्स्वान्तधियोर्जाड्यैकवासनात् ॥ १८८ ॥**
**अक्षत्वं प्रविवेकेन तच्छित्तौ भासकः शिवः ।**

इह मनोबुद्ध्योर्जाड्यैकलक्षणात्संस्कारादुल्लसता परस्परस्य सङ्कल्प्यादध्यवसे-

---

प्रातिभ ज्ञान के दो भेद के उपपादित होने पर भी देवी पुनः प्रश्न करती है—

प्रश्न है कि आचार्य से (प्राप्त) ज्ञान सेन्द्रिय कहा गया और वही विवेक से उत्पन्न होने पर अतीन्द्रिय । वह (विवेकज भी ज्ञान) बुद्धि से उत्पन्न होता है फिर भी वह निरिन्द्रिय कैसे है? ॥ -१८७-१८८- ॥

गुरु से प्राप्य ज्ञान बुद्धि = अन्तःकरण, से निर्वर्त्य होने के कारण सेन्द्रिय कहा गया है । और विवेकज वह निरिन्द्रिय । ऐसे में वह = विवेकज ज्ञान 'बुद्धिमास्थाय' इत्यादि उक्ति के अनुसार बुद्धि से उपलक्षित होकर भी कैसे निरिन्द्रिय होगा अर्थात् वह शशश्रृङ्ग की भाँति अत्यन्त असत् ही है । वही कहा गया—

"गुरु से (प्राप्त ज्ञान) सेन्द्रिय कहा गया और विवेकज अतीन्द्रिय । हे देव ! बिना बुद्धि के (वह विवेकज) उत्पन्न नहीं होता । हे शङ्कर ! फिर वह निरिन्द्रिय कैसे कहा जाता है । मुझे तो यह शशविषाणवत् लगता है ॥

ऐसा कहे गये भगवान् ने उत्तर दिया—यह कहते है—

ऐसा पूछे गये (शिव ने) कहा—जाड्य से वासित होने के कारण मन और बुद्धि इन्द्रिय हैं । प्रकृष्ट विवेक के द्वारा उस (जाड्य) का नाश होने पर शिव ही भासक हो जाते हैं ॥ -१८८-१८९- ॥

मन और बुद्धि का, जाड्य लक्षण वाले संस्कार से उल्लसित होने तथा परस्पर

याच्च विषयात्प्रकृष्टेन भेदेन अक्षत्वमिन्द्रियत्वं यतोऽनयोर्बन्धकत्वम् । तस्य च जाड्यसंस्कारकारणस्य भेदस्यावृत्त्या यथोक्तस्वरूपतया प्रकृष्टेन विवेकेन च्छित्तौ निवृत्तौ शिव एव भासको निरिन्द्रिया संविदेव सर्वतः समुज्जृम्भत इति सिद्धं विवेकजस्य ज्ञानस्यातीन्द्रियत्वम् ॥

ननु जाड्यात्मैव संस्कारो भेदनिबन्धनमिति केनोक्तम्?—इत्याशङ्क्याह—

**संस्कारः सर्वभावानां परता परिकीर्तिता ॥ १८९ ॥**

परतेति भिन्नता—इत्यर्थः । परिकीर्तितेति सर्वैः । यदभिप्रायेणैव प्राक्

'परिच्छिन्नप्रकाशत्वं जडस्य किल लक्षणम् ।' (३।१०१)

इत्याद्युक्तम् । तदुक्तम्—

'इन्द्रियत्वं मनोबुद्ध्योर्वासनातः सुरेश्वरि ।
जडत्वात्तेषु तद्भावादिन्द्रियत्वं तु बन्धकम्॥
विवेकयुक्त्या तच्छेदः शिवतत्त्वप्रकाशकः ।
संस्कारः सर्वभावानां परता परिकीर्तिता ॥' इति ॥ १८९ ॥

सा चेह नास्ति—इत्याह—

**मनोबुद्धी न भिन्ने तु कस्मिंश्चित्कारणान्तरे।**

---

सङ्कल्प्य और अध्यवसेय विषय के कारण प्रकृष्ट भेद से अक्षत्व = इन्द्रियत्व है इसी कारण ये दोनों बन्धक होते हैं । और उस जाड्यसंस्कारकारण वाले भेद का, आवृत्ति से (= बारंबार) यथोक्त रूप से प्रकृष्ट विवेक के द्वारा छित्ति = निवृत्ति, होने पर शिव ही भासक हो जाते हैं । निरिन्द्रिय संविद् ही सब प्रकार से देदीप्यमान हो रही है । इस प्रकार विवेकज ज्ञान का अतीन्द्रियत्व सिद्ध होता है ॥

प्रश्न—जाड्यात्मक संस्कार ही भेद का कारण होता है—ऐसा किस कारण से कहागया?—यहा शङ्का कर कहते हैं—

संस्कार समस्त भावों की परता कही गयी है ॥ -१८९ ॥

परता = भिन्नता । कही गयी—सबके द्वारा । जिस अभिप्राय से पहले 'परिच्छिन्न प्रकाशता ही जड का लक्षण है ।'

इत्यादि कहा गया । वही कहा गया—

'हे सुरेश्वरि ! मन और बुद्धि का इन्द्रियत्व वासना के कारण होता है जड होने से उनमें वैसा भाव होने के कारण इन्द्रियत्व बन्धक होता है । विवेक की युक्ति से उस संस्कार का नाश शिवतत्त्व का प्रकाशक होता है । संस्कार ही समस्त पदार्थों की परता कही गयी है' ॥ १८९ ॥

और वह यहाँ नहीं है—यह कहते हैं—

**विवेके कारणे ह्येते प्रभुशक्त्युपवृंहिते ॥ १९० ॥**

इह हि मनोबुद्धी मूलकारणे विवेके समुल्लसति कस्मिंश्चिच्छुद्धविद्यात्मनि कारणान्तरे स्वस्वरूपतिरस्कारात्तद्रूपताजन्मने न भिन्ने भवतो यत एते प्रभुशक्त्युपवृंहिते तदैकात्म्यमापन्ने—इत्यर्थ: ॥ १९० ॥

ननु यद्येवं तन्मनोबुद्धी विना ज्ञानस्योत्पत्तिरेव न स्यादिति कृतं निरिन्द्रियत्वादिविचारेण?—इत्याशङ्क्याह—

**न मनोबुद्धिहीनस्तु ज्ञानस्याधिगम: प्रिये।**
**परभावात्तु तत्सूक्ष्मं शक्तितत्त्वं निगद्यते ॥ १९१ ॥**

न हि मनो बुद्धिं वा विहाय ज्ञानस्याधिगमोऽवभासो भवेत्, किन्तु ते एव मनोबुद्धी प्रोक्तयुक्त्या स्वस्वरूपनिमज्जनेन सूक्ष्मं शाक्तं रूपमधिकृत्य एतज्ज्ञानं जनयत:—इत्युक्तम्—

'परभावात्तु तत्सूक्ष्मं शक्तितत्त्वं निगद्यते।' इति ॥ १९१ ॥

ननु यद्येवं, तद्विवेकस्याप्यत्र कस्मात्कारणत्वमुक्तम्—इत्याशङ्क्याह—

**विवेक: सर्वभावानां शुद्धभावान्महाशय: ।**

---

मन और बुद्धि किसी कारणान्तर में भिन्न नहीं होते । विवेक के विषय में ये दोनों कारण होते हैं क्योंकि (ये दोनों) प्रभुशक्ति से उपबृंहित हैं ॥ १९० ॥

मन और बुद्धि, मूल कारण विवेक के उल्लसित होने पर किसी = शुद्ध विद्या रूप कारणान्तर में स्वस्वरूपतिरस्कार के कारण तद्रूपताजन्म वाले (वे दोनों) भिन्न नहीं होते क्योंकि ये दोनों प्रभुशक्ति से उपबृंहित = उनके साथ एकात्मता को प्राप्त होते हैं ॥ १९० ॥

प्रश्न—यदि ऐसा है तो मन और बुद्धि के बिना ज्ञान की उत्पत्ति ही नहीं होगी फिर निरिन्द्रियत्व आदि का विचार व्यर्थ है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

हे प्रिये ! ज्ञान का मन बुद्धि से रहित अधिगम नहीं होता । किन्तु परभाव के कारण वह सूक्ष्म शक्ति तत्त्व कहा जाता है ॥ १९१ ॥

मन अथवा बुद्धि को छोड़कर ज्ञान का अधिगम = अवभास नहीं होता । किन्तु वे ही मन और बुद्धि उक्त युक्ति से स्वस्वरूपनिमज्जन के द्वारा सूक्ष्म शाक्त रूप का ग्रहण कर इस ज्ञान को उत्पन्न करते हैं । यह कहा गया—

परभाव के कारण वह (= ज्ञान) सूक्ष्म शक्तितत्त्व कहा जाता है ॥ १९१ ॥

प्रश्न—यदि ऐसा है तो विवेक भी यहाँ क्यों कारण कहा गया ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

महाशय इति सर्वभावक्रोडीकरणसहिष्णुः—इत्यर्थः ॥

ननु बुद्धिरपि उभयतो दर्पणप्रख्या भोक्तृभोग्यात्मसर्वभावपरिस्फुरणसहिष्णु-रित्युक्तं तत्कथं तामपहाय विवेकस्य एवंरूपत्वमुच्यते?—इत्याह—

**बुद्धितत्त्वं तु त्रिगुणमुत्तमाधममध्यमम् ॥ १९२ ॥**
**अणिमादिगतं चापि बन्धकं जडमिन्द्रियम् ।**

त्रिगुणत्वादेव च उत्तमाधममध्यममित्युक्तम्, अणिमादिगतत्वादेव भोगजाला-सक्तिकारितया बन्धकम् । तदुक्तम्—

'बुद्धितत्त्वं महादेवि प्रधानाशयगोचरम् ।
तमो रजस्तथा सत्त्वमुत्तमाधममध्यमम् ॥
अणिमादिविभेदेन भोगजालसमावृतम् ।' इति ॥

इह

'अङ्के चेन्मधु विन्देत किमर्थं पर्वतं व्रजेत् ।'

इति भङ्ग्या प्रातिभादेव चेन्मुक्तिस्तत्किमनेकायाससाध्यया दीक्षया इति पुनर्देवी प्रश्नयति—

---

शुद्ध भाव होने के कारण विवेक समस्त भावों में सबसे बड़ा है ॥ १९१- ॥

महाशय = समस्त भावों को आत्मसात् करने में समर्थ ॥ १९१- ॥

प्रश्न—बुद्धि भी दोनों प्रकार से दर्पण जैसी होती हुई भोक्तृभोग्यरूप सब भावों के परिस्फुरण में समर्थ कही गयी है । तो फिर उसको छोड़कर विवेक को इस प्रकार का क्यों कहा गया?—यह शङ्का कर कहते हैं—

बुद्धि तत्त्व त्रिगुणात्मक है इस कारण यह उत्तम, मध्यम और अधम है । इसके साथ ही (यह) अणिमादि वाला, जड़, इन्द्रिय और बन्धक भी है ॥ -१९२-१९३- ॥

त्रिगुण होने से उत्तम मध्यम और अधम कहा गया । अणिमादिगत होने से भोगजाल में आसक्तिकारी होने से बन्धक है । वही कहा गया—

"हे महादेवि ! प्रकृति के आशय को बतलाने वाला बुद्धितत्त्व तमो रजस् तथा सत्त्व रूप होने से अधम मध्यम तथा उत्तम है । (यह) अणिमा आदि के भेद से भोगजाल से आवृत है ॥

प्रश्न—'यदि घर के कोने में मधु मिले तो पर्वत पर क्यों जाये ?

इस भङ्गिमा के अनुसार प्रातिभ ज्ञान से ही यदि मुक्ति होती है तो अनेक—आयाससाध्य दीक्षा से क्या लाभ?—पुनः ऐसा प्रश्न देवी करती हैं—

**ननु प्रातिभतो मुक्तौ दीक्षया किं शिवाध्वरे ॥ १९३ ॥**

तदुक्तम्—

'प्रातिभेन महेशान मुच्यते यदि पुद्गलः ।
तत्किमर्थं शिशोर्दीक्षा क्रियते तु शिवाध्वरे ॥' इति ॥ १९३ ॥

एतदपि परमेश्वरः प्रत्युक्तवान्—इत्याह—

**ऊचेऽज्ञाना हि दीक्षायां बालवालिशयोषितः ।**
**पाशच्छेदाद्विमुच्यन्ते प्रबुद्ध्यन्ते शिवाध्वरे ॥ १९४ ॥**
**तस्माद्दीक्षा भवत्येषु कारणत्वेन सुन्दरि ।**
**दीक्षया पाशमोक्षे तु शुद्धभावाद्विवेकजम् ॥ १९५ ॥**

एष्विति बालादिष्वज्ञानेषु, अतश्चाज्ञविषया दीक्षा इति विशेषः । कारणत्वेनेति मुक्तेः प्रबोधस्य च । अत एव तेषां दीक्षया पाशमोक्षे कृते शुद्धभावात् विवेकजं प्रातिभं ज्ञानं समुदियात् ॥

ननु एतन्न्यायमुखेनैव कस्मान्नोपपादितं किं प्रतिपदं तद्ग्रन्थपाठेन?—इत्याशङ्क्याह—

---

यदि प्रातिभ ज्ञान से मुक्ति होती है तो शिवयाग में दीक्षा से क्या लाभ ? ॥ -१९३ ॥

वही कहा गया—

हे महेश्वर ! यदि जीव प्रातिभ ज्ञान से मुक्त हो जाता है तो फिर शिवाध्वर में शिशु की दीक्षा किस लिए की जाती है ॥ १९३ ॥

परमेश्वर ने इसका भी उत्तर दिया—यह कहते हैं—

"हे सुन्दरी ! बालक मूर्ख और स्त्रियों जैसे अज्ञानी शिवाध्वर में दीक्षित होने पर पाशच्छेद होने के कारण मुक्त हो जाते हैं तत्पश्चात् प्रबुद्ध होते हैं । इसलिए इनके विषय में दीक्षा कारण बनती है । दीक्षा के द्वारा पाश कट जाने से शुद्ध भाव के कारण प्रातिभ ज्ञान होता है ॥ १९४-१९५ ॥

इनमें = बाल आदि अज्ञानियों में । इसलिए दीक्षा अज्ञविषया है—यह जानना चाहिए । कारण होने से—मुक्ति और प्रबोध का । इसीलिये उनकी दीक्षा से (उनका) पाश कट जाने पर शुद्ध भाव के कारण विवेकज = प्रातिभ ज्ञान, उत्पन्न होता है ॥

प्रश्न—इसे सिद्धान्त रूप से क्यों नहीं कहा गया ? प्रतिपद उस ग्रन्थ के पाठ से क्या लाभ ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**इत्येष पठितो ग्रन्थः स्वयं ये बोद्धुमक्षमाः ।**
**तेषां शिवोक्तिसंवादाद् बोधो दार्ढ्यं व्रजेदिति ॥ १९६ ॥**

एतच्च न केवलमत्रैवोक्तम्, यावदन्यत्रापि—इत्याह—

**श्रीमन्त्रिशाटने चात्मगुरुशास्त्रवशात्त्रिधा ।**
**ज्ञानं मुख्यं स्वोपलब्धि विकल्पार्णवतारणम् ॥ १९७ ॥**
**मन्त्रात्मभूतद्रव्यांशदिव्यतत्त्वादिगोचरा ।**
**शङ्का विकल्पमूला हि शाम्येत्स्वप्रत्ययादिति ॥ १९८ ॥**

यद्यप्यत्र गुरुतः शास्त्रतः स्वतश्चेति त्रिधा ज्ञानमुक्तं तथापि विकल्पार्णवतारकत्वात्स्वोपलब्धि स्वत उद्भूतं ज्ञानं मुख्यं यतस्तीव्रमध्यशक्तिपातवतः स्वप्रत्ययादेव प्राधान्येन विकल्पमूला मन्त्रादिविषया षोढा शङ्का शाम्येदविकल्पस्वात्मसंविद्विश्रान्तो भवेत्—इत्यर्थः । अंशेति सिद्धाद्या मन्त्रांशकास्तत्प्रकारत्वान्मन्त्राशङ्कायामेवान्तर्भूताः । आदिशब्दः प्रकारे । तेन द्रव्यशङ्काप्रकारभूताया जातिशङ्काया अपि ग्रहणम् । तदुक्तं तत्र—

'त्रिप्रत्ययमिदं ज्ञानमात्मा शास्त्रं गुरोर्मुखम् ।

---

यह ग्रन्थ इसलिए पढ़ा गया कि जो स्वयं ज्ञान करने में समर्थ नहीं हैं शिव के वचन के संवाद से उनका ज्ञान दृढ़ हो जाय ॥ १९६ ॥

इसे केवल यहीं नहीं कहा गया किन्तु अन्यत्र भी—यह कहते हैं—

निशाचर (ग्रन्थ) में (कहा गया है कि) ज्ञान स्वयं, गुरु अथवा शास्त्र तीन साधनों से प्राप्त होता है । (इनमें से) स्वयं प्राप्त (ज्ञान) मुख्य होता है जो कि विकल्प रूपी समुद्र से पार कराने वाला होता है । स्वयं उद्भूत प्रातिभ ज्ञान से मन्त्र, आत्मा, भूत, द्रव्य, अंश, दिव्य, तत्त्व आदि विषय वाली विकल्पमूलक शङ्का शान्त हो जाती है ॥ १९७-१९८ ॥

यद्यपि यहाँ गुरु से शास्त्र से और स्वयं से इस प्रकार तीन (साधनों से प्राप्त तीन) तरह का ज्ञान कहा गया है तथापि (उनमें से) विकल्पसागर से पार कराने वाला होने के कारण स्वोपलब्धि = स्वतः उद्भूतज्ञान मुख्य है क्योंकि तीव्रमध्यशक्तिपात वाले (साधक) की मुख्य रूप से विकल्पमूलक मन्त्र आदि विषयक शङ्कायें स्वप्रत्यय से ही शान्त हो जाती हैं अर्थात् (वह) निर्विकल्पात्मक स्वसंविद् में विश्रान्त हो जाता है । अंश—सिद्ध आदि (जो कि) मन्त्र के अंशभूत हैं उसी प्रकार का होने से मन्त्र शङ्का में ही अन्तर्भूत हैं । 'आदि' शब्द प्रकार अर्थ में प्रयुक्त है । इसमें द्रव्यशङ्का की प्रकारभूता जातिशङ्का का भी ग्रहण होता है । वही वहाँ कहा गया—

"यह ज्ञान तीन कारणों से आत्मा (= स्वयं) शास्त्र और गुरु-से उत्पन्न होता

प्राधान्यात्स्वोपलब्धिः स्याद्विकल्पार्णवतारिणी ॥
विकल्पाज्जायते शङ्का सा शङ्का बन्धरूपिणी ।
बन्धोऽन्यो न हि विद्येत ऋते शङ्कां विकल्पजाम् ॥
विकल्पायासयुक्तस्य न हि स्याच्छ्रेयसी गतिः ।
मन्त्रशङ्कात्मशङ्का च द्रव्यशङ्का तथा पुनः ॥
भूतशङ्का तथा दिव्यकर्मशङ्का परा मता ।
पञ्चधा तु स्मृता शङ्का तत्त्वशङ्का परा स्मृता ॥
षड्विधां कथयिष्यामि यथा मोक्षमवाप्स्यसि ।'

इत्याद्युपक्रम्य

'तस्मात्सर्वप्रयत्नेन स्वात्मप्रत्ययकारणम् ।
स्वसंवित्तिकरं नृणां नरशक्तिशिवात्मकम् ॥
बोद्धव्यं लयभेदेन यथाप्रत्ययमात्मनि ।
विकल्पक्षीणचित्तस्तु परमाद्वैतभावितः ॥
मुच्यते नात्र सन्देह इति सत्यं ब्रवीमि ते ॥' इति ॥ १९८ ॥

ननु श्रीपूर्वशास्त्रमधिकृत्येदमुच्यते इत्युपक्रान्तं तत्किमिह श्रीमन्त्रन्दिशिखाद्यवान्तरग्रन्थार्थकथनेन?—इत्याशङ्क्याह—

**एनमेवार्थमन्तःस्थं गृहीत्वा मालिनीमते ।**

---

है । प्राधान्य के कारण आत्मज्ञान विकल्पसागर से पार करता है । विकल्प के कारण शङ्का उत्पन्न होती है । वह शङ्का बन्धनरूपिणी है । विकल्प से उत्पन्न शङ्का को छोड़कर दूसरा कोई बन्धन नहीं है । विकल्प के आयास से युक्त (जीव) की अच्छी गति नहीं होती । मन्त्रशङ्का, आत्मशङ्का, द्रव्यशङ्का, भूतशङ्का, दिव्यकर्मशङ्का ये पाँच प्रकार की शङ्कायें मानी गयी हैं । तत्त्वशङ्का सबसे ऊपर है । छ प्रकार की शङ्काओं का वर्णन करूँगा जिससे (तुम) मोक्ष प्राप्त करोगी ।''

इत्यादि प्रारम्भ कर

''इसलिए पूर्णप्रयास के द्वारा स्वात्मप्रत्यय का कारण, मनुष्यों को आत्मसंविद् देने वाला नर शक्ति शिवात्मक ज्ञान, अपने अन्दर (नर एवं शक्ति के) भेद के लय के द्वारा प्रत्यय के अनुसार, जानना चाहिए । विकल्पों से रहित चित्तवाला तथा परमाद्वैत से भावित (व्यक्ति) मुक्त हो जाता है । इसमें सन्देह नहीं (मैं) तुमसे सत्य कहता हूँ'' ॥ १९७-१९८ ॥

प्रश्न—मालिनीविजय के आधार पर यह वर्णन है—ऐसा प्रारम्भ में कहा गया तो फिर यहाँ नन्दिशिखा आदि अवान्तर ग्रन्थों के अर्थकथन से क्या लाभ ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इसी अर्थ को अन्तःस्थ मानकर मालिनी मत मे (निरूपित है)—ऐसा

मालिनीमते निरूपितमिति प्राच्येन संबन्धः । तदेव पठति—

**एवमस्यात्मनः काले कस्मिंश्चिद्योग्यतावशात्॥ १९९ ॥**
**शैवी संबध्यते शक्तिः शान्ता मुक्तिफलप्रदा ।**
**तत्संबन्धात्ततः कश्चित्तत्क्षणादपवृज्यते ॥ २०० ॥**
**इत्युक्त्वा तीव्रतीव्राख्यविषयं भाषते पुनः ।**
**अज्ञानेन सहैकत्वं कस्यचिद्विनिवर्तते ॥ २०१ ॥**
**रुद्रशक्तिसमाविष्टः स यियासुः शिवेच्छया ।**
**भुक्तिमुक्तिप्रसिद्ध्यर्थं नीयते सद्गुरुं प्रति ॥ २०२ ॥**
**तमाराध्य ततस्तुष्टाद्दीक्षामासाद्य शाङ्करीम् ।**
**तत्क्षणाद्वोपभोगाद्वा देहपाताच्छिवं व्रजेत् ॥ २०३ ॥**

एतच्च स्वयमेव व्याचष्टे—

**अस्यार्थ आत्मनः काचित्कलनामर्शनात्मिका।**
**स्वं रूपम् प्रति या सैव कोऽपि काल इहोदितः ॥ २०४ ॥**
**योग्यता शिवतादात्म्ययोगार्हत्वमिहोच्यते ।**

---

कहा गया ॥ १९९- ॥

मालिनीमत में—निरूपित है—ऐसा पहले से सम्बन्ध है ॥

उसी को पढ़ते हैं—

इस प्रकार इस (साधक) से किसी समय इसकी अपनी योग्यता के कारण शान्त, तथा मुक्तिफल को देने वाली शैवी शक्ति सबद्ध होती हैं । फिर उसके सम्बन्ध के कारण कोई तत्क्षण ही अपवर्ग को प्राप्त हो जाता है । इतना कह कर (शङ्कर) तीव्र-तीव्र के विषय को कहते हैं । किसी का अज्ञान के साथ एकत्व (= प्राधान्य) भी समाप्त हो जाता है । यियासु वह रुद्रशक्ति से समाविष्ट हुआ शिव की इच्छा से भोग और मोक्ष की सिद्धि के लिए सद्गुरु के पास ले जाया जाता है । (वहाँ साधक) उस (= गुरु) की आराधना कर उस (आराधना) से तुष्ट (गुरु) से शाङ्करी दीक्षा प्राप्त कर या तो उसी क्षण या (कर्मफलों के) उपभोग के बाद शरीरपात होने से शिव को प्राप्त हो जाता है ॥ -१९९-२०३ ॥

इसका स्वयं व्याख्यान करते हैं—

इसका यह तात्पर्य है—अपनी कोई अपने रूप के प्रति जो आमर्शनात्मक कलना (= रचना) वाली (शक्ति है) वही यहाँ विचित्र काल कही गयी है । योग्यता का अर्थ है—शिव के साथ अभेद के सम्बन्ध की अर्हता ॥ २०४-२०५- ॥

अस्य श्लोकचतुष्टयस्यायमर्थः यदात्मनो या काचिद् बहिर्मुखताविलक्षणा स्वात्मप्रत्यवमर्शनात्मिका कलना, सैवेह कोऽपि कर्मसाम्यादिविलक्षणान्तःस्पर्शात्मा कालः, यदुक्तं कस्मिंश्चित्काल इति । शिवतादात्म्यलक्षणं योगमर्हति इति योग्यस्तस्य भावो योग्यता ताद्रूप्यग्रहणसहिष्णुत्वमित्युक्तं—योग्यतावशादिति ॥

ननु स्वात्मप्रत्यवमर्शे व्यतिरिक्तं तावन्निमित्तं किञ्चिन्नापेक्षणीयं तत्पूर्वमपि सोऽस्तु, यद्वा इदानीमपि मा भूत्?—इत्याशङ्क्याह—

**पूर्वं किं न तथा कस्मात्तदैवेति न सङ्गतम् ॥ २०५ ॥**
**तथाभासनमुज्झित्वा न हि कालोऽस्ति कश्चन ।**

यदि नाम हि परस्य प्रकाशस्य तथास्वरूपपरामर्शात्मकतयावभासनमपहाय तन्निरपेक्षः स्वतन्त्रः कश्चित्कालः स्यात्, तत् तदधिकारेण चोद्येतापि यदिदानीमिव पूर्वमपि कस्मान्नैतदिति । स एव पुनः प्रकाश्यदशामधिशयानः प्रकाश्यत्वादेव प्रकाशैकात्म्यापत्तेस्तदतिरेकेण नास्तीत्यसङ्गतमेवैतत् ॥

ननु यद्येवं तत्कथमेतदतीतवर्तमानाद्याभाससंभिन्नतया भावजातं भायात्?—इत्याशङ्क्याह—

---

इन चार श्लोकों का अर्थ यह है—आत्मा की जो कोई बहिर्मुखता से विलक्षण स्वात्मविमर्शनात्मिका कलना (= रचना) वही यहाँ कोई = कर्मसाम्य आदि से विलक्षण (= भिन्न) अन्तःस्पर्शत्मा, काल है । जैसा कि कहा गया—किसी काल में । शिवतादात्म्यलक्षण योग के लिए जो समर्थ है—वह है योग्य, उसका भाव योग्यता = (शिव) ताद्रूप्यग्रहणसहिष्णुता । यह कहा गया—योग्यतावश ॥

प्रश्न—स्वात्मप्रत्यवमर्श में कुछ अतिरिक्त निमित्त की अपेक्षा नहीं होती तो पहले भी वह हो जाय अथवा इस समय भी वह न हो ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

पहले वैसा क्यों नहीं और किस कारण उसी समय है—यह (कथन) सङ्गत नहीं है । क्योंकि उस प्रकार के आभासन को छोड़कर काल (नाम की) कोई (चीज) नहीं है ॥ -२०५-२०६- ॥

यदि परप्रकाश के उस प्रकार के स्वरूपपरामर्शात्मक के रूप में अवभासन को छोड़कर उससे निरपेक्ष = स्वतन्त्र, कोई काल नामक तत्त्व होता तो उसके आधार पर कहा भी जाता कि इस समय की भाँति पहले भी यह क्यों नहीं । वही फिर प्रकाश्यदशा को प्राप्त होकर प्रकाश्य होने के कारण ही प्रकाश से एकात्मता प्राप्त होने के कारण उससे भिन्न नहीं है । इसलिए यह (कथन) असङ्गत है ॥

प्रश्न—यदि ऐसा है तो यह पदार्थसमूह अतीत वर्त्तमान आदि आभास से सम्मिलित कैसे भासित होता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**स्वातन्त्र्यात्तु तथाभासे कालशक्तिर्विजृम्भताम्॥ २०६ ॥**
**न तु पर्यनुयुक्त्यै सा शिवे तन्महिमोदिता ।**

मायापदे पुनस्तत्स्वातन्त्र्यादतीतवर्तमानाद्याभासनिमित्तं विजृम्भतां नाम कालशक्तिः, परस्मिन्प्रकाशे पुनस्तदभेदमाधातुं न समर्था यतस्तत्स्फारमात्रमेवासावित्युक्तं प्राग्बहुशः । एवमात्मनः स्वस्वरूपामर्शने सति शिवतादात्म्यार्हतया तच्छक्तिः संबध्यत इति प्रथमश्लोकार्थः ॥

ननु

'अवस्थात्रितयेऽप्यस्मिंस्तिरोभावनशीलया ।
शिवशक्त्या समाक्रान्ताः प्रकुर्वन्ति विचेष्टितम् ॥ (मा०वि०५।३६)

इत्याद्युक्त्या सदैवैषां शिवशक्तिसंबन्धोऽस्ति, तत्कस्मिंश्चित्काले सा संबध्यते इत्येतत्कस्मादुक्तम्?—इत्याशङ्कां प्रदर्श्य प्रतिक्षिपति—

**ननु शैवी महाशक्तिः संबद्धैवात्मभिः स्थिता ।**
**सत्यं साच्छादनात्मा तु शान्ता त्वेषा स्वरूपदृक्॥ २०७ ॥**

आच्छादनात्मेति प्रकाशात्मस्वरूपावरणात्, स्वरूपदृगिति तत्तदावरणविगमनेन

---

(शिव के) स्वातन्त्र्यवश उस प्रकार के आभास में कालशक्ति भले ही कार्य करती हो किन्तु शिव के विषय में वह आक्षेप के लिए नहीं है । (क्योंकि) वह उस (शिव) की महिमा कही गयी है ॥ -२०६-२०७- ॥

माया स्तर पर उस (= शिव) के स्वातन्त्र्य के कारण कालशक्ति अतीत वर्त्तमान आदि आभास का कारण भले ही बन जाय किन्तु परप्रकाश में वह भेद का आधान करने में समर्थ नहीं है । क्योंकि यह (= शक्ति) उस (= शिव) का स्फारमात्र है यह पहले अनेक बार कहा गया है । इस प्रकार उसकी (यह) शक्ति आत्मा का स्वरूपामर्शन होने पर शिव के तादात्म्य की योग्यता के रूप में सम्बद्ध होती है—यह प्रथम श्लोक का अर्थ है ॥

प्रश्न—

"इन तीनों अवस्थाओं में जीव तिरोभावनस्वभाव वाली शिवशक्ति से समाक्रान्त होकर चेष्टायें करते हैं ।"

इत्यादि उक्ति के अनुसार इन (जीवों) का शिवशक्ति से सदैव सम्बन्ध रहता है तो फिर किसी (विशिष्ट) काल में वह सम्बद्ध होती है—यह कैसे कहा गया?—इस शङ्का को प्रकट कर समाधान करते हैं—

प्रश्न है कि शैवी महाशक्ति आत्माओं से सम्बद्ध होकर ही स्थित है ? सत्य है किन्तु वह आवरणरूपा है । और यह शान्ता तो स्वरूपप्रकाशिका है ॥ २०७ ॥

परिपूर्णस्वस्वरूपप्रकाशिका—इत्यर्थः । यदुक्तम्—

'वामा संसारवमना स्वरूपावरणात्मिका ।' इति ।

तथा

'क्रमेण सर्वभोगाप्तसंस्कारार्थपरम्पराम् ।
संजिहीर्षुर्महापूर्णा ज्येष्ठा मोक्षैकपद्धतिः ॥' इति ॥ २०७ ॥

नन्वस्य स्वरूपावरणदर्शनाद्यनेककार्यकरणप्रवणतया विमर्शमयी स्वातन्त्र्यशक्तिरेव सर्वतः समुज्जृम्भते, तत् आच्छादनात्मा वामेति शान्ता च ज्येष्ठा इत्येतत्कथमुक्तम्?—इत्याशङ्क्याह—

**क्षोभो हि भेद एवैक्यं प्रशमस्तन्मयी ततः ॥ २०८ ॥**

भेदो हि क्षोभ एव न तु शान्तत्वम् । ऐक्यमभेदश्च प्रशम एव न तु क्षोभः । ततो हेतोरेषा शक्तिस्तन्मयी क्षोभमयी प्रशममयी च भवेत्, येनोक्तमियमाच्छादनात्मा शान्ता चेति ॥

ननु भवत्वेवं शान्ता पुनः किं समनन्तरमेव स्वरूपम् दर्शयेदुत केनचित्क्रमेण?—इत्याशङ्क्याह—

**तया शान्त्या तु संबद्धः स्थितः शक्तिस्वरूपभाक् ।**

---

आच्छादनात्मा—प्रकाशात्मस्वरूप के आवरण के कारण । स्वरूपदृक् = तत्तद् आवरण को हटा कर परिपूर्ण स्वरूप की प्रकाशिका । जैसा कि कहा गया—

"वामा संसार को उत्पन्न करने वाली (शिव के अपने) स्वरूप का आवरण रूप है ।" तथा "क्रम से समस्त भोगों के द्वारा प्राप्त संस्कार की अर्थपरम्परा का संहार करने की इच्छा वाली महापूर्णा ज्येष्ठा शक्ति मोक्ष का मुख्य मार्ग है" ॥ २०७ ॥

प्रश्न—इस (शिव) की, स्वरूप का आवरण (स्वरूप) दर्शन आदि अनेक कार्य करने में संलग्न, विमर्शमयी एक ही स्वातन्त्र्यशक्ति सर्वत्र देदीप्यमान है तो आच्छादनात्मा वामा और शान्ता ज्येष्ठा यह सब कैसे कहा गया?—यह शङ्का कर कहते हैं—

भेद क्षोभ ही है, एकता प्रशम । इस कारण वह तन्मयी है ॥ -२०८॥

भेद क्षोभ ही है शान्ति नहीं । ऐक्य = अभेद, प्रशम ही है न कि क्षोभ । इसकारण यह शक्ति तन्मयी = क्षोभमयी और प्रशममयी है जिस कारण यह कहा गया कि यह आवरणरूपा और शान्ता है ॥

प्रश्न—ऐसा ही हो । किन्तु क्या शान्ता तत्काल ही स्वरूप का दर्शन करा देती है या किसी क्रम से?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**त्यक्ताणुभावो भवति शिवस्तच्छक्तिदार्ढ्यतः ॥ २०९ ॥**

तया शान्त्या शान्तया शक्त्या पुनः संबद्धः स्थितः सन् आत्मा शक्तिस्वरूपभाक् साक्षाच्छुद्धविद्यादशाधिशायी भवेत्, अत एव त्यक्ताणुभावः संस्तस्यामेव शक्तौ दार्ढ्यं तदावेशवैवश्यमाश्रित्य शिवो भवति तत्तदावरण-तिरस्करिणीतिरस्कारादभिव्यक्तपूर्णकर्तृत्वसतत्त्वसंविदेकरूपः स्यात्—इत्यर्थः। यदुक्तं समनन्तरमेव—

'स एव प्रतिभायुक्तः शक्तितत्त्वं निगद्यते ।
तत्पातावेशतो मुक्तः पशुरेव भवार्णवात् ॥' इति ॥ २०९ ॥

नन्वेवमस्य स्वरूपलाभः किं सत्येव देहे भवेत्, उतासति?—इत्याशङ्क्याह—

**तत्रापि तारतम्यादिवशाच्छीघ्रचिरादितः ।**
**देहपातो भवेदस्य यद्वा काष्ठादितुल्यता ॥ २१० ॥**

ननु अहञ्चमत्कारसारपरसंविदद्वयमयेऽपि अस्मद्दर्शने यदि जीवतोऽपि काष्ठादितुल्यता नाम मुक्तिस्तत्सर्वगुणच्छेदादेवंप्रायां मुक्तिमभिदधतामक्षपादानां क

---

उस शान्ता शक्ति से सम्बद्ध होकर (जीव) शक्तिस्वरूप वाला हो जाता है । पुनः अणुभाव का त्याग कर उस शक्ति से दृढ़ भावना के कारण (वह जीव) शिव हो जाता है ॥ २०९ ॥

उस शान्ति से = शान्ता शक्ति के द्वारा सम्बद्ध होता हुआ आत्मा, शक्ति स्वरूपभाक् = साक्षात् शुद्धविद्यादशा वाला, हो जाता है । इसीलिए अणुभाव का त्यागी होता हुआ (वह) उसी शक्ति में दार्ढ्य = तदावेश की विवशता, का आश्रयण कर शिव हो जाता है अर्थात् तत्तत्आवरणतिरस्करिणी के तिरस्कार से अभिव्यक्त पूर्णकर्तृत्वतत्त्व वाला संविन्मात्र रूप हो जाता है । जैसा कि अभी पहले कहा गया—

"वही प्रतिभा से युक्त हुआ शक्ति तत्त्व कहा जाता है । उसके पात के आवेश के कारण पशु ही संसारसागर से मुक्त हो जाता है" ॥ २०९ ॥

प्रश्न—इस प्रकार इसको स्वरूप का लाभ क्या शरीर के रहने पर होता है या न रहने पर ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

उसमें भी तारतम्य आदि के वश से शीघ्र विलम्ब आदि से या तो इसका देहपात हो जाता है या (वह) काष्ठ आदि के समान हो जाता है ॥ २१० ॥

प्रश्न—अहंचमत्कारसार परसंविद्अद्वय वाले भी हमारे दर्शन में यदि जीवित रहते हुए भी काष्ठ आदि की तुल्यता ही मुक्ति है तो सब गुणों का विच्छेद होने

इव उपहासावसर:?—इत्याशङ्क्याह—

**समस्तव्यवहारेषु पराचीनितचेतनः ।**
**तीव्रतीव्रमहाशक्तिसमाविष्टः स सिध्यति ॥ २११ ॥**

स तीव्रतीव्रशक्तिभाक् समस्तेषु बाह्यव्यवहारेषु पराचीनितं पराचि भवं संपादितं चेतनं येन स पराङ्मुखीकृतानुसंधानः सिद्ध्यति परसंविच्चमत्कारानुभवलाभभाजनं भवति—इत्यर्थः ॥

एवमेतदुपसंहरन्नन्यदुपक्षिपति—

**एवं प्राग्विषयो ग्रन्थ इयानन्यत्र तु स्फुटम् ।**
**ग्रन्थान्तरं मध्यतीव्रशक्तिपातांशसूचकम् ॥ २१२ ॥**

प्राग्विषय इति तीव्रतीव्रशक्तिपातविषयः । इयानिति सार्धश्लोकरूपः । अन्यत्रेति मध्यतीव्रमन्दतीव्राख्ये शक्तिपातद्वये । मध्यतीव्राख्यस्य द्वितीयस्य शक्तिपातस्य प्राथमिकेनांशेन भागेन सूचकमर्थाद् द्वितीयेनांशेन, तच्च मन्दतीव्राख्यस्य तृतीयस्यास्य सूचकम् । यद्वक्ष्यति—

'स इत्यन्तो ग्रन्थ एष द्वितीयविषयः स्फुटः।
अन्यस्तु मन्दतीव्राख्यशक्तिपातविधिं प्रति' ॥ इति ॥ २१२ ॥

---

के कारण इस प्रकार की मुक्ति का कथन करने वाले गौतमानुयायियों (= नैयायिकों) के उपहास का अवसर कहाँ रहेगा ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

समस्त व्यवहारों के विषय में पराङ्मुख चेतना वाला तीव्र-तीव्र महाशक्ति से समाविष्ट होकर सिद्ध हो जाता है ॥ २११ ॥

वह = तीव्र-तीव्र शक्तिवाला समस्त बाह्य व्यवहारों में पराचीनित = पराचि अर्थात् पराङ्मुख हुआ अर्थात् किया गया है चेतन जिसके द्वारा, वह अर्थात् पराङ्मुखीकृत अनुसन्धान वाला, सिद्ध हो जाता है = परसंवित् के चमत्कार के अनुभव की प्राप्ति का पात्र हो जाता है ॥ २११ ॥

इसका उपसंहार करते हुए दूसरे का प्रारम्भ करते हैं—

इतना पहले के विषय वाला ग्रन्थ है । अन्यत्र मध्यतीव्र शक्तिपात अंश का सूचक ग्रन्थान्तर स्फुट है ॥ २१२ ॥

प्राग्विषय = तीव्र-तीव्र शक्तिपात का विषय । इतना = डेढ़श्लोक वाला । अन्यत्र = मध्यतीव्र मन्दतीव्र नामक दो शक्तिपात के विषय में । मध्यतीव्र नामक दूसरे शक्तिपात के प्राथमिक अंश = भाग से, सूचक द्वितीय अंश से, और वह मन्दतीव्र नामक तीसरे भेद का सूचक है । जैसा कि कहेंगे—

"स (श्लो०सं० २११) यहाँ तक का ग्रन्थ स्पष्टतया दूसरे विषय वाला है ।

तदेव व्याचष्टे—

**अज्ञानरूपता पुंसि बोधः सङ्कोचिते हृदि ।**
**सङ्कोचे विनिवृत्ते तु स्वस्वभावः प्रकाशते ॥ २१३ ॥**

इह हृदि सारभूते विमर्शात्मनि रूपे, सङ्कोचिते गुणीभावमापादिते, यः पुंसि परिमितात्मनि अपूर्णख्यातिरूपो बोधः सैवाज्ञानरूपता तेन सहैकत्वम्—इत्यर्थः । स एव सङ्कोचहेतुकश्चेत्कस्यचिन्निवृत्तः, तदास्य स्व एवानन्यसाधारणः, स्वभावः प्रकाशते पूर्णज्ञानक्रियो भवेत्—इत्यर्थः । तन्निवृत्तौ च पारमेश्वरः शक्तिपात एव निमित्तम् । तदुदये च तानि तानि चिह्नानि जायन्ते । येनास्य शक्तिपातो वृत्त इति सर्व उपलक्षयेत् ॥ २१३ ॥

तदाह—

**रुद्रशक्तिसमाविष्ट इत्यनेनास्य वर्ण्यते ।**
**चिह्नवर्गो य उक्तोऽत्र रुद्रे भक्तिः सुनिश्चला ॥ २१४ ॥**
**मन्त्रसिद्धिः सर्वतत्त्ववशित्वं कृत्यसंपदः ।**
**कवित्वं सर्वशास्त्रार्थबोद्धृत्वमिति तत्क्रमात् ॥ २१५ ॥**

---

और अन्य (२१२-२१६ श्लो० तक) मन्दतीव्र नामक शक्तिपातविधि के प्रति (समर्पित है)।'' ॥ २१२ ॥

उसी की व्याख्या करते हैं—

हृदय के संकुचित होने पर पुरुष में (जो) बोध (होता है वही) अज्ञानरूपता है । और सङ्कोच के नष्ट होने पर अपना स्वभाव प्रकाशित होता है ॥ २१३ ॥

हृदय = सारभूत विमर्शात्मा, के सङ्कोचित होने पर = गुणीभाव को प्राप्त होने पर, परिमितस्वरूप वाले पुरुष में जो बोध होता है वही अज्ञानरूपता अर्थात् उस (बोध) के साथ (पुरुष की) एकता है । यदि सङ्कोच का कारणभूत वह (परिमित बोध) किसी का निवृत्त हो गया हो तो उसका स्व = अनन्यसाधारण स्वभाव प्रकाशित होता है अर्थात् वह पूर्णज्ञानक्रिया वाला हो जाता है । उस (सङ्कोच) की निवृत्ति में पारमेश्वर शक्तिपात ही कारण है । उसका (= पूर्णबोध का) उदय होने पर भिन्न-भिन्न चिह्न उत्पन्न होते हैं । जिससे सब लोग जान जाते हैं कि इसके ऊपर शक्तिपात हुआ है ॥ २१३ ॥

वह कहते हैं—

इससे उस (व्यक्ति) के बारे में कहा जाता है कि (यह) रुद्रशक्ति से समाविष्ट है । जो चिह्नसमूह यहाँ कहा गया है वह है—रुद्र में सुनिश्चल भक्ति, मन्त्रसिद्धि, सर्वतत्त्ववशीभाव, कार्य की पूर्णता, कवित्व, सर्वशास्त्र

**स्वतारतम्ययोगात्स्यादेषां व्यस्तसमस्तता ।**
**तत्रापि भुक्तौ मुक्तौ च प्राधान्यं चर्चयेद् बुधः ॥ २१६ ॥**

उक्त इति श्रीपूर्वशास्त्रे । तदुक्तं तत्र

'रुद्रशक्तिसमावेशस्तत्र नित्यं प्रतिष्ठितः ।
सति तस्मिंश्च चिह्नानि तस्यैतानि विलक्षयेत् ॥
तत्रैतत्प्रथमं चिह्नं रुद्रे भक्तिः सुनिश्चला ।
द्वितीयं मन्त्रसिद्धिः स्यात्सद्यःप्रत्ययकारिका ॥
सर्वतत्त्ववशित्वं च तृतीयं लक्षणं स्मृतम् ।
प्रारब्धकार्यनिष्पत्तिश्चिह्नमाहुश्चतुर्थकम् ॥
कवित्वं पञ्चमं ज्ञेयं सालङ्कारं मनोहरम् ।
सर्वशास्त्रार्थवेत्तृत्वमकस्माच्चास्य जायते ॥' (८।१३)

इति । कृत्यसंपद इति कृत्यानां प्रारब्धानां कार्याणां निष्पत्तये—इत्यर्थः । तत्क्रमादिति तस्या रुद्रशक्तेः क्रमाद्यथायथमतिशयात्—इत्यर्थः । अत एवाह—स्वेत्यादि । स्वतारतम्येत्यर्थाद्रुद्रशक्तेः । तत्रापीति, एवं व्यस्तसमस्ततायामपि—इत्यर्थः । तथाहि—

'भक्तिरेव परां काष्ठां प्राप्ता मोक्षोऽभिधीयते ।'

इत्युक्त्या भक्त्यादीनां मुक्तौ मन्त्रसिद्ध्यादीनां च भुक्तौ प्राधान्यमन्यत्र

---

के तत्त्व का ज्ञान । यह सब क्रम से होता है । अपने तारतम्य के योग से इनकी व्यस्तता और समस्तता होती है । उसमें भी विद्वान् को चाहिये कि वह भोग और मोक्ष में प्राधान्य की चर्चा करे ॥ २१४-२१६ ॥

कहा गया—मालिनी विजय में । वही वहाँ कहा गया—

"उस (साधक) में रुद्रशक्ति का समावेश नित्य प्रतिष्ठित रहता है । वैसा होने पर उसमें ये चिह्न समझना चाहिए । उनमें पहला लक्षण यह है कि उसकी रुद्र में सुनिश्चल भक्ति होती है । दूसरा सद्यःप्रत्यय दिलाने वाली मन्त्रसिद्धि है । तीसरा लक्षण सर्वतत्त्ववशीकार कहा गया है । प्रारब्ध कार्य की पूर्णता चौथा चिह्न कहते हैं । पाँचवाँ सालङ्कार मनोहर कवित्व जानना चाहिए । उस (साधक) को अकस्मात् सब शास्त्र का ज्ञान हो जाता है ।"

कृत्यसम्पद् = कृत्यों = प्रारब्ध कार्यों, की पूर्णता । उस क्रम से = उस रुद्रशक्ति के क्रम से = यथायथम् अतिशय के कारण । इसीलिए कहते हैं—अपने तारतम्य..., स्वतारतम्य अर्थात् रुद्रशक्ति का (तारतम्य) । उसमें भी = व्यस्तता और समस्तता में भी । वह इस प्रकार—

"पराकाष्ठा को प्राप्त भक्ति ही मोक्ष कही जाती है ।"

चानुषङ्ग इति । समस्तं चेदं चिह्नजातमस्मिन्नेव ग्रन्थकारे प्रादुरभूदिति प्रसिद्धिः । यद्गुरवः—

'अकस्मात्सर्वशास्त्रार्थज्ञत्वाद्यं लक्ष्मपञ्चकम् ।
यस्मिञ्छ्रीपूर्वशास्त्रोक्तमदृश्यत जनैः स्फुटम् ॥'' इति ॥ २१६ ॥

एतदुपसंहरन्मन्दतीव्रग्रन्थं विभजति—

**स इत्यन्तो ग्रन्थ एष द्वितीयविषयः स्फुटः ।**
**अन्यस्तु मन्दतीव्राख्यशक्तिपातविधिं प्रति ॥ २१७ ॥**

एतदेव व्याचष्टे—

**मन्दतीव्राच्छक्तिबलाद् यियासास्योपजायते ।**
**शिवेच्छावशयोगेन सद्गुरुं प्रति सोऽपि च ॥ २१८ ॥**
**अत्रैव लक्षितः शास्त्रे यदुक्तं परमेष्ठिना ।**

शिवेच्छावशयोगेनेति शिवेच्छाया वशात्स्वातन्त्र्याद्योगेन शैवी शक्तिरनन्यापेक्षतयैवास्य संबध्यते—इत्यर्थः । तद्योगश्चानेकविध इति विभक्तं मन्दतीव्राच्छक्तिबलादिति । सोऽपीति सद्गुरुः । अत्रैव शास्त्रे इति प्रकान्ते श्रीपूर्वसंज्ञके ॥

---

इस कथन के अनुसार मुक्ति में भक्ति आदि की और भोग में मन्त्रसिद्धि आदि की प्रधानता होती है और अन्यत्र गौण भाव होता है । यह समस्त चिह्नसमूह इसी ग्रन्थकार में उत्पन्न हुआ था—ऐसी प्रसिद्धि है । जैसा कि गुरु लोग कहते हैं—

''जिसके अन्दर लोगों के द्वारा श्रीपूर्वशास्त्र में उक्त सर्वशास्त्रार्थज्ञता आदि पाँच लक्षण स्पष्टतया देखा गया'' ॥ २१६ ॥

इसका उपसंहार करते हुए मन्दतीव्र ग्रन्थ का विभाग करते हैं—

'स' यहाँ तक का यह ग्रन्थ स्पष्टतया द्वितीयविषय (= मध्यतीव्र) वाला है । और अन्य ग्रन्थ मन्दतीव्र नामक शक्तिपात विधि के प्रति है ॥ २१७ ॥

इसकी व्याख्या करते हैं—

मन्दतीव्रशक्तिपात के कारण इस (साधक) के अन्दर शिवेच्छावशात् सद् गुरु के पास जाने की इच्छा उत्पन्न होती है । उस (सद्गुरु) का भी लक्षण इसी शास्त्र में परमेष्ठी के द्वारा कहा गया है ॥ २१८-२१९- ॥

शिवेच्छावश के योग से = शिवेच्छा के वश = स्वातन्त्र्य, के योग से । शैवी शक्ति अनन्यापेक्ष होकर इससे सम्बद्ध होती है । उसका योग अनेक प्रकार का होता है इसलिए अलग कर दिया गया—मन्दतीव्रशक्ति के बल से । वह भी = सद् गुरु । इसी शास्त्र में = प्रस्तुत मालिनीविजय तन्त्र में ॥ २१८ ॥

तदेव पठति—

**यः पुनः सर्वतत्त्वानि वेत्त्येतानि यथार्थतः॥ २१९ ॥**
**स गुरुर्मत्समः प्रोक्तो मन्त्रवीर्यप्रकाशकः।**
**दृष्टाः संभावितास्तेन स्पृष्टाश्च प्रीतचेतसा ॥ २२० ॥**
**नराः पापैः प्रमुच्यन्ते सप्तजन्मकृतैरपि।**
**ये पुनर्दीक्षितास्तेन प्राणिनः शिवचोदिताः॥ २२१ ॥**
**ते यथेष्टं फलं प्राप्य पदं गच्छन्त्यनामयम् ।**

यथार्थत इति पाञ्चदश्यादिरूपतया सर्वसर्वात्मकत्वेन—इत्यर्थः । मत्सम इति श्रीश्रीकण्ठनाथोक्तिः । एतदेव मन्त्रवीर्यप्रकाशक इत्यादिना प्रकाशितम् । संभाविता इति निर्ध्याताः । प्रमुच्यन्त इति ज्ञानाग्निदग्धत्वात् । शिवचोदिता इति आयात-शक्तिपाताः । यथेष्टं फलमिति भुक्तिमुक्तिलक्षणम् ॥

ननु शिवेच्छयास्य सद्गुरुं प्रति यियासा जायते इत्यत्र किं लिङ्गम्?— इत्याशङ्क्याह—

**किं तत्त्वं तत्त्ववेदी क इत्यामर्शनयोगतः ॥ २२२ ॥**
**प्रतिभानात्सुहृत्सङ्गाद्गुरौ जिगमिषुर्भवेत् ।**
**एवं जिगमिषायोगादाचार्यःप्राप्यते स च ॥ २२३ ॥**

---

वही कहते हैं—

जो कि इन समस्त तत्त्वों को यथार्थतः जानता है वह गुरु मेरे ही समान मन्त्रवीर्य का प्रकाशक कहा गया है । उस (गुरु) के द्वारा प्रसन्न मन से देखे गये, ध्यान किये गये और स्पर्श किये गये मनुष्य सात जन्मों में किए गए पापों से मुक्त हो जाते हैं । शिव से प्रेरित जो लोग उस गुरु के द्वारा दीक्षित होते हैं वे यथेष्ट फल को प्राप्त कर शिव पद को प्राप्त होते हैं ॥ २१९-२२२- ॥

यथार्थतः = पाञ्चदश्य आदि के रूप में अर्थात् सब सब में है—इस रूप में । 'मेरे जैसा'—यह श्रीकण्ठनाथ की उक्ति है । यही 'मन्त्रवीर्यप्रकाशक' इत्यादि के द्वारा प्रकाशित है । संभावित = ध्यान किये गये । मुक्त हो जाते हैं—ज्ञानाग्नि से दग्ध होने के कारण । शिव से प्रेरित = आगतशक्तिपात वाले । यथेष्ट फल = भोगमोक्ष वाले ॥

प्रश्न—शिव की इच्छा से इस (साधक) के अन्दर सद्गुरु के पास जाने की इच्छा होती है इसमें क्या चिह्न है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

तत्त्व क्या है ? तत्त्व का ज्ञाता कौन है?—इस प्रकार के विचारविमर्श से युक्त (साधक) प्रतिभा या कल्याण मित्र से सम्बद्ध होने के कारण गुरु

**तारतम्यादियोगेन संसिद्धः संस्कृतोऽपि च ।**

अस्य हि शिवशक्तिपातवशादेवमामर्शयोगिनी प्रतिभा जायते कल्याणमित्र-परिचयो वा । यस्य हि स्वयमेवं प्रतिभा नोदियात्, तस्य तदासङ्गादिति उभयथा-प्येवं प्रतिभायामुदितायां सद्गुरुं प्रति जिगमिषुर्भवेत् । अतो जिगमिषायोगाद्गतौ सत्यामाचार्यस्तेन प्राप्यते । स चाचार्यः शक्तिपातस्य तीव्रत्वात् प्रागुक्तलक्षणः सांसिद्धिकः, इतरथा तु संस्कृतः ॥

एवं चास्य उपलक्षणपरतया अवान्तरमपि तरतमभावं विभजति—

**प्राग्भेदभागी झटिति क्रमात्सामस्त्यतोंऽशतः ॥ २२४ ॥**
**इत्यादिभेदभिन्नो हि गुरोर्लाभ इहोदितः ।**
**तस्माद्दीक्षां स लभते सद्य एव शिवप्रदाम् ॥ २२५ ॥**
**ज्ञानरूपां यथा वेत्ति सर्वमेव यथार्थतः ।**
**जीवन्मुक्तः शिवीभूतस्तदैवासौ निगद्यते ॥ २२६ ॥**

तत्र प्राग्भेदभागी संसिद्धविषयो यो लाभः प्राप्तिः, स शक्तिपातस्य तारतम्ययोगात् गुरोः सामस्त्यतः सामस्त्येन अंशतः अंशेन प्रागुक्तनीत्या

---

के पास जाने की इच्छा वाला होता है । और इस प्रकार की जिगमिषा के कारण (वह) आचार्य को प्राप्त करता है । और वह (आचार्य) तारतम्य आदि के योग से सिद्ध और संस्कृत भी होता है ॥ -२२२-२२४- ॥

शिवशक्तिपात के कारण इसके अन्दर इस प्रकार की विचार वाली प्रतिभा उत्पन्न होती है या कल्याणमित्र से परिचय हो जाता है । जिसके अन्दर स्वयं इस प्रकार की प्रतिभा का उदय नहीं होता उसको उस (= कल्याणमित्र) के संसर्ग से (प्रतिभा प्राप्त होती है)—इस प्रकार दोनों तरह से ऐसी प्रतिभा का उदय होने पर (साधक) सद्गुरु के पास जाने की इच्छा करता है । इसलिए जिगमिषा के योग से जाने पर उसके द्वारा आचार्य की प्राप्ति होती है । और वह आचार्य शक्तिपात के तीव्र होने के कारण पूर्वोक्त लक्षण वाला सांसिद्धिक होता है अन्यथा संस्कृत ॥ २२३- ॥

इसके उपलक्षण होने से अवान्तर तरतमभाव को विभक्त करते हैं—

यहाँ प्राग्भेदभागी का लाभ शीघ्र, क्रम से, पूर्ण रूप से, अंशतः इत्यादि भेद से भिन्न प्रकार कहा गया है । इसलिए वह (साधक) सद्यः ही ज्ञानरूपा शिवप्रददीक्षा को प्राप्त करता है जिससे वह सब को यथार्थतः जान लेता है । उस समय वह जीवन्मुक्त शिवीभूत कहा जाता है ॥ -२२४-२२६ ॥

प्राग्भेदभागी = संसिद्धविषयक जो लाभ = प्राप्ति, वह, गुरु के शक्तिपात के

सर्वगस्यांशगतस्य चाक्रमेण क्रमेण वा इत्यादिभेदभिन्नो भवेत्, एवं संस्कृतविषयोऽपि कल्पितस्याकल्पितस्य वा इत्याद्यनुसर्तव्यम् । स चैवंविधात्तस्मादाचार्यादेवं दीक्षां लभते यथाऽसौ तदैव शिवीभूतः सन् सर्वमेव यथार्थतो वेत्ति च जीवन्मुक्तश्च निगद्यते । यदुक्तम्—

'....................तत्क्षणाद्वा शिवं व्रजेत् ।' इति ॥ २२६ ॥

ननु देहसंबन्धेऽप्यस्य कथमेवंरूपत्वं स्यात् ?—इत्याशङ्क्याह—

**देहसंबन्धिताप्यस्य शिवतायै यतः स्फुटा ।**

नहि तदानीमस्य देहादावात्माभिमानो भवेत्—इति भावः ॥

सा चेयमनेकप्रकारा दीक्षा—इत्याह—

**अस्यां भेदो हि कथनात्सङ्गमादवलोकनात्॥ २२७ ॥**
**शास्त्रात्संक्रमणात्साम्यचर्यासंदर्शनाच्चरोः ।**
**मन्त्रमुद्रादिमाहात्म्यात्समस्तव्यस्तभेदतः ॥ २२८ ॥**
**क्रियया वान्तराकाररूपप्राणप्रवेशतः ।**

कथनादिति तत्त्वस्य । सङ्गमादिति सङ्घटनामात्रात् । शास्त्रादिति

---

तारतम्य के योग से, सामस्त्यतः = पूर्णरूप से, अंशतः = आंशिक रूप से, पूर्वोक्त रीति से सम्पूर्ण अथवा अंशगत क्रम से अथवा अक्रम से—इत्यादि भेद से भिन्न होता है । इसी प्रकार संस्कृतविषयक भी (आचार्य) कल्पित अथवा अकल्पित का होता है—इत्यादि समझना चाहिए । वह इस प्रकार के उस आचार्य से ऐसी दीक्षा प्राप्त करता है । जिससे वह उसी समय शिवस्वरूप होकर सबको यथार्थतया जानता है और जीवन्मुक्त कहा जाता है । जैसा कि कहा गया—

"...अथवा उसी क्षण शिव को प्राप्त हो जाता है" ॥ २२६ ॥

प्रश्न—देह से सम्बन्ध होने पर भी यह उस प्रकार का कैसे होता है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

क्योंकि इसका देहसम्बन्ध भी स्पष्ट रूप से शिवत्व के लिए ही होता है ॥ २२७- ॥

अर्थात् उस समय इसका शरीर आदि में आत्माभिमान नहीं रहता ॥ २२६- ॥

वह दीक्षा अनेक प्रकार की होती है—यह कहते हैं—

वचन, सङ्गम, दर्शन, शास्त्र, संक्रमण, साम्य एवं चर्या के सन्दर्शन से, चरु, मन्त्र, मुद्रा आदि के माहात्म्य से अथवा क्रियायोग या आन्तराकाररूप प्राणप्रवेश से समस्त अथवा व्यस्त भेद से, इस (दीक्षा) में भेद होता है ॥ -२२७-२२९- ॥

व्याख्यानात्। साम्यचर्यासंदर्शनादिति साम्येन जात्यादिभेदतिरस्कारेण, बाह्यचर्यायाः संदर्शनात् विमर्शनादनुष्ठानादिति यावत्। चरोरिति कुण्डगोलकादेः। क्रिययेति होमादिरूपया। वा शब्दः समुच्चये। आन्तराकाररूपप्राणप्रवेशत इति बाह्यदेहा-पेक्षयाभ्यन्तराकारप्राणप्रवेशाद्योगक्रमेण—इत्यर्थः। एतच्च शक्तिपातस्य तारतम्यात् व्यस्तं समस्तं वा भवेत्—इत्युक्तम् समस्तव्यस्तभेदत इति॥

एवंविधया चानया 'कथनादुभयसामरस्यम्' इत्याद्युक्तनीत्या सत्यपि देहे परसंविद्विश्रान्तिर्जायते, येनायं जीवन्मुक्त इति व्यपदेशपात्रतामियात्। तदाह—

**तदा च देहसंस्थोऽपि स मुक्त इति भण्यते ॥ २२९ ॥**

किमत्र प्रमाणम्?—इत्याशङ्क्याह—

**उक्तं च शास्त्रयोः श्रीमद्रत्नमालागमाख्ययोः ।**

तदेव पठति—

**यस्मिन्काले तु गुरुणा निर्विकल्पं प्रकाशितम् ॥ २३० ॥**

---

कथन-तत्त्व का। सङ्गम से = सङ्घटनामात्र से। शास्त्र से = शास्त्रीय व्याख्यान से। साम्यचर्यासंदर्शन से = साम्य = जाति आदि भेद का तिरस्कार, बाह्यचर्या के सन्दर्शन = विमर्शन = अनुष्ठान से। चरु = कुण्ड गोलक[1] आदि। क्रिया से—होम आदि रूपा। 'वा' शब्द का प्रयोग समुच्चय अर्थ में है। आन्तराकार रूप प्राणप्रवेश से = बाह्य देह की अपेक्षा आभ्यन्तर आकार प्राणप्रवेशरूप योग के क्रम से। और यह शक्तिपात के तारतम्य से व्यस्त अथवा समस्त होता है—यह कहा गया—समस्तव्यस्तभेद से॥

इस प्रकार की इस 'कथन से दोनों का सामरस्य है' उक्त नीति से शरीर के वर्त्तमान रहने पर भी परसंविद्विश्रान्ति होती है जिस कारण यह जीवन्मुक्त व्यवहार के योग्य हो जाता है—

वह कहते हैं—

उस समय शरीर के साथ रहते हुए भी वह मुक्त कहा जाता है॥ -२२९॥

इसमें क्या प्रमाण है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

रत्नमाला और गम नामक शास्त्रों में कहा गया है॥ २३०-॥

वही कहते हैं—

जिस समय गुरु के द्वारा निर्विकल्पक (स्वरूप) का प्रकाश किया

---

१. यद्यपि धर्मशास्त्र में कुण्ड गोलक शब्द अवैध सन्तान के वाची है किन्तु यहाँ सम्भवतः उस सन्तान का उपादान कारण रजवीर्य अर्थ लिया गया है।

**तदैव किल मुक्तोऽसौ यन्त्रं तिष्ठति केवलम् ।**

यन्त्रमिति अकिञ्चित्करत्वात् ॥

ननु यदि तदानीं देहादेर्यन्त्रप्रायता, तत्कथं सुखदुःखे स्यातां स्यातां चेन्न मुक्तत्वम्?—इत्याशङ्क्याह—

**प्रारब्धकर्मसंबन्धाद्देहस्य सुखिदुःखिते ॥ २३१ ॥**
**न विशङ्केत तच्च श्रीगमशास्त्रे निरूपितम् ।**

देहस्य देहबुद्ध्यादेरनात्मनः । न विशङ्केतेति सुखदुःखानुभवान्नास्मि मुक्त इति। ननु नेयं निर्मूला शङ्का, तत्कथमेवमुक्तम्?—इत्याशङ्क्याह—'तच्च श्रीगमशास्त्रे निरूपितम्' इति । चो ह्यर्थे ॥

तदेव पठति—

**अविद्योपासितो देहो ह्यन्यजन्मसमुद्भवा ॥ २३२ ॥**
**कर्मणा तेन बाध्यन्ते ज्ञानिनोऽपि कलेवरे ।**

ननु देहप्रारब्धृणि त्रीणि जात्यायुर्भोगदानि कर्माणि संभवन्ति इति कथं कर्मणा

---

जाता है उसी समय यह (साधक) मुक्त हुआ यन्त्रवत् केवल स्थित रहता है ॥ -२३०-२३१- ॥

यन्त्र—अकिञ्चित्कर होने से ॥

प्रश्न—यदि उस समय शरीर आदि यन्त्र जैसे होते हैं तो सुख दुःख क्यों होते हैं? और यदि होते हैं तो फिर मुक्ति नहीं ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

प्राब्ध कर्मो के सम्बन्ध के कारण शरीर को सुख दुःख का अनुभव होता है । इसलिए (मुक्ति के विषय में) शङ्का नहीं करनी चाहिए । क्योंकि यह श्रीगम शास्त्र में निरूपित है ॥ -२३१-२३२- ॥

शरीर का = शरीर बुद्धि आदि अनात्म पदार्थ का । शङ्का नहीं करनी चाहिए—सुख दुःख के अनुभव के कारण 'मुक्त नहीं हूँ' ऐसी । यह शङ्का निर्मूल नही है तो ऐसा कैसे कहा गया?—यह शङ्का कर कहते हैं कि क्योंकि वह श्रीगम शास्त्र में कथित है । यहाँ 'च' का प्रयोग हेतु अर्थ में है ॥

उसी का पाठ करते हैं—

शरीर अविद्या से ग्रस्त होता है । क्योंकि अविद्या अन्य (= पूर्व) जन्म में उत्पन्न होती है । इसलिए ज्ञानी लोग भी उस शरीर के रहते हुये भी कर्म के द्वारा बाधित होते हैं (= अर्थात् उन्हें भी कर्म करना ही पड़ता है) ॥ -२३२-२३३- ॥

इत्येकवचनेन निर्देशः? तच्छब्दस्य च यच्छब्दनिर्देश्यपरामृश्यार्थानुपलक्षणात् कथमुपपत्ति?—इत्याशङ्काद्वयं गर्भीकृत्याह—

**जात्यायुर्भोगदस्यैकप्रघट्टकतया स्थितिः ॥ २३३ ॥**
**उक्तैकवचनाद्धिश्च यतस्तेनेतिसङ्गतिः ।**

एकवचनादिति कर्मणेति । यतस्तेनेतिसङ्गतिरिति यतस्तेनेत्येवंरूपा हेतुहेतुमद्भावलक्षणा सङ्गतिर्यस्यासौ एवंविधो, हिरिति हिशब्दार्थ एवं तच्छब्देन परामृश्यते—इत्यर्थः । तेन जन्मान्तरोपार्जितेन जात्यायुर्भोगदत्वात् त्रिविधेन एकप्रघट्टकतयोक्तेन कर्मणा यतो मायाधिष्ठितो देहो भवति, तेन कलेवरे सति ज्ञानिनोऽपि बाध्यन्ते सुखदुःखानुभवाद् बद्धा इव लक्ष्यन्ते इति श्रीगमग्रन्थार्थः । अनेन च उपभोगाद्वा शिवं व्रजेदिति विवृतम् ॥

इदानीं तु देहपाताच्छिवं व्रजेदिति विवृणोति—

**अभ्यासयुक्तिसंक्रान्तिवेधघट्टनरोधतः ॥ २३४ ॥**
**हुतेर्वा मन्त्रसामर्थ्यात्पाशच्छेदप्रयोगतः ।**
**सद्योनिर्वाणदां कुर्यात्सद्यःप्राणवियोजिकाम् ॥ २३५ ॥**

---

प्रश्न—देह के आरम्भक जन्म आयु और भोग देने वाले तीन कर्म होते हैं फिर 'कर्मणा' ऐसा एक वचन से निर्देश क्यों है? और 'तत्' शब्द से निर्देश्य परामृश्य अर्थ का उपलक्षक नहीं है फिर सङ्गति कैसे ? इन दो शङ्काओं को गर्भ में रख कर कहते हैं—

जन्म आयु और भोग देने वाले कर्मों की एक प्रघट्टक (= समुदाय) के रूप में स्थिति रहती है इसलिए एक वचन कहा गया । 'हि' का अर्थ है 'यतः' इसलिए 'तेन' के साथ सङ्गति बनती है ॥ -२३३-२३४- ॥

एक वचन—'कर्मणा' में । यतस्तेनेति सङ्गतिः—यतः 'तेन' इति = इस प्रकार की = हेतुहेतुमद् भाव रूपा सङ्गति है जिसकी वह = उस प्रकार का, 'हि'—क्योंकि 'हि' शब्द का अर्थ है । यह 'तत्' शब्द से परामृष्ट होता है । इसलिए चूँकि जन्म आयु और भोग प्रदान करने के कारण जन्मान्तरोपार्जित तीन प्रकार के तथा एक प्रघट्टक के रूप में कथित कर्म के कारण शरीर माया से अधिष्ठित होता है इसलिए शरीर के रहते हुए ज्ञानी लोग भी बाधित होते हैं = सुख दुःख के अनुभव के कारण बद्ध जैसे समझे जाते है—यह श्रीगम ग्रन्थ का तात्पर्य है । इस कथन से—अथवा उपभोग के कारण शिव को प्राप्त होते हैं—यह स्पष्ट हो गया ॥

अब 'देहपातात् शिव व्रजेत्' इसकी व्याख्या करते हैं—

अभ्यास, युक्ति, संक्रान्ति, वेध, घट्टन, रोध, होम, मन्त्र के सामर्थ्य तथा पाशच्छेद के प्रयोग से सद्यः निर्वाण देने वाली सद्यः प्राणवियोजिका

अभ्यासः पौनःपुन्येन प्राणचारामर्शनम् । युक्तिर्वक्ष्यमाणजालप्रयोगादिरूपा । संक्रान्तिः परपुरप्रवेशादिः । वेधो मन्त्रादिरूपतया वक्ष्यमाणः । घट्टनं प्राण-विक्षेपः । रोधः प्राणस्य गतागतपरिहारेण मध्यधामनि अवस्थापनम् । मन्त्रस्येति कालरात्र्यादेः । सद्य इति दीक्षासमकालम् ॥

न चेयं सर्वथा कार्यो—इत्याह—

**तत्र त्वेषोऽस्ति नियम आसन्ने मरणक्षणे ।**
**तां कुर्यान्नान्यथारब्धृ कर्म यस्मान्न शुद्ध्यति ॥ २३६ ॥**
**उक्तं च पूर्वमेवैतन्मंत्रसामर्थ्ययोगतः ।**
**प्राणैर्वियोजितोऽप्येष भुङ्क्ते शेषफलं यतः ॥ २३७ ॥**
**तज्जन्मशेषं विविधमतिवाह्य ततः स्फुटम् ।**
**कर्मान्तरनिरोधेन शीघ्रमेवापवृज्यते ॥ २३८ ॥**

अन्यथेति अनासन्ने मरणे । यदुक्तम्—

'दृष्ट्वा शिष्यं जराग्रस्तं व्याधिभिः परिपीडितम्।
उत्क्रमय्य ततस्त्वेनं परतत्त्वे नियोजयेत् ॥' इति ।

ननु अनासन्नमरणस्यापीयमस्तु को नियमः, अस्यां हि कृतायां तदैव मुक्तिः

---

दीक्षा की जाती है ॥ -२३४-२३५ ॥

अभ्यास = बारम्बार प्राणचार का विचार । युक्ति = वक्ष्यमाण जालप्रयोग आदि रूप वाली । संक्रान्ति = दूसरे के शरीर में प्रवेश आदि । वेद्य = मन्त्र आदि के रूप में आगे कहा जाने वाला । घट्टन = प्राणविक्षेप । रोध = प्राण के गमनागमन को रोक कर उसकी सुषुम्ना में स्थापना । मन्त्र का = कालरात्रि आदि सिद्ध मन्त्रों का । सद्यः = दीक्षा के समय ही ॥

इस (दीक्षा) को सब समय नहीं करना चाहिए—यह कहते हैं—

इसमें यह नियम है कि मरणक्षण के निकट होने पर उसे करना चाहिए अन्यथा नहीं क्योंकि प्रारब्धकर्म का शोधन नहीं होता । पहले भी कहा गया कि चूँकि मन्त्रसामर्थ्य के योग से प्राणवियोजित भी यह (= दीक्षित शिष्य) शेष फल का भोग कर लेता है इसलिए उस जन्म के अवशिष्ट विविध कर्मों को (भोग के द्वारा) समाप्त कर फिर भावी कर्मान्तर के निरोध के कारण वह शीघ्र ही मुक्त हो जाता है ॥ २३६-२३८ ॥

अन्यथा = मृत्यु के आसन्न न रहने पर । जैसा कि कहा गया—

"(गुरु) शिष्य को जराग्रस्त और व्याधियों से पीड़ित देख कर (उसे) उत्क्रान्त कराकर परतत्त्व से युक्त कर दे ॥"

स्यादिति किं मरणासत्तिक्षणापेक्षादिविलम्बनेन?—इत्याशङ्क्योक्तम्—आरब्धृ कर्म यस्मान्न शुद्ध्यतीति । ननु इयं चेत्कर्मणः शोधिका तद्भविष्यत इवास्याप्यस्तु, न चेदस्येव तस्यापि मा भूत्?—इत्याशङ्क्योक्तम्—उक्तं च पूर्वमेवैतदिति । पूर्वमिति नवमाह्निके । यदुक्तं तत्र—

'आरब्धकार्यं देहेऽस्मिन्यत्पुनः कर्म तत्कथम्।
उच्छिद्यतामन्त्यदशं निरोद्धुं न हि शक्यते ॥' (१३१)

इत्यादि । ननु अनया मन्त्रसामर्थ्यात्प्राणवियोग एव चेत्कृतस्तद्भोक्तुरेवाभावात् कस्य नामैतत्कर्म फलेदिति किं तच्छुद्ध्यशुद्धिविचारेण?—इत्याशङ्क्याह—मन्त्रेत्यादि । शेषस्य शोधितादवशिष्टस्य देहारम्भकस्य कर्मणः—इत्यर्थः । यत-स्तस्मात् प्राक्तनाज्जन्मनः शेषं प्रारब्धृकर्मकार्यं विचित्रमायुर्भोगादि ततो भोगादति-वाह्य परिसमाप्य कर्मान्तरस्य भविष्यदादेरपि विलम्बकारिणोऽप्यन्यस्य कस्यचिदभावादपवृज्यते मुच्यते—इत्यर्थः । तद्युक्तमुक्तमासन्न एव मरणक्षणे तां कुर्यादिति ॥ २३८ ॥

अत आह—

---

प्रश्न—अनासन्नमृत्यु वाले को भी यह (दीक्षा) दे दी जाय यह कौन सा नियम है? इसके किये जाने पर उसी समय मुक्ति हो जायगी फिर मरण के निकटवर्त्ती क्षण की अपेक्षा आदि के विलम्ब से क्या लाभ ?—यह शङ्का कर कहा गया—क्योंकि प्रारब्ध कर्म शुद्ध नहीं रहता । प्रश्न है कि यदि यह (दीक्षा) कर्मों की शोधिका है तो भावी (= संचित्) कर्मों की भाँति इस (= प्रारब्ध) कर्म की भी (शोधिका) हो जाय और यदि नहीं है तो इसकी तरह उसकी (= सञ्चित कर्मों की) भी न हो ?—यह शङ्का कर कहा गया कि इसे पहले ही कह दिया गया । पहले = नवम आह्निक में । जैसा कि वहाँ कहा गया—

"इस शरीर में जिस कर्म ने कार्य प्रारब्ध कर दिया है वह (कर्म) कैसे नष्ट होगा ? अन्तिम दशा वाले कर्म का निरोध नहीं हो सकता ।" इत्यादि ।

प्रश्न—इस (दीक्षा) के द्वारा मन्त्र के सामर्थ्यवशात् प्राणवियोग ही यदि कर दिया गया तो भोक्ता के ही न होने से यह कर्म किसे फल देगा? फलतः शुद्धि अशुद्धि के विचार से क्या लाभ?—यह शङ्का कर कहते हैं—मन्त्र इत्यादि । शेष का = शोधित से बचे हुए का = देहारम्भक कर्म का । जिससे = उस पूर्व जन्म से, अवशिष्ट प्रारब्ध कर्म का कार्य = विचित्र आयु भोग आदि, उससे = भोग से, अतिवाहित कर = समाप्त कर, भविष्यकाल वाले विलम्बकारी भी किसी अन्य कर्मान्तर के न होने से (साधक) अपवर्ग को प्राप्त होता है—मुक्त हो जाता है । तो ठीक कहा गया—मरणक्षण के आसन्न होने पर ही उसे करना चाहिए ॥२३८॥

इसलिए कहते हैं—

**तस्मात्प्राणहरीं दीक्षां नाज्ञात्वा मरणक्षणम्।**
**विदध्यात्परमेशाज्ञालङ्घनैकफला हि सा ॥ २३९ ॥**

एवं हि परमेश्वराज्ञोल्लङ्घनादन्यत्किञ्चिन्न सिद्ध्यति इत्यावेदितं स्यात् ॥ २३९ ॥

एवं प्रकृतमुपसंहरन्नन्यदवतारयति—

**एकस्त्रिकोऽयं निर्णीतः शक्तिपातेऽप्यथापरः ।**

एकस्त्रिक इति तीव्राख्यः ॥

तदेवाह—

**तीव्रमध्ये तु दीक्षायां कृतायां न तथा दृढाम् ॥ २४० ॥**
**स्वात्मनो वेत्ति शिवतां देहान्ते तु शिवो भवेत् ।**

न तथा दृढामिति अविकल्पस्वभावस्वात्मज्ञानसाक्षात्काराभावात् ॥

किमत्र प्रमाणम्?—इत्याशङ्क्याह—

**उक्तं च निशिसञ्चारयोगसञ्चारशास्त्रयोः ॥ २४१ ॥**

---

इसलिए मृत्युक्षण को जाने बिना प्राणहरी दीक्षा नहीं करनी चाहिए । क्योंकि फिर वह केवल परमेश्वर की आज्ञा का उल्लङ्घन ही होगा ॥२३९॥

ऐसा होने पर परमेश्वर की आज्ञा के उल्लघंन के अतिरिक्त और कुछ सिद्ध नहीं होगा—यह कहा गया ॥ २३९ ॥

अब प्रस्तुत का उपसंहार करते हुए अन्य का प्रारम्भ करते हैं—

शक्तिपात में एक त्रिक का निर्णय हुआ अब दूसरा (कहते हैं) ॥ २४०- ॥

एक त्रिक = तीव्र नामक (= तीव्र-तीव्र, मध्य-तीव्र, मन्द-तीव्र) ॥

वही कहते हैं—

तीव्रमध्य (शक्तिपात) होने पर दीक्षा करने पर (दीक्षित व्यक्ति) अपनी शिवता को उस प्रकार से दृढ़ नहीं समझता किन्तु देहान्त होने पर शिव हो जाता है ॥ -२४०-२४१- ॥

उस प्रकार की दृढ़ नहीं—निर्विकल्पक स्वभाव वाले आत्मज्ञान के साक्षात्कार के अभाव के कारण ॥

इसमें क्या प्रमाण है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

निशाटन एवं योगसञ्चार नामक शास्त्रों में कहा गया है ॥ -२४१ ॥

तदेवार्थद्वारेण पठति—

**विकल्पात्तु तनौ स्थित्वा देहान्ते शिवतां व्रजेत् ।**

यदुक्तं तत्र—

'विकल्पयुक्तचित्तस्तु पिण्डपाताच्छिवं व्रजेत् ।' इति ॥

**मध्यमध्ये शक्तिपाते शिवलाभोत्सुकोऽपि सन् ॥ २४२ ॥**
**बुभुक्षुर्यत्र युक्तस्तद्भुक्त्वा देहक्षये शिवः ।**
**मन्दमध्ये तु तत्रैव तत्त्वे क्वापि नियोजितः ॥ २४३ ॥**
**देहान्ते तत्त्वगं भोगं भुक्त्वा पश्चाच्छिवं व्रजेत् ।**

यत्रेति अभिमते तत्त्वादौ । तदिति तत्रत्यमेव योगाभ्यासादिलब्धं भोगजालम् । भुक्त्वा इत्यर्थादनेनैव देहेन । अत एवोक्तम्—देहक्षये शिव इति । तत्रैवेति प्रक्रान्ते शक्तिपाते । क्वापि यथाभिमते । नियोजित इत्यर्थाच्छिवलाभोत्सुकोऽपि सन्निति । भुक्त्वेत्यर्थाद्देहान्तरेण । अत एवोक्तं देहान्ते तत्त्वगं भोगं भुक्त्वेति । यदुक्तमनेनैवान्यत्र 'मध्यमध्याच्छिवतोत्सुकोऽपि भोगप्रेप्सुर्भवतीति तथैव दीक्षायां

---

उसी को अर्थ के द्वारा कहते हैं—

विकल्प के कारण शरीर में स्थित रह कर देहान्त में शिवत्व को प्राप्त होता है ॥ २४२- ॥

जैसा कि वहाँ (= निशाटन ग्रन्थ में) कहा गया—

"विकल्प से युक्त चित्त वाला शरीरपात के अनन्तर शिवभाव को प्राप्त होता है" ॥

मध्यमध्य शक्तिपात मे (साधक) शिवत्वलाभ के लिए उत्सुक भी बुभुक्षु होने के कारण जहाँ नियुक्त होता है उसका भोग करने के बाद शिव हो जाता है । मन्दमध्य में उसी तत्त्व में कहीं नियोजित हुआ देहान्त के बाद तत्त्वगामी भोग का भोग कर बाद में शिव को प्राप्त होता है ॥ -२४२-२४४- ॥

जहाँ = अभिमत तत्त्व आदि में । उसको = योगाभ्यास आदि के कारण प्राप्त वहीं के भोगजाल को । भोग कर—अर्थात् इसी शरीर से । इसीलिए कहा गया—'देहक्षय होने पर शिव हो जाता है ।' वहीं = एकान्त शक्तिपात में । कहीं भी = यथाभिमत । लगाया गया अर्थात् शिवत्वलाभ के लिए उत्सुक भी । भोग कर—अर्थात् दूसरे शरीर से । इसीलिए कहा गया—देहान्त होने पर तत्त्वस्थ भोग का भोग कर । जैसा कि इन्होंने ही अन्यत्र (तं०सा० ११ में) कहा है—

"मध्यमध्य (शक्तिपात) के कारण [illegible]ता के लिए उत्सुक भी (वह) भोगेच्छु

ज्ञानभाजनम् । स च योगाभ्यासलब्धमनेनैव देहेन भोगं भुक्त्वा देहान्ते शिव एव। निकृष्टमध्यात्तु देहान्तरेण भोगं भुक्त्वा शिवत्वमेति ॥'

(तं०सा० ११ आ०) इति ॥

एवमप्यत्र तरतमभावः कश्चित्संभवति, येन विशेषान्तरमप्युदियात्—इत्याह—

**तत्रापि तारतम्यस्य संभवाच्चिरशीघ्रता ॥ २४४ ॥**
**बह्वल्पभोगयोगश्च देहभूमाल्पताक्रमः ।**

तत्र प्रथमः प्रकारः पुत्रकविषयः । शिष्टं तु प्रकारद्वयं शिवधर्मिसाधकविषयमिति निरूपितम् ॥

इदानीं तु लोकधर्मिविषयमवशिष्टं शक्तिपातं निरूपयति—

**तीव्रमन्दे मध्यमन्दे मन्दमन्दे बुभुक्षुता ॥ २४५ ॥**
**क्रमान्मुख्यातिमात्रेण विधिनैत्यन्ततः शिवम् ।**

अत्रैवंप्रकारे मन्दाख्ये शक्तिपाते बुभुक्षुता अर्थाल्लोकधर्मिणः साधकस्य क्रमादतिमात्रेण मुख्या यथायथं प्रधानभूता—इत्यर्थः । एवमप्यसौ लोकधर्मी पर्यन्ते विधिना स्वोचितेन दीक्षाप्रकारेण शिवमेति अपवृज्यत एव—इत्यर्थः ।

---

होता है इसलिए उसी प्रकार दीक्षा होने पर ज्ञान का पात्र होता है । और लब्धभोग का योगाभ्यास के कारण इसी शरीर से भोग कर देहान्त होने पर शिव ही हो जाता है । मन्दमध्य (शक्तिपात) से देहान्तर के द्वारा भोग का भोग कर शिवभाव को प्राप्त होता है'' ॥ २४३- ॥

इसमें भी यहाँ कोई तर तम भाव सम्भव होता है जिससे अन्य भेद भी प्रकट होते हैं—यह कहते हैं—

उसमें भी तारतम्य के सम्भव होने से विलम्ब शीघ्रता, बहुभोगयोग अल्पभोगयोग, देहभूमा, देहाल्पता का क्रम होता है ॥ -२४४-२४५- ॥

उसमें प्रथम प्रकार पुत्रक (दीक्षा) का विषय है । शेष दो प्रकार शिवधर्मि-साधक विषयक हैं—यह कहा गया ॥

अब लोकधर्मिविषयक अवशिष्ट शक्तिपात का निरूपण करते हैं—

तीव्रमन्द मध्यमन्द और मन्दमन्द (शक्तिपात) में बुभुक्षा क्रमशः अधिक अधिक मुख्य होती जाती है और अन्त में (साधक) विधिपूर्वक अनुष्ठान के द्वारा शिव को प्राप्त होते हैं ॥ -२४५-२४६- ॥

इस प्रकार के मन्द नामक शक्तिपात में लोकधर्मी साधक की बुभुक्षा क्रमशः अतिमात्रेण मुख्य = क्रमशः प्रधानभूत, होती जाती है । इस प्रकार का भी लोकधर्मी (साधक) अन्त में विधि के द्वारा = स्वोचित दीक्षा प्रकार से, शिव को

यदुक्तमनेनैव—

'भोगोत्सुकता यदा प्रधानभूता तदा मन्दत्वं पारमेश्वरमन्त्रयोगोपायतया यतस्तत्रौत्सुक्यम् । पारमेशमन्त्रयोगादेश्च यतो मोक्षपर्यन्तत्वमतः शक्तिपातरूपता । तत्रापि तारतम्यात् त्रैविध्यम् ॥'

इति । अयं चात्राशयः—यः कश्चित्तीव्रमन्दशक्तिपातवांल्लोकधर्मी, स दीक्षाबलात् देहान्ते क्वचन यथाभिमते भुवनादौ भोगान्भुक्त्वा शिवतां यायात् । यदुक्तम्—

'लोकधर्मिणमारोप्य मते भुवनभर्तरि।
तद्धर्मापादनं कुर्याच्छिवे वा मुक्तिकांक्षिणम् ॥' (मृ.तं.) इति ।

वक्ष्यति च—

'प्रारब्धदेहभेदे तु भुङ्क्तेऽसावणिमादिकम् ।
भुक्त्वोर्ध्वं याति यत्रैष युक्तोऽथ सकलेऽकले ॥' (१५।३१)

इति । कश्चिच्च मध्यमन्दशक्तिपातवान् क्वचन भुवनादौ कञ्चित्कालं भोगान्भुक्त्वा, तदीश्वरदीक्षितः पर्यन्ते शिवतां गच्छेत् । मन्दमन्दशक्तिपातवान् पुनस्तत्रैव सालोक्यसामीप्यसायुज्यासादनक्रमेण चिरतरं कालं भोगान्भुक्त्वा, तत

---

प्राप्त होता है अर्थात् मुक्त हो जाता है । जैसा कि इन्होंने ही कहा है—

"जब भोगौत्सुक्य मुख्य हो जाता है तब (शक्तिपात की) मन्दता हो जाती है । क्योंकि वहाँ पारमेश्वर मन्त्रयोग का उपाय होने से उत्सुकता होती है । चूँकि पारमेश्वर मन्त्रयोग आदि मोक्ष पर्यन्त फल देते हैं इसलिए (वे भी) शक्तिपात रूप हैं । उसमें भी तारतम्य के कारण तीन भेद हैं ।"

इसका यह आशय है--जो कोई लौकिक पुरुष तीव्रमन्द शक्तिपात वाला होता है वह दीक्षा के बल से शरीरान्त होने पर कहीं = यथेष्ट भुवन आदि में, भोगों का भोग कर शिवत्व को प्राप्त होता है । जैसा कि कहा गया—

"भुवनभर्त्ता (शिव) के मत में लोकधर्मी मुमुक्षु को दीक्षा के द्वारा प्रवृत्त कर उस (शैव) धर्म का सम्पादन करना चाहिए ।"

कहेंगे भी—

"शरीर का अन्त होने पर यह अणिमा आदि का भोग करता है भोग करने के बाद ऊर्ध्व लोक को प्राप्त होता है जहाँ यह सकल अथवा अकल वाले (लोक) में युक्त होता है ।"

और कोई मन्द मध्य शक्तिपात वाला किसी भुवन आदि में कुछ समय तक भोगों का भोग कर उस (लोक) के अधिष्ठाता के द्वारा दीक्षित होकर अन्त में

एव दीक्षामासाद्य शिवतामियात् ॥

श्रीपूर्वशास्त्रीयमेव ग्रन्थं मतान्तरेण व्याचष्टे—

**अन्ये यियासुरित्यादिग्रन्थं प्राग्ग्रन्थसङ्गतम् ॥ २४६ ॥**
**कुर्वन्ति मध्यतीव्राख्यशक्तिसंपातगोचरम् ।**

प्राग्ग्रन्थसङ्गतमिति प्राग्ग्रन्थेन 'अज्ञानेन सह' इत्यादिना सङ्गतं संबद्धम्—इत्यर्थः । अत्रैव विशेषणद्वारेण हेतुर्मध्यतीव्राख्यशक्तिसंपातगोचरमिति ॥

तदेवाह—

**यदा प्रतिभयाविष्टोऽप्येष संवादयोजनाम् ॥ २४७ ॥**
**इच्छन्यियासुर्भवति तदा नीयेत सद्गुरुम् ।**

यदा हि रुद्रशक्तिसमावेशादज्ञानविनिवृत्त्या प्रोदितप्रातिभज्ञानोऽप्येष मध्यतीव्रशक्तिपातवान् संवादयोजनामिच्छन् प्रागुक्तयुक्त्या संवाददार्ढ्यमुत्पादयितुं यियासुर्गुरुकुलं जिगमिषुर्भवति, तदा पारमेश्वर्या शक्त्या सद्गुरुं प्रति नीयेत तदाभिमुख्येनास्य प्रवृत्तिरुत्पाद्यते—इत्यर्थः ॥

नचैतदविशेषेणैव भवेत्—इत्याह—

---

शिवत्व को प्राप्त होता है । और मन्दमन्द शक्तिपातवान् उसी लोक में सालोक्य सामीप्य सायुज्य आदि को क्रमशः प्राप्त कर चिरतर काल तक भोगों का भोग कर वहीं से दीक्षा प्राप्त कर शिवत्व को प्राप्त होता है ॥

मालिनीविजय ग्रन्थ की ही मतान्तर के अनुसार व्याख्या करते हैं—

अन्य लोग 'यियासुः' इत्यादि ग्रन्थ को पहले ग्रन्थ से सम्बद्ध मानते हैं जो कि मध्य तीव्र शक्तिपात का विषय है ॥ -२४६-२४७- ॥

प्राग् ग्रन्थ से सङ्गत—प्राग्ग्रन्थ से 'अज्ञान के साथ' सङ्गत = सम्बद्ध—यह अर्थ है । इसी में मध्यतीव्राख्यशक्तिसम्पातगोचरम्'—यह विशेषण के द्वारा हेतु है ।

वही कहते हैं—

जब प्रतिभा से आविष्ट यह (साधक) संवादयोजना को चाहता हुआ गमनेच्छु होता है तब सद्गुरु के पास ले जाया जाता है ॥-२४७-२४८-॥

जब रुद्रशक्तिसमावेश के कारण अज्ञान के हट जाने से उदित प्रातिभज्ञान वाला भी यह (साधक) मध्यतीव्र शक्तिपात वाला होते हुए संवादयोजना की इच्छा करता हुआ पूर्वोक्त युक्ति से संवाद की दृढ़ता को उत्पन्न करने के लिए यियासु होकर गुरुकुल में जाना चाहता है तब पारमेश्वरी शक्ति के द्वारा सद्गुरु के पास ले जाया जाता है अर्थात् इसके अन्दर उस (गुरु) के अभिमुख होने की प्रवृत्ति उत्पन्न की जाती है ॥

**न सर्वः प्रतिभाविष्टः शक्त्या नीयेत सद्गुरुम्॥ २४८ ॥**
**इति ब्रूते यियासुत्वं वक्तव्यं नान्यथा ध्रुवम् ।**

यियासुत्वमिति प्रागेवोक्तं ब्रूत इति संबन्धः । अन्यथेति सर्वस्यैव शक्तिकर्तृके सद्गुरुप्रापणे । न वक्तव्यमिति यियासुत्वम् । यदि नाम हि सर्वोऽपि प्रातिभज्ञान-भागाचार्यः सद्गुरुं प्रति अविशेषेण शक्त्या नीयेत, तद्यियासुशब्दस्य प्रयोगं विना

'रुद्रशक्तिसमाविष्टः(साधकः) स शिवेच्छया ।
भुक्तिमुक्तिप्रसिद्ध्यर्थं नीयते सद्गुरुं प्रति ॥'

इत्येतावदभिधानीयम् ॥

तदाह—

**रुद्रशक्तिसमाविष्टो नीयते सद्गुरुं प्रति ॥ २४९ ॥**

एवं हि प्रातिभस्याचार्यस्य **सभित्तिनिर्भित्त्या**दिभेदभिन्नत्वं न भवेत्—इति भावः ॥ २४९ ॥

तस्मात्प्रातिभज्ञानवत्त्वेऽपि संवाददार्ढ्यमनुपेक्षमाण एव यियासुर्भवति, नान्यः—

---

यह समान रूप से सबके साथ नहीं होता—यह कहते हैं—

प्रतिभा से आविष्ट सभी लोग (पारमेश्वरी) शक्ति के द्वारा ही सद्गुरु के समीप ले जाए जाते हैं—ऐसा नहीं है । इसलिए कहते हैं—जाने की इच्छा। अन्यथा निश्चित रूप से (यियासुत्व) नहीं कहना चाहिए ॥ २४८-२४९- ॥

'यियासुत्व' यह पूर्वोक्त का ही कथन है—यह सम्बन्ध है । अन्यथा = सभी का शक्तिकर्तृक सद्गुरु के पास गमन होने पर । नहीं कहना चाहिए—यियासुत्व को । यदि सभी प्रातिभ ज्ञान वाले आचार्य शक्ति के द्वारा समान रूप से सद्गुरु के पास पहुँचाये जा रहे हैं तो 'यियासु' शब्द का प्रयोग न कर केवल इतना ही कहना चाहिए कि—

'रुद्रशक्तिसमाविष्ट होकर शिवेच्छा से व सद्गुरु के पास भुक्ति एवं मुक्ति की प्रसिद्धि के लिए ले जाया जाता है' ॥ २४८- ॥

इतना ही कहना चाहिए ॥

वह कहते हैं—

रुद्रशक्ति से समाविष्ट होकर वह सद्गुरु के पास ले जाया जाता है ॥ -२४९ ॥

इस प्रकार प्रातिभ आचार्य की सभित्ति निर्भित्ति आदि भेद से भिन्नता नहीं होती—यह भाव है ॥ २४९ ॥

इत्याह—

**तेन प्राप्तविवेकोत्थज्ञानसंपूर्णमानसः ।**
**दार्ढ्यसंवादरूढ्यादेर्यियासुर्भवति स्फुटम् ॥ २५० ॥**

नचैतन्निर्मूलं व्याख्यानम्—इत्याह—

**उक्तं नन्दिशिखातन्त्रे प्राच्यषट्के महेशिना ।**
**अभिलाषः शिवे देवे पशूनां भवते तदा ॥ २५१ ॥**
**यदा शैवाभिमानेन युक्ता वै परमाणवः ।**
**तदैव ते विमुक्तास्तु दीक्षिता गुरुणा यतः ॥ २५२ ॥**
**प्राप्तिमात्राच्च ते सिद्धसाध्या इति हि गम्यते ।**

यद्यपि यदैव परमा अत्यन्तं बद्धा अणवः प्रातिभज्ञानात्मना शैवेनाभिमानेन युक्तास्तदैव विमुक्ताः, तथापि तदा तेषां प्रागवस्थापेक्षया पशूनां संवाददार्ढ्याय शिवे

'शिव आचार्यरूपेण लोकानुग्रहकारकः ।'

इत्याद्युक्त्या गुरावभिलाषो यियासा भवति, यतो गुरुणा दीक्षिताः कृतसंस्कारा भवन्ति—इत्यर्थः । ततश्च

---

इस कारण प्रातिभ ज्ञानवान् होने पर भी संवाद की दृढ़ता की उपेक्षा न करने वाला ही यियासु होता है दूसरा नहीं—यह कहते हैं—

इसलिए प्राप्त विवेक से उत्पन्न ज्ञान से पूरित मन वाला दृढ़ता संवाद रूढ़ि आदि के कारण स्पष्टतया यियासु होता है ॥ २५० ॥

यह व्याख्यान निर्मूल नहीं है—यह कहते हैं—

नन्दिशिखातन्त्र के पहले षट्क में परमेश्वर ने कहा है—शिव देव के विषय में पशुओं की अभिलाषा तभी होती है जब परम अणु शैवाभिमान से युक्त हो जाते हैं । चूँकि वे गुरु से दीक्षित होते हैं इस कारण उसी समय मुक्त हो जाते हैं । (दृढ़ संस्कार की) प्राप्ति मात्र से वे सिद्धसाध्य होते हैं—ऐसा माना जाता है ॥ २५१-२५३- ॥

यद्यपि जभी परम = अत्यन्त बद्ध अणु प्रातिभज्ञान रूप शैव अभिमान से युक्त हो जाते हैं तभी मुक्त हो जाते हैं तथापि उस समय पूर्वावस्था की अपेक्षा उन पशुओं की संवाददृढ़ता के लिए शिव में—

"आचार्य के रूप में शिव (ही) लोगों पर अनुग्रह करने वाले हैं" ।

इत्यादि उक्ति के द्वारा गुरु के विषय में अभिलाष = जाने के इच्छा, होती है क्योंकि (साधक) गुरु के द्वारा दीक्षित = विहित संस्कार वाले, होते हैं ।

'यस्त्वकल्पितरूपोऽपि संवाददृढताकृते ।
अन्यतो लब्धसंस्कारः स साक्षाद्भैरवो गुरुः ॥' (तंत्रालो० ४।७७)

इत्याद्युक्त्या गुर्वादिरन्यतः संस्कारस्य दृढताकृते प्राप्तिमात्रादेव ते सिद्धसाध्या निकृत्तभवबन्धना भवन्ति इति गम्यते तात्पर्येणावबुध्यते—इत्यर्थः । यदुक्तं तत्र सार्धश्लोकानन्तरम्—

'समाघ्राय यदा शक्त्या गुरुमूर्तिस्तदा विभुः ।
आविश्य दीक्षयाणूनां स्वशक्त्या शक्तिमान्पतिः ॥
कृन्तते बन्धजालं तु कृत्यन्ते बन्धसञ्चयाः ।
तेन बन्धनिकृन्ती सा कथिता तु शिवाध्वरे ॥' इति ॥

नन्वेवं यियासुरित्यादिग्रन्थश्चेन्मध्यतीव्रस्य शक्तिपातस्य विषयस्तन्मन्दतीव्रस्य कः स्यात्?—इत्याशङ्क्याह—

**तमाराध्येति तु ग्रन्थो मन्दतीव्रैकगोचरः ॥ २५३ ॥**

तीव्रतीव्रविषयस्तु ग्रन्थः प्राग्यदेवेत्यर्थसिद्धम् ॥

तदेवोपसंहरति—

---

इसीलिये—

"अकल्पित रूप वाला होते हुए भी जो संवाद की दृढ़ता के लिए अन्य से संस्कार प्राप्त करता है वह गुरु साक्षात् भैरव होता है ।"

इत्यादि उक्ति के अनुसार गुरु आदि से भिन्न व्यक्ति से संस्कार की दृढ़ता होने पर प्राप्ति मात्र से ही वे सिद्धसाध्य = संसारबन्धन से रहित, हो जाते हैं—ऐसा जाना जाता है = तात्पर्य रूप से समझा जाता है । जैसा कि वहाँ डेढ़ श्लोक के बाद कहा गया—

"जब गुरु के द्वारा शिष्यमस्तक के सूंघे जाने पर शक्तिपात हो जाता है तब व्यापक शक्तिमान् पति अपनी शक्ति से गुरुशरीर में आविष्ट होकर दीक्षा के द्वारा जीवों के बन्धनजाल को काट देते हैं । (चूँकि उनके द्वारा) बन्धनसमूह काट दिए जाते हैं इसलिये शिवयाग में वह (= दीक्षा) बन्धनिकृन्ती कही गयी है" ॥

प्रश्न—यदि 'यियासु' इत्यादि ग्रन्थ मध्यतीव्र शक्तिपात का विषय है तो मन्दतीव्र का क्या विषय होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

"'तमाराध्य' यह ग्रन्थ केवल मन्दतीव्र का विषय है ॥ -२५३ ॥

तीव्र-तीव्र (शक्तिपात) का विषयग्रन्थ तो पूर्ववत् है यह अर्थात् सिद्ध है ॥ २५३ ॥

उसी का उपसंहार करते हैं—

**नवधा शक्तिपातोऽयं शम्भुनाथेन वर्णितः ।**

अमुमेवार्थं तात्पर्यगत्या निरूपयति—

**इदं सारमिह ज्ञेयं परिपूर्णचिदात्मनः ॥ २५४ ॥**
**प्रकाशः परमः शक्तिपातोऽवच्छेदवर्जितः ।**
**तथाविधोऽपि भोगांशावच्छेदेनोपलक्षितः ॥ २५५ ॥**
**अपरः शक्तिपातोऽसौ पर्यन्ते शिवताप्रदः ।**

इदम् इहास्मिन् नवविधेऽपि शक्तिपाते सारं ज्ञेयं यत्परिमितेऽप्यात्मनि परिपूर्णचिदात्मतया यः परमः प्रकाशः, स परमः शक्तिपात उच्यते, यतोऽवच्छेदवर्जितस्तत्तदुपाधिविगलनादनवच्छिन्नसंविदेकस्वभावः—इत्यर्थः । असौ पुनरपरः शक्तिपातो यः परिपूर्णचिदात्मतया प्रकाशमानत्वेऽपि भोगांशावच्छिन्नः । अत एवोक्तम्—पर्यन्ते शिवताप्रद इति ॥

नन्वेवंविधस्यास्य शक्तिपातस्य को हेतुः, किं कर्म किमुतान्यत् किञ्चित्?—इत्याशङ्क्याह—

**उभयत्रापि कर्मादिर्मायान्तर्वर्तिनो यतः ॥ २५६ ॥**
**नास्ति व्यापार इत्येवं निरपेक्षः स सर्वतः ।**

---

(इस प्रकार) शंभुनाथ ने नव प्रकार के शक्तिपातों का वर्णन किया ॥ २५४- ॥

इसी अर्थ का तात्पर्य की दृष्टि से निरूपण करते हैं—

यहाँ यह तात्पर्य समझना चाहिए कि परिपूर्ण चिदात्मा का अवच्छेदरहित प्रकाश पर शक्तिपात है । उसी प्रकार का किन्तु भोगांशावच्छेदेन उपलक्षित (प्रकाश) अपर शक्तिपात है । यह भी अन्त में शिवत्व देने वाला है ॥ -२५४-२५६- ॥

इस नवविध शक्तिपात में यह तत्त्व समझना चाहिए कि परिच्छिन्न आत्मा में परिपूर्ण चित्स्वरूप जो परम प्रकाश है वह पर शक्तिपात कहा जाता है क्योंकि (वह) अवच्छेदरहित होता है अर्थात् भिन्न-भिन्न उपाधियों के नष्ट हो जाने से अनवच्छिन्न संवित्स्वभाव मात्र हो जाता है । और अपर शक्तिपात वह है जो परिपूर्ण चिद्रूप से प्रकाशित होते हुए भी भोगांश से अवच्छिन्न है । इसी लिए कहा गया कि अन्त में शिवत्व प्रदान करने वाला होता है ॥

इस प्रकार के शक्तिपात का क्या कारण है?—क्या कर्म है अथवा दूसरा कुछ ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

चूँकि दोनों जगह मायान्तर्वर्त्ती कर्म आदि का कोई व्यापार नहीं है

नास्ति व्यापार इति नैतत्कृतः शक्तिपातः—इत्यर्थः । अत्र विशेषणद्वारेण हेतुर्मायान्तर्वर्तिन इति । यदेव हि कर्मादि अणोर्मायान्तर्वर्तितायां निमित्तं तत्कथं तदुत्तीर्णतायां निमित्ततां यायात्—इत्याशयः । यथोक्तं प्राक्—

'तत्रास्य नाणुगे तावदपेक्ष्ये मलकर्मणी ।
अणुस्वरूपताहानौ तद्गतं हेतुतां कथम् ॥
व्रजेन्मायानपेक्षत्वमत एवोपपादयेत् ।' (१३-११५) इति ।

अनेन च शक्तिपातविचित्रतानन्तर्येणानुजोद्देशोद्दिष्टमायानिरपेक्षत्वसिद्धेरवकाशो दत्तः ॥

अतश्च शुद्धात्मनां कर्मादिनैरपेक्ष्येणैव भैरवीभावो भवेत्—इत्याह—

**तेन मायान्तराले ये रुद्रा ये च तदूर्ध्वतः ॥ २५७ ॥**
**स्वाधिकारक्षये तैस्तैर्भैरवीभूयते हठात् ।**
**ये मायया ह्यनाक्रान्तास्ते कर्माद्यनपेक्षिणः ॥ २५८ ॥**
**शक्तिपातवशादेव तां तां सिद्धिमुपाश्रिताः ।**

हठादिति कर्मादिनिरपेक्षपरमेश्वरशक्तिपातबलात्—इत्यर्थः ।

---

इसलिए यह सब प्रकार से निरपेक्ष है ॥ -२५६-२५७- ॥

व्यापार नहीं है = इस (व्यापार) के द्वारा शक्तिपात नहीं किया गया । यहाँ 'मायान्तर्वर्त्तिनः'—यह विशेषण के द्वारा हेतु है । जो कर्म आदि अणु के मायान्तर्वर्त्ती होने में कारण होते हैं वे ही उससे उत्तीर्ण होने में कैसे कारण हो सकते हैं—यह तात्पर्य है । जैसा कि पहले कहा गया—

'इस (ईश्वरानुग्रह) के अणुगामी होने में मल एवं कर्म की अपेक्षा नहीं होती । तो फिर अणुस्वरूपता के त्याग के विषय में वे कैसे कारण बनेंगे । इसीलिये मायानपेक्षता को प्राप्त करना चाहिये—यह कहा जाता है ॥''

इससे शक्तिपातविचित्रता के बाद अनुजोद्देश में उक्त मायानिरपेक्षत्वसिद्धि को भी अवकाश दे दिया गया ॥

इसलिए शुद्ध आत्मा वाले (लोग) कर्म आदि से निरपेक्ष हो कर भैरव होते हैं—यह कहते हैं—

'इसलिए जो रुद्रगण माया के अन्तर्गत हैं और जो उस (माया) के ऊपर हैं वे-वे अपना अधिकार समाप्त हो जाने के बाद हठात् भैरव बन जाते हैं । जो माया से आक्रान्त नहीं हैं वे कर्म आदि की अपेक्षा न रखने वाले होकर शक्तिपात के कारण ही भिन्न-भिन्न सिद्धियों को प्राप्त होते हैं ॥ -२५७-२५९- ॥

ननु मायोर्ध्वे कर्मादिरसंभवादस्तु नाम तन्नैरपेक्ष्यं मायान्तस्तु तत्संभवात्कथमेतत्सङ्गच्छताम् । तथात्वे वा कस्मात्तत्तत्सिद्ध्युदयः?—इत्याशङ्क्याह—ये माययेत्यादि । तां तां सिद्धिं भुक्तिमुक्तिलक्षणाम् ॥

नन्वेते पूजाजपादिकर्मणैव तां तां सिद्धिमुपाश्रिता इति कथङ्कारमुक्तकर्माद्यनपेक्षिणः?—इत्याह—

**ननु पूजाजपध्यानशङ्करासेवनादिभिः ॥ २५९ ॥**
**ते मन्त्रादित्वमापन्नाः कथं कर्मानपेक्षिणः ।**

एतदेव परिहरति—

**मैवं तथाविधोत्तीर्णशिवध्यानजपादिषु ॥ २६० ॥**
**प्रवृत्तिरेव प्रथममेषां कस्माद्विविच्यताम् ।**

इह तावदिदमेव चिन्त्यतां यदेषां शुद्धात्मनां प्रथममेव तथाविधान्मायान्तश्चारिणः कर्मादेरुत्तीर्णस्तदपरामृष्टो योऽयं शिवस्तद्विषयेषु ध्यानजपादिषु कस्मात्प्रवृत्तिः किं तत्र निमित्तम्—इत्यर्थः ॥

---

हठात्—कर्म आदि से निरपेक्ष पारमेश्वर शक्तिपात के बल से ।

प्रश्न—माया से ऊपर कर्म आदि के असम्भव होने से उसकी निरपेक्षता हो जाय किन्तु माया के अन्दर उस (कर्म आदि) के सम्भव होने से यह कैसे सङ्गत होगा ?—अथवा वैसा होने पर भिन्न-भिन्न सिद्धि का उदय कैसे होगा ?—यह शङ्का कर कहते हैं—'जो लोग माया से इत्यादि' । उस-उस सिद्धि को—भोगमोक्षलक्षण वाली ॥

प्रश्न—ये लोग पूजा जप आदि कर्म के द्वारा ही उस-उस सिद्धि को प्राप्त हुए फिर कैसे कहा गया कि कर्म आदि की अपेक्षा न करने वाले ?—यह कहते हैं—

प्रश्न है कि वे लोग पूजा, जप, ध्यान, शिवार्चन आदि के द्वारा मन्त्र आदि रूपता को प्राप्त हुए (फिर वे) कर्मानपेक्षी कैसे ? ॥ -२५९-२६०- ॥

उसी का परिहार करते हैं—

ऐसा नहीं है । पहले ही उस प्रकार से उत्तीर्ण शिव के ध्यान जप आदि में इनकी प्रवृत्ति ही कैसे होगी—इसका विवेचन कीजिए ॥ -२६०-२६१- ॥

यहाँ इसी पर विचार कीजिए कि इन = शुद्धात्मा वालों की पहले ही, उस प्रकार के = मायान्तश्चारी कर्म आदि से उत्तीर्ण = उससे अस्पृष्ट जो यह शिव तद्विषयक ध्यान जप आदि में, किस कारण प्रवृत्ति होगी अर्थात् उसमें क्या निमित्त है ॥

ननूक्तमेवात्र कर्मतत्साम्यादि निमित्तम्?—इत्याशङ्क्याह—

**कर्मतत्साम्यवैराग्यमलपाकादि दूषितम् ॥ २६१ ॥**
**ईश्वरेच्छा निमित्तं चेच्छक्तिपातैकहेतुता ॥**

दूषितमिति समनन्तरमेव । ईश्वरेच्छा चेन्निमित्तं तर्ह्यस्मत्पक्षमेवागतोऽसि यच्छुद्धात्मनां तत्र तत्र कर्मादिनिरपेक्षः पारमेश्वरः शक्तिपात एवैको हेतुरिति ॥

नचैवं जपादेः कर्मता न्याय्या—इत्याह—

**जपादिका क्रियाशक्तिरेवेत्थं न तु कर्म तत् ॥ २६२ ॥**
**कर्म तल्लोकरूढं हि यद्भोगमवरं ददत् ।**
**तिरोधत्ते भोक्तृरूपं संज्ञायां तु न नो भरः ॥ २६३ ॥**

इत्थं शक्तिपातैकहेतुकत्वे जपादिलक्षणा क्रिया पारमेश्वरी स्वरूपविकासिका क्रियाशक्तिरेव, न तु तत्कर्म । तद्धि कर्म लोके रूढं यदवरं परिमितं भोगं ददद्भोक्तुः पूर्णं रूपम् तिरोधत्ते तथातथासङ्कोचनादावृणुयात्—इत्यर्थः । अथ जपाद्यपि लोके कर्मतया प्रसिद्धमित्युच्यते, तत्को नाम नाम्नि विवादं

---

प्रश्न—यहाँ कहा ही गया कि कर्म, उसका साम्य आदि कारण है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

कर्म, उसका साम्य, वैराग्य, मलपाक आदि (की निमित्तता का) खण्डन किया जा चुका है । यदि ईश्वरेच्छा को निमित्त मानते हैं तो (आप) शक्तिपात की कारणता स्वयं (मान रहे हैं) ॥ -२६१-२६२- ॥

दूषित—अभी पहले । यदि ईश्वरेच्छा निमित्त है तो (आप) हमारे ही पक्ष में आ गये कि शुद्ध आत्मा वालों का उस-उस (सिद्धिलाभ) में कर्म आदि से निरपेक्ष पारमेश्वर शक्तिपात ही एक मात्र हेतु है ॥

इस प्रकार जप आदि का कर्म होना उचित नहीं है—यह कहते हैं—

इस प्रकार (हमारे विचार से) जप आदि क्रियाशक्ति ही है न कि वह कर्म है । लोक में कर्म नाम से वही रूढ़ (= प्रसिद्ध) है जो परिमित भोग को देता हुआ भोक्तृरूप को छिपा देता है । संज्ञा के विषय में हमें कोई आग्रह (विवाद) नहीं है ॥ -२६२-२६३ ॥

इस प्रकार जो जप आदि लक्षणों वाली किया को शक्तिपात का कारण (माना जाता है) वह स्वरूपविकास करने वाली परमेश्वर की क्रिया शक्ति ही है न कि कर्म। लोक में कर्म (के नाम से) वही प्रसिद्ध है जो अवर = परिमित भोग को देता हुआ भोक्ता के पूर्ण रूप का तिरोधान करता है अर्थात् उस-उस प्रकार के सङ्कोच से (पूर्ण रूप को) आवृत करता है । यदि यह कहा जाय कि जप आदि भी लोक में कर्म के रूप में प्रसिद्ध हैं तो कौन विद्वान् नाम के

विद्वान्विदध्यात्—इत्याह—संज्ञायां तु न नो भर इति ॥ २६३ ॥

ननु यद्येते मायया कर्मणा वाप्यनाक्रान्तास्तदेषां पूर्णत्वात् तस्यां तस्यां सिद्धावभिलाष एव कथं भवेत्?—इत्याशङ्क्यां प्रदर्श्य प्रतिक्षिपति—

**तेषां भोगोत्कता कस्मादिति चेद्दत्तमुत्तरम् ।**
**चित्राकारप्रकाशोऽयं स्वतन्त्रः परमेश्वरः ॥ २६४ ॥**
**स्वातन्त्र्यात्तु तिरोभावबन्धो भोगेऽस्य भोक्तृताम्।**
**पुष्णन्स्वं रूपमेव स्यान्मलकर्मादिवर्जितम् ॥ २६५ ॥**

दत्तमिति प्राक्स्वमतप्रदर्शनोपक्रमे । तदेव संक्षेपेण व्यनक्ति चित्रेत्यादिना । अयं तावदेक एव चिद्रूपः परमेश्वरः स्वस्वातन्त्र्याच्चित्रेण तत्तत्प्रमातृप्रमेयाद्यात्मकेनानेकेनाकारेण प्रकाशते—इति स्थितम् । तत्तस्मादेकत्वेऽप्यानैक्यावभासनाद्धेतोरस्य स्वस्वातन्त्र्यमाहात्म्यात्तिरोभावः स्वरूपगोपना तदात्मा बन्धो भोगे भोक्तृतां पुष्णन्सङ्कोचाभासनपुरःसरं जात्यायुर्भोगप्रदत्वेन विकल्पितात्मभिः स्वयङ्कल्पितैः कर्मभिरात्मानं बध्नन्, पुनरपि उद्वेष्टनक्रमेणागन्तुकमलकर्मादिरूपतातिरस्कारेण स्वं परिशुद्धं रूपमेव स्यात् पूर्णदृक्क्रियात्मा स्वतन्त्रः परमेश्वर एवावशिष्येत—

---

विषय में विवाद करेगा—यह कहते हैं—संज्ञा के विषय में हमारा कोई आग्रह नहीं है ॥ २६२-२६३ ॥

प्रश्न—यदि ये (शुद्ध आत्मा वाले) माया अथवा कर्म से आक्रान्त नहीं हैं तो पूर्ण होने से फिर इनकी उस-उस सिद्धि में इच्छा क्यों होती है ?—इस आशङ्का को दिखलाकर समाधान करते हैं—

उनमें भोग के लिए उत्सुकता किस कारण होती है?—यदि यह (प्रश्न किया जाता) है तो उत्तर दे दिया गया है । यह परमेश्वर स्वतन्त्र (अतएव) विचित्र आकार के प्रकाश वाला है । स्वातन्त्र्य के कारण भोग में भोक्तृता को पुष्ट करता हुआ इसका बन्धन होता है । बाद में मल कर्म आदि से रहित अपना रूप (धारण) कर लेता है ॥ २६४-२६५ ॥

उत्तर दे दिया गया—पहले अपने मतप्रदर्शन के समय । उसी को चित्राकार आदि के द्वारा संक्षेप में व्यक्त करते हैं । यह एक ही चिद्रूप परमेश्वर अपने स्वातन्त्र्य के कारण विचित्र = तत्तत् प्रमातृ प्रमेय आदि रूप अनेक आकार से, प्रकाशित होता है—यह सिद्ध है । तो इस कारण एक होने पर भी अनेकता के अवभासन के कारण इस (परमेश्वर) का अपने स्वातन्त्र्य के माहात्म्य से तिरोभाव = स्वरूपगोपन और तदात्मक बन्धन होता है । भोग में भोक्तृता को पुष्ट करता हुआ सङ्कोच का आभासन करने के बाद जन्म आयु और भोग के प्रदान के रूप में विकल्पित = स्वयं कल्पित, कर्मों के द्वारा अपने को बन्धन में डालता हुआ, पुनः उल्टे क्रम से आगन्तुक मल कर्म आदि रूपता के तिरस्कार के द्वारा अपने

इत्यर्थः । यदुक्तं प्राक्—

'देवः स्वतन्त्रश्चिद्रूपः प्रकाशात्मा स्वभावतः ।
रूपप्रच्छादनक्रीडायोगादणुरनेककः ॥
स स्वयङ्कल्पिताकारविकल्पात्मककर्मभिः ।
बध्नात्यात्मानमेवेह स्वातन्त्र्यादिति वर्णितम् ॥
स्वातन्त्र्यमहिमैवायं देवस्य यदसौ पुनः ।
स्वं रूपम् परिशुद्धं सत्स्पृशत्यप्यणुतामयः ॥' (१३।१०५)

इति ॥ २६५ ॥

ननु

'शक्तयोऽस्य जगत्कृत्स्नं....................... ।'

इत्याद्युक्त्या पारमेश्वरशक्तिस्फारसारमेव सर्वमिदं विश्वं तद्भूतभाववल्लौकिकं शुभाशुभं कर्मापि तथेति कथं जपादिका क्रियैव तच्छक्तिरित्युक्तं न तु कर्मापि— इत्याशङ्काङ्गर्भीकृत्य, शक्तिरूपत्वाविशेषेऽप्येषां विशेषोऽस्तीति संवादपुरःसरं विभजति—

**उक्तं सेयं क्रियाशक्तिः शिवस्य पशुवर्तिनी ।**
**बन्धयित्रीति तत्कर्म कथ्यते रूपलोपकृत् ॥ २६६ ॥**
**ज्ञाता सा च क्रियाशक्तिः सद्यःसिद्ध्युपपादिका ।**

सेयं पारमेश्वरी क्रियाशक्तिरिदमहं करोमि इत्यादिभेदावग्रहशालिनि पशौ

---

परिशुद्ध रूप में आ जाता है अर्थात् पूर्ण ज्ञानक्रियात्मा स्वतन्त्र परमेश्वर ही बच जाता है । जैसा कि पहले कहा गया—

"देवः..............प्यणुतामयः ॥" (तं०आ० १३.१०५) ॥ २६४-२६५ ॥

प्रश्न—"सम्पूर्ण संसार इसकी शक्तियाँ हैं..."

इत्यादि उक्ति के अनुसार यह समस्त विश्व परमेश्वर की शक्ति के स्फार रूप तत्त्व वाला है तो भूत वर्त्तमान कालिक लौकिक शुभाशुभ कर्म भी वही है फिर जप आदि क्रिया ही उसकी शक्ति है कर्म नहीं—ऐसा कैसे कहा गया?—इस आशङ्का को मन में रखकर शक्तिरूपता के समान होने पर भी इनका वैशिष्ट्य है—इसको संवाद कर विभक्त करते हैं—

कहा गया कि शिव की क्रियाशक्ति पशु में रहने वाली होकर बन्धन करने वाली होती है इसलिए (जो) स्वरूप का लोप करने वाला होता है वह कर्म कहा जाता है । और वही क्रियाशक्ति ज्ञात होने पर सद्यः सिद्धि देने वाली होती है ॥ २६६-२६७- ॥

वर्तमाना हानादानादिक्षोभमयत्वात् बन्धमेवाधत्त इति तत् स्वरूपलोपकारित्वात् सुखदुःखादिप्रदं कर्म उच्यते, येनोक्तम्—

'कर्म तल्लोकरूढं हि यद्भोगमवरं ददत् ।
तिरोधत्ते भोक्तृरूपम् ...................... ॥' इति ।

सैव पुनः 'संविदेवेदं सर्वम्' इति शिवशक्त्यात्मकं स्वं मार्गमधितिष्ठन्ती ज्ञाता सद्य एव तां तां सिद्धिमुपपादयेत् येनोक्तं जपादिका क्रिया पारमेश्वरी शक्तिर्न तु कर्मेति । तदुक्तं श्रीस्पन्दे—

'सेयं क्रियात्मिका शक्तिः शिवस्य पशुवर्तिनी ।
बन्धयित्री स्वमार्गस्था ज्ञाता सिद्ध्युपपादिका ॥' (४।१८) इति ॥

ननु का नामात्र सिद्धिर्विवक्षिता?—इत्याशङ्क्याह—

**अविच्छिन्नस्वात्मसंवित्प्रथा सिद्धिरिहोच्यते ॥ २६७ ॥**
**सा भोगमोक्षस्वातन्त्र्यमहालक्ष्मीरिहाक्षया ।**

सा चेह सत्यपि देहे भवेदित्युक्तमक्षया भोगमोक्षमहालक्ष्मीरिति ॥

ननु विष्ण्वादिप्रसादोपनतापि सा सा सिद्धिर्भवन्ती लोके दृश्यत एव,

---

वह पारमेश्वरी क्रियाशक्ति 'मैं यह करता हूँ'—इत्यादि भेदज्ञान वाले पशु में वर्त्तमान रह कर त्याग उपादान आदि क्षोभ से युक्त होने के कारण बन्धन का आधान करती है । इसलिए वह स्वरूपलोपकारी होने के कारण सुख दुःख आदि देने वाला कर्म कहा जाता है । जिस कारण कहा गया—

''लोक में कर्म के रूप में वही प्रसिद्ध है जो अवर भोग देते हुए भोक्ता के अपने रूप को छिपा देता है..........।''

और फिर वही 'यह सब संविद् ही है'—इस प्रकार का शिवशक्त्यात्मक मार्ग अपना कर ज्ञात होने पर तत्काल ही उस-उस सिद्धि को देती है जिस कारण कहा गया—जप आदि क्रिया पारमेश्वरी शक्ति है न कि कर्म । वही स्पन्दकारिका में कहा गया—

''वह यह शिव की क्रियात्मिका शक्ति पशुवर्त्तिनी होने पर बन्धयित्री होती है और अपने मार्ग में होकर ज्ञात होती हुई सिद्धि देती है ॥ २६६- ॥

प्रश्न—यहाँ किस सिद्धि की विवक्षा की गयी है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

यहाँ अविच्छिन्न स्वात्मसंवित् का प्रथन ही सिद्धि कहा जाता है । वह भोग मोक्ष स्वातन्त्र्य की अक्षय महालक्ष्मी है ॥ -२६७-२६८- ॥

वह शरीर के रहने पर भी होती है इसलिए कहा गया—भोग मोक्ष की **अक्षया** महालक्ष्मी ॥

तच्छिवशक्तिपातादेवैवं भवेत्—इति कस्मादुक्तम्?—इत्याशङ्क्याह—

**विष्ण्वादिरूपता देवे या काचित्सा निजात्मना ॥ २६८ ॥**
**भेदयोगवशान्मायापदमध्यव्यवस्थिता ।**
**तेन तद्रूपतायोगाच्छक्तिपातः स्थितोऽपि सन् ॥ २६९ ॥**
**तावन्तं भोगमाधत्ते पर्यन्ते शिवतां न तु ।**

इह या नाम काचन परमेश्वरे विष्ण्वादिरूपता, सा स्वयमुल्लसिताद्भेदयोग-वशान्मायापदमध्यमध्यास्त इति विष्ण्वादिरूपतामवलम्ब्य स्थितोऽपि सन् शक्ति-पातस्तावन्तं तदधिकारोचितमेव भोगमादध्यात्, न तु अन्ते शिवतामपि, येनास्य पारमेश्वराच्छक्तिपातादवरत्वम् ॥

ननु मायाध्वमध्यवर्तिनो विष्णुविरिञ्चादेः कथङ्कारमवरे भोगादिमयेऽप्यनुग्रहे सामर्थ्यम्?—इत्याशङ्कां दृष्टान्तप्रदर्शनेन शिथिलयति—

**यथा स्वातन्त्र्यतो राजाप्यनुगृह्णाति कञ्चन ॥ २७० ॥**
**ईशशक्तिसमावेशात्तथा विष्ण्वादयोऽप्यलम् ।**

इह यथा

---

प्रश्न—विष्णु आदि के प्रसाद से भी प्राप्त वह-वह सिद्धि लोक में होती हुयी देखी ही जाती है तो शिव के शक्तिपात से ही ऐसा होता है यह कैसे कहा गया?—यह शङ्का कर कहते हैं—

परमेश्वर में जो कोई विष्णु आदि रूपता है वह अपने से भेदयोग के कारण मायास्तर में व्यवस्थित है। इसलिए उस रूपता के द्वारा शक्तिपात होता हुआ भी उतना भोग प्रदान करता है किन्तु अन्त में शिवत्वलाभ नहीं होता ॥ -२६८-२७०- ॥

जो परमेश्वर में विष्णु आदि रूपता है वह स्वयं उल्लसित भेदयोग के कारण माया स्तर में रहती है। इसलिए विष्णु आदि रूपता के आधार पर स्थित होने वाला भी शक्तिपात उतना = उसके अधिकार के अनुरूप, भोग को देता है किन्तु अन्त में शिवत्व नहीं देता जिस कारण यह शक्तिपात पारमेश्वर शक्तिपात से अपकृष्ट है ॥

प्रश्न—मायाध्व के बीच रहने वाले विष्णु ब्रह्मा आदि का निकृष्ट भोग आदि वाले भी अनुग्रह में सामर्थ्य कैसे है ?—उस आशङ्का को दृष्टान्तप्रदर्शन के द्वारा शिथिल करते हैं—

जैसे स्वातन्त्र्यवश राजा भी किसी को अनुगृहीत करता है उसी प्रकार परमेश्वर की शक्ति के समावेश के कारण विष्णु आदि भी (उसमें) समर्थ होते हैं ॥ -२७०-२७१- ॥

'अज्ञो जन्तुरनीशोऽयमात्मनः सुखदुःखयोः ।
ईश्वरप्रेरितो गच्छेच्छ्वभ्रं वा स्वर्गमेव वा ॥'

इत्यादिदृशा ईश्वरप्रेरणया मायान्तश्चार्यपि राजादिः स्वेच्छया कञ्चन स्वसंविभागेनानुगृह्णाति, तथा विष्ण्वादयोऽपि भोगाधानेन कञ्चनानुग्रहीतुमलं समर्थाः—इत्यर्थः ॥

ततश्च किम्?—इत्याशङ्क्याह—

**मायागर्भाधिकारीयशक्तिपातवशात्ततः ॥ २७१ ॥**
**कोऽपि प्रधानपुरुषविवेकी प्रकृतेर्गतः ।**
**उत्कृष्टात्तत एवाशु कोऽपि बुद्ध्वा विवेकिताम्॥ २७२ ॥**
**क्षणात्पुंसः कलायाश्च पुंमायान्तरवेदकः ।**

ततस्तेषामेवंसामर्थ्यादेव मायागर्भाधिवासमधिकृत्य, प्रवृत्तात्तदीयान्मन्दाच्छक्तिपातात्कोऽपि कापिलादिः प्रकृतिपुरुषयोर्विवेकं जानानः प्रकृतेर्गतः प्राकृताद् बन्धान्मुक्तः, कोऽपि च तत एव मायागर्भाधिकारीयात् तीव्राच्छक्तिपातादाशु पुंसः कलायाश्च विवेकं ज्ञात्वा, क्षणादेव पुंमायान्तरवेदको मायातः समुत्तीर्णः—इत्यर्थः ॥

---

जैसे कि—

"अज्ञ जन्तु अपने सुख दुःख के विषय में स्वामी नहीं है । (वह) ईश्वर से प्रेरित होकर नरक या स्वर्ग में जाता है ।"

इत्यादि दृष्टि से ईश्वर की प्रेरणा के द्वारा मायान्तश्चारी भी राजा आदि स्वेच्छा से किसी (व्यक्ति) को धन बाँट कर अनुगृहीत करते हैं उसी प्रकार विष्णु आदि भी भोग प्रदान कर किसी को अनुगृहीत करने में समर्थ होते हैं ॥

इससे क्या होता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इस कारण मायागर्भ के अधिकारी के शक्तिपात से प्रकृतिपुरुष का विवेक रखने वाला कोई (व्यक्ति) प्रकृति (के बन्धन) से मुक्त हो जाता है । उससे उत्कृष्ट (= तीव्र शक्तिपात) के कारण पुरुष और माया का अन्तर जानने वाला कोई (साधक) शीघ्र ही एक क्षण में पुरुष और कला के भेद को जानकर (मायापाश से मुक्त हो जाता है) ॥ -२७१-२७३- ॥

उससे = उनके इस प्रकार के सामर्थ्य के कारण ही, मायागर्भ में अधिवास को अधिकृत कर प्रवृत्त उस मन्द शक्तिपात से कोई कपिलमतानुयायी आदि प्रकृति-पुरुष के भेद को जानते हुए प्रकृति से विगत हो जाते हैं = प्राकृत बन्ध से मुक्त हो जाते हैं । और कोई उससे = मायागर्भाधिकारीय से तीव्र शक्तिपात के कारण शीघ्र ही पुरुष और कला का भेद जानकर एक क्षण में ही पुरुष और माया के

नन्वेवमप्यस्य कोऽर्थः?—इत्याशङ्क्याह—

**कलाश्रयस्याप्यत्यन्तं कर्मणो विनिवर्तनात्॥ २७३ ॥**
**ज्ञानाकलः प्राक्तनस्तु कर्मी तस्याश्रयस्थितेः ।**

तदुक्तं प्राक्—

'तदा मायापुंविवेकः सर्वकर्मक्षयाद्भवेत् ।
विज्ञानाकलता मायाधस्तान्नो यात्यतः पुमान्॥' (९।१८५)

इति । नन्वेवं प्रकृतिपुरुषविवेकिनोऽपि किमत्यन्तं कर्म निवर्तते न वा?—इत्याशङ्क्याह—प्राक्तनस्त्वित्यादि । आश्रयः कलादिः ॥

नन्वेवं तर्हि अस्मद्वद् बद्ध एवासाविति किं प्रकृतिपुरुषज्ञानेन?—इत्याशङ्क्याह—

**स परं प्रकृतेर्बुध्ने सृष्टिं नायाति जातुचित् ॥ २७४ ॥**
**मायाधरे तु सृज्येतानन्तेशेन प्रचोदनात् ।**

सृज्येतेति त्रिमलबद्धत्वात् । तदुक्तं प्राक्—

---

अन्तर का ज्ञाता बनकर माया से उत्तीर्ण हो जाते हैं ॥ २७१-२७२- ॥

प्रश्न—ऐसा होने पर भी इसका क्या मतलब ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

कला के आश्रित भी कर्म के अत्यन्त नष्ट हो जाने से (साधक) विज्ञानाकल होता है । पहले वाला (= प्रकृतिपुरुषविवेकी) तो उस (= कर्म) के आधार (= कला आदि) के रहने के कारण कर्म वाला होता है ॥ -२७३-२७४- ॥

वही पहले कहा गया—

'तदा..........पुमान् ।'' (तं०आ० ९.१८५)

प्रश्न है कि इस प्रकार प्रकृतिपुरुषविवेकी का भी कर्म क्या पूर्ण रूप से नष्ट हो जाता है या नहीं?—यह शङ्का कर कहते हैं प्राक्तन तो........ । आश्रय = कला आदि ॥

प्रश्न—इस प्रकार तो वह भी हमारी भाँति बद्ध ही है फिर प्रकृतिपुरुषविवेक से क्या लाभ ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

उसकी कभी भी प्रकृति के बुघ्न (= नीचे) सृष्टि नहीं होती । लेकिन अनन्तनाथ की प्रेरणा से वह माया के अन्दर सृष्ट होता है ॥ -२७४-२७५- ॥

सृष्ट होता है—तीनों मलों से बद्ध होने के कारण । वही पहले कहा गया—

'धीपुंविवेके विज्ञाते प्रधानपुरुषान्तरे ।
अपि न क्षीणकर्मा स्यात्कलायां तद्धि संभवेत् ॥
अतः सांख्यदृशा सिद्धः प्रधानाधो न संसरेत् । (९।१८७)

इति ॥

ननु भवतु नामैतत्, मायापुंविवेकज्ञस्य तु ज्ञानाकलतैव किं भवेदुत ततोऽपि विशेषः?—इत्याशङ्क्याह—

**विज्ञानाकलतां प्राप्तः केवलादधिकारतः ॥ २७५ ॥**
**मलान्मन्त्रतदीशादिभावमेति सदा शिवात् ।**

अधिकारत इति अधिकारमात्रावशेषात्—इत्यर्थः । सदेति कदाचिदपि अन्यथा न भवेत्—इति भावः । शिवादिति नत्वनन्तेशचोदनया । यदुक्तं प्राक्—

'स पुनः शांभवेच्छातः शिवाभेदं परामृशन् ।
क्रमान्मन्त्रेशतन्त्रेतृरूपो याति शिवात्मताम् ॥' (९।९३) इति ॥

ननु भवत्वेवं पारमेश्वराच्छक्तिपातात्पुनः किं स्यात्?—इत्याशङ्क्याह—

**पत्युः परस्माद्यस्त्वेष शक्तिपातः स वै मलात् ॥ २७६ ॥**
**अज्ञानाख्याद्वियोक्तेति शिवभावप्रकाशकः ।**

यः पुनरयं परस्मात् नत्वपरस्माद्विष्ण्वादेः पत्युः सकाशाच्छक्तेः पातः, स

---

'धीपुंविवेके........संसरेत्' ॥ २७४- ॥ तं० आ० (९.१८७)

प्रश्न—ऐसा हो जाय । मायापुरुषविवेकी क्या विज्ञानाकल ही होता है या उससे भी अधिक ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

केवल अधिकार से (वह) विज्ञानाकल होता है किन्तु मल के कारण वह शिव से (प्रेरित होकर) सदा मन्त्र मन्त्रेश्वर आदि भाव को प्राप्त होता है ॥ -२७५-२७६- ॥

अधिकार से = अधिकारमात्र के शेष होने से । सदा—अर्थात् कभी भी अन्यथा नहीं होता । शिव से—न कि अनन्तनाथ की प्रेरणा से । जैसा कि पहले कहा गया—

"स पुनः.........शिवात्मताम्" ॥ २७५ ॥ (तं०आ० ९.९३)

प्रश्न—ऐसा हो, किन्तु पारमेश्वर शक्तिपात से क्या होता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जो यह शक्तिपात परमेश्वर से प्राप्त होता है वह अज्ञान नामक मल से वियुक्त करने वाला (अत एव) शिवभाव का प्रकाशक होता है ॥ -२७६-२७७- ॥

एव शिवभावावभासनेन मोक्षप्रदो यस्मादज्ञानाख्यात् न तु द्रव्यरूपान्मलाद्वियोक्ता वियोजक:—इत्यर्थ: । यदुक्तं प्राक्

'मलाद्विविक्तमात्मानं पश्यंस्तु शिवतां व्रजेत् ।' (९।१८८) इति ॥

ननु स एवैवं कस्मात्?—इत्याशङ्क्याह—

**नान्येन शिवभावो हि केनचित्संप्रकाशते ॥ २७७ ॥**

अन्येनेति विष्णवादिसंबन्धिना, ते ह्यत्र भ्रान्ता एव—इत्यभिप्राय: ॥ २७७ ॥

अत एवाह—

**स्वच्छन्दशास्त्रे तेनोक्तं वादिनां तु शतत्रयम् ।**
**त्रिषष्ट्यभ्यधिकं भ्रान्तं वैष्णवाद्यं निशान्तरे ॥ २७८ ॥**
**शिवज्ञानं केवलं च शिवतापत्तिदायकम् ।**

चोऽवधारणे, तेन केवलं शिवज्ञानमेव शिवतापत्तिदायकम्—इत्यर्थ: । एतच्च संवादितं प्राग्बहुश: ॥

एवं च यदेव पारमेश्वर्या: शक्तेरधिष्ठानं शिवतापत्तिं दद्यात्, तदेव शक्तिपात-

---

जो यह पर न कि अपर विष्णु आदि, पति के पास से शक्ति का पात होता है वही शिवभाव के अवभासन के द्वारा मोक्षप्रद होता है क्योंकि वह अज्ञान नामक न कि द्रव्य रूप, मल से वियोजक = वियोग कराने वाला होता है । जैसा कि पहले कहा गया—

"मलाद्............... व्रजेत्" ॥ २७६ ॥ (तं०आ० ९.१८८)

प्रश्न—वही ऐसा क्यों होता है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**क्योंकि किसी अन्य (शक्तिपात) से शिवभाव प्रकाशित नहीं होता ॥ -२७७ ॥**

अन्य से = विष्णु आदि से सम्बद्ध । क्योंकि वे (= विष्णु भक्त आदि) इस विषय में भ्रान्त ही हैं ॥ २७७ ॥

इसीलिए कहते हैं—

**इस कारण स्वच्छन्द शास्त्र में तीन सौ वादी कहे गए हैं । निशाटन शास्त्र में तिरसठ अधिक (तीन सौ) वैष्णव आदि भ्रान्त हैं । केवल शिवज्ञान ही शिवभाव को प्राप्त कराने वाला है ॥ २७८-२७९- ॥**

'च' का प्रयोग निश्चय अर्थ में हैं । इससे केवल शिवज्ञान ही शिवतापत्तिदायक है—यह अर्थ होता है । इसको पहले बहुत प्रकार से कहा गया है ॥

इस प्रकार जो पारमेश्वरी शक्ति का अधिष्ठानभूत शिवभाव को देता है वही

शब्दव्यपदेश्यं न त्वेवमेव, न ह्येवंविधं किञ्चिज्जगत्यस्मिन्समस्ति यत्पारमेश्वर्या शक्त्या नाधिष्ठितम् । तदाह—

**शिवतापत्तिपर्यन्तः शक्तिपातश्च चर्च्यते ॥ २७९ ॥**
**अन्यथा किं हि तत्स्याद्यच्छैव्या शक्त्यानधिष्ठितम् ।**

अत एवोक्तयुक्त्या तांस्तानप्यधितिष्ठन्ती विष्ण्वादिशक्तिर्न मोक्षप्रदेति नेहास्याः शक्तिपाततया परिगणनम् । तदुक्तमनेनैवान्यत्र—

'वैष्णवादीनां तु राजानुग्रहवन्न मोक्षान्ततेति नेह तद्विवेचनं, शिवशक्त्यधिष्ठानं तु सर्वत्रेत्युक्तम्। सा परं ज्येष्ठा न भवति अपि तु घोरा घोरतरा वा ॥' (तं०सा० ११ आ०) इति ॥

अतश्च

'विषयेष्वेव संलीनानधोऽधः पातयन्त्यणून् ।
रुद्राणून्याः समालिङ्ग्य घोरतर्योऽपराः स्मृताः ॥'

इत्याद्युक्तशक्त्यधिष्ठितानां भेदावष्टम्भभाजां वैष्णवादीनामस्मिन्संविदद्वैतात्मनि शिवज्ञानेऽधिकारो नास्ति—इत्याह—

**तेनेह वैष्णवादीनां नाधिकारः कथञ्चन ॥ २८० ॥**

---

**शक्तिपात शब्द से व्यवहार्य होता है न कि ऐसा ।** संसार में कुछ भी ऐसा सम्भव **नहीं है जो पारमेश्वरी शक्ति से अधिष्ठित न हो ।** वह कहते हैं—

**शक्तिपात शिवतापत्तिपर्यन्त** माना जाता है । अन्यथा वह कौन सी **(वस्तु) है जो शक्ति से अधिष्ठित नहीं है** ॥ -२७९-२८०- ॥

**इसलिए उक्त युक्ति के अनुसार** उन-उन (साधकों) को अधिष्ठित करती हुई विष्णु आदि की **शक्ति मोक्षप्रद नहीं है इसलिए** यहाँ उसकी शक्तिपात के रूप में गणना नहीं हैं । **वही इन्होंने अन्यत्र कहा—**

"वैष्णव आदि (शक्तियाँ) **राजानुग्रह के समान** मोक्ष देने वाली नहीं हैं इसलिए यहाँ उसका **विवेचन नहीं (किया गया)** । शिवशक्ति का अधिष्ठान सर्वत्र है अत: (उसको) **कहा गया । वह शिवशक्ति ज्येष्ठा नहीं** बल्कि घोरा घोरतरा होती है" ॥ २७९ ॥ (तं०सा० ११)

इसलिए—

"जो रुद्राणुओं का **समालिङ्गन कर विषय में संलग्न** जीवों को नीचे-नीचे गिराती है वे दूसरी अर्थात् **घोरतरी मानी गयी हैं ।"**

इत्यादि उक्त शक्ति से अधिष्ठित **भेद वाले वैष्णव आदि का इस संविद् अद्वैत** वाले शिवज्ञान में अधिकार नहीं **है—यह कहते हैं—**

**ते हि भेदैकवृत्तित्वादभेदे दूरवर्जिताः ।**

नन्वेषामपि कदाचिदनुग्राहिका शैवी शक्तिश्चेत्संबध्यते, तदा किं कर्तव्यम्?—इत्याशङ्क्याह—

**स्वातन्त्र्यात्तु महेशस्य तेऽपि चेच्छिवतोन्मुखाः ॥ २८१ ॥**
**द्विगुणा संस्क्रियास्त्येषां लिङ्गोद्धृत्याथ दीक्षया ।**

लिङ्गोद्धृत्येत्युपवासादिक्रमेण वक्ष्यमाणरूपया ॥ २८१ ॥

ननु पारमेश्वर्या शक्त्या चेदयमधिष्ठितस्तदन्यवदेक एवास्य दीक्षादिः संस्कारोऽस्तु, द्विगुणेनानेन कोऽर्थः?—इत्याशङ्कां दृष्टान्तप्रदर्शनेन प्रशमयति—

**दुष्टाधिवासविगमे पुष्पैः कुम्भोऽधिवास्यते ॥ २८२ ॥**
**द्विगुणोऽस्य स संस्कारो नेत्थं शुद्धे घटे विधिः ।**

एतदेवोपसंहरति—

**इत्थं श्रीशक्तिपातोऽयं निरपेक्ष इहोदितः॥ २८३ ॥**

---

इसलिए इस (= शिवज्ञान) में वैष्णव आदि का किसी प्रकार भी अधिकार नहीं है । भेदवादी होने से वे लोग (इस) अभेद के विषय से दूर से ही वर्जित कर दिये गये ॥ -२८०-२८१- ॥

प्रश्न—यदि कदाचित् अनुग्राहिका शैवी शक्ति इनसे भी सम्बद्ध हो जाती है तो क्या करना चाहिये ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

वे भी यदि महेश्वर के स्वातन्त्र्यवश शिवता की ओर उन्मुख होते हैं तो लिङ्गोद्धार और दीक्षा के द्वारा इनका दो गुना संस्कार करना पड़ेगा ॥ -२८१-२८२- ॥

लिङ्गोद्धार—वक्ष्यमाण रूप उपवास आदि ॥ २८१ ॥

प्रश्न—यदि यह पारमेश्वरी शक्ति से अधिष्ठित है तो अन्य की भाँति इसका दीक्षा आदि एक ही संस्कार हो, दो गुने इस (संस्कार) से क्या अर्थ?—इस शङ्का को दृष्टान्तप्रदर्शन के द्वारा शान्त करते हैं—

दूषित गन्ध के हट जाने पर घट को पुष्पों से सुगन्धित किया जाता है । इसका यह संस्कार दो गुना होता है (= १. दुर्गन्ध को हटाना, २. सुगन्ध से वासित करना) । शुद्ध घट के विषय में यह विधि नहीं है ॥ -२८२-२८३- ॥

इसी का उपसंहार करते हैं—

इस प्रकार निरपेक्ष शक्तिपात कहा गया ॥ -२८३ ॥

नन्वेवमागमान्तरविरोधो भवेद्यत्र तु कर्मसाम्यादिसापेक्षत्वमस्योक्तं यन्मतङ्गे

'समत्वधर्मव्यापारः कष्टोऽयं स्यात्सुदुष्करः।' इति ।

किरणेऽपि—

'समे कर्मणि सञ्जाते तत्कालं योग्यतावशात् ।
तीव्रशक्तिनिपातेन गुरुणा दीक्षितो यदा ॥
सर्वज्ञः स शिवो यद्वत् किञ्चिज्ज्ञत्वविवर्जितः ।'

इति, तत्किमेतदुक्तम्?—इत्याशङ्क्याह—

**अनयैव दिशा नेयं मतङ्गकिरणादिकम् ।**
**ग्रन्थगौरवभीत्या तु तल्लिखित्वा न योजितम्॥ २८४ ॥**

नेयमिति पूर्वपक्षयोजनादिक्रमेण व्याख्येयम्—इत्यर्थः ॥

न केवलमेतदस्मदागम एवोक्तं यावच्छ्रुत्यर्थोपजीविनि पुराणादावपि—इत्याह—

**पुराणेऽपि च तस्यैव प्रसादाद्भक्तिरिष्यते।**
**यया यान्ति परां सिद्धिं तद्भावगतमानसाः ॥ २८५ ॥**

---

प्रश्न—इस प्रकार दूसरे आगमों से, जहाँ इस (शक्तिपात) को कर्मसाम्य आदि की अपेक्षा वाला कहा गया, इसका विरोध होता है । जैसा कि मतङ्गशास्त्र में—

"यह समत्व धर्म का व्यापार कष्टप्रद एवं दुःसाध्य है ।"

किरणसंहिता में भी—

"कर्म के समान होने पर उस समय योग्यता के आधार पर तीव्र शक्तिपात के द्वारा (शिष्य) जब गुरु से दीक्षित होता है उस समय वह शिव की भाँति किञ्चिज्ज्ञत्व से रहित सर्वज्ञ हो जाता है ।"

तो फिर यह क्या कहा गया?—यह शङ्का कर कहते हैं—

मतङ्ग किरण आदि ग्रन्थों की भी इसी दृष्टि से व्याख्या करनी चाहिए । ग्रन्थगुरुता के भय से उसे लिखकर यहाँ नहीं जोड़ा गया ॥ २८४ ॥

ले चलना चाहिए = पूर्वपक्षयोजना आदि के क्रम से व्याख्या करनी चाहिये ॥

यह केवल हमारे आगम में ही नहीं अपि तु वेदार्थ पर आधृत पुराण आदि में भी, कहा गया—यह कहते हैं—

पुराणों में भी उसकी कृपा से ही भक्ति मानी गयी है । जिस (भक्ति) के द्वारा उस (= शिव) भाव से युक्त मन वाले (योगी) परमा सिद्धि को

'तस्यैव तु प्रसादेन भक्तिरुत्पद्यते नृणाम् ।'

इत्यस्य प्रथममर्धम् ॥ २८५ ॥

एतदेव व्याचष्टे—

**एवकारेण कर्मादिसापेक्षत्वं निषिध्यते ।**
**प्रसादो निर्मलीभावस्तेन संपूर्णरूपता ॥ २८६ ॥**
**आत्मना तेन हि शिवः स्वयं पूर्णः प्रकाशते ।**

इह तावदीश्वरः स्वस्वातन्त्र्यात् सङ्कोचावभासनेनाणुतां परिगृह्णन् प्रत्यावृत्य निर्मलं पूर्णमपि रूपमादर्शयति, इत्युक्तम्, तत्तस्य प्रसादः प्रसन्नत्वं मलापगमः, तेन च निर्मलीभावेन संपूर्णरूपता यतः स्वयमेव शिवः परमेश्वरः तेनात्मना तत्तत्संकुचितात्मावच्छेदं परिगृह्यापि पूर्णः प्रकाशते प्रत्यावृत्तपूर्णदृक्क्रियास्वभावो भवेत् । यदुक्तम् 'परां सिद्धिं यान्ति' इति ॥ २८६ ॥

एतदेव व्यतिरेकद्वारेण निदर्शयति—

**शिवीभावमहासिद्धिस्पर्शवन्ध्ये तु कुत्रचित् ॥ २८७ ॥**
**वैष्णवादौ हि या भक्तिर्नासौ केवलतः शिवात् ।**

---

प्राप्त होते हैं ॥ २८५ ॥

"उसके प्रसाद से ही मनुष्यों में भक्ति उत्पन्न होती है ।"

यह इस (श्लोक) का पूर्वार्द्ध है ॥ २८५ ॥

इसी की व्याख्या करते हैं—

'तस्यैव' मे एवकार के द्वारा कर्म आदि की सापेक्षता का निषेध होता है । प्रसाद का अर्थ है—स्वच्छ होना । उससे पूर्णरूपता (प्राप्त होती है) । इससे शिव स्वयं पूर्ण होकर प्रकाशित होते हैं ॥ -२८६-२८७- ॥

ईश्वर अपने स्वातन्त्र्यवश सङ्कोच के अवभासन के द्वारा अणुभाव को धारण कर फिर उल्टे क्रम से निर्मल पूर्णरूप को प्रकट करता है—यह कहा गया । वही उसका प्रसाद = प्रसन्नता = मलापगम है और उस निर्मलीभाव से सम्पूर्णरूपता होती है क्योंकि शिव = परमेश्वर, स्वयं ही उस रूप में तत्तत् संकुचित आत्मावच्छेद का ग्रहण करके भी पूर्ण होकर प्रकाशित होता है—अर्थात् उसका पूर्ण ज्ञानक्रिया वाला स्वभाव लौट आता है । जैसा कि कहा गया—'परमा सिद्धि को प्राप्त होते हैं ॥ २८६ ॥

इसी को व्यतिरेक के द्वारा दिखाते हैं—

शिवभाव रूपी महासिद्धि के स्पर्श से रहित किसी वैष्णव आदि में जो भक्ति होती है वह केवल शिव के कारण होने वाली भक्ति के तुल्य नहीं

या पुनः कस्मिंश्चिदेवमुक्तयुक्त्या शिवीभावापत्तिविरहिणि वैष्णवादौ भक्तिः, नासौ केवलतः शिवात् कर्माद्यनपेक्षिणः परमेश्वरान्न भवेत्—इत्यर्थः ॥ २८७ ॥

ननु समनन्तरमेवेदमुक्तं यच्छैव्या शक्त्यानधिष्ठितं न किञ्चिदपि स्यादिति, तदिदानीं वैष्णवादौ भक्तिः शिवान्नेति कथमिवाभिधीयते?—इत्याशङ्क्याह—

**शिवो भवति तत्रैष कारणं न तु केवलः ॥ २८८ ॥**
**निर्मलश्चापि तु प्राप्तावच्छित्कर्माद्यपेक्षकः ।**

तत्रेति विष्ण्वादिविषयायां भक्तौ केवलत्वं निर्मलत्वं च व्यतिरेचयितुमपि त्वित्याद्युक्तम् । प्राप्तावच्छिदिति विष्ण्वादिरूपोपग्रहावच्छिन्नतया परिगृहीतसङ्कोच-कलङ्कः—इत्यर्थः ॥ २८८ ॥

ननु कस्यायमर्थः?—इत्याशङ्क्याह—

**यया यान्ति परां सिद्धिमित्यस्येदं तु जीवितम्॥ २८९ ॥**

न हि तदेकरूपत्वाभावे भक्तेरुक्तरूपा परा सिद्धिर्भवेत्—इति भावः ॥२८९॥

---

होती (उससे अपकृष्ट होती है)॥ -२८७-२८८- ॥

उक्त युक्ति से शिवभाव की प्राप्ति से रहित किसी वैष्णव आदि के अन्दर जो भक्ति उत्पन्न होती है वह केवल शिव से नहीं अर्थात् कर्म आदि से निरपेक्ष परमेश्वर से नहीं होती—यह अर्थ है ॥ २८७ ॥

प्रश्न—अभी पहले कहा गया कि ऐसा कुछ भी नहीं है जो शैवीशक्ति से अधिष्ठित न हो तो अब वैष्णव आदि में भक्ति शिव के कारण नहीं होती—यह कैसे कहा जा रहा है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

वहाँ भी शिव ही कारण होते हैं । किन्तु केवल निर्मल नहीं । बल्कि उस विषय में निर्मल होते हुए भी प्राप्त परिमित कर्म आदि की अपेक्षा रखते हैं ॥ -२८८-२८९- ॥

उसमें = विष्णु आदि विषयक भक्ति में, केवलत्व और निर्मलत्व को पृथक् करने के लिए 'अपि तु' इत्यादि कहा गया । प्राप्त अवच्छित् = विष्णु आदि रूप के ग्रहण से अवच्छिन्न होने के कारण सङ्कोच रूपी कलङ्क को स्वीकारने वाला ॥ २८८ ॥

प्रश्न—यह किस (पंक्ति) का अर्थ है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

'जिसके द्वारा पर सिद्धि को प्राप्त होते हैं' इसका यह (= एकरूपत्व) कारण है ॥ -२८९ ॥

इसके साथ एकरूपता न होने पर भक्ति की उक्तरूपा परसिद्धि नहीं होती ॥ २८९ ॥

एतच्च न्यायागमकोविदैर्गुरुभिरप्यनुमतम्—इत्याह—

**श्रीमानुत्पलदेवश्चाप्यस्माकं परमो गुरुः ।**
**शक्तिपातसमये विचारणं प्राप्तमीश न करोषि कर्हिचित्॥२९०॥**
**अद्य मां प्रति किमागतं यतः स्वप्रकाशनविधौ विलम्बसे।**
**कर्हिचित्प्राप्तशब्दाभ्यामनपेक्षित्वमूचिवान् ॥ २९१ ॥**
**दुर्लभत्वमरागित्वं शक्तिपातविधौ विभोः ।**

श्रीमानुत्पलदेवश्चापि विभोः शक्तिपातविधावनपेक्षित्वाद्यूचिवान्—इति संबन्धः । यत्तत्र योग्यायोग्यत्वलक्षणं विचारणं प्राप्तं न्यायोपनतमपि कर्हिचित्कदाचिदपि विस्मृत्यापि न करोषि यतः कर्मादिनिरपेक्षतया स्वेच्छामात्रमेवात्र भवतो निबन्धनम्। अत एवात्र दुर्लभत्वमपि । तद्धि लोके सुलभमुच्यते, यत् किञ्चिदुपायमपेक्ष्य भवति येन तत्संभरणेन नूनं तल्लाभो भवेत् । अत एवात्रा-रागित्वमपि । विष्ण्वादयो हि कृतमेव जनमनुगृह्णन्ति नाकृतमिति रागद्वेषविवशा इव लक्ष्यन्ते, भवान् पुनः सर्वनिरपेक्षमेवैतत्कुरुते—इति । अत एव निरपेक्ष-स्वतन्त्रशक्तिपातक्रमानुरूपमीशेत्यामन्त्रणम् ॥

---

और यह न्याय और आगम के विद्वान् गुरु के द्वारा भी अनुमत है—

हमारे परम गुरु उत्पलदेव ने भी—'हे ईश्वर ! आप कभी भी शक्तिपात करते समय प्राप्त कोई विचार नहीं करते । आज मेरे प्रति क्या (= कौन सा विचार) आ गया कि अपने को प्रकट करने में विलम्ब कर रहे हो ।' (इस श्लोक में) 'कर्हिचित्' और 'प्राप्त' शब्दों के द्वारा शक्तिपात विधि में परमेश्वर के दुर्लभत्व अरागित्व और अनपेक्षित्व का कथन किया है ॥ २९०-२९२- ॥

श्रीमान् उत्पलदेव ने भी परमेश्वर के शक्तिपातविधान में अनपेक्षित्व आदि का कथन किया है—ऐसा सम्बन्ध (समझना चाहिए) । कि उस विषय में जो योग्यायोग्यत्वलक्षण वाला विचार प्राप्त है, न्यायसङ्गत होते हुए भी उसे कभी कहीं भी भूल कर भी नहीं करते क्योंकि कर्म आदि से निरपेक्षरूप में आपकी केवल स्वेच्छा ही इस विषय में कारण है । इसीलिए इससे दुर्लभता भी है । लोक में वह (वस्तु) सुलभ कही जाती है जो किसी उपाय की अपेक्षा रख कर प्राप्त होती है जिससे उस (उपाय) के पूरा करने से निश्चित रूप से उस (फल) का लाभ होता है । इसीलिए इस (शक्तिपात के) विषय में अरागित्व भी है । विष्णु आदि कृत (= भक्त) जन के ही ऊपर अनुग्रह करते हैं न कि अकृत के ऊपर । इस प्रकार वे रागद्वेष के अधीन से मालुम पड़ते हैं और आप सर्वनिरपेक्ष रूप में यह (= स्वप्रकाशन) करते हैं । इसलिए है । 'ईश' यह आमन्त्रण (= सम्बोधन) निरपेक्ष स्वतन्त्र शक्तिपातक्रम के अनुरूप है ॥ २९१ ॥

न केवलं कर्हिचित्प्राप्तशब्दाभ्यामेवैतदूचिवान्, यावदपरार्धेनापि—इत्याह—

**अपरार्धेन तस्यैव शक्तिपातस्य चित्रताम्॥ २९२ ॥**
**व्यवधानचिरक्षिप्रभेदाद्यैरुपवर्णितैः ।**

उपवर्णितैरिति समनन्तरमेव, यतोऽत्र मां प्रति कस्माद्विलम्बसे व्यवधानादिना कालं क्षिपसि क्षिप्रमेव स्वप्रकाशं कुरु—इति तात्पर्यम् ॥

न केवलमेतत्संविदद्वैतनिष्ठैरेव गुरुभिरुक्तं यावच्छैवशास्त्रव्याख्यातृभिरपि—इत्याह—

**श्रीमताप्यनिरुद्धेन शक्तिमुन्मीलिनीं विभोः ॥ २९३ ॥**
**व्याचक्षाणेन मातङ्गे वर्णिता निरपेक्षता ।**
**स्थावरान्तेऽपि देवस्य स्वरूपोन्मीलनात्मिका ॥ २९४ ॥**
**शक्तिः पतन्ती सापेक्षा न क्वापीति सुविस्तरात् ।**

श्रीमतानिरुद्धेनापि सुविस्तरान्निरपेक्षता वर्णिता—इति संबन्धः । शक्ति-मुन्मीलिनीमिति । यदुक्तं तत्र—

'यदास्योन्मीलिनी शक्तिः शिवरागेण रञ्जिता ।

---

केवल 'कर्हिचित्' और 'प्राप्त' शब्दों से ही इसे नहीं कहा बल्कि (श्लोक के) उत्तरार्ध से भी—यह कहते हैं—

(श्लोक के) उत्तरार्द्ध के द्वारा व्यवधान चिर क्षिप्र भेद आदि के उपवर्णनों से शक्तिपात की विचित्रता (का कथन किया गया है) ॥ -२९२-२९३- ॥

उपवर्णितैः = अभी पहले वर्णन के द्वारा । क्योंकि इस विषय में मेरे प्रति क्यों विलम्ब करते हो = व्यवधान आदि के द्वारा कालक्षेप कर रहे हो । शीघ्र ही अपने को प्रकट करो—यह तात्पर्य है ॥ २९२ ॥

यह केवल संविदद्वैतनिष्ठ गुरुओं के द्वारा ही नहीं अपितु शैवशास्त्र के व्याख्याताओं के द्वारा भी कहा गया—यह कहते हैं—

मातङ्ग तन्त्र में परमेश्वर की उन्मीलिनी शक्ति की व्याख्या करते हुए श्रीमान् अनिरुद्ध के द्वारा भी—स्थावर पर्यन्त भी परमेश्वर की स्वरूपो-न्मीलनात्मिका शक्ति पतन करती हुई कहीं भी सापेक्ष नहीं है—ऐसा निरपेक्षता का विस्तारं पूर्वक वर्णन किया गया है ॥ -२९३-२९५- ॥

श्रीमान् अनिरुद्ध के द्वारा भी विस्तारपूर्वक निरपेक्षता वर्णित है—ऐसा सम्बन्ध है । उन्मीलिनी शक्ति । जैसा कि वहाँ कहा गया—

"जब इस (परमेश्वर) की अत्यन्त तेजस्वी नित्य अनुग्रहशालिनी उन्मिलिनी

निपतत्यतितेजस्का　　नित्यानुग्रहशालिनी ॥' (१।४।४५)

इति । स्थावरान्ते इत्यनेनात्यन्तमयोग्यानामपि स्वरूपमुन्मीलयति—इति सूचितम् ॥

इहेदानीं शक्तिपातवैचित्र्यमूलमधिकारवैचित्र्यमप्यभिधातुमुपक्रमते—

**एवं विचित्रेऽप्येतस्मिञ्छक्तिपाते स्थिते सति ॥ २९५ ॥**
**तारतम्यादिभिर्भेदैः　　समय्यादिविचित्रता ।**

तदेवाह—

**कश्चिद्रुद्रांशतामात्रापादनात्तत्प्रसादतः　　॥ २९६ ॥**
**शिवत्वं क्रमशो गच्छेत् समयी यो निरूप्यते ।**
**कश्चिच्छुद्धाध्वबन्धः सन् पुत्रकः शीघ्रमक्रमात् ॥ २९७ ॥**
**भोगव्यवधिना कोऽपि साधकश्चिरशीघ्रतः ।**
**कश्चित्संपूर्णकर्तव्यः　　कृत्यपञ्चकभागिनि ॥ २९८ ॥**
**रूपे स्थितो गुरुः सोऽपि भोगमोक्षादिभेदभाक् ।**
**समय्यादिचतुष्कस्य　　समासव्यासयोगतः ॥ २९९ ॥**
**क्रमाक्रमादिभिर्भेदैः　शक्तिपातस्य　चित्रता ।**

---

शक्ति शिव के राग से रञ्जित होकर निपात करती है ।''

स्थावरान्त में = इससे (यह) सूचित होता है कि (परमेश्वर) अत्यन्त अयोग्यों को भी अपना स्वरूप प्रदर्शित करते हैं ॥ २९४ ॥

अब शक्तिपातवैचित्र्य से उत्पन्न अधिकारवैचित्र्य का भी कथन करने के लिए उपक्रम करते हैं—

इस प्रकार विचित्र शक्तिपात के होने पर तारतम्य आदि के भेदों से समयी आदि (दीक्षा)की विचित्रता होती है ॥ -२९५-२९६- ॥

वही कहते हैं—

कोई रुद्र की अंशता को प्राप्त करने के कारण उसकी कृपा से क्रमशः शिव भाव को प्राप्त होता है जो कि समयी (= समयदीक्षा वाला) कहा जाता है । कोई शुद्ध अध्वबन्ध वाला होकर बिना क्रम के शीघ्र पुत्रक (दीक्षा वाला) हो जाता है । कोई (साधक) भोगव्यवधान के कारण देर से अथवा शीघ्र ही (निर्वाण दीक्षा प्राप्त करता है) । कर्त्तव्यों को पूर्ण करने वाला कोई पञ्चकृत्यभागी के रूप में स्थित होकर गुरु (= आचार्य दीक्षा वाला) होता है । वह भोग मोक्ष आदि भेद का भागी होता है । (इस प्रकार) समयी आदि (= पुत्रक निर्वाण आचार्य) चार शक्तिपातों

क्रमश इति पुत्रकदीक्षानन्तरम्? अत एवात्र मन्दः शक्तिपातः । शीघ्रमिति देहपातसामनन्तर्येण । अक्रमादिति सत्यपि देहे—इत्यर्थः । भोगव्यवधिश्च चिरं शीघ्रं वा भवेदित्युक्तम्—चिरशीघ्रत इति । भोगमोक्षादिभेदभागित्यर्थाच्छिष्यं प्रति, स्वयं हि तस्य संपूर्णकर्तव्यत्वमुक्तम् । तारतम्यादेव च तयोरपि तारतम्यमिति भेदशब्देनोक्तम् । समासव्यासयोगत इति क्रमाक्रमादिभिरिति च, तत्र क्रमादादौ समयी, ततः पुत्रकः, तत आचार्य इति सामस्त्यम्, अक्रमात्कश्चित्पुत्रक एव, नत्वादौ समय्यपि, कश्चिदाचार्य एव, नत्वादौ समयी पुत्रको वेति व्यस्तत्वम् ॥

न केवलमेवमेव शक्तिपातस्य क्रमाक्रमाभ्यां वैचित्र्यं यावत्प्रकारान्तरेणापि—इत्याह—

**क्रमिकः शक्तिपातश्च सिद्धान्ते वामके ततः ॥ ३०० ॥**
**दक्षे मते कुले कौले षडर्धे हृदये ततः ।**
**उल्लङ्घनवशाद्वापि झटित्यक्रममेव वा ॥ ३०१ ॥**

त्रिकार्थस्यैव परमुत्कृष्टत्वात् । षडर्धे हृदये इति सामानाधिकरण्येन योज्यम् । तदुक्तम्

---

का समास व्यास की दृष्टि से क्रम अक्रम आदि भेदों के द्वारा चित्रता होती है ॥ -२९६-३००- ॥

क्रमशः = पुत्रक दीक्षा के बाद । इसलिए इसमें मन्दशक्तिपात होता है । शीघ्र = देहपात के बाद । बिना क्रम के = देह के रहते हुए भी । भोग का व्यवधान देर तक अथवा शीघ्र हो सकता है इसलिए कहा चिरशीघ्रतः । भोग मोक्ष आदि भेद का भागी-अर्थात् शिष्य के प्रति । स्वयं तो उस (= गुरु) का कर्त्तव्य पूर्ण कहा गया । तारतम्य के कारण ही उन दोनों का तारतम्य होता है—यह 'भेद' शब्द से कहा गया । समास व्यास की दृष्टि से और क्रम अक्रम आदि से—(इसका तात्पर्य यह है कि) इसमें क्रम से पहले समयी फिर पुत्रक (फिर निर्वाण) ततः आचार्य दीक्षा यह सामस्त्य है । बिना क्रम के—कोई पुत्रक ही है न कि पहले समयी भी । कोई आचार्य ही है न कि पहले समयी अथवा पुत्रक (आदि) । यह व्यस्तत्व है ॥ २९६-२९९ ॥

शक्तिपात का केवल क्रम अक्रम से ही नहीं बल्कि प्रकारान्तर से भी वैचित्र्य है—यह कहते हैं—

क्रमिक शक्तिपात सिद्धान्त, वामक, दक्ष, मत, कुल, कौल और फिर सार भूत त्रिक शास्त्र में होता है । यह उल्लङ्घन वश, झट से अथवा बिना क्रम के होता है ॥ -३००-३०१ ॥

त्रिक अर्थ के ही परम उत्कृष्ट होने के कारण 'षडर्धे हृदये' इन पदों को एकाधिकरण के रूप में जोड़ना चाहिए । वही कहा गया—

'वेदाच्छैवं ततो वामं ततो दक्षं ततो मतम्।
ततः कुलं ततः कौलं त्रिकं सर्वोत्तमं परम्॥' इति ।

अतश्च सिद्धान्तात्प्रभृति षडर्धपर्यन्तं यथायथं तारतम्याच्छक्तिपातस्यापि तथाभावो भवेत्—इति भावः । उल्लङ्घनवशादिति सिद्धान्तानन्तरं दक्षे, ततः कुले, ततः षडर्धे चेति । झटित्यक्रममेवेति त्रिकार्थ एवेति ॥ ३०१ ॥

नचैतन्निर्मूलमेवोक्तम्—इत्याह—

**उक्तं श्रीभैरवकुले पञ्चदीक्षासुसंस्कृतः ।**
**गुरुरुल्लङ्घिताधःस्थस्रोता वै त्रिकशास्त्रगः॥ ३०२ ॥**

इह

'होत्री दीक्षा तु सिद्धान्ते तन्त्रे योजनिका स्मृता।
त्रिके समावेशवती कुले स्तोभात्मिका मता॥
सामरस्यमयी कौले दीक्षा पञ्चविधोदिता ।'

इत्याद्युक्त्या पञ्चविधया दीक्षया सुष्ठु संस्कृतोऽपि त्रिकशास्त्रग एव गुरुरुल्लङ्घिताधरदशाधिशायिशैवादिशास्त्रप्रवाहः सर्वमूर्धाभिषिक्तः—इत्यर्थः । यदुक्तम्—

'वाममार्गाभिषिक्तोऽपि दैशिकः परतत्त्ववित् ।

---

"वेद की अपेक्षा शैव, उससे वाम, उससे दक्षिण उससे मत उससे कुल उससे कौल (उत्कृष्टतर है) । त्रिकशास्त्र सर्वोत्तम और अन्तिम है ।"

इसलिए सिद्धान्त से लेकर त्रिकपर्यन्त क्रमिक तारतम्य होने से शक्तिपात का भी वह भाव (= तारतम्य) होता है । उल्लङ्घनवश = सिद्धान्त के बाद दक्ष फिर कुल फिर त्रिक में । झट से बिना क्रम के = त्रिकार्थ में ही ॥ ३००-३०१ ॥

यह निर्मूल नहीं कहा गया—यह कहते हैं—

भैरवकुल में कहा गया कि पाँच दीक्षाओं से सुसंस्कृत निम्नवर्त्ती शास्त्रों को छोड़ देने वाला त्रिकशास्त्रगामी ही गुरु (पद के योग्य) होता है ॥ ३०२ ॥

"सिद्धान्त में होत्री और तन्त्र में योजनिका दीक्षा कही गयी है । त्रिकशास्त्र में समावेशवाली और कुल में स्तोभात्मिका मानी गयी है । कौल मार्ग में सामरस्य मयी—इस प्रकारदीक्षा पाँच प्रकार की कही गयी है ।"

इत्यादि उक्ति के अनुसार पाँच प्रकार की दीक्षा से भली भाँति संस्कृत भी त्रिकशास्त्रगामी ही गुरु होता है । अर्थात् वह निम्नवर्त्ती शैव आदि शास्त्रप्रवाह का पारगामी सर्वमूर्धाभिषिक्त होता है । जैसा कि कहा गया—

संस्कार्यो भैरवे सोऽपि कुले कौले त्रिकेऽपि सः ॥'

इति ॥ ३०२ ॥

ननु इह सर्वशास्त्राणां

'यतः शिवोद्भवाः सर्वे शिवधामफलप्रदाः ।'

इत्याद्युक्त्या हेतुतः फलतो वा न कश्चिद्विशेषः, तत्कथमिदमुत्तरमिदं चाधरशास्त्रमित्युक्तम्?—इत्याशङ्क्याह—

**ज्ञानाचारादिभेदेन ह्युत्तराधरता विभुः ।**
**शास्त्रेष्वदीदृशच्छ्रीमत्सर्वाचारहृदादिषु ॥ ३०३ ॥**

ज्ञानं द्वयाद्वयरूपम्, क्रिया बाह्या आन्तरी वा । तन्निमित्तमेव चात्राधरौत्तर्यमित्युपपादितं बहुशः ॥ ३०३ ॥

तदेव पठति—

**वाममार्गाभिषिक्तस्तु दैशिकः परतत्त्ववित् ।**
**तथापि भैरवे तन्त्रे पुनः संस्कारमर्हति ॥ ३०४ ॥**

ननु यदि नाम शैवादावयमभिषिक्तस्तावतैव च परं तत्त्वं वेत्ति, तदस्य

---

"वाम मार्ग में अभिषिक्त भी परतत्त्ववेत्ता गुरु भैरवमार्ग में संस्कार के योग्य होता है । वह (भैरवीय भी) कुल मार्ग में (वह कुल भी) कौल मार्ग में तथा (कौल भी) त्रिकमार्ग में (संस्कार योग्य होता है)" ॥ ३०२ ॥

प्रश्न—"चूँकि सब (शास्त्र) शिव से उत्पन्न हैं इसलिए (सब) शिवत्वलाभ रूपी फल देने वाले हैं ।"

इत्यादि उक्ति के अनुसार सब शास्त्रों में कारण या कार्य की दृष्टि से कोई अन्तर नहीं है । तो यह कैसे कहा गया कि यह उत्कृष्ट और यह निकृष्ट शास्त्र है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

परमेश्वर ने ज्ञान आचार आदि के भेद से सर्वाचार शास्त्र और सर्वहृदय आदि शास्त्रों में उत्तमता और अधमता को देखा है ॥ ३०३ ॥

ज्ञान = द्वैताद्वैत रूप । क्रिया-बाह्य और आभ्यन्तर रूपा । उसके कारण ही यहाँ अधमता उत्तमता है—यह बहुत बार कहा जा चुका है ॥ ३०३ ॥

उसी को पढ़ते हैं—

(यद्यपि) वाम मार्ग में दीक्षित आचार्य परतत्त्ववेत्ता हो तथापि भैरव तन्त्र में आने के लिए वह पुनः संस्कार के योग्य होता है (उसका पुनः संस्कार करना पड़ता है)॥ ३०४ ॥

भैरवतन्त्रादौ पुनः संस्कारेण कोऽर्थः ?—इत्याशङ्क्याह—

**शैववैमलसिद्धान्ता आर्हताः कारुकाश्च ये।**
**सर्वे ते पशवो ज्ञेया भैरवे मातृमण्डले ॥ ३०५ ॥**

मातृमण्डलकुलकौलादौ च भैरवतन्त्रादिसंस्कृता अपि पशव एव—इत्यर्थसिद्धम् ॥ ३०५ ॥

आदिशब्दाक्षिप्ते कुलकौलादावप्येतदुक्तम्—इत्याह—

**कुलकालीविधौ चोक्तं वैष्णवानां विशेषतः।**
**भस्मनिष्ठाप्रपन्नानामित्यादौ नैव योग्यता ॥ ३०६ ॥**

भस्मनिष्ठाप्रपन्नानामिति शैवादीनाम् ॥ ३०६ ॥

न केवलमेतदत्रैवोक्तं यावदन्यत्रापि—इत्याह—

**स्वच्छन्दशास्त्रे संक्षेपादुक्तं च श्रीमहेशिना ।**

तदेव पठति—

**अन्यशास्त्ररतो यस्तु नासौ सिद्धिफलप्रदः ॥ ३०७ ॥**

---

प्रश्न—यदि शैव आदि तन्त्रों में अभिषिक्त हुआ यह (साधक) उतने से ही परतत्त्व को जान लेता है तो फिर भैरव तन्त्र आदि में पुनः संस्कारसे क्या लाभ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जो शैव वैमल सिद्धान्त आर्हत और कारुक हैं वे सब भैरव मातृमण्डल में पशु समझे जाने चाहिए ॥ ३०५ ॥

और भैरव तन्त्र आदि में संस्कृत भी (साधक) मातृ मण्डल कुल कौल आदि की दृष्टि से पशु ही हैं—यह अर्थात् सिद्ध है ॥ ३०५ ॥

आदि शब्द से आक्षिप्त कुल कौल आदि (तन्त्रों) में भी यह कहा गया—यह कहते हैं—

**कुलकालीविधि नामक ग्रन्थ में कहा गया कि विशेष रूप से वैष्णवों और शैव सिद्धान्त वालों की (भैरव तन्त्र) इत्यादि में योग्यता नहीं है ॥ ३०६ ॥**

भस्मनिष्ठाप्रपन्न = शैव आदि ॥ ३०६ ॥

यह केवल यहीं नहीं बल्कि अन्यत्र भी कहा गया—यह कहते हैं—

**परमेश्वर ने स्वच्छन्दतन्त्र में संक्षेप मे कहा है ॥ ३०७- ॥**

उसी को पढ़ते हैं—

एतदेवोपपादयति—

**समय्यादिक्रमाल्लब्धाभिषेको हि गुरुर्मतः ।**
**स च शक्तिवशादित्थं वैष्णवादिषु कोऽन्वयः ॥ ३०८ ॥**

इत्थमिति काकाक्षिवत्, तेन पारमेश्वराच्छक्तिपातादित्थं समय्यादिक्रमेण लब्धाभिषेकः—इत्यर्थः । इत्थमुक्तेन प्रकारेणान्यशास्त्ररतेषु वैष्णवादिषु इह गुरुत्वे को नामान्वयो न कश्चिदभिसंबन्धः, नहि तेषामुक्तयुक्त्या पारमेश्वरशक्तिपात एवास्ति—इति का कथा समय्यादिक्रमेण शास्त्रश्रवणाभिषेकादौ—इत्याशयः ॥

ननु किं नामायमत्र दाम्भिकतया कृत्रिमभक्त्यादिप्रदर्शनादासादितैवंरूपो गुरुः स्यात्?—इत्याशङ्क्याह—

**छद्मापश्रवणाद्यैस्तु तज्ज्ञानं गृह्णतो भवेत् ।**
**प्रायश्चित्तमतस्तादृगधिकार्यत्र किं भवेत् ॥ ३०९ ॥**

नन्वयमन्यशास्त्ररतो गुरुश्छद्मादिना वा शैवं शास्त्रं गृह्णातु, प्रायश्चित्ती वा

---

जो अन्यशास्त्रों में लगा हुआ है वह सिद्धिफलदायी नहीं होता ॥ -३०७ ॥

इसी को स्पष्ट करते हैं—

इस प्रकार शक्तिपातवशात् समयी आदि के क्रम से अभिषेक को प्राप्त करने वाला गुरु माना गया है । (इस प्रकार) वैष्णव आदि (शास्त्रों) में (लगे हुए लोगों का गुरुत्व से) क्या सम्बन्ध ॥ ३०८ ॥

'इत्थम्' इसको काक अक्षि के समान (जोड़ना चाहिए) । इससे पारमेश्वर शक्तिपात के कारण 'इस प्रकार' समयी आदि के क्रम से अभिषेक प्राप्त करने वाला—यह अर्थ है । 'इस प्रकार' = उक्त प्रकार से अन्य शास्त्रों में लगे हुए वैष्णव आदि के गुरु होने में क्या अन्वय = कोई सम्बन्ध नहीं है । उक्त युक्ति से उनमें पारमेश्वर शक्तिपात ही नहीं है फिर समयी आदि के क्रम से शास्त्रश्रवण अभिषेक आदि की क्या कथा—यह तात्पर्य है ॥ ३०८ ॥

प्रश्न—क्या यह यहाँ दाम्भिक (= पाखण्डी) के रूप में कृत्रिम भक्ति आदि के प्रदर्शन के कारण ऐसा रूप प्राप्त करने वाला भी गुरु होगा ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

छद्म वेष तथा अपश्रवण आदि के द्वारा उस ज्ञान को प्राप्त करने वाले को प्रायश्चित्त करना होता है । अतः वैसा (व्यक्ति) यहाँ अधिकारी कैसे होगा ? ॥ ३०९ ॥

प्रश्न—यह अन्यशास्त्ररत गुरु छद्म आदि के द्वारा शैवशास्त्र का ग्रहण करे

भवतु, किमनया नश्चिन्तया, शिष्यं तावदनुगृह्णात्येव?—इत्याशङ्क्याह—

**फलाकाङ्क्षायुतः शिष्यस्तदेकायत्तसिद्धिकः।**
**ध्रुवं पच्येत नरके प्रायश्चित्त्युपसेवनात्॥ ३१०॥**

शिष्यस्तावत्फलं किञ्चिदाकाङ्क्षते, तच्च गुर्वायत्तमित्यसद्गुरुप्राप्त्याऽस्य तत्सिद्धिर्मा भूत्प्रत्युत

'................. तत्संपर्की तु पञ्चमः ।'

इत्युक्त्या प्रायश्चित्तिगुरूपसेवनाद् ध्रुवमसौ नरके पच्यते महानस्यानर्थः स्यात्—इत्यर्थः । तदुक्तम्—

'यदा जानन्ति नो तत्त्वं छद्माद् गृह्णन्ति कौलिकम् ।
महापातकिनो येन नरकं गन्तुकामिनः ॥'

इत्युपक्रम्य—

'महार्थं भैरवोक्तं वै ज्ञानविज्ञानभाण्डकम् ।
स्वयं गृहीत्वा त्वाचारं दीक्षानुग्रहकारिणः ॥
विक्रीणन्त्यात्मभोगार्थं पशूनामीदृशात्मनाम् ।
ते पतन्ति महाघोरे नरके तैः समं ततः ॥

---

अथवा प्रायश्चित्ती हो जाय हमें इस चिन्ता से क्या, शिष्य को तो यह अनुगृहीत करता है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

फल की आकाङ्क्षा से युक्त शिष्य आदि मात्र उससे सिद्धि प्राप्त करता है (तो) प्रायश्चित्ती गुरु का सेवन करने से निश्चित नरकगामी होता है ॥ ३१० ॥

शिष्य कुछ फल चाहता है और वह (फल) गुरु के अधीन होता है इसलिए असद् गुरु की प्राप्ति से इसको सिद्धि तो नहीं मिलती बल्कि

"..........उससे सम्पर्क रखने वाला पाँचवा (पापी) होता है ।"

इस उक्ति से प्रायश्चित्ती गुरु का सेवन करने से यह निश्चित रूप से नरक में पड़ता है अर्थात् इसे महान् अनर्थ प्राप्त होता है । वही कहा गया—

"जब तत्त्व का ज्ञान नहीं रखते और छल से कौल मत को स्वीकार कर लेते हैं तो वे महापातकी होते हैं जिस कारण वे नरक जाने वाले होते हैं ।"

ऐसा प्रारम्भ कर

"जो दीक्षानुग्रहकारी लोग आचार का स्वयं ग्रहण (= पालन) कर आत्मभोग के लिए भैरव तन्त्र में वर्णित महान अर्थ वाले ज्ञानविज्ञान रूपी पात्र (= भण्डार) को इस प्रकार के पशुओं के हाथ बेच देते हैं वे उनके साथ महाघोर नरक में

सपुत्रमित्रभृत्याश्च यावत्सप्तकुलैः सह ।
न शक्नुवन्ति वै तेषां प्रायश्चित्तानि शुद्धये ॥' इति ॥ ३१० ॥

नन्वस्य गुरौ देवे च शक्तिपातलिङ्गं भक्तिर्दृश्यते इति शिवेनैवासौ तथा नियुक्तः, तदस्य को दोषो येनैवं स्यात्?—इत्याशङ्क्याह—

**तिरोभावप्रकारोऽयं यत्तादृशि नियोजितः ।**
**गुरौ शिवेन तद्भक्तिः शक्तिपातोऽस्य नोच्यते॥ ३११ ॥**

अनेन चानपेक्षत्वसिद्ध्यनन्तरमनुजोद्देशोद्दिष्टं तिरोभावविचित्रत्वमप्युपक्रान्तम् ॥ ३११ ॥

ननु भवत्वेवं, यस्मात्पुनरनेन च्छद्मापश्रवणादिना ज्ञानमाहृतं तेन गुरुणा किं कार्यम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**यदा तु वैचित्र्यवशाज्जानीयात्तस्य तादृशम् ।**
**विपरीतप्रवृत्तत्वं ज्ञानं तस्मादुपाहरेत् ॥ ३१२ ॥**
**तं च त्यजेत्पापवृत्तिं भवेत्तु ज्ञानतत्परः ।**

यदेति कालान्तरे, प्रथममेव हि तथात्वे ज्ञानदानमेव न भवेत्—इति भावः ।

---

पड़ते हैं । फिर सात कुलों के साथ पुत्र मित्र भृत्यवाले वे शुद्धि के लिए प्रायश्चित्त नहीं कर सकते'' ॥ ३१० ॥

प्रश्न—इसके (= शिष्य के) अन्दर गुरु और देव के प्रति शक्तिपात का चिह्न भक्ति दिखलायी पड़ती है फलतः (सिद्ध होता है) कि वह शिव के द्वारा ही उस प्रकार से नियुक्त है । तो इसका क्या दोष जिससे ऐसा हो रहा है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

चूँकि यह तिरोभावप्रकार शिव के द्वारा उसके अन्दर उत्पन्न किया गया है इसलिए गुरु में भक्ति इसके ऊपर (शिव के द्वारा) शक्तिपात नहीं कही जाती ॥ ३११ ॥

इससे अनपेक्षत्वसिद्धि के बाद अनुजोद्देशोद्दिष्ट तिरोभावविचित्रता भी संदर्भित की गयी है ॥ ३११ ॥

प्रश्न—ऐसा हो । चूँकि इसने छलपूर्ण अपश्रवण आदि के द्वारा ज्ञान प्राप्त कर लिया तो फिर गुरु को क्या करना चाहिए ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जब (गुरु) वैचित्र्य के कारण उसकी वैसी विपरीत प्रवृत्ति को जान ले तो उससे ज्ञान वापस ले ले । उस पापवृत्ति वाले का त्याग कर दे और (प्रायश्चित्त स्वरूप) ज्ञानार्जन में तत्पर हो जाय ॥ ३१२-३१३- ॥

जब = कालान्तर में । पहले ही वैसा (= शिष्य मे छद्मज्ञान) होने पर (गुरु

वैचित्र्यं नानाप्रकारं व्यापारव्याहारादि । उपाहरेदिति ज्ञानाहृतिलक्षणया वक्ष्यमाणया युक्त्या । त्यजेदिति तत्सहवासादि न कुर्यात्—इत्यर्थः । अत्र हेतुः पापवृत्तिमिति। एवमपि कृत्वा प्रायश्चित्तं विदध्यादित्युक्तम्—भवेत्तु ज्ञानतत्पर इति ॥

तदेव दृष्टान्तोपदर्शनेन हृदयङ्गमयति—

**यथा चौराद् गृहीत्वार्थं तं निगृह्णाति भूपतिः ॥ ३१३ ॥**
**वैष्णवादेस्तथा शैवं ज्ञानमाहृत्य सन्मतिः ।**

निग्रहं कुर्यादिति शेषः । सचात्र त्यागाद्यात्मा इत्युक्तप्रायम् ॥

नन्वस्य प्रथमं निर्विकारमेव प्रसन्नचेतसा गुरुणा ज्ञानमुपदिष्टं तावतैव चास्य

'यस्मिन्काले तु गुरुणा निर्विकल्पं प्रकाशितम् ।
तदैव किल मुक्तोऽसौ............................ ॥'

इत्याद्युक्त्या कृतकृत्यत्वमिति किमेवं पुनरायातम्?—इत्याशङ्क्याह—

**स हि भेदैकवृत्तित्वं शिवज्ञाने श्रुतेऽप्यलम्॥ ३१४ ॥**

---

के द्वारा) ज्ञान का प्रदान ही नहीं होगा । वैचित्र्य = नाना प्रकार का कार्य एवं शब्दप्रयोग आदि । वापस ले ले—ज्ञानाहरणलक्षण वाली वक्ष्यमाण युक्ति से । त्याग कर देना चाहिए = उसका सहवास आदि नहीं करना चाहिए । इसमें (= त्याग मे) कारण है—पापवृत्ति वाला होना । ऐसा करके भी प्रायश्चित्त करना चाहिए—यह कहा गया कि ज्ञान में तत्पर होना चाहिए ॥

उसी को दृष्टान्त के द्वारा हृदयङ्गम कराते हैं—

जैसे राजा चोर से १. धन छीन लेता है और २. उसे कारागार में डाल देता है उसी प्रकार बुद्धिमान् (गुरु) वैष्णव आदि से शैव ज्ञान का आहरण कर ॥ -३१३-३१४- ॥

उसका निग्रह करे—यह शेष है और वह (= निग्रह) त्याग रूप है—यह उक्तप्राय है ॥ ३१३ ॥

प्रश्न—इस (शिष्य) को पहले बिना किसी विंकार के प्रसन्नचित्त गुरु ने ज्ञान का उपदेश किया और उतने से ही—

"जिस समय गुरु ने निर्विकल्पक ज्ञान का प्रकाश किया उसी समय यह (= शिष्य) मुक्त हो गया ।"

इत्यादि उक्ति के अनुसार यह (= शिष्य) कृत-कृत्य हो गया फिर बाद में ऐसा कैसे हुआ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

क्योंकि वह शिवज्ञान के सुनने पर भी भेदवृत्तिता को नहीं छोड़ता

**नोज्झतीति दृढं वामाधिष्ठितस्तत्पशूत्तमः।**
**शिवेनैव तिरोभाव्य स्थापितो नियतेर्बलात् ॥ ३१५ ॥**
**कथङ्कारं पतिपदं प्रयातु परतन्त्रितः ।**

नोज्झतीति तत्रानाश्वस्तत्वात् तदिदं दृढं वामाधिष्ठितत्वात् । परतन्त्रित इति नियतेर्बलात् । तदुक्तम्—

'वैष्णवाः सौगताः श्रौतास्तथा श्रुत्यन्तवादिनः।
इत्यादयो नाधिकृता जातुचित्पतिशासने ॥' इति ॥

अत एवागमोऽप्येवम्—इत्याह—

**स्वच्छन्दशास्त्रे प्रोक्तं च वैष्णवादिषु ये रताः ॥ ३१६ ॥**
**भ्रमयत्येव तान्माया ह्यमोक्षे मोक्षलिप्सया ।**

ननु भ्रमयतु नाम माया वैष्णवादीन्, यस्तु वैष्णवादिः सन्नपि शैवस्तस्य किमायातम्?—इत्याशङ्क्याह—

**वैष्णवादिः शैवशास्त्रं मेलयन्निजशासने ॥ ३१७ ॥**
**ध्रुवं संशयमापन्न उभयभ्रष्टतां व्रजेत् ।**

मेलयन्निति उभयत्रापि अनाश्वासात् ॥

---

इसलिए दृढ़तापूर्वक वाम मार्ग में स्थित वह महापशु नियति के बल से शिव के द्वारा ही छिपाकर स्थापित किया गया तो पराधीन बनाया गया वह पति पद को कैसे प्राप्त होगा ॥ -३१४-३१६- ॥

नहीं छोड़ता क्योंकि उस (शिवज्ञान) में (उसका) विश्वास नहीं है और इसलिए वामाधिष्ठित होने के कारण यह (भेदवृत्तिता मे) दृढ़ है । पराधीन किया गया—नियति के बल से । वही कहा गया—

"वैष्णव बौद्ध मीमांसक और वेदान्ती इत्यादि पतिशास्त्र (= भैरवतन्त्र) में कभी भी अधिकृत नहीं होते" ॥ ३१४-३१५ ॥

इसलिए आगम भी ऐसा है—यह कहते हैं—

और स्वच्छन्द शास्त्र में कहा गया कि जो लोग वैष्णव आदि तन्त्रों में निरत हैं, अमोक्ष में मोक्ष की लिप्सा से माया उनको भ्रम में डाले रहती है ॥ -३१६-३१७- ॥

प्रश्न—माया वैष्णव आदि को भ्रम में भले ही डाले किन्तु जो वैष्णव आदि होता हुआ भी शैव है उसका क्या होता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

शैवशास्त्र को अपने शास्त्र में मिलाने वाले वैष्णव आदि निश्चित रूप से संशय को प्राप्त हो दोनों ओर से भ्रष्ट हो जाते हैं ॥ -३१७-३१८- ॥

ननु एवमपि उभयभ्रष्टतायां को हेतुः?—इत्याशङ्क्याह—

**स्वदृष्टौ परदृष्टौ च समयोल्लङ्घनादसौ ॥ ३१८ ॥**
**प्रत्यवायं यतोऽभ्येति चरेत्तन्नेदृशं क्रमम्।**

तदुक्तम्—

'अथ वेदाश्रितः शैवं पुनरेव समीहते ।
वेदनष्टः शैवनष्टः पुनरेव भविष्यति ॥
सन्ध्यादिवन्दनं कार्यं यदि वैदिकदर्शने ।
लोपश्च शिवमन्त्राणां प्रायश्चित्तं विधीयते ॥
शिवधर्मो ह्यथादौ चेद्वेदधर्मो विलुप्यते ।
समेत्य वाऽप्यनुष्ठाने आदिमध्यान्तदूषणम्॥
प्रतिपत्तिविरोधश्च विचित्तत्वं प्रपद्यते ।
कस्यारम्भः किमग्रेऽन्ते किं कृत्यं विचिकित्सया ॥
आदौ किञ्च करिष्यामि द्वाभ्यामादरशासनात् ।
क्रियाक्रमविरोधेऽपि प्रायश्चित्तं परस्परम् ॥' इति ॥

न केवलमेतत्स्वच्छन्दशास्त्रे एवोक्तं यावदन्यत्रापि—इत्याह—

---

मिलाते हुए—दोनों (शास्त्रों) में विश्वास न होने से ॥ ३१७ ॥

प्रश्न—तो भी उभयभ्रष्टता में क्या कारण है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

चूँकि यह अपने दर्शन और परर्शन में नियम का उल्लङ्घन करने से विघ्न को प्राप्त होता है, इसलिए उस क्रम का आचारण नहीं करना चाहिए ॥ -३१८-३१९- ॥

वही कहा गया—

"यदि वेद के मत को मानने वाला बाद में शैवमत चाहता है तो फिर वह वेद-नष्ट और शैव-नष्ट हो जाता है । यदि वैदिक दर्शन में सन्ध्या वन्दन आदि करने का विधान है और शिवमन्त्रों का लोप होता है तो प्रायश्चित्त का विधान है । यदि पहले शिवधर्म (का पालन) होता है तो वेदधर्म लुप्त हो जाता है । अथवा मिलाकर अनुष्ठान करने पर आदि मध्यान्त दोष, ज्ञानविरोध और विचित्तता आती है—किसका आरम्भ हो, पहले और अन्त में क्या करना चाहिए इस प्रकार की विचिकित्सा के कारण पहले क्या करूँ क्योंकि दोनों के लिए (मन मे) आदर है । क्या श्रद्धा का नाश होने पर भक्ति का नाश होगा (यदि होगा तो) कैसे ? (इत्यादि नाना प्रकार के विचार मन में उठते हैं । फलतः) क्रियाक्रम का विरोध होने पर भी परस्पर प्रायाश्चित्त (का विधान) है ॥ ३१८ ॥

यह केवल स्वच्छन्दतन्त्र में ही नहीं बल्कि अन्यत्र भी कहा गया है—

**उक्तं श्रीमद्गह्वरे च परमेशेन तादृशम् ॥ ३१९ ॥**

तदेव पठति—

**नान्यशास्त्राभियुक्तेषु शिवज्ञानं प्रकाशते।**

न प्रकाशते इति तत्राधिकारिणस्ते न भवन्ति—इत्यर्थः ॥

तदेव विभज्य दर्शयति—

**तत्र सैद्धान्तिको वामे नासौ दक्षे स नो मते ॥ ३२० ॥**
**कुलकौले त्रिके नासौ पूर्वः पूर्वः परत्र तु ।**

अधिकारी न भवेत्—इति संबन्धः । अयं पुनरत्र विशेषो यत्पूर्वः पूर्वः परत्र सर्वत्राधिकारी भवेदित्युक्तं पूर्वः पूर्वः परत्र त्विति ॥

ननु समानेऽप्यन्यशास्त्राभियुक्तत्वे पूर्वः पूर्वः परत्र चेदधिकारी, तत्परः परः पूर्वत्र कस्मान्न?—इत्याशङ्क्याह—

**अवच्छिन्नोऽनवच्छेदं नो वेत्त्यानन्त्यसंस्थितः ॥ ३२१ ॥**
**सर्वंसहस्ततोऽधःस्थ ऊर्ध्वस्थोऽधिकृतो गुरुः।**

---

गह्वरशास्त्र में परमेश्वर ने वैसा ही कहा है ॥ -३१९ ॥

उसी को पढ़ते हैं—

अन्य शास्त्रों में लगे हुए को शिवज्ञान प्रकाशित नहीं होता ॥३२०-॥

प्रकाशित नहीं होता = वे उसमें अधिकारी नहीं होते ॥ ३१९ ॥

उसी को अलग कर दिखलाते हैं—

तो सैद्धान्तिक वाम में यह (= वाम) दक्ष में वह (= दक्ष) मत में (अधिकारी) नहीं होता । कुल कौल और त्रिक में (भी पर पर पूर्व में अधिकारी नहीं होता) । किन्तु यह पूर्व-पूर्व पर-पर में (अधिकारी) होता है ॥ -३२०-३२१- ॥

अधिकारी नहीं होता—यह सम्बन्ध जोड़ना चाहिए । यहाँ यह विशेष है कि पूर्व-पूर्व पर'में सर्वत्र अधिकारी होता है—यह कहा गया कि—पूर्व-पूर्वः 'परत्र तु ॥ ३२० ॥

प्रश्न—अन्यशास्त्राभियुक्तत्व के समान होने पर भी यदि पूर्व-पूर्व परत्र अधिकारी होता है तो पर-पर पूर्वत्र (अधिकारी) क्यों नहीं होता?—यह शङ्का कर कहते हैं—

अवच्छिन्न (= सीमित व्यक्ति) अनवच्छेद को नहीं जानता किन्तु आनन्त्य में स्थित (व्यक्ति) सब जानता है । इसलिए ऊर्ध्वस्थ अधःस्थ के

इहोपाधीनां नानात्वादानन्त्यसंस्थितोऽवच्छिन्नः संकुचितः प्रमातानवच्छेदम-विद्यमानावच्छेदमनवच्छिन्नं पूर्णं प्रमातारं नो वेत्ति तदात्मतया न भायात् । ततो-ऽनवच्छिन्नत्वात्सर्वंसह ऊर्ध्वस्थ एव गुरुरधःस्थे प्रतिनियते वैष्णवादावधिकृतो नत्व-धःस्थ ऊर्ध्वस्थे । स हि संकुचितज्ञान इति कथं पूर्णज्ञानावगाहनपात्रतामियात् ॥

नन्वेवमूर्ध्वस्थोऽपि पूर्णज्ञानो गुरुरधःस्थे वैष्णवादौ कथङ्कारमधिकारं कुर्यात्?—इत्याशङ्क्याह—

**स्वात्मीयाधरसंस्पर्शात्प्राणयन्नधराः क्रियाः ॥ ३२२ ॥**
**सफलीकुरुते यत्तदूर्ध्वस्थो गुरुरुत्तमः ।**

यदूर्ध्वस्थो गुरुः स्वात्मसाक्षात्कारात् संपूर्णाद्वयज्ञानपरामृतसंपातादधराः क्रियाः प्राणयंस्तदनुप्राणिताः संपादयन् परिपूर्णभुक्तिमुक्तिप्रदतया सफलयति, तदसावुत्तमः सर्वातिशायी—इत्यर्थः ॥

नन्वेवंविधोऽप्यूर्ध्वस्थो गुरुरधःस्थे वैष्णवादौ किं कुर्यात्, नह्यसावेतदनुग्रहस्य पात्रम्?—इत्याशङ्क्याह—

---

विषय में गुरु (के रूप में) अधिकृत है ॥ -३२१-३२२- ॥

उपाधियों के अनेक होने से आनन्त्य में स्थित अवच्छिन्न = संकुचित प्रमाता, अनवच्छेद = अविद्यमान अवच्छेद वाले = अनवच्छिन्न = पूर्ण प्रमाता, को नहीं जानता = उस रूप में भासित नहीं होता । इसलिए अनवच्छिन्न होने के कारण सर्वसह ऊर्ध्वस्थ ही गुरु, अधःस्थ = निश्चित वैष्णव आदि में अधिकृत है न कि अधःस्थ गुरु ऊर्ध्वस्थ में । चूँकि वह (= अधःस्थ) संकुचित ज्ञानवाला है इसलिए पूर्ण ज्ञानावगाहन की पात्रता को कैसे प्राप्त कर सकता है ॥ ३२१ ॥

प्रश्न—इस प्रकार ऊर्ध्वस्थ भी पूर्ण ज्ञानी गुरु अधःस्थ वैष्णव आदि में कैसे अधिकार करेगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

अपने अधर (= अद्वय ज्ञानामृत) के संस्पर्श से (वैष्णव आदि की) अधर क्रियाओं को अनुप्राणित करता हुआ (उनको) सफल बना देता है इसलिए वह उत्तम (गुरु) है ॥ -३२२-३३३- ॥

जिस कारण कि ऊर्ध्वस्थ गुरु स्वात्मसाक्षात्कार वाले सम्पूर्ण अद्वय ज्ञान के परमामृत के सम्पात से (वैष्णव आदि की) अधर क्रियाओं को प्राणित करते हुए = उस (ज्ञानमृत) से अनुप्राणित करते हुए, पूर्ण भोगमोक्षप्रद होने से सफल कर देता है इसलिए यह उत्तम = सर्वातिशायी है ॥ ३२२ ॥

प्रश्न—इस प्रकार का भी ऊर्ध्वस्थ गुरु अधःस्थ वैष्णव आदि के विषय में क्या करे क्योंकि यह (वैष्णव) उस (ऊर्ध्वस्थ गुरु) के अनुग्रह का पात्र नहीं है ? —यह शङ्का कर कहते हैं—

**अधःस्थदृक्स्थोऽप्येतादृग्गुरुसेवी भवेत्स यः ॥ ३२३ ॥**
**तादृक्शक्तिनिपातेद्धो यो द्रागूर्ध्वमिमं नयेत् ।**

यो ह्यधस्तनदर्शनस्थोऽपि वैष्णवादिः, स तादृशां मध्यात्तीव्रप्रायेण शक्तिपातेन इद्धः सन्नेतादृशमूर्ध्वस्थं गुरुं सेवमानो भवेत्, य इममधःस्थदृक्स्थमपि वैष्णवादिकं शीघ्रमेवोर्ध्वं नयेत् परसंविदैकात्म्येनावभासयेत्—इत्यर्थः ॥

ननु यथा पूर्वः पूर्वः परत्र परत्राधिकारी, तथा परः परः पूर्वत्रापि कस्मान्न?—इत्याशङ्कां दृष्टान्तोपदर्शनेन प्रशमयति—

**तत्तद्गिरिनदीप्रायावच्छिन्ने क्षेत्रपीठके ॥ ३२४ ॥**
**उत्तरोत्तरविज्ञाने नाधिकार्यधरोऽधरः ।**

इह यथा तैस्तैर्गिरिनदीप्रायैर्निम्नोन्नतैर्भूमिभागैरवच्छेदमीयुष्यूर्ध्वोर्ध्वे कोट्टप्राये क्षेत्रसंस्थानादावधरोऽधरो निम्ननिम्नदेशस्थो नाधिकारी, तथाधोऽधःस्थितो वैष्णवादिरुत्तरोत्तरे शैवादौ विज्ञानेऽपि—इति वाक्यार्थः ॥

न केवलमेतत्परमेवोद्दिश्योक्तं यावत्स्वमपि—इत्याह—

---

निम्नकोटिक दर्शन में स्थित भी जो इस प्रकार के शक्तिपात से समाविष्ट होता हुआ उस प्रकार के (ऊर्ध्वस्थ) गुरु की सेवा करने लग जाता है जो कि इस (वैष्णवादि शिष्य) को झट से (तुरन्त ही) ऊपर ले जाते हैं ॥ -३२३-३२४- ॥

जो अधस्तनदर्शन में स्थित भी वैष्णव आदि हैं वे उस प्रकार के मध्यतीव्र शक्तिपात से दीप्त होकर ऐसे गुरु की सेवा करने लगते हैं जो कि इस अधोवर्त्ती दर्शन के अनुयायी भी वैष्णव आदि को शीघ्र ही ऊपर ले जाता है = परसंविद् से अभिन्न रूप से अवभासित करता है ॥ ३२३ ॥

प्रश्न—जैसे पूर्व-पूर्व पर-पर के विषय में अधिकारी है वैसे पर-पर पूर्व के विषय में क्यों नहीं?—इस आशङ्का को दृष्टान्तप्रदर्शन के द्वारा शान्त करते हैं—

(जैसे) तत्तद् गिरिनदीप्राय से अवच्छिन्न क्षेत्रों में (सीमाङ्कन के विषय में), (उसी प्रकार) उत्तरोत्तर विज्ञान में अधर-अधर अधिकारी नहीं है ॥ -३२४-३२५- ॥

जैसे उन-उन गिरि नदी से घिरे हुए नीचे ऊँचे भूमिभागों से सीमाङ्कन की अभिलाषा में ऊपर-ऊपर कोट्टप्राय क्षेत्र संस्थान आदि के विषय में अधर-अधर = निम्नदेशस्थ (व्यक्ति) अधिकारी नहीं होता (क्योंकि उसके अन्दर ऊर्ध्वप्रदेश तक जाने की क्षमता नहीं है) उसी प्रकार अधोऽधः स्थित = वैष्णव आदि उत्तरोत्तर = शैव आदि विज्ञान में भी (अधिकारी नहीं है) ॥ ३२४ ॥

**उत्तरोत्तरमाचार्यं विदन्नप्यधरोऽधरः ॥ ३२५ ॥**
**कुर्वन्नधिक्रियां शास्त्रलङ्घी निग्रहभाजनम् ।**

शास्त्रलङ्घीति । तदुक्तम्—

'न कुर्यादधिकारं तु आचार्ये महति स्थिते ।
यस्तु मोहवशात्कुर्याच्छाकिन्यो वै शपन्ति तम् ॥'

नन्वेवमस्तु शैववैष्णवादीनामाधरोत्तर्यं शैवादीनामेव पुनः समानेऽपि पारमेश्वरे शक्तिपाते परस्परस्य किं निमित्तम्?—इत्याशङ्क्याह—

**शक्तिपातबलादेव ज्ञानयोग्यविचित्रता ॥ ३२६ ॥**

तद्वैचित्र्यमेव दर्शयति—

**श्रौतं चिन्तामयं द्व्यात्म भावनामयमेव च ।**
**ज्ञानं तदुत्तरं ज्यायो यतो मोक्षैककारणम् ॥ ३२७ ॥**

चिन्तामयं च ज्ञानं मन्दस्वभ्यस्तभेदभिन्नतया द्विरूपम्—इत्याह—द्व्यात्मेति । तदुक्तम्—

---

यह केवल पर को ही नहीं बल्कि अपने को भी उद्दिष्ट कर के कहा गया—यह कहते हैं—

उत्तरोत्तर आचार्य को प्राप्त कर भी (कोई) अधोदर्शनस्थ (व्यक्ति) अधिकार करने पर शास्त्रलङ्घी (होता है अतः) निग्रह का पात्र होता है ॥ -३२५-३२६- ॥

शास्त्रलङ्घी । वही कहा गया—

"श्रेष्ठ आचार्य के विद्यमान रहने पर अधिकार नहीं करना चाहिए । जो मोह वश (उसको) करता है शाकिनियाँ उसे शाप देती हैं" ॥ ३२५ ॥

प्रश्न—शैव वैष्णव आदि की निम्नोच्चता है तो रहे किन्तु शैव आदि का ही समान शक्तिपात होने पर परस्पर (निम्नोच्चता) किस कारण से है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

शक्तिपात के बल से ही ज्ञान और ज्ञानयुक्त योग्य पुरुषों में विचित्रता होती है ॥ -३२६ ॥

उस वैचित्र्य को ही दिखलाते हैं—

ज्ञान श्रौत तथा दो प्रकार का चिन्तामय, एवं भावनामय होता है । उनमें से अन्तिम श्रेष्ठ है क्योंकि केवल वही मोक्ष का कारण है ॥३२७ ॥

चिन्तामय ज्ञान मन्द और स्वभ्यस्त भेद से भिन्न होने के कारण दो प्रकार का है—यह कहते हैं—द्व्यात्म । वही कहा गया—

'ज्ञानं च त्रिविधं प्रोक्तं तत्राद्यं श्रुतमिष्यते ।
चिन्तामयमथान्यच्च भावनामयमेव च ॥
शास्त्रार्थस्य परिज्ञानं विक्षिप्तस्य श्रुतं मतम् ।
इदमत्रेदमत्रेति इदमत्रोपयुज्यते ॥
सर्वमालोच्य शास्त्रार्थमानुपूर्व्या व्यवस्थितिः ।
तच्च चिन्तामयं ज्ञानं द्विरूपमुपदिश्यते ॥
मन्दस्वभ्यस्तभेदेन तत्र स्वभ्यस्तमुत्तमम् ।
सुनिष्पन्ने ततस्तस्मिञ्जायते भावनामयम् ॥
यतो योगं समासाद्य योगी योगफलं लभेत ।
एवं विज्ञानभेदेन ज्ञानी प्रोक्तश्चतुर्विधः ॥' इति ।

तदुत्तरमिति तेषां श्रौतादीनां चतुर्णां ज्ञानानां मध्यादुत्तरं भावनामयम्—इत्यर्थः ॥ ३२७ ॥

मोक्षैककारणत्वमेव विभज्य दर्शयति—

**तत्त्वेभ्य उद्धृतिं क्वापि योजनं सकलेऽकले ।**
**कथं कुर्याद्विना ज्ञानं भावनामयमुत्तमम् ॥ ३२८ ॥**

तत्त्वेभ्य इत्यशुद्धेभ्यः, क्वापीति यथाभिमते, ज्ञान्यपि हि गुरुरकृततत्तत्त्व-साक्षात्कारः कथमेवं कुर्यात्—इत्याशयः ॥ ३२८ ॥

---

''ज्ञान तीन प्रकार का कहा गया । उनमें से पहला श्रुत ज्ञान माना जाता है । दूसरा चिन्तामय और फिर (तीसरा) भावनामय । (इधर-उधर) विखरे शास्त्रार्थ का ज्ञान श्रुत कहा गया है । यहाँ यह, यहाँ यह और यहाँ यह उपयुक्त है इस प्रकार समस्त शास्त्रार्थ का आलोचन कर क्रम से व्यवस्थित किया गया यह चिन्तामय ज्ञान मन्द सुअभ्यस्त भेद से दो प्रकार का कहा जाता है । उनमें से स्वभ्यस्त उत्तम है । उसके सुनिष्पन्न होने पर भावनामय (ज्ञान) होता है । जिससे योग प्राप्त कर योगी योग के फल को प्राप्त करता है । इस प्रकार ज्ञान के भेद से ज्ञानी चार प्रकार का कहा गया ।''

तदुत्तर = उन श्रौत आदि चार ज्ञानो के मध्य से उत्तर अर्थात् भावनामय ॥ ३२७ ॥

मोक्ष के एक कारणत्व को विभक्त कर दिखलाते हैं—

(ज्ञानी भी) बिना भावनामय उत्तम ज्ञान के (अशुद्ध) तत्त्वों से उद्धार और किसी सकल या अकल में योजन कैसे करेगा ॥ ३२८ ॥

तत्त्वों से—अशुद्ध तत्त्वों से । कहीं भी—यथाभिमत मे । ज्ञानी भी गुरु यदि तत्त्व का साक्षात्कार नहीं किया है तो ऐसा कैसे कर सकेगा—यह अर्थ है ॥३२८॥

ननु

'द्वावेव मोक्षदौ प्रोक्तौ ज्ञानी योगी च शाङ्करे ।'

इत्याद्युक्त्या योगिनोऽपि मोक्षकारणत्वमुक्तं तत्कथमिह भावनामयस्यैव ज्ञानस्य तदेककारणत्वमुच्यते?—इत्याशङ्क्याह—

**योगी तु प्राप्ततत्तत्त्वसिद्धिरप्युत्तमे पदे ।**
**सदाशिवाद्ये स्वभ्यस्तज्ञानित्वादेव योजकः ॥ ३२९ ॥**

ननु योगबलादेव योगिनस्तत्तत्त्वसिद्धिर्जायते इति तत एवासौ तेषु तेषु तत्त्वेषु शिष्यस्य योजनां विदध्यादिति किमस्यैवंविधेन ज्ञानेन प्रयोजनम्?—इत्याशङ्क्याह—

**अधरेषु च तत्त्वेषु या सिद्धिर्योगजास्य सा ।**
**विमोचनायां नोपायः स्थितापि धनदारवत् ॥ ३३० ॥**

ननु केनैवमुक्तं यदस्योर्ध्वेषु सदाशिवादितत्त्वेषु योगजा सिद्धिर्न स्यात्, यद्वशात्सर्वमपीदं जगदुन्मोचयेत्?—इत्याशङ्क्याह—

**यस्तूत्पन्नसमस्ताध्वसिद्धिः स हि सदाशिवः ।**

---

प्रश्न—

"शिवाद्वयवाद में ज्ञानी और योगी दो ही मोक्षदायी कहे गये हैं ।"

इत्यादि उक्ति के अनुसार योगी भी मोक्ष का कारण कहा गया है । तो फिर यहाँ भावनामय ज्ञान को ही मोक्ष का एकमात्र कारण कैसे कहा जाता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

(क्योंकि) उस तत्त्व की सिद्धि को प्राप्त करने वाला योगी भी स्वभ्यस्त ज्ञानी होने के कारण ही (शिष्य को) सदाशिव आदि उत्तम पदों में जोड़ने वाला होता है ॥ ३२९ ॥

प्रश्न—योग के बल से ही योगी को उस तत्त्व की सिद्धि प्राप्त हो जाती है इसलिए उसी से यह उन-उन तत्त्वों में शिष्य की योजना करता है तो फिर इसको उस प्रकार के ज्ञान से क्या लेना देना है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

निम्नकोटि के तत्त्वों में जो इसकी योगोत्पन्न सिद्धि है वह धन और स्त्री की भाँति वर्त्तमान रहते हुए भी मोक्ष का कारण नहीं हो सकती ॥ ३३० ॥

प्रश्न—किसने ऐसा कहा कि इस (साधक) की ऊर्ध्व सदाशिव आदि तत्त्वों में योगजा सिद्धि नहीं होती जिससे वह इस समस्त संसार को मुक्त कर दे ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**साक्षादेष कथं मर्त्यान्मोचयेद्गुरुतां व्रजन् ॥ ३३१ ॥**

अयमत्र पिण्डार्थः—इह ज्ञानी तावच्चतुर्विधः । तस्य यथोत्तरं वैशिष्ट्यमित्युक्तप्रायम् । ततश्च योगिवदभ्यासरहितोऽपि ज्ञानी सर्वथा स्वभ्यस्तभावनामयविज्ञानप्रसादासादितभैरवीभावो दीक्षादिक्रमे प्रशस्यतर इत्येवमुक्तं भावनामयमेव ज्ञानं ज्याय इति । योगी चतुर्विधः—संप्राप्तो घटमानः सिद्धयोगः सुसिद्धश्चेति । तत्र संप्राप्तः—प्राप्तयोगोपदेशमात्रः, घटमानश्च तदभ्यासमात्रनिष्ठ इत्येतौ, स्वयमेव न तथा योगे वा ज्ञाने वा प्ररूढाविति परस्य किं कुरुतः । सिद्धयोगस्य पुनः स्वभ्यस्तज्ञानमप्यस्ति—इति तत्प्रयोजकीकारेणैवायं मोचको नान्यथा—इत्युक्तं—'योगी तु स्वभ्यस्तज्ञानित्वादेव उत्तमे पदे योजकः' इति 'स्थितापि योगजास्य सिद्धिर्विमोचनायां नोपायः' इति च । उक्तं च—

'उत्तरोत्तरवैशिष्ट्यमेतेषां समुदाहृतम् ।
ज्ञानिनां योगिनां चैव सिद्धयोगविदुत्तमः ॥
यतोऽस्य ज्ञानमप्यस्ति पूर्वो योगफलोज्झितः ।' (मा० तं०)

इति । सुसिद्धस्तु—

---

जिसको समस्त अध्वाओं की सिद्धि प्राप्त हो जाती है वह सदाशिव होता है । वह कैसे साक्षात् गुरु होकर मनुष्यों को साक्षात् मुक्त करायेगा ॥ ३३१ ॥

यहाँ यह पिण्डार्थ है—ज्ञानी चार प्रकार का होता है और उसका उत्तरोत्तर वैशिष्ट्य होता है—यह प्रायः कहा गया । इसलिए अभ्यास से हीन भी ज्ञानी योगी की भाँति सर्वथा स्वभ्यस्त भावनामय विज्ञान के प्रसाद से भैरवीभाव को प्राप्त करने वाला (होकर) दीक्षा आदि के क्रम में प्रशस्यतर होता है—इसलिए कहा गया कि भावनामय ही ज्ञान प्रशस्यतर है । योगी चार प्रकार का होता है—संप्राप्त घटमान सिद्धयोग और सुसिद्ध । उनमें से योग का केवल उपदेश प्राप्त करने वाला संप्राप्त योगी है । और घटमान वह है जो केवल उसके अभ्यास में लगा हुआ हो । ये दोनों योग अथवा ज्ञान में स्वयं उस प्रकार प्रौढ़ नहीं है फिर दूसरे का वे क्या भला करेंगे । सिद्धयोग वाले के पास सुअभ्यस्त ज्ञान भी है इसलिए उसी के कारण यह मोचक है अन्यथा नहीं—यह कहा गया—'योगी तो स्वभ्यस्त ज्ञानयुक्त होने के कारण ही उत्तम पद से जोड़ने वाला है' और इसकी वर्त्तमान भी योगजसिद्धि मोक्ष का उपाय नहीं है । कहा भी गया है—

"इनका उत्तरोत्तर वैशिष्ट्य कहा गया । ज्ञानियों और योगियों में से सिद्धयोग का वेत्ता उत्तम है । क्योंकि इसके पास ज्ञान भी है और यह पहले योग के फल को छोड़ चुका है ।"

सुसिद्ध तो—

'यः पुनर्यत्र तत्रैव संस्थितोऽपि यथा यथा ।
भुञ्जानस्तत्फलं तेन हीयते न कथञ्चन ॥
सुसिद्धः स तु बोद्धव्यः सदाशिवसमः प्रिये ।' (मा० तं०)

इत्याद्युक्त्या सदैवास्खलितस्वरूपः शिव एव इत्यसौ गुरुतां व्रजन् विद्येशान-पास्य कथं साक्षान्मोचयेन्मर्त्यान्, पारम्पर्येण तु मोचयेदेवेति तदभिधानस्येह कोऽवसरः—इत्यर्थः । यदुक्तमनेनैवान्यत्र—'सुसिद्धस्तु शिव एवेति किं तत्रोच्यते' इति । ततश्चैवं ज्ञानयोगयोर्विभागं विचार्य स्वभ्यस्तज्ञानवानेव गुरुर्मोक्षप्रद इति सर्वत्रोक्तं येनास्माभिरप्येवमिहाभिहितम् ॥

तदाह—

**तेनोक्तं मालिनीतन्त्रे विचार्य ज्ञानयोगिते ।**
**यतश्च मोक्षदः प्रोक्तः स्वभ्यस्तज्ञानवान्बुधैः ॥ ३३२ ॥**

चशब्दोऽवधारणे भिन्नक्रमः । तेन स्वभ्यस्तज्ञानवानेव गुरुर्मोक्षप्रदः प्रोक्त इति ॥

ततश्चेदं सिद्धम्—इत्याह—

---

"और जो कि जहाँ कहीं भी रहता हुआ जैसे-तैसे उस (योग) के फल का भोग करता हुआ उससे (= आत्मानन्द से) किसी प्रकार हीन नहीं होता, हे प्रिये ! उसे सदाशिव के समान सुसिद्ध समझना चाहिए ।"

इत्यादि उक्ति के अनुसार सदैव अस्खलित रूप शिव ही है । इसलिए यह गुरु होता हुआ विद्येशों को छोड़कर मनुष्यों को साक्षात् कैसे मुक्त करेगा । परम्परा से तो मुक्त करेगा ही, इसलिए उसके कथन का यहाँ क्या अवसर है । जैसा कि इन्होंने ही अन्यत्र कहा है—'सुसिद्ध तो शिव ही है फिर उसके विषय में क्या कहना ।' इस प्रकार ज्ञान के विभाग का विचार कर 'स्वभ्यस्त ज्ञानवान् ही गुरु मोक्षप्रद होता हैं' ऐसा सर्वत्र कहा गया जिस कारण हमने भी यहाँ ऐसा कहा ॥ ३३१ ॥

यह कहते हैं—

इसलिये मालिनीतन्त्र में ज्ञान और योग का विचार कर कहा गया कि विद्वान् लोगों के द्वारा स्वभ्यस्त ज्ञानवान् ही (गुरु) मोक्षप्रद कहा गया है ॥ ३३२ ॥

'च' शब्द अवधारण अर्थ में भिन्नक्रम वाला है । इससे 'स्वभ्यस्त ज्ञानवान् एव गुरु र्मोक्षप्रदः प्रोक्तः—ऐसा अन्वय समझना चाहिए ॥ ३३२ ॥

इससे यह सिद्ध हुआ कि—यह कहते हैं—

**तस्मात्स्वभ्यस्तविज्ञानतैवैकं गुरुलक्षणम्।**

एकमिति न द्वितीयं योगित्वमपि—इत्यर्थः ॥

ननु योग्यपि गुरुरुक्तः, तत्कथमेवमभिधातुं युज्यते । सत्यम्, किन्त्वयमस्ति विभागो यज्ज्ञानी तावद्योगिनो विशिष्यते इत्युक्तं तत्रापि च कुत्र ज्ञानी योगी वा गुरुः कार्यः, कुत्र वा परिहार्य इति । स चेहास्माभिर्गुरुमुखाधिगतः प्रकाश्यते—इत्याह—

**विभागस्त्वेष मे प्रोक्तः शंभुनाथेन दर्श्यते ॥ ३३३ ॥**

एष इति वक्ष्यमाणः ॥ ३३३ ॥

तदेवाह—

**मोक्षज्ञानपरः कुर्याद्गुरुं स्वभ्यस्तवेदनम् ।**
**अन्यं त्यजेत्प्राप्तमपि तथा चोक्तं शिवेन तत् ॥ ३३४ ॥**

अन्यमित्यस्वभ्यस्तज्ञानम् । ननु 'गुरुत्यागाद्भवेन्मृत्युः' इत्यादिना प्राप्तस्य गुरोस्त्यागे दोषोऽभिहितः—इति कथमेवमुक्तम्?—इत्याशङ्क्याह—'तथाचोक्तं शिवेन तत्' इति । नैतन्निष्प्रमाणकम्—इत्यर्थः ॥ ३३४ ॥

---

इस कारण केवल स्वभ्यस्तविज्ञानता ही गुरु का लक्षण है ॥ ३३३-॥

एक—दूसरा नहीं अर्थात् योगी होना भी (लक्षण नहीं) है ।

प्रश्न—योगी भी गुरु कहा गया है तो फिर ऐसा कहना कैसे ठीक है?—सत्य है । किन्तु यह विभाग है कि ज्ञानी योगी की अपेक्षा विशिष्ट होता है—यह कहा गया । उनमें भी कहाँ ज्ञानी अथवा योगी को गुरु बनाया जाय और कहाँ छोड़ दिया जाय—यह हमारे यहाँ गुरुमुख से ही ज्ञात है जिसे प्रकाशित किया जाता है—यह कहते हैं—

शम्भुनाथ के द्वारा मुझसे कहा गया यह विभाग दिखलाया जा रहा है ॥ -३३३ ॥

यह = वक्ष्यमाण ॥ ३३३ ॥

वही कहते हैं—

मोक्ष ज्ञान में तत्पर (साधक) स्वभ्यस्त ज्ञानी को गुरु बनाये । अन्य प्राप्त को भी छोड़ दे । शिव ने भी इसे कहा है ॥ ३३४ ॥

अन्य = स्वभ्यस्तज्ञानहीन । प्रश्न है कि "गुरुत्याग से मृत्यु हो जाती है" इत्यादि के अनुसार प्राप्तगुरु के त्याग में दोष कहा गया है—फिर कैसे ऐसा कहा गया?—यह शङ्का कर कहते हैं कि—तथा चोक्तं शिवेन तत्' । अर्थात् यह (मेरा

तदेव पठति—

**आमोदार्थी यथा भृङ्गः पुष्पात्पुष्पान्तरं व्रजेत् ।**
**विज्ञानार्थी तथा शिष्यो गुरोर्गुर्वन्तरं व्रजेत् ॥ ३३५ ॥**

ननु विज्ञानार्थी शिष्यः, तच्चानेन कथञ्चिदाद्यादेव प्राप्तमिति किमस्य गुर्वन्तरगमनेन?—इत्याशङ्क्याह—

**शक्तिहीनं गुरुं प्राप्य मोक्षज्ञाने कथं श्रयेत्।**
**नष्टमूले द्रुमे देवि कुतः पुष्पफलादिकम्॥ ३३६ ॥**

शक्तिहीनमिति विज्ञानदानादावसामर्थ्यात् । स हि स्वयमज्ञ इति परस्यापि किं कुर्यात्—इत्याशयः ॥ ३३६ ॥

नन्विह भावना नाम मुख्या, सा चाज्ञेऽपि गुरौ क्रियमाणावश्यं फलेदिति किं तत्त्यागेन?—इत्याशङ्क्याह—

**उत्तरोत्तरमुत्कर्षलक्ष्मीं पश्यन्नपि स्थितः ।**
**अधमे यः पदे तस्मात्कोऽन्यः स्याद्दैवदग्धकः ॥ ३३७ ॥**

---

कथन) प्रमाणरहित नहीं है ॥ ३३४ ॥

उसी को पढ़ते हैं—

सुगन्धेच्छु भ्रमर जैसे एक पुष्प से दूसरे पुष्प के पास जाता है विज्ञानार्थी शिष्य उसी प्रकार एक गुरु से दूसरे गुरु के पास जाये ॥३३५॥

प्रश्न—शिष्य विज्ञानार्थी है । वह विज्ञान यदि इसने प्रथम (गुरु) से ही प्राप्त कर लिया तो फिर दूसरे गुरु के पास इसके जाने से क्या लाभ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

(शिष्य) शक्तिहीन गुरु को प्राप्त कर मोक्षज्ञान के लिये कैसे सेवा करें। हे देवि ! नष्टमूल वाले वृक्ष में पुष्प फल आदि कहाँ से आयेगा ॥ ३३६ ॥

शक्तिहीन—विज्ञानदान आदि में सामर्थ्य न होने के कारण । वह स्वयं अज्ञ है फिर दूसरे के लिए क्या करेगा ॥ ३३६ ॥

प्रश्न—इस विषय में भावना ही मुख्य है । वह अज्ञ गुरु के विषय में भी विहित होने पर अवश्य फल देगी फिर उसके (= अज्ञ गुरु के) त्याग से क्या लाभ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

उत्तरोत्तर उत्कर्ष लक्ष्मी को देखता हुआ भी जो (साधक) अधम पद में स्थित है उससे बढ़कर भाग्यहीन और कौन हो सकता है ॥ ३३७ ॥

एवं भोगमोक्षाद्यभिवाञ्छतावश्यमुत्कृष्ट एव गुरुराश्रयणीयो येनास्य तत्सिद्धिरयत्नमेव स्यात्—इत्याह—

**यस्तु भोगं च मोक्षं च वाञ्छेद्विज्ञानमेव च।**
**स्वभ्यस्तज्ञानिनं योगसिद्धं स गुरुमाश्रयेत्॥ ३३८ ॥**

योगसिद्धमिति सिद्धयोगं तृतीयं योगिनम्—इत्यर्थः तस्य चावश्यंभावि स्वभ्यस्तज्ञानम्—इत्युक्तं स्वभ्यस्तज्ञानिनमिति, यत्समनन्तरमेव संवादितं यतोऽस्य ज्ञानमप्यस्तीति ॥ ३३८ ॥

एवंविधश्चेद्गुरुर्न प्राप्यते, तदा किं कर्तव्यम्?—इत्याशङ्क्याह—

**तदभावे तु विज्ञानमोक्षयोर्ज्ञानिनं श्रयेत् ।**

विज्ञानमोक्षयोरिति तन्निमित्तम्—इत्यर्थः ॥

एवमपि भुक्त्यर्थिना किं कार्यम्?—इत्याशङ्क्याह—

**भुक्त्यंशे योगिनं यस्तत्फलं दातुं भवेत्क्षमः ॥ ३३९ ॥**

श्रयेदित्यनुषज्यते । स चार्थाद्घटमानसिद्धयोगयोरन्तरालवर्ती मितः । तदिति

---

इस प्रकार भोग और मोक्ष को चाहने वाला अवश्य ही उत्कृष्ट गुरु का आश्रयण करे जिससे बिना प्रयत्न के इसकी सिद्धि हो जाय—यह कहते हैं—

जो भोग, मोक्ष और विज्ञान को चाहता है वह स्वभ्यस्त ज्ञानी और योगसिद्ध गुरु का आश्रयण करे ॥ ३३८ ॥

योगसिद्ध = सिद्धयोग नामक तृतीय योगी को । उसके लिए स्वभ्यस्त ज्ञान अवश्यं भावी है—इसलिए कहा गया—स्वभ्यस्त ज्ञानी को । जैसा कि अभी पहले सिद्ध किया गया कि—चूँकि इसको ज्ञान भी है ॥ ३३८ ॥

यदि इस प्रकार का गुरु नहीं मिलता तो क्या करना चाहिए ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

उसके अभाव में विज्ञान और मोक्ष के लिए ज्ञानी का आश्रयण करना चाहिए ॥ ३३९- ॥

विज्ञान और मोक्ष—उन दोनों के लिए—यह अर्थ है ॥ ३३८ ॥

तो भी भोगार्थी को क्या करना चाहिए ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

भोगांश में योगी का आश्रयण करना चाहिए जो कि उस (भोग के लिए) फल देने में सक्षम हो ॥ -३३९ ॥

'आश्रयण करना चाहिए'—इसका अध्याहार किया जाता है । और वह घटमान

भुक्तिलक्षणम् ॥ ३३९ ॥

यः पुनः संप्राप्तो घटमानो वा योगी भुक्तिमात्रमपि दातुं न समर्थः परं तदुपायोपदेशकुशलः, तमनादृत्यापि ज्ञानी गुरुः कार्यो यस्तदुपायमुपदिशन् क्रमेण मोचयेदपि—इत्याह—

**फलदानाक्षमे योगिन्युपायैकोपदेशिनि ।**
**वरं ज्ञानी योऽभ्युपायं दिशेदपि च मोचयेत् ॥ ३४० ॥**

ननु यद्येवं मितोऽपि ज्ञानी गुरुः कार्यः, तद्विज्ञानार्थिनः शिष्यस्य तत्परिपूर्तिः कुतः स्यात्?—इत्याशङ्क्याह--

**ज्ञानी न पूर्ण एवैको यदि ह्यंशांशिकाक्रमात्।**
**ज्ञानान्यादाय विज्ञानं कुर्वीताखण्डमण्डलम् ॥ ३४१ ॥**
**तेनासंख्यान्गुरून्कुर्यात्पूरणाय स्वसंविदः ।**

यदि नाम हि एक एव न पूर्णज्ञानशाली गुरुः प्राप्यते, तदेकैकतः परिमितज्ञानाद् गुरोरंशांशिकाक्रमेणापि ज्ञानान्यादाय स्वात्मन्यखण्डमण्डलं पूर्णं ज्ञानं कुर्यात्, अतश्चैवंविधादेकस्मादेव गुरोस्तदलाभात्स्वसंवित्परिपूरणाय महतापि

---

और सिद्ध योगों के अन्तराल में रहने वाला माना गया है । उस = भोगलक्षण वाले ॥ ३३९ ॥

जो सम्प्राप्त या घटमान योगी भोग भी देने से समर्थ न हो किन्तु उसके उपाय को बतानें में कुशल हो उसको भी छोड़कर ज्ञानी गुरु करना चाहिए जो कि उसके उपाय को बतलाता हुआ मोक्ष भी दे दे—यह कहते हैं—

फलदान में अक्षम किन्तु उपाय के उपदेश (मे दक्ष) गुरु की अपेक्षा ज्ञानी गुरु श्रेष्ठ हैं जो कि उपाय भी बतलाता है और मुक्त भी करता है ॥ ३४० ॥

प्रश्न—यदि परिमित भी ज्ञानी गुरु बनाने योग्य है तो विज्ञानार्थी शिष्य को उस (= विज्ञान) की पूर्त्ति कहाँ से होगी?—यह शङ्का कर कहते हैं—

यदि एक पूर्ण ज्ञानी नहीं (मिलता) तो अंशांशिक क्रम से ज्ञान का आदान कर अखण्डमण्डल विज्ञान को (प्राप्त) कर लेना चाहिये । इसलिये अपने संविद् की पूरणता के लिए असंख्य गुरु करना चाहिये ॥ ३४१-३४२- ॥

यदि एक ही पूर्णज्ञानवान् गुरु प्राप्त न हो तो एक-एक परिमित ज्ञान वाले गुरु से थोड़ा-थोड़ा करके ज्ञान का आदान कर अपने अन्दर अखण्डमण्डल पूर्णज्ञान (की प्राप्ति) करे । इसलिये इस प्रकार के एक ही गुरु से उसका लाभ न होने पर

प्रयत्नेन निःसंख्याका गुरवः कार्याः, नैवं कश्चित्प्रत्यवायः—इत्यर्थः ॥

तीव्रशक्तिपाताघ्रातः पुनः पूर्णज्ञानमेव गुरुमासादयेत् यत्प्रसादादनायासमेवास्य स्वात्मनो विज्ञानपारिपूर्ण्यं समुदियात्—इत्याह—

**धन्यस्तु पूर्णविज्ञानं ज्ञानार्थी लभते गुरुम् ॥ ३४२ ॥**

अत्र चाहमेवोदाहरणं यद्विज्ञानार्थिना मया लोकोत्तरे द्वयाद्वयात्मनि शैवशास्त्रादावभिख्यामात्रप्रख्यापितपरश्रेयःसंश्रयः श्रीमान् कल्याणः पूर्णविज्ञानवानेक एव गुरुर्लब्धः, पदवाक्यप्रमाणादौ लौकिके श्रीमान् सुगृहीतनामधेयः शङ्खधरश्चेति ॥ ३४२ ॥

ननु यदि नाम एकस्मादेव पूर्णविज्ञानशालिनो गुरोरनायासमेव पूर्णं ज्ञानं स्यात् तदस्तु, तदर्थं पुनर्नानागुर्वादिसंभरणात्मा प्रयत्नोऽपि कस्मात्क्रियते?—इत्याशङ्क्याह—

**नानागुर्वागमस्रोतःप्रतिभामात्रमिश्रितम् ।**
**कृत्वा ज्ञानार्णवं स्वाभिर्विप्रुड्भिः प्लावयेन्न किम्॥ ३४३ ॥**

स्रोतः सन्ततिर्नदीप्रवाहश्च, प्रतिभा सांमुख्येन भानम्, मिश्रितं पूरितं किं न प्लावयेदिति सर्वमेव ज्ञानसंविभागभाजनं कुर्यात्—इत्यर्थः ॥

---

अपनी संवित् की पूरणता के लिए महान् प्रयास से भी असंख्य गुरु बनाने चाहिए। इस प्रकार कोई विघ्न नहीं है ॥ ३४१ ॥

तीव्र शक्तिपात से युक्त (साधक) पूर्णज्ञानी गुरु को प्राप्त करे जिसकी कृपा से बिना प्रयास के ही इसका अपना विज्ञानपूर्णत्व उत्पन्न हो सके—यह कहते हैं—

धन्य ही ज्ञानार्थी पूर्णविज्ञानी गुरु को प्राप्त करता है ॥ -३४२ ॥

इसमें मैं ही उदाहरण हूँ कि विज्ञानार्थी मैंने लोकोत्तर द्वैताद्वैतरूप शैवशास्त्र आदि में नाममात्र से प्रख्यापित परम श्रेय के आश्रयभूत श्रीमान् कल्याण (नामक) पूर्णविज्ञानवान् एक ही गुरु प्राप्त किया तथा व्याकरण न्याय एवं मीमांसा आदि लौकिक (शास्त्र) में श्रीमान् स्वनामधन्य शङ्खधर (को प्राप्त किया) ॥ ३४२ ॥

प्रश्न—यदि एक ही पूर्णविज्ञानवान् गुरु से अनायास ही पूर्ण ज्ञान (प्राप्त) होता है तो हो उसके लिए अनेक गुरु आदि की सेवारूप प्रयत्न भी क्यों किया जाता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

ज्ञानसमुद्र को अनेक गुरुओं के आगमिक स्त्रोतों की प्रतिभा से मिश्रित कर अपनी बूंदों से (उसे) क्यों न प्लावित किया जाय ॥ ३४३ ॥

स्त्रोत = सन्तति, नदी का प्रवाह । प्रतिभा = संमुख रूप से प्रतीति । **मिश्रित** = पूरित, को क्यों न प्लावित करे अर्थात् सबको ज्ञानसंविभाग का पात्र क्यों **न**

एतच्च गुरुभिरप्युक्तम्—इत्याह—

**आ तपनान्मोटकान्तं यस्य मेऽस्ति गुरुक्रमः ।**
**तस्य मे सर्वशिष्यस्य नोपदेशदरिद्रता ॥ ३४४ ॥**
**श्रीमता कल्लटेनेत्थं गुरुणा तु न्यरूप्यत ।**

अनेनैवाशयेन मयाऽपि नानागुरूपसेवनं कृतम्—इत्याह—

**अहमप्यत एवाधःशास्त्रदृष्टिकुतूहलात् ॥ ३४५ ॥**
**तार्किकश्रौतबौद्धार्हद्वैष्णवादीन्नसेविषि ।**

कुतूहलादिति न त्वादरात्, तार्किका नैयायिकवैशेषिकादयः ॥

ननु यथा वैष्णवादिभ्यः शैवादीनां गुरूणामेवमुत्कर्षः, तथैषामधरशासनस्थाना-मपि परस्परं किमस्ति न वा?—इत्याशङ्क्याह—

**लोकाध्यात्मातिमार्गादिकर्मयोगविधानतः ॥ ३४६ ॥**
**संबोधोत्कर्षबाहुल्यात्क्रमोत्कृष्टान्विभावयेत् ।**

लोकः श्रुतिस्मृत्यादिः, अध्यात्मं वेदान्तादिः, अतिमार्गो लौकिकमार्गातीतं

---

बनाए ॥ ३४३ ॥

गुरुओं के द्वारा भी यह कहा गया—

जिस मुझको आचार्य तपन से लेकर आचार्य मोटक तक गुरुक्रम (प्राप्त) है उस सबके शिष्य बने मेरे लिये उपदेश की दरिद्रता नहीं है—ऐसा श्रीमान् गुरुदेव कल्लट ने कहा ॥ ३४४-३४५- ॥

इसी विचार से मैने भी अनेक गुरुओं की सेवा की—यह कहते हैं—

इसलिए मैंने भी निम्न कोटि के शास्त्रों को देखने के कौतूहल से ही तार्किक, मीमांसक, बौद्ध, जैन, वैष्णव आदि गुरुओं की सेवा की ॥ -३४५-३४६- ॥

कुतूहल से—न कि आदर से । तार्किक = नैयायिक वैशेषिक आदि (= बौद्ध, आर्हत, वैष्णव इत्यादि) ॥ ३४५ ॥

प्रश्न—जिस प्रकार शैव आदि गुरुओं का वैष्णव आदि की अपेक्षा उत्कर्ष है उसी प्रकार क्या इन निम्न शास्त्र वालों में भी परस्पर (उत्कर्ष) है अथवा नहीं?—यह शङ्का कर कहते हैं—

लोक अध्यात्म अतिमार्ग कर्म योग के विधान से तथा संबोधं के उत्कर्ष की बहुलता से गुरुओं को क्रमशः उत्कृष्ट समझना चाहिए ॥ -३४६-३४७- ॥

सांख्यपातञ्जलादि, एवमादावग्निष्टोमादेः कर्मणः, चित्तवृत्तिनिरोधाद्यात्मनश्च योगस्य विधानतो हेतोः सम्यग्बोधस्य यथायथमुत्कर्षतारम्यात् क्रमोत्कृष्टान्वैदिकादीन् गुरून्विभावयेज्जानीयात्—इत्यर्थः ॥

एवं वैष्णवादिक्रमेण यथायथं संबोधोत्कर्षभाजामेव मुनीनामस्मद्दर्शनं प्रत्यपि जिज्ञासा जाता—इत्याह—

**श्रीपूर्वशास्त्रे प्रष्टारो मुनयो नारदादयः ॥ ३४७ ॥**
**प्राग्वैष्णवाः सौगताश्च सिद्धान्तादिविदस्ततः ।**
**क्रमात् त्रिकार्थविज्ञानचन्द्रोत्सुकितदृष्टयः ॥ ३४८ ॥**

एवं यथायथमूर्ध्वोर्ध्वक्रमेण गुरुशास्त्रपरिचयात् संबोधोत्कर्षो भवेत्—इति न गुरुभूयस्त्वे विचिकित्सितव्यम्—इत्याह—

**तस्मान्न गुरुभूयस्त्वे विशङ्केत कदाचन ।**

ननु

'गुर्वन्तररते मूढे आगमान्तरसेवके ।
शक्तिहिंसाकरे द्विष्टे संपर्कं नैव कारयेत् ॥'

---

लोक = श्रुति स्मृति आदि । अध्यात्म = वेदान्त आदि । अतिमार्ग = लौकिक मार्ग से परे सांख्य पातञ्जल आदि । इत्यादि में अग्निष्टोम आदि कर्म के तथा चित्तवृत्तिनिरोध आदि रूप योग के विधान के कारण (होने वाले) सम्थक् बोध के क्रमिक उत्कर्ष के तारतम्य से वैदिक आदि गुरुओं को क्रमशः उत्कृष्ट जानना चाहिए ॥ ३४६ ॥

वैष्णव आदि क्रम से क्रमशः ज्ञान का उत्कर्ष प्राप्त करने वाले ही मुनियों की हमारे दर्शन के प्रति भी जिज्ञासा उत्पन्न हुई—यह कहते हैं—

मालिनीतन्त्र में प्रश्नकर्त्ता नारद आदि मुनि पहले वैष्णव और बौद्ध सिद्धान्त आदि को जानने वाले थे । बाद में क्रमशः त्रिकशास्त्र के ज्ञान रूपी चन्द्रमा की ओर उत्सुकदृष्टि वाले हुए ॥ -३४७-३४८ ॥

इस प्रकार क्रमशः ऊपर-ऊपर के क्रम से गुरु और शास्त्र का परिचय होने से ज्ञान का उत्कर्ष होता है इसलिए गुरु की संख्या अधिक होने में विचिकित्सा नहीं करनी चाहिए—यह कहते हैं—

इसलिए कभी भी गुरु के अधिक होने में शङ्का नहीं करनी चाहिए ॥ ३४९- ॥

प्रश्न—

"दूसरे गुरु के सेवक, मूर्ख, दूसरे आगम के अनुयायी, शक्ति के कारण हिंसा

इत्याद्युक्त्या गुर्वन्तररतस्यास्पृश्यत्वमभिहितमिति गुर्वन्तरगमने विवेकिनः शङ्कावश्यमुदियादित्येवं कस्मादुक्तम्?—इत्याशङ्क्याह—

**गुर्वन्तररते मूढे आगमान्तरसेवके ॥ ३४९ ॥**
**प्रत्यवायो य आम्नातः स इत्थमिति गृह्यताम्।**

इत्थमिति वक्ष्यमाणप्रकारेण ॥

तदेवाह—

**यो यत्र शास्त्रेऽधिकृतः स तत्र गुरुरुच्यते ॥ ३५० ॥**
**तत्रानधिकृतो यस्तु तद्गुर्वन्तरमुच्यते ।**

तत्रानधिकृत इति यथा वामे सैद्धान्तिकः ॥

एतदेव दृष्टान्तोपदर्शनेन हृदयङ्गमयति—

**यथा तन्मण्डलासीनो मण्डलान्तरभूपतिम् ॥ ३५१ ॥**
**स्वमण्डलजिगीषुः सन्सेवमानो विनश्यति ।**
**तथोत्तरोत्तरज्ञानसिद्धिप्रेप्सुः समाश्रयन् ॥ ३५२ ॥**
**अधराधरमाचार्यं विनाशमधिगच्छति ।**

---

करने वाले और दुश्मन से सम्पर्क नहीं करना चाहिए।''

इत्यादि उक्ति के अनुसार दूसरे गुरु में निरत को अस्पृश्य कहा गया है। इसलिए दूसरे गुरु के पास जाने में विवेकी को शङ्का अवश्य होगी। फिर ऐसा कैसे कहा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

दूसरे गुरु के प्रति आसक्त, मूर्ख और आगमान्तरसेवी के विषय में जो निषेध कहा गया है उसको इस प्रकार समझना चाहिए ॥ -३४९-३५०-॥

इस प्रकार = वक्ष्यमाणरीति से ॥ ३४९ ॥

जो जिस शास्त्र का अधिकारी होता है वह उस (शास्त्र) में गुरु कहा जाता है। और जो उसमें अधिकृत नहीं होता है वह गुर्वन्तर कहा जाता है ॥ -३५०-३५१- ॥

उसमें अनधिकृत—जैसे वामशास्त्र में सैद्धान्तिक (अनधिकृत) है ॥ ३५० ॥

जैसे अपने राज्य में आसीन और (अपहृतप्राय) अपने मण्डल को (वापस) जीतने की इच्छा वाला राजा दूसरे राज्य के राजा की सेवा करने पर नष्ट हो जाता है उसी प्रकार उत्तरोत्तर ज्ञान की सिद्धि चाहने वाला (शिष्य) निम्न कोटि के आचार्य की सेवा करने पर विनाश को प्राप्त होता है ॥ -३५१-३५३- ॥

इह यथा तस्मिन्नेव मण्डले स्थितः कश्चित्तदेव स्वमास्पदभूतं मण्डलमपहृतप्रायं जेतुमिच्छुस्तत्रानधिकारिणमपि मण्डलान्तरभूपतिं सेवमानो विनश्यति तज्जयोऽस्य मा भूत् प्रत्युतानर्थान्तरं किञ्चिदुदियात्—इत्यर्थः ।

एवमूर्ध्वोर्ध्व एव ज्ञाने स्थितस्तत्सिद्धिमेव च प्राप्तुमिच्छुस्तदनधिकृतमधराधरमाचार्यं समाश्रयन्विनाशमधिगच्छति तत्समुदितेऽमुष्य भुक्तिमुक्ती मा स्यातां प्रत्युत प्रत्यवायित्वं भवेत्—इत्यर्थः ॥

न केवलमेतत्स्वदर्शनमेवाधिकृत्योक्तं यावद्दर्शनान्तराण्यपि—इत्याह—

**एवमेवोर्ध्ववर्तिष्णोरागमात्सिद्धिवाञ्छकः ॥ ३५३ ॥**
**मायीयशास्त्रनिरतो विनाशं प्रतिपद्यते ।**
**उक्तं च श्रीमदानन्दे कर्म संश्रित्य भावतः ॥ ३५४ ॥**
**जुगुप्सते तत्तस्मिंश्च विफलेऽन्यत्समाश्रयेत् ।**
**दिनाद्दिनं ह्रसंस्त्वेवं पच्यते रौरवादिषु ॥ ३५५ ॥**

नचैतन्न्यायमात्रसिद्धमेव—इत्याह—'उक्तं च' इत्यादि । यः कश्चिदुत्तरोत्तरशास्त्रीयमपि कर्म संश्रित्य भावतो जुगुप्सते तत्र निष्ठां न यायादिति

---

जैसे उसी मण्डल में स्थित कोई (राजा) उसी = अपने आस्पद भूत अपहृतप्राय मण्डल को जीतने की इच्छा से वहाँ के अनधिकारी भी दूसरे राज्य के राजा की सेवा करता हुआ नष्ट हो जाता है अर्थात् उसकी विजय तो होती नहीं प्रत्युत कुछ अनर्थ ही उत्पन्न हो जाता है ।

उसी प्रकार ऊपर-ऊपर के ही ज्ञान में स्थित उसकी सिद्धि को ही प्राप्त करने की इच्छा वाला उसमें अनधिकृत निम्न श्रेणी के आचार्य की सेवा करने वाला (शिष्य) विनाश को प्राप्त होता है । अर्थात् इसके लिए भोग मोक्ष का उदय नहीं होता बल्कि विनाश ही होता है ॥ ३५३ ॥

यह केवल अपने दर्शन की ही नहीं बल्कि दूसरे दर्शनों की भी दृष्टि से कहा गया—यह कहते हैं—

इस प्रकार ऊर्ध्ववर्त्ती आगम से सिद्धि को चाहने वाला मायीय शास्त्र में तल्लीन होने पर विनाश को प्राप्त होता है । आनन्दशास्त्र में कहा गया है कि (जो साधक उत्तरोत्तर शास्त्र वाले) कर्म का अनुष्ठान कर भावना से उसकी निन्दा करता है और उससे फल न मिलने पर दूसरे (निम्न शास्त्र) का आश्रयण करता है (वह) दिनों दिन ह्रास को प्राप्त होता हुआ रौरव आदि (नरक) को प्राप्त होता है ॥ -३५३-३५५ ॥

यह केवल न्याय से सिद्ध नहीं है—यह कहते हैं—उक्तं च....... ।

तस्मिन्निष्फलेऽन्यन्मायीयशास्त्रीयं कर्म सम्यगाहृदयादाश्रयेत्, स पुनरिह लोके दिनाद् दिनं ह्रसन् धनदारादिभिरपचीयमानः परत्र रौरवादिषु पच्यते पापफलभाग्भवेत्—इत्यर्थः । एवंपाठश्च जरत्पुस्तकेषु शतशो दृष्टः ॥

ननु यद्येवमूर्ध्वशासनस्थोऽप्यधराधरे गुर्वादौ रज्यन् प्रत्यवेयात्, तदूर्ध्वोर्ध्वं मार्गं प्राप्तुमिच्छुरधरं गुर्वादि परिहरन् कीदृक् स्यात्?—इत्याशङ्क्याह—

**यस्तूर्ध्वोर्ध्वपथप्रेप्सुरधरं गुरुमागमम् ।**
**जिहासेच्छक्तिपातेन स धन्यः प्रोन्मुखीकृतः ॥ ३५६ ॥**

एवमेवंविधानामेवानुग्राह्यतयास्मद्दर्शनसंस्कारविशेषोऽप्युक्तः—इत्याह—

**अत एवेह शास्त्रेषु शैवेष्वेव निरूप्यते ।**
**शास्त्रान्तरार्थानाश्वस्तान्प्रति संस्कारको विधिः ॥ ३५७ ॥**

नचैतदेवास्य दर्शनस्योत्तमत्वे निमित्तं यावदन्यदपि—इत्याह—

**अतश्चाप्युत्तमं शैवं योऽन्यत्र पतितः स हि ।**

---

जो कोई उत्तरोत्तर शास्त्रीय भी कर्म का प्रारम्भ कर मन में उसकी निन्दा करता है अर्थात् उसमें निष्ठा नहीं रखता और उसके निष्फल होने पर दूसरे = मायीय शास्त्र का कर्म सम्यक् = मन लगाकर, करता है वह इस लोक में दिनोदिन ह्रास को प्राप्त होता हुआ = धन पत्नी आदि से क्षीण होता हुआ परलोक में रौरव आदि में गिरता है = पाप के फल का भागी होता है । इस प्रकार का पाठ प्राचीन पुस्तकों में सैकड़ों बार देखा गया ॥ ३५३-३५५ ॥

प्रश्न—यदि ऊर्ध्व शास्त्र में स्थित भी निम्नस्तरीय गुरु आदि में अनुरक्त होता है तो पतनोंन्मुख होता है तो ऊपर-ऊपर के मार्ग को प्राप्त करने की इच्छावाला नीचे वाले गुरु आदि का परिहार करता हुआ कैसा होगा ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

ऊपर-ऊपर के मार्ग का इच्छुक जो निम्नकोटि के गुरु अथवा आगम को छोड़ना चाहता है वह व्यक्ति धन्य होता है क्योंकि शक्तिपात के द्वारा ऊर्ध्वोन्मुख कर दिया गया है ॥ ३५६ ॥

इस प्रकार के लोगों के ही अनुग्राह्य होने के कारण हमारे दर्शन में संस्कार—विशेष भी कहा गया—यह कहते हैं—

इसीलिए दूसरे शास्त्रों के विषयों के प्रति विश्वास न रखने वालों के प्रति इस शैवशास्त्र में ही संस्कारविधि कही जाती है ॥ ३५७ ॥

और केवल यही इस दर्शन की उत्तमता का कारण नहीं है बल्कि दूसरे भी (कारण हैं)—यह कहते हैं—

**इहानुग्राह्य ऊर्ध्वोर्ध्वं नेतस्तु पतितः क्वचित् ॥ ३५८ ॥**

ऊर्ध्वोर्ध्वमिति यथा वैष्णवादिः शैवे, स वामे स च दक्षे इति । क्वचिदिति वैष्णवादौ ॥

एवं ह्यस्मद्दर्शन इव तत्रापि तं प्रति कश्चन लिङ्गोद्धारप्रायः संस्कारविशेषोऽभिहितः स्यात् ।

तदाह—

**अत एव हि सर्वज्ञैर्ब्रह्मविष्ण्वादिभिर्निजे ।**
**न शासने समाम्नातं लिङ्गोद्धारादि किञ्चन ॥ ३५९ ॥**

सर्वज्ञैरिति ते ह्येवं जानते यदूर्ध्वोर्ध्ववर्तिनां शैवादीनामस्मदादिदर्शनानुग्राह्यत्वं नास्तीति ॥

ननु यद्येते सर्वज्ञाः तदत्युत्कृष्टं शैवं ज्ञानमपहाय कस्मादेवमपकृष्टं ज्ञानमादिशन्?—इत्याशङ्क्याह—

**इत्थं विष्ण्वादयः शैवपरमार्थैकवेदिनः ।**
**कांश्चित्प्रति तथादिक्षुस्ते मोहाद्विमतिं श्रिताः ॥ ३६० ॥**

---

शैवदर्शन इसलिए भी उत्तम है कि जो अन्य (दर्शनों) के अनुसार पतित है वह यहाँ ऊपर-ऊपर अनुग्राह्य है । यहाँ से कोई पतित नहीं होता ॥ ३५८ ॥

ऊपर-ऊपर—जैसे वैष्णव आदि शैव में । वह (= शैव) वाम में और वह (= वाम) दक्ष में । कहीं = वैष्णव आदि में ॥ ३५८ ॥

हमारे दर्शन की भाँति वहाँ (= वैष्णव आदि दर्शनों मे) भी उसके लिए कोई लिङ्गोद्धार जैसा संस्कारविशेष कहा जाता ।

यह कहते हैं—

इसलिए सर्वज्ञ ब्रह्मा विष्णु आदि के द्वारा अपने मार्ग में कोई लिङ्गोद्धार आदि नहीं कहा गया ॥ ३५९ ॥

सर्वज्ञों के द्वारा—वे यह जानते हैं कि ऊर्ध्वोर्ध्ववर्त्ती शैव आदि हमारे दर्शनों के अनुग्राह्य नहीं है ॥ ३५९ ॥

प्रश्न—यदि ये सर्वज्ञ हैं तो उन्होंने अत्यन्त उत्कृष्ट शैवज्ञान को छोड़कर इस प्रकार के अपकृष्ट ज्ञान का उपदेश कैसे किया?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इस प्रकार शैवदर्शन को परमार्थ समझने वाले विष्णु आदि किसी के

कांश्चिदिति तावदुपदेशयोग्यान् । तथेति अपकृष्टज्ञानात्मना प्रकारेण—इत्यर्थः। तेषां च तावतैव मोहवशादिदमेव तत्त्वमिति विरुद्धे निश्चय इत्युक्तं ते मोहाद्विमतिं श्रिता इति ॥

तेषां च तत्रैवाभिनिवेशाद् ब्रह्माद्यैरपि तदेव दार्ढ्येनोपदिष्टम्—इत्याह—

**तथाविधामेव मतिं सत्यसंस्पर्शनाक्षमाम् ।**
**दृष्ट्वैषां ब्रह्मविष्ण्वाद्यैर्बुद्धैरपि तथोदितम् ॥ ३६१ ॥**

तथाविधामिति विरुद्धाम्, अत एवोक्तं सत्यसंस्पर्शनाक्षमामिति । बुद्धैरपि शैवपरमार्थतया प्रबुद्धैरपि—इत्यर्थः । तथेति तत्तदाशयोचितेनापकृष्टज्ञानात्मना प्रकारेण—इत्यर्थः ॥ ३६१ ॥

प्रतिज्ञातमेवाह्निकार्थं प्रथमार्धेनोपसंहरति—

**इत्येष युक्त्यागमतः शक्तिपातो विवेचितः ।**

## ॥ इति श्रीमदाचार्याभिनवगुप्तपादविरचिते श्रीतन्त्रालोके शक्तिपातप्रदर्शनं नाम त्रयोदशमाह्निकम् ॥ १३ ॥

---

लिए उस प्रकार का उपदेश दिये । और वे उपदिष्ट लोग मोह के कारण विपरीत बुद्धि वाले हो गये ॥ ३६० ॥

कुछ को = उतने उपदेश के योग्य को । उस प्रकार का = अपकृष्ट ज्ञानात्मक प्रकार से उन (लोगों) का, मोह के कारण उतने से ही 'यही तत्त्व है'—ऐसा विरुद्ध निश्चय है—यह कहा गया—वे विमति को प्राप्त हुए ॥ ३६० ॥

उन (पुरुषों) का उसी में आग्रह होने से ब्रह्मा आदि ने भी उसी का दृढ़ता के साथ उपदेश दिया—यह कहते हैं—

इनकी उस प्रकार की सत्य का स्पर्श करने में असमर्थ बुद्धि को देख कर प्रबुद्ध भी ब्रह्मा विष्णु आदि ने वैसा ही उपदेश किया ॥ ३६१ ॥

उस प्रकार की = विरुद्ध । इसीलिए कहा गया—सत्य को जानने में असमर्थ । प्रबुद्ध भी—शैवशास्त्र परमार्थ है—उस ज्ञान के कारण प्रबुद्ध भी । उस प्रकार का = तत्तत् आशय के लिए उचित अपकृष्ट ज्ञानात्मक रूप से ॥ ३६१ ॥

प्रतिज्ञात आह्निक का पूर्वार्द्ध से उपसंहार करते हैं—

इस प्रकार युक्ति और आगम के द्वारा शक्तिपात का विवेचन किया गया ॥ ३६२- ॥

विवेचित इति शिवम् ॥

परमेशशक्तिपातव्यक्तस्वात्मीयवीर्यवैभवतः ।
प्रभविष्णुराह्निकार्थं त्रयोदशं जयरथः स्फुटं व्यवृणोत् ॥

**॥ इति श्रामदाचार्याभिनवगुप्तपादविरचिते, श्रीजयरथाचार्यकृत-विवेकाभिख्यव्याख्योपेते श्रीतन्त्रालोके शक्तिपातप्रदर्शनं नाम त्रयोदशमाह्निकम् ॥ १३ ॥**

---

**॥ इस प्रकार श्रीमदाचार्यअभिनवगुप्तपादविरचित श्रीतन्त्रालोक के तेरहवें आह्निक की डॉ० राधेश्याम चतुर्वेदी कृत 'ज्ञानवती' हिन्दी टीका सम्पूर्ण हुई ॥ १३ ॥**

परमेश्वर के शक्तिपात के कारण व्यक्त स्वात्मीय वीर्य के वैभव से प्रभावशाली जयरथ ने तेरहवें आह्निक के अर्थ की स्पष्ट व्याख्या की ॥

**॥ इस प्रकार आचार्यश्रीजयरथकृत श्रीतन्त्रालोक के तेरहवें आह्निक की 'विवेक' नामक व्याख्या की डॉ० राधेश्याम चतुर्वेदी कृत 'ज्ञानवती' हिन्दी टीका सम्पूर्ण हुई ॥ १३ ॥**

# चतुर्दशमाह्निकम्

* विवेक *

यो योगिनीप्रियतया तिरोहितिव्यपगतिक्रमं जगताम् ।
प्रबलीकरोति बलतो बलाय तस्मै बलिं यामः ॥

इह तावत्परमेश्वरः पञ्चविधकृत्यकारीति सर्वत्रोक्तम् । तत्रास्य पूर्वं संहार-चित्रतानिरूपणावसरे सृष्ट्यादित्रयं दर्शितं समनन्तराह्निके चानुग्रह इति संप्रत्य-वशिष्टं तिरोभावाख्यं पञ्चमं कृत्यं द्वितीयार्धेन प्रतिपादयितुमाह—

**तिरोभावस्वरूपं तु कथ्यमानं विविच्यताम् ।**

इह दीक्षाया उपक्रमेऽपि एतन्निर्देशेऽयमाशयो यत्प्रथमं हेये प्रदर्शिते परमुपादेये विश्रान्तिर्भवेदिति ॥

---

* ज्ञानवती *

जो योगिनीप्रिय होने के कारण संसार के तिरोधान की व्यपगति के क्रम को अपने बल से प्रबल करते हैं उस बली (अभिनवगुप्त) की हम बलि को प्राप्त होते हैं (= उनके ऊपर न्योछावर हो रहे हैं) ॥

परमेश्वर पाँच प्रकार का कार्य करता है—ऐसा सर्वत्र कहा गया । उनमें से पहले इसकी संहारविचित्रता के निरूपण के समय सृष्टि आदि तीन को बतलाया गया । पिछले आह्निक में अनुग्रह (का निरूपण हुआ) । अब तिरोभाव नामक पाँचवें कृत्य को (श्लोक के) उत्तरार्द्ध के द्वारा बतलाने के लिये कहते हैं—

कहे जाने वाले तिरोभावस्वरूप का विवेचन किया जाय ॥ १- ॥

दीक्षा के प्रसङ्ग में भी इसके निर्देश में यह आशय है कि पहले हेय का प्रदर्शन होने पर परम उपादेय में विश्रान्ति हो ॥

तदेव अवतारयति—

**स्वभावात् परमेशानो नियत्यनियतिक्रमम् ॥ १ ॥**
**स्पृशन्प्रकाशते येन ततः स्वच्छन्द उच्यते ।**

स्वभावादिति स्वो भाव इच्छा ततः—इत्यर्थः ॥ तत्रास्य नियतिक्रमस्पर्शेन प्रकाशनं दर्शयति—

**नियतिं कर्मफलयोराश्रित्यैष महेश्वरः ॥ २ ॥**
**सृष्टिसंस्थितिसंहारान्विधत्तेऽवान्तरस्थितीन् ।**

अवान्तरस्थितीनिति शाक्तमहासृष्ट्याद्यपेक्षया । ते च पृथ्व्याद्यण्डत्रयविषयाः यदुक्तं प्राक्—

'कालाग्निर्भुवि संहर्ता मायान्ते कालतत्त्वराट् ।
श्रीकण्ठो मूल एकत्र सृष्टिसंहारकारकः ॥
तल्लयोऽवान्तरस्तस्मा.............................।' (६।१७२)

इति ॥ २ ॥

अन्यत्र पुनरस्य नियतिस्पर्शो नास्ति—इत्याह—

**महासर्गे पुनः सृष्टिसंहारानन्त्यशालिनि ॥ ३ ॥**
**एकः स देवो विश्वात्मा नियतित्यागतः प्रभुः ।**

---

उसी का प्रारम्भ करते हैं—

जिस कारण परमेश्वर स्वभाव से नियति और अनियति के क्रम का स्पर्श करता हुआ प्रकाशित होता है इस कारण स्वच्छन्द कहा जाता है ॥ -१-२- ॥

स्वभाव से = स्व = अपना, भाव = इच्छा, इस कारण ॥ उसमें से इसका नियति के क्रम के स्पर्श से प्रकाशन को दिखलाते हैं—

यह परमेश्वर कर्म और फल की नियति का आश्रयण कर सृष्टि स्थिति संहार और अवान्तर स्थितियों का विधान करते हैं ॥ -२-३- ॥

अवान्तर स्थितियों का —शाक्त महासृष्टि आदि की अपेक्षा से । और वे पृथिवी आदि तीन अण्डों के सन्दर्भ में होती हैं । जैसा कि पहले कहा गया—'कालाग्नि..........वान्तरस्तस्मा......... ॥ २ ॥

अन्यत्र इसका नियतिस्पर्श नहीं है—यह कहते हैं—

अनन्त सृष्टि स्थिति संहार वाली महा सृष्टि में वह एक ही विश्वात्मा परमेश्वर नियति के त्याग के कारण समर्थ है ॥ -३-४- ॥

महत्त्वमेवास्य दर्शयति सृष्टिसंहारानन्त्यशालिनीति । यदुक्तं प्राक्–

श्रीमानघोरः शक्त्यन्ते संहर्ता सृष्टिकृच्च सः ।
तत्सृष्टौ सृष्टिसंहारा निःसंख्या जगतां यतः ॥
अन्तर्भूतास्ततः शाक्ती महासृष्टिरुदाहृता ।' (६।१७३)

इति । नियतित्यागत इति न हि इयं कर्मभूर्येनात्र तदपेक्षया नियतिपरिग्रहोऽपि स्यात् ॥

न केवलमत्रास्य नियतित्यागो यावदवान्तरसर्गादावपि—इत्याह—

**अवान्तरे या च सृष्टिः स्थितिश्चात्राप्ययन्त्रितम् ॥ ४ ॥**
**नोज्झत्येष वपुस्त्यक्तनियतिश्च स्थितोऽत्र तत् ।**

नोज्झतीति तथात्वे ह्यस्य स्वातन्त्र्यखण्डना भवेत्—इति भावः ॥ ४ ॥

नियतित्यागात्यागयोः को विशेषः?—इत्याशङ्क्याह—

**नियत्यैव यदा चैष स्वरूपाच्छादनक्रमात् ॥ ५ ॥**
**भुङ्क्ते दुःखविमोहादि तदा कर्मफलक्रमः ।**

---

इसका महत्त्व ही दिखलाते है—सृष्टिसंहारानन्त्यशाली । जैसा कि पहले कहा गया—

श्रीमान् अघोरः... रुदाहृता ॥

नियति के त्याग के कारण—यह कर्मभूमि नहीं है (= यहाँ कार्म मल का प्रभाव ही नही है) जिस कारण कि यहाँ उस (कर्म) की अपेक्षा से नियति का परिग्रह भी होता ॥

यह केवल यही नहीं बल्कि अवान्तर सृष्टि आदि में भी नियति का त्याग करता है—यह कहते हैं—

अवान्तर में जो सृष्टि और स्थिति होती है इसमें भी त्यक्तनियति यह परमात्मा स्वतन्त्र शरीर का त्याग नहीं करता । इसलिये यहाँ भी नियति का त्याग कर स्थित रहता है ॥ -४-५- ॥

नहीं छोड़ता—क्योंकि वैसा करने पर इसका स्वातन्त्र्य खण्डित हो जायगा ॥ ४ ॥

प्रश्न—नियति के त्याग और अत्याग में क्या अन्तर है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जब यह नियति के कारण स्वरूपाच्छादन के क्रम से दुःख मोह आदि का उपभोग करता है तब कर्मफल का क्रम होता है । और कर्म सम्बन्धी

**त्यक्त्वा तु नियमं कार्मं दुःखमोहपरीतताम् ॥ ६ ॥**
**बिभासयिषुरास्तेऽयं तिरोधानेऽनपेक्षकः ।**

स्वरूपाच्छादनक्रमादिति तमवलम्ब्य—इत्यर्थः । कार्मनियमत्यागे हेतुरनपेक्षक इति । यदभिप्रायेणैव वक्ष्यति—

'नचास्य कर्ममहिमा तादृग्येनेत्थमास्त सः ।'

(१४.१४) इति ॥ ६ ॥

ननु तिरोधानमेव नाम किमुच्यते यत्रापि विभोः कर्मादिनैरपेक्ष्यम्?—इत्याशङ्कां गर्भीकृत्य कार्यद्वारेण दृष्टान्तोपदर्शनपुरःसरं तत्स्वरूपमेवाभिधत्ते—

**यथा प्रकाशस्वातन्त्र्यात् प्रतिबुद्धोऽप्यबुद्धवत् ॥ ७ ॥**
**आस्ते तद्वदनुत्तीर्णोऽप्युत्तीर्ण इव चेष्टते ।**

इह यथा प्रकाश एव अहंपरामर्शोदयात् प्रबुद्धोऽपि अप्रबुद्धवदास्ते 'वीतरागा अपि सरागवत् व्यवहरन्ति' इति न्यायेन गोपितस्वात्मवीर्यावष्टम्भोऽवतिष्ठते, तथा कश्चिदनुत्तीर्णोऽपि पारमेश्वरशक्तिपाताभावादनाभासितरूपोऽपि उत्तीर्ण इव आभासितरूप इव चेष्टते परविप्रलम्भाय दाम्भिकतया भक्तिश्रद्धादि विदध्यात् । वस्तुतस्तु पारमेश्वरमन्त्रतन्त्रादावस्य न कश्चिदादरप्रत्यय इत्येतत्तिरोधानं नाम—इत्यर्थः । यदुक्तं प्राक्—

---

नियम को छोड़कर दुःखमोहयुक्तता को आभासित करने की इच्छा वाला यह तिरोधान कार्य में स्वतन्त्र होता है ॥ -५-७- ॥

स्वरूपाच्छादन क्रम से = उसके आधार पर । कार्मनियम के त्याग में कारण है—अपेक्षारहित होना जिस अभिप्राय से कहेंगे—'इसकी कर्ममहिमा वैसी नहीं है जिससे वह इस प्रकार रहता है ॥ ६ ॥

प्रश्न—तिरोधान किसे कहते हैं जहाँ कि परमेश्वर कर्म आदि से निरपेक्ष होता है?—इस शङ्का को अन्दर रख कर कार्य के द्वारा दृष्टान्त दिखलाते हुए उसके स्वरूप का कथन करते हैं—

जैसे प्रकाश के स्वातन्त्र्य वश प्रतिबुद्ध भी मूर्ख जैसा रहता है उसी प्रकार अनुत्तीर्ण भी उत्तीर्ण के समान चेष्टा करता है ॥ -७-८- ॥

जैसे प्रकाश होने पर ही अहंपरामर्श के उदय के कारण प्रबुद्ध भी मूर्ख की भाँति आचरण करता है 'वीतराग भी रागी के समान आचरण करते हैं' इस न्याय से अपने पराक्रमातिशय को छिपाकर रहता है उसी प्रकार कोई अनुत्तीर्ण भी = पारमेश्वर शक्तिपात के अभाव के कारण अनाभासितरूप वाला भी, उत्तीर्ण के समान = आभासितरूप वाले के समान, चेष्टा करता है = दूसरों को ठगने के लिये ढोंगी की तरह भक्ति श्रद्धा आदि करता है । वस्तुतः तो परमेश्वर के मन्त्र तन्त्र आदि में

'अनाभासितरूपोऽपि तदाभासितयेव यत् ।
स्थित्वा मन्त्रादि संगृह्य त्यजेत्सोऽस्य तिरोभवः ॥' (१३।१२१)

इति ॥ ७ ॥

ननु इह तावत्

'शिवोऽहमद्वितीयोऽहं........................ ।'

इत्याद्युक्त्या शिवतामनापन्नोऽपि तादात्म्यप्रतिपत्तये तथा भावयेदित्याम्नातं तदेवमेवास्य चेच्चेष्टा तदा को दोषः ?—इत्याशङ्क्याह—

**यथा च बुद्धस्तां मूढचेष्टां कुर्वन्नपि द्विषन् ॥ ८ ॥**
**हृद्यास्ते मूढ एवं हि प्रबुद्धानां विचेष्टितम् ।**

कुर्वन्नपि हृदि द्विषन्नास्ते तत्राहृदयादस्य विश्रान्तिर्नास्ति—इत्यर्थः ॥ ८ ॥

न चैतदस्माभिरेवोक्तम्—इत्याह—

**श्रीविद्याधिपतिश्चाह मानस्तोत्रे तदीदृशम् ॥ ९ ॥**

तदेव—पठति—

**ये यौष्माके शासनमार्गे कृतदीक्षाः**
**संगच्छन्तो मोहवशाद्विप्रतिपत्तिम् ।**

---

इसका (= पाखण्डी का) कोई आदर विश्वास नहीं होता । यही तिरोधान है । जैसा कि पहले कहा गया—

"अना... तिरोभवः ॥ ७ ॥

प्रश्न—"मैं शिव हूँ, मैं अद्वितीय हूँ..."

इत्यादि उक्ति के अनुसार शिवता को न प्राप्त हुआ भी (साधक) तादात्म्यलाभ के लिये वैसी भावना करे—यह कहा गया। तो यदि इसकी चेष्टा ऐसी ही है तो क्या दोष है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जैसे प्रबुद्ध व्यक्ति उस मूढचेष्टा को करते हुये भी हृदय में मूर्ख के प्रति द्वेष करता रहता है उसी प्रकार प्रबुद्धों की चेष्टा होती है ॥ -८-९- ॥

करते हुये भी हृदय में द्वेष करता है अर्थात् उसमें मन न लगने से इसको शान्ति नहीं मिलती ॥ ८ ॥

इसे केवल हमने ही नहीं कहा है—यह कहते हैं—

मानस्तोत्र में विद्याधिपति ने ऐसा कहा है ॥ -९ ॥

वही पढ़ते हैं—

नूनं तेषां नास्ति भवद्धानुनियोगः
सङ्कोचः किंसूर्यकरैस्तामरसानाम् ॥ १० ॥
ज्ञातज्ञेया धातृपदस्था अपि सन्तो
ये त्वन्मार्गात्कापथगास्तेऽपि न सम्यक् ।
प्रायस्तेषां लैङ्गिकबुद्ध्यादिसमुत्थो
मिथ्याबोधः सर्पवसादीपजकल्पः ॥ ११ ॥
यस्माद्विद्धं सूतकमुख्येन नु ताम्रं
तद्यद्भूयः स्वां प्रकृतिं नो समुपेयात् ।
नो तैः पीतं भूतलसंस्थैरमृतं त-
द्येषां तृट्क्षुद्दुःखविबाधाः पुनरस्मिन् ॥ १२ ॥

भवद्दर्शनमनुप्रविश्यापि तत्र ये विप्रतिपन्नास्तेषां शक्तिपात एव नायातः, अतश्च भवद्दर्शनस्य उत्तानतया तत्त्वं जानाना अपि ततः सांख्यादिकुमार्गं गता इति ते सम्यक् विलयशक्त्याघ्राता एव—इत्यर्थः । यतस्तेषां सर्पवसादीपादिवत् तद्दर्शनादुत्पन्नं मिथ्याज्ञानमस्ति, येनैतदन्यथा जानते । सर्पवसादीपे हि सति सर्वं सर्पमयमेव दृश्यते इति । अतश्च दर्शनान्तरान्यथानुपपत्त्या एतन्निश्चीयते यत्त्वद्दर्शने

---

आपके शासनमार्ग में दीक्षा प्राप्त कर भी जो लोग मोह के कारण संशय को प्राप्त होते हैं निश्चित रूप से उनका आपकी किरणों (= कृपा समूह) से सम्पर्क नहीं है । क्या सूर्य की किरणों से कमल संकुचित होता है? ज्ञेय का ज्ञान रखने वाले ब्रह्मा के पद पर स्थित होते हुए भी जो लोग आपके मार्ग को छोड़कर कुत्सित मार्ग का अनुसरण करते हैं वे भी सम्यक् (= पूर्ण) नहीं है । उनका प्रायः लैङ्गिक बुद्धि आदि से उत्पन्न मिथ्या बोध साँप की चर्बी से जलने वाले दीप से उत्पन्न के समान है । चूँकि तांबा पारद से विद्ध हो गया इसलिये वह पुनः अपनी प्रकृति (पूर्वरूप) को नहीं प्राप्त होता । पृथिवी पर स्थित उन लोगों ने निश्चित ही अमृत नहीं पिया जिनको इस (संसार) में पुनः भूख प्यास आदि की बाधा होती है ॥ १०-१२ ॥

आपके दर्शन में प्रविष्ट होकर भी उसमें जो लोग सन्देह करते हैं उनमें शक्तिपात ही नहीं हुआ है । इसलिये ऊपर-ऊपर से आपके दर्शन का तत्त्व जानते हुये भी उस (= दर्शन) से सांख्य आदि कुमार्ग को प्राप्त हुए । इसलिये वे भली-भाँति विलयशक्ति से आघ्रात ही है । क्योंकि उनके पास साँप की चर्बी से प्रज्वलित दीप आदि के समान उन (= सांख्य आदि) दर्शनों से उत्पन्न मिथ्या ज्ञान है जिस कारण वे अन्यथा जानते हैं । साँप की चर्बी से जले दीप के होने पर सब कुछ सर्पमय ही दीखता है । इसलिये दूसरे दर्शनों की अन्यथाअनुपपत्ति के

तिरोहितत्वादेते न प्ररोहमुपगता इति । नहि पारदेन विद्धं ताम्रं पुनस्ताम्रतां यायात्, न वा पीतामृतानां पुनस्तृडादिबाधा स्यात् ॥ १२ ॥

एवञ्च प्रबुद्धचेष्टैव तिरस्क्रियमाणत्वादेनं तिरोभावयेत्—इत्याह—

**ततः प्रबुद्धचेष्टासौ मन्त्रचर्यार्चनादिका ।**
**द्वेषेद्धान्तर्दहत्येनं दाहः शङ्कैव सा यतः ॥ १३ ॥**

अन्तर्दाहे हेतुर्द्वेषेद्धेति द्वेषेणेद्धा द्विष्यमाणतयोत्तेजिता—इत्यर्थः । तद्द्वेषेणैव ह्यस्यैवंभावः—इति भावः । तदुक्तम्—

'निन्द्यमानमहामन्त्रविद्याचर्यादिकोपजम् ।
पाप्म तं पातयेद्घोरे यातनाधाम्नि सर्वथा ॥' इति ।

कश्चात्र दाहार्थः?—इत्याशङ्क्याह—दाहः शङ्कैव सा यत इति । शङ्का हि विकल्पः, स एव च संसारनिमित्तम् । यदुक्तम्—

'सर्वो विकल्पः संसारः .................. ।' इति ।

तत्रैव चास्य दन्दह्यमानत्वं नाम तिरोभाव इत्येवमुक्तम् ॥ १३ ॥

---

द्वारा यह निश्चय किया जाता है कि आपके दर्शन में तिरोहित होने के कारण ये प्ररोह को नहीं प्राप्त हुए । पारा से बिद्ध ताँबा फिर ताँबापन को प्राप्त नहीं होता । और न अमृत पीने वालों को प्यास आदि की बाधा होती है ॥ १२ ॥

इस प्रकार (अप्रबुद्धों की) प्रबुद्धचेष्टा ही तिरस्क्रियमाण होने के कारण इसको तिरोभूत करती है—यह कहते हैं—

इस कारण यह मन्त्र चर्या पूजन आदि अप्रबुद्धों की प्रबुद्धवत् चेष्टा है। द्वेष से प्रज्वलित दाह रूपी शङ्का इसको भीतर-भीतर जलाती है क्योंकि वही (= शङ्का ही) दाह है ॥ १३ ॥

अन्तर्दाह में कारण है—द्वेषेद्धा = द्वेष के कारण प्रदीप्त = द्विष्यमाण होने के कारण उत्तेजित । उसके द्वेष के कारण ही इसकी वैसी स्थिति होती है । वही कहा गया—

"निन्द्यमान महामन्त्र विद्या चर्या आदि के कोप से उत्पन्न पाप सर्वथा उस (निन्दक) को घोर यातना में डाल देता है ॥"

यहाँ दाह का क्या अर्थ है?—यह शङ्का कर कहते हैं—क्योंकि वह शङ्का ही दाह है । शङ्का ही विकल्प है, और वही संसार का कारण है । जैसा कि कहा गया—

"विकल्प ही समस्त संसार है (अथवा समस्त विकल्प की संसार है)।"

वहीं पर इसका बार-बार दह्यमान होना ही तिरोभाव है ॥ १३ ॥

नन्वत्र चास्य किं प्राक्तनकर्मविस्फूर्जितं निमित्तमुतान्यत्किञ्चित्?—इत्याशङ्क्याह—

**न चास्य कर्ममहिमा तादृग्येनेत्थमास्त सः ।**
**किं हि तत्कर्म कस्माद्वा पूर्वेणात्र समो विधिः ॥ १४ ॥**

तादृक् तिरोधानहेतुः, इत्थमिति प्रबुद्धचेष्टादिद्वेषकारितया । नह्येवंविधं कर्म किञ्चिदस्ति यत्तिरोधानहेतुतां यायात्, तद्धि जात्यायुर्भोगप्रदम्, न चैतन्मध्यात्तिरोधानं किञ्चिदित्युक्तम्—किं हि तत्कर्मेति । न चैवंविधः कश्चन कर्माशयोऽप्यस्ति योऽस्य हेतुतां यायात्—इत्याह—कस्माद्वेति । एवं च यथा कर्मादिनैरपेक्ष्येण परमेश्वरेच्छयैव अनुग्रहः स्यादिति पूर्वमुक्तं तथा तिरोधानमपि—इत्युक्तम्—पूर्वेणात्र समो विधिरिति । विधिरिति चोद्यप्रतिसमाधानप्रकारः ॥ १४ ॥

अत एवाह—

**तस्मात्सा परमेशेच्छा ययायं मोहितस्तथा ।**
**अनन्तकालसंवेद्यदुःखपात्रत्वमीहते ॥ १५ ॥**

ननु पारमेश्वरमिच्छामात्रमेव चेदत्र निमित्तं तत्कुतस्त्यमिदमेषां दुःख-

---

प्रश्न—इस विषय में क्या इसका प्राक्तन कर्म की उत्कटता कारण है या दूसरा कुछ ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इसके (सन्दर्भ में) कर्म की महिमा वैसी नहीं है जिससे वह इस प्रकार से रहता है । कौन सा वह कर्म है अथवा किस कारण (से यह तिरोधान होता है) इस विषय में यहाँ व्यवस्था पहले के समान है ॥ १४ ॥

वैसी = तिरोधान का कारण । इस प्रकार = प्रबुद्धचेष्टादिद्वेषकारी के रूप में । इस प्रकार का कोई भी कर्म नहीं है जो तिरोधान का कारण बने । वह (कर्म) जन्म आयु और भोग देता है इसमें कोई तिरोधान नाम की वस्तु नहीं है—यह कहा गया—कौन सा वह कर्म है । और इस प्रकार का कोई कर्माशय भी नहीं है जो इसका कारण बने—यह कहते हैं अथवा किस कारण से । इस प्रकार जैसे कर्म आदि से निरपेक्ष होकर परमेश्वर की इच्छा से ही अनुग्रह होता है—ऐसा पहले कहा गया उसी प्रकार तिरोधान भी (परमेश्वर की इच्छा से ही होता है)—यह कहा गया यहाँ पहले के समान विधि है । विधि = शङ्का समाधान का प्रकार ॥ १४ ॥

इसलिये कहते हैं—

इस कारण यह परमेश्वर की इच्छा है जिसके द्वारा मोह में डाला गया वह (जीव) उस प्रकार के अनन्तकाल तक भोगे जाने वाले दुःख का पात्र होता है ॥ १५ ॥

वैचित्र्यम्?—इत्याशङ्क्याह—

**तत्रापि चेच्छावैचित्र्यादिहामुत्रोभयात्मकः ।**
**दुःखस्यापि विभेदोऽस्ति चिरशैघ्र्यकृतस्तथा ॥ १६ ॥**

एतदेव दर्शयति—

**कालकामान्धकादीनां पौलस्त्यपुरवासिनाम् ।**
**तथान्येषां तिरोभावस्तावद्दुःखो ह्यमुत्र च ॥ १७ ॥**

पुरवासिनस्त्रिपुराः, अन्येषामिति चित्रसेनादीनाम् । चशब्दादिहापि, तेन कालादीनामिहैव दाहाद्यनन्तरमनुग्रहस्य वृत्तत्वात्, पौलस्त्यादीनामुभयत्रापि अनुग्रहासंपत्तेः ॥ १७ ॥

न केवलमस्य पारमेश्वरमिच्छामात्रमेव निमित्तं यावदन्यदपि—इत्याह—

**अन्योऽपि च तिरोभावः समयोल्लङ्घनात्मकः ।**

समयोल्लङ्घनात्मक इति कार्यकारणयोरभेदोपचारात् ॥

किमत्र प्रमाणम्?—इत्याशङ्क्याह—

---

प्रश्न—यदि परमेश्वर की इच्छामात्र ही इसमें कारण है तो इन (जीवों) का यह दुःखवैचित्र्य कहाँ से होता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

वहाँ भी (परमेश्वर के) इच्छावैचित्र्य के कारण दुःख का ऐहलौकिक और पारलौकिक दोनों प्रकार का तथा विलम्ब और शीघ्रता के द्वारा किया गया भेद है ॥ १६ ॥

इसी को दिखलाते हैं—

काल, काम, अन्धक आदि पौलस्त्य, त्रिपुरवासी तथा अन्य लोगों का तिरोभाव परलोक में और यहाँ उतना ही दुःख है ॥ १७ ॥

पुरवासी = त्रिपुर में रहने वाले । अन्य का = चित्रसेन आदि का । 'च' शब्द से 'इस लोक में भी रहने वाले' (समझना चाहिये) । इससे काल आदि के ऊपर यहीं पर दाह आदि के बाद अनुग्रह होता है । पौलस्त्य आदि को दोनों ही जगह अनुग्रह नहीं प्राप्त होता ॥ १७ ॥

इस (तिरोभाव) का कारण केवल परमेश्वर की इच्छा ही नहीं बल्कि अन्य भी है—यह कहते हैं—

समय (= नियम) का उल्लङ्घन स्वरूप दूसरा भी तिरोभाव है ॥ १८-॥

समयोल्लङ्घनात्मक (यह प्रयोग) कार्य (= तिरोभाव) और कारण (= समयोल्लङ्घन) मे अभेद की लक्षणा से है ॥

**यदुक्तं परमेशेन श्रीमदानन्दगह्वरे ॥ १८ ॥**
**समयोल्लङ्घनाद्देवि क्रव्यादत्वं शतं समाः ।**

नचात्र शतं समा एव इति नियमो विवक्षितः—इत्याह—

**तत्रापि मन्दतीव्रादिभेदाद् बहुविधः क्रमः ॥ १९ ॥**

एवं तिरोभावस्य स्वरूपमभिधाय, तद्व्यपगममप्यासूत्रयति—

**स्वातन्त्र्याच्च महेशस्य तिरोभूतोऽप्यसौ स्वयम् ।**
**परद्वारेण वाऽभ्येति भूयोऽनुग्रहमप्यलम् ॥ २० ॥**

अत्र स्वयं तावदनुग्रहाभिमुख्येनागमनमाह—

**भूयोऽनुग्रहतः प्रायश्चित्ताद्याचरणे सति ।**
**अनुसारेण दीक्षादौ कृते स्याच्छिवतामयः ॥ २१ ॥**

प्रायश्चित्ताचरणं हि स्वयमेव भवेत्—इति भावः । अनुसारेणेति शक्तिपातस्य तीव्रमन्दादिरूपतया स्वयोग्यतायाः ॥ २१ ॥

---

इसमें क्या प्रमाण है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जैसा कि परमेश्वर ने आनन्दगह्वर ग्रन्थ में कहा है—

हे देवि । समय (= नियम आचार) का उल्लङ्घन करने से एक सौ वर्ष तक कच्चे मांस का भक्षण करने वाली योनि में जन्म ग्रहण करना पड़ता है ॥ -१८-१९- ॥

यहां एक सौ वर्ष तक ही—ऐसा नियम विवक्षित नहीं है—यह कहते हैं—

उसमें भी मन्द तीव्र आदि भेद से अनेक प्रकार का क्रम है ॥ -१९ ॥

तिरोभाव का स्वरूप बतलाकर उसके निराकरण को भी बतलाना प्रारम्भ करते हैं—

परमेश्वर के स्वातन्त्र्यवश तिरोभूत भी यह स्वयं अथवा दूसरे के माध्यम से पुनः पर्याप्त अनुग्रह को प्राप्त करता है ॥ २० ॥

यहाँ स्वयं अनुग्रह की अभिमुखता से (शिवत्व) के आगमन को कहते हैं—

पुनः अनुग्रह के कारण प्रायश्चित्त आदि का आचरण होने पर (अपनी योग्यता के) अनुसार दीक्षा आदि विहित होने पर (साधक) शिवत्वमय हो जाता है ॥ २१ ॥

प्रायश्चित्त का आचरण स्वयं ही होना है—यह भाव है । अनुसार—शक्तिपात के तीव्र मन्द आदि रूप होने से अपनी योग्यता के अनुसार ॥ २१ ॥

परद्वारेणाप्याह—

**तिरोभूतः परेतासुरपि बन्धुसुहृद्गुरून् ।**
**आलम्ब्य शक्तिपातेन दीक्षाद्यैरनुगृह्यते ॥ २२ ॥**

अत्रापि प्राग्वद्वैचित्र्यमस्ति—इत्याह—

**तत्रापि कालशीघ्रत्वचिरत्वादिविभेदताम् ।**
**तथैति शक्तिपातोऽसौ येनायाति शिवात्मताम् ॥ २३ ॥**

तथेति चिरं शीघ्रेण वा ॥ २३ ॥

प्रागुक्तमेव प्रमेयं संचिनोति—

**इत्थं सृष्टिस्थितिध्वंसतिरोभावमनुग्रहः ।**
**इति पञ्चसु कर्तृत्वं शिवत्वं संविदात्मनः ॥ २४ ॥**

ननु भवतु संविदः सृष्ट्यादौ कृत्यपञ्चके कर्तृत्वं नाम शिवत्वं मादृशां पुनरेतदुपदेशेन कोऽर्थः ?—इत्याशङ्क्याह—

**पञ्चकृत्यस्वतन्त्रत्वसंपूर्णस्वात्ममानिनः ।**
**योगिनोऽर्चाजपध्यानयोगाः संस्युः सदोदिताः ॥ २५ ॥**

---

दूसरे के द्वारा भी कहते हैं—

तिरोभूत मृत व्यक्ति भी भाई बन्धु मित्र गुरु का आलम्बन कर शक्तिपात के कारण दीक्षा आदि से अनुगृहीत होता है ॥ २२ ॥

यहाँ भी पहले की भाँति वैचित्र्य है—यह कहते हैं—

वहाँ भी यह शक्तिपात काल के शीघ्रत्व चिरत्व आदि भेद को उस प्रकार प्राप्त करता है जिससे शिवात्मता प्राप्त होती है ॥ २३ ॥

उस प्रकार = शीघ्र या देर से ॥ २३ ॥

पूर्वोक्त प्रमेय को एकत्रित करते हैं—

इस प्रकार सृष्टि स्थित संहार निग्रह एवं अनुग्रह इन पाँच कृत्यों में संविदात्मा का कर्त्तृत्व ही शिवत्व है ॥ २४ ॥

प्रश्न—सृष्टि आदि पाँच प्रकार के कृत्यों में कर्त्तृत्व ही शिवत्व है तो हो इस उपदेश से हम लोगों को क्या लाभ ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

पञ्चकृत्य की स्वतंत्रता को अपनी सम्पूर्णता मानने वाले योगी को अर्चा जप ध्यान योग सदा उदित रहते (= सदा चलते रहते हैं) हैं ॥ २५ ॥

अर्चादीनां हि परतत्त्वानुप्राणित्वं नाम तत्त्वम् । तञ्चैवंमानिनो योगिन: सर्वदैवास्तीत्युक्तं तेऽपि सदोदिता:—इति ॥ २५ ॥

एवं चैतदेव परमुपेयं येन जीवतोऽपि मुक्ति: स्यात्, अतश्च क्षणमात्रावभासिनि कृत्रिमप्राये भोगादावासक्तिर्न कार्या—इत्याह—

**ऐन्द्रजालिकवृत्तान्ते न रज्येत कदाचन ।**
**सादाशिवोऽपि यो भोगो बन्ध: सोऽप्युचितात्मनाम् ॥ २६ ॥**

ननु ज्ञानक्रियात्मा शिव इत्यस्मन्मतं तत्कथमुक्तं कर्तृत्वमेव शिवत्वमिति?—इत्याशङ्क्याह—

**ज्ञातृत्वमेव शिवता स्वातन्त्र्यं तदिहोच्यते ।**

नहि ज्ञानक्रिययो: कश्चिद्भेद:—इति भाव: । यदुक्तम्—

'न क्रियारहितं ज्ञानं न ज्ञानरहिता क्रिया ।' इति ॥

कुलालादिन्यायेन निर्मातृतारूपम् पुन: कर्तृत्वमत्र न विवक्षितं यतस्तन्न मुख्यम् । तद्धि शुद्धस्वातन्त्र्यात्मन: कर्तृत्वस्याधिष्ठेयं तेन विनाऽस्यानुदयात् । तदाह—

---

अर्चा आदि का परतत्त्व से अनुप्राणित होना ही तत्त्व (= अर्चात्व आदि) है । और वह ऐसा मानने वाले योगी के पास सदा ही रहता है—यह कहा गया—वे भी सदा उदित रहते हैं ॥ २५ ॥

इस प्रकार यही परम उपेय है जिससे जीवित रहते हुये (जीव) की मुक्ति होती है । इसलिये क्षणमात्र चमकने वाले कृत्रिम भोग आदि में आसक्ति नहीं करनी चाहिये—यह कहते हैं—

इन्द्रजाल में कभी भी नहीं फँसना चाहिये । जो सदाशिव का भोग है वह भी उचित आत्मा वालों (= शुद्ध स्वरूप वालों) के लिये बन्धन ही है ॥ २६ ॥

प्रश्न—शिव ज्ञानक्रियारूप है—यह हमारा मत है तो कैसे कहा गया कि कर्त्तृत्व ही शिवत्व है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

ज्ञातृता ही शिवता है । वह यहाँ स्वातन्त्र्य कहा जाता है ॥ २७- ॥

अर्थात् ज्ञान और क्रिया में कोई भेद नहीं है । जैसा कि कहा गया—

"क्रिया से रहित ज्ञान और ज्ञान से रहित क्रिया नहीं होती" ॥ २७- ॥

यहाँ कुलाल आदि न्याय के अनुसार निर्मातृता रूप कर्त्तृत्व विवक्षित नहीं है क्योंकि वह मुख्य नहीं है । बल्कि वह शुद्ध स्वातन्त्र्यरूप कर्त्तृत्व का अधिष्ठेय है

**कुलालवत्तु कर्तृत्वं न मुख्यं तदधिष्ठितेः ॥ २७ ॥**

ननु तर्हि मादृशामपि कुलालादिवदेव न मुख्यकर्तृत्वमिति कृतमात्मनि शिवत्वाभिमानेन, तथात्वे ह्यस्माकमपीच्छामात्रानुवर्ति जगद्भवेत्, न चैवम्?—इत्याशङ्क्याह—

**इति ज्ञात्वा ग्रहीतव्या नैव जात्वपि खण्डना ।**
**शिवोऽहं चेन्मदिच्छानुवर्ति किं न जगत्त्विति ॥ २८ ॥**

खण्डनेति पारिमित्यम् ॥ २८ ॥

तदग्रहणमेवोपपादयति—

**ममेच्छामनुवर्तन्तामित्यत्राहंविदि स्फुरेत् ।**
**शिवो वा परमेशानो देहादिरथ निर्मितः ॥ २९ ॥**
**शिवस्य तावदस्त्येतद्देहस्त्वेष तथा त्वया ।**
**कृतः काऽन्या देहताऽस्य तत्किं स्याद्वाच्यतापदम् ॥ ३० ॥**

अहंविदीति अहंसंवित्तौ—इत्यर्थः । तत्र स्वतन्त्रः शिव एव यद्यत्र स्फुरेत्

---

क्योंकि उस (= शुद्धस्वातन्त्र्यकर्तृत्व) के बिना इस (= निर्मातृताकर्त्तृत्व) का उदय नहीं होता । वह कहते हैं—

कुलाल के समान मुख्य कर्तत्व नहीं है क्योंकि यह (कुलाल का) कर्त्तृत्व—उससे (= शुद्ध स्वातन्त्र्यकर्त्तृत्व से) अधिष्ठित है ॥ -२७ ॥

प्रश्न—तब तो हम लोगों का भी कुलाल आदि के समान ही मुख्य कर्त्तृत्व नहीं है फिर अपने अन्दर शिवत्व का अभिमान नहीं होगा । क्योंकि वैसा होने पर संसार हम लोगों की इच्छा का अनुवर्त्ती होता किन्तु ऐसा नहीं है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

ऐसा समझ कर कभी भी खण्डन (= परिमितता) का स्वीकार नहीं करना चाहिये कि यदि मैं शिव हूँ तो संसार मेरी इच्छा का अनुवर्त्ती क्यों नहीं है? ॥ २८ ॥

खण्डना = परिमितता ॥ २८ ॥

उसका अग्रहण ही सिद्ध करते हैं—

यदि शिव अथवा परमेश्वर मेरी अहंरूपा संवित् में स्फुरित होते हैं तो (संसार) मेरी इच्छा का अनुवर्त्तन करेगा ही । और यदि देह आदि रचित हैं तो यह देह शिव का है इसे तुमने वैसा (= जड़) कर दिया है । (जड़ एवं अपूर्णज्ञानक्रियावान् होने के अतिरिक्त) इसकी दूसरी देहता क्या है और वह क्या उपालम्भ के योग्य है ॥ २९-३० ॥

तत्स्थितमेव जगतस्तदिच्छानुवर्तित्वम् । अथ निर्मितो देहादिः, कुत एवमस्य भवेत् । स हि जड एव अपहस्तितपूर्णज्ञानक्रियः सृष्टः, अन्यथा हि अस्य देहत्वमेव न स्यात्, तदेतन्नोपालम्भनीयमित्युक्तम् तत्किं स्याद्वाच्यतापदमिति । तस्माच्छिव एवाहमभिमानः कार्यो न देहादौ येन तत्त्वमेव दार्ढ्याति-शयात्प्ररोहमुपगच्छेत् । इयता च ज्ञानपरिपूर्णताख्यं प्रमेयमुक्तं तदेव च परमुपादेयं येनोक्तम्—

'ऐन्द्रजालिकवृत्तान्ते न रज्येत कदाचन ।' इति ॥ ३० ॥

ननु किमत्र प्रमाणम्?—इत्याशङ्क्याह—

**उक्तं च सिद्धसन्तानश्रीमदूर्मिमहाकुले ।**

ऊर्मिमहाकुले इति ऊर्मिकौले ॥

तदेव पठति—

**पवनभ्रमणप्राणविक्षेपादिकृतश्रमाः ॥ ३१ ॥**
**कुहकादिषु ये भ्रान्तास्ते भ्रान्ताः परमे पदे ।**

ननु यद्येवं तत्कथं प्राणविक्षेपाद्यात्मिकाया उत्क्रान्तेः परपदोपायत्वं

---

अहंवित् में = अहंसंवित् में—यह अर्थ है । यदि इसमें स्वतन्त्र शिव ही स्फुरित होता तो संसार का उसकी (= साधक की) इच्छा का अनुवर्त्ती होना निश्चित है । और यदि शरीर आदि निर्मित है तो इसका ऐसा कैसे होगा?—क्योंकि वह जड़ है पूर्ण ज्ञानक्रिया से रहित रचा गया है । अन्यथा यह शरीर ही नहीं होता । तो यह उपालम्भ नहीं देना चाहिये—यह कहा गया—कि क्या वाच्यता का पात्र होगा? इसलिये शिव में ही अहं का अभिमान करना चाहिये न कि शरीर आदि में जिससे तत्त्व ही अतिशय दृढ़ता के साथ प्ररोह को प्राप्त हो । इतने से ज्ञान की पूर्णता नामक प्रमेय कहा गया और वही परम उपादेय है जिस कारण कहा गया—

"इन्द्रजाल में कभी भी नहीं फँसना चाहिए" ॥ २९-३० ॥

प्रश्न—इसमें प्रमाण क्या है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

सिद्ध सन्तान ऊर्मिमहाकुल में कहा गया है ॥ ३१ ॥

ऊर्मिमहाकुल = ऊर्मिकौल ॥

उसी को पढ़ते हैं—

वायुभ्रमण (आकाश मे वायु की भाँति चलना) और प्राणविक्षेप (= अपने प्राण को शरीर से अलग करना) आदि में श्रम करने वाले जो लोग इन्द्रजालादि में भ्रान्त हो गये वे परमपद में भ्रान्त हो गये ॥ -३१-३२- ॥

सर्वत्रोक्तम्?—इत्याशङ्क्याह—

**सर्वत्र बहुमानेन याप्युत्क्रान्तिर्विमुक्तये ॥ ३२ ॥**
**प्रोक्ता सा सारशास्त्रेषु भोगोपायतयोदिता ।**

यद्गीतम्—

'सर्वद्वाराणि संयम्य मनो हृदि निरुध्य च ।
मूर्ध्न्याधायात्मनः प्राणमास्थितो योगधारणाम् ॥
ओमित्येकाक्षरं ब्रह्म व्याहरन्मामनुस्मरन् ।
यः प्रयाति त्यजन्देहं स याति परमां गतिम् ॥' (८।१२,१३)

इति । सारशास्त्रेविष्वति प्रधानेषु ऊर्मिकौलादिषु—इत्यर्थः । भोगोपायतयेति न मुक्त्युपायतया । अनेन च उत्क्रान्तेरनुपयुक्तत्वमासूत्रितम् ॥

तदेव उपपादयितुं तत्रत्यमेव ग्रन्थं पठति—

**यदि सर्वगतो देवो वदोत्क्रम्य क्व यास्यति ॥ ३३ ॥**
**अथासर्वगतस्तर्हि घटतुल्यस्तदा भवेत् ।**
**उत्क्रान्तिविधियोगोऽयमेकदेशेन कथ्यते ॥ ३४ ॥**
**निरंशे शिवतत्त्वे तु कथमुत्क्रान्तिसंगतिः ।**

---

प्रश्न—यदि ऐसा है तो प्राणविक्षेप आदि रूप वाली उत्क्रान्ति को सर्वत्र परम पद का उपाय क्यों कहा गया?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जो उत्क्रान्ति सर्वत्र बहुत आदर के साथ मुक्ति के लिये कही गयी है वह सारशास्त्रों में भोग के उपाय के रूप में कथित है ॥ -३२-३३- ॥

जैसा कि गीता में कहा गया—

"समस्त इन्द्रियों को संयत कर मन को हृदय में रोक कर अपने प्राण को मूर्धा में स्थापित कर योगधारणा को प्राप्त हुआ 'ओऽम्'—इस एकाक्षर ब्रह्म का उच्चारण और मेरा स्मरण करता हुआ जो साधक अपने शरीर को छोड़ता है वह परम गति (= परम आनन्द) को प्राप्त होता है ।"

सारशास्त्रों में = प्रधानभूत ऊर्मिकौल आदि में । भोग के उपाय के रूप में न कि मुक्ति के उपाय के रूप में । इससे उत्क्रान्ति की अनुपयुक्तता द्योतित की गयी ॥

उसी को सिद्ध करने के लिये वहीं का ग्रन्थ पढ़ते हैं—

यदि परमेश्वर सर्वगत है तो बताइये (वह) उत्क्रमण कर कहाँ जायेगा । और यदि सर्वगत नहीं है तो वह घट के समान (जड़) हो जायेगा । यह उत्क्रान्तिविधि का योग निश्चित देश मान कर कहा जाता है । शिवतत्त्व के

घटतुल्य इति नियतदेशकालाकारतया सङ्कुचितप्रायत्वात् । उत्क्रान्ति-प्रकारश्चायं योग एकदेशेन नियतदेशतया कथ्यते यदधराधरपदत्यागेन ऊर्ध्वोर्ध्व-पदाक्रमणमुत्क्रान्तिरिति । नचैतच्छिवतत्त्वे संगच्छते, यतः सदसदादिविकल्पो-ज्झितत्वात् तन्निरंशम् । तदुक्तं तत्र—

'उत्क्रान्तिर्विद्यते तत्र यत्र स्यान्मानकल्पना ।
अमाने शून्यनिर्भासे तत्रोत्क्रान्तिर्न विद्यते ॥
अस्ति चेद्भगवान्व्यापी कथयोत्क्रमणेन किम् ।
नास्ति चेद्भगवान्व्यापी कथयोत्क्रमणेन किम् ॥
उत्क्रान्तिविधियोगोऽयमेकदेशेन कथ्यते ।
विभुत्वादात्मनः सोऽपि शिवस्य च न विद्यते ॥
नास्त्यस्ति नास्ति नास्तीति कोटयो न स्पृशन्ति यम् ।
वाचामगोचरो यस्मात्तत्त्वमिह कथ्यते ॥'

इत्याद्युपक्रम्य

'यदि सर्वगतो देवो वदोत्क्रम्य क्व यास्यति।
अथासर्वगतस्तर्हि घटतुल्यस्तदा भवेत् ॥
तस्मादुत्क्रान्तियोगोऽयं भ्रान्तिरेषा तमोमयी ।' इति ॥

---

निरंश होने पर उत्क्रान्ति की संगति कैसे होगी ॥ -३३-३५- ॥

घटतुल्य—निश्चित देशकाल आकार वाला होने के कारण संकुचित होनेसे । उत्क्रान्तिप्रकार वाला यह योग एक देश से = नियत देश होने के कारण, कहा जाता है कि नीचे-नीचे वाले पदों के त्याग से ऊपर-ऊपर वाले पदों पर पहुँचना उत्क्रान्ति है । शिवतत्त्व के विषय में यह संगत नहीं होती क्योंकि सत् असत् आदि विकल्पों से रहित होने के कारण वह (= शिवतत्त्व) निरंश है । वही वहाँ कहा गया—

"उत्क्रान्ति वहाँ होती है जहाँ सीमाङ्कन होता है । उस मान (= सीमा से) रहित शून्य निर्भास वाले में उत्क्रान्ति नहीं होती । भगवान् यदि व्यापक है तो बताइये उत्क्रमण से क्या (लाभ)? और यदि भगवान् व्यापी नहीं है तो बताइये उत्क्रमण से क्या (लाभ)? यदि उत्क्रान्तिविधि का योग निश्चित देश मान कर कहा जाता है तो आत्मा के व्यापक होने से वह भी शिव के बारे में नहीं है । नहीं है, है, है भी नहीं भी, नहीं है ऐसा नहीं है' ये कोटियाँ जिसका स्पर्श नहीं करतीं और जो वाणी का विषय नहीं है वह यहाँ तत्त्व कहा जाता है ।"

इत्यादि प्रारम्भ कर

"यदि परमेश्वर सर्वगत है तो कहो वह उत्क्रमण कर कहाँ जायगा? और यदि सर्वगत नहीं है तो घट के समान होगा । इसलिये यह उत्क्रान्तियोग तमोमयी

भोगोपायता चास्याः कथं स्यात् ?—इत्याशङ्क्याह—

**यथा धरादौ वाय्वन्ते भृग्वम्ब्वग्न्युपवासकैः ॥ ३५ ॥**
**आत्मनो योजनं व्योम्नि तद्वदुत्क्रान्तिवर्तना ।**

तेन यथा भृग्वादिभिः क्रमेण धरादौ तत्त्वचतुष्टये भोगस्तथाप्यनया आकाशतत्त्वे इति । कारणगुणप्रक्रमेण हि कार्येण भवितव्यम्—इति भावः ॥

अतश्च न परतत्त्वावाप्तिकामैरेतदनुष्ठेयम्—इत्याह—

**तस्मान्नोत्क्रमयेज्जीवं परतत्त्वसमीहया ॥ ३६ ॥**

ननु यद्युत्क्रान्तेर्मुक्त्युपायत्वं नास्ति, तत्कथं

'स्वशरीरं परित्यज्य शाश्वतं पदमृच्छति ।' (१७।२५)

इत्यादि श्रीमालिनीविजयोत्तरे प्रोक्तम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**श्रीपूर्वशास्त्रे तूक्तं यदुत्क्रान्तेर्लक्षणं न तत् ।**
**मुक्त्युपायतया किन्तु भोगहान्यै तथैषणात् ॥ ३७ ॥**

---

भ्रान्ति है'' ॥

यह (= उत्क्रान्ति) भोग का उपाय कैसे होती है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जैसे पृथिवी से लेकर वायु पर्यन्त भोग भृगु (= पर्वत की चोटी) जल अग्नि, वास द्वारा प्राप्त होता है तथा आत्मा का आकाश मे भोग होता है उसी प्रकार उत्क्रान्ति की भी स्थिति है ॥ -३५-३६- ॥

इसलिये जैसे भृगु आदि के द्वारा क्रमशः पृथिवी आदि चार तत्त्वों में भोग किया जाता है उसी प्रकार उस (उत्क्रान्ति) के द्वारा आकाश तत्त्व में । क्योंकि कार्य को कारण गुण के अनुसार होना चाहिये ॥

इसलिये परतत्त्व को चाहने वालों के द्वारा उस (= उत्क्रान्तिवर्त्तन) का अनुष्ठान नहीं करना चाहिये—यह कहते हैं—

इसलिये परतत्त्व (की प्राप्ति) की इच्छा से जीव का उत्क्रमण नहीं कराना चाहिये ॥ -३६ ॥

प्रश्न—यदि उत्क्रान्ति मुक्ति का उपाय नहीं है तो मालिनीविजयतन्त्र में—

''अपने शरीर को छोड़कर शाश्वत पद को प्राप्त करता है ।''

इत्यादि क्यों कहा गया?—यह शङ्का कर कहते हैं—

श्री पूर्वशास्त्र में जो उत्क्रान्ति का लक्षण कहा गया वह मुक्ति के उपाय के रूप में नहीं किन्तु भोग के त्याग के लिये क्योंकि उसी प्रकार से (भोगत्याग) इष्ट है ॥ ३७ ॥

तथेत्युत्क्रान्त्यात्मना प्रकारेण ॥ ३७ ॥

एतद्धि पारमेश्वरशक्तिपातवशोन्मिषितपरसंविदैकात्म्यभाजां योगिनां बाह्यविषयोपभोगवैमुख्यात् देहत्याग एव उपायमात्रमिति । तदाह—

**जपध्यानादिसंसिद्धः स्वातन्त्र्याच्छक्तिपाततः ।**
**भोगं प्रति विरक्तश्चेदित्थं देहं त्यजेदिति ॥ ३८ ॥**

न चापूर्वतयैवात्रैतदुपदिष्टम्—इत्याह—

**स्वच्छन्दमृत्योरपि यद् भीष्मादेः श्रूयते किल ।**
**भोगवैरस्यसंप्राप्तौ जीवितान्तोपसर्पणम् ॥ ३९ ॥**

ननु जीवितान्तस्य भोगवैमुख्यं नाम स्वारसिकं निमित्तं न हि त्यक्तरसास्वादो जन्तुः कथञ्चिदपि जीवेत् तत्किं तदुपायोपदेशेन, न हि बुभुक्षितोऽश्नीयादित्यादौ शास्त्रमपेक्षणीयम्?—इत्याशङ्क्याह—

**योगमन्त्रामृतद्रव्यवराद्यैः सिद्धिभाक्तनुः ।**
**हातुं न ह्यन्यथा शक्या विनोक्तक्रमयोगतः ॥ ४० ॥**

---

उसी प्रकार—उत्क्रान्ति के रूप में ॥ ३७ ॥

पारमेश्वर शक्तिपात वश उन्मिषित पर शक्तिपात वाले योगियों के लिए बाह्य विषयोपभोग से विमुख होने के कारण शरीर का त्याग ही उपाय है । वह कहते है—

(यदि कोई साधक) जप ध्यान आदि के द्वारा सिद्ध होने से, स्वातन्त्र्यवश अथवा शक्तिपात के कारण भोग के प्रति विरक्त है तो इसी प्रकार देहत्याग करता है ॥ ३८ ॥

यह यहाँ कोई नये रूप में नहीं कहा गया—यह कहते हैं—

क्योंकि स्वाधीनमृत्यु वाले भीष्म आदि का भोग से विराग प्राप्त होने पर भी जीवन के अन्त की ओर जाना सुना जाता है ॥ ३९ ॥

प्रश्न—भोगविमुखता जीवन के अन्त का स्वाभाविक कारण है । भोग के आस्वाद को छोड़ने वाला कोई भी जीव किसी भी प्रकार जीवित नहीं रहता, तो फिर उसके उपाय का उपदेश करने से क्या लाभ? भूखा व्यक्ति भोजन करे—इत्यादि के विषय में शास्त्र की अपेक्षा नहीं होती ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

(उपदेश का कारण यह है कि) योग, मन्त्र, अमृतपान, द्रव्य (= रस रसायन) एवं वरदान आदि के द्वारा सिद्धि को प्राप्त शरीर बिना उक्त उत्क्रान्ति के योग के अन्य प्रकार से त्यक्त होने वाला नहीं है ॥ ४० ॥

सिद्धिभाक् स्थैर्यं प्राप्त इत्यर्थः ॥ ४० ॥

न चैतस्वमनीषिकयैवोक्तम्—इत्याह—

**उक्तं च मालिनीतन्त्रे परमेशेन तादृशम् ।**
**सर्वमप्यथवा भोगं मन्यमानो विरूपकम् ॥ ४१ ॥**
**इत्यादि वदता सर्वैरलक्ष्यान्तः सतत्त्वकम् ।**

परमेशेन इत्यादि वदता तादृशमुक्तम्—इति संबन्धः । विरूपकमिति परसंविदावेशचमत्कारतारतम्यात्, न तु त्यक्तरसास्वादत्वात् । सर्वैरिति उत्तान-प्रायार्थवेदिभिः । इदमत्रान्तःसतत्त्वं यदस्य स्वात्मनि शिवाहंभावाभिमानेनैव मुक्तिः, देहत्यागस्त्वनयेति । यदभिप्रायेणैवात्र

'..................शाश्वतं पदमृच्छति ।' (१७।२५) इति ।

तथा

'..................दीक्षोक्तं फलमश्नुते ।'

इत्याद्युक्तम्—

तस्मात्सृष्ट्यादिपञ्चविधकृत्यकारित्वाभिमान एव स्वात्मनि परं मुक्तावुपायः—

---

सिद्धिभाक् = स्थिरता को प्राप्त ॥ ४० ॥

यह अपनी बुद्धि से ही नहीं कहा गया—यह कहते हैं—

मालिनी तन्त्र में "अथवा समस्त भोग को विकृत रूप वाला मानने वाला..." इत्यादि कहने वाले परमेश्वर ने सब लोगों के द्वारा अन्तः तत्त्व (= गूढ़ार्थ) को न समझे जाने वाला उस प्रकार का कथन किया है ॥ ४१-४२- ॥

इत्यादि कहने वाले परमेश्वर के द्वारा वैसा कहा गया—यह सम्बन्ध है । विरूपक—परसंवित् के आवेश के चमत्कारतारतम्य के कारण न कि रसास्वाद का त्याग होने के कारण । सब लोगों के द्वारा = ऊपरी अर्थ जानने वालों के द्वारा । यहाँ अन्तःतत्त्व यह है कि इस (जीव) की मुक्ति अपने अन्दर शिवाहंभाव के अभिमान से ही होती है और देहत्याग इस (= उत्क्रान्ति) के द्वारा । जिस अभिप्राय से यहाँ (मालिनीतन्त्र में)—

"...शाश्वत पद को प्राप्त करता है ।" तथा

"...दीक्षोक्त फल को प्राप्त करता है ।"

इत्यादि कहा गया है ॥

इसलिये सृष्टि आदि पाँच प्रकार के कृत्यों को करने का अभिमान ही अपनी

इत्याह—

**एवं सृष्ट्यादिकर्तव्यस्वस्वातन्त्र्योपदेशनम् ॥ ४२ ॥**
**यत्सैव मुख्यदीक्षा स्याच्छिष्यस्य शिवदायिनी।**

नचैतदप्रमाणकम्:—इत्याह—

**उक्तं श्रीनिश्चारे च भैरवीयेण तेजसा ॥ ४३ ॥**
**व्याप्तं विश्वं प्रपश्यन्ति विकल्पोज्झितचेतसः ।**
**विकल्पयुक्तचित्तस्तु पिण्डपाताच्छिवं व्रजेत् ॥ ४४ ॥**
**बाह्यदीक्षादियोगेन चर्यासमयकल्पनैः ।**
**अविकल्पस्तथाद्यैव जीवन्मुक्तो न संशयः ॥ ४५ ॥**

तेजसेति पूर्णज्ञानक्रियात्मनेति, अत एवोक्तम्—विकल्पोज्झितचेतस इति संविदद्वैतमात्रनिष्ठाः—इत्यर्थः । विकल्पयुक्तचित्त इति इदानीमेव संविदद्वैतासिद्धेः । अद्यैवेति सत्यपि देह इति यावत् । तदुक्तं तत्र—

'तेजसास्य शिवस्यैव व्याप्तं सर्वं चराचरम् ।
पश्यन्ति मुनयः सिद्धा वीरसंज्ञाश्च देवताः ॥
विकल्पोज्झितचित्तास्तु पश्यन्ति भुवि मानवाः ।
विकल्पयुक्तचित्तस्तु पिण्डपाताच्छिवं व्रजेत् ॥

---

मुक्ति का परम उपाय है—यह कहते हैं—

**इस प्रकार जो सृष्टि आदि कृत्यों के अपने स्वातन्त्र्य का उपदेश है वही शिष्य की शिवत्वदायिनी मुख्य दीक्षा है ॥ -४२-४३- ॥**

यह अप्रामाणिक नहीं है—यह कहते हैं—

**निशाटन शास्त्र में कहा गया है कि विकल्परहित चित्त वाले (योगीजन) विश्व को भैरवीय तेज से व्याप्त देखते हैं । विकल्प से युक्त चित्त वाला शरीरान्त होने से शिवत्व को प्राप्त होता है । बाह्य दीक्षा आदि के योग से, चर्या समय की कल्पना से विकल्परहित व्यक्ति आज ही जीवन्मुक्त हो जाता है इसमें सन्देह नहीं है ॥ -४३-४५ ॥**

तेज के द्वारा—पूर्ण ज्ञानक्रियारूप । इसी लिये कहा गया—विकल्प से रहित चित्त वाले = संविद् अद्वैतमात्र में लीन । विकल्पयुक्त चित्त वाला—संविद् अद्वैत के असिद्ध होने के कारण । आज ही = शरीर के रहने पर भी । वही वहाँ कहा गया—

"सिद्ध मुनि लोग तथा वीरसंज्ञा वाले देवता समस्त चराचर को इस शिव के तेज से व्याप्त मानते हैं । पृथिवी पर विकल्परहित चित्त वाले मनुष्य भी (वैसा ही)

विकल्पक्षीणचित्तस्तु आत्मानं शिवमव्ययम् ।
पश्यते भावशुद्ध्या यो जीवन्मुक्तो न संशयः ॥'

इति । एवं निर्विकल्पवृत्तीनां जीवतामेव मुक्तिरितरेषां तु देहपातानन्तरमिति सिद्धम् ॥

ननु जीवत एवं यन्न सिद्धं तन्मृतस्य भविष्यति इत्यत्र किं प्रमाणम्?—इत्याशङ्क्याह—

**संसारजीर्णतरुमूलकलापकल्प-**
**सङ्कल्पसान्तरतया परमार्थवह्नेः ।**
**स्युर्विस्फुलिङ्गकणिका अपि चेत्तदन्ते**
**देदीप्यते विमलबोधहुताशराशिः ॥ ४६ ॥**

संसार एव 'सर्वो ममायं विभवः' इत्यादिशुद्धविकल्पघुणग्रस्तत्वाज्जीर्णतरुः, तस्यावष्टम्भकतया मूलकलापप्राया ये भेदानुप्राणकत्वादशुद्धाः सङ्कल्पास्तैर्व्यवहितत्वेन साक्षादनभिव्यक्तित्वात् पारमार्थिकस्य बोधहुताशराशेर्विस्फुलिङ्गकणिकाप्राया अपि यदि समाधानादिदशासु त्वदावेशलेशा भवेयुः, तदवश्यमर्थाद्देहस्यान्ते पुनः पुनरभ्यासफूत्कारोत्तेजितः परमार्थवह्निर्देदीप्यते देहप्रमातृतादिनिर्वापणपूर्वं परप्रमातृ-

---

देखते हैं । विकल्प से युक्त चित्त वाला शरीरान्त के बाद शिवत्व को प्राप्त होता है जब कि विकल्परहित चित्त वाला जो भावशुद्धि के कारण अपने को अव्यय शिव के रूप में देखता है वह जीवन्मुक्त है (इसमें) सन्देह नहीं ।''

इस प्रकार यह सिद्ध हुआ कि निर्विकल्पक वृत्ति वालों की जीवित रहते हुये मुक्ति होती है अन्य लोगों की देहपात के बाद ॥ ४३-४५ ॥

प्रश्न—जो जीवित रहने वाले को प्राप्त नहीं हुआ वह मृत को प्राप्त हो जायगा—इसमें क्या प्रमाण?—यह शङ्का कर कहते हैं—

संसाररूपी जीर्ण वृक्ष के मूलस्वरूप जो (अशुद्ध) सङ्कल्प उनके द्वारा व्यवहित होने के कारण यदि परमार्थ चिदग्नि की एक छोटी चिनगारी भी (वर्त्तमान) है तो देहान्त होने पर विमलबोध की अग्निराशि प्रज्वलित हो उठती है ॥ ४६ ॥

संसार ही 'यह सब मेरा विस्तार है' इत्यादि शुद्ध विकल्प रूपी घुन से ग्रस्त होने के कारण जीर्ण वृक्ष है । उसके अवष्टम्भक (खड़ा रखने वाले) के रूप में जो भेद का अनुप्राणक होने के कारण अशुद्ध सङ्कल्प उनके द्वारा व्यवहित होने के कारण साक्षात् अभिव्यक्त न होने से पारमार्थिक बोधाग्निसमूह की स्फुलिङ्ग-कणिका भी, समाधि आदि दशाओं में, आपके (= शिव के) आवेशलेश होते हैं तो देहान्त में पुनः-पुनः अभ्यास के फूत्कार से उत्तेजित परमार्थवह्नि अवश्य

त्वमेवात्यर्थं दीप्ततामियात्—इत्यर्थः ॥ ४६ ॥

एतदेव प्रथमार्धेनोपसंहरति—

**इत्थं दीक्षोपक्रमोऽयं दर्शितः शास्त्रसंमतः ।**

**॥ इति श्रीमदाचार्याभिनवगुप्तपादविरचिते श्रीतन्त्रालोके दीक्षोपक्रमप्रकाशनं नाम चतुर्दशमाह्निकम् ॥ १४ ॥**

शास्त्रसंमत इति न तु स्वोपज्ञ एवेति शिवम् ॥

अहिततिरोहितिविहतिप्रोन्मोषितस्वात्मपूर्णविज्ञानः ।
अह्नायाह्निकमेतच्चतुर्दशं जयरथः समाचख्यौ ॥

**॥ इति श्रामदाचार्याभिनवगुप्तपादविरचिते, श्रीजयरथाचार्यकृत-विवेकाख्यव्याख्योपेते श्रीतन्त्रालोके दीक्षोपक्रमप्रकाशनं नाम चतुर्दशमाह्निकम् ॥ १४ ॥**

---

प्रज्वलित होती है। देहप्रमातृता आदि की समाप्ति के बाद परप्रमातृता ही अत्यधिक दीप्त होती है ॥ ४६ ॥

इसी को पूर्वार्द्ध से समाप्त करते हैं—

इस प्रकार शास्त्रसम्मत यह दीक्षोपक्रम दिखलाया गया ॥

**॥ इस प्रकार श्रीमदाचार्यअभिनवगुप्तपादविरचित श्रीतन्त्रालोक के चतुर्दश आह्निक की डॉ० राधेश्याम चतुर्वेदी कृत 'ज्ञानवती' हिन्दी टीका सम्पूर्ण हुई ॥ १४ ॥**

शास्त्र सम्मत—न कि अपने मन से ॥ ४६- ॥

अहितकारी जो तिरोधान उसके विनाश के द्वारा उन्मिषित स्वात्मपूर्ण विज्ञान वाले जयरथ ने इस चौदहवें आह्निक की शीघ्र ही व्याख्या की ॥

**॥ इस प्रकार आचार्यश्रीजयरथकृत श्रीतन्त्रालोक के चतुर्दश आह्निक की 'विवेक' नामक व्याख्या की डॉ० राधेश्याम चतुर्वेदी कृत 'ज्ञानवती' हिन्दी टीका सम्पूर्ण हुई ॥ १४ ॥**

# पञ्चदशमाह्निकम्

⊸⊰✻⊱⊸

### * विवेक *

य: परमेशसपर्याक्रियोपदेशांकुशेन भवकरिणम् ।
कृतवाननतिबलमतिबलमस्मि नत: फणभृदाभरणम् ॥

इदानी नित्यकर्माद्यात्मकं यजनं निरूपयितुं द्वितीयार्धेन प्रतिजानीते—

**अथैतदुपयोगाय यागस्तावन्निरूप्यते ।**

एतदुपयोगायेति एतस्य प्रक्रान्तस्य दीक्षोपक्रमस्य उपयोगाय तत्संपत्त्यर्थम्— इत्यर्थ: । दीक्षायां हि नित्याद्यात्म यजनमुपक्रमोपयोगित्वादङ्गमेतदानन्तर्येण तत्संपत्ते: । यथोक्तम्—

---

### * ज्ञानवती *

जिन्होंने परमेश्वर की सेवा क्रिया एवं उपदेश के अंकुश से अत्यधिक बलशाली संसाररूपी हाथी को अतीतबल वाला कर दिया, वह मैं सर्पभूषण वाले (उस शङ्कर) को नमस्कार कर रहा हूँ ।

अब नित्यकर्माद्यात्मक याग का निरूपण करने के लिये श्लोक के उत्तरार्द्ध से प्रतिज्ञा करते हैं—

अब इसके उपयोग के लिये याग का निरूपण किया जा रहा है ॥ १- ॥

इसके उपयोग के लिये = इस प्रस्तुत दीक्षोपक्रम के उपयोग = प्राप्ति के लिये । दीक्षा में, नित्य आदि रूप याग उपक्रम का उपयोगी होने के कारण, अङ्ग होता है क्योंकि इसके बाद ही उस (= दीक्षा) की उपलब्धि होती है । जैसा कि कहा गया—

'नित्याह्निके समाप्ते तु कुर्यान्नैमित्तिकं बुधः ।' इति ॥

ननु दीक्षैव नाम किंप्रयोजना यदुपक्रमोपयोगायापि अङ्गतया यजनमुच्येत?—इत्याशङ्क्याह—

**तत्र दीक्षैव भोगे च मुक्तौ चायात्युपायताम् ॥ १ ॥**
**स्वयं संस्कारयोगाद्वा तदङ्गं तत्प्रदर्श्यते ।**

स्वयमिति साक्षादनन्यापेक्षत्वेन—इत्यर्थः । संस्कारयोगादिति ज्ञानाद्यधिकृतत्वापादनात्मनः । तत्र दीक्षा लोकधर्मिणः साधकस्य भोगे, निर्बीजस्य च पुत्रकस्य मोक्षे स्वयमुपायः, शिवधर्मिणश्च भोगे, सबीजकस्य च पुत्रकस्य मोक्षे संस्कारयोगादुपायः । अनयोर्हि दीक्षया संस्कारे कृते योगज्ञानादावधिकारो जायते येन भुक्तिमुक्ती स्याताम् । तदिति एवं भुक्तिमुक्त्युपायत्वाद्धेतोः ॥

एतदेव ससंवादं दर्शयति—

**यो यत्राभिलषेद्भोगान् स तत्रैव नियोजितः ॥ २ ॥**
**सिद्धिभाङ्मन्त्रशक्त्येति श्रीमत्स्वायंभुवे विभुः ।**
**योग्यतावशतो यत्र वासना यस्य तत्र सः ॥ ३ ॥**
**योज्यो न च्यवते तस्मादिति श्रीमालिनीमते ।**

---

'विद्वान् नित्य आह्निक कृत्य के समाप्त होने पर नैमित्तिक को करे' ॥

प्रश्न—दीक्षा की ही क्या आवश्यकता है जिसके उपक्रमोपयोग के लिये भी अङ्ग के रूप में याग को कहा जाता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

दीक्षा ही भोग और मोक्ष का उपाय होती है इस कारण स्वयं अथवा संस्कार के द्वारा उसका अङ्ग दिखलाया जा रहा है ॥ -१-२- ॥

स्वयं = साक्षात् अनन्यापेक्ष के रूप में । संस्कारयोग से—ज्ञानाद्यधिकृतत्वापादनरूप संस्कार । दीक्षा लोकधर्मी साधक के भोग लाभ में और निर्बीज पुत्रक के मोक्ष लाभ में साक्षात् उपाय है तथा शिवधर्मी के भोग और सबीज पुत्रक के मोक्ष में संस्कार के द्वारा उपाय है । इन दोनों (= शिवधर्मी और सबीज पुत्रक) का, दीक्षा के द्वारा संस्कार करने पर उनका योग ज्ञान आदि में अधिकार होता है जिससे भोग और मोक्ष होते हैं । इस कारण = इस प्रकार भोग और मोक्ष का उपाय होने के कारण ॥

इसी को ससंवाद दिखलाते हैं—

परमेश्वर ने श्रीमत् स्वायंभुवशास्त्र में—'जो जहाँ भोग की इच्छा करता है वह वहीं नियुक्त किया गया, मन्त्र की शक्ति से सिद्धि को प्राप्त करता है'—ऐसा (कहा है) तथा 'योग्यता के कारण' जिसकी जहाँ वासना रहती

**वदन्भोगाद्युपायत्वं दीक्षायाः प्राह नो गुरुः ॥ ४ ॥**

श्रीमत्सूक्ष्मस्वायम्भुवादाविति गुरुर्वदन् दीक्षाया भोगाद्युपायत्वं नः प्राह—इति समन्वयः । श्रीमालिनीमते इति प्रक्रान्ते । यदुक्तं तत्र

'योग्यतावशसञ्जाता यस्य यत्रैव वासना ।
स तत्रैव नियोक्तव्यो दीक्षाकाले विचक्षणैः ॥
यो यत्र योजितस्तत्त्वे स तस्मान्न निवर्तते ।' (१२।४१)

इति ॥ ४ ॥

एवं भोगे दीक्षायाः स्वयमुपायतामभिधाय मोक्षेऽप्याह—

**न चाधिकारिता दीक्षां विना योगेऽस्ति शाङ्करे ।**
**न च योगाधिकारित्वमेकमेवानया भवेत् ॥ ५ ॥**
**अपि मन्त्राधिकारित्वं मुक्तिश्च शिवदीक्षया ।**
**इत्यस्मिन्मालिनीवाक्ये साक्षान्मोक्षाभ्युपायता ॥ ६ ॥**
**दीक्षायाः कथिता प्राच्यग्रन्थेन पुनरुच्यते ।**
**पारम्पर्येण संस्कृत्या मोक्षभोगाभ्युपायता ॥ ७ ॥**

नन्वत्र 'मुक्तिश्च शिवदीक्षया' इत्युत्तरेणैव ग्रन्थेन दीक्षायाः साक्षान्मोक्षो-

---

है वह वहाँ नियुक्त होता है और उससे नीचे नही आता ऐसा मालिनीविजय तन्त्र में कहा है—ऐसा कहते हुये हमारे गुरु ने दीक्षा को भोग आदि का उपाय कहा है ॥ -२-४ ॥

श्रीमत् सूक्ष्म स्वायम्भुव आदि में ऐसा कहते हुये गुरु ने हमसे दीक्षा की भोगाद्युपायता को कहा है—ऐसा समन्वय (समझना चाहिये) । श्रीमालिनीमत—जो कि प्रस्तुत है—में । जैसा कि वहाँ कहा गया—

"योग्यता के अनुकूल उत्पन्न जिसकी वासना जहाँ रहती है दीक्षा के समय बुद्धिमान् (गुरु) उसको वहीं नियुक्त करे । जो जिस तत्त्व में नियोजित होता है वह वहाँ से नही लौटता" ॥ ४ ॥

भोग में दीक्षा की साक्षात् उपायता का कथन कर मोक्ष में भी (उसे) कहते है—

शाङ्कर योग में दीक्षा के बिना अधिकार नहीं होता । इससे केवल योगाधिकार ही नहीं बल्कि मन्त्राधिकार भी होता है । "शिवदीक्षा से ही मुक्ति मिलती है" इस मालिनीवाक्य में दीक्षा को साक्षात् मोक्ष का उपाय कहा गया है । प्राचीन ग्रन्थ में परम्परा या संस्कार के द्वारा (दीक्षा को), भोग और मोक्ष का उपाय कहा जाता है ॥ ५-७ ॥

पायत्वमुक्तम्, प्राच्येन पुनर्योगादावधिकारित्वमिति कथमिह एतदविशेषेणैव उक्तम् ?—इत्याशङ्क्याह—प्राच्येत्यादि । पारम्पर्येणेति दीक्षया हि संस्कारः, ततो योगादावधिकारस्ततो योगसिद्ध्या मुक्तिर्मन्त्रसिद्ध्या च भुक्तिरित्युक्तं मोक्षभोगाभ्युपायतेति । तेन केषाञ्चन संस्कारद्वारेण दीक्षा मुक्तौ भुक्तौ च हेतुरित्युक्तं स्यात् ॥ ७ ॥

न केवलमेतदत्रैवोक्तं यावच्छास्त्रान्तरेष्वपि—इत्याह—

**येषामध्यवसायोऽस्ति न विद्यां प्रत्यशक्तितः ।**
**सुखोपायमिदं तेषां विधानमुदितं गुरोः ॥ ८ ॥**
**इति श्रीमन्मतङ्गाख्ये ह्युक्ता मोक्षाभ्युपायता ।**

येषामज्ञत्वेन असामर्थ्यात् सम्यग्ज्ञानस्वभावां विद्यां प्रति मोक्षोपायताया-मध्यवसायो निश्चयो नास्ति तेषामिदं गुरुकर्तृकं क्रियाप्रधानं विधानं सुखोपाय-मुदितम्, एवमनायासमेवैषां मोक्षः स्यादिति । एतच्छ्रीमन्मतङ्गशास्त्रादावपि उक्तम् ॥

ननु इह पुंसां ज्ञानक्रियावरणकारिद्रव्यात्ममलकार्यमज्ञानम्, तच्च कारणभूते तस्मिन्ननिवर्तिते न निवर्तते पटलाद्यनिवृत्तावन्धानामिव आन्ध्यम् । तद्विनिवर्तने च

---

प्रश्न—यहाँ 'मुक्तिश्च शिवदीक्षया' इस उत्तर ग्रन्थ से दीक्षा को साक्षात् मोक्ष का उपाय कहा गया । पूर्व ग्रन्थ के द्वारा योग आदि में अधिकार कहा गया किन्तु यहाँ इसको समानरूप से कैसे कह दिया गया?—यह शङ्का कर कहते हैं—प्राच्य इत्यादि । परम्परा से—दीक्षा से संस्कार, उससे योग आदि में अधिकार, इसके बाद योग की सिद्धि से मुक्ति और मन्त्र की सिद्धि से भोग मिलते हैं इसलिये कहा गया—मोक्षभोगाभ्युपायता । दीक्षा के संस्कार के द्वारा इससे कुछ लोगों मोक्ष और भोग का कारण बनती है—ऐसा कहना चाहिये ॥ ७ ॥

यह केवल यहीं नहीं वरन् दूसरे शास्त्रों में भी कहा गया—यह कहते हैं—

अशक्ति के कारण जिनके (मन में) विद्या के प्रति निश्चय नहीं है उनके लिये गुरु का यह विधान सरल उपाय कहा गया है । इस प्रकार मतङ्ग नामक शास्त्र में मोक्ष का उपाय बतलाया गया ॥ ८-९- ॥

अज्ञ होने के कारण सामर्थ्य न होने से जिनका सम्यक् ज्ञानस्वभाववाली विद्या के प्रति मोक्ष का उपाय होने में निश्चय नहीं है उनके लिये यह गुरुकर्तृत्व क्रियाप्रधान विधान वाला सरल उपाय कहा गया है । इस प्रकार बिना परिश्रम के ही इनका मोक्ष हो जाता है । यह मतङ्गशास्त्र आदि में भी कहा गया है ॥

प्रश्न—ज्ञानक्रिया का आवरण करने वाला, द्रव्यस्वरूप, मल का कार्य ही पुरुषों का अज्ञान है और वह पटल आदि की निवृत्ति न होने पर अन्धों की

क्रियैव शक्ता, न ज्ञानं तस्य द्रव्यविनिवर्तने सामर्थ्यादृष्टेः । न हि चक्षुषोर्वैद्य-व्यापारमन्तरेण पटलोऽयमिति ज्ञानादेव तद्विनिवृत्तिः स्यात् । क्रियैव आवरणापगमे साक्षादुपायो न ज्ञानमित्येतत्कथमुक्तम्?—इत्याशङ्क्य आह—

**सम्यग्ज्ञानस्वभावा हि विद्या साक्षाद्विमोचिका ॥ ९ ॥**

इह मलो नाम न किञ्चन द्रव्यम्, अपि तु अज्ञानं तच्च ज्ञानोदयादेव निवर्तत इत्युपपादितं प्राग् बहुशः । तत् स्वविरुद्धमज्ञानं विनिवर्तयत् सम्यग्ज्ञानमेव पुंसां साक्षान्मोक्षहेतुरिति युक्तमुक्तं साक्षान्मोचिकां विद्यां प्रति अकुशलानां क्रिया सुखमुपाय इति ॥ ९ ॥

नच एतदस्माभिः स्वोपज्ञमेव व्याख्यातम्—इत्याह—

**उक्तं तत्रैव तत्त्वानां कार्यकारणभावतः ।**
**हेयादेयत्वकथने विद्यापाद इति स्फुटम् ॥ १० ॥**

तत्र श्रीमन्मतङ्गशास्त्रे एव विद्यापादे तत्त्वानां कार्यकारणभावमवलम्ब्य हेयोपादेयत्वाभिधानप्रस्तावे

'न प्रक्रियापरं ज्ञानं.......................... ।' (स्व० ११।१९९)

---

अन्धता के समान कारणभूत उस (मल) के न हटने पर नहीं हटता । और उसको हटाने में क्रिया ही समर्थ है ज्ञान नहीं क्योंकि उस (ज्ञान) का द्रव्य को हटाने में सामर्थ्य नहीं देखा जाता । वैद्य व्यापार के बिना 'यह पटल है' इस ज्ञान मात्र से नेत्रों की वह (= अन्धता) दूर नहीं होती । इसलिये आवरण को हटाने में क्रिया ही साक्षात् उपाय है ज्ञान नहीं फिर यह कैसे कहा गया?—यह शङ्का कर कहते हैं—

सम्यक्ज्ञानस्वभाव वाली विद्या ही साक्षात् मोक्ष देती है ॥ ९ ॥

मल कोई द्रव्य नहीं है बल्कि अज्ञान है और वह ज्ञान के उदय से ही हटता है यह पहले बहुत बार कहा जा चुका है । तो अपने विरोधी अज्ञान को हटाता हुआ सम्यक् ज्ञान ही पुरुषों के मोक्ष का साक्षात् कारण है । इसलिये ठीक कहा गया कि साक्षात्मुक्तिदायिनी विद्या के प्रति अकुशलों की क्रिया सरल उपाय है ॥ ९ ॥

इसको हमने अपने मन से ही नहीं कहा—यह कहते हैं—

वहीं पर विद्यापाद में तत्त्वों का कार्यकारण सम्बन्ध की दृष्टि से त्यागोपादान—कथन स्पष्टरूप से कहा गया है ॥ १० ॥

वहाँ = मतङ्गशास्त्र में ही विद्यापाद में तत्त्वों के, कार्यकारणभाव के आधार पर हेयोपादेयत्वकथन के प्रस्ताव में

इत्याद्युक्तन्यायेन इति एतत् सर्वं स्फुटं सन्देहविपर्यासरहितत्वाद-परिम्लानमुक्तम्, किं ग्रन्थविस्तरेण, तत एव अवधार्यम्—इत्यर्थः । यदुक्तं तत्र—

'विवेको यत्र तत्त्वानां कार्यकारणभेदतः ।
यथावदुदितं वस्तु हेयं चैवोपवर्ण्यते ॥
विद्यापादः स विज्ञेयः.................... ।' (२।९)

इति उद्दिश्य

'पाश्यः पाशयिता पाशास्त्रयमेतद्व्यवस्थितम् ।
साध्यसाधनभावोक्त्या यथा तत्प्रकटं भवेत् ॥
तथा सम्यक्प्रवक्तव्यं तावद्विद्यावधार्यताम् ।' (६।३)

इत्यादिप्रश्नोत्तरद्वारेण अनेकप्रकारम् ॥ १० ॥

ननु यद्येवं विद्यैव साक्षान्मोचिका, तत्किं क्रियादिपादत्रयोपात्तेन दीक्षादिना ? —इत्याशङ्क्याह—

**तत्राशक्तास्तु ये तेषां दीक्षाचर्यासमाधयः ।**

ननु एवं

---

"..............प्रक्रिया से बढ़कर कोई ज्ञान नहीं है ।"

इत्यादि उक्त न्याय से यह सब स्फुट = सन्देहविपर्यासरहित होने से स्वच्छतया कहा गया फिर ग्रन्थविस्तार से क्या लाभ ? इसे वहीं से समझ लेना चाहिये । जैसा कि वहाँ कहा गया—

"जहाँ कार्यकारणभेद से तत्त्वों का विवेक हो, वस्तु यथावत् कही गयी हो और हेय का वर्णन किया जाय उसे विद्यापाद जानना चाहिये ॥"

ऐसा नामसङ्कीर्त्तन कर

"पाश्य, पाशयिता और पाश ये तीनों व्यवस्थित हैं । साध्यसाधनसम्बन्ध के कथन से ये तीनों जैसे भी प्रकट हों वैसे भली भाँति कहना चाहिये । इसे ही विद्या समझना चाहिये ।"

इत्यादि प्रश्नोत्तर के द्वारा अनेक प्रकार से (कहा गया) ॥ १० ॥

प्रश्न—यदि विद्या ही साक्षात् मोक्षदायिनी है तो क्रिया आदि (= चर्या, योग) तीन पाद से प्राप्त दीक्षा आदि से क्या लाभ ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जो लोग उस (विद्यार्जन) में असक्त हैं उनके लिये दीक्षा चर्या समाधि (= योग) (आवश्यक) है ॥ ११- ॥

प्रश्न—

'सदाशिवपदं योगाच्चर्यातो वाऽथ दीक्षया ।
प्राप्यते चित्तभेदेन मोक्षो वाऽथ चतुष्टयम् ॥' (मत० २६।६३)

इत्याद्युक्त्या ज्ञानादेश्चतुष्टयादपि अविशेषेणैव मुक्तिः स्यात्, तत्कथं ज्ञानस्य तद्वतो वा गुरोरपि सर्वत्रैव उत्तमत्वम् ?—इत्याशङ्क्य आह—

**ते विद्यापूर्वका यस्मात्तस्माज्ज्ञान्युत्तमोत्तमः ॥ ११ ॥**

विद्यापूर्वका इति—ज्ञात्वा हि अनुष्ठानं भवेत्—इति भावः ॥ ११ ॥

ननु इह समनन्तरोक्तयुक्त्या दीक्षामन्तरेण योगज्ञानादावधिकार एव न भवेत्—इति ज्ञानं दीक्षापूर्वकमिति वक्तव्यं प्रत्युत कथमेतदन्यथोक्तम् ?—इत्याशङ्क्य आह—

**ज्ञानं च शास्त्रात्तच्चापि श्राव्यो नादीक्षितो यतः ।**
**अतोऽस्य संस्क्रियामात्रोपयोगो दीक्षया कृतः ॥ १२ ॥**

नादीक्षितः श्राव्य इति, संस्क्रियामात्रोपयोग इति च । यदुक्तम्—

'अदीक्षितानां पुरतो नोच्चरेच्छिवपद्धतिम् ।' इति,

---

"योग, चर्या, दीक्षा अथवा **चित्तभेद (= ज्ञान)** से सदाशिवपद = मोक्ष प्राप्त किया जाता है अथवा योग आदि चारों मिलकर भी मोक्षप्रद होते हैं ।"

इत्यादि उक्ति के अनुसार ज्ञान आदि चारों से समान रूप से मुक्ति प्राप्त होती है तो फिर ज्ञान अथवा उस (ज्ञान) वाले गुरु की भी सर्वत्र उत्तमता कैसे होती है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

चूँकि वे (= ज्ञानी गुरु) विद्यापूर्वक होते हैं इसलिये ज्ञानी उत्तमोत्तम है ॥ ११ ॥

विद्यापूर्वक = अर्थात् अनुष्ठान जानकर ही होता है (बिना ज्ञान के नहीं)—यह भाव है ॥ ११ ॥

प्रश्न—पूर्वोक्त युक्ति से दीक्षा के बिना योग ज्ञान आदि में अधिकार ही नही होता इसलिये ज्ञान दीक्षा के बाद होता है—ऐसा कहना चाहिये तो यह अन्य प्रकार से कैसे कहा गया?—यह शङ्का कर कहते हैं—

ज्ञान तो शास्त्र से होता है चूँकि दीक्षारहित को वह (ज्ञान) नही देना चाहिये इसलिये दीक्षा के द्वारा इस (= शिष्य) का संस्कारमात्र उपयोग किया गया ॥ १२ ॥

दीक्षारहित को नहीं सुनाना चाहिये, संस्कारमात्र उपयोग (का अर्थ स्पष्ट करते हैं) । जैसा कि कहा गया—

'दीक्षारहित के सामने शैवशास्त्र का उच्चारण नहीं करना चाहिये ।'

'समयी संस्कृतो ह्येवं वाचनेऽस्यार्हता भवेत् ।
श्रवणेऽध्ययने होमे पूजनादौ तथैव च ॥
चर्याध्यानविशुद्धात्मा लभते पदमैश्वरम् ।' (स्व०तं० ४।७९)

इति च ॥ १२ ॥

ननु अस्य दीक्षया संस्कारमात्रोपयोग एव भवेत्—इति कस्मादुक्तं यदयमनया योजनिकाबलात् तत्तत्पदमवाप्यासादयेत् ?—इत्याशङ्क्य आह—

**यत्र तत्रास्तु गुरुणा योजितोऽसौ फलं पुनः ।**
**स्वविज्ञानोचितं याति ज्ञानीत्युक्तं पुरा किल ॥ १३ ॥**

स्वविज्ञानोचितमिति अकृतशिवतत्त्वयोजनिकोऽपि हि समयी तथा तथा ज्ञानमभ्यस्यंस्तदैकात्म्यं यायात्—इत्याशयः । पुरेति चतुर्थाह्निकादौ ॥ १३ ॥

तीव्रशक्तिपातपवित्रितस्य पुनस्तत्संस्कारोपयोगोऽपि नास्ति—इत्याह—

**यस्य त्वीशप्रसादेन दिव्या काचन योग्यता।**
**गुरोः शिशोश्च तौ नैव प्रति दीक्षोपयोगिता॥ १४ ॥**

---

तथा

"समयी (यदि) संस्कारयुक्त होता है तो (शैवशास्त्र के) वाचन, श्रवण, अध्ययन, होम और पूजन आदि में उसकी पात्रता होती है । चर्याध्यान से विशुद्ध आत्मा वाला वह शिव पद को प्राप्त करता है" ॥ १२ ॥

प्रश्न—दीक्षा के द्वारा इसका संस्कार मात्र किया जाता है फिर यह कैसे कहा गया कि यह इस (= दीक्षा) के द्वारा योजनिका के बल से तत्तत् पद को प्राप्त कर (मोक्ष) प्राप्त करता है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

यह ज्ञानी गुरु के द्वारा जहाँ कहीं भी (अपनी वासना के अनुसार जिस किसी लोक या भुवन में) नियोजित किया जाय किन्तु फल तो वह अपने विज्ञान के अनुरूप ही प्राप्त करता है—यह पहले कहा जा चुका है ॥ १३ ॥

अपने विज्ञान के अनुरूप—जिसकी शिवतत्त्व से योजना नहीं की गयी ऐसा भी समयी उस-उस प्रकार से ज्ञान का अभ्यास करता हुआ उस (शिव) के साथ तादात्म्य को प्राप्त होता है—यह आशय पहले = चतुर्थ आह्निक आदि में (स्पष्ट है) ॥ १३ ॥

तीव्र शक्तिपात से पवित्र किये गये के लिये उस संस्कार का उपयोग भी नहीं है—यह कहते हैं—

परमेश्वर की कृपा से जिस गुरु अथवा शिष्य के अन्दर कोई दिव्य

ननु एवंविधौ गुरुशिष्यौ प्रति दीक्षाया यद्युपयोगो नास्ति, तत् ज्ञानादावनयोरधिकार एव कथङ्कारं स्यात्?—इत्याशङ्क्य आह—

**ज्ञानमेव तदा दीक्षा श्रीत्रैशिकनिरूपणात् ।**

ज्ञानमिति अर्थात्सांसिद्धिकम् । यदुक्तं तत्र—

'एवं यो वेत्ति तत्त्वेन तस्यं निर्वाणगामिनी ।
दीक्षा भवत्यसन्दिग्धा तिलाज्याहुतिवर्जिता ॥' (परात्री० २५)

इत्युपक्रम्य

'स सिद्धिभाग्भवेन्नित्यं स योगी स च दीक्षितः ।' इति ॥

तद्वानेव च सर्वशास्त्रेषु परमुत्तमोऽधिकारीत्युक्तः—इत्याह—

**सर्वशास्त्रार्थवेत्तृत्वमकस्माच्चास्य जायते ॥ १५ ॥**
**इति श्रीमालिनीनीत्या यः सांसिद्धिकसंविदः ।**
**स उत्तमाधिकारी स्याज्ज्ञानवान् हि गुरुर्मतः ॥ १६ ॥**

सांसिद्धिकसंविद इति स्वतःप्रवृत्तसत्तर्कः—इत्यर्थः । यदुक्तं प्राक्—

---

योग्यता आ जाती है उन दोनों के लिये दीक्षा की कोई उपयोगिता नहीं होती ॥ १४ ॥

प्रश्न—यदि इस प्रकार के गुरु और शिष्य के लिये दीक्षा का कोई उपयोग नहीं है तो इन दोनों का ज्ञान आदि में अधिकार ही कैसे होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

उस समय ज्ञान ही दीक्षा हो जाता है क्योंकि परात्रीशिका में ऐसा कहा गया है ॥ १५- ॥

ज्ञान = सांसिद्धिक ज्ञान । जैसा कि वहाँ कहा गया—

"जो इस प्रकार यथार्थतः जानता है निःसन्देह उसकी तिलघृत से रहित निर्वाणगामिनी दीक्षा होती है ।" (प.त्री. २५)

ऐसा प्रारम्भ कर

"वह नित्य सिद्ध योगी और दीक्षित होता है" ॥ (प.त्री. २६)

उससे युक्त वही समस्त शास्त्रों में परम उत्तम अधिकारी कहा गया है—यह कहते हैं—

यह अकस्मात् सब शास्त्रों का ज्ञाता हो जाता है । मालिनीविजय के सिद्धान्तानुसार जो सांसिद्धिक ज्ञान वाला है वह उत्तम अधिकारी है क्योंकि ज्ञानवान् ही गुरु माना गया है ॥ -१५-१६ ॥

'यस्य स्वतोऽयं सत्तर्कः सर्वत्रैवाधिकारवान् ।
अभिषिक्तः स्वसंवित्तिदेवीभिर्दीक्षितश्च सः ॥
स एव सर्वाचार्याणां मध्ये मुख्यः प्रकीर्तितः ।' (४।४३)

इति ॥ १६ ॥

तच्चास्य ज्ञानं सर्वविषयमागमेषूक्तम्—इत्याह—

**आत्मने वा परेभ्यो वा हितार्थी चेतयेदिदम् ।**
**इत्युक्त्या मालिनीशास्त्रे तत्सर्वं प्रकटीकृतम् ॥ १७ ॥**

इत्युक्त्येति । यदुक्तं तत्र—

'एतत्सर्वं परिज्ञेयं योगिना हितमिच्छता ।
आत्मनो वा परेषां वा नान्यथा तदवाप्यते ॥' इति ।

तदिति सांसिद्धिकं ज्ञानम् । सर्वमिति समस्तविद्यादिपादचतुष्टय- विषयम्—इत्यर्थः । यदस्य तावदात्मनि ज्ञानमेवोपयुक्तमित्युक्तप्रायम् । परे पुनर्विचित्रा इति तदाशयभेदमधिकृत्य क्रियादि सर्वमेव अपेक्षते येन अस्य तदनुग्रहः सिद्ध्येत् । यदभिप्रायेणैव

'विद्यापादार्थकुशलः क्रियापादधृतक्रमः ।
योगपादकृताभ्यासश्चर्यापादानुवर्तकः ॥

---

सांसिद्धिक ज्ञान वाला = स्वतःप्रवृत्त सत्तर्क (= शुद्धविद्या) वाला । जैसा कि पहले कहा गया—यस्य................प्रकीर्त्तितः'' ॥ १६ ॥

उसका यह ज्ञान सर्वविषयक होता है—ऐसा आगमों में कहा गया—यह कहते हैं ।

अपने लिये या दूसरों के लिये हित चाहने वाला इसका ज्ञान करे । इस कथन के द्वारा मालिनीविजय तन्त्र में वह सब प्रकट किया गया है ॥ १७ ॥

इस कथन के द्वारा—जैसा कि वहाँ कहा गया—

''अपना अथवा दूसरों का हित चाहने वाले योगी के द्वारा इस सब का ज्ञान करना चाहिये । दूसरे प्रकार से वह नहीं प्राप्त होता ॥''

वह = सांसिद्धिक ज्ञान । सब = समस्त विद्या आदि (= चर्या, योग, क्रिया) चारों पादों वाला । इसके लिये अपने विषय में ज्ञान ही उपयुक्त है—यह कहा गया। दूसरे लोग विचित्र होते हैं इसलिये उनके आशयभेद के आधार पर क्रिया आदि सब की अपेक्षा की जाती है जिससे इसके (= दीक्ष्य के) ऊपर उसका (= गुरु का) अनुग्रह हो जाय । जिस अभिप्राय से—

गुरुर्दीक्षां प्रकुर्वीत........................ ।

इत्यादि अन्यत्र उक्तम् ॥ १७ ॥

ननु परे विचित्रा इत्यत्र किं प्रमाणम् ?—इत्याशङ्क्य आह—

**ज्ञानयोग्यास्तथा केचिच्चर्यायोग्यास्तथापरे ।**
**दीक्षायोग्या योगयोग्या इति श्रीकैरणे विधौ ॥ १८ ॥**

यदुक्तं तत्र—

'ये यथा संस्थितास्तार्क्ष्य तथैवेशः प्रसादकृत् ।
केचिच्चात्र क्रियायोग्यास्तेषां मुक्तिस्तथैव सा ॥
ज्ञानयोग्यास्तथा चान्ये चर्यायोग्यास्तथापरे ।
एवं येषां यथा प्रोक्तो मोक्षस्तेनैव तस्य तु ॥' इति ॥ १८ ॥

एवमिदमियता सिद्धम्—इत्याह—

**तत्रोक्तलक्षणः कर्मयोगज्ञानविशारदः ।**
**उत्तरोत्तरताभूम्युत्कृष्टो गुरुरुदीरितः ॥ १९ ॥**

---

"विद्यापाद के अर्थज्ञान में कुशल क्रियापाद में क्रम को धारण करने वाला, योगपाद में अभ्यास करनेवाला तथा चर्यापाद का अनुगमन करने वाला गुरु दीक्षा करे ॥"

इत्यादि अन्यत्र कहा गया है ॥ १७ ॥

प्रश्न—दूसरे लोग विचित्र होते हैं इसमें क्या प्रमाण है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

कुछ लोग ज्ञानयोग्य होते हैं तथा दूसरे लोग चर्या के योग्य होते हैं । अन्य लोग दीक्षा के योग्य और कुछ योग के योग्य होते हैं—ऐसा किरण संहिता में कहा गया है ॥ १८ ॥

जैसा कि वहाँ कहा गया—

"हे गरुड़ ! जो (साधक) जिस प्रकार स्थित रहते हैं (उनके लिये) ईश्वर वैसा ही प्रसाद (= शक्तिपात) करनेवाला होता है । कुछ लोग यहाँ क्रिया के योग्य होते हैं उनकी वह मुक्ति वैसी ही होती है । कुछ लोग ज्ञान के योग्य दूसरे चर्या के योग्य होते हैं । इस प्रकार जिसका जिस प्रकार का मोक्ष कहा गया उसका उसी (ज्ञान आदि) के द्वारा होता है" ॥ १८ ॥

इतने से यह सिद्ध हुआ कि—

इनमें से उक्त लक्षण वाला क्रिया योग और ज्ञान में विशारद गुरु उत्तरोत्तर उत्कृष्ट कहा गया है ॥ १९ ॥

तदुक्तम्—

'गरीयान्कर्मिणो योगी स च ज्ञानवतः शिशुः ।'

इति ॥ १९ ॥

स एव च परं दीक्षाकर्मण्यधिकृतः—इत्याह—

**स च प्रागुक्तशक्त्यन्यतमपातपवित्रितम् ।**
**परीक्ष्य पृष्ट्वा वा शिष्यं दीक्षाकर्म समाचरेत् ॥ २० ॥**

वा विकल्पे । परीक्षया ह्यस्य बुभुक्षुता मुमुक्षुता वा साक्षान्न लक्षितेति किमसि बुभुक्षुर्मुमुक्षुर्वेति तं गुरुः पृच्छेदित्यधिकृत्य दीक्षाकर्म कुर्यात् ॥ २० ॥

इह

'दीक्षा स्वतन्त्रेऽभिहिता........................ ।'

इति दृशा श्रीस्वच्छन्दशास्त्र एव प्राधान्येन दीक्षाया लक्षणमुक्तम्, तद्वयमपि सर्वतस्तदर्थोपस्कृतत्वेनैव अत्र तामभिदध्म इति कटाक्षयितुं प्रमुख एव तत् संवादयति—

**उक्तं स्वच्छन्दशास्त्रे च शिष्यं पृच्छेद्गुरुः स्वयम् ।**
**फलं प्रार्थयसे यादृक्तादृक्साधनमारभे ॥ २१ ॥**

---

वही कहा गया—

"क्रियावान् की अपेक्षा योगी श्रेष्ठ होता है और वह ज्ञानी की (तुलना में) शिशु है" ॥ १९ ॥

और वही (ज्ञानी) सबसे बढ़कर दीक्षाकर्म में अधिकारी है—यह कहते हैं—

**और वह पूर्वोक्त शक्ति के किसी भी पात से पवित्र किये गये शिष्य से पूछकर या (उसकी) परीक्षा लेकर दीक्षा करे ॥ २० ॥**

'वा' का प्रयोग विकल्प अर्थ में है । परीक्षा के द्वारा शिष्य की भोगेच्छा या मोक्षेच्छा साक्षात् लक्षित नहीं होती । इसलिये 'भोगेच्छु हो या मोक्षेच्छु ?'—इस प्रकार गुरु उससे पूछे । इस प्रकार अधिकारपूर्वक दीक्षाकर्म करे ॥ २० ॥

"दीक्षा स्वतन्त्र (= स्वच्छन्दतन्त्र) में कही गयी है............ ।"

इस दृष्टि से स्वच्छन्द शास्त्र में ही मुख्य रूप से दीक्षा का लक्षण कहा गया है तो हम भी सब प्रकार से उस अर्थ के परिशिष्ट के रूप में यहाँ उसका कथन कर रहे हैं—यह सङ्केतित करने के लिये प्रारम्भ से ही उसे बतलाते हैं—

**स्वच्छन्द तन्त्र में कहा भी गया है—गुरु स्वयं शिष्य से पूछे 'जैसा फल (तुम) चाहते हो वैसे साधन को हम आरम्भ करें' क्योंकि मन्त्र से**

**वासनाभेदतः साध्यप्राप्तिर्मन्त्रप्रचोदिता ।**

यादृगिति भुक्तिरूपम् मुक्तिरूपम् वा । साधनं दीक्षाविधिम् । वासना शिष्याणां बुभुक्षुर्मुमुक्षुर्वा अस्मीति, गुरोश्च एवंविधामेव दीक्षामस्मै करोमीति चैतसिकोऽनुसन्धानविशेषः । साध्यं भुक्तिमुक्तिर्वा ॥

ननु मन्त्रादिभेदादपि तद्भेदोऽस्तु?—इत्याशङ्क्य आह—

**मन्त्रमुद्राध्वद्रव्याणां होमे साधारणा स्थितिः ॥ २२ ॥**
**वासनाभेदतो भिन्नं शिष्याणां च गुरोः फलम् ।**

न हि मन्त्रादीनां भुक्तौ मुक्तौ वा कश्चिदतिशयः—इत्याशयः ॥

अत एव च शिष्याणां भेदः—इत्याह—

**साधको द्विविधः शैवधर्मा लोकोज्झितस्थितिः ॥ २३ ॥**
**लोकधर्मी फलाकांक्षी शुभस्थश्चाशुभोज्झितः ।**
**द्विधा मुमुक्षुर्निर्बीजः समयादिविवर्जितः ॥ २४ ॥**
**बालबालिशवृद्धस्त्रीभोगभुग्व्याधितादिकः ।**

---

प्रेरित साध्य की प्राप्ति वासनाभेद से होती है ॥ २१-२२- ॥

जैसा = भोगरूप या मोक्षरूप । साधन = दीक्षाविधि । शिष्य की वासना—'मैं भोगेच्छु या मोक्षेक्षु हूँ' ऐसी तथा गुरु की 'इसकी इस प्रकार की दीक्षा करूँ'—ऐसा मानसिक अनुसन्धानविशेष । साध्य = भोग अथवा मोक्ष ॥

प्रश्न—मन्त्र आदि के भेद से भी इसका भेद हो जाय?—यह शङ्का कर कहते हैं—

होम में मन्त्र, मुद्रा, अध्वा और द्रव्य की स्थिति समान होती है । शिष्य और गुरु को वासना के भेद के कारण भिन्न-भिन्न फल प्राप्त होता है ॥ -२२-२३- ॥

मन्त्र आदि का भोग और मोक्ष के विषय में कोई अतिशय नहीं है—यह आशय है ॥

और इसीलिये शिष्यों का भेद होता है—यह कहते हैं—

साधक (= शिष्य) दो प्रकार का होता है शैवधर्मा जो कि संसार में अपनी स्थिति का त्याग किये हैं तथा लोकधर्मी जो कि (कर्मों का) फल चाहता है । वह शुभ की प्राप्ति चाहता है और अशुभ से रहित होना चाहता है। मुमुक्षु भी दो प्रकार का होता है निर्बीज जो कि समय आदि से रहित होता है । (उस कोटि में) बालक, मूर्ख, वृद्ध, स्त्री, भोगी और रोगी

**अन्यः सबीजो यस्येत्थं दीक्षोक्ता शिवशासने ॥ २५ ॥**
**विद्वद्द्वन्द्वसहानां तु सबीजा समयात्मिका ।**
**दीक्षानुग्राहिका पाल्या विशेषसमयास्तु तैः ॥ २६ ॥**

तत्र बुभुक्षुः साधकः । स च द्विविधः शिवधर्मी लोकधर्मी च । मुमुक्षुः पुत्रकः । स च द्विविधो निर्बीजः, सबीजश्च । सबीज एव कृताभिषेक आचार्यः —इति विभागः । समयित्वं पुनरेतत्पदप्राप्तियोग्यतापात्रमिति नासौ पृथगिह उक्तः । यथोक्तम्—

'......................समयी राजपुत्रवत् ।' इति ।

समयादिविवर्जित इति बालादीनां तत्परिपालनासामर्थ्यात् । समयात्मिकेति विद्वदादीनां तत्परिपालने सामर्थ्यात् । अत एव उक्तं तैस्तु विशेषसमयाः पाल्या इति । तदुक्तं तत्र

'साधका द्विविधास्तत्र शिवधर्म्येकतः स्थितः ।
शिवमन्त्रविशुद्धाध्वा साध्यमन्त्रनियोजितः ॥
ज्ञानवांश्चाभिषिक्तश्च मन्त्राराधनतत्परः ।
त्रिविधायास्तु सिद्धेर्वै सोऽत्रार्हः शिवसाधकः ॥

---

आदि (आते हैं) । दूसरा सबीज जिसको शिवशास्त्र के अनुसार इस प्रकार की दीक्षा दी गयी हो । विद्वान् एवं द्वन्द्वसह (= शीतोष्ण द्वन्द्व को सहने वाले) लोगों की सबीज समयात्मिका दीक्षा होती है इसलिये यह अनुग्राहिका है । उन (= विद्वद्द्वन्द्वसह) लोगों के द्वारा विशेष समयों का पालन किया जाना चाहिये ॥ -२३-२६ ॥

बुभुक्षु = साधक । वह दो प्रकार का होता है—शिवधर्मी और लोकधर्मी । मुमुक्षु = पुत्रक । वह भी दो प्रकार का होता है—ऐसा विभाग है । समयित्व = इस पद की प्राप्ति की योग्यता का पात्र । इसलिये इसे अलग नहीं कहा गया । जैसा कि कहा गया—

"...समयी राजपुत्र की भाँति होता है ।"

समय आदि से रहित—क्योंकि बालक आदि उसके पालन का सामर्थ्य नहीं रखते । समयात्मिका—क्योंकि विद्वान् आदि उसके पालन में समर्थ होते हैं । इसीलिये कहा गया कि 'उनके द्वारा विशेष नियमों का पालन किया जाना चाहिये । वही वहाँ कहा गया—

"साधक दो प्रकार का कहा गया है । उनमें से शिवधर्मी एक ओर स्थित है । यह शिव के मन्त्रों द्वारा विशुद्ध अध्वा वाला साध्य मन्त्रों में लगाया गया होता है । ज्ञानवान्, अभिषेकयुक्त, मन्त्रों की आराधना में तत्पर, तीन प्रकार की सिद्धि

द्वितीयो लोकमार्गस्थ इष्टापूर्तविधौ रतः ।
कर्मकृत्फलमाकाङ्क्षञ्शुभैकस्थोऽशुभोज्झितः ॥
तस्य कार्यं सदा मन्त्रैरशुभांशविनाशनम् ।' (४।८६) इति,
'मुमुक्षुर्द्विविधः प्रोक्तो निर्बीजो बीजवान्पुनः ।
बालबालिशवृद्धस्त्रीभोगभुग्व्याधितात्मनाम् ॥
तेषां निर्बीजिका दीक्षा समयादिविवर्जिता ।
विद्वद्द्वन्द्वसहानां तु सबीजा कीर्तिता प्रिये ॥
दीक्षानुग्राहिका तेषां समयाचारसंयुता ।
विशेषसमयाचारा मन्त्राख्ये ये प्रकीर्तिताः ॥
तेऽत्र पाल्याः प्रयत्नेन मोक्षसिद्धिमभीप्सता ।
सबीजा सा तु विज्ञेया पुत्रकाचार्ययोः स्थिता ॥'
(स्व० ४।९०) इति च ॥ २६ ॥

ननु एषां दीक्षया किं कार्यम् ? सा च कस्य कीदृशी ?—इत्याशङ्क्य आह—

**अभावं भावयेत्सम्यक्कर्मणां प्राच्यभाविनाम्।**
**मुमुक्षोर्निरपेक्षस्य प्रारब्धेकं न शोधयेत् ॥ २७ ॥**
**साधकस्य तु भूत्यर्थमित्थमेव विशोधयेत् ।**

---

(कायिक, वाचिक, मानसिक अथवा दैहिक, भौतिक अथवा भूर्भुवः स्वर्लोक की सिद्धि) के योग्य वह यहाँ शिव (धर्मी) साधक होता है । दूसरा लोकमार्ग में स्थित होता है । वह इष्ट पूर्त्त कार्यों में लगा हुआ, कर्म करने वाला, फलाकाङ्क्षी, शुभयुक्त, अशुभ से रहित होता है । सर्वदा मन्त्रों के द्वारा अशुभ अंश का विनाश करना उसका कार्य होता है ।'' (स्व.तं. ४।८४-८६) तथा

''मुमुक्षु दो प्रकार का कहा गया है—निर्बीज और बीजवान् । बाल, मूर्ख, वृद्ध, स्त्री, भोगासक्त, रोगी-इनकी समय आदि से रहित निर्बीज दीक्षा होती है । हे प्रिये ! विद्वान् और द्वन्द्वसह लोगों की सबीज (दीक्षा) कही गयी है । उनकी (यह) अनुग्राहिका दीक्षा समयाचार से युक्त होती है । मन्त्र नामक (प्रकरण) में जो विशेष समयाचार कहे गये हैं, मोक्ष को चाहने वाले के द्वारा उनका यहाँ प्रयत्नपूर्वक पालन होना चाहिये । जो पुत्रक और आचार्य में स्थित है उसे सबीज दीक्षा समझना चाहिये'' ॥ २६ ॥ (स्व.तं. ४।८७-९०)

प्रश्न—दीक्षा के द्वारा इनका क्या करना चाहिये और वह (दीक्षा) किसकी कैसी होनी चाहिये ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

(आचार्य) मुमुक्षु और निरपेक्ष (शिष्य) के प्राचीन और भावी कर्मों का सम्यक् अभाव उत्पन्न करे किन्तु प्रारब्ध कर्मों का शोधन न करे । साधक

**शिवधर्मिण्यसौ दीक्षा लोकधर्मापहारिणी ॥ २८ ॥**
**अधर्मरूपिणामेव न शुभानां तु शोधनम् ।**
**लोकधर्मिण्यसौ दीक्षा मन्त्राराधनवर्जिता ॥ २९ ॥**

प्राच्यभाविनामिति प्राच्यानि दीक्षायाः प्रागिह जन्मान्तरे च उपार्जितानि, भावीनि दीक्षानन्तरमिह करिष्यमाणानि । निरपेक्षस्येति साधकवद्भोगौन्मुख्याभावात्। फलदानोन्मुखस्य वर्तमानस्य पुनः का गतिः ?—इत्याशङ्क्य आह—प्रारब्धेकं न शोधयेदिति तस्य भोगेनैव अतिवाहनात् । तदुक्तम्—

......................येनेदं तद्धि भोगतः ।' इति ।

साधकस्य च इत्थमेव कर्मशोधनं किन्तु तत् भूत्यर्थम्, तस्य हि भोगौन्मुख्यात् तद्वासनाधिवासितमेव चेतः, अत एव अत्र अनेन वासना-भेदात्फलभेद इति प्रतिज्ञातोऽपि अर्थो निर्वाहितः । यदुक्तम्—

'साधकस्य तु भूत्यर्थं प्राक्कर्मेत्थं तु शोधयेत् ।
प्राक्कर्मगामि चैकस्थं भावयित्वा तु दीक्षयेत् ॥' (४।१४२)

इति । अत्र च उद्योतकृता यत् इत्थमिति अपास्य एकमिति पठित्वा देहारम्भिशुभाशुभकर्ममध्यादेकमशुभमपि अस्य शोधयेदिति व्याख्यातं तदुपेक्ष्यम्, आरब्धकार्यदेहारम्भिकर्मोच्छेदाशक्यत्वस्य प्रागुपपादितत्वात् क्वचिदप्येवमनाम्ना-

---

के ऐश्वर्य के लिये इस प्रकार शोधन करे । यह शिवधर्मिणी दीक्षा है जो लोकधर्म का अपहरण करने वाली है । (जिसमें) शुभकर्मों का नहीं बल्कि अधर्मरूपी (कर्मों) का ही शोधन होता है, मन्त्राराधना से रहित वह लोकधर्मिणी दीक्षा है ॥ २७-२९ ॥

प्राचीन और भावी = प्राचीन = दीक्षा के पहले पूर्वजन्म या इस जन्म में अर्जित भावी = दीक्षा के बाद इस जन्म में किये जाने वाले । निरपेक्ष—साधक के समान भोगोन्मुखता न होने से । फिर फल देने में तत्पर वर्त्तमान (कर्मों) की क्या गति होगी?—यह शङ्का कर कहते हैं—प्रारब्ध (कर्मों) का शोधन नहीं करना चाहिये क्योंकि उनका भोग से ही क्षय होता है । वही कहा गया—

"...........यह प्रारब्ध कर्म है अतः उसका अन्त भोग से होता है ।"

और साधक का इसी प्रकार कर्मशोधन होता है किन्तु वह ऐश्वर्य के लिये । क्योंकि भोगोन्मुख होने के कारण उसका चित्त उस (भोग) की वासना से वासित होता है । इसीलिये यहाँ इस (कथन) से—वासना के भेद से फलभेद होता है—इस प्रतिज्ञात अर्थ का भी निर्वाह किया गया । जैसा कि कहा गया—"साधकस्य.. ......दीक्षयेत् ॥" यहाँ उद्योतकार ने जो 'इत्थम्' इस पाठ को हटाकर 'एकम्' ऐसा पाठ कर 'देहारम्भक शुभाशुभ कर्मों में से इसका एक = अशुभ भी कर्म, शुद्ध

तत्वाच्च । अत एव श्रीमृगेन्द्रायामपि

'एवमेव क्रियायोगाद्भौतिक्यपि परापरा ।
किन्तु देहावियोगार्थं प्रारब्धं कर्म देहिनः ॥
शैवसाधनसाध्येन सन्धाय परिपालयेत् ।
सानुबन्धं दहेदन्यत्.......................... ॥'

इत्यादि उक्तं ग्रन्थकृता । औचित्याच्च अत्र अस्माभिरयं पाठो रक्षितः । तेन इत्थमिति वक्ष्यमाणप्रकारेण, स च द्वितीयार्धोक्त इति । लोकधर्मापहारिणीति मन्त्राराधनादिपरत्वात् । अधर्मरूपिणामिति प्राक्तनानामागामिनां च, न तु देहारम्भिणां 'प्रारब्धेकं न शोधयेत्' इत्यस्य सर्वविषयत्वात् । तदुक्तम्—

'प्राक्तनागामिकस्यापि अधर्मक्षयकारिणी ।' इति ।

सद्योनिर्वाणदायां च यद्यपि देहारंभिणामपि कर्मणां शोधकत्वं वक्ष्यते, तथापि आसन्नमरणस्यैव इयं कार्येति तेषामारब्धकार्याणामत्र न शोधनम्, अपि तु कृत-कार्याणां क्षीणप्रायाणामिति तत्रापि एतत् न निर्विषयतां यायात् ॥ २९ ॥

एवमतोऽस्य किं स्यात् ?—इत्याशङ्क्य आह—

---

करना चाहिये—ऐसी व्याख्या की, वह उपेक्षणीय है । क्योंकि प्रारब्ध कर्मों से बने देह के आरम्भक कर्मों के उच्छेद की असम्भावना को पहले ही कह दिया गया है और किसी भी (ग्रन्थ में) ऐसा नहीं कहा गया । इसीलिये मृगेन्द्र तन्त्र में—

"इस प्रकार क्रियायोग के कारण भौतिकी परा एवं अपरा (दोनों) की सामरस्यमयी सिद्धि मिलती है । किन्तु देह से सम्बद्ध रहने के लिये प्राणी के प्रारब्धकर्म को शैवीसाधना द्वारा साध्य से अनुसन्धान कर, भोगना चाहिये । अन्य सानुबन्ध कर्मों का (ज्ञानाग्नि के द्वारा) दाह कर देना चाहिये ॥"

इत्यादि ग्रन्थकार ने कहा है । औचित्य के कारण हमने यह पाठ माना है । इसलिये—इत्थम् = वक्ष्यमाण प्रकार से । और वह (वक्ष्यमाण प्रकार) द्वितीयार्ध में कहा गया । लोकधर्मापहारिणी मन्त्राराधन आदि परक होने से । अधर्म रूपी—प्राक्तन और आगामी न कि देहारम्भक । क्योंकि, प्रारब्ध का शोधन नहीं करना चाहिये यह (कथन) सर्वविषयक है । वही कहा गया—

"प्राक्तन और अनागमिक अधर्मयुक्त कर्मों का क्षय करने वाली ।"

यद्यपि सद्योनिर्वाणदायिनी दीक्षा में देहारम्भी कर्मों का भी शोधन कहा जायगा तो भी आसन्नमृत्यु वाले की ही यह (दीक्षा) होती है । इसलिये उन आरब्ध कर्मों का इस दीक्षा में शोधन नहीं होता बल्कि कृतकार्य क्षीणप्राय का शोधन होता है । इस प्रकार वहाँ भी यह निर्विषयक नहीं होगा ॥ २९ ॥

इससे इस साधक का क्या होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**प्रारब्धदेहभेदे तु भुङ्क्तेऽसावणिमादिकम् ।**
**भुक्त्वोर्ध्वं याति यत्रैष युक्तोऽथ सकलेऽकले ॥ ३० ॥**

इह असौ यत्र क्वचन

'यो यत्राभिलषेद्भोगान्.................... ।'

इत्याद्युक्तनीत्या सकले यथाभिमते भुवनेश्वरादौ, अथ च शुभकर्मभोगान्ते मुमुक्षुरकले शिवे योजितस्तदेव पदं गच्छेत् । यदुक्तम्—

'लोकधर्मिणमारोप्य मते भुवनभर्तरि ।
तद्धर्मापादनं कुर्याच्छिवे वा मुक्तिकाङ्क्षिणम् ॥' इति ॥ ३० ॥

एवं भोगदीक्षां निर्णीय, मोक्षदीक्षामपि निर्णयति—

**समयाचारपाशं तु निर्बीजायां विशोधयेत् ।**
**दीक्षामात्रेण मुक्तिः स्याद्भक्त्या देवे गुरौ सदा ॥ ३१ ॥**
**सद्योनिर्वाणदा सेयं निर्बीजा येति भण्यते ।**
**अतीतानागतारब्धपाशत्रयवियोजिका ॥ ३२ ॥**

दीक्षामात्रेणेति न तु नित्याद्यनुष्ठानेन, तत्र बालादेरसामर्थ्यात्, अत एव प्राक्

---

प्रारब्ध शरीर का अन्त होने पर यह अणिमा आदि सिद्धियों का भोग करता है । भोग करने के बाद, सकल अथवा अकल में जहाँ यह नियुक्त होता है, जाता है ॥ ३० ॥

यह जहाँ कहीं भी—

"जो जहाँ भोगों की इच्छा करता है...।"

इत्यादि उक्त नीति के अनुसार सकल = यथाभिमत भुवनेश्वर आदि में, फिर शुभ कर्म (फलों) के भोग के पश्चात् मोक्षेच्छु (वह) अकल = शिव में युक्त किया गया उसी पद को प्राप्त होता है । जैसा कि कहा गया है—

"लोकधर्मी (साधक) को यथेप्सित भुवनेश्वर (के लोक में) आरोपित कर उसके धर्मों की पूर्त्ति करानी चाहिये अथवा मोक्षार्थी (हो तो उस) को शिव में युक्त कर देना चाहिये" ॥ ३० ॥

इस प्रकार भोग-दीक्षा का निर्णय कर मोक्षदीक्षा का भी निर्णय करते हैं—(आचार्य) निर्बीज दीक्षा में समयाचार पाश का शोधन करे । देवता (शिव) और गुरु में भक्ति के द्वारा केवल दीक्षा से ही मुक्ति हो जाती है । जो (यह) निर्बीज कही जाती है वह अतीत अनागत प्रारब्ध (इन) तीनों पाशों से मुक्ति दिलाती हुई तत्काल निर्वाण देती है ॥ ३१-३२ ॥

दीक्षामात्र से—न कि नित्य आदि कर्मों के अनुष्ठान से, क्योंकि उसमें बाल

समयादिविवर्जितः—इत्युक्तम् । अस्यां परं देवगुरुभक्तिमात्रमेव आवश्यकसमय इति उक्तम्—भक्त्या देवे गुराविति । सेयं निर्बीजदीक्षा न केवलं सद्योनिर्वाणदा यावदतीतानागतारब्धपाशत्रयवियोजिका सती सद्योनिर्वाणदेति च भण्यते—इति संबन्धः ॥

उभयरूपयापि अनया किं भवेत् ?—इत्याशङ्क्य आह—

**दीक्षावसाने शुद्धस्य देहत्यागे परं पदम् ।**

शुद्धस्येति किञ्चित्कालमवस्थितस्य सतो न वा ॥

सबीजायां पुनर्देहत्यागेऽपि अयं विशेष—इत्याशङ्क्य आह—

**देहत्यागे सबीजायां कर्माभावाद्विपद्यते ॥ ३३ ॥**
**समयाचारपाशं तु दीक्षितः पालयेत्सदा ।**

इह समयपरिपालनात्मिकायां सबीजायां दीक्षायां देहत्यागेऽपि समयपरिपालनाख्यं यत् कर्म, तस्य अभावादननुष्ठानाद्विपद्यते कश्चित्कालम्

'आज्ञाविलङ्घनाद्देवि क्रव्यादत्वं शतं समाः ।'

---

आदि का सामर्थ्य नहीं रहता । इसीलिये पहले 'नियम आदि से रहित' ऐसा कहा गया । इसमें देवता या गुरु में भक्ति ही सबसे बड़ा कर्त्तव्य है—यह कहा गया देवता या गुरु में भक्ति के द्वारा । वह यह निर्बीज दीक्षा केवल सद्यः निर्वाण देने वाली नहीं बल्कि अतीत अनागत प्रारब्ध तीनों पाशों से वियुक्त करने वाली होती हुई सद्योनिर्वाणदा कही जाती है ॥

दोनों रूपों वाली इस (दीक्षा) से क्या होता है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

(निर्बीज) दीक्षा के अन्त में शुद्ध (साधक) का देहत्याग होने पर उसे परम पद प्राप्त होता है ॥ ३३- ॥

शुद्ध—कुछ काल तक जीवित अथवा नहीं ॥

सबीज (दीक्षा) में देहत्याग होने पर भी (क्या) यह वैशिष्ट्य होता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

सबीज (दीक्षा) में देहत्याग होने पर कर्म का अभाव होने के कारण (शिष्य) विपत्ति में पड़ता है । इसलिये दीक्षित को समयाचार रूप पाश (= कर्म) का सदा पालन करना चाहिये ॥ -३३-३४- ॥

समयपरिपालन वाली सबीज दीक्षा में देहत्याग होने पर भी समयपरिपालन नामक जो कर्म उसका अभाव = अनुष्ठान न, होने से (साधक) कुछ समय तक विपत्ति में पड़ता है ।

इत्यादिनीत्या शिवमय्याः स्वसत्तातो भ्रंशित्वा क्रव्यादत्वमियात् । तत् सबीज-दीक्षया दीक्षितो निर्बीजदीक्षावदशोधितं समयाचारपाशं पालयेत् = तदनुष्ठानपर एव भवेत्, यथा अयं सदैव शिवसत्तापत्त्यनुप्राणितः स्यात् ॥

एवं श्रीस्वच्छन्दशास्त्रप्रक्रियया दीक्षाया दीक्ष्यस्य च तत्त्वमभिधाय, प्रक्रान्तं दीक्षाकर्मसमाचारमेव प्रस्तौति—

**एवं पृष्ट्वा परिज्ञाय विचार्य च गुरुः स्वयम् ॥ ३४ ॥**
**उचितां संविधित्सुस्तां वासनां तादृशीं श्रयेत् ।**

तदेवं गुरुः स्वयमेव शिष्यं पृष्ट्वा किं बुभुक्षुर्मुमुक्षुर्वाऽसीति, तदुक्तं बुभुक्षुत्वं मुमुक्षुत्वं परिज्ञाय तदेव च तीव्रमन्दादिरूपतया विचार्य तामुचितां बुभुक्ष्वादिरूपां योग्यां दीक्षां सम्यक् विधातुमिच्छुस्तादृशीं तदनुगुणां वासनां श्रयेत् येन अनयोस्तदुचितैव तत्तत्फलसंपत्तिः स्यात् ॥

ननु परं प्रति एवं प्रयत्नेन अस्य किं स्यात् ?—इत्याशङ्क्य आह—

**आयातशक्तिपातस्य दीक्षां प्रति न दैशिकः ॥ ३५ ॥**

---

"हे देवि ! आज्ञा का उल्लङ्घन करने से सौ वर्ष तक कच्चा मांस खाने वाली योनि में रहना होता है ।"

इत्यादि नीति से शिवमयी सत्ता से च्युत होकर क्रव्यादत्व को प्राप्त होता है । इसलिये सबीज दीक्षा से दीक्षित (साधक) निर्बीज दीक्षा के समान अशोधित समयाचार पाश का पालन करे = उसके अनुष्ठान में तत्पर हो जाय जिससे कि यह सदैव शिवसत्तापत्ति से अनुप्राणित हो ॥

इस प्रकार स्वच्छन्दतन्त्र की प्रक्रिया के अनुसार दीक्षा और दीक्ष्य के तत्त्व का कथन कर प्रस्तुत दीक्षाकर्म के समुचित आचार को कहते हैं—

इस प्रकार पूछ कर जान कर और विचार कर गुरु स्वयं उचित (दीक्षा) का विधान करने की इच्छा वाला हो उस प्रकार की वासना का आश्रयण करे ॥ -३४-३५- ॥

तो इस प्रकार गुरु स्वयं ही शिष्य से पूछ कर—क्या भोगेच्छु हो या मोक्षेच्छु ? उसके द्वारा कहे गये बुभुक्षुत्व या मुमुक्षुत्व को जानकर उसी को तीव्र मन्द आदि रूप से विचार कर उस उचित = बुभुक्षु आदि रूपा योग्यदीक्षा का सम्यक् विधान करने की इच्छावाला (वह गुरु) उस प्रकार की = उस (शिष्य की इच्छा) के अनुकूल, वासना का आश्रयण करे जिससे इन दोनों को उसके अनुरूप तत्तत् फल की प्राप्ति हो ॥

प्रश्न—दूसरे के लिये इस प्रकार के प्रयत्न से इसको क्या मिलेगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**अवज्ञां विदधीतेति शंभुनाऽऽज्ञा निरूपिता ।**

यदुक्तम्—

'न चावज्ञा क्रियाकाले संसारोद्धरणं प्रति ।
मन्त्रदीक्षाव्रतादेशे शिष्यध्रुङ् नारकी भवेत् ॥' इति ॥

न केवलमनानुगुण्यमत्र अस्य गुरुणा कार्यं यावदानुगुण्यमपि—इत्याह—

**स्वधनेन दरिद्रस्य कुर्याद्दीक्षां गुरुः स्वयम् ॥ ३६ ॥**
**अपि दूर्वाम्बुभिर्यद्वा दीक्षायै भिक्षते शिशुः ।**

यदुक्तम्—

'स्वधनेनापि कर्तव्या क्षीणवित्ते शिशावपि' ॥ इति ॥

ननु गुरुरपि यदि अधन एव स्यात् तदा अनयोः का गतिः?—इत्युक्तम्—अपिदूर्वाम्बुभिः—इति, यदभिप्रायेणैव तत्र तत्र

'.....................वित्तशाठ्यं न कारयेत् ।'

इत्यादि उक्तम् । तीव्रशक्तिपातवान्वा भिक्षित्वापि दीक्षार्थं धनमादद्यात्—इत्याह—यद्वेत्यादि ॥

ननु परोपघातं विना धनार्जनं न सिध्येदित्येवंदोषवतो धनस्य कथं नाम

---

जिसको शक्तिपात हो गया है, आचार्य उसकी दीक्षा के प्रति उपेक्षा न करे—ऐसी शिव के द्वारा आज्ञा की गयी है ॥ -३५-३६- ॥

जैसा कि कहा गया—

"संसार से शिष्य के उद्धार के प्रति कर्त्तव्य के समय (गुरु के द्वारा) उपेक्षा नहीं की जानी चाहिये । मन्त्र दीक्षा और व्रत (अथवा मन्त्र की दीक्षा के व्रत) के आदेश में शिष्य का द्रोह करने वाला (आचार्य) नरकगामी होता है" ॥

जैसा कि कहा गया—

गुरु दरिद्र (शिष्य) की दीक्षा स्वयं अपने धन से करे । अथवा दूर्वा और जल से । अथवा दीक्षा के लिये शिशु भिक्षाटन करे ॥ -३६-३७- ॥

जैसा कि कहा गया—

"शिष्य के दरिद्र होने पर अपने धन से भी दीक्षा करनी चाहिये" ।

प्रश्न है कि गुरु भी निर्धन हो तो इन दोनों की क्या गति होगी? इसलिये कहा गया—अपि दूर्वाम्बुभिः । जिस अभिप्राय से ही जगह-जगह ".......वित्तशाठ्य नहीं करना चाहिये ।" इत्यादि कहा गया है । अथवा तीव्रशक्तिपात वाला शिष्य भिक्षा माँग कर भी दीक्षा के लिये धन दे—यह कहते हैं—यद्वा................॥

यागादौ योग्यत्वं स्यात्?—इत्याशङ्क्य आह—

**भिक्षोपात्तं निजं वाऽथ धनं प्राग्गुरवे शिशुः ॥ ३७ ॥**
**दद्याद्येन विशुद्धं तद्यागयोग्यत्वमश्नुते ।**

निजमिति पितृक्रमाद्यागतम् ॥

एवमादौ शिष्याणां तत्तद्भेदभिन्नतया योग्यतालक्षणमौचित्यं परीक्ष्य, स्नानभेदादि प्रतिपादयितुं पीठिकाबन्धमारचयति—

**तत्रादौ शिवतापत्तिस्वातन्त्र्यावेश एव यः ॥ ३८ ॥**
**स एव हि गुरुः कार्यस्ततोऽसौ दीक्षणे क्षमः ।**

न च एतदशक्यानुष्ठानम्—इत्याह—

**शिवतावेशिता चास्य बहूपाया प्रदर्शिता ॥ ३९ ॥**
**क्रमिका बाह्यरूपा तु स्नानन्यासार्चनादिभिः ।**

प्रदर्शिता—इति अर्थादक्रमिका, क्रमिका तु दर्श्यते—इति शेषः ॥

ननु यद्येककस्य स्नानादेः शिवतावेशं प्रति उपायत्वं तत्किमेभिर्बहुभिरुप-

---

प्रश्न—परोपघात के बिना धर्नाजन होता नहीं इस प्रकार दूषित धन याग आदि के लिये योग्य कैसे होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

भिक्षा से प्राप्त अथवा अपना (पैत्रिक) धन शिष्य पहले गुरु को दे जिससे शुद्ध होता हुआ वह (= धन) याग की योग्यता को प्राप्त होता है ॥ -३७-३८- ॥

निजी = पिता आदि के क्रम से आया हुआ ॥

इस प्रकार पहले तत्तद् भेद से भिन्न होने के कारण शिष्यों के योग्यता लक्षण वाले औचित्य की परीक्षा कर, स्नानभेद आदि का प्रतिपादन करने के लिये भूमिका रचते हैं—

सर्वप्रथम जो रूप शिवतापत्तिस्वातन्त्र्य के आवेश वाला है उसी को गुरु बनाना चाहिये । इसके बाद वह दीक्षा देने में समर्थ है ॥ -३८-३९-॥

इसको करना असम्भव नहीं है—यह कहते हैं—

इसकी (अक्रमिक) शिवतावेशिता अनेक उपायों वाली कही गयी है । क्रमिक बाह्यरूप वाली तो स्नान, न्यास, अर्चन आदि के द्वारा होती है ॥ -३९-४०- ॥

प्रदर्शित की गई अर्थात् अक्रमिका । क्रमिका तो दिखलायी जायेगी—यह शेष है ॥

दिष्टैः ?—इत्याशङ्क्याह—

**बह्वीषु तासु तास्वेष क्रियासु शिवतां हृदि ॥ ४० ॥**
**संदधद् दृढमभ्येति शिवभावं प्रसन्नधीः ।**
**शिवीभूतो यद्यदिच्छेत्तत्तत्कर्तुं समीहते ॥ ४१ ॥**
**शिवाभिमानितोपायो बाह्यो हेतुर्न मोक्षदः ।**

ततोऽस्य शिवतावेश एव दृढोऽभिमानः समीहितसिद्धिप्रदः—इत्याह—

**शिवोऽयं शिव एवास्मीत्येवमाचार्यशिष्ययोः ॥ ४२ ॥**
**हेतुतद्वत्तया दार्ढ्याभिमानो मोचको ह्यणोः ।**

न च एतत् न्यायत एव सिद्धं यावदागमतोऽपि—इत्याह—

**नाध्यात्मेन विना बाह्यं नाध्यात्मं बाह्यवर्जितम् ॥ ४३ ॥**
**सिध्येज्ज्ञानक्रियाभ्यां तद्द्वितीयं संप्रकाशते ।**
**श्रीब्रह्मयामले देव इति तेन न्यरूपयत् ॥ ४४ ॥**

तद्द्वितीयमिति अध्यात्मलक्षणम् ॥ ४४ ॥

ननु भवतु एवं तथापि **स्नानं नाम** अशुद्धेः प्रतिपक्षः सा च

---

प्रश्न—यदि एक-एक स्नान आदि शिवतावेश के उपाय हैं तो इन बहुतों के उपदेश से क्या लाभ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

यह (साधक) उन-उन अनेक क्रियाओं में शिवता का (अपने) हृदय में सन्धान करता हुआ दृढरूप में शिवभाव को प्राप्त करता है । (तत्पश्चात्) प्रसन्न बुद्धि शिवीभूत वह जो-जो चाहता है वह-वह करने में समर्थ हो जाता है । शिवाभिमान बाह्य उपाय है । यह मोक्ष देने वाला साधन नहीं है ॥ -४०-४२- ॥

इससे इसका शिवतावेश में ही दृढ़ अभिमान इष्टसिद्धिप्रद है—यह कहते हैं—

'यह शिव है' 'मैं शिव ही हूँ' इस प्रकार आचार्य और शिष्य का कारणकार्य के रूप में दृढ़ अभिमान जीव को मोक्ष देता है ॥ -४२-४३-॥

यह केवल न्याय से ही नहीं बल्कि आगम से भी सिद्ध है—यह कहते हैं—

अध्यात्म के बिना बाह्य सिद्ध नहीं है और अध्यात्म भी बाह्य से रहित होकर नहीं सिद्ध होता । ज्ञान और क्रिया के द्वारा वह द्वितीय प्रकाशित होता है । इसलिये परमेश्वर ने श्रीब्रह्मयामल में ऐसा निरूपण किया ॥ -४३-४४ ॥

वह द्वितीय = अध्यात्मलक्षण ॥ ४४ ॥

शिवाभिमानिताभाजो न भवेदेवेति किं तेन?—इत्याशङ्क्य आह—

**श्रीमदानन्दशास्त्रे च नाशुद्धिः स्याद्विपश्चितः ।**
**किन्तु स्नानं सुवस्त्रत्वं तुष्टिसञ्जननं भवेत् ॥ ४५ ॥**

इति देवो न्यरूपयत्—इति प्राच्येन संबन्धः ।

तुष्टिः स्वस्वरूपौन्मुख्येन परानन्दचमत्कारः ॥

अत एव स्नायतां यथायथं देहादिप्रमातृतागुणीभावेन निर्यत्नमेव परस्यां संविदि समावेशः स्यात्—इत्याह—

**तत्र प्रसिद्धदेहादिमातृनिर्मलताक्रमात् ।**
**अयत्नतोऽन्तरन्तः स्यान्नैर्मल्यं स्नायतां ततः ॥ ४६ ॥**

तत इति स्नानात् ॥ ४६ ॥

ननु स्नानं नाम जलादिना बाह्येन आसेचनम् कथं च तेन एवं भवेत्?—इत्याशङ्क्य आह—

**स्नानं च देवदेवस्य यन्मूर्त्यष्टकमुच्यते ।**

---

प्रश्न—ऐसा हो तो भी स्नान अशुद्धि का विरोधी है और वह (= अशुद्धि) शिवाभिमानी की नहीं होती फिर उस (स्नान) से क्या लाभ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

आनन्दशास्त्र में परमेश्वर के द्वारा कहा गया है कि विद्वान् की अशुद्धि नहीं होती । किन्तु स्नान और सुन्दर वस्त्र का होना सन्तोष को उत्पन्न करता है ॥ ४५ ॥

ऐसा देव ने निरूपण किया—इसका पूर्वश्लोक से समन्वय है । तुष्टि = स्वस्वरूप की ओर उन्मुख होने से परानन्द चमत्कार ॥

इसलिये स्नान करने वालों को क्रमशः देह आदि प्रमातृता के गौण होने से बिना प्रयत्न के परासंविद् में समावेश हो जाता है—यह कहते हैं—

स्नान करने वालों को प्रसिद्ध देह आदि की प्रमातृता की निर्मलता के क्रम से बिना प्रयास के उसके कारण भीतर-भीतर निर्मलता प्राप्त होती है ॥ ४६ ॥

उसके कारण = स्नान के कारण ॥ ४६ ॥

प्रश्न—स्नान जल आदि के द्वारा बाह्यरूप से सिञ्चन होता है फिर उससे ऐसा कैसे होगा ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

देवाधिदेव की जो (जल आदि) आठ मूर्त्तियाँ कही जाती हैं इस

**तत्रैवं मन्त्रदीप्तेऽन्तर्मलदाहे निमज्जनम् ॥ ४७ ॥**

मलदाहे इति तन्निमित्तम् । अत्र हेतुर्मन्त्रदीप्ते इति, अन्यथा हि गोपाला अपि गोरजोऽन्तर्गमागमादि कुर्वते, मत्स्या अपि जलेऽन्तरा वसन्तीत्यविशेषेण सर्वेषां स्वरसत एवं स्नानं सिद्ध्येत् ॥ ४७ ॥

एतदेव पृथ्व्यादिक्रमेण निरूपयति—

**तत्रेष्टमन्त्रहृदयो गोरजोऽन्तः पदत्रयम् ।**
**गत्वागत्य भजेत्स्नानं पार्थिवं धृतिदायकम् ॥ ४८ ॥**
**अस्त्रमन्त्रितमृद्धूतमलः पञ्चाङ्गमन्त्रितैः ।**
**जलैर्मूर्धादिपादान्तं क्रमादाक्षालयेत्ततः ॥ ४९ ॥**
**निमज्जेत्साङ्गमूलाख्यं जपन्नातन्मयत्वतः ।**
**उत्थायाशेषसज्ज्योतिर्देवतागर्भमम्बरे ॥ ५० ॥**
**सूर्यं जलेन मालिन्या तर्पयेद्विश्वतर्पकम् ।**

इष्टेति यथाभिमतमन्त्रानुसन्धानपरः—इत्यर्थः । मन्त्रितेति सप्तकृत्वः । धूतमल इति अर्थात् संहारक्रमेण । पञ्चेति अस्त्रस्य मलस्नाने नियुक्तत्वात् ।

---

प्रकार मन्त्र से दीप्त अन्तर्मल के दाहक उन मूर्त्तियों में निमज्जन ही स्नान है ॥ ४७ ॥

मलदाह में = उस (मलदाह) का कारण । इसमें कारण है—मन्त्र से दीप्त होना । अन्यथा ग्वाले भी गोधूलि के अन्दर गमनागमन आदि करते हैं । मछलियाँ भी जल के अन्दर रहती हैं फिर सबको स्वभावतः स्नान सिद्ध हो जाय (किन्तु ऐसा नहीं होता)॥ ४७ ॥

इसी को पृथिवी आदि के क्रम से बतलाते हैं—

उनमें से इष्ट मन्त्र को हृदय में धारण करने वाला (साधक) गाय की धूलि के भीतर तीन कदम जाकर तथा लौटकर धैर्य उत्पन्न करने वाला पार्थिव स्नान करे । अस्त्र (= एक प्रकार का मन्त्र) से अभिमन्त्रित मृत्तिका से मल को धोने वाला मनुष्य पञ्चाङ्ग मन्त्र से युक्त जल के द्वारा शिर से लेकर पैर तक क्रम से धोये उसके बाद तन्मय होकर अङ्गों के सहित मूलमन्त्र का जप करते हुए (जल में) डूब जाये (यह जलस्नान है) । (प्रातः काल) उठकर आकाश में वर्त्तमान अशेषसद्ज्योति वाले देवता हैं गर्भ में जिसके ऐसे विश्वतर्पक सूर्य का मालिनी (वर्णमाला) के द्वारा तर्पण करे (यह सूर्यस्नान है) ॥ ४८-५१- ॥

इष्ट = यथाभिमतमन्त्र के अनुसन्धान में तत्पर । अभिमन्त्रित = सात बार ।

तदुक्तम्—

'जलस्नानेऽपि चास्त्रेण मृदं सप्ताभिमन्त्रिताम् ।' इति,
'मलस्नानाय संहारक्रमेणोद्धूलयेत्तनुम् ।
विद्याङ्गैः पञ्चभिः पश्चाच्छिरःप्रभृति गुण्ठयेत् ॥
अभिषेकं प्रकुर्वीत मूलेनैव षडङ्गिना ।' (मा.वि. ८।६)

इति च

मूलं च अत्र परेति गुरवः । मूर्धादिपादान्तमिति आदिशब्देन वक्त्रहृद्गुह्यानां ग्रहणम्; यद्वक्ष्यति—

'कवक्त्रहृद्गुह्यपदे........................ ।' (५४) इति ।

जलेन सूर्यं तर्पयेदिति तत्संमुखमञ्जलिक्षेपेण उपस्थानं कुर्यात्—इत्यर्थः । अत्र हेतुरशेषसज्ज्योतिर्देवतागर्भमिति विश्वतर्पकमिति च ॥

विश्वतर्पकत्वमेव प्रपञ्चयति—

**देवान्पितॄन्मुनीन्यक्षान् रक्षांस्यन्यच्च भौतिकम्॥ ५१ ॥**
**सर्वं संतर्पयेत्प्राणो वीर्यात्मा स च भास्करः ।**

---

मल से रहित अर्थात् संहार क्रम से । पाँच-मल की शुद्धि में अस्त्र के नियुक्त होने से ।

वही कहा गया है—

"जल स्नान में भी अस्त्र के द्वारा सात बार अभिमन्त्रित मिट्टी को ।"

"मल से शुद्धि के लिये पाँच विद्याङ्गों के द्वारा संहारक्रम से (= पैर से प्रारम्भ कर शिर तक) शरीर को उद्धूलित करे । बाद में शिर आदि को गुण्ठित करे और छह अङ्गों वाले मूल (मन्त्र) के द्वारा अभिषेक करे ।"

यहाँ मूल का अर्थ है—परा मन्त्र—ऐसा गुरु (कहते हैं) । मूर्धा से लेकर पैर तक—यहाँ आदि पद से मुख हृदय और गुह्य इन्द्रिय का ग्रहण है । जैसा कि कहेंगे—

'क (= शिर) वक्त्रहृद्गुह्यपदे' ॥

जल से सूर्य का तर्पण करे = उसके सामने (सजल) अञ्जलिक्षेप के द्वारा उपस्थान करे । इसमें कारण है—अशेषसज्ज्योति देवतागर्भ तथा विश्वतर्पक (होना) ॥

विश्वतर्पकत्व को विस्तृत करते हैं—

देवताओं पितरों मुनियों यक्षों राक्षसों एवं अन्य **भौतिक** (तत्त्व) सबको

ततो जपेत्परामेकां प्रागुक्तोच्चारयोगतः ॥ ५२ ॥
आ तन्मयत्वसंवित्तेर्जलस्नानमिदं मतम् ।
अग्न्युत्थं भस्म शस्त्रेण जप्त्वा मलनिवर्हणम्॥ ५३ ॥
कवक्त्रहृद्गुह्यपदे पञ्चाङ्गैर्भस्म मन्त्रितम् ।
भस्ममुष्टिं साङ्गमूलजप्तां मूर्ध्नि क्षिपेत्ततः ॥ ५४ ॥
हस्तपादौ जलेनैव प्रक्षाल्याचमनादिकम् ।
तर्पणं जप इत्येवं भस्मस्नानं हि तैजसम् ॥ ५५ ॥
गोरजोवत्यनुद्रिक्ते वायौ ह्लादिनि मन्त्रवाक् ।
गत्यागतिप्रयोगे वा वायव्यं स्नानमाचरेत् ॥ ५६ ॥
अमले गगने व्यापिन्येकाग्रीभूतदृष्टिकः ।
स्मरन्मन्त्रं यदासीत काऽन्या निर्मलता ततः ॥ ५७ ॥
यदि वा निर्मलाद् व्योम्नः पतता वारिणा तनुम्।
स्पर्शयेन्मन्त्रजपयुङ् नाभसं स्नानमीदृशम् ॥ ५८ ॥
एवं सोमार्कतेजःसु शिवभावेन भावनात् ।
निमज्जन्धौतमालिन्यः क्व वा योग्यो न जायते॥ ५९ ॥
आत्मैव परमेशानो निराचारमहाह्रदः ।
विश्वं निमज्ज्य तत्रैव तिष्ठेच्छुद्धश्च शोधकः ॥ ६० ॥

---

तृप्त करता है क्योंकि वह सूर्य वीर्यात्मा प्राण है । इसके बाद पूर्वोक्त उच्चार के योग से तन्मयता की संवित्ति (= संवित् के समावेश) पर्यन्त एकाक्षर परामन्त्र का जप करे । यह जलस्नान माना गया है । अग्नि से उत्पन्न भस्म को शस्त्र से अभिमन्त्रित कर पुनः मलनाशक पाँच अङ्गों से अभिमन्त्रित बनाना चाहिये । उस भस्म को क (= मूर्धा) मुख, हृदय, गुह्यप्रदेश तथा पैर में लगाना चाहिये । तत्पश्चात् अङ्गों के सहित मूल मन्त्र से अभिमन्त्रित भस्म की मुट्ठी को शिर पर छिड़कना चाहिये । फिर हाथ पैर को जल से ही धोकर आचमन आदि तर्पण जप करे यह तैजस भस्मस्नान है । गोधूलि से युक्त मन्द प्रसन्न करने वाली वायु में मन्त्र का उच्चारण करते हुये गमनागमन के द्वारा वायव्यस्नान करना चाहिये । निर्मल व्यापक आकाश में एकाग्र दृष्टि होकर मन्त्र का स्मरण करता हुआ जो (साधक) बैठता है उससे बढ़कर दूसरी निर्मलता क्या होगी । अथवा निर्मल आकाश से गिरते हुये जल से मन्त्र जपते हुये शरीर का स्पर्श कराये । यह आकाशीय स्नान है । इसी प्रकार चन्द्रमा, सूर्य और अग्नि में शिव-भाव की भावना करने से निमज्जित होते हुये धुली हुयी मलिनता वाला (साधक) कहाँ योग्य नहीं होता । आत्मा ही परमेश्वर है (= ऐसा मानता

स हि भास्कर एव देवादि सर्वं जन्तुजातं संतर्पयेत्, तेन संतर्पितेन सर्वं तर्पितं भवेत्—इत्यर्थः, यद्विशेषानुपादानात्सर्वस्य अयं वीर्यात्मा प्राणः समस्तमिदं विश्वमेतदनुप्राणितमेव—इत्यर्थः । चो हेतौ । तत इति सूर्योपस्थानानन्तरम् । एकामिति एकाक्षराम् । एतच्च आचमनाघमर्षमार्जनसामान्यन्यासपूर्वं कर्तव्यम् । यथोक्तम्—

'आचम्य मार्जनं कुर्याद्विद्यया भूरिवर्णया ।
न्यासं कृत्वा तु सामान्यमघमर्षं द्वितीयया ।
उपस्थानं च मालिन्या जपेच्चैकाक्षरां पराम् । इति ।

(मा.वि. ८।८)

अग्नीति शिवाग्निः जप्त्वेति सप्तधा । मन्त्रितमिति मन्त्रितं कृत्वा । गोरजोवतीति स्पष्टः पाठः । मन्त्रेति अस्त्रं परापरा च । तदुक्तम्—

'रजसा गोद्युतेनैव वायव्यं स्नानमाचरेत् ।
महास्त्रमुच्चरन्गच्छेद्ध्यानयुक् पदसप्तकम् ॥
तदेव पुनरागच्छेदनुस्मृत्य परापराम् ।' इति ।

---

हुआ) निराचार महाह्रद वाला (साधक) उसी में विश्व को निमज्जित कर शुद्ध और शोधक (रूप में) स्थित होता है ॥ ५९-६० ॥

यह सूर्य ही देवता से लेकर सब जीवसमूह को तृप्त करता है । उसके तर्पित होने से सब तर्पित हो जाता है—यह अर्थ है । विशेष का ग्रहण न करने से (= सबके प्रति समान भाव रखने से) यह (= सूर्य) सबका वीर्यात्मा प्राण है अर्थात् यह समस्त विश्व इससे अनुप्राणित ही है । 'च' (का प्रयोग) हेतु अर्थ में है । उसके बाद = सूर्योपस्थान के बाद । एक = एक अक्षर वाली । इसे आचमन अघमर्षण मार्जन और सामान्य न्यास के बाद करना चाहिये । जैसा कि कहा गया—

"आचमन कर भूरिवर्णा (= अनेक वर्णों वाली) विद्या के द्वारा मार्जन करना चाहिये । फिर सामान्य न्यास कर दूसरी (विद्या) के द्वारा अघमर्षण करना चाहिये और मालिनी के द्वारा (सूर्य का) उपस्थान कर परा एकाक्षरा (विद्या) का जप करना चाहिये ।" (मा.वि.तं. ८।८)

अग्नि = शिवाग्नि ! जप कर—सात बार । मन्त्रित = अभिमन्त्रित कर । गोधूलिवाले—यह पाठ स्पष्ट है । मन्त्र—अस्त्र और परापरा मन्त्र । वही कहा गया—

"गो से युक्त धूलि से वायव्य स्नान करना चाहिये । (इसके लिये) ध्यान करते हुये महा अस्त्र मन्त्र का उच्चारण करते हुये सात कदम जाना चाहिये और परापरा का स्मरण करते हुये उतने ही कदम वापस आना चाहिये ।"

निर्मलतेत्यनेन अत्र उपयोग उक्तः । एवमिति—गत्यागतिप्रयोगादिना । योग्यः इति—अधिकारी । महाह्रदः इति—स्नानौचित्यादुक्तम् । शोधक इति—परदृगवलोकना अन्यस्यापि ॥ ६० ॥

एतदेव अधिकावापेन उपसंहरति—

**इति स्नानाष्टकं शुद्धावुत्तरोत्तरमुत्तमम् ।**
**सर्वत्र पश्चात्तं मन्त्रमेकीभूतमुपाहरेत् ॥ ६१ ॥**

सर्वत्रेति—स्नानाष्टकेऽपि । तमिति—प्राक् सूर्यादौ न्यस्तम् । एकीभूतमिति—स्वात्मना । यथोक्तम्—

'सूर्यादेर्मन्त्रमादाय गच्छेदस्त्रमनुस्मरन् ।' इति ॥ ६१ ॥

एवं स्नानाष्टकेन अस्य किं स्यात्?—इत्याशङ्क्य आह—

**धृत्याप्यायमलप्लोषवीर्यव्याप्तिमृजिस्थितीः ।**
**अभेदं च क्रमादेति स्नानाष्टकपरो मुनिः ॥ ६२ ॥**

ननु क्षित्यादयो जडाः कथमेवं फलमादध्युः?—इत्याशङ्क्य आह—

---

निर्मलता—इसके द्वारा यहाँ उपयोग कहा गया है । इस प्रकार = गमनागमन के प्रयोग आदि के द्वारा । योग्य = अधिकारी । महाह्रद—यह स्नान के औचित्य के कारण कहा गया है । शोधक = दूसरे व्यक्ति को भी शैवी दृष्टि के अतिरिक्त दूसरी दृष्टि से देखने से रोकने वाला ॥ ६० ॥

इसी का अधिक आवाप के द्वारा उपसंहार करते हैं—

ये आठ स्नान शुद्धि के विषय में उत्तरोत्तर उत्कृष्ट है । बाद में सर्वत्र उस मन्त्र को (अपने से) एक करके ले आना चाहिये ॥ ६१ ॥

सर्वत्र = आठों (प्रकार के) स्नानों में । उस = पहले सूर्य आदि के विषय में न्यास किये गये । एकीभूत = अपने से । जैसा कि कहा गया—

"सूर्य आदि के मन्त्र को लेकर अस्त्र का स्मरण करते हुये जाना चाहिये" ॥ ६१ ॥

इस प्रकार के आठ स्नान से इस (साधक) का क्या होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

आठ स्नान में लगा हुआ मुनि धृति, आप्यायन, मलदाह, वीर्य, व्यापकता, शुद्धि, स्थिति और अभेद को क्रमशः प्राप्त करता है ॥ ६२॥

प्रश्न—पृथिवी आदि जड़ है फिर वे इस प्रकार का फल कैसे देंगे?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**एता ह्यनुग्रहात्मानो मूर्तयोऽष्टौ शिवात्मिकाः ।**
**स्वरूपशिवरूपाभ्यां ध्यानात्तत्तत्फलप्रदाः ॥ ६३ ॥**

स्वरूपेति शिवैकरूपत्वे हि आसामष्टकत्वमेव न भवेत्—इत्यर्थः ॥ ६३ ॥

न केवलमेतत् स्नानादेव एवं भवेत्, यावदेतदर्चातोऽपि—इत्याह—

**अनेन विधिनार्चायां कन्दाधारादियोजनाम् ।**
**कुर्वन्व्याससमासाभ्यां धरादेस्तत्फलं भजेत् ॥ ६४ ॥**

अनेन स्वरूपशिवरूपाभ्यां ध्यानाद्यात्मना विधिना धरादेः संक्षेपविस्तराभ्यामर्चानिमित्तं कन्दाधारादौ योजनां कुर्वंस्तासां धरादिमूर्तीनां संबन्धि धृत्यादिफलं भजेत् = तल्लभते—इत्यर्थः ॥ ६४ ॥

ननु सर्वत्र विना मन्त्रैरर्चा न भवेदित्युक्तम् । मन्त्राश्च पराहंप्रकाशमया इति को नाम एषामेवं फले विशेषः ?—इत्याशङ्कामागमार्थप्रदर्शनेन उपशमयति—

**तथाहि योगसञ्चारे मन्त्राः स्युर्भुवि पार्थिवाः ।**
**आप्ये आप्या यावदमी शिवे शिवमया इति ॥ ६५ ॥**

---

ये अनुग्रहस्वरूप आठ मूर्त्तियाँ शिवात्मक हैं (अतः) अपने (पृथिवी आदि) रूप और शिवरूप से ध्यान करने के कारण (ये) तत्तत् फल को देती हैं ॥ ६३ ॥

स्वरूप—केवल शिवरूप होने पर ये आठ नहीं होंगी ॥ ६३ ॥

यह (लाभ) केवल इन (पृथिवी आदि) के स्नान से ही नहीं बल्कि इनके अर्चन से भी होता है—यह कहते हैं—

इस विधि से पृथिवी आदि का विस्तार एवं संक्षेप से पूजन करने में कन्द मूलाधार आदि में योजना करने वाला उनसे सम्बद्ध फल को प्राप्त करता है ॥ ६४ ॥

इस = स्वरूप शिवरूप, के द्वारा ध्यान आदि रूप विधि से पृथिवी आदि का संक्षेप (अथवा) विस्तार से अर्चन के लिये कन्द मूलाधार आदि में योजना करने वाला, उन = पृथिवी आदि मूर्त्तियों से सम्बद्ध धृति आदि फल को प्राप्त करता है ॥ ६४ ॥

प्रश्न—सर्वत्र बिना मन्त्रों के पूजा नहीं होती—यह कहा गया है । और मन्त्र परअहंप्रकाश स्वरूप हैं फिर इनके इस प्रकार के फल में क्या वैशिष्ट्य है?—इस शङ्का को आगमार्थप्रदर्शन के द्वारा शान्त करते हैं—

योगसञ्चार में (कहा गया है कि) मन्त्र पृथिवी में पार्थिव, जल में जलीय (तेज में तैजस् वायु में वायवीय........), इसी प्रकार शिव में

अध्वमध्यावस्थानां च एषां प्रतिनियतफलत्वम्—इत्याशयः ॥ ६५ ॥

अत्रापि एतत् प्रकारान्तरेण उक्तम्—इत्याह—

**श्रीनिर्मर्यादशास्त्रेऽपि तदित्थं सुनिरूपितम् ।**
**धरादेश्च विशेषोऽस्ति वीरसाधकसंमतः ॥ ६६ ॥**
**रणरेणुर्वीरजलं वीरभस्म महामरुत् ।**
**श्मशानारण्यगगनं चन्द्रार्कौ तदुपाहितौ ॥ ६७ ॥**
**आत्मा निर्धूतनिःशेषविकल्पातङ्कसुस्थितः ।**
**स्नानार्चादावित्युपास्यं वीराणां विग्रहाष्टकम् ॥ ६८ ॥**

इत्थमिति वक्ष्यमाणेन प्रकारेण, स च धरादेरित्यादिना उक्तः । वीरजलं = शिवाम्बु—वीरभस्म श्मशानाग्न्युत्थम् । महामरुत्—श्मशानरजोवती वात्या ॥ ६८ ॥

न केवलमेतदेव स्नानाष्टकं वीराणामुक्तम्, यावदन्यत्र नवमं मद्यस्नानमपि—इत्याह—

**श्रीमत्त्रिशिरसि प्रोक्तं मद्यशीधुसुरादिना ।**
**सुस्वादुना प्रसन्नेन तनुना सुसुगन्धिना ॥ ६९ ॥**

---

शिवमय होते हैं ॥ ६५ ॥

तात्पर्य यह है कि अध्वा के मध्य में स्थित ये निश्चित फल देने वाले होते हैं ॥ ६५ ॥

यहाँ भी इसको प्रकारान्तर से कहा गया है—

श्रीनिर्मर्याद शास्त्र में भी इसका इस प्रकार निरूपण किया गया है—पृथिवी आदि का वीराचारी साधकों से सम्मत वैशिष्ट्य है । युद्ध स्थल की धूल , मूत्र, श्मशान का भस्म, श्मशान की धूलभरी आँधी, श्मशान और जङ्गल का आकाश, उस श्मशान और आकाश से उपहित (= अवच्छिन्न) चन्द्र और सूर्य, समस्त विकल्पों के आतङ्क के नष्ट हो जाने से सुस्थित आत्मा ये आठ पदार्थ वीरों (= वीराचारी साधकों) के विग्रहस्नान और अर्चन में उपास्य हैं ॥ ६६-६८ ॥

इस प्रकार—आगे कही जाने वाली रीति से और वह रीति धरादेः इत्यादि के द्वारा कही गई है । वीरजल = शिवाम्बु (= स्वमूत्र) वीरभस्म = श्मशान की अग्नि से निकली हुई राखी । महामरुत् = श्मशान की धूल भरी आँधी ॥ ६८ ॥

वीरों का यह क़ेवल आठ ही स्नान नहीं वरन् नवम् मद्य स्नान भी है—यह कहते हैं—

त्रिशिरोभैरव में कहा गया है कि कन्दल (= स्वर्णपात्र) आदि में रखी

**कन्दलादिगतेनान्तर्बहिः संस्कारपञ्चकम् ।**
**कृत्वा निरीक्षणं प्रोक्ष्य ताडनाप्यायगुण्ठनम् ॥ ७० ॥**
**मन्त्रचक्रस्य तन्मध्ये पूजां विप्रुट्प्रतर्पणम् ।**
**तेनात्मसेकः कलशमुद्रया चाभिषेचनम् ॥ ७१ ॥**
**देवतातर्पणं देहप्राणोभयपथाश्रितम् ।**
**सर्वतीर्थतपोयज्ञदानादिफलमश्नुते ॥ ७२ ॥**
**मद्यस्नाने साधकेन्द्रो मुमुक्षुः केवलीभवेत् ।**

मद्यशीधुसुरादिनेति—मद्यं मृद्वीकादिप्रभवमनेकप्रकारं मद्यादिशब्दव्यपदेश्यम्, शीधुरैक्षवः, सुरा विभीतकादिकृता, आदिशब्दात् तत्प्रकाराणां वारुण्यादीनां परिग्रहः । यदाहुरायुर्वेदविदः—

'मार्द्वीकं मधु विज्ञेयं.......................... ।' इति,
'..........................शीधुस्त्विक्षुरसेन तु ।' इति,
'नातितीव्रमदा लघ्वी पथ्या वैभीतकी सुरा ॥' इति,
'प्रसन्ना वारुणी ज्ञेया परिस्रुन्मदिरा तथा ।
कादम्बरी घनसुरा तदधो जगलः स्मृतः ॥' इति च ।

---

हुयी स्वादिष्ट, स्वच्छ, हल्की, सुगन्धित मद्य शीधु सुरा आदि के द्वारा अन्दर और बाहर पाँच संस्कार कर निरीक्षण (कर) प्रोक्षण करने के बाद ताड़न आप्यायन और गुण्ठन (करना चाहिये) । उसके (= अवगुण्ठनके) बीच मन्त्रचक्र की पूजा और बूँद से तर्पण (करना चाहिये) । उससे (उक्त संस्कारसंस्कृत सुरा से) आत्मसेक फिर कलशमुद्रा के द्वारा अभिषेक फिर देह तथा प्राण दोनों में देवता का तर्पण करना चाहिये । (ऐसा करने वाला) समस्त तीर्थ तपस्या यज्ञ दान आदि के फल को प्राप्त करता है । मद्य स्नान में श्रेष्ठ साधक मुमुक्षु केवली हो जाता है ॥ ६९-७२ ॥

मद्य शीधु सुरा आदि के द्वारा—मद्य = अंगूर आदि से बनी अनेक प्रकार की, शराब आदि शब्द से व्यवहार्य । शीधु = ईख के गुड़ से बनी शराब । सुरा = बहेड़ा आदि से बनी । आदि शब्द से उस प्रकार की वारुणी आदि का ग्रहण होता है । जैसा कि आयुर्वेदवेत्ता कहते हैं—

"अंगूर से बनी हुयी को मधु नाम से जानना चाहिये ।"

"ईख के रस से बनी को शीधु ।"

"बहेड़े से बनी शराब बहुत तेज नहीं, हल्की और गुणकारी होती है ।"

"प्रसन्न (= पीने से मन को प्रसन्न करने वाली) शराब को वारुणी तथा नशीली को मदिरा समझना चाहिये । घनसुरा (= ठर्रा शराब) कादम्बरी और उससे

तनुनेति—लघुना । अन्तर्बहिरिति—तद्रूपेत्यर्थः । तेन निरीक्षणमन्तारूपम्, प्रोक्षणं तु बहीरूपमिति । तदुक्तं तत्र

'निरीक्षणं मन्त्रदृशा प्रोक्षणं चार्घवारिणा ॥
ताडनं चास्त्रराजेन नेत्रेणाप्यायनं तथा ॥
गुण्ठनं कवचेनापि........................ । इति ।

कलशमुद्रयेति तस्याश्च

'संहतांगुलिकौ पाणी पृष्ठार्धेन्दूदराहितौ ।
सुश्लिष्टमूलावंगुष्ठौ कुम्भमुद्रा प्रकीर्तिता ॥'

अन्यत्र लक्षणम् । उक्तम्—च तत्र

'सिञ्चेत्तु विग्रहं तेन बद्ध्वा मुद्रां तु कालशीम्।
कृत्वाभिषेकं विधिवत्तर्पयेन्मन्त्रदेवताः ॥' इति ॥

मद्यस्नानमेव च केवलीभावे कस्मात् निमित्तम् ?—इत्याशङ्क्य आह—

**यतः शिवमयं मद्यं सर्वे मन्त्राः शिवोद्भवाः ॥ ७३ ॥**
**शिवशक्त्योर्न भेदोऽस्ति शक्त्युस्थास्तु मरीचयः ।**
**तासामानन्दजनकं मद्यं शिवमयं ततः ॥ ७४ ॥**

---

निम्न कोटि का शराब जगल कहा गया है ।"

तनु = हल्की । अन्तर्बहिः = अन्दर और बाहर रूप वाली । इससे निरीक्षण अन्तःरूप है और प्रोक्षण बाह्यरूप यह समझना चाहिये । वहीं वहाँ कहा गया—

"मन्त्ररूपी आँख से निरीक्षण, अर्घजल से प्रोक्षण, अस्त्रराज से ताडन, नेत्र से आप्यायन तथा कवच से गुण्ठन.............(करना चाहिये) ।"

कलशमुद्रा से—और उसका अन्यत्र लक्षण—

"दोनों हाथों की उँगलियाँ मिली हों (हाथ का) पिछला भाग अर्ध चन्द्र के समान रखा गया हो, दोनों अंगूठे मूल में सटे हों (तो यह) कुम्भमुद्रा कही गयी है।"

वहाँ कहा भी गया है—

"कलशमुद्रा (= कुम्भमुद्रा) को बना कर उस (= कलशमुद्रा) से शरीर का सिञ्चन करना चाहिये । विधिवत् अभिषेक कर मन्त्रदेवताओं का विधिवत् तर्पण करना चाहिये" ॥

केवलीभाव में मद्यस्नान ही क्यों कारण है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

चूँकि मद्य शिवमय है; सब मन्त्र शिव से उत्पन्न हैं, शिव और शक्ति में भेद नहीं है (मद्य में शक्ति का आधान होता है) और किरणें शक्ति से

**प्रबुद्धे संविदः पूर्णे रूपेऽधिकृतिभाजनम् ।**

अधिकृतिभाजनमिति प्रबुद्धपूर्णसंविद्रूपतया केवलीभवेत्—इत्यर्थः ॥

ननु अन्येषामयमाशयः—यत्

'आदौ स्नानं प्रकुर्वीत सर्वकिल्बिषनाशनम् ।'

इति फलश्रुतेः स्नानं न यजनाङ्गमिति; यदाहुः—'फलवत्संनिधावफलं तदङ्गम्' इति अयुक्तमेतत्?—इत्याह—

**मन्त्रध्यानसमाधानभेदात्स्नानं तु यत्र तत् ॥ ७५ ॥**
**युक्तं स्नानं यतो न्यासकर्मादौ योग्यतावहम् ।**
**अस्य स्नानाष्टकस्यास्ति बाह्यान्तरतया द्विता ॥ ७६ ॥**

यत् पुनर्मन्त्रध्यानादेर्भेदमाश्रित्य ततो भिन्नं न यजनाङ्गं स्नानमित्युच्यते, तत् न युक्तम्, यतः स्नानम्—

'स्नातोऽधिकारी भवति दैवे पित्र्ये च कर्मणि ।'

इति दृशा मन्त्रन्यासादावधिकारलक्षणां योग्यतामावहति तदाधानेन यजनोपकारकमेव—इत्यर्थः । न च सर्वात्मनैव अफलमङ्गमिति नियमः 'गोदोहनेन

---

उत्पन्न होती हैं उनका आनन्दजनकमद्य शिवमय है इसलिये संविद् के प्रबुद्ध पूर्णरूप में (वह) अधिकार का पात्र होता है ॥ -७३-७५- ॥

अधिकृति का पात्र = प्रबुद्धपूर्णसंविद् रूप से केवली हो जाता है ॥

प्रश्न—अन्य लोगों का यह आशय है कि—

"पहले समस्त पापों का नाश करने वाला स्नान करना चाहिये ।"

इस फलश्रुति से स्नान यज्ञ का अङ्ग नहीं है, जैसा कि कहते हैं—"फलवान् की सन्निधि में उसका अङ्ग निष्फल हो जाता है ।" यह (कथन) अयुक्त है—यह कहते हैं—

**मन्त्र, ध्यान और समाधान (= समाधि) के भेद से जो (अतिरिक्त) स्नान (कहा गया है) वह ठीक स्नान नहीं है क्योंकि (युक्त स्नान) (वह) है जो न्यास कर्म आदि में योग्यता का आधायक हो । यह आठ स्नान बाह्य और आभ्यन्तर रूप से दो प्रकार का है ॥ -७५-७६ ॥**

जो कि मन्त्र ध्यान आदि के भेद के आधार पर उससे भिन्न स्नान यज्ञ का अङ्ग नहीं है—यह कहा जाता है वह ठीक नहीं है क्योंकि—

"स्नान करने वाला (ही) दैव और पित्र्य कर्म में अधिकारी होता है ।"

इस दृष्टि से स्नान, मन्त्र न्यास आदि में अधिकारलक्षण वाली योग्यता का

पशुकामस्य प्रणयेत्' इति अङ्गस्यापि फलश्रुतिदर्शनादङ्गिन्यपि विश्वजिदादौ फला-दर्शनात् ॥ ७६ ॥

तत्र एतत् बाह्यतया निरूपितमिति आन्तरतयापि अभिधत्ते—

**आन्तरं तद्यथोर्ध्वेन्दुधारामृतपरिप्लवः ।**
**यतो रन्ध्रोर्ध्वगाः सार्धमंगुलं व्याप्य संस्थिताः ॥ ७७ ॥**
**मूर्तयोऽष्टावपि प्रोक्ताः प्रत्येकं द्वादशान्ततः ।**

ऊर्ध्वेन्द्विति—द्वादशान्तस्थस्य शिवचन्द्रमसः । अत्र हेतुर्यत इत्यादि ॥

ननु एतद्युगपदेव स्नानाष्टकं कार्यं न वा?—इत्याशङ्क्य आह—

**एषामेकतमं स्नानं कुर्याद्द्वित्र्यादिशोऽपि वा ॥ ७८ ॥**

एकतममिति देशकालाद्यनुसारम् ॥ ७८ ॥

एतदुपसंहृत्य अन्यदवतारयति—

**इति स्नानविधिः प्रोक्तो भैरवेणामलीकृतौ ।**

---

आधान करता है अर्थात् उस (योग्यता) के आधान से यज्ञ का उपकारक ही होता है । अङ्ग पूर्ण—रूपेण निष्फल होता है—यह नियम नहीं है । क्योंकि "गोदोहन के द्वारा पशुकाम को तृप्त करे" यहाँ अङ्ग (= गोदोहन) की भी फलश्रुति देखी जाती है तथा अङ्गी विश्वजित आदि में भी फलश्रुति नहीं देखी जाती ॥ ७६ ॥

वहाँ यह (स्नान) बाह्य रूप में निरूपित है । अब आन्तरिक रूप में भी कहते हैं—

आन्तर (स्नान) जैसे ऊर्ध्व चन्द्र की धारा के अमृत से परिप्लुत होना क्योंकि पूर्वोक्त आठो मूर्त्तियाँ ब्रह्मरन्ध के ऊपर होती हुई डेढ़ अंगुलपर्यन्त व्याप्त होकर द्वादशान्त तक स्थित रहती हैं ॥ ७७-७८- ॥

ऊर्ध्वेन्दु = द्वादशान्त में रहने वाले शिवचन्द्र की । इसमें कारण है—क्योंकि.. इत्यादि ॥

प्रश्न—यह आठ स्नान एक साथ करना चाहिये अथवा नहीं?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इसमें से कोई एक अथवा दो या तीन भी करना चाहिये ॥ -७८ ॥

कोई एक—देश काल आदि के अनुसार ॥ ७८ ॥

इसका उपसंहार कर दूसरे का प्रारम्भ करते हैं—

भैरव के द्वारा शुद्धीकरण के विषय में यह स्नानविधि कही गयी । अब

**स्नानानन्तरकर्तव्यमथेदमुपदिश्यते ॥ ७९ ॥**

तदेव आह—

**भावं प्रसन्नमालोच्य व्रजेद्यागगृहं ततः ।**

ननु यागवेश्मैव कुत्र कार्यम्—इत्याशङ्कां गर्भीकृत्य अनुजोद्देशोद्दिष्टं स्थानकल्पनाख्यं प्रमेयमवतारयति—

**पर्वताग्रनदीतीरैकलिङ्गादि यदुच्यते ॥ ८० ॥**
**तद्बाह्यमिह तत्सिद्धिविशेषाय न मुक्तये ।**
**आभ्यन्तरं नगाग्रादि देहान्तःप्राणयोजनम् ॥ ८१ ॥**
**साधकानामुपायः स्यात्सिद्धये न तु मुक्तये ।**
**पीठस्थानं सदा यागयोग्यं शास्त्रेषु भण्यते ॥ ८२ ॥**
**तच्च बाह्यान्तराद्रूपाद्बहिर्देहे च सुस्फुटम् ।**

यदीति स्थाने इहेति स्पष्टः पाठः । ननु एतत् त्रिविधमेव स्थानमुत अन्यदपि ?—इत्याशङ्क्य आह—पीठेत्यादि ॥

किमत्र प्रमाणम् ?—इत्याशङ्क्य आह—

---

स्नान के बाद के कर्त्तव्य को कहते हैं ॥ ७९ ॥

वही कहते हैं—

उसके बाद प्रसन्न विचार से यागगृह में जाना चाहिये ॥ ८०- ॥

प्रश्न—यागस्थल ही कहाँ करना चाहिये ?—इस आशङ्का को अन्दर रखकर अनुजोद्देश में कथित स्थानकल्पना नामक प्रमेय की अवतारणा करते हैं—

पर्वत के अग्रभाग (= शिखर पर बना मन्दिर), नदीतीर, एकल्लिङ्ग (= एकान्त स्थान) आदि जो कहा जाता है वह इस संसार में बाह्य विशिष्ट सिद्धियों के लिये है मुक्ति के लिये नहीं । आभ्यन्तर पर्वताग्र आदि प्राण को भीतर जोड़ने का नाम है । (यह नग = मूलाधार से लेकर ऊर्ध्व द्वादशान्त तक माना गया है) साधकों का यह उपाय भी सिद्धि के लिये है मुक्ति के लिये नही । शास्त्रों में सदा याग के योग्य पीठस्थान कहा गया है । वह बाह्य और आभ्यन्तर भेद से बाहर और शरीर में स्पष्ट है ॥ -८०-८३- ॥

'यत्' के स्थान पर 'इह' पाठ स्पष्ट है । प्रश्न—यह तीन ही प्रकार (= पर्वताग्र, नदीतीर एकलिङ्ग अथवा शरीर के भीतर मूलाधार नासाग्र और गुरुचक्र) का स्थान है या अन्य भी ?—यह शङ्का कर कहते हैं—पीठ आदि ॥

इसमें क्या प्रमाण है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**यतः श्रीनैशसञ्चारे परमेशो न्यरूपयत् ॥ ८३ ॥**

तदेव अर्थद्वारेण आह—

**तस्येच्छा पीठमाधारो यत्रस्थं सचराचरम् ।**
**अग्र्यं तत्कामरूपं स्याद्बिन्दुनादद्वयं ततः ॥ ८४ ॥**
**नादपीठं पूर्णगिरिर्दक्षिणे वामतः पुनः ।**
**पीठमुड्डयनं बिन्दुर्मुख्यं पीठत्रयं त्विदम् ॥ ८५ ॥**
**ज्ञेयं सङ्कल्पनारूपमर्धपीठमतः परम् ।**
**शाक्तं कुण्डलिनी वेदकलं च त्र्युपपीठकम् ॥ ८६ ॥**
**देवीकोट्टोज्जयिन्यौ द्वे तथा कुलगिरिः परः ।**
**लालनं बैन्दवं व्याप्तिरिति संदोहकत्रयम् ॥ ८७ ॥**
**पुण्ड्रवर्धनवारेन्द्रे तथैकाम्रमिदं बहिः ।**
**नवधा कथितं पीठमन्तर्बाह्यक्रमेण तत् ॥ ८८ ॥**
**क्षेत्राष्टकं क्षेत्रविदो हृदम्भोजदलाष्टकम् ।**
**प्रयागो वरणा पश्चादट्टहासो जयन्तिका ॥ ८९ ॥**
**वाराणसी च कालिङ्ग कुलूता लाहुला तथा ।**
**उपक्षेत्राष्टकं प्राहुर्हृत्पद्माग्रदलाष्टकम् ॥ ९० ॥**
**विरजैरुडिका हाला एला पूः क्षीरिका पुरी ।**
**मायाख्या मरुदेशश्च बाह्याभ्यन्तररूपतः ॥ ९१ ॥**

---

क्योंकि निशाटन में परमेश्वर ने बतलाया है ॥ -८३ ॥

उसी को अर्थ के द्वारा कहते हैं—

उस (= परमेश्वर) की इच्छा पीठ = आधार है जिसमें कि समस्त चराचर स्थित है । वह मुख्य कामरूप है । उसके बाद बिन्दु और नाद दो (पीठ) हैं । यह नादपीठ दक्षिण में पूर्णगिरि तथा बायें उड्डयन पीठ है । (इस प्रकार उक्त दो और) बिन्दु ये तीन मुख्य पीठ हैं । इसके बाद सङ्कल्परूप अर्धपीठ जानना चाहिये । शाक्त कुण्डलिनी और चतुःकला वाला (ये) तीन उपपीठ हैं । देवीकोट्ट उज्जयिनी ये दो तथा तीसरा कुलगिरि; लालन बैन्दव व्याप्ति ये तीन सन्दोहक तथा पुण्ड्रवर्धन वारेन्द्र और ऐकाम्र ये नव प्रकार के पीठ आन्तर और बाह्य क्रम से कहे गये हैं। हृदयकमल के आठ दल क्षेत्रज्ञ के आठ क्षेत्र—प्रयाग वरणा अट्टहास जयन्तिका वाराणसी कलिङ्ग कुलूता और लाहुला है । हृदयकमल के आठ दलों का अग्रभाग आठ उपक्षेत्र-विरजा एरुडिका हाला एलापूः क्षीरिका राजपुरी मायापुरी और मरुभूमि बाह्य आभ्यन्तर रूप से हैं । हृदयकमल के

हृत्पद्मदलसन्धीनामुपसन्दोहकाष्टता ।
जालन्धरं च नैपालं कश्मीरा गर्गिका हरः ॥ ९२ ॥
म्लेच्छदिग्द्वारवृत्तिश्च कुरुक्षेत्रं च खेटकम् ।
द्विपथं द्वयसङ्घट्टात् त्रिपथं त्रयमेलकात् ॥ ९३ ॥
चतुष्पथं शक्तिमतो लयात्तत्रैव मन्वते ।
नासान्ततालुरन्ध्रान्तमेतद्देहे व्यवस्थितम् ॥ ९४ ॥
भ्रूमध्यकण्ठहृत्संज्ञं मध्यमं तदुदाहृतम् ।
नाभिकन्दमहानन्दधाम तत्कौलिकत्रयम् ॥ ९५ ॥
पर्वताग्रं नदीतीरमेकलिङ्गं तदेव च ।
किं वाऽतिबहुना सर्वं संवित्तौ प्राणगं ततः ॥ ९६ ॥
ततो देहस्थितं तस्माद्देहायतनगो भवेत् ।

न च अस्याः पीठमिति संज्ञामात्रमित्युक्तमाधार इति यत्रस्थं सचराचरमिति च। तदुक्तं तत्र—

'तस्येच्छा या स्मृता शक्तिः पीठत्वं समुपागता ।
पीठमाधारभूतं स्यात्तत्रस्थं सचराचरम् ॥
तेन पीठाभिधानं तु शक्तेर्नैमित्तिकं स्मृतम् ।' इति ।

अग्र्यमिति मुख्यम्, अत एव कामस्य इच्छाया रूपमित्युक्तम् । तत इति

---

दलों की सन्धियाँ आठ उप सन्दोहक—जालन्धर नेपाल कश्मीर गर्गिका हर म्लेच्छदिग्द्वारवृत्ति, कुरुक्षेत्र और खेटक है । (विद्वान् लोग) दो का सङ्घट्ट होने से द्विपथ और तीन का मेल होनेसे त्रिपथ तथा शक्तिमान् का लय होने से वहीं पर चतुष्पथ मानते हैं । यह (=द्वित्रि चतुष्पथ) शरीर में नाशान्त (= शक्त्यन्त) से लेकर तालुरन्ध्र पर्यन्त व्यवस्थित है । भ्रूमध्य कण्ठ और हृदय को मध्यम (= आणव) कहा गया है । नाभि कन्द और महानन्दधाम (= जननेन्द्रिय) तीन को कौलिक (= शाक्त) कहा गया है । और वही पर्वताग्र नदीतीर और एकलिङ्ग है । अधिक कहने से क्या लाभ संवित् के प्राणगामी होने के कारण सब शरीर में ही स्थित है इसलिये देहायतन में जाना चाहिये ॥ ८४-९७- ॥

इसकी 'पीठ' केवल संज्ञा नहीं है—यह कहा गया—'आधार' जिसमें कि सचराचर स्थित है । वही वहाँ कहा गया—

"उसकी इच्छा, जो शक्ति कही गयी है, पीठ (नाम को) प्राप्त हुई । पीठ आधार है । इसमें चराचर स्थित है । इसलिये शक्ति का पीठ नाम नैमित्तिक कहा गया है ।"

अग्र्यात् कामरूपात् । तदुक्तं तत्र—

'ततः पीठद्वयं जातं बिन्दुनादमयं प्रिये ।
वामे बिन्दुर्विनिर्दिष्टो दक्षिणे नाद उच्यते ॥
अग्रपीठं तु पूर्वोक्तं शाक्तं तु परमेश्वरि ।
एवं पीठत्रयं जातं कामरूपादि यत्स्मृतम् ॥
अग्र्यं तत्कामरूपं स्याद्दक्षे पूर्णगिरिः स्मृतः ।
उड्डियानाभिधानं तु उत्तरे तु तृतीयकम् ॥' इति ।

'ज्ञेयसङ्कल्पनारूपमर्धपीठमतः परम् ।' इति अर्धं 'नवधा कथितं पीठमन्तर्बाह्यक्रमेण तत् ।' इत्युपसंहारविरुद्धमनागमिकं चेत्यनार्षत्वादुपेक्ष्यम् । वेदकलः = चतुष्कलो बिन्दुः । त्र्युपपीठकमिति—त्रयाणामुपपीठानां समाहारः । तदुक्तं तत्र—

'शक्तेः शाक्तं महापीठं कौण्डलीपदमध्यगम् ।
बिन्दोस्तु बैन्दवं पीठं चतुष्करमगोलकम् ॥
नादजं व्याप्त्यधो ज्ञेयं द्विरन्ध्रस्योर्ध्वगं प्रिये ।
उपपीठत्रयं ह्येतद्बाह्यतः शृणु नामतः ॥
देवीकोट्टं स्मृतं शाक्तं बिन्दुश्चोज्जयिनी स्मृता ।
कौलो गिरिः स्मृतो मध्ये व्यापिन्या व्याप्त्यधोगतिः ॥' इति ।

---

अग्र्य = मुख्य । इसीलिये काम का = इच्छा का, रूप—ऐसा कहा गया । उसके बाद = अग्र्य कामरूप के बाद । वही वहाँ कहा गया—

"हे प्रिये ! बिन्दु और नाद दो पीठ उत्पन्न हुये । बायें बिन्दु निर्दिष्ट है और दाहिने नाद कहा जाता है । हे परमेश्वरि ! पूर्वोक्त शाक्त अग्र पीठ कहा गया है । इस प्रकार तीन पीठ उत्पन्न हुये जिसे कामरूप आदि नाम से कहा गया । उनमें मुख्य कामरूप है । दक्षिण में पूर्णगिरि पीठ उत्तर में तीसरा उड्डीयान पीठ माना गया है ।"

'ज्ञेय............परम्' यह आधा श्लोक तथा 'नवधा..........तत् ।' ये दोनों (कथन) उपसंहारविरुद्ध और अनागमिक है इसलिये अनार्ष होने के कारण उपेक्षणीय है । वेदकला वाला = चार कला वाला = बिन्दु । त्र्युपपीठक = तीन उपपीठों का समाहार । वही वहाँ कहा गया—

"कुण्डली के पद के मध्य में वर्त्तमान, शक्ति का शाक्त महापीठ है । बिन्दु का बैन्दव पीठ (है यह) चार कला वाला (= चौकोर) है गोल नही ।

हे प्रिये ! व्याप्ति के नीचे द्विरन्ध्र का ऊर्ध्वगामी नादज (पीठ) समझना चाहिये । इसके बाहर तीन उपपीठ है (उनके) नाम सुनो—देवीकोट्ट शाक्त को पीठ कहा गया है । बिन्दु उज्जयिनी पीठ है । कौल को पूर्ण गिरि माना गया है । यह

व्याप्तिः = शक्तिः = प्रसरस्थानमिति । संदोहकेति—उपपीठनिःष्यन्दप्रायत्वात् । तदुक्तं तत्र—

'पुनः संदोहसंज्ञास्तु त्रयस्त्वेते वरानने ।
ललनागर्तकं शाक्तं बैन्दवं पुटमध्यतः ॥
नादजं व्याप्तिमध्यस्थं त्रयस्त्वेते समासतः ।
पुण्ड्रवर्धनसंज्ञस्तु ललनायामुदाहृतः ॥
वारेन्द्रं बैन्धवं ज्ञेयमेकाम्रं व्याप्तिसंज्ञितम् ।' इति

नवधेति त्रयाणां पीठोपपीठसंदोहानां त्रैविध्यात् । पुरीति = राजपुरी । मायाख्येति—मायापुरी । तदुक्तं तत्र—

'क्षेत्राष्टकं तु पत्राणि हृत्पद्मस्य वरानने ।
उपक्षेत्रा दलाग्राणि संदोहा दलसन्धयः ॥
चतुर्विंशतिरेवं स्यात्......................।'

इत्युपक्रम्य नामोद्देशेन

'खेटकं च कुरुक्षेत्रं संदोहा वीरनायकाः ।'

इत्यन्तम् । द्वयेति—वामदक्षनाडीलक्षणस्य । त्रयेति—मध्यशक्त्या सह । शक्तिमत इति—आत्मनः । नासान्तेति—नासायाः शक्तेरन्तो व्याप्त्यादिशब्द-

---

मध्य में व्यापिनी में व्याप्त होकर अधोगति वाला है ।''

व्याप्ति = शक्ति = प्रसरण का स्थान । सन्दोहक—उपपीठ के निष्यन्दप्राय होने के कारण । वही वहाँ कहा गया—

''हे वरानने ! इन तीन की सन्दोह संज्ञा भी है । स्त्री के गर्त्त वाला शाक्त है । पुट के मध्य में बैन्दव और व्याप्ति के मध्य में नादज (पीठ) है । संक्षेप में ये तीन हैं । स्त्री में पुण्ड्रवर्धन नाम वाला कहा गया है । बैन्दव को वारेन्द्र और व्याप्ति को एकाम्र समझना चाहिये ।''

नव प्रकार का = पीठ उपपीठ और सन्दोह इन तीनों के तीन-तीन भेद होने से । पुरी = राजपुरी । मायाख्या = मायापुरी । वही वहाँ कहा है—

''हे वरानने ! हृदयकमल के आठ पत्र आठ क्षेत्र हैं, दल के अग्र भाग (आठ) उपक्षेत्र और दल की सन्धियाँ (आठों) सन्दोह हैं । इस प्रकार (ये) चौबीस होते हैं ॥''

ऐसा प्रारम्भ कर नाम उच्चारण के साथ-

''खेटक कुरुक्षेत्र सन्दोह और वीरनायक ।''

यहाँ तक कहा गया । दो = बांयी और दाहिनी नाड़ी रूप । तीन—मध्य

व्यपदेश्यं प्रसरस्थानम् । रन्ध्रेति—ब्रह्मरन्ध्रस्य अन्तश्चूलिकाग्रम् । मध्यममिति—आणवम् । कौलिकमिति—शाक्तम्, अर्थादाद्यं—शाम्भवम् । तदेवेति—नासान्तादित्रिप्रकारमपि । तदुक्तं तत्र—

'द्विपथं वामदक्षाभ्यां नाड्योर्वाहः परो मतः ।
त्रिपथं परया प्रोक्तं तदेव तु विशिष्यते ॥
यत्तत्पूर्वं समाख्यातं व्याप्त्यधः पिण्डमुत्तमम्।
चतुष्पथं तु तत्रैकं द्वितीयं तालुमध्यतः ॥
तृतीयं चूलिकाग्रे तु त्रिकं तत्तु विजानत ।
भ्रूमध्ये तु परं प्रोक्तं चतुष्पथमतः परम् ॥'

इत्यादि अनेकप्रकारम् । ननु एतत् शास्त्रान्तरेष्वपि—

'प्रयागो नाभिसंस्थस्तु वरणा हृत्प्रदेशतः ।
कुलाद्रिः कण्ठसंस्थस्तु भीमनादस्तु तालुकः ॥
बिन्दुस्थाने जयन्त्याख्यं नादाख्ये तु चरित्रकम्।
एकाम्रं शक्तिमध्ये तु ज्ञातव्यं विदितात्मकैः ॥
गुरुवक्त्रगतं प्रोक्तं कोटिवर्षं तथाष्टमम् ।'

इत्यादिना अन्यथा उक्तं, तत्किमनेन एवंविधेन उपदिष्टेन स्यात्; तात्पर्यमेव अत्र किञ्चिदुच्यताम्, बाढम्—इत्याह—किं वेत्यादि । ततः प्राणगमिति संविदः

---

नाड़ी को लेकर । शक्तिमान् का = आत्मा का । नासान्त = नासा = शक्ति का अन्त = व्याप्ति आदि शब्द से व्यवहृत होने वाला प्रसरस्थान । रन्ध्र = ब्रह्मरन्ध्र का भीतरी चूलिकाग्र । मध्य = आणव । कौल = शाक्त, अर्थात् प्रथम = शाम्भव । वही = नासान्त आदि तीनों प्रकार का । वही वहाँ कहा गया—

"बायीं (—इडा) और दाहिनी (—पिङ्गला) के द्वारा द्विपथ कहा गया है । इन दोनों नाड़ियों का प्रवाह पर माना गया है । परा (= सुषुम्ना) के द्वारा त्रिपथ कहा गया है । वह विशिष्ट है । जो पहले व्याप्ति के नीचे उत्तम पिण्ड कहा गया वहाँ एक चतुष्पथ है । दूसरा तालु के मध्य में और तीसरा चूलिकाग्र में है । उन तीनों को जानों । इसके बाद भ्रूमध्य में चौथा चतुष्पथ कहा गया है ।"

इत्यादि अनेक प्रकार का है । प्रश्न—दूसरे शास्त्रों में यह—

"प्रयाग नाभि में स्थित है, वरणा हृदयप्रदेश में । कुलाद्रि कण्ठ में स्थित है भीमनाद तालु में । बिन्दु में जयन्ती, नाद में चरित्र, शक्तिमध्य में एकाम्र स्थित है—ऐसा आत्मज्ञों के द्वारा समझा जांना चाहिये । कोटिवर्ष नामक आठवाँ (पीठ) गुरु के मुख में स्थित कहा गया है ।"

इत्यादि के द्वारा दूसरे प्रकार से कहा गया है तो इस प्रकार के उपदेश से क्या लाभ? यहाँ कुछ तात्पर्य ही बताइये । ठीक है—यह कहते हैं—किं वा

प्रथमं प्राणे परिणामात् । तस्मादिति—देहे एव पीठादेरवस्थानात् हेतोः ॥

ननु यदि एवं स्वदेहायतनगेनैव भाव्यं किं तद्बाह्यस्य पीठादेर्वचनेन?—इत्याशङ्क्य आह—

**बाह्ये तु तादृशान्तःस्थयोगमार्गविशारदाः ॥ ९७ ॥**
**देव्यः स्वभावाज्जायन्ते पीठं तद्बाह्यमुच्यते ।**

देव्यो हि स्वभावत एव समनन्तरोक्तव्याप्त्या आन्तरज्ञानयोगादिवैचक्षण्यात् बाह्ये जायन्ते बहिरनुग्रहनिमित्तमभिव्यक्तिमासादयन्तीति पीठं बाह्यमुच्यते तथाभिधातुमुचितम्—इत्यर्थः ॥

ननु देव्यश्चेदेवं, तावता बहिः पीठत्वं कुतस्त्यम् ?—इत्याशङ्कां दृष्टान्तप्रदर्शनेन उपशमयति—

**यथा स्वभावतो म्लेच्छा अधर्मपथवर्तिनः ॥ ९८ ॥**
**तत्र देशे नियत्येत्थं ज्ञानयोगौ स्थितौ क्वचित् ।**

यथा स्वभावतो म्लेच्छानामधर्मपरत्वात् तद्देशे एव नियमेन इत्थमधर्म एवं

---

इत्यादि । उसके बाद प्राणगामी = संविद् का पहले प्राणरूप में परिणाम होने के कारण । (प्राक् संवित् प्राणे परिणता) । इस कारण = देह में ही पीठ आदि के रहने से (देहायतनगामी होना चाहिये)॥

प्रश्न—यदि अपने शरीरायतनगामी होने से ही ऐसा होता है तो फिर बाह्य पीठ आदि के कथन से क्या लाभ ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

देवियाँ स्वभाव से ही उस प्रकार के अन्तःस्थ योगमार्ग में विशारद होने के कारण बाहरी स्थानों में उत्पन्न हो जाती हैं । इसलिये वह बाह्य पीठ कहा जाता है ॥ -९७-९८- ॥

देवियाँ स्वभावतः ही पूर्वोक्त व्याप्ति के द्वारा आन्तर ज्ञान योग आदि की विचक्षणता के कारण बाहर उत्पन्न हो जाती हैं अर्थात् बाह्य अनुग्रह के लिये प्रकट होती है इसलिये पीठ को बाह्य भी कहा जाता है अर्थात् वैसा कहना उचित है ॥

प्रश्न—यदि देवियाँ ऐसी हैं तो इससे पीठ का बाह्य होना कहाँ से (आया)?—इस शङ्का को दृष्टान्तप्रदर्शन के द्वारा शान्त करते हैं—

जैसे म्लेच्छ लोग स्वभाव से अधर्म के पथ पर चलते हैं तो उस देश के विषय में नियमतः (अधर्मी होने का प्रचार होता है) वैसी ही ज्ञान और योग भी कहीं स्थित हैं ॥ -९८-९९- ॥

जैसे स्वभावतः म्लेच्छों के अधर्मपरक होने से उस देश में नियमपूर्वक अधर्म

सर्वजनविषयतया वर्तते, तथा ज्ञानयोगशालित्वात् देवीनां तदभिव्यक्तिस्थाने क्वचित्पीठादावेव, नतु सर्वत्र, ज्ञानयोगादीति युक्तमुक्तम्—तत्पीठमुच्यते इति ॥

ननु एवं तत्र चेत् ज्ञानयोगादि स्थितं तावता अन्येषां किं भवेत्?—इत्याशङ्कामुपशमयितुं दृष्टान्तयति—

**यथा चातन्मयोऽप्येति पापितां तैः समागमात्॥ ९९ ॥**
**तथा पीठस्थितोऽप्येति ज्ञानयोगादिपात्रताम् ।**

अतन्मयो निष्पापः, ज्ञानयोगादिबहिष्कृतश्च । तैः—पापिभिः, पीठस्थितैश्च ॥

ननु पीठादेर्बहिर्भ्रमणात् यदि एवं ज्ञानयोगादि सिद्ध्येत् तत्किमन्तरनुसन्धानेन?—इत्याशङ्क्य आह—

**मुख्यत्वेन शरीरेऽन्तः प्राणे संविदि पश्यतः ॥ १०० ॥**
**विश्वमेतत्किमन्यैः स्याद्बहिर्भ्रमणडम्बरैः ।**

शरीरादेश्च यथायथमान्तरत्वं विवक्षितम् ॥

स च अयं पीठादेर्बुभुक्ष्वेकविषयो भेद—इत्याह—

---

ही सब लोगों के विषय के रूप में रहता है उसी प्रकार देवियों के ज्ञानयोगशाली होने के कारण उनकी अभिव्यक्ति के स्थान किसी पीठ आदि में ही ज्ञान योग आदि होते हैं न कि स्वतन्त्र । इसलिये ठीक कहा गया कि—वह पीठ कहा जाता है ॥

प्रश्न—यदि ज्ञान योग आदि वहाँ स्थित हैं तो उससे दूसरों को क्या (लाभ) होता है?—इस शङ्का को शान्त करने के लिये दृष्टान्त देते हैं—

जिस प्रकार अतन्मय (= पापरहित) भी उन (= पापियों) के समागम से पापी बन जाता है उसी प्रकार पीठ में रहने वाला भी ज्ञान योग आदि की पात्रता को प्राप्त होता है ॥ -९९-१००- ॥

अतन्मय = निष्पाप और ज्ञान योग आदि से बहिष्कृत । उनके = पापियों के तथा पीठ में स्थित लोगों के ॥

प्रश्न—यदि बाहर पीठ आदि में घूमने से ज्ञान योग आदि की सिद्धि होती है तो अन्तःअनुसन्धान से क्या लाभ ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

शरीर के भीतर प्राणसंविद् में विश्व को मुख्यरूप से देखने वाले को बहिर्भ्रमण प्रदर्शन से क्या लेना देना ॥ -१००-१०१- ॥

शरीर आदि का क्रमिक आन्तरत्व विवक्षित है ॥

और यह भेद पीठ आदि के भोगेच्छु का एक मात्र विषय होता है—यह

**इत्येवमन्तर्बाह्ये च तत्तच्चक्रफलार्थिनाम् ॥ १०१ ॥**
**स्थानभेदो विचित्रश्च स शास्त्रे संख्ययोज्झितः ।**

स्थानभेद इति अत्र च्छेदः । स चेति—स्थानभेदः । शास्त्रे—इति शैवे ॥

तदेव दर्शयति—

**श्रीवीरावलिहृदये सप्त स्थानानि शक्तिकमलयुगम् ॥ १०२ ॥**
**सुरपथचतुष्पथाख्यश्मशानमेकान्तशून्यवृक्षौ च ।**
**इति निर्वचनगुणस्थित्युपचारदृशा विबोध एवोक्तः ॥ १०३ ॥**
**तदधिष्ठिते च चक्रे शरीरे बहिरथो भवेद्यागः ।**

शक्तीति—तदुदयस्थानं जन्माधारः । सुरपथेति—सुराणां ब्रह्मविष्णुरुद्राणां त्रित्वात् त्रिपथम् । शून्येति—अन्याभावादेकवृक्षः । यदुक्तम्—

'एकवृक्षः शिवः प्रोक्तः......................।' इति ।

निर्वचनेनेति—यतो विबोध एव अनुग्राह्याणां वरणात्पाशानां च क्षपणात् वृक्ष उक्तः । गुणस्थितीति अन्यवैविक्त्यादेकान्त इव एकान्तः । उपचारेति—

---

कहते हैं—

इस प्रकार अन्दर और बाहर तत्तत् चक्रफल को चाहने वाले का विचित्र स्थानभेद होता है और वह (शैव) शास्त्र में संख्यारहित है ॥ -१०१-१०२- ॥

स्थानभेद—यहाँ विराम है । और वह = स्थानभेद । शास्त्र = शैव ॥

उसी को दिखलाते हैं—

वीरावलि हृदय में सात स्थान (कहे गये हैं—)—दो शक्तिकमल, सुरपथ, चतुष्पथ, श्मशान, एकान्त, शून्यवृक्ष । इस प्रकार निर्वचन गुणस्थिति और उपचार की दृष्टि से विशिष्ट बोध ही कहा गया है । उस (= बोध या ज्ञान) के द्वारा शरीरचक्र के अधिष्ठित होने पर बहिर्याग होता है ॥ -१०२-१०४- ॥

शक्ति = उस (= शक्ति) के उदय का स्थान मूलाधार (= स्त्री एवं पुरुष की जननेन्द्रियों का मूल) । सुरपथ = सुर = ब्रह्मा विष्णु और रुद्र के तीन होने से त्रिपथ । शून्य = अन्य का अभाव होने के कारण एक वृक्ष । जैसा कि कहा गया—

"शिव एक वृक्ष कहे गये हैं ।"

निर्वचन से—क्योंकि ज्ञान ही अनुग्राह्यों का वरण और पाशों का नाश करने

'तथाप्यस्य परं स्थानं हृत्पङ्कजसमुद्गकम् ।'

इत्युक्त्या तात्स्थ्यात् हृत्कमलं 'मञ्चाः क्रोशान्ति' इतिवत् । एवमन्यत्रापि ज्ञेयम् । तदधिष्ठित इति तच्छब्देन विबोधपरामर्शः ॥

अत एव बोधस्य सर्वत्र अविशेषात् तदैकात्म्यापत्तिरूपायां मुक्तौ न काचित् स्थानभेदकल्पना—इत्याह—

**मुक्तये तत्र यागस्य स्थानभेदः प्रकल्प्यते ॥ १०४ ॥**
**देशोपाया न सा यस्मात्सा हि भावप्रसादतः ।**

न च एतत् न्यायैकशरणम्—इत्याह—

**उक्तं च श्रीनिशाचारे सिद्धिसाधनकाङ्क्षिणाम् ॥ १०५ ॥**
**स्थानं मुमुक्षुणा त्याज्यं सर्पकञ्चुकवत्त्विदम् ।**
**मुक्तिर्न स्थानजनिता यदा श्रोत्रपथं गतम् ॥ १०६ ॥**

---

के कारण वृक्ष कहा गया है । गुणस्थिति—अन्य से विविक्त (= रहित) होने के कारण एकान्त के समान एकान्त । उपचार—

"फिर भी इसका अन्तिम स्थान हृदयकमल की समुद्गक[1] (= पिटारी) है ।" इस उक्ति के अनुसार उसमें स्थित होने के कारण हृदय कमल (समझना चाहिये) जैसे कि "माँचे शोर कर रहे हैं ।' (—यहाँ 'मञ्च' पद मञ्चस्थ व्यक्ति को बतलाया है) इसी प्रकार अन्यत्र भी समझना चाहिये । उससे अधिष्ठित—यहाँ 'तद्' शब्द से बिबोध समझना चाहिये ॥

इसीलिये बोध के सर्वत्र समान होने के कारण उससे अभेदप्राप्तिरूपा मुक्ति में कोई स्थानभेद की कल्पना नहीं है—यह कहते हैं—

इसलिये मुक्त्यर्थ स्थानभेद की कल्पना नहीं की जाती क्योंकि उसका उपाय स्थान नहीं है । वह भाव की प्रसन्नता से होती है ॥-१०४-१०५-॥

उस विषय में केवल तर्क ही प्रमाण नहीं है—यह कहते हैं

निशाटन में कहा गया है—स्थान सिद्धि चाहने वालों के लिये आवश्यक होता है । यह मुमुक्षु के द्वारा सर्पकञ्चुक की भाँति त्याज्य है । मुक्ति स्थान से उत्पन्न नहीं होती । जब (यह) तत्त्व गुरु (के मुख) से

---

१. यहाँ कुछ लोग 'समुद्रक' पाठ मानते हैं । समुद्र का दो अर्थ है—(१) सागर, (२) मुद्रा के सहित । कमल को सागर मानना समीचीन प्रतीत नहीं होता । और मुद्रा के सहित अर्थ मानने पर वह मुद्रा कौन सी है यह समझ में नहीं आता । इसलिये 'समुद्गक' पाठ, जिसका अर्थ-मञ्जूषा या पिटारी होता है, ही समीचीन लगता है ।

**गुरोस्तत्त्वं तदा मुक्तिस्तद्दार्ढ्याय तु पूजनम् ।**

इदमिति—नियतं पीठाद्यात्म स्थानम् । यदुक्तम् तत्र—

'कथितं पूर्वमेवं यन्मया तुभ्यं वरानने ।
सिद्धिसाधनकं ह्येतद्विधानं सिद्धिकाङ्क्षिणाम् ॥
मोक्षार्थी सर्वमेतत्तु सर्पकञ्चुकवत्त्यजेत् ।
मुक्तस्तेनैव कालेन यदा श्रोत्रपथं गतम् ॥
गुरोर्वक्त्राद्विनिर्यातं ज्ञानं परमदुर्लभम् ।
सकृज्ज्ञात्वा स्वसंवित्तिं किमन्यत्तु जिगीषति ॥' इति ॥

ननु निरधिकरणस्तावद्यागो न भवेदिति मुमुक्षुणापि स्थानभेदोऽवश्याश्रयणीयः, तत्कथमेतदुक्तं मुक्तये यागस्य न स्थानभेद इति ?—इत्याशङ्क्य आह—

**यत्र यत्र हृदम्भोजं विकासं प्रतिपद्यते ॥ १०७ ॥**
**तत्रैव धाम्नि बाह्योऽन्तर्यागश्रीः प्रतितिष्ठति ।**

ननु तत्रापि पीठादिगमनेन सौकर्यं किं न स्यात्?—इत्याशङ्क्य आह—

**नान्यत्रगत्या मोक्षोऽस्ति सोऽज्ञानग्रन्थिकर्तनात् ॥ १०८ ॥**
**तच्च संविद्विकासेन श्रीमद्वीरावलीपदे ।**

---

कर्णविवर तक पहुँचता है तब मुक्ति होती है । उसकी दृढ़ता के लिये तो पूजन (का विधान) है ॥ -१०५-१०७- ॥

यह = निश्चित पीठ आदि रूप स्थान । जैसा कि वहाँ कहा गया—

"हे वरानने ! जो मैंने इस प्रकार तुमसे पहले कहा यह विधान सिद्धि चाहने वालों की सिद्धि का साधन है । मोक्ष चाहने वाला इस सबको सर्पकञ्चुक के समान छोड़ दे । गुरु के मुख से निकला हुआ परमदुर्लभ ज्ञान जब (शिष्य के) कर्णपथ तक पहुँचता है उसी समय एक बार अपनी संविद् को जान कर (वह) मुक्त हो जाता है । और क्या जानना चाहती हो ?' ॥

प्रश्न—याग बिना आधार के नहीं होता इसलिये मुमुक्षु के द्वारा भी स्थानभेद का आश्रयण अवश्य करना चाहिये । फिर यह कैसे कहा गया कि मुक्ति के लिये यज्ञ का स्थानभेद नहीं होता ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जहाँ-जहाँ हृदयकमल विकास को प्राप्त होता है बाहर उसी-उसी स्थान में अन्तर्याग की शोभा प्रतिष्ठित होती है ॥ -१०७-१०८- ॥

प्रश्न—क्या उसकी प्राप्ति में भी पीठ आदि के गमन के द्वारा सरलता नहीं होगी ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

अन्यत्र गमन से मोक्ष (लाभ) नहीं होता । वह (= मोक्ष) अज्ञान

तदिति—अज्ञानग्रन्थिकर्तनम् । नच स्वोपज्ञमेवोक्तम्—इत्युक्तम्—श्रीमद्वीरावलीपदे इति ॥

गुरूणां पुनरयमाशयो यदुभयत्रापि भावप्रसाद एव निमित्तम्—इत्याह—

**गुरवस्तु विमुक्तौ वा सिद्धौ वा विमला मतिः ॥ १०९ ॥**
**हेतुरित्युभयत्रापि यागौको यन्मनोरमम् ।**

यत् मनोरमं तत् यागौक इति विधिः । अत एव तत्र तत्र अविशेषेणैव

'तत्रादौ यागसदनं शुभक्षेत्रे मनोरमम् ।' इति,

तथा

'एकान्ते विजने रम्ये..................... ।' इति,

तथा

'.......................यत्र वा रमते मनः ।' इति

उक्तम् ॥

ननु तत्तद्देशकालादिसामग्रीवशेन सा सा सिद्धिः समुन्मिषतीति सर्वत्र उक्तम्,

---

रूपी गाँठ को काट देने से होता है । और वह (कर्त्तन) संविद् के विकास से होता है—(ऐसा) वीरावलीहृदय नामक ग्रन्थ में (कहा गया) ॥ -१०८-१०९- ॥

वह = अज्ञान ग्रन्थि का काटा जाना । यह स्वोपज्ञ नहीं कहा गया—इसालये कहा गया—श्रीमद्वीरावलीपदे ॥

गुरुओं का यह आशय है कि दोनों जगह भाव की प्रसन्नता ही कारण हैं—यह कहते हैं—

गुरुओं (का अभिप्राय है कि) मोक्ष अथवा सिद्धि की प्राप्ति के लिये निर्मलबुद्धि कारण होती है । इसलिये जो मनोरम होता है वही यज्ञगृह होता है ॥ -१०९-११०- ॥

जो मनोरम् है वही यज्ञस्थल है—यह विधि है । इसीलिये स्थान-स्थान पर समान रूप से—

"पहले शुभ क्षेत्र में मनोरम यज्ञस्थल (बनाना चाहिये) ।" तथा—

"एकान्त निर्जन रम्यस्थान में ।" तथा—

"अथवा जहाँ मन लगता है ।"

ऐसा कहा गया है ॥

तत्कथं तत्र भाववैमल्यमेव निमित्ततां यायात् ?—इत्याशङ्क्य आह—

**नियतिप्राणतायोगात्सामग्रीतस्तु यद्यपि ॥ ११० ॥**
**सिद्धयो भाववैमल्यं तथापि निखिलोत्तमम् ।**

ननु देशादौ निखिलेऽपि उपकरणजाते सति अस्यैव कस्मादुत्तमत्वम्?—इत्याशङ्क्य आह—

**विमलीभूतहृदयो यत्तत्र प्रतिबिम्बयेत् ॥ १११ ॥**
**साध्यं तदस्य दार्ढ्येन सफलत्वाय कल्पते ।**

तत्रेति—विमलीभूते हृदये । तदिति—साध्यम् ॥

किमत्र प्रमाणम् ?—इत्याशङ्क्य आह—

**उक्तं श्रीसारशास्त्रे च निर्विकल्पो हि सिध्यति ॥ ११२ ॥**
**क्लिश्यन्ते सविकल्पास्तु कल्पोक्तेऽपि कृते सति।**

महाजनैरपि एतत् परिगृहीतम्—इत्याह—

**'तदाक्रम्य बलं मन्त्रा' 'अयमेवोदयः स्फुटः' ॥ ११३ ॥**

---

प्रश्न—तत्तत् देशकाल आदि सामग्री के कारण तत्तत् सिद्धि उपलब्ध होती है—ऐसा सर्वत्र कहा गया । तो फिर उसके विषय में भाव की निर्मलता ही कैसे कारण होगी?—यह शङ्का कर कहते हैं—

यद्यपि नियति, प्राणवत्ता के योग से तथा सामग्री (और भावबिमलता) (इन चार) के कारण सिद्धियाँ (उपलब्ध) होती हैं तथापि भावना की निर्मलता सबसे उत्तम है ॥ -११०-१११- ॥

प्रश्न—देश आदि समस्त उपकरणसमूह के रहते हुये यही उत्तम क्यों है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

क्योंकि स्वच्छहृदय वाला (शिष्य) उस (= स्वच्छहृदय) में साध्य को प्रतिबिम्बित करता है और वह (= साध्य) दृढ़तापूर्वक इसकी सफलता के लिये होता है ॥ -१११-११२- ॥

उसमें = विमल हुये हृदय में । वह = साध्य ॥ १११- ॥

इसमें क्या प्रमाण है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

श्रीसारशास्त्र में कहा भी गया है—निर्विकल्पक (ज्ञान) वाला ही सिद्धि को प्राप्त करता है । सविकल्पक वाले तो कल्पोक्त नियमों का पालन करने पर भी कष्ट सहते हैं ॥ -११२-११३- ॥

महाजनों ने भी इसको स्वीकार किया है—यह कहते हैं—

**इत्यादिभिः स्पन्दवाक्यैरेतदेव निरूपितम् ।**

यदुक्तं तत्र—

'तदाक्रम्य बलं मन्त्राः सर्वज्ञबलशालिनः ।
प्रवर्तन्तेऽधिकाराय करणानीव देहिनाम् ॥
तत्रैव संप्रलीयन्ते शान्तरूपा निरञ्जनाः ।
सहाराधकचित्तेन तेनैते शिवधर्मिणः ॥ (२।१-२)

इति उपक्रम्य

अयमेवोदयस्तस्य ध्येयस्य ध्यायिचेतसि ।
तदात्मतासमापतिरिच्छतः साधकस्य या ॥
इयमेवामृतप्राप्तिरयमेवात्मनो ग्रहः ।
इयं निर्वाणदीक्षा च शिवसद्भावदायिनी ॥' (२।६-७) इति ॥

एतदेव उपसंहरति—

**तस्मात्सिद्ध्यै विमुक्त्यै वा पूजाजपसमाधिषु ॥ ११४ ॥**
**तत्स्थानं यत्र विश्रान्तिसुन्दरं हृदयं भवेत् ।**

एवं स्थानकल्पनमभिधाय, सामान्यन्यासभेदमासूत्रयति—

---

"तदाक्रम्य बलं मन्त्राः" "अयमेवोदयः स्फुटः" इत्यादि स्पन्द-कारिकाओं के द्वारा इसी का निरूपण किया गया है ॥ -११३-११४- ॥

जैसा कि वहाँ कहा गया—

"सर्वज्ञ बलशाली मन्त्र मनत्रेश्वर आदि उस बल को प्राप्त कर (उसी प्रकार) अधिकार के लिये प्रवृत्त होते हैं जैसे शरीरधारी लोगों की इन्द्रियाँ । शान्तरूप निरञ्जन वे जीव आराधक चित्त के साथ उसी (= बल) में लीन हो जाते हैं इस कारण वे शिवधर्मी हैं" । (स्प.का. २।१-२)

ऐसा प्रारम्भ कर—

"यही ध्याता के चित्त में उस ध्येय का उदय है । (मोक्ष) चाहने वाले साधक की जो तदात्मतासमापत्ति है यही अमृत की प्राप्ति है यही आत्मा का ग्रह (= ज्ञान) है और यही शिवसद्भाव को देने वाली निर्वाणदीक्षा है" ॥ (स्प.का. २।६-७)

इसी का उपसहार करते हैं—

इसलिये सिद्धि अथवा मुक्ति के लिये पूजा जप समाधि के योग्य वही स्थान (उपयुक्त) है जहाँ मन विश्रान्तिसुन्दर हो जाता है ॥-११४-११५-॥

इस प्रकार स्थानकल्पना का कथन कर सामान्य न्यासभेद का प्रारम्भ करते हैं—

**यागौकः प्राप्य शुद्धात्मा बहिरेव व्यवस्थितः॥ ११५ ॥**
**न्यासं सामान्यतः कुर्याद्बहिर्यागप्रसिद्धये ।**

तदेव आह—

**मातृकां मालिनीं वाऽथ द्वितयं वा क्रमाक्रमात्॥ ११६ ॥**
**सृष्ट्यप्ययद्वयैः कुर्यादेकैकं सङ्घशो द्विशः ।**

क्रमाक्रमादिति—आदौ मातृका, ततो मालिनी, तद्विपर्ययो वा । अप्ययः = संहारः । एकैकमिति—सृष्ट्याद्यन्यतमरूपतया । सङ्घश इति—सृष्ट्यादित्रैरूप्येण । द्विशो—मातृकामालिनीगतत्वेन ॥

एतदेव विभजति—

**ललाटवक्रे दृक्कर्णनासागण्डरदौष्ठगे ॥ ११७ ॥**
**द्वये द्वये शिखाजिह्वे विसर्गान्तास्तु षोडश ।**
**दक्षान्ययोः स्कन्धबाहुकरांगुलिनखे कचौ ॥ ११८ ॥**
**वर्गौ टतौ क्रमात्कट्यामूर्वादिषु नियोजयेत् ।**
**पवर्गं पार्श्वयोः पृष्ठे जठरे हृद्यथो नव ॥ ११९ ॥**
**त्वग्रक्तमांससूत्रास्थिवसाशुक्रपुरोगमान् ।**

---

यज्ञस्थल को प्राप्त कर शुद्धात्मा (साधक) बाहर ही व्यवस्थित होकर बाह्ययाग की सिद्धि के लिये सामान्य रूप से न्यास करे ॥-११५-११६-॥

उसी को कहते हैं—

मातृका अथवा मालिनी का अथवा दोनों का क्रम या अक्रम पूर्वक सृष्टि, संहार अथवा दोनों के साथ एक-एक या सामूहिक रूप से या दो-दो करके (न्यास) करना चाहिये ॥ -११६-११७- ॥

क्रम अक्रम से = पहले मातृका का फिर मालिनी का अथवा उसका उल्टा । अप्यय = संहार । एक-एक = सृष्टि आदि किसी एक रूप से । सङ्घशः = सृष्टि स्थिति संहार तीनों रूप से । द्विशः = मातृका और मालिनी से सम्बद्ध ॥

इसी का विभाग करते हैं—

ललाट और मुख में आँख कान नाक, गण्ड, दाँत और ओष्ठ में दो-दो में (१४) शिखा और जिह्वा में (२) इस प्रकार (अ से लेकर) विसर्ग पर्यन्त सोलह (वर्णों का न्यास होना चाहिये) । दाहिने और अन्य (= बायें) स्कन्ध बाहु, हाथ, अङ्गुलि और नखों में क्रमशः क वर्ग और च वर्ग का (न्यास करें) । ट (वर्ग) और त (वर्ग) को क्रमशः कटि और उरु आदि में लगाना चाहिये । प वर्ग को दोनो पार्श्वों पीठ पेट और हृदय

**इत्येष मातृकान्यासो मालिन्यास्तु निरूप्यते॥ १२० ॥**

द्वये द्वये इति—दृगादौ दक्षवामरूपेण । रदादौ तु—अध ऊर्ध्वक्रमेण । क्रमादिति—दक्षवामजङ्घारूपात् । ऊर्वादीति—आदिशब्दात्पादांगुलिनखग्रहणम् । पार्श्वयोरिति—दक्षवामयोः । सूत्राणि—स्नायवः । तदुक्तम्—

'अ ललाटे द्वितीयं च वक्त्रे संपरिकल्पयेत् ।
इ ई नेत्रद्वये दत्त्वा उ ऊ कर्णद्वये न्यसेत् ॥
ऋ ॠ नासापुटे तद्वत् ऌ ॡ गण्डद्वये न्यसेत्।
ए ऐ अध ऊर्ध्वदन्तेषु ओऔकारौ तथोष्ठयोः ॥
अं शिखायां विसर्गेण जिह्वां संपरिकल्पयेत् ।
दक्षिणस्कन्धदोर्दण्डकरांगुलिनखेषु च ॥
कवर्गं विन्यसेद्वामे तद्वच्चाद्यमनुक्रमात् ।
टताद्यौ पूर्ववद्वर्गौ नितम्बोर्वादिषु न्यसेत् ॥
पाद्यं पार्श्वद्वये पृष्ठे जठरे हृद्यनुक्रमात् ।
त्वग्रक्तमांससूत्रेषु यवर्गं परिकल्पयेत् ॥
शाद्यमस्थिवसाशुक्रप्राणकोशेषु पञ्चकम् ।' इति ।

एतद्वाच्याश्च पञ्चाशद्रुद्रा एकीकाराह्निके वक्ष्यन्ते इति तत एव अवधार्याः ।

---

में (न्यस्त करे) । इसे बाद (य र आदि) नव को त्वचा रक्त मांस स्नायु अस्थि वसा शुक्र पूर्वक (प्राण एवं कोशों में) न्यस्त करें । यह मातृका न्यास है । मालिनीन्यास का निरूपण किया जायगा ॥ -११७-१२० ॥

दो-दो में = नेत्र आदि में दाहिने बायें क्रम से । दन्त आदि में नीचे ऊपर के क्रम से । क्रम से = दाहिनी बायीं जाँघ रूप (क्रम) से । उरु आदि—यहाँ आदि पद से पैर की उंगलियाँ एवं नख का ग्रहण है । (इस प्रकार ट वर्ग और त वर्ग के दश अक्षर क्रमशः कटि के दोनों पार्श्व = नितम्ब, दो जङ्घा, दो पैर, दोनों की उंगलियाँ, दोनों के नख में लगाना चाहिये) । पार्श्व = दाहिना बाँया । सूत्र = नसें । वही कहा गया—

"अ को ललाट में और दूसरे (= आ) को मुख में कल्पित करें । इ ई को दोनों नेत्रों में देकर उ ऊ को दोनों कानों में न्यस्त करना चाहिये । ए ऐ को नीचे ऊपर के दाँतों में ओ औ को ओठों में, अं को शिखा और अः को जिह्वा में समझना चाहिये । दाहिने कन्धे भुजा हाथ ऊँगलियों और नखों में क वर्ग का न्यास करना चाहिये । उसी प्रकार क्रम से च वर्ग को बायें में न्यस्त करना चाहिये। ट वर्ग और त वर्ग को पूर्ववत् नितम्बों और उरु आदि में लगाना चाहिये। प वर्ग को दोनों पार्श्व पीठ पेट और हृदय में तथा य वर्ग को त्वचा रक्त मांस और स्नायुओं में परिकल्पित करे । श आदि पाँच को अस्थि वसा शुक्र प्राण और कोशों में (न्यस्त करें) ।"

मालिनीन्यासमेव निरूपयति—

**न शिखा ऋ ॠ ऌ ॡ च शिरोमालाऽथ मस्तकम्।**
**नेत्राणि चोर्ध्वेऽधोऽन्ये ई घ्राणं मुद्रे णु णू श्रुती ॥ १२१ ॥**
**बकवर्गइआ वक्त्रदन्तजिह्वागिरि क्रमात् ।**
**वभयाः कण्ठदक्षादिस्कन्धयोर्भुजयोर्डढौ ॥ १२२ ॥**
**ठो हस्तयोर्झञौ शाखा ञटौ शूलकपालके ।**
**प हृच्छलौ स्तनौ क्षीरमा स जीवो विसर्गयुक् ॥ १२३ ॥**
**प्राणो हवर्णः कथितः षक्षावुदरनाभिगौ ।**
**मशान्ता कटिगुह्योरुयुग्मगा जानुनी तथा ॥ १२४ ॥**
**एऐकारौ तत्परौ तु जङ्घे चरणगौ दफौ ।**

शिरोमाला = कपालारम्भिका । मस्तकमिति—तन्मध्यम् । ऊर्ध्वे इति—ललाटे । अन्ये इति—दक्षवामे । णु णू श्रुती मुद्रे इति आर्थः क्रमः, तेन णकारः कर्णौ, तद्भूषणमुकार ऊकारश्च । यच्छ्रीसिद्धातन्त्रम्—

---

इन (पचास वर्णों) के वाच्य पचास रुद्र एकीकार आह्निक में कहे जायेगें इसलिये वहीं से जान लेना चाहिये ॥

मालिनीन्यास का निरूपण करते हैं—

न (को) शिखा, ऋ ॠ ऌ ॡ को (क्रमशः) शिरोमाला, मस्तक दोनों नेत्र और ऊर्ध्व (= ललाट) में, ई को नासिका में ण को दोनों कानों में, उ ऊ (उन दोनों कानों की) मुद्रा (= आभूषण) के रूप में न्यस्त करना चाहिये । ब क वर्ग इ अ को क्रमशः मुख दन्त जिह्वा और वाणी में व भ य को (क्रमशः) कण्ठ दक्षिण एवं वाम स्कन्ध में, द ढ को भुजाओं में ठ को दोनों हाथों में झ ञ को अंगुलियों ज र ट को शूल शिखा, शूलदण्ड और कपाल में, प को हृदय तथा छ ल को स्तनों में (न्यस्त करे) । आ का स्तनक्षीर के रूप में स का जीव एवं प्राण को विसर्गयुक्त प्राण मे (न्यस्त करना) कहा गया है । ष एवं क्ष उदर तथा नाभि में रहने वाले, म श और त कटि गुह्य प्रदेश तथा दोनों उरुओं में, ए ऐ जानुओं में उसके बाद वाले (ओ औ) जाघों में और द फ क्रमशः दाहिने और बायें चरण में रहने वाले होते हैं ॥ १२१-१२५- ॥

शिरोमाला—(यह) कपाल की आरम्भिका है । मस्तक = उस (= मस्तक) का मध्य भाग । ऊर्ध्व में = ललाट में । अन्य दो = दाहिना और बाँयाँ । णु णू श्रुतियाँ और मुद्रायें—इस प्रकार अर्थ के अनुसार क्रम है । इसलिये णकार दोनों कान तथा उकार और ऊकार उनके अलङ्करण हैं । जैसा कि मालिनी तन्त्र मे कहा गया—

'झसप्तमौ स्थितौ कर्णौ तयोर्मुद्रे तु ईपरौ ।' इति ।

आ इति—अकारस्य बहुवचने रूपम् । आदिना वामः स्कन्धः, तेन दक्षिणे स्कन्धे भ, वामे य । भुजयोः दक्षवामयोः । शाखा—दक्षवामकरांगुलयः । व्रेति—दण्डेन सह शूलम्, तेन शूलस्य दण्डे रेफः, शिखासु जकारः । स च उत्तानो येन साक्षात् शूलत्वं स्यात् । यच्छ्रीसिद्धातन्त्रे—

'दक्षिणे च करे ज्ञेयं शूलं दण्डे पसप्तमः ।
उत्तानस्तु प्रदातव्यः खकारस्य तु सप्तमः ॥
साक्षाच्छूलं भवेदेव युक्तं शृङ्गैस्त्रिभिः प्रिये ।' इति ।

जीव इति—आत्मा सामान्यप्राणात्मा च । तयोश्च अभेदादेकतया निर्देशः, तेन साक्षादात्मनि सकारः, प्राणात्मनि तु विसर्गः । प्राण इति—विशिष्टः । मशान्ता इति—मकारशकारानुसारतकाराः । जान्वादि—दक्षादिक्रमेण । तत्परौ ओऔकारौ । एतद्वाच्याश्च पञ्चाशत् नादिन्यादिफेत्कारिकान्ताः शक्तयस्तत्र तत्र उक्ताः । तथा च श्रीत्रिशिरोभैरवः—

'नादिनी तु शिखाग्रस्था नकाराक्षरसंज्ञिता ।
ऋ ॠ ऌ ॡ निवृत्त्याद्या मालिका शिरसि स्थिता॥

---

"झ से लेकर दो सातवें (= दो ण) कर्ण में स्थित हैं और ई के बाद वाले दो (= उ ऊ) उन दोनों (कानों) की मुद्रायें हैं ।"

आ—यह अकार के बहुवचन का रूप है । आदि पद से वामस्कन्ध (समझना चाहिये) । इससे दाहिने स्कन्ध में झ और बायें में य (का न्यास होता है) । दोनों भुजाओं में = दाहिनी और बायीं में । शाखा = दाहिने और बायें हाथों की उँगलियाँ । व्र = दण्ड के साथ शूल इससे शूल के दण्ड में रेफ और शिखाओं में जकार है । और वह (जकार) उत्तान (= W) है जिसमें साक्षात् शूल हो जाता है। जैसा कि सिद्धातन्त्र में—

"दायें हाथ में शूल जानना चाहिये । दण्ड के लिये 'प' से सातवाँ (= र) तथा खकार से सातवाँ (= ज) उत्तान करके देना चाहिये । हे प्रिये ! इस प्रकार यह (ज और र) तीन शूलों से युक्त साक्षात् त्रिशूल हो जाता है ।"

जीव = आत्मा और सामान्य प्राण । अभेद होने के कारण उन दोनों का एक रूप में निर्देश किया गया है । इससे साक्षात् आत्मा में सकार और प्राणात्मा में विसर्ग (समझना चाहिये) । प्राण (पद) विशिष्ट (प्राण का बोधक) है । मशान्त = मकार शकार एवं तकार । जानु आदि—दाहिने के क्रम से । तत्पर = ओकार औकार । इन (पचास वर्णो) के वाच्य नादिनी से लेकर फेत्कारिका पर्यन्त पचास शक्तियाँ स्थान-स्थान पर कहीं गयी हैं । जैसे कि त्रिशिरोभैरव—

"नादिनी शिखा के अग्रभाग में स्थित है और उसकी संज्ञा न है । ऋ ॠ ऌ

थ शिरोग्रं सती देवी ध नेत्रे प्रियदर्शना ।
ई गुह्यशक्तिर्नासास्था व्याप्तास्ते नेत्रमध्यतः ॥
व्यापयित्वा स्थिता देवी च तृतीयं च लोचनम् ।
चामुण्डा परमेशानी ललाटस्था विराजते ॥
बकारो वदनं तस्या वज्रिणी शक्तिरव्यया ।
कवर्गो दशनास्तीक्ष्णाः कङ्कटा कालिका शिवा ॥
घोरघोषा शिविराख्या कवर्गे संप्रकीर्तिताः ।
मायादेवी इ जिह्वा तु अ वाग्वागीश्वरी मता ॥
नारायणी ण कर्णौ तु तयोरु ऊ च भूषणम् ।
मोहनी च तथा प्रज्ञा व कण्ठशिखिवाहनी ॥
लामा विनायिकी देवी डढौ बाहुद्वयं विभोः ।
पूर्णिमा हस्तदेशस्था ठकाराख्या विभोर्मता ॥
झङ्कारी कुन्दना चैव झञावङ्गुलयः क्रमात् ।
कापालिनी वामकरे टकारः परमेश्वरी ॥
दीपनी शूलदण्डश्च रेफः सम्यगुदाहृतः ।
ज जयन्ती भवेच्छूलं देवदेव्या महेश्वरि ॥
भीषणी वायुवेगा च स्कन्धयोरुभयोर्भयौ ।
पावनी तु प हृल्लग्ना उदरं षश्च लम्बिका ॥
संहारिका क्षकारोऽयं नाभौ देवस्तु भैरवि ।

---

लृ निवृत्ति आदि माला है जो शिर में स्थित है । थ सती देवी शिर के अग्र भाग में स्थित है । प्रियदर्शना ध नेत्रों में है । ई गुह्यशक्ति नासिका में स्थित हो नेत्रों के मध्य से व्याप्त होकर स्थित है । वह देवी तीसरे नेत्र में व्याप्त होकर स्थित है । चामुण्डा परमेश्वरी ललाट में स्थित होकर विराजमान है । वकार वदन (का नाम है) उसकी शक्ति अव्यया वज्रिणी है । क वर्ग तीक्ष्ण दाँत है । कङ्कटा कालिका शिवा घोरघोषा तथा शिविरा नामक (शक्तियाँ) क वर्ग में कही गयी हैं । माया देवी इ (नाम वाली है वह) जिह्वा (मे स्थित) है । अ वाक् है (उसकी शक्ति) वागीश्वरी मानी गयी है । ण नामक नारायणी दोनों कानों को (व्याप्त कर स्थित) है । उ और ऊ उन दोनों के भूषण हैं । उसी प्रकार मोहनी और प्रज्ञा तथा व नाम वाली कण्ठ में स्थित है । लामा विनायकी देवी परमेश्वर की दोनों बाहों में है (जिनके नाम) ड ढ हैं । पूर्णिमा हस्तदेश में स्थित है और वह परमेश्वर की ठकार नामक (शक्ति) मानी गई है। झङ्कारी तथा कुन्दना झ और ञ नाम वाली क्रमशः अङ्गुलियों में रहती है । बायें हाथ में रकारसंज्ञक परमेश्वरी कापालिनी रहती है । रेफ को शूल दण्ड और दीपनी (शक्ति) कहा गया है । ज नाम वाली जयन्ती देवदेवी का शूल है । वायुवेगा और भीषणी भ य नाम वाली दोनों स्कन्धों में रहती है । प संज्ञक पावनी हृदय में स्थित है । षसंज्ञक लम्बिका उदर में रहती है । हे भैरवि ! यह

छगली पूतना चेति स्तनौ छलौ प्रकीर्तितौ ॥
आ मोटरी तद्गतं तु क्षीरमा परिकीर्तितम् ।
परमात्मा सकारोऽयं ह प्राणः शक्तिरम्बिका ॥
इच्छाशक्तिर्विसर्गाख्या व्याप्य प्राणात्मनि स्थिता ।
म नितम्बं महाकाली श गुह्यं कुसुमायुधा ॥
शुक्रा देवी भवेच्छुक्रमनुस्वारस्तु भैरवी ।
तारा तकार ऊरुस्था ए ऐ ज्ञानक्रिये उभे ॥
जानुनी संस्थिते देवि भैरव्यास्तु महात्मनः ।
गायत्री चैव सावित्री ओ औ जङ्घे प्रकीर्तिते॥
दहनी दक्षपादस्था वामे फेत्कारिका दफौ ।' इति ।

एतच्च श्रीमतभट्टारकादावपि सृष्टिसंहारभङ्ग्या उभयथा विभज्य उक्तमिति स्वयमेव ततोऽपि अवधार्यम्, ग्रन्थविस्तरभयात्तु प्रातिपद्येन न संवादितम् ॥

तस्या एव उपसंहारगर्भं स्वरूपमाचष्टे—

**इत्येषा मालिनी देवी शक्तिमत्क्षोभिता यतः ॥ १२५ ॥**
**कृत्यावेशात्ततः शाक्ती तनुः सा परमार्थतः ।**

इति एवमुक्ता एषा भगवती यतः शक्तिमता

---

क्षकार देवता संहारिका शक्ति है जो नाभि में रहती है । छगली और पूतना दोनों स्तनों में छ ल नाम से कही गयी हैं । आ मोटरी है । इसका स्थान उस (= स्तन) में वर्त्तमान क्षीर है । सकार परमात्मा है, ह प्राण है जो अम्बिका शक्ति है । इच्छाशक्ति विसर्ग नाम वाली है जो प्राण में व्याप्त होकर स्थित है । मसंज्ञक महाकाली नितम्ब में और श नामक कुसुमायुधा गुह्यों में स्थित है । शुक्रा देवी अनुस्वार है जो शुक्र में रहती है । तकार नामक तारा उरु में स्थित है । ए और ऐ दोनों ज्ञान और क्रिया हैं । ये दोनों महात्मा भैरवी के जानुओं में स्थित हैं । गायत्री और सावित्री ओ औ उसकी दो जङ्घा कही गयी हैं । दहनी दाहिने पैर में तथा फेत्कारिका बायें पैर में है (ये दोनों) द फ (अक्षरों से ज्ञात होती हैं) ॥''

यह वर्णन मतभट्टारक आदि में भी सृष्टि संहार दोनों प्रकार से विभक्त कर कहा गया है इसलिये वहीं से स्वयं ही समझ लेना चाहिये । ग्रन्थ के विस्तार के भय से प्रतिपद (यहाँ) नहीं कहा गया ॥

इसी का उपसंहारगर्भितस्वरूप कहते हैं—

इस प्रकार की यह मालिनी देवी चूँकि शक्तिमान् के द्वारा क्षुब्ध की जाती है अतः कर्म में आविष्ट होने के कारण वह परमार्थतः शाक्त शरीर हो जाती है ॥ -१२५-१२६- ॥

'बीजमत्र शिवः........................ ।' (मा. वि. ३।१२)

इत्युक्त्या वाच्यवाचकयोरभेदादवर्गेण क्षोभिता विसंष्ठुलतां स्वसांमुख्यं च आपादिता, ततः कृतिक्रियाकर्मण्यावेशात् सा परमार्थतः शाक्ती तनुर्बहिरुल्लिलसिषायोगादुन्मग्ननिजस्वरूपा—इत्यर्थः ॥

अत एव अस्याः सिसृक्षाभिमुख्यात् निखिलसिद्ध्यादिवितरणे परं सामर्थ्यम्—इत्याह—

**अन्योन्यं बीजयोनीनां क्षोभाद्वैसर्गिकोदयात् ॥ १२६ ॥**
**कां कां सिद्धिं न वितरेत्किं वा न्यूनं न पूरयेत् ।**

तदुक्तम्—

'अथान्यत्संप्रवक्ष्यामि मालिन्याः कर्म चोत्तमम् ।
वश्यविद्वेषणोच्चाटस्तोत्रस्तम्भनमारणम् ॥
ध्यानमात्राद्भवेद्देवि युञ्जतो यस्य सुव्रते ।' इति,

तथा

'प्रायश्चित्तेषु सर्वेषु जपेन्मालामखण्डिताम् ।

---

इति = इस प्रकार कही गई । यह = भगवती चूँकि शक्तिमान् के द्वारा "इसमें शिव बीज है................. ।"

इस उक्ति के अनुसार वाच्य वाचक में अभेद होने के कारण अ वर्ग (= अ से अः तक) के द्वारा क्षोभित = विसंष्ठुलता और स्वसांमुख्य को प्राप्त करायी जाती है इस कारण कृति = क्रिया कर्म में आवेश के कारण वह परमार्थतः शाक्ती शरीर = बाहर उल्लसित होने की इच्छा के योग से अपने उन्मग्न स्वरूप वाली, हो जाती है ॥

इसीलिये सिसृक्षा के अभिमुख होने के कारण सम्मत सिद्धि आदि के वितरण में इसका सर्वाधिक सामर्थ्य है—यह कहते हैं—

बीजों और योनियों के परस्पर क्षोभ से सृष्टि का उदय होने के कारण (यह मालिनी) कौन-कौन सी सिद्धि नहीं देती या क्या-क्या पूरा नहीं करती ॥ -१२६-१२७- ॥

वही कहा गया है—

"हे देवि ! अब मालिनी का उत्तम कर्म कहता हूँ । वशीकरण विद्वेषण उच्चाटन स्तोत्र (प्रशस्ति) स्तम्भन मारण (यह सब) हे सुव्रते ! ध्यानमात्र से हो जाता है ।"

"हे प्रिये ! सब प्रायश्चित्तों में माला को अखण्डित जपना चाहिये । व्यतिक्रम

भिन्नां वाप्यथवाभिन्नां व्यतिक्रमबलाबलात् ॥
सकृज्जपात्समारभ्य यावल्लक्षत्रयं प्रिये ।' इति ।
(मा.वि. १३।१८)

ननु बीजयोनीनामनेकप्रकारः शास्त्रेषु क्षोभ उक्तः, तत् कथमस्या एव एवं सामर्थ्यमित्युच्यते ?—इत्याशङ्क्य आह—

**योनिबीजार्णसाङ्कर्यं बहुधा यद्यपि स्थितम् ॥ १२७ ॥**
**तथापि नादिफान्तोऽयं क्रमो मुख्यः प्रकीर्तितः ।**

मुख्यत्वमेव दर्शयति—

**फकारादिसमुच्चारान्नकारान्तेऽध्वमण्डलम् ॥ १२८ ॥**
**संहृत्य संविद्या पूर्णा सा शब्दैर्वर्ण्यते कथम् ।**
**अतः शास्त्रेषु बहुधा कुलपुत्तलिकादिभिः ॥ १२९ ॥**
**भेदैर्गीता हि मुख्येयं नादिफान्तेति मालिनी ।**

इह खलु परा परमेश्वरी संवित् प्रथमं प्रतियोग्यभावमवभासयन्ती परनादैक-वृत्तितामश्नुवाना विश्वमवबिभासयिषुः सञ्जीवनीबीजचतुष्टयासूत्रणद्वारेण सकलमेव भावजातं सञ्जीवयन्त्यपि परामर्शसारतया नादे एव विश्रान्तिमाश्रयन्ती पुनरुद्वेष्टन-

---

के बलाबल से भिन्न अथवा अभिन्न एक बार से लेकर तीन लाख जप (करना चाहिये)'' ॥ १२६ ॥ (मा.वि.तं. १३।१८)

प्रश्न—शास्त्रों में बीज और योनि का अनेक प्रकार का क्षोभ कहा गया है । तो फिर इसी का ऐसा सामर्थ्य क्यों कहा जाता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

यद्यपि योनि और बीज का वर्णसाङ्कर्य अनेक प्रकार का स्थित है (= शास्त्रों में बतलाया गया है) तो भी न से लेकर फ तक का यह क्रम मुख्य कहा गया है ॥ -१२७-१२८- ॥

मुख्यत्व को ही दिखलाते हैं—

फकार आदि के उच्चारण से लेकर नकार पर्यन्त में अध्वमण्डल को समेट कर पूर्ण संविद्या होती है । उसका शब्दों से कैसे वर्णन किया जाय। इसलिये यह नादिफान्ता मालिनी शास्त्रों में कुलपुत्तलिका आदि भेदों से अनेक प्रकार से मुख्य कही गयी है ॥ -१२८-१३०- ॥

परा परमेश्वरी संवित् पहले पहल प्रतियोगी के अभाव का अवभासन करती हुई परनादस्वरूप को धारण करती है । पुनः विश्व को अवभासित करने की इच्छा वाली (यह) सञ्जीवनीभूत चार बीजवर्णों (= सम्भवतः अ इ उ और ऋ) के आसूत्रण के द्वारा समस्त पदार्थसमूह को सञ्जीवित करती हुई भी परामर्शसार के रूप में नाद में ही विश्रान्त होती है । पुनः उद्वेष्टनभङ्गी के द्वारा स्थूल अन्त्य नाद

भङ्ग्या स्थूलान्त्यनादप्रथनपुरःसरं राववर्णोच्चारक्रमेण निषेधपरामर्शैकरूपे शून्यात्मनि निखिलमिदमध्वमण्डलमुपसंहरन्ती स्वात्ममात्रविश्रान्तेः परानपेक्षतया पूर्णतामवलम्बमाना सदसदादिपदव्यपदेशपात्रतामसहमाना विकल्पयितुं न शक्यते इति इयं शास्त्रान्तरेषु कुलपुत्तलिकादिभिर्भेदैर्बहुधा गीतापि नादिफान्तस्वरूपा मालिनी मुख्या तत्तदनेकप्रकारबीजयोन्यात्मकक्षोभान्तरविलक्षणा—इत्यर्थ ।

ननु भवतु नाम एवम्, मातृकामालिन्योः पुनरेवं शब्दप्रवृत्तौ किं निमित्तम्?—इत्याशङ्क्य आह—

**शब्दराशेर्भैरवस्य　　याऽनुच्छूनतयान्तरी ॥ १३० ॥**
**सा मातेव भविष्यत्त्वात्तेनासौ मातृकोदिता ।**
**मालिनी मालिता रुद्रैर्धारिका सिद्धिमोक्षयोः ॥ १३१ ॥**
**फलेषु पुष्पिता पूज्या संहारध्वनिषट्पदी ।**
**संहारदानादानादिशक्तियुक्ता यतो रलौ ॥ १३२ ॥**
**एकत्वेन स्मरन्तीति शम्भुनाथो निरूचिवान् ।**

या नाम पूर्णप्रकाशात्मनः शब्दराशेर्भगवतो बहिरौन्मुख्याभावादान्तरी प्रमात्रै-

---

का विस्तार कर राव (= रणनयोग्य) वर्णों के उच्चारणक्रम से निषेध परामर्शरूप शून्यात्मा में इस समस्त अध्वमण्डल का उपसंहार करती हुई स्वात्ममात्र में विश्रान्त होने से परानपेक्ष होने के कारण पूर्णता को प्राप्त होती हुई, सत् असत् आदि पद के व्यवहार की योग्यता का सहन न करती हुई विकल्प नहीं कर सकती । इसलिये यह दूसरे शास्त्रों में कुलपुत्तलिका आदि भेदों से अनेक प्रकार से कही जाती हुई भी नादिफान्तस्वरूपा मालिनी मुख्य = तत्तत् अनेकप्रकारक बीजयोनिस्वरूप क्षोभ से विलक्षण है ॥

प्रश्न—ऐसा है तो हो किन्तु मातृका और मालिनी के इस नामकरण का क्या कारण है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

शब्दसमूह भैरव की, अनुच्छून होने के कारण, जो आन्तरिक (शक्ति) है वह माता के समान (भेदयुक्त) भविष्यत् होने के कारण मातृका कही गयी है । मालिनी रुद्रों के द्वारा धारण की गयी सिद्धि और मोक्ष को देने वाली है । (यह मालिनी) फलों के विषय में पुष्पिता (= माला वाली अर्थात्) पूज्या है । (यह मालिनी) (= मा) संहाररूपी ध्वनि की षट्पदी (= अलिनी है इसलिये इसे मालिनी कहा जाता है) । यह संसार के दान और आदान आदि की शक्ति से युक्त है क्योंकि (विद्वान् लोग) र ल को एक मानते हैं—ऐसा शम्भुनाथ ने कहा ॥ -१३०-१३३- ॥

जो पूर्ण प्रकाशात्मक शब्दराशि भगवान् की, बाह्य और मुख्य के न होने से

कात्म्यमापन्ना शक्तिः, सा तत्तद्भेदप्रथात्मनोऽनुच्छूनतया भविष्यत्त्वात् मातृतुल्ये-त्यसौ इवार्थे कनो विधानात् मातृका उदिता तच्छब्दव्यपदेश्या—इत्यर्थः। माल्यते धार्यते रुद्रैरात्मतया स्वीक्रियते, मलते भुक्तिमुक्तिस्वरूपे धत्ते इति कर्मणि कर्तरि च 'मल मल्ल धारणे' इत्यस्य, तत्तद्वश्यादिफलनिमित्तं सञ्जातमाला, माला-शब्दस्य पुष्पमालायां रूढस्य अवयवे, समुदायोपचारेण पुष्पवाचित्वात्पुष्पिणी—इत्यर्थः। अनयैव व्युत्पत्त्या पूजोपकरणभूता माला विद्यते यस्याः, सा पूज्येति माशब्दध्वननीयस्य संहारस्य अलिनी विमर्शिका, माशब्दवाच्यं संहारं राति लाति वा तच्छीला 'रा दाने' 'ला आदाने' इत्यनयोः ॥

ननु अनयोः पञ्चाशतोऽपि वर्णानामविशेषात्कोऽयं भेदो नाम?—इत्याशङ्क्य आह—

**शब्दराशिर्मालिनी च शिवशक्त्यात्मकं त्विदम् ॥ १३३ ॥**
**एकैकत्रापि पूर्णत्वाच्छिवशक्तिस्वभावता ।**

तुर्ह्यर्थे। ननु यदि एवं तत् कथं

---

आन्तरी = प्रमाता के साथ एकात्मता को प्राप्त, शक्ति है वह अनुच्छून होने के कारण तत्तद् भेदविस्तार के भविष्यत्कालीन होने के कारण माता के समान है इसलिये यह (मातृ शब्द से) 'इव' अर्थ में कन् प्रत्यय जोड़ने से मातृका कही गयी है अर्थात् उस शब्द से व्यवहार्य है। माल्यते = धारण की जाती है = रुद्रों के द्वारा आत्मा के रूप में स्वीकृत होती है और मलते = भोग और मोक्ष के स्वरूप को धारण करती है, इस प्रकार कर्म और कर्त्ता अर्थ में 'मल मल्ल धारणे' इस धातु का (माला रूप बनता है जो) तत्तद् वशीकरण आदि फल का कारण होता है। (इस प्रकार मालिनी शब्द का अर्थ है)—उत्पन्नमाला वाली। माला शब्द (यद्यपि) पुष्पमाला अर्थ में रूढ है (तथापि) उसका अवयव में समुदाय की लक्षणा होने से (मालाशब्द के पुष्पवाची हो जाने से 'मालिनी' शब्द का) अर्थ है—पुष्पिणी। इसी व्युत्पत्ति से पूजा की उपकरणभूता माला जिसके पास है वह मालिनी अर्थात् पूज्या है। (अथवा) 'मा' शब्द से ध्वननीय संहार की अलिनी = विमर्श करने वाली (= मालिनी)। (अथवा) 'मा' शब्द से वाच्य संहार को देती अथवा लेती है उस स्वभाववाली 'रा' धातु दान 'ला' धातु आदान अर्थ में प्रत्युक्त होती है। इन दोनों (धातुओं) का (मालिनी रूप बनता है) ॥

प्रश्न—इन दोनों में पचासों वर्ण समानरूप से रहते हैं फिर यह भेद क्या है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

मालिनी शिवशक्तिस्वरूप शब्द राशि है। एक-एक वर्ण में पूर्ण होने के कारण यह शिवशक्तिउभयस्वभावों वाली है ॥ -१३३-१३४- ॥

'तु' का प्रयोग 'हि' अर्थ में हैं। प्रश्न—यदि ऐसा है तो

'वाचकत्वेन सर्वापि शंभोः शक्तिश्च शस्यते ।' (मा०वि० ३।१२)

इत्यादि उक्तम् ?—इत्याशङ्क्य आह—एकैकत्रापीत्यादि । किन्तु मालिन्यां शाक्तस्य स्वभावस्योद्रेको येनोक्तम्—

'परमार्थतः सा शाक्ती तनुः' इति ।

'कां कां सिद्धिं न वितरेत्किं वा न्यूनं न पूरयेत्' ॥ इति च ॥

अत एव सर्वमन्त्रारणिस्वभावया मन्त्रान्तराणामपि उद्दीपनं क्रियते—इत्याह—

**तेन भ्रष्टे विधौ वीर्ये स्वरूपे वाऽनया परम् ॥ १३४ ॥**
**मन्त्रा न्यस्ताः पुनर्न्यासात्पूर्यन्ते तत्फलप्रदाः ।**

तेन शक्त्यात्मत्वेन हेतुना निजनिजतन्त्रप्रसिद्धविद्याभ्रंशेऽपि तन्त्रान्तरीया मन्त्रा न्यस्ताः सकलमन्त्रतेजःसंदीपिकया अनया मालिन्या भगवत्या पुनर्न्यासात् तत्तत्फलप्रदाः परं पूर्यन्ते स्वाम्नायाम्नातफलदानोन्मुखाः संपाद्यन्ते—इत्यर्थः ॥

न च अस्मदुपज्ञमेव एतत्—इत्याह—

**उक्तं श्रीपूर्वतन्त्रे च विशेषविधिहीनिते ॥ १३५ ॥**

---

"वाचक होने के कारण सभी शिव की शक्ति कही जाती है ।"

इत्यादि कैसे कहा गया?—यह शङ्का कर कहा—एक-एक में........ ।

किन्तु मालिनी में शाक्तस्वभाव का उद्रेक है (मातृका में नहीं) जिस कारण कहा गया—

"वह परमार्थतः शाक्ती तनु है ।" तथा

"क्या-क्या सिद्धि नहीं देती या किस न्यून को पूर्ण नहीं करती" ॥

इसीलिये सब मन्त्रों की अरणिस्वभाववाली (इस मालिनी) के द्वारा दूसरे मन्त्रों का भी उद्दीपन किया जाता है—यह कहते हैं—

इसलिये विधि, वीर्य अथवा स्वरूप के भ्रष्ट होने पर (एक बार तन्त्रान्तरोक्तरीति से न्यस्त मन्त्र) इसके द्वारा पुनः न्यास किये जाने पर उस फल को देने वाले बनाये जाते हैं ॥ -१३४-१३५- ॥

इसलिये = शक्त्यात्मक होने के कारण, अपने-अपने तन्त्र में प्रसिद्ध विद्या का लोप होने पर भी तन्त्रान्तरीय मन्त्र (जो कि पहले) न्यस्त (हैं) सकल मन्त्र के तेज को सन्दीप्त करने वाली इस भगवती मालिनी के द्वारा पुनः न्यास किये जाने पर तत्तत् फलप्रद किये जाते हैं = अपने तन्त्रग्रन्थ में कथित फल को देने के लिये उन्मुख बनाये जाते हैं ॥

यह (कथन) मैंने स्वयं नहीं कहा—यह कहते हैं—

**न्यस्येच्छाक्तशरीरार्थं भिन्नयोनिं तु मालिनीम् ।**
**विशेषणमिदं हेतौ हेत्वर्थश्च निरूपितः ॥ १३६ ॥**
**यथेष्टफलसिद्ध्यै चेत्यत्रैवेदमभाषत ।**

तदुक्तं तत्र—

'यथेष्टफलसंसिद्ध्यै मन्त्रतन्त्रानुवर्तिनाम् ।
विशेषविधिहीनेषु न्यासकर्मसु मन्त्रवित् ॥
न्यस्येच्छाक्तशरीरार्थं भिन्नयोनिं तु मालिनीम्। (३।१५)

इति । इदमिति विशेषविधिहीनत्वलक्षणम् । निरूपित इति 'भ्रष्टे विधौ' इत्यादिना । न केवलमेतदेव अत्र उक्तं यावदन्यदपि—इत्याह—यथेत्यादि । इदमिति वक्ष्यमाणम् ॥

तदेव आह—

**साञ्जना अपि ये मन्त्रा गारुडाद्या न ते परम् ॥ १३७ ॥**
**मालिन्या पूरिताः सिद्ध्यै बलादेव तु मुक्तये ।**
**तस्मात्फलेप्सुरप्यन्यं मन्त्रं न्यस्यात्र मालिनीम् ॥ १३८ ॥**

---

मालिनीविजयोत्तर तन्त्र में कहा गया है कि विशेषविधि से रहित (कर्म) में शाक्तशरीर (के उद्दीपन) के लिये भिन्न योनि वाली मालिनी का न्यास करना चाहिये । 'विशेषविधिहीनिते'—यह विशेषण हेतु अर्थ में है और हेत्वर्थ का निरूपण किया जा चुका है । "यथेष्ट फल की सिद्धि के लिये"—यहाँ (भगवान् शिव ने) इसे कहा है ॥ -१३५-१३७- ॥

वही वहाँ कहा गया—

"मन्त्र-तन्त्र के अनुयायियों की यथेष्टफलसिद्धि के लिये मन्त्रवेत्ता न्यासकर्मों के विशेषविधि से रहित होने पर शाक्तशरीर के लिये भिन्नयोनि वाली मालिनी का न्यास करे ।"

इदम् = भ्रष्टे विधौ... इत्यादि के द्वारा । यहाँ केवल यही नहीं कहा गया बल्कि और कुछ भी—यह कहते हैं—यथेष्ट................ इत्यादि । इदम् = वक्ष्यमाण ॥

वही कहते है—

जो गारुड़ आदि मन्त्र साञ्जन (= मिश्रणयुक्त वर्ण स्वरूप) हैं वे भी पर (= इष्टप्रद) नहीं है । किन्तु मालिनी से पूरित होने पर बलात् सिद्धि और मुक्ति के लिये (समर्थ) होते हैं । इस कारण फलार्थी अन्य मन्त्र का न्यास करके भी इसमे मालिनी का न्यास करे तथा बिना प्रयास

**न्यस्येज्जप्त्वापि च जपेदयत्नादपवृक्तये ।**

पूरिता इतिपुनर्न्यासात् ॥

एवं प्रसङ्गापतितं मालिन्या वीर्यातिशयं निरूप्य प्रकृतमेव आह—

**इत्येवं मातृकां न्यस्येन्मालिनीं वा क्रमाद् द्वयम्॥ १३९ ॥**
**सिद्धिमुक्त्यनुसाराद्वा वर्णान्वा युगपद् द्वयोः ।**
**अक्षह्रीं नफह्रीमेतौ पिण्डौ सङ्घाविहानयोः ॥ १४० ॥**
**वाचकौ न्यास एताभ्यां कृते न्यासेऽथवैककः ।**
**एष चाङ्गतनुब्रह्मयुक्तो वा तद्विपर्ययः ॥ १४१ ॥**
**सामुदायिकविन्यासे पृथक् पिण्डाविमौ क्रमात् ।**
**अक्रमादथवा न्यस्येदेकमेवाथ योजयेत् ॥ १४२ ॥**

सिद्धिमुक्त्यनुसारादिति—सृष्टिसंहारक्रमेण । युगपदिति—अनक्षफेत्यादिरूपतया । सङ्घाविति—प्रत्याहारयुक्त्या गर्भीकृतनिखिलवर्णत्वात् । कृते न्यासे इति—मन्त्रान्तरैः । एकक इति—मन्त्रान्तरन्यासपरिहारात् । एष इति—

---

के भी मोक्ष के लिये (अन्य मन्त्र का जप करने के उपरान्त भी उसका) जप करे ॥ -१३७-१३९- ॥

पूरित—पुनः न्यास के कारण ॥

इस प्रकार प्रसङ्गप्राप्त मालिनी के वीर्यातिशय का निरूपण कर प्रस्तुत को कहते हैं—

इस प्रकार मातृका अथवा मालिनी दोनों का क्रम से न्यास करना चाहिये । अथवा (दोनों का) सिद्धि-मुक्ति के अनुसार (न्यास करना चाहिये) । अथवा दोनों के वर्णों का एक साथ (मिश्रण कर न्यास करना चाहिये) अक्ष ह्रीं नफ ह्रीं ये दोनों पिण्डसङ्घ (= समुदाय) यहाँ इन दोनों (= मातृका और मालिनी) के वाचक हैं । (अन्य मन्त्रों के द्वारा न्यास किये जाने पर इन दोनों के द्वारा न्यास (करना चाहिये) । अथवा अकेले-अकेले न्यास के (परिणामस्वरूप) यह (= शिष्य) अङ्गतनुब्रह्मयुक्त हो जाता है । अथवा उल्टा (= इसमें अङ्गस्पर्श की आवश्यकता नहीं होती) । सामुदायिक विन्यास में इन दोनों पृथक् पिण्डों को क्रम से अथवा अक्रम से न्यस्त करना चाहिये अथवा एक को ही लगाना चाहिये ॥ -१३९-१४२ ॥

सिद्धि मुक्ति के अनुसार = सृष्टि संहार क्रम से । एक साथ = अ न क्ष फ इत्यादि रूप से । सङ्घ—प्रत्याहार की युक्ति से समस्त वर्णों को गर्भ में रखने के कारण । न्यास करने पर—दूसरे मन्त्रों के द्वारा । अकेले—मन्त्रान्तर के द्वारा न्यास

मालिन्यादिन्यासः । तनुर्मूर्तिः, अङ्गादि च अत्र श्रीसिद्धातन्त्राद्युक्तम् । तद्विपर्ययो वेति—अङ्गाद्ययोगात् । सामुदायिकेति—मातृकामालिनीमेलनेन । पृथगिति—न तु वर्णवत् मिश्रीकरणेन ॥ १४२ ॥

ननु किमेवं क्रियाडम्बरेण?—इत्याशङ्क्य आह—

**क्रियया सिद्धिकामो यः स क्रियां भूयसीं चरेत् ।**
**अनीप्सुरपि यस्तस्मै भूयसे स्वफलाय सा ॥ १४३ ॥**
**यस्तु ध्यानजपाभ्यासैः सिद्धीप्सुः स क्रियां परम् ।**
**संस्कृत्यै स्वेच्छया कुर्यात् प्राङ्नयेनाथ भूयसीम् ॥ १४४ ॥**
**मुमुक्षुरथ तस्मै वा यथाभीष्टं समाचरेत् ।**
**शिवतापत्तिरेवार्थो ह्येषां न्यासादिकर्मणाम् ॥ १४५ ॥**

अत्र द्वितीयार्धं हेतुः । अनीप्सुरिति—फलमात्राकांक्षित्वात् । तस्मायिति—भूयसे फलाय । यः पुनर्ध्यानादिना सिद्धिमाप्तुमिच्छुः, स ज्ञानित्वादेव कामचारेण संक्षिप्तां भूयसीं वा क्रियां परं संस्कृत्यै योग्यताधानाय कुर्यात् । यद्वा समनन्तरोक्तरीत्या भूयसीमेव क्रियां कुर्यात् येन परं संस्कृतत्वमेव स्यात् । अथशब्दः पक्षान्तरसमुच्चये, तेन मुमुक्षुरपि संस्कारार्थं स्वेच्छया क्रियां कुर्यात्,

---

न करने से । यह = मालिनी आदि का न्यास । तनु = मूर्त्ति । इस विषय में अङ्ग आदि सिद्धातन्त्र में कहे गये हैं । अथवा उसका विपर्यय—अङ्ग आदि का योग न होने से । सामुदायिक—मातृका और मालिनी को मिलाने से । पृथक्—न कि वर्ण के समान मिश्रण से ॥ १४२ ॥

जो क्रिया के द्वारा सिद्धि चाहता है वह अत्यधिक क्रिया करे । जो (सिद्धि) चाहने वाला नहीं है यह उसके लिये भी अत्यधिक अपना फल देती है । और जो ध्यान जप के अभ्यास के द्वारा सिद्धि चाहने वाला है वह स्वेच्छा से पूर्व सिद्धान्त के अनुसार परसंस्कार के लिये अत्यधिक क्रिया करे । यदि मुमुक्षु है तो उस (= मोक्ष) के लिये यथेष्ट आचारण करे। इन न्यास आदि कर्मों का प्रयोजन शिवभाव की प्राप्ति ही है ॥ १४३-१४५ ॥

(१४३ में श्लोक के पूर्वार्द्ध में) उत्तरार्ध कारण है । अनीप्सु = केवल फल चाहने वाले । तस्मै = अधिक फल के लिये । जो ध्यान आदि के द्वारा सिद्धि प्राप्त करने का इच्छुक है वह ज्ञानी होने के कारण ही स्वेच्छया संक्षिप्त अथवा अधिक क्रिया, संस्कार के लिये = योग्यता प्राप्त करने के लिये, करे । अथवा पूर्वोक्त रीति से अधिक क्रिया को ही करे जिससे परसंस्कार सम्पन्न हो जाय । 'अथ' शब्द पक्षान्तर को बतलाता है । इससे मुमुक्षु भी संस्कार के लिये स्वेच्छा

यद्वा संस्कृतेरपि मोक्षपर्यवसायित्वात् तस्मै मोक्षायैव संक्षेपविस्ताराभ्यां यथाभीष्टं समाचरेत् यत एषां तथा क्रियमाणानां न्यासादिकर्मणां शिवतापत्तिरेव अर्थः पार्यन्तिकं फलम्—इत्यर्थः ॥ १४५ ॥

एतदुपसंहृत्य अर्घपात्रविधिमभिधत्ते—

**एवं न्यासं विधायार्घपात्रे विधिमुपाचरेत् ।**
**उक्तनीत्यैव तत्पश्चात् पूजयेन्न्यस्तवाचकैः ॥ १४६ ॥**

तदेव आह—

**यतः समस्तभावानां शिवात्सिद्धिमयादथो ।**
**पूर्णादव्यतिरेकित्वं कारकाणामिहार्चया ॥ १४७ ॥**

सिद्धिमयादिति पूर्णादिति च बुभुक्षुमुमुक्षुविषयतया उक्तम् ॥ १४७ ॥

ननु तदैव नियतानां यष्ट्रादीनां शिवाव्यतिरेकभावनेन कोऽर्थः, उत्तरकालं हि सर्वत्र तद्व्यतिरेकेणैव प्रतिभासः?—इत्याशङ्क्य आह—

**समस्तं कारकव्रातं शिवाभिन्नं प्रदर्शितम् ।**

---

से कर्म करे । अथवा संस्कार के भी मोक्षपर्यवसायी होने के कारण उस = मोक्ष के लिये ही संक्षेप विस्तार से यथाऽभीष्ट आचरण करे क्योंकि इन = उस प्रकार किये जाने वाले, न्यास आदि कार्यों का शिवत्वभाव की प्राप्ति ही अर्थ = पार्यन्तिक फल है ॥ १४५ ॥

इसका उपसंहार कर अर्घपात्रविधि को कहते हैं—

इस प्रकार न्यास का विधान कर उक्त रीति से अर्घपात्र में विधि का अनुष्ठान करे । उसके बाद न्यास किये गये वाचकों (= वर्णों) से पूजन करे ॥ १४६ ॥

वही कहते हैं—

क्योंकि समस्त पदार्थ सिद्धिमय अथवा पूर्णशिव से अभिन्न हैं । यहाँ कारकों की (अभिन्नता) पूजा के द्वारा होती है ॥ १४७ ॥

सिद्धिमयात् पूर्णात् ये दोनों पद बुभुक्षु और मुमुक्षु को दृष्टि में रख कर कहे गये हैं ॥ १४७ ॥

प्रश्न—उसी समय नियतयाज्ञिक आदि की शिव से अभिन्न भावना का क्या प्रयोजन है क्योंकि बाद में सर्वत्र उससे भिन्न रूप से ही प्रतिभान होता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

पूजा के उदाहरण में समस्त कारकसमूह शिव से अभिन्न दिखलाया

**पूजोदाहरणे सर्वं व्यश्नुते गमनाद्यपि ॥ १४८ ॥**

पूजोदाहृतौ हि निखिलं कारकव्रातं शिवाभिन्नं प्रदर्शितम् । तत् सर्वं लौकिकमपि गमनादि व्यश्नुते तत्रापि शिवाभिन्नतयैव व्याप्तिं कुर्यात्—इत्यर्थः ॥ १४८ ॥

ननु यजिक्रियायां कारकाणामेवमभ्यस्यमानः शिवाव्यतिरेकः कथं लौकिक्यां गमनादिक्रियायामपि स्यात्?—इत्याशङ्कां दृष्टान्तप्रदर्शनेन उपशमयितुमाह—

**यथा हि वाहकटकभ्रमस्वातन्त्र्यमागतः ।**
**अश्वः संग्राममरूढोऽपि तां शिक्षां नातिवर्तते ॥ १४९ ॥**

ननु एवं किं स्यात्?—इत्याशङ्क्य आह—

**तथार्चनक्रियाभ्यासशिवीभावितकारकः ।**
**गच्छंस्तिष्ठन्नपि द्वैतं कारकाणां व्यपोज्झति ॥ १५० ॥**
**तथैक्याभ्यासनिष्ठस्याक्रमाद्विश्वमिदं हठात् ।**
**संपूर्णशिवताक्षोभनरीनर्तदिव स्फुरेत् ॥ १५१ ॥**

यद्गुरवोऽपि—इत्याह—

---

गया (तो यह अभिन्नता) गमन आदि को भी व्याप्त करती है ॥ १४८ ॥

पूजा के उदाहरण में समस्त कारकसमूह शिव से अभिन्न दिखलाया गया । वह (अभिन्नत्व) समस्त गमन आदि लौकिक (व्यापार) को व्याप्त करता है अर्थात् उनमें भी शिव से अभिन्न रूप में व्याप्ति करनी चाहिये ॥ १४८ ॥

प्रश्न—याज्ञिक अनुष्ठान में कारकों की इस प्रकार अभ्यस्यमान शिवाभिन्नता लौकिकी गमन आदि क्रिया में भी कैसे होगी?—इस शङ्का को दृष्टान्तप्रदर्शन के द्वारा शान्त करते हैं—

जैसे कि शिक्षा प्राप्त कर संग्राम में जाने वाला, बाद में वाहिनी सेना के भ्रमण से स्वतन्त्र हुआ भी अश्व उस शिक्षा (= सवार के सङ्केत) का त्याग नहीं करता ॥ १४९ ॥

प्रश्न—इससे क्या होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इस प्रकार की अर्चनक्रिया के अभ्यास से शिवतुल्य बनाया गया कारक चलते खड़े रहते भी कारकों के द्वैतभाव को छोड़ देता है । उस प्रकार के ऐक्याभ्या‹ में लगे हुये (साधक) को हठात् यह विश्व एक साथ सम्पूर्णशिवताक्षोभ के कारण नाचता हुआ स्फुरित होता है॥१५०-१५१॥

जो कि गुरुओं ने भी कहा—यह कहते हैं—

**उवाच पूजनस्तोत्रे ह्यस्माकं परमो गुरुः।**
**अहो स्वादुरसः कोऽपि शिवपूजामयोत्सवः ॥ १५२ ॥**
**षट्त्रिंशतोऽपि तत्त्वानां क्षोभो यत्रोल्लसत्यलम् ।**

क्षोभ इति—सम्पूर्णतालक्षणः ॥

अतश्च एवमनुशीलयतां शिवतावेशादन्यत् फलं नास्ति—इत्याह—

**तदेतादृक्पूर्णशिवविश्वावेशाय येऽर्चनम् ॥ १५३ ॥**
**कुर्वन्ति ते शिवा एव तान्पूर्णान्प्रति किं फलम् ।**

ननु क्रियामात्रादेव कथमेवं स्यात्?—इत्याशङ्क्य आह—

**विनापि ज्ञानयोगाभ्यां क्रिया न्यासार्चनादिका ॥ १५४ ॥**
**इत्थमैक्यसमापत्तिदानात्परफलप्रदा ।**

इत्थमिति—शिवीभावापत्तिभावनाक्रमेण ॥

न केवलमियं मुमुक्षोरेव अभीष्टं फलं प्रददाति, यावत् बुभुक्षोरपि—इत्याह—

**साधकस्यापि तत्सिद्धिप्रदमन्त्रैकतां गतम् ॥ १५५ ॥**

---

पूजनस्तोत्र में हमारे परम गुरु ने कहा—शिवपूजामय उत्सव का स्वादिष्ट रस अद्भुत है जहाँ कि छत्तीसों तत्त्वों का क्षोभ पूर्ण रूप से उल्लसित होता है ॥ १५२-१५३- ॥

क्षोभ—संपूर्णतालक्षण वाला ॥

इसलिये इस प्रकार का अनुशीलन करने वालों को शिवत्वावेश के अतिरिक्त कोई अन्य फल नहीं मिलता—यह कहते हैं—

तो जो लोग इस प्रकार के पूर्ण शिवविश्व(तादात्म्या)वेश के लिये अर्चन करते हैं वे शिव ही हैं । उन पूर्ण के प्रति और क्या फल हो सकता है ॥ -१५३-१५४- ॥

प्रश्न—क्रियामात्र से ही ऐसा कैसे होता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

ज्ञान और योग के बिना भी न्यास अर्चन आदि क्रिया इस प्रकार की ऐक्य समापत्ति को देने के कारण परमफलप्रद होती है ॥ -१५४-१५५-॥

इस प्रकार = शिवीभावापत्तिभावना के क्रम से ॥

यह केवल मुमुक्षु को ही नहीं बल्कि बुभुक्षु को भी अभीष्ट फल देती है—यह कहते हैं—

सिद्धिप्रद मन्त्र के साथ एकता को प्राप्त वह (= अर्चन आदि) सम्पूर्ण

**विश्वं व्रजदविघ्नत्वं स्वां सिद्धिं शीघ्रमावहेत् ।**

व्रजदविघ्नत्वमिति सर्वस्य संविदेकरूपत्वात् ॥

एतां दशामधिरूढस्य हि किञ्चिदपि साधनं नोपादेयम्—तदागम इत्याह—

**उक्तं च परमेशेन न विधिर्नार्चनक्रमः ॥ १५६ ॥**
**केवलं स्मरणात्सिद्धिर्वाञ्छितेति मतादिषु ।**

मतादिषु इति श्रीसिद्धामतादौ ॥

प्रकृतमेव उपसंहरति—

**तदेवं तन्मयीभावदायिन्यर्चाक्रिया यतः ॥ १५७ ॥**
**समस्तकारकैकात्म्यं तेनास्याः परमं वपुः ।**

तेनेति—तन्मयीभावदायित्वेन ॥

तदैकात्म्यमेव विभजति—

**यष्ट्राधारस्य तादात्म्यं स्थानशुद्धिविधिक्रमात् ॥ १५८ ॥**

---

निर्विघ्नता को प्राप्त होता हुआ साधक को शीघ्र अपनी सिद्धि देता है (अथवा उस सिद्धिप्रदमन्त्र के साथ तादात्म्य को प्राप्त समस्त विश्व उस साधक के लिये निर्विघ्न होता हुआ उसे सिद्धि देता है) ॥-१५५-१५६-॥

अविघ्नता को प्राप्त होता हुआ—सबके संविदेकरूप होने से ॥

इस दशा को प्राप्त (साधक) के लिये किसी भी साधन की आवश्यकता नहीं होती । आगम भी वैसा है—यह कहते हैं—

मत आदि में परमेश्वर ने कहा है—न विधि का क्रम न अर्चन का । केवल स्मरण से सिद्धि वाञ्छित है ॥ -१५६-१५७- ॥

मत आदि में = सिद्धयोगीश्वरी (वामकेश्वर तन्त्र) मत आदि में ॥

प्रस्तुत का उपसंहार करते हैं—

तो इस प्रकार से चूँकि अर्चन क्रिया तन्मयीभाव को देने वाली होती है इसलिये समस्त कारकों के साथ तादात्म्य ही इसका अन्तिम स्वरूप होता है ॥ -१५७-१५८- ॥

इसलिये = तन्मयीभावदायी होने के कारण ॥

उसके साथ एकात्मता को विभक्त करते हैं—

यजन कर्त्ता के आधार का तादात्म्य स्थान की शुद्धिविधि के क्रम से

**यष्टृयाज्यतदाधारकरणादानसम्प्रदाः ।**
**न्यासक्रमेण शिवतातादात्म्यमधिशेरते ॥ १५९ ॥**

स्थानशुद्धिर्विघ्नोत्सारणादिना ॥ १५९ ॥

ननु यष्टा तावत् कर्ता अभिधीयते, याज्यं च 'देवतोद्देशेन द्रव्यत्यागो यागः' इत्याद्युक्तेरिज्यते = देवतायै त्यज्यते इति पुष्पादिद्रव्यं कर्म, तयोः कर्तृकर्मणो-राधारश्च यागवेश्म व्यक्ताव्यक्तादि च, संप्रदा च 'यागः प्रदानं देवता' इत्यादि-नीत्या देवताभ्यः संप्रदानम् । आदानं करणं वा पुनः किमुच्यते?—इत्याशङ्क्य आह—

**अर्घपात्रमपादानं तस्मादादीयते यतः ।**
**यच्च तत्स्थं जलाद्येतत्करणं शोधनेऽर्चने ॥ १६० ॥**

जलादीति आदिशब्दात् सुरादि, अनेन च द्रव्याणां योग्यत्वं निरूपयितुं प्रक्रान्तम् ॥ १६० ॥

ननु कथं तत्स्थेनैव जलादिना शोधनं स्यात्?—इत्याशङ्क्य आह—

**अर्घपात्राम्बुविप्रुड्भिः स्पृष्टं सर्वं हि शुध्यति ।**

---

होता है । यजनकर्त्ता याज्य उस (= यष्टा) का आधार करण आदान और सम्प्रदान ये सब न्यास के 'क्रम से' शिवतादात्म्य को प्राप्त होते हैं ॥ -१५८-१५९ ॥

स्थानशुद्धि—विघ्न को दूर करने आदि से ॥ १५९ ॥

प्रश्न—यष्टा (यज्ञ) कर्त्ता को कहा जाता है । और याज्य, 'देवता को लक्ष्य कर द्रव्य का त्याग करना याग है' इत्यादि उक्ति के अनुसार इज्यते = जो देवता के लिये त्यक्त होता है वह पुष्प आदि द्रव्य, कर्म है । उन दोनों कर्त्ता और कर्म का आधार यागगृह और व्यक्ताव्यक्त है । सम्प्रदा 'याग प्रदान देवता' इत्यादि रीति से देवता रूप सम्प्रदान है । किन्तु आदान और करण किसे कहते हैं?—यह शङ्का कर कहते हैं—

अर्घपात्र ही अपादान है क्योंकि (जल आदि) उसी से (अलग करके) दिया जाता है और उसमें स्थित जो जल आदि है वह शोधन और अर्चन में करण है ॥ १६० ॥

जल आदि—आदि शब्द से सुरा आदि (समझना चाहिये) । इससे द्रव्य की योग्यता का निरूपण करने के लिये प्रक्रम किया गया ॥ १६० ॥

प्रश्न—उस (= अर्घपात्र) में स्थित ही जल आदि से क्यों शोधन होता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**शिवार्ककरसंस्पर्शात्काऽन्या शुद्धिर्भविष्यति ॥ १६१ ॥**

न च एतन्न्यायत एव सिद्धम्—इत्याह—

**ऊचे श्रीपूर्वशास्त्रे तदर्घपात्रविधौ विभुः ।**

तदेव आह—

**न चासंशोधितं वस्तु किञ्चिदप्युपकल्पयेत् ॥ १६२ ॥**
**तेन शुद्धं तु सर्वं यदशुद्धमपि तच्छुचि ।**

ननु नीलादिवत् प्रतिभासविकारकारित्वाभावात् न शुद्ध्यशुद्धी नाम कश्चित् भावधर्मः—इत्युक्तं प्राग्बहुशः, तदशुद्धतैव का यदपसारणेनापि शुद्धता स्यात् ? —इत्याशङ्क्य आह—

**अशुद्धता च विज्ञेया पशुतच्छासनाशयात् ॥ १६३ ॥**

ननु कथं पराभिप्रायेण परस्य एवंरूपत्वं स्यात्?—इत्याशङ्क्य आह—

**स्वतादवस्थ्यात्पूर्वस्मादथवाऽप्युपकल्पितात् ।**

---

अर्घपात्र के जल की बूँदों से स्पृष्ट हुआ सब शुद्ध हो जाता है । शिवरूपी सूर्य की किरणों के संस्पर्श से बढ़कर और कौन सी शुद्धि होगी ॥ १६१ ॥

यह केवल तर्क से ही सिद्ध नहीं है—यह कहते हैं—

मालिनीविजय में परमेश्वर ने अर्घपात्रविधि में इसे कहा है ॥ १६२- ॥

वही कहते हैं—

किसी भी असंशोधित वस्तु का (यज्ञ में) प्रयोग नहीं करना चाहिये । जो अशुद्ध भी है वह उसके (अर्घपात्र) द्वारा शुद्ध होने पर शुद्ध हो जाता है ॥ -१६२-१६३- ॥

प्रश्न—नील आदि के समान प्रतिभासविकारकारी न होने के कारण शुद्धि अशुद्धि पदार्थ का कोई धर्म नहीं है—ऐसा पहले बहुत बार कहा जा चुका है । तो अशुद्धता ही क्या है जिसको हटाने से शुद्धता होगी ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

अशुद्धता पशु और उसके शासन की दृष्टि से समझी जानी चाहिये ॥ -१६३ ॥

प्रश्न—दूसरे अभिप्राय से पर की ऐसी रूपता कैसे है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

पूर्ववर्त्ती अथवा कल्पित स्वतादवस्थ्य के कारण (अशुद्धता होती

भावानां हि पूर्वस्मादशुद्धादर्घपात्राम्बुविप्रुडादिनां कल्पितात् शुद्धाद्वा रूपात् स्वस्य आत्मनस्तादवस्थ्यमुभयथापि अविशेष एव—इत्यर्थः ॥

ननु यदि नाम शुद्धावशुद्धौ वा भावानामविशिष्टमेव रूपं तत् कुतस्तद्विभागोऽवसीयते?—इत्याशङ्क्य आह—

**तेन यद्यदिहासन्नं संविदश्चिदनुग्रहात् ॥ १६४ ॥**
**कियतोऽपि तदत्यन्तं योग्यं यागेऽत्र जीववत्।**

कियत इति—अल्पकात् ॥

एवं संविदोऽपि दूरमशुद्धम्—इत्याह—

**अनेन नययोगेन यदासत्तिविदूरते ॥ १६५ ॥**
**संविदेति तदा तत्र योग्यायोग्यत्वमादिशेत् ।**

एवं च

'स्वदेहावस्थितं द्रव्यं रसायनवरं शुभम् ।'

इत्याद्युक्त्या संविदासन्नत्वात् सारादिशब्दव्यपदेश्यममृतं यागयोग्यतया गुरूणा-

---

है) ॥ १६४- ॥

पूर्ववर्त्ती = अशुद्ध, अथवा अर्घपात्र की बूँदों आदि से कल्पित शुद्ध रूप से स्व = अपना तादवस्थ्य । अर्थात् दोनों प्रकार से समानता ही है ॥

प्रश्न—यदि शुद्धि अथवा अशुद्धि में पदार्थों का रूप समान ही रहता है तो उस (= शुद्ध्यशुद्धिविभाग) का कैसे निश्चय किया जाता है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इसलिये जो-जो संविद् के निकट है चिद् के थोड़े से अनुग्रह के कारण वह इस याग में जीव की भाँति अत्यन्त योग्य (= शुद्ध) है ॥ -१६४-१६५- ॥

कियत् = थोड़े से ॥

इस प्रकार (जो) संविद् से दूर है (वह) अशुद्ध है—यह कहते हैं—

इस नियम के अनुसार संविद् से जो निकटता और दूरता है वहाँ उस समय उसके द्वारा योग्यत्व अयोग्यत्व का निश्चय करना चाहिये ॥ -१६५-१६६- ॥

इस प्रकार

"अपने शरीर में स्थित द्रव्य (= शुक्र मूत्र आदि) शुभ श्रेष्ठ रसायन है ।"

मभिमतम्—इत्याह—

**वीराणामत एवेह मिथः स्वप्रतिमामृतम् ॥ १६६ ॥**
**तत्तद्यागविधाविष्टं गुरुभिर्भावितात्मभिः ।**

मिथः स्वप्रतिमामृतमिति—मिथः परस्परस्य संयुक्ततया आत्मीयायाः षडरमुद्रारूपायाः प्रतिमायाः संबन्धि अमृतमुभयसामरस्यसमुत्थः कुण्डगोलकाख्यो द्रव्यविशेषः—इत्यर्थः । अत्र च वीराणामिति भावितात्मभिरिति चानेन विशिष्टाधिकारिविषयत्वमुक्तम् ॥

एवं संविदुद्रेचकमेव वस्तु अर्चने योग्यम्—इत्याह—

**उन्मज्जयति निर्मग्नां संविदं यत्तु सुष्ठु तत् ॥ १६७ ॥**
**अर्चायै योग्यमानन्दो यस्मादुन्मग्नता चितः ।**

अतश्च इदं सिद्धम्—इत्याह—

**तेनाचिद्रूपदेहादिप्राधान्यविनिमज्जकम् ॥ १६८ ॥**
**आनन्दजननं पूजायोग्यं हृदयहारि यत् ।**

---

इत्यादि उक्ति के अनुसार संविद् से निकट होने के कारण सार आदि शब्दों से व्यवहार्य अमृत याग के योग्य के रूप में गुरुओं को भी अभिमत है—यह कहते है—

इसीलिये आत्मा की भावना में पारङ्गत गुरुओं के द्वारा वीरों के लिये यहाँ तत्तद् यागविधि में पारस्परिक स्वप्रतिमामृत वाञ्छित है ॥ -१६६-१६७- ॥

मिथ : स्वप्रतिमामृत = मिथः = परस्पर संयुक्त रूप से आत्मीय षडर (= षट्कोण) मुद्रारूप प्रतिमा से सम्बद्ध, अमृत = दोनों के सामरस्य से उत्पन्न कुण्डगोलक नामक द्रव्यविशेष । यहाँ 'वीराणां' 'भावितात्मभिः' इन पदों के द्वारा इस (अमृत) को विशिष्टअधिकारीविषयक कहा गया है ॥

इस प्रकार संविद् की उद्दीपक वस्तु पूजा के योग्य होती है—यह कहते हैं—

जो (वस्तु) निर्मग्न संविद् को भलीभाँति उद्रिक्त करती है वही पूजन के लिये योग्य होती है । क्योंकि चित् की उन्मग्नता ही आनन्द है ॥ -१६७-१६८- ॥

इससे यह सिद्ध हो गया—यह कहते हैं—

इसलिये जो जड़ देह आदि की प्रधानता को तिरोहित करने तथा आनन्द को उत्पन्न करने वाला है तथा मनोहर है (वही) पूजा के योग्य है ॥ -१६८-१६९- ॥

यदभिप्रायेणैव

'या या संविदुदारा यो योऽप्यानन्दसुन्दरो भावः ।
जगति यदद्भुतरूपं तत्तद्देव्यास्तवाकारः ॥'

इत्यादि अन्यैरुक्तम् ॥

अत एव आनन्दातिशमायकारिणो मद्यादेरेव सर्वशास्त्रेषु परं माहात्म्यमुक्तम्— इत्याह—

**अतः कुलक्रमोत्तीर्णत्रिकसारमतादिषु ॥ १६९ ॥**
**मद्यकादम्बरीशीधुद्रव्यादेर्महिमा परम् ।**

आदिशब्देन मांसमैथुनादि । तदुक्तम्—

'न नद्यो मधुवाहिन्यो न पलं पर्वतोपमम् ।
स्त्रीमयं न जगत्सर्वं कुतः सिद्धिः कुलागमे ॥' इति ॥

ननु यदि एवं तत् कथं श्रुतिस्मृत्यादौ मद्यादेरशुद्धत्वमुक्तम्?—इत्याह—

**लोकस्थितिं रचयितुं मद्यादेः पशुशासने ॥ १७० ॥**

---

जिस अभिप्राय से ही—

"जो-जो उदार संविद् है, जगत् में जो-जो आनन्दसुन्दर भाव (या पदार्थ) हैं तथा जो अद्भुतरूप है वह तुम देवी का आकार है ॥"

इत्यादि अन्य लोगों के द्वारा कहा गया ॥

इसीलिये आनन्दकारी मद्य आदि का ही परम माहात्म्य सब शास्त्रों में कहा गया—यह कहते हैं—

इसलिये कुल, क्रम, उत्तीर्ण (= अकुल), त्रिक, सार और मत आदि (शास्त्रों) में मद्य कादम्बरी शीधु द्रव्य आदि की अत्यधिक महिमा (कही गयी) है ॥ -१६९-१७०- ॥

आदि शब्द से मांस मैथुन आदि समझना चाहिये ॥ वही कहा गया—

"नदियाँ मधुवाहिनी (= शराब के प्रवाहवाली) नहीं, पल (= मांस) पर्वत के समान नहीं, सारा संसार स्त्रीमय नहीं फिर कुलागम में सिद्धि कैसे?" (अर्थात् मांस मद्य आदि पञ्चमकार का जितना ही प्राचुर्य होगा कौल सिद्धि उतनी ही उच्च और शीघ्र होगी) ॥

प्रश्न—यदि ऐसा है तो श्रुति स्मृति आदि में मद्य को अशुद्ध क्यों कहा गया?—यह कहते हैं—

सांसारिक व्यवस्था को ठीक रखने के लिये पशुशास्त्र (= मीमांसा

**प्रोक्ता ह्यशुद्धिस्तत्रैव तस्य क्वापि विशुद्धता ।**

ननु लोकस्थितिमेव रचयितुं मद्यादेरत्र अशुद्धिरुक्ता न तत्त्वत इत्येव कुतः ?—इत्याशङ्क्य उक्तम्—तत्रैव तस्य क्वापि विशुद्धतेति । क्वापीति—सौत्रामण्याम् ॥

न केवलं मद्यादेर्लोकस्थितावशुद्धस्यापि शुद्धिरुक्ता, यावदन्यदप्येवंप्रकारं बहुतरम्—इत्याह—

**पञ्चगव्ये पवित्रत्वं सोमचर्णनपात्रयोः ॥ १७१ ॥**
**विधिश्चावभृथस्नानं हस्ते कृष्णविषाणिता ।**
**न पत्न्या च विना यागः सर्वदैवततुल्यता ॥ १७२ ॥**
**सुराहुतिर्ब्रह्मसत्रे वपान्त्रहृदयाहुतिः ।**

चर्णनम् = अभिषवः । कृष्णविषाणितेति—कृष्णस्य कृष्णसारस्य विषाणं कण्डूयनादौ विनियुक्तमस्यास्तीति । सर्वदैवततुल्यतेति शाब्दी हि देवता वेदवादिनाम्, न तत्र विशेषः श्रूयते इति । यत् श्रुतिः—

'कृष्णविषाणया कण्डूयतीति, पत्नीयजमानावादधीयातामिति,
सुराग्रहाञ्जुह्वतीति, ब्राह्मणो ब्राह्मणमालभेतेति,
वपया प्रातःसवेन चरन्तीति, हृदयस्याग्रेऽवद्यतीति च ॥'

---

आदि) में अशुद्धि कही गयी है । वहीं पर उसकी कहीं शुद्धता भी (उक्त है) ॥ -१७०-१७१- ॥

प्रश्न—लोकव्यवस्था को ठीक रखने के लिये—मद्य आदि की यहाँ (= पशु शास्त्र में) अशुद्धि कही गयी है तत्त्वतः नहीं यही क्यों?—यह शङ्का कर कहा गया—"वहीं पर............ । कहीं = सौत्रामणी याग में ॥

लोकस्थिति में अशुद्ध भी मद्य आदि की शुद्धि केवल नहीं बल्कि इस प्रकार की अन्य बातें भी बहुत बार कही गई हैं—यह कहते हैं—

पञ्चगव्य में पवित्रता, सोम के निचोड़ने की विधि, अवभृथस्नान, हाथ में कृष्णासार मृग की सींग, पत्नी के बिना याग का न होना, (वैदिक मन्त्रों की) सर्वदैवततुल्यता, ब्रह्मयाग में सुरा की आहुति, वसा (= चर्बी) आँत और हृदय की आहुति (इत्यादि कहा गया है) ॥ -१७१-१७३- ॥

चर्णन = निचोड़ना । कृष्णविषणिता = कृष्ण = कृष्णसारमृग का सींग खुजलाने आदि में विहित है । सर्वदैवततुल्यता—क्योंकि वेदवादियों की देवता शब्दमयी होती है । उसमें विशेष का श्रवण नहीं होता । जैसी कि श्रुति है—

"कृष्णसार की सींग से खुजलाना चाहिये । पत्नी और यजमान अग्न्याधान

ननु मायापदनिरूढेषु पाशवेषु शास्त्रेषु अद्वयनयोचितं कथमेवं स्यात्?—इत्याशङ्क्य आह—

**पाशवेष्वपि शास्त्रेषु तददर्शि महेशिना ॥ १७३ ॥**
**घोरान्ध्यहैमननिशामध्यगाचिरदीप्तिवत् ।**

ननु पाशवे शासने शुद्ध्यशुद्ध्योर्विभाग उक्तः, इह तु तदविभाग इति किमनयोः कल्पयोर्युज्येत?—इत्याशङ्क्य आह—

**भक्ष्यो हंसो न भक्ष्योऽसाविति विप्रतिपत्तिषु ॥ १७४ ॥**
**स्मार्तीषु विजयत्येको यः शिवाभेदशुद्धिकः ।**

भक्ष्य इति—यत् श्रुतिः—

'हंसो वृको वृषदंशस्ते ऐन्द्राः ।' इति ।

अभक्ष्य इति—यत्स्मृतिः—

'कलविङ्कं प्लवं हंसं चक्राह्वं ग्रामकुक्कुटम् ।'

इति अभक्ष्यप्रकरणे । विप्रतिपत्तिष्विति—श्रुतेः ॥

---

करें । सुरा ग्रह का हवन करना चाहिये । ब्राह्मण ब्राह्मण की बलि दे । वसा से प्रातःसवन करना चाहिये । हृदय का अग्रभाग काटना चाहिये" ॥

प्रश्न—पाशव शास्त्रों के मायापद में निरूढ़ होने पर यह अद्वय सिद्धान्त के लिये उचित कैसे होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

पाशव शास्त्रों में भी परमेश्वर ने उस (अद्वय तथ्य) को, घोर अन्धकार वाली हेमन्त की निशा के मध्य में वर्त्तमान अचिरदीप्ति (= जुगनू) के समान, देखा ॥ -१७३-१७४- ॥

प्रश्न—पशुशास्त्र में शुद्धि अशुद्धि का विभाग कहा गया और यहाँ उसका अविभाग । इन दोनों विकल्पों में कौन सा उचित है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

हंस भक्ष्य है यह (= हंस) भक्ष्य नहीं है—इस प्रकार के स्मृति वर्णित विरोध के उपस्थित होने पर जो शिवाद्वयवादसम्मत शुद्धि है वही मान्य होती है ॥ -१७४-१७५- ॥

भक्ष्य । जैसी कि श्रुति है—

"हंस भेड़िया और वृषदंश (= विडाल) ये इन्द्र के लिये (आलभ्य) हैं ।"

अभक्ष्य । जैसी कि स्मृति है—

"कलविङ्क (= नर गौरैया) प्लव (जलीय पक्षी) हंस चक्रवाक ग्रामीण मुर्गा (ये अभक्ष्य हैं) ।"

तद्विजये निमित्तमाह—

**अज्ञत्ववेदादर्शित्वरागद्वेषादयो ह्यमी ॥ १७५ ॥**
**मुनीनां वचसि स्वस्मिन्प्रामाण्योन्मूलनक्षमाः ।**

ननु किं नाम एषामज्ञत्वादि यत् स्ववचः प्रामाण्योन्मूलनायामपि क्षमते ?—इत्याशङ्क्य आह—

**वेदेऽपि यदभक्ष्यं तद्भक्ष्यमित्युपदिश्यते ॥ १७६ ॥**

वेदेऽपि हि प्रदर्शितदृशा स्मृत्यादिनिषिध्यमानं हंसादि भक्ष्यतया श्रूयते इत्येषां वेदादर्शित्वं तदज्ञानं तन्नान्तरीयकं रागादि चेति अप्रमाणमेव तद्वचः ॥ १७६ ॥

ननु एवमपि भक्ष्यत्वाभक्ष्यत्वयोः समुच्चयविकल्पौ स्याताम्?—इत्याशङ्क्य आह—

**न विधिप्रतिषेधाख्यधर्मयोरेकमास्पदम् ।**

अथ अश्वमेधादावेव राजन्यादिनैव तद्भक्ष्यमन्यथा तु अभक्ष्यमित्युच्यते, तर्हि विषयभेदेन व्यवस्थायां शुद्ध्यशुद्धिविभागो न दुष्यति—इत्याह—

**अथ तत्र न तद्भक्ष्यं तदा तेन तथा ततः ॥ १७७ ॥**

---

ऐसा अभक्ष्य प्रकरण में (कहा गया है) । विरोध में—श्रुति से ॥

उस (= श्रुति) के विजय में कारण बतलाते हैं—

(मुनियों में वर्त्तमान) अज्ञत्व वेदादर्शित्व राग द्वेष आदि उनके अपने वचन की प्रामाणिकता को नष्ट करने में सक्षम हैं ॥ -१७५-१७६- ॥

प्रश्न—इनका अज्ञत्व आदि क्या है जो इनके अपने वचन की प्रामाणिकता को नष्ट करने में समर्थ होता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जो अभक्ष्य है वेद में भी वह भक्ष्य कहा जाता है ॥ -१७६ ॥

वेद में भी प्रदर्शित रीति से स्मृति आदि में निषिध्यमान हंस आदि भक्ष्य सुना जाता है यही इनका वेदादर्शित्व वह अज्ञान है और राग आदि उसके अवश्य सहभावी हैं । इस प्रकार उनका वचन अप्रामाणिक ही है ॥ १७६ ॥

प्रश्न—इस प्रकार भी भक्ष्यत्व अभक्ष्यत्व का समुच्चय और विकल्प हो जाय ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

विधि और निषेध नामक धर्मों का एक स्थान नहीं होता ॥ १७७- ॥

प्रश्न—अश्वमेध आदि में ही राजा आदि के ही द्वारा वह भक्ष्य है अन्यथा तो अभक्ष्य ही है तो विषयभेद से व्यवस्था होने पर शुद्धि अशुद्धि का विभाग दूषित नहीं होगा ?—यह कहते हैं—

**एवं विषयभेदान्नो शिवोक्तेर्बाधिका श्रुतिः ।**

तत्रेति—अश्वमेधादन्यत्र । तथेति—भक्ष्यम् । तत इति—श्रुतेः ॥

ननु मा भूद्विषयभेदे शिवोक्तेः श्रुतिर्बाधिका समाने तु विषये को बाधविरोधः ?—इत्याशङ्क्य आह—

**क्वचिद्विषयतुल्यत्वाद्बाध्यबाधकता यदि ॥ १७८ ॥**
**तद्बाध्या श्रुतिरेवेति प्रागेवैतन्निरूपितम् ।**

प्रागिति चतुर्थाह्निके । यदुक्तम् तत्र—

'वैदिक्या बाधितेयं चेद्विपरीतं न किं भवेत् ।
सम्यक्चेन्मन्यसे बाधो विशिष्टविषयत्वतः ॥
अपवादे न कर्तव्यः सामान्यविहिते विधौ ।
शुद्ध्यशुद्धी च सामान्यविहिते तत्त्वबोधिनि ॥
पुंसि ते बाधिते एव तथा चात्रेति वर्णितम् । (२३१) इति ॥

**प्रकृतं ब्रूमहे कृत्वा न्यासं देहार्घपात्रयोः ॥ १७९ ॥**
**सामान्यमर्घपात्राम्भोविप्रुड्भिः प्रोक्ष्य चाखिलम् ।**
**यागोपकरणं पश्चाद्बाह्ययागं समाचरेत् ॥ १८० ॥**

प्रकृतमिति—प्रक्रान्तं बाह्ययागादि । सामान्यमिति—विशिष्टस्य वक्ष्यमाण-

---

यदि वहाँ वह भक्ष्य नहीं है और तब (= अश्वमेधयागकाल में) उस (= राजा आदि) के द्वारा उस कारण वैसा है । इस प्रकार विषयभेद के कारण श्रुति शिवोक्ति की बाधिका नहीं है ॥ -१७७-१७८- ॥

वहाँ = अश्वमेध से अन्यत्र । वैसा = भक्ष्य । उस कारण = श्रुति के कारण ॥

प्रश्न—विषयभेद होने पर श्रुति शिवोक्ति (= आगम) की बाधिका न हो समान विषय होने पर तो बाध होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

यदि कहीं समान विषय होने के कारण बाध्यबाधक भाव होता हो तो श्रुति ही बाध्य होती है—यह पहले ही निरूपित है ॥ -१७८-१७९- ॥

पहले = चतुर्थ आह्निक में । जैसा कि वहाँ कहा गया—

"वैदिक्या..................वर्णितम्" ॥

(अब) प्रस्तुत का कथन करते हैं—देह एव अर्घपात्र का सामान्य न्यास करके अर्घपात्र के जल की बूँदों से समस्त यागोपकरण का प्रोक्षण कर बाद में बाह्य भाग का अनुष्ठान करना चाहिये ॥ -१७९-१८० ॥

त्वात् ।—बाह्ययागमिति—बहिरर्चेत्यनुजोद्देशोद्दिष्टम् ॥ १८० ॥

तदेव आह—

**प्रभामण्डलके खे वा सुलिप्तायां च वा भुवि ।**
**त्रिशूलार्कवृषान्दिक्स्था मातरः क्षेत्रपं यजेत् ॥ १८१ ॥**
**योगिनीश्च पृथङ्मन्त्रैरोंनमोनामयोजितैः ।**
**एकोच्चारेण वा बाह्यपरिवारेतिशब्दिताः ॥ १८२ ॥**
**तारो नाम चतुर्थ्यन्तं नमश्चेत्यर्चने मनुः ।**

प्रभामण्डले इति—आयतनादौ । खे इति—स्वदेहादौ । भुवीति—स्थण्डिलादौ । एकोच्चारेणेति—संक्षिप्तदीक्षादौ ॥

बाह्ययागमुपसंहरंस्तदनन्तरोद्दिष्टं द्वारान्तरमभिधत्ते—

**एवं बहिः पूजयित्वा द्वारं प्रोक्ष्य प्रपूजयेत् ॥ १८३ ॥**
**त्रिशिरःशासनादौ च स दृष्टो विधिरुच्यते ।**
**गणेशलक्ष्म्यौ द्वारोर्ध्वे दक्षे वामे तयोः पुनः ॥ १८४ ॥**
**मध्ये वागीश्वरीं दिण्डिमहोदरयुगं तथा ।**

---

प्रकृत = प्रकरणप्राप्त बाह्य भाग आदि । सामान्य—क्योंकि विशिष्ट को आगे कहा जायगा । बाह्य भाग = अनुजोद्दिष्ट बाह्य अर्चा ॥ १८० ॥

वही कहते हैं—

प्रभामण्डल (= मन्दिर में निर्मित गोल भीतरी भाग) में, शरीर में अथवा भली प्रकार लिपी भूमि में त्रिशूल सूर्य वृष, दिशा में स्थित घृत माताओं और क्षेत्रपालक का पूजन करे । ॐ नमः तथा उनके नाम जुड़े मन्त्रों से ६४ योगिनियों (का पूजन करे) अथवा एकोच्चार के द्वारा बाह्यपरिवार उस शब्द से (वे पूज्य हैं) । तार = (ॐ) चतुर्थ्यन्त नाम तथा नमः यह अर्चन में (प्रयुक्त एकोच्चारित) मन्त्र है । (मन्त्र का स्वरूप 'ॐ बाह्यपरिवारेभ्यो नमः' बनेगा) ॥ १८१-१८३- ॥

प्रभामण्डल में = घर आदि में । ख = अपने शरीर आदि में । पृथिवी पर = स्थण्डिल आदि पर । एकोच्चार से—संक्षिप्त दीक्षा आदि में ॥

बाह्य याग का उपसंहार करते हुये उसके बाद कथित दूसरे द्वार को कहते हैं—

इस प्रकार बाह्य पूजा कर द्वार का प्रोक्षण कर (उसका) पूजन करना चाहिये । त्रिशिरोभैरव आदि में इसे दृष्ट विधि कहा जाता है । द्वार के ऊपर दाहिने और बायें गणेश लक्ष्मी की तथा उन दोनों के मध्य वागीश्वरी की

क्रमात्स्वदक्षवामस्थं तथैतेन क्रमेण च ॥ १८५ ॥
एकैकं पूजयेत्सम्यङ् नन्दिकालौ त्रिमार्गगाम् ।
कालिन्दीं छागमेषास्यौ स्वदक्षाद् द्वाःस्थशाखयोः ॥ १८६ ॥
अधोदेहल्यनन्तेशाधारशक्तीश्च पूजयेत् ।
द्वारमध्ये सरस्वत्या महास्त्रं पूजयेदमी ॥ १८७ ॥
पद्माधारगताः सर्वेऽप्युदिता विघ्ननाशकाः ।
पूजने पूर्ववन्मन्त्रो दीपकद्वयकल्पितः ॥ १८८ ॥
अर्घपुष्पसमालम्भधूपनैवेद्यवन्दनैः ।
पूजां कुर्यादिहार्घश्चाप्युत्तमद्रव्ययोजितः ॥ १८९ ॥
एकोच्चारेण वा कुर्याद् द्वाःस्थदैवतपूजनम् ।
रहस्यपूजां चेत्कुर्यात्तद्बाह्यपरिवारकम् ॥ १९० ॥
द्वाःस्थांश्च पूजयेदन्तर्देवाग्रे कल्पनाक्रमात् ।
क्षिप्त्वास्त्रजप्तं कुसुमं ज्वलद्वेश्मनि विघ्ननुत् ॥ १९१ ॥
प्रविश्य शिवरश्मीद्धदृशा वेश्मावलोकयेत् ।
दिशोऽस्त्रेण च बध्नीयाच्छादयेद्वर्मणाखिलाः ॥ १९२ ॥
तत्रोत्तराशाभिमुखो मुमुक्षुस्तादृशाय वा ।
विशेत्तथा ह्यघोराग्निः पाशान्प्लुष्यति बन्धकान् ॥ १९३ ॥

---

तथा क्रमशः अपने दाहिने तथा बायें स्थित दिण्डि एवं महोदर इन दोनों की पूजा करनी चाहिये । तथा उस क्रम से नन्दी, काल, गङ्गा, यमुना की एवं अपने दाहिने द्वार में स्थित शाखाओं में छागास्य (= कार्त्तिकेय) तथा मेषास्य (= दक्षप्रजापति) की पूजा करनी चाहिये । नीचे की देहली में अनन्त भगवान् तथा आधारशक्तियों की पूजा करनी चाहिये । द्वार के मध्य में सरस्वती के महा अस्त्र को पूजना चाहिये । कमल के आधार में स्थित ये सब विघ्ननाशक कहे गये हैं । पूजन में पहले की भाँति दो दीप से कल्पित मन्त्र (का प्रयोग करे) । अर्घ पुष्प समालम्भ (= लेपनीय पदार्थ) धूप दीप नैवेद्य से पूजा करे । उत्तम द्रव्य से युक्त अर्घ भी रहना चाहिये । अथवा एकोच्चार से द्वार में स्थित देवताओं का पूजन करना चाहिये । यदि रहस्य पूजा (= मानस पूजा) करे तो इष्टदेव के बाह्य परिवार को भी साथ में कल्पना-भावना के द्वारा पूजित करे । द्वार पर स्थित (देवताओं) की अन्दर पूजा करे तथा कल्पना के क्रम से अस्त्र के द्वारा जपे गये विघ्ननाशक फूल को फेंक कर प्रकाश से जगमगाते हुए घर में प्रवेश कर घर को शिवरश्मियों से दीप्त नेत्रों से देखें । अस्त्र के द्वारा समस्त दिशाओं का बन्धन करे तथा वर्म के द्वारा छादन करे । मुमुक्षु उत्तर दिशा

स विधिरिति—द्वारपूजालक्षणः, तमेवाह—**गणेशेत्यादि** । तदुक्तं तत्र—

'संपूज्य द्वार ऊर्ध्वे तु गणेशं दक्षिणे तथा।
वामे श्रियं च वागीशीं मध्ये सञ्चिन्त्य पूजयेत् ॥' इति ।

स्वेति—साधकाभिप्रायेण । एतेनेति—दक्षवामात्मनैव, द्वाराभिप्रायेण पुनरत्र विपर्ययः ।

तदुक्तं तत्र—

'ततो मूले उत्तरतो नन्दिरुद्रं च जाह्नवीम् ।
महाकालं सदंष्ट्रं च यमुनां चैव दक्षिणे ॥' इति ।

अध इति—अधरोडम्बरे । द्वारमध्ये इति—ऊर्ध्वोडम्बरे । उत्तमद्रव्ययोजित इति—न तु अष्टभिरङ्गैः । एकोच्चारेणेति—ओं सर्वद्वारपालेभ्यो नमः इति। कल्पनाक्रमादिति—न तु तन्त्रप्रक्रियावत्साक्षात् । क्षिप्त्वेति—अर्थात् नाराच-मुद्रया । शिवरश्मीद्धदृक्त्वं परवृत्त्यवलम्बनात् । अवलोकयेदिति—गुणाधानाय, पुनः प्रवेशरोधाय दिशो बध्नीयात् छादयेच्चेति उक्तम् । तादृशायेति—मुमुक्षवे अर्थात् दीक्षाकाले, बुभुक्षुविषयं पुनरेतदन्यथेति अर्थसिद्धम्। यदुक्तम्—

---

की ओर मुख कर उस (= मोक्ष) के लिये (घर में) प्रवेश करे । इस प्रकार अघोरअग्नि बन्धनकारी पाशों को जला डालती हैं ॥-१८३-१९३॥

वह विधि = द्वारपूजा लक्षण वाली । उसी को कहते हैं—गणेश इत्यादि । वही वहाँ कहा गया—

द्वार के ऊपर गणेश को दायें और बायें लक्ष्मी को तथा मध्य में वागीश्वरी का ध्यान कर पूजन करना चाहिये ।"

अपना = साधक के अभिप्राय से । इससे = दाहिने और बायें से द्वाराभिप्रायेण—यहाँ उल्टा क्रम है ।

वही वहाँ कहा गया—

इसके बाद मूल में उत्तर की ओर नन्दी रुद्र और जाह्नवी तथा दक्षिण में महाकाल, सदंष्ट्र (= गणेश) और यमुना (की पूजा करे) । अधः = अधरोडम्बर (= नीचे के चौखट) में । द्वारमध्य = ऊर्ध्वोडम्बर (= ऊपर के चौखट) में । उत्तम द्रव्य से योजित—न कि आठ अङ्गों से । एक उच्चारण के द्वारा = ॐ सर्वद्वारपालेभ्यो नमः इस प्रकार । कल्पना के क्रम से न कि तन्त्रप्रक्रिया की भाँति साक्षात् । फेंक कर—अर्थात् नाराचमुद्रा से । शिवरश्मीद्ध सृष्टि—परवृत्ति के अवलम्बन के कारण । देखना चाहिये—गुणाधान के लिये । पुनः प्रवेश को रोकने के लिये दिशाओं का बन्धन और आच्छादन करना चाहिये—यह कहा गया । उस प्रकार के लिये = मुमुक्षु के लिये अर्थात् दीक्षा काल में । इसलिये बुभुक्षु का

'पूर्वास्यः सौम्यवक्त्रो वा................ ।' (मा०वि० ८।१८)

इति ॥ १९३ ॥

ननु अस्मिन् संविदद्वयवादे दिगेव नाम का यस्या अपि उत्तरादिविभागो भवेत् ?—इत्याशङ्क्य आह—

**यद्यप्यस्ति न दिङ्नाम काचित्पूर्वापरादिका ।**
**प्रत्ययो हि न तस्याः स्यादेकस्या अनुपाहितेः ॥ १९४ ॥**

अनेन च प्रवेशानन्तर्येण दिक्स्वरूपमुपक्रान्तम् । ननु उक्तमेव हि काणादैः—

'केवलवृक्षादिप्रत्ययविलक्षणपूर्वादिप्रत्ययानुमेया दिगस्ति ।' इति ।

सा च एका सर्वत्र तत्प्रत्ययाविशेषात् । ननु यद्येवं तत् कथमनुपाहितरूपाया एकस्यास्तस्याः पूर्वापरादिको भेदो भवेत्?—इत्याह—पूर्वेत्यादि ॥ १९४ ॥

अथ उपाधिरेव तादृक् कश्चिदस्तु यः पूर्वादिव्यवहार्य इत्युच्यते, तदुपाधि-संज्ञितं वस्त्वन्तरमेव तथा स्यात् न दिङ् नाम पूर्वादिप्रत्ययपात्रतामनुभवेत्—इत्याह—

---

विषय इससे भिन्न होगा—यह अर्थात् सिद्ध है । जैसा कि कहा गया—

"पूर्व की ओर मुख कर अथवा सौम्य वक्त्र (= उत्तराभिमुख) होकर" ॥ १९३ ॥

प्रश्न—इस संविद् अद्वयवाद में दिशा ही क्या है जिसका कि उत्तर आदि विभाग होगा ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

यद्यपि पूर्व पश्चिम आदि कोई दिशा नहीं है किन्तु उपाधिरहित एक उसका ज्ञान ही नहीं होगा ॥ १९४ ॥

इस प्रवेशानन्तर्य के द्वारा दिशा का स्वरूप बतलाया गया ।

प्रश्न—काणादों ने कहा है—

"जो केवल वृक्ष आदि प्रत्यय से विलक्षण प्रतीति से अनुमेय है वही पूर्व आदि दिशा तत्त्व है ।"

और वह एक है क्योंकि सर्वत्र उसका ज्ञान समान होता है ।

प्रश्न—यदि ऐसा है तो अनुपाहित रूप वाली उस एक (दिशा) का पूर्व पश्चिम आदि भेद कैसे होगा?—इसलिये कहा—पूर्व इत्यादि ॥ १९४ ॥

तो फिर उपाधि ही ऐसी कोई (वस्तु) हो जो पूर्व आदि के रूप में व्यवहार्य कही जाय उस उपाधि से नामाङ्कित दूसरी वस्तु ही वैसी हो न कि दिशा तत्त्व पूर्व

**उपाधिः पूर्वतादिष्ट इति चेत्तत्कृतं दिशा।**

एवमपि अस्मत्समीहितस्य पूर्वादिव्यवहारस्य सिद्धेरस्तु एतदिति चेत् न—इत्याह—

**उपाधिमात्रं तु तथा वैचित्र्याय कथं भवेत् ॥ १९५ ॥**

तथेति—दिक्पौर्वापर्याद्यात्मना ॥ १९५ ॥

ननु तर्हि भावस्वभावाधिकदिक्कालापह्नववादिभिः सौगतैरेव जितम्—इत्याह—

**तस्मात्संवित्प्रकाशोऽयं मूर्त्याभासनभागतः।**
**पूर्वादिदिग्विभागाख्यवैचित्र्योल्लेखदुर्मदः ॥ १९६ ॥**

एतदेव उत्तरमवरोहक्रमेण विभज्य दर्शयति—

**तत्र यद्यत्प्रकाशेन सदा स्वीकरणे क्षमम् ।**
**तदेवोर्ध्वं प्रकाशात्म स्पर्शायोग्यमधः पुनः॥ १९७ ॥**
**किञ्चित्प्रकाशता मध्यं ततो वै दिक्समुद्भवः।**
**किञ्चित्प्रकाशयोग्यस्य संमुखं प्रसरत्पुरः ॥ १९८ ॥**

---

आदि ज्ञान की पात्रता का अनुभव करे—यह कहते हैं—

यदि उपाधि ही पूर्वता आदि के रूप में इष्ट है तो दिशा की (अवधारणा) व्यर्थ है ॥ १९५- ॥

इस प्रकार भी हमारे इष्ट पूर्व आदि व्यवहार की सिद्धि होने से यही हो यदि ऐसा (कहा जाय) तो नहीं—यह कहते हैं—

केवल उपाधि उस प्रकार के वैचित्र्य के लिये कैसे होगी ॥ -१९५ ॥

उस प्रकार के—दिशा के पूर्व पश्चिम आदि रूप से ॥ १९५ ॥

प्रश्न—तब तो भावस्वभाव से अधिक दिक्काल को न मानने वाले बौद्धों की ही विजय हुई ?—यह (शङ्का कर) कहते हैं—

इस कारण यह संवित् प्रकाश ही मूर्त्ति के आभासन भाग के कारण पूर्व आदि दिशा के विभाग नामक वैचित्र्य के उल्लेख में दुर्मद है ॥ १९६ ॥

इसी उत्तर को अवरोहक्रम से विभक्त कर दिखलाते है—

उसमें जो-जो प्रकाश के द्वारा सदा स्वीकार करने में सक्षम है वही प्रकाशात्मक ऊर्ध्व है और (जो प्रकाश के) स्पर्श के अयोग्य है (वह) अधः है । किञ्चित् प्रकाशता मध्य है उसी से दिशाओं को उत्पत्ति होती है । (जो) किञ्चित् प्रकाश के योग्य के समक्ष प्रसृत (= आगे बढ़ता

**पराङ्मुखं तु तत्पश्चादिति दिग्द्वयमागतम् ।**
**प्रकाशः संमुखं वस्तु गृहीत्वोद्रिक्तरश्मिकः ॥ १९९ ॥**
**यत्र तिष्ठेद्दक्षिणं तत्प्रकाशस्यानुकूल्यतः ।**
**दक्षिणस्य पुरःस्संस्थं वाममित्युपदिश्यते ॥ २०० ॥**
**तत्प्रकाशितमेयेन्दुस्पर्शसौम्यं तदेव हि ।**

इह खलु पर प्रकाशवपुषः परमेश्वरस्यापि

'स यदास्ते चिदाह्लादमात्रानुभवतल्लयः ।
तदेच्छा तावती तावज्ज्ञानं तावत्क्रिया हि सा ।' (शि०दृ० १।३)

इत्यादिनीत्या परापरतदुभयदशावेशभाजः परांशे विश्वस्य प्रकाशैकमयत्वादूर्ध्वत्वम्, अपरांशे प्रकाशस्पर्शायोग्यत्वादधस्त्वम्, तदुभयांशे कथंचित्प्रकाशाप्रकाशसंस्पर्शात् दशान्तरालतया मध्यत्वं यत एव दिशां समुद्भव इति । तत्र किञ्चित्प्रकाशौन्मुख्ययोग्यतया प्रस्फुरत् विश्वं पुरः प्रमुखे अञ्चतीति प्राचीत्युच्यते, किञ्चिदप्रकाशसंस्पर्शात्तु तदेव विमुखमिव पराञ्चतीति पश्चादिति चेति तावदनपह्नवनीयं दिग्द्वयम् । स एव किञ्चित्प्रकाशः स्वसंस्पृष्टं विश्वमवमृश्य यस्मिन्नात्मनि स्वप्रकाशमये पारिपूर्ण्योचिते वर्तते, सैव प्रकाशानुगुण्याद्दक्षिणा दिगिति; किञ्चिद-

---

प्रतीत) होता है वह पूर्व है । उसके पराङ्मुख वाला पश्चिम है । इस प्रकार दो दिशायें उत्पन्न हुईं । प्रकाश सम्मुख वस्तु का आदान कर उद्रिक्त रश्मिवाला होकर जहाँ ठहरता है प्रकाश के अनुकूल होने के कारण वह दक्षिण (दिशा होती) है । दक्षिण के सामने स्थित वाम (या उत्तर) दिशा कही जाती है । वह प्रकाशित मेय रूपी चन्द्र के स्पर्श से सौम्य होती है ॥ १९७-२०१- ॥

"वह (= परमेश्वर) जब चिदाह्लाद मात्र के अनुभव से युक्त होता है तब वह (= चित्) उतनी ही इच्छा उतना ज्ञान और उतनी ही क्रिया के रूप में स्फुरित होती है ।" (शि०दृ० १-३)

इत्यादि नीति के अनुसार पर अपर और परापर आवेश से युक्त परप्रकाश—शरीरधारी परमेश्वर के भी परांश में विश्व के प्रकाशैकमय होने के कारण ऊर्ध्वता अपरांश मे प्रकाश के स्पर्श के अयोग्य होने से अधस्ता उन (= परापर) दोनों अंश में कथंचित् प्रकाशाप्रकाश के संस्पर्श के कारण (दोनों) दशाओं का अन्तराल होने के कारण मध्यत्व है जहाँ से कि दिशाओं की उत्पत्ति होती है । उनमें से किञ्चित्प्रकाश की उन्मुखता के योग्य के रूप में प्रस्फुरित होने वाला विश्व पुरः = सामने चलता है इसलिये प्राची कहा जाता है । कुछ अप्रकाश के संस्पर्श में वही विमुख होकर चलता है इसलिये पश्चात् (= पश्चिम) कहा जाता है । इस प्रकार ये दो दिशायें स्पष्ट हो गयी । वही किञ्चित्प्रकाश स्वसंस्पृष्ट विश्व का अवमर्शन कर

प्रकाशः पुनः कथंचिदुद्रिक्तः तथाविधप्रकाशांशसमस्कन्धतया तदादिष्ट इव मेय-प्राधान्यादैन्दवसंस्पर्शाप्यायिततया प्रकाशप्रातिकूल्यवमनात् वामाभिधानभाजनम् ॥

ननु एवमौत्तराधर्ययोगात् मध्यविभागाच्च परशिवपदे, तदौचित्याच्च उत्तर-दशास्वपि षडेव दिशः स्युः?—इत्याशङ्क्य आह—

**एवमाशाचतुष्केऽस्मिन्मध्यविश्रान्तियोगतः ॥ २०१ ॥**
**चतुष्कमन्यत्तेनाष्टौ दिशस्तत्तदधिष्ठिताः ।**

चतुष्कमन्यदिति—पूर्वदक्षिणदक्षिणापरापरोत्तरोत्तरपूर्वलक्षणम् । तत्तदधिष्ठिता इति तेन तेन संमुखपराङ्मुखोद्रिक्तानुद्रिक्तप्रकाशाप्रकाशांशेन अधिष्ठिताः स्वात्मनि विश्रान्तिसारतया अवमृष्टाः—इत्यर्थः ॥

अमुष्यैव दिग्विभागस्य शास्त्रलोकप्रसिद्धस्तद्विभागः प्रपञ्च इत्युपसंहारदिशा प्रदर्शयति—

**एवं प्रकाशमात्रेऽस्मिन्वरदे परमे शिवे ॥ २०२ ॥**
**दिग्विभागः स्थितो लोके शास्त्रेऽपि च तथोच्यते।**

---

जिस अनात्म स्वप्रकाशमय पारिपूर्ण्य से उचित में (दशा) स्थित होता है वहीं प्रकाश के आनुगुण्य के कारण दक्षिण दिशा (कही जाती) है । फिर किञ्चिद्प्रकाश स्वरूप (वह) किसी प्रकार उद्रिक्त हुआ उस प्रकार के प्रकाशांश के समस्कन्ध के रूप में उससे आदिष्ट के समान मेय की प्रधानता के कारण चान्द्र संस्पर्श से पूरित होने के कारण प्रकाश की प्रतिकूलता का वमन करने के कारण वाम (उत्तर) दिशा नाम का पात्र बनता है ॥

प्रश्न—इस प्रकार भी परशिव पद में ऊपर नीचे के योग एवं मध्य के विभाग के कारण और उत्तर दशाओं में भी उसके औचित्य के कारण छह ही दिशायें होंगी?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इस प्रकार इन चार दिशाओं में भी मध्यविश्रान्ति के कारण अन्य चार (दिशायें) होती हैं । इस प्रकार उस-उस से अधिष्ठित आठ दिशायें होती हैं ॥ -२०१-२०२- ॥

अन्य चार = पूर्वदक्षिण, दक्षिणपश्चिम, पश्चिमउत्तर और उत्तरपूर्व । तत्तदधिष्ठित = उस-उस संमुख पराङ्मुख उद्रिक्त अनुद्रिक्त प्रकाश अप्रकाश अंश से, अधिष्ठित = अपनेमें विश्रान्ति तत्त्व के रूप में अवमृष्ट ॥

शास्त्र और लोक में प्रसिद्ध वह विभाग इसी दिग्विभाग का विस्तार है यह उपसंहार कर दिखलाते हैं—

इस प्रकार प्रकाशमात्र इस वरद परम शिव में स्थित दिग्विभाग लोक और शास्त्र में भी उसी प्रकार कहा जाता है ॥ -२०२-२०३- ॥

तदेवमयं दिग्विभागोऽस्मिन्प्रकाशैकरूपे परानुग्रहपरे परमेश्वरे

'स्वामिनश्चात्मसंस्थस्य भावजातस्य भासनम् ।
अस्त्येव न विना तस्मादिच्छामर्शः प्रवर्त्तते ॥ (ई०प्र० १।५।१०)

इत्याद्युक्तयुक्त्या स्वात्ममयतया स्थितः सन् शास्त्रे लोके च तथोच्यते तावत्पर्यन्तमूर्ध्वादिशब्दव्यपदेशपात्रतया प्रस्फुरितः—इत्यर्थः ॥

तत्र शास्त्रीयं दिग्विभागमाह—

**क्रमात्सदाशिवाधीशः पञ्चमन्त्रतनुर्यतः ॥ २०३ ॥**
**ईशन्रघोरवामाख्यसद्योऽधोभेदतो दिशः ।**

शिवशक्तिदशानन्तरं भगवान् पञ्चमन्त्रतनुः सदाशिवनाथो भवति यस्मादीशन्रादिवक्रभेदतः षोढा दिशः समुल्लसन्ति—इति वाक्यार्थः ॥

एतदेव विभजति—

**ईश ऊर्ध्वं प्रकाशत्वात्पूर्वं वक्त्रं प्रसारि यत् ॥ २०४ ॥**
**पुरुषो दक्षिणाचण्डो वामा वामस्तु सौम्यकः ।**
**पराङ्मुखतया सद्यः पश्चिमा परिभाष्यते ॥ २०५ ॥**

---

तो इस प्रकार इस प्रकाशैकरूप परानुग्रह में लीन परमेश्वर में—

"आत्मा (= अपने स्वरूप) में स्थित पदार्थसमूह का आभासन स्वामी को होता ही है । उसके बिना इच्छामर्श प्रवृत्त नहीं होता ।"

इत्यादि उक्त युक्ति से स्वात्ममय रूप से स्थित यह दिग्विभाग शास्त्र और लोक में भी उस प्रकार कहा जाता है = वहाँ तक ऊर्ध्व आदि शब्द के व्यवहार के पात्र के रूप में प्रस्फुरित होता है ॥

उसमें शास्त्रीय दिग्विभाग को कहते हैं—

**भगवान् पाँच मन्त्रशरीर वाले सदाशिवेश्वर हैं जिनसे क्रम से ईशान नर, अघोर, वाम, सद्यः और अधः भेद से (छः) दिशायें होती हैं ॥ -२०३-२०४- ॥**

शिवशक्ति दशा के बाद भगवान् पाँचमन्त्र शरीर वाले सदाशिवनाथ के रूप में भासित होते हैं । जिनसे ईश नृ आदि वक्त्रभेद से छह दिशायें उत्पन्न होती है—यह वाक्यार्थ है ॥

इसी का विभाग करते हैं—

प्रकाशरूप होने से ईशान ऊर्ध्व दिशा और प्रसरणशील वक्त्र होने के कारण पुरुष पूर्व दिशा (कहे जाते) हैं । अचण्ड (= अघोर) दक्षिण और

**पातालवक्त्रमधरमप्रकाशतया स्थितेः ।**

यत् यस्मादीशः प्रकाशैकरूपत्वादूर्ध्वा दिगुच्यते, तत्पुरुषः प्रकाशौन्मुख्येन प्रसरणात् पूर्वा, अघोरः प्रसृतप्रकाशोद्रेकानुकूल्याद्दक्षिणा, वामदेवस्तत्प्रातिकूल्यात् मेयेन्दुसंस्पर्शप्रधाना वामा उत्तरा, सद्योजातः प्रकाशवैमुख्यात् पश्चिमा, पिचुवक्त्रं प्रकाशसंस्पर्शायोग्यत्वादधरा चेति ॥

ननु अत्र भूतव्याप्त्या वक्त्रभेदः समाम्नातः, तत् क इव अयं षोढा तद्विभागः ?—इत्याशङ्क्य आह—

**खमरुद्वह्निजलभूखानि वक्त्राण्यमुष्य हि ॥ २०६ ॥**
**मुख्यत्वेन खमेवोर्ध्वं प्रकाशमयमुच्यते ।**
**तदेव मुख्यतोऽधस्तादप्रकाशं यतः स्फुटम्॥ २०७ ॥**

तमःप्रकाशाश्रयो हि आकाशः—इत्याशयः ॥

ननु विरोधिनोः प्रकाशाप्रकाशयोरेकनिषेधे तदितरविधेर्नान्तरीयकत्वात् कोऽवकाशो दिक्चतुष्टयस्य?—इत्याशङ्क्य आह—

---

सौम्य वाम (= उत्तर) दिशा है । पराङ्मुख होने के कारण सद्यः पश्चिम दिशा कही जाती है । अप्रकाश के रूप में स्थित होने के कारण पातालवक्त्र अधो दिशा है ॥ -२०४-२०६- ॥

यत् = क्योंकि प्रकाशैकरूप होने के कारण ईशान उर्ध्व दिशा कहे जाते हैं; प्रकाश की उन्मुखता के साथ प्रसरण करने के कारण तत्पुरुष पूर्व दिशा, अघोर, फैले हुये प्रकाश का उद्रेक होने से अनुकूल होने के कारण दक्षिण दिशा, उससे प्रतिकूल होने के कारण वामदेव मेय चन्द्र के संस्पर्शप्रधानवाली उत्तर दिशा, प्रकाशवैमुख्य के कारण सद्योजात पश्चिम और प्रकाश के संस्पर्श के अयोग्य होने के कारण पिचुवक्त्र (= पातालवक्त्र) अधर दिशा हैं ॥

प्रश्न—यहाँ (पाँच) भूतों की व्याप्ति के द्वारा वक्त्रभेद कहा गया, तो यह छह प्रकार का उसका विभाग क्या है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

आकाश वायु अग्नि जल पृथिवी और ख (= अधः स्थित आधार) उसके (= सदाशिव के) वक्त्र हैं । मुख्यरूप से आकाश ही प्रकाशमय ऊर्ध्व है । और वही मुख्य रूप से अधोदिशा है क्योंकि (वह) स्पष्टतया अप्रकाश है ॥ -२०६-२०७ ॥

तमः और प्रकाश का आश्रय आकाश है—यह आशय है ॥

प्रश्न—विरोधी प्रकाश एवं अप्रकाश में से एक का निषेध होने पर उससे भिन्न विधि के अवश्य होने से चार दिशाओं के लिये अवकाश कहाँ है?—यह शङ्का कर

**मध्ये तु यत्प्रकाशं तन्न प्रकाश्यं न चेतरत्।**
**प्रकाशत्वाद्दिश्यमानमतोऽस्मिन्दिक्चतुष्टयम्॥ २०८ ॥**

मध्ये पुनर्न प्रकाशो नापि तदभावः, किन्तु किञ्चित्प्रकाशविषयीकृतं प्रकाश्यं तत एव संमुखप्रसरणाद्युपाधिवैचित्र्यात् भेदेन परामृश्यमानमिति स्थित एव अत्र पूर्वादिदिग्विभाग इति ॥ २०८ ॥

प्रकृतमेव उपसंहरति—

**पञ्चमन्त्रतनुर्नाथ इत्थं विश्वदिगीश्वरः ।**

इत्थमिति वक्त्रव्याप्त्या प्रागुक्तमध्यविश्रान्तियोग्यतया च ॥

एतदेव कारणान्तरेषु अतिदिशति—

**ततोऽपीशस्तथा रुद्रो विष्णुर्ब्रह्मा तथा स्थितः ॥ २०९ ॥**

तथेति—सादाशिवेन क्रमेण ॥ २०९ ॥

ननु तथेति किं सर्वातिदेश एव? न—इत्याह—

---

कहते हैं—

मध्य में जो प्रकाश है वह न प्रकाश्य है न भिन्न (= अप्रकाश्य) । प्रकाश होने के कारण परामृश्यमान होता है इसलिये चार दिशायें हैं ॥ २०८ ॥

मध्य में न प्रकाश है और न उसका अभाव, किन्तु कुछ प्रकाश का विषय बनाया गया प्रकाश्य है । इसी कारण संमुख प्रसरण आदि उपाधि के वैचित्र्य के कारण (वह प्रकाश्य) भेदपूर्वक परामृश्यमान होता है । इस प्रकार यहाँ पूर्व आदि दिग्विभाग निश्चित है ॥ २०८ ॥

प्रस्तुत का उपसंहार करते हैं—

इस प्रकार पाँचमन्त्रशरीर वाले परमेश्वर समस्त दिशाओं के स्वामी है ॥ २०९- ॥

इस प्रकार = वक्त्रव्याप्ति और पूर्वोक्तमध्यविश्रान्ति के योग्य होने के कारण ॥

इसको कारणान्तरों में अतिदिष्ट करते हैं—

इससे भी ईश्वर रुद्र विष्णु एवं ब्रह्मा उसी प्रकार स्थित है ॥ -२०९ ॥

उसी प्रकार = सदाशिव वाले क्रम से ॥

प्रश्न—'तथा' यह क्या सर्वातिदेश है?—नहीं—यह कहते हैं—

**ऊर्ध्वाभिव्यक्त्ययोग्यत्वाद्विष्णोर्धातुश्च पञ्चमम् ।**
**न वक्त्रं तौ भेदमयौ सृष्टिस्थितिप्रभू यतः ॥ २१० ॥**

भेदप्रधानतया परसंविदद्वयपरामर्शकौशलशून्यतया—इत्याशयः ॥ २१० ॥

ननु एवं पञ्चवक्त्रायोगे तन्मूलो दिग्विभाग एव न स्यात्?—इत्याशङ्क्य आह—

**दिग्विभागस्तु तज्जोऽस्ति वदनानां चतुष्टयात्।**

ऊर्ध्ववक्त्राभावेऽपि तत्समुत्थ ऊर्ध्वाधरात्मा वदनचतुष्टयनान्तरीयकतया दिग्विभेदो विद्यते इति युक्त एव अतिदेशः ॥

ननु वदनचतुष्टयापेक्षयापि दिग्विभागो भवेत्, तदधराधरस्य पूर्वपूर्वत्र अवस्थानादूर्ध्ववक्त्रयोगिनि रुद्रा**दौ ब्रह्मविष्ण्वोरपि** संभवात् किं तद्वदनचतुष्टय-नान्तरीयको दिग्विभागः, उत **पञ्चमवक्त्रोदश्चितः**?—इत्याशङ्क्य आह—

**पञ्चमस्य युजित्वे तौ परित्यक्तनिजात्मकौ ॥ २११ ॥**

परित्यक्तनिजात्मकाविति—तदेकलीनौ—इत्यर्थः ॥ २११ ॥

---

ऊर्ध्व अभिव्यक्ति के योग्य न होने से विष्णु और ब्रह्मा का पञ्चम मुख नहीं है । क्योंकि भेदमय वे सृष्टि और स्थिति दोनों के स्वामी हैं ॥ २१० ॥

भेदप्रधान होने से परसंविदद्वयपरामर्शकौशलशून्य होने के कारण—यह आशय है ॥ २१० ॥

प्रश्न—इस प्रकार पञ्चवक्त्र से सम्बन्ध न होने के कारण तन्मूलक दिग्विभाग भी नहीं होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

चार मुख होने के कारण उससे उत्पन्न (चार)दिग्विभाग हैं ॥२११-॥

ऊर्ध्व वक्त्र न होने पर भी चार मुख के अवश्य होने के कारण उससे उत्पन्न दिग्भेद है । इसलिये अतिदेश ठीक ही है ॥

प्रश्न—चार मुखों की अपेक्षा रखकर भी दिग्विभाग होता है । उसके (= वक्त्रचतुष्टय के) अधराधर के पूर्व-पूर्व में होने से ऊर्ध्ववक्त्र वाले रुद्र आदि में ब्रह्मा और विष्णु के भी सम्भव होने से क्या दिग्विभाग उनके चार मुखों का नान्तरीयक है या पञ्चम वक्त्र से उत्पन्न है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

पञ्चम का योग होने पर वे दोनों (= ब्रह्मा और विष्णु) अपना अस्तित्व छोड़ देते हैं ॥ -२११ ॥

परित्यक्तनिजात्मक = उस एक (= रुद्र) में लीन हुये ॥ २११ ॥

एवं शास्त्रीयं दिग्विभागमभिधाय, लौकिकमपि अभिधत्ते—

**ततो ब्रह्माण्डमध्येऽपि ज्ञानशक्तिर्विभो रविः ।**
**दिशां विभागं कुरुते प्रकाशघनवृत्तिमान् ॥ २१२ ॥**

तदेव दर्शयति—

**तथाहि विषुवद्योगे यतः पूर्वं प्रदृश्यते ।**
**तत्पूर्वं यत्र तच्छाया तत्पश्चिममुदाहृतम् ॥ २१३ ॥**
**तस्मिञ्जिगमिषोरस्य यत्सव्यं तत्तु दक्षिणम् ।**
**तत्रैष चण्डतेजोभिर्भाति जाज्वल्यमानवत् ॥ २१४ ॥**
**तत्पुरोवर्ति वामं तु तद्भासा खचितं मनाक् ।**
**तत एव हि सोम्यं तन्न चापि ह्यप्रकाशकम् ॥ २१५ ॥**
**यत्रासावस्तमभ्येति तत्पश्चिममिति स्थितिः ।**
**तत्रैव पश्चिमे येषां प्राक्प्रकाशावलोकनम् ॥ २१६ ॥**
**तदेव पूर्वमेतेषां यथाध्वनि निरूपितम् ।**

प्रदृश्यते इति—रविः । तस्मिन्निति—गमनेच्छाविषये पश्चिमे । तेनापि अत्र

---

इस प्रकार शास्त्रीय विभाग का कथन कर लौकिक (विभाग) को भी बतलाते हैं—

इसके बाद ब्रह्माण्ड के मध्य में भी परमेश्वर की ज्ञानशक्ति जो कि प्रकाशघनवृत्तिमान् सूर्य के रूप में है, दिशाओं का विभाग करता है ॥ २१२ ॥

उसी को दिखलाते हैं—

वह इस प्रकार—विषुवत् रेखा से योग होने पर जहाँ से (सूर्य) पूर्व दिखाई देता है वह पूर्व दिशा, जहाँ उसकी छाया (दिखाई पड़ती) है वह पश्चिम कहा गया है । उस (पश्चिम दिशा) में गमनेच्छु इस (= सूर्य) का जो दाँया है वह दक्षिण (दिशा) है । वहाँ यह (= सूर्य) अत्यधिक ज्वलनशील के समान चण्डतेज से चमकता है । उस (दक्षिण) के सामने वर्त्तमान वाम (= उत्तर) दिशा है । (वह) उस (= सूर्य) की आभा से थोड़ी खचित है । इसी कारण वह सौम्य है किन्तु वह अप्रकाशक नहीं है । जहाँ यह (= सूर्य) अस्त को प्राप्त होता है वह पश्चिम है—यह मान्यता है । उसी पश्चिम में जिनको पहले प्रकाश दिखाई पड़ता है वही इनकी पूर्व दिशा होती है जैंसा कि भुवनाध्वप्रकरण में कहा गया है ॥२१३-२१७-॥

दिखलाई पड़ता है—सूर्य । उसमें = गमनेच्छा के विषयभूत पश्चिम में । उससे

गच्छतो यत् सव्यं तत्तेज:संपत्त्यानुकूल्यात् दक्षिणं तच्छब्दव्यपदेश्यम्—इत्यर्थः । अत एव उक्तं तत्रैष जाज्वल्यमानवद्भाति क्रमात् क्रमं तेजः प्रकर्षातिशयात् । अत एव परशिवदशायामपि

'प्रकाश उद्रिक्तरश्मिको यत्र तिष्ठते ।' (श्लो० १५।११९)

इत्यादि उक्तम् । तत्पुरोवर्त्तीति—तस्य दक्षिणस्य पुरोवर्ति समस्कन्धतया स्थितम्—इत्यर्थः । तत इति—मनाक् तद्भासा खचितत्वात् । तत्रैवेति—सूर्यास्तमयस्थाने । येषामिति—द्वीपान्तरवासिनाम् । अत एव अन्येषामपि प्राग्भावो यः सुराष्ट्राणाम्, मालवानां स दक्षिण इति व्यत्ययदर्शनं संमतम् । अध्वनीति भुवनाध्वनि । तदुक्तं तत्र—

'सर्वेषामुत्तरो मेरुर्लोकालोकस्तु दक्षिणः ।' (८।११०) इति ॥

ननु यदि एवं पश्चिमापि दिक् पूर्वा भवेत् पूर्वापि पश्चिमा । तत्

'आयुष्यं प्राङ्मुखो भुङ्क्ते यशस्यं दक्षिणामुखः ।
श्रेयः प्रत्यङ्मुखो भुङ्क्ते ऋतं भुङ्क्ते पराङ्मुखः ॥'

इत्याद्युक्त्या प्रतिनियतफलप्रदत्वमासां कथं सङ्गच्छते?—इत्याशङ्क्य आह—

---

भी यहाँ जाने वाले का जो सव्य (= दाँयाँ) होता है वह तेज:सम्पत्ति की अनुकूलता के कारण दक्षिण = उस शब्द से व्यवहार्य, होता है । इसीलिये कहा गया कि वहाँ यह (= सूर्य) क्रमिक रूप से तेज:प्रकर्ष की अधिकता के कारण जाज्वल्यमान के समान प्रकाशित होता है । इसलिये परशिव दशा में—

"जहाँ प्रकाश उद्रिक्तरश्मि वाला होकर रहता है ।"

इत्यादि कहा गया है । उसके सामने वर्त्तमान = उसके = दक्षिण के, सामने वर्त्तमान = समस्कन्ध रूप में स्थित । इस कारण = थोड़ा सा उसके प्रकाश से खचित होने के कारण । वहीं पर = सूर्यास्तमय स्थान में । जिनको = दूसरे द्वीप में रहने वालों को, इसीलिये अन्य सौराष्ट्र (= गुजरात) वालों के लिये जो पूर्व है वह मालवा वालों के लिये दक्षिण है यह विपरीत दर्शन माना गया है । अध्वा में = भुवनाध्वा में । वही वहाँ कहा गया—

"सबके उत्तर सुमेरु (पर्वत) और (सबके) दक्षिण लोकालोक (पर्वत) है" ॥

प्रश्न—यदि ऐसा है तो पश्चिम दिशा भी पूर्व हो जायगी और पूर्व दिशा भी पश्चिम फलतः—

"पूर्व दिशा की ओर मुख कर भोजन करने वाला आयुष्य, दक्षिणामुख यश पश्चिमाभिमुख श्रेयस् तथा उत्तर मुख भोजन करने वाला ऋत को प्राप्त करता है ।"

इत्यादि उक्ति के अनुसार इन (दिशाओं) का निश्चितफलप्रदत्व कैसे सङ्गत होगा ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**सा सा दिक्च तथा तस्य फलदापि विपर्यये॥ २१७ ॥**
**विचित्रे फलसंपत्तिः प्रकाशाधीनिका यतः ।**

एवं पश्चिमपूर्वाद्यात्मनि विचित्रेऽपि विपर्यये सा सा पूर्वापरादिरूपा च दिक् तस्य तत्तद्द्वीपनिवासिनो जनस्य तथा प्रतिनियतत्वेन फलप्रदा यतः प्रकाशमात्राधीनफलसंपत्तिस्तत्स्फारसारा च दिगिति ॥

ननु पर एव प्रकाशो दिग्विभागासूत्रणाय प्रगल्भते इति उक्तं तत् कथं रविरपि तथा कुर्यात्?—इत्याशङ्क्य आह—

**इत्थं सूर्याश्रया दिक्स्यात्सा विचित्रापि तादृशी ॥ २१८ ॥**
**अधिष्ठिता महेशेन चित्रतद्रूपधारिणा ।**

इत्थमुक्तेन प्रकारेण सूर्याश्रयापि दिक् संभाव्यते यतः प्रतिनियतरूपत्वाभावात् चित्रा तादृशी सूर्याश्रयापि परसूक्ष्मस्थूलात्मतया चित्रं तासां दिशां रूपं धारयता महेश्वरेण अधिष्ठिता परप्रकाशभित्तिलग्नैव—इत्यर्थः ॥

न केवलं विभोर्ज्ञानशक्तिरूपं रविमधिकृत्य दिशः प्रविभज्यन्ते, यावत् संकुचितात्मस्वभावं साधकमपि—इत्याह—

---

विचित्र विपर्यय होने पर भी वह-वह दिशा उस (व्यक्ति) को फल देती है क्योंकि फल की प्राप्ति प्रकाश के अधीन है ॥ -२१७-२१८- ॥

पश्चिम पूर्व आदि रूप विचित्र विपर्यय होने पर भी वह-वह पूर्वापर आदिरूप दिशायें उसको = तत्तद् द्वीपनिवासी व्यक्ति को, उस प्रकार का = निश्चित रूप से, फल देती है क्योंकि फल की प्राप्ति केवल प्रकाश के अधीन होती है और प्रकाश का ही स्फार दिशा है ॥

प्रश्न—परप्रकाश ही दिग्विभाग की व्यवस्था के लिये समर्थ है—ऐसा कहा गया फिर सूर्य भी वैसा कैसे करता है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इस प्रकार दिशा सूर्य के भी अधीन है क्योंकि वह उस प्रकार की विचित्र होते हुये भी विचित्र उस (= दिशा) का रूप धारण करने वाले महेश्वर के द्वारा अधिष्ठित है ॥ -२१८-२१९- ॥

इस प्रकार = उक्त प्रकार से दिशा सूर्य के अधीन भी सम्भव है क्योंकि निश्चित रूप न होने से विचित्र वैसी = सूर्याश्रया, भी वह पर सूक्ष्म स्थूल रूप से विचित्र उन दिशाओं का रूप धारण करने वाले महेश्वर से अधिष्ठित = परप्रकाश भित्ति में लग्न ही है ॥

न केवल परमात्मा के ज्ञानशक्ति रूप सूर्य **को अधिकृत** कर ही दिशायें विभक्त होती है अपितु संकुचित आत्मस्वभाव वाले **साधक को** भी (अधिकृत

**किं वातिबहुना योऽसौ यष्टा तत्संमुखादितः ॥ २१९ ॥**
**दिशोऽपि प्रविभज्यन्ते प्राक्सव्योत्तरपश्चिमाः ।**

अत्रापि परमेश्वर एव अधिष्ठाता—इत्याह—

**स्वानुसारकृतं तं च दिग्विभागं सदा शिवः ॥ २२० ॥**
**अधितिष्ठत्यर्कमिव स विचित्रवपुर्यतः ।**

न केवलमेतत्परमेश्वर एव अधितिष्ठति, यावत् तच्छक्त्यंशरूपः शक्रादि-लोकपालवर्गोऽपि—इत्याह—

**स्वोत्था अपि दिशः स्वेशाः शक्राद्या ह्यधिशेरते ॥ २२१ ॥**
**ते हि प्रकाशशक्त्यंशाः प्रकाशानुविधायिनः ।**

न केवलं स्वोत्था एव दिश एवं यावत् सौर्योऽपीति अपिना कटाक्षितम् ॥

प्रकाशशक्त्यंशत्वमेव एषां दर्शयति—

**प्रकाशस्य यदैश्वर्यं स इन्द्रो यत्तु तन्महः ॥ २२२ ॥**
**सोऽग्निर्यन्तृत्वभीमत्वे यमो रक्षस्तदूनिमा ।**

---

कर)—यह कहते हैं—

और अधिक क्या कहना, जो यह यष्टा (= साधक) है उसके संमुख आदि (= दायें पीछे बायें) के आधार पर पूर्व दक्षिण उत्तर पश्चिम दिशायें विभक्त होती है ॥ -२१९-२२०- ॥

यहाँ भी परमेश्वर ही अधिष्ठाता है—यह कहते हैं—

परमेश्वर अपने अनुसार किये गये उस दिग्विभाग को सदा अधीन रखते हैं क्योंकि सूर्य के समान वह भी विचित्र शरीर वाले होते हैं ॥ -२२०-२२१- ॥

केवल परमेश्वर ही नहीं बल्कि उनके शक्त्यंश रूप इन्द्र आदि लोकपाल वर्ग भी (तत्तद् दिशाओं को) अधिष्ठित कर रहते हैं—यह कहते हैं—

अपने से उत्पन्न भी दिशाओं को उन-उनके स्वामी शक्र आदि अधिष्ठित कर रहते हैं क्योंकि प्रकाश के अनुविधायी वे प्रकाशशक्ति के अंश है ॥ -२२१-२२२- ॥

केवल स्वोत्पन्न ही दिशायें ऐसी नहीं है बल्कि सौर्य भी हैं—यह 'अपि' शब्द के द्वारा सङ्केतित है ॥

इनकी प्रकाशशक्त्यंशता ही दिखाते हैं—

परप्रकाश का जो ऐश्वर्य है वह है इन्द्र, जो उसका तेज है वह अग्नि

**प्रकाश्यं वरुणस्तच्च चाञ्चल्याद्वायुरुच्यते ॥ २२३ ॥**
**भावसञ्चययोगेन वित्तेशस्तत्क्षये विभुः ।**
**अदृष्टविग्रहोऽनन्तो ब्रह्मोर्ध्वे वृंहको विभुः ॥ २२४ ॥**
**प्रकाशस्यैव शक्त्यंशा लोकपास्तेन कीर्तिताः ।**

'इदि परमैश्वर्ये' इत्यस्य इन्द्र इति । यन्तृत्वं यमयतीतिव्युत्पत्त्या यमः । तदूनिमा इति—तस्य प्रकाशस्य प्रकाशोद्रेकादूनिमा गुणीभावः—इत्यर्थः । अत एव उक्तम्—प्रकाश्यं वरुण इति । तदिति—प्रकाश्यम् । तत्क्षये इति—तस्य भावसञ्चयस्य क्षये—स्वरूपप्राधान्ये—इत्यर्थः । अदृष्टविग्रह इति—अधोऽवस्थानात् । प्रकाशशक्त्यंशत्वादेव च एषां परानुग्रहकर्तृत्वम्—इत्याह लोकपा इत्यादि ॥

ननु परमशिवात्प्रभृति सदाशिवादिक्रमेण तत्तदाश्रयावलम्बनादनियतरूपा दिगिति उक्तम्, तत् वयं पुनः कतरां तामाश्रयामहे ?—इति न जानीमः—इत्याशङ्क्य आह—

**इत्थं स्वाधीनरूपापि दिक्सौरी तूपदिश्यते ॥ २२५ ॥**
**तत्र सर्वो हि निष्कम्पं प्रकाशत्वं प्रपद्यते ।**

---

है, नियन्तृत्व और भय यम, उस (प्रकाश) की ऊनिमा (= गुणीभाव) वह रक्ष (= निर्ऋति), प्रकाश्य वरुण, वह (= प्रकाश्य) चञ्चल होने के कारण वायु कहा जाता है । भावों का सञ्चय करने से धनेश, उसका क्षय होने पर विभु (= ईशान), अदृष्ट शरीर वाले अनन्त, ऊपर की ओर बढ़ाने वाले व्यापक ब्रह्मा प्रकाश के ही शक्त्यंश हैं इस कारण लोकपाल कहे गये हैं ॥ -२२२-२२५- ॥

परम ऐश्वर्य अर्थवाली इदि धातु से (नुम् और र जोड़कर) इन्द्र शब्द बनता है । यन्तृत्व—यमयति इस विग्रह से यम (का नाम) है । तदूनिमा = उस = प्रकाश की प्रकाशोद्रेक होने के कारण ऊनिमा = गौण होना (अपेक्षाकृत कम होना)। इसीलिये कहा गया—प्रकाश्य वरुण है । वह = प्रकाश्य । उसका क्षय होने पर = उसका—भावसञ्चय का, क्षय होने पर = स्वरूप की प्रधानता होने पर । अदृष्ट शरीर वाले—नीचे स्थित होने के कारण । प्रकाशशक्त्यंश होने के ही कारण ये परानुग्रह करने वाले हैं—इसलिये कहा—लोकपा इत्यादि ॥

प्रश्न—परमशिव से लेकर सदाशिव आदि क्रम से तत्तत् आश्रय का अवलम्बन करने से दिशा का रूप निश्चित नहीं है—ऐसा कहा गया फिर हम लोग उनमें से किसका आश्रयण करें, यह नहीं जानते ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इस प्रकार स्वाधीनरूपा भी दिशा सूर्यसम्बन्धी कही जाती है क्योंकि वहाँ सब निष्कम्प और प्रकाशमान रहता है ॥ -२२५-२२६- ॥

इत्थमुक्तेन प्रकारेण प्रतिनियतत्वाभावात् स्वतन्त्ररूपापि दिक् सौरी एव उपदिश्यते—ग्राह्यतया उच्यते यतः सर्वोऽयं लोकस्तत्र निष्कम्पं प्रकाशत्वं प्रपद्यते दृढं प्रतिपत्तिभाग्भवेत्—इत्यर्थः ॥

ननु दिशामिन्द्रादयोऽधिष्ठातार इति उक्तम् । ते च पारमेश्वरैन्द्यादिशक्तिस्वभावाः । ताश्च व्यापिका इति कथमासां नियतदिगाधिपत्येन तदुचितफलप्रदत्वं स्यात्?—इत्याशङ्कां दृष्टान्तोपदर्शनेन उपशमयति—

**सर्वगोऽप्यनिलो यद्वद्व्यजनेनोपवीजितः ॥ २२६ ॥**
**प्रबुद्धः स्वां क्रियां कुर्याद् घर्मनिर्णोदनादिकाम् ।**
**तद्वत्सर्वगताः सर्वा ऐन्द्याद्याः शक्तयः स्फुटम् ॥ २२७ ॥**
**साधकाश्वाससंबुद्धास्तत्तत्स्वेष्टफलप्रदाः ।**

साधकाश्वाससंबुद्धा इति—इयमेव पूर्वा दिगित्येवमाद्यात्मना साधकस्य आश्वासेन संबुद्धा नैयत्येन अभिव्यक्ताः—इत्यर्थः ॥

न केवलमियं सूर्याश्रया दिगैन्द्याद्याभिः पारमेश्वरीभिः शक्तिभिरेव अधिष्ठिता तत्फलप्रदा, यावत् कारणपञ्चकेनापि—इत्याह—

**एवं सौरी दिगीशानब्रह्मविष्णवीशसौशिवैः ॥ २२८ ॥**

---

इत्थम् = उक्त प्रकार से प्रतिनियत न होने के कारण स्वतन्त्ररूपा भी दिशा सूर्य की ही कही जाती है = ग्राह्य के रूप में उक्त होती है क्योंकि यह समस्त संसार वहाँ निष्कम्प और प्रकाश को, प्राप्त करता है = दृढ ज्ञानवाला हो जाता है ॥

प्रश्न—इन्द्र आदि दिशाओं के अधिष्ठाता है—यह कहा गया और वे परमेश्वर की ऐन्द्री आदि शक्ति के स्वभावरूप हैं तथा वे व्यापक हैं फिर कैसे ये निश्चित दिगाधिपत्य के रूप में उसके (= साधक के) अनुकूल फल देती हैं ?—इस शङ्का को दृष्टान्त के प्रदर्शन से शान्त करते हैं—

जिस प्रकार सर्वव्यापी भी वायु पङ्खे से चलाये जाने पर प्रबुद्ध होकर धूप (= स्वेद) हटाने आदि की क्रिया को करता है उसी प्रकार ऐन्द्री आदि सब शक्तियाँ सर्वगत होने पर भी साधक के विश्वास से संबुद्ध होकर तत्तत् स्ववाञ्छित फल को देने वाली होती है ॥ -२२६-२२८- ॥

साधकाश्वाससंम्बुद्ध = यही पूर्व दिशा है इत्यादि रूप से साधक के विश्वास से संबुद्ध = निश्चित रूप से अभिव्यक्त ॥

यह सूर्याश्रया दिक् केवल ऐन्द्री आदि पारमेश्वरी शक्तियों से ही नहीं बल्कि पाँच कारणों से भी अधिष्ठित होकर फलप्रद होती है—यह कहते हैं—

**अधिष्ठिता समाश्वासदार्ढ्यात्तत्तत्फलप्रदा ।**

ईशानो रुद्रः । ईश ईश्वरः ॥

ननु यष्टापि यत्संमुखः, सा पूर्वा दिगिति उक्तम्; तदस्य उत्तराभिमुखत्वं न कदाचिदपि भवेदिति

'उत्तराशाभिमुखो विशेत्' (श्लो० १९३)

इति कथमुक्तम्?—इत्याशङ्क्य आह—

**साधको यत्र वा क्षेत्रं मण्डलं वेश्म वा भजेत् ॥ २२९ ॥**
**स्थितस्तदनुसारेण मध्यीभवति शङ्करः ।**

यत् नाम हि क्षेत्रादि यष्टा भजेत्, तत्र परप्रकाशात्मा शङ्करः साधकाभिप्रायमाश्रित्य स्थितो मध्यीभवति तत्कार्यकारितया मध्यतामेति—इत्यर्थः । चित्प्रकाश एव हि मध्यमिति उच्यते यतः सर्वत एव इतरप्रविभागः प्रवर्तते ॥

अत एव आह—

**स हि सर्वमधिष्ठाता माध्यस्थ्येनेति तस्य यः ॥ २३० ॥**
**सौरः प्रकाशस्तत्पूर्वमित्थं स्याद्दिग्व्यवस्थितिः ।**

---

इस प्रकार सूर्य पर आश्रित दिशा रुद्र ब्रह्मा विष्णु ईश्वर और सदाशिव से अधिष्ठित होकर विश्वास की दृढ़ता के कारण तत्तत् फल को देती हैं ॥ -२२८-२२९- ॥

ईशान = रुद्र । ईश = ईश्वर ॥

प्रश्न—यजनकर्त्ता जिसके सम्मुख होता है वह पूर्व दिशा है—ऐसा कहा गया। तो इस प्रकार उत्तराभिमुखता कभी भी नहीं होगी । फिर—

'उत्तरदिशा की ओर मुख कर प्रवेश करें' यह कैसे कहा गया?—यह शङ्का कर कहते हैं—

साधक जिस क्षेत्र, मण्डल या गृह में पूजन करता है शिव उस (साधक) के अनुसार स्थित होकर मध्यस्थ होते हैं। ॥ -२२९-२३०- ॥

यष्टा जिस क्षेत्र आदि में पूजन करता है वहाँ परप्रकाशरूप शिव साधक के अभिप्राय के अनुसार स्थित होकर मध्यवर्त्ती होते हैं अर्थात् तत्कार्यकारी के रूप में मध्यता को प्राप्त होते हैं । चित्प्रकाश ही मध्य कहा जाता है जहाँ से सभी अन्यविभाग प्रवृत्त होता है ॥

इसीलिये कहते हैं—

वह मध्यस्थ रूप में सब का अधिष्ठाता है । इसलिये उसका जो

सर्वमिति—पूर्वापरादि । यथाहि लङ्घयितुमिष्टापि स्वच्छाया पुरः पुर एव भवति, तथा पूर्वादितया अभिमतोऽपि परमेश्वरो मध्यतामेव एति—इत्यभिप्रायः । तस्येति—सर्वाधिष्ठातुः शङ्करस्य । सौर इति—सूर्योदयरूपः—इत्यर्थः ॥

अतश्च

'पूर्वास्यः सौम्यवक्त्रो वा.................।' (मा०वि० ८।१८)

इति युक्तमुक्तम्—इत्याह—

**तन्मध्यस्थितनाथस्य ग्रहीतुं दक्षिणं महः ॥ २३१ ॥**
**उदङ्मुखः स्यात् पाश्चात्त्यं ग्रहीतुं पूर्वतोमुखः।**

एतच्च मुमुक्षुबुभुक्षुविषयमिति अनन्तरमेव दर्शितम् । तदुक्तम्—

'प्रागाशास्थे भोगदायि पश्चाद्वक्त्रं तु संमुखम्।
सौम्यास्ये भैरवीयं तु संसारप्लोषभीषणम् ॥' इति ॥

ननु एवमुपविश्य किं कुर्यात्?—इत्याशङ्क्य आह—

**उपविश्य निजस्थाने देहशुद्धिं समाचरेत् ॥ २३२ ॥**

---

सौर प्रकाश है वह पूर्व दिशा है । इस प्रकार दिशाओं की व्यवस्था है ॥ २३०- ॥

सब का = पूर्व पश्चिम आदि का । जिस प्रकार लङ्घन के लिये वाञ्छित भी अपनी छाया आगे-आगे रहती है उसी प्रकार पूर्व आदि के रूप में अभिमत भी परमेश्वर मध्य में ही रहता है (= सर्वत्र प्रकाश करता रहता है)—यह अभिप्राय है । उसका = सर्वाधिष्ठाता शङ्कर का । सौर = सूर्योदयरूप ॥

इसलिये -"पूर्व की ओर अथवा उत्तर की ओर मुख कर"—

यह ठीक कहा गया—यह कहते हैं—

इसलिये मध्यस्थित परमेश्वर के दक्षिण तेज का ग्रहण करने के लिये उत्तराभिमुख होना चाहिये और पश्चिम के तेज का ग्रहण करने के लिये पूर्वाभिमुख ॥ -२३१-२३२- ॥

और यह मुमुक्षु और भोगेच्छु की दृष्टि से है यह अभी पहले कहा गया । वही कहा गया है—

'पूर्व दिशा में मुख होने पर भोगदायी (परमेश्वर का) पश्चिमवर्त्ती (मुख) सामने हो जाता है । उत्तराभिमुख होने पर भैरवी (मुख) संसार का दाह (अथवा शोषण) करने में भीषण है"'॥

प्रश्न—इस प्रकार बैठ कर क्या करना चाहिये ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

निजेति—मुमुक्षुतादिसमुचिते ॥ २३२ ॥

अनेन च दिक्स्वरूपानन्तरोद्दिष्टं देहप्राणादिशोधनमुपक्रान्तम् । तदेव आह—

**अंगुष्ठाग्रात्कालवह्निज्वालाभास्वरमुत्थितम् ।**
**अस्त्रं ध्यात्वा तच्छिखाभिर्बहिरन्तर्दहेत्तनुम् ॥ २३३ ॥**

ननु अत्र दाहो नाम किमुच्यते?—इत्याशङ्क्य आह—

**दाहश्च ध्वंस एवोक्तो ध्वंसकं मन्त्रसंज्ञितम् ।**
**तेजस्तथाभिलापाख्यस्वविकल्परसोम्भितम् ॥ २३४ ॥**

ध्वंस एवेति—नतु काष्ठवत् भस्मीभावः । मन्त्रसंज्ञितं च तेजः कीदृक्—इत्याह—तथेति—तत्तत्क्रमिकवर्णात्मका येऽभिलापाः शब्दाः, तदाख्यस्य स्वस्य प्रमातृस्वातन्त्र्यात्मनो विकल्पस्य यो रसो जीवितायमानत्वेन सारभूतो विमर्शस्तेन उम्भितम् तदेकघटितम्—इत्यर्थः ॥ २३४ ॥

ननु ध्वंसो नाम अभावः, स च न दृश्यमानस्य देहस्य लक्ष्यते । तत् कथं तनुं दहेदिति प्रत्यक्षविरुद्धमुक्तम्?—इत्याशङ्क्य आह—

---

अपने स्थान में बैठ कर देहशुद्धि करनी चाहिये ॥ -२३२ ॥

अपने = मुमुक्षुत्व आदि के लिये उचित ॥ २३२ ॥

उसके द्वारा दिक्स्वरूप के बाद उद्दिष्ट देह प्राण आदि का शोधन प्रस्तुत किया गया । वही कहते हैं—

अंगुष्ठ के अग्रभाग से कालवह्नि की ज्वाला के समान देदीप्यमान उठे हुये अस्त्र का ध्यान कर उसकी शिखाओं से शरीर का बाहर एवं भीतर दाह करना चाहिये ॥ २३३ ॥

प्रश्न—यहाँ दाह क्या कहा जाता है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

ध्वंस ही दाह कहा गया है और ध्वंसक मन्त्र नाम वाला है जो कि उस प्रकार के अभिलाप नामक अपने विकल्प के रस से बना हुआ होता है ॥ २३४ ॥

ध्वंस ही—न कि काष्ठ की भाँति भस्म होना । मन्त्र नामक तेज कैसा है?—यह कहते हैं—उस प्रकार = तत्तत् क्रमिक वर्ण रूप जो अभिलाप = शब्द, उस नाम वाले अपने प्रमातृस्वातन्त्र्य रूप विकल्प का जो रस = जीवन के रूप में सारभूत जो विमर्श, उससे उम्भित = मात्र उससे रचित (मन्त्र कहलाता है)॥२३४॥

प्रश्न—ध्वंस अभाव है और वह दृश्यमान शरीर का लक्षित नहीं होता, तो 'शरीर का दाह करे' यह प्रत्यक्षविरुद्ध कथन कैसे किया गया ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**तेन मन्त्राग्निना दाहो देहे पुर्यष्टके तथा ।**
**देहपुर्यष्टकाहन्ताविध्वंसादेव जायते ॥ २३५ ॥**

तेनेति—एवंविधेन ॥ २३५ ॥

ननु सत्यपि अहन्ताया विध्वंसे न देहस्य दाहं पश्यामस्तत्सद्भावस्य प्रत्यक्षसिद्धत्वात्?—इत्याशङ्क्य आह—

**नहि सद्भावमात्रेण देहोऽसावन्यदेहवत् ।**
**अहन्तायां हि देहत्वं सा ध्वस्ता तद्दहेद् ध्रुवम् ॥ २३६ ॥**

अयं च अत्र प्रयोगः—असौ विवादास्पदीभूतः साधकदेहो देहो न भवति अहन्तानास्पदत्वात् । यत् यदीयाहन्तानास्पदीभूतः, स तस्य देहो न भवति अहन्तानास्पदत्वात् । यत् यदीयाहन्तानास्पदं, तत् तदीयदेहो न भवति यथा अन्यदेहः । यो यद्देहः, स तदहन्तास्पदं यथा पामरदेहः । अयं च देहो न अस्य अहन्तास्पदम्, तस्मात् न देह इति ॥ २३६ ॥

एवमनात्मस्वभावे देहादौ तदनुवेधमपि अवधूय पराहंपरामर्शमये सत्यरूपे चिदात्मनि विश्राम्येत् ?—इत्याह—

---

उस मन्त्र रूपी अग्नि के द्वारा देह और पुर्यष्टक में दाह, इस प्रकार देह और पुर्यष्टक की अहन्ता के ध्वंस के ही कारण हो जाता है ॥२३५॥

उससे = इस प्रकार के ॥ २३५ ॥

प्रश्न—अहन्ता का ध्वंस होने पर भी शरीर का दाह तो (हम लोग) नहीं देखते क्योंकि उसकी सत्ता प्रत्यक्षसिद्ध हैं ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

सद्भावमात्र से यह (= साधक का) देह (देह) नहीं होता । अन्यदेह के समान । अहन्ता के होने में देहत्व (रहता) है । यदि अहन्ता ध्वस्त हो गयी तो निश्चित रूप से वह उसका (= देह का) दाह करेगी ॥ २३६ ॥

यहाँ यह अनुमान है—यह विवादास्पदीभूत साधकदेह, देह नही होता क्योंकि वह अहन्ता का आस्पद नहीं है । जो जिसकी अहन्ता का अनास्पद होता है वह उसका देह नहीं होता जैसे अन्य का देह । जो जिसका देह होता है वह उसकी अहन्ता का आस्पद होता है । जैसे पामर (= सामान्य मूर्ख व्यक्ति) का देह । यह (साधक का) देह इसकी अहन्ता का आस्पद नहीं है । इसलिये देह नही है ॥ २३६ ॥

इस प्रकार अनात्मस्वभाववाले शरीर आदि में उस (आत्मा) के अनुवेध को भी हटाकर पराहंपरामर्शमय सत्यरूप चिदात्मा में विश्राम करना चाहिये—यह कहते है—

**तद्देहसंस्कारभरो भस्मत्वेनाथ यः स्थितः ।**
**तं वर्मवायुनाधूय तिष्ठेच्छुद्धचिदात्मनि ॥ २३७ ॥**

तत्र अस्य विश्रान्त्या किं स्यात्?—इत्याशङ्क्य आह—

**तस्मिन्ध्रुवे निस्तरङ्गे समापत्तिमुपागतः ।**
**संविदः सृष्टिधर्मित्वादाद्यामेति तरङ्गिताम् ॥ २३८ ॥**
**सैव मूर्तिरिति ख्याता तारसद्बिन्दुहात्मिका ।**

सैवेति—आद्या तरङ्गिता । मूर्तिरिति—देहप्राणाद्यात्मनः परिमितस्य मातुः शुद्धशरीरसृष्ट्युदये 'मूर्छा मोहसमुच्छ्राययोः' इति पाठादपरिमितीकरणात्मकसमुच्छ्रायप्राप्तिः । यदुक्तम्—

'अनन्तो भैरवोच्छ्रायो मूर्तिरेषा परा मता ।
यस्यास्तु न्यासमात्रेण अणुत्वं प्रविलीयते ॥' इति ।

तारः प्रणवः, सद्बिन्दुहात्मिकेति—हमितिरूपेत्यर्थः । तदुक्तम्—

'ततोऽस्य योजयेच्छक्तिं सोऽहमित्यपराजिताम् ।' इति ॥

इदानीं विशेषन्यासवैचित्र्यमभिधातुमाह—

**ततो नवात्मदेवेन न्यासस्तत्त्वोदयात्मकः ॥ २३९ ॥**

---

तत्पश्चात् भस्म के रूप में जो उस देह का संस्कारभार स्थित है उसे वर्मवायु (= कवचरूपी वायु) से उड़ाकर शुद्ध चिदात्मा में स्थित होना चाहिये ॥ २३७ ॥

वहाँ इसकी विश्रान्ति से क्या होता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

उस निस्तरङ्ग ध्रुव (= चिदात्मा) में समापत्ति को प्राप्त (साधक) संविद् के सृष्टिधर्मी होने के कारण आद्य तरङ्गिता को प्राप्त होता है । वही तार (ॐ) सद्विन्दुहात्मिका मूर्त्ति कही गयी है ॥ २३८-२३९- ॥

वही = आद्या तरङ्गिता । मूर्त्ति = देहप्राणाद्यात्मक परिमित प्रमाता के शुद्धशरीररूपी सृष्टि का उदय होने पर 'मूर्च्छा मोहसमुच्छ्राययों' इस पाठ के कारण अपरिमिती करणात्मक उच्चता की प्राप्ति । जैसा कि कहा गया—

"भैरव की अनन्त उच्चता परामूर्त्ति मानी गई है । जिसके न्यासमात्र से अणुत्व नष्ट हो जाता है ॥"

तार = प्रणव । सद्बिन्दुहात्मिका = हं रूपा । वही कहा गया—'इसके बाद' 'सोऽहम्' इस अपराजित शक्ति को उससे जोड़े ।

अब विशेष न्यास के वैचित्र्य का कथन करने के लिये कहते हैं—

अङ्गवक्त्राणि तस्यैव स्वस्थानेषु नियोजयेत् ।
अथ मातृकया प्राग्वत्तत्तत्त्वस्फुटतात्मकः ॥ २४० ॥
त्रितत्त्वन्यासता चास्य पृष्ठे कक्ष्यात्रयागते ।
ततोऽघोराष्टकन्यासः शिरस्तच्चरणात्मकम् ॥ २४१ ॥
ततोऽपि शिवसद्भावन्यासः स्वाङ्गस्य संयुतः ।
इत्थं कृते पञ्चकेऽस्मिन्यत्तन्मुख्यतया भवेत् ॥ २४२ ॥
उपास्यमर्च्यं तत्साङ्गं षष्ठे न्यासे नियोजयेत् ।
तेनात्र न्यासयोग्योऽसौ भगवान्रतिशेखरः ॥ २४३ ॥
ऊर्ध्वे न्यास्यो नवाख्यस्य मुख्यत्वेऽन्योन्यधामता ।

तत्त्वोदयात्मक इति—न्यासफलमुक्तम् । त्रितत्त्वेति—शिवविद्यात्मलक्षणम्, अन्यथा हि एतन्मते श्रीरतिशेखरभैरवस्य न्यासविधौ विवर्जितत्वं न स्यात् । अस्य पृष्ठे इति—मातृकान्यासस्य उपरि । कक्ष्यात्रयागते इति—शिखाहृत्पाद-लक्षणकक्ष्यात्रयमागत्य—इत्यर्थः । अत्र पक्षे च

'.........................मूर्त्यङ्गसंयुताः ।' (श्लो० २४७)

इति—मूर्तिः सत्ता सद्भाव इत्यर्थः । ऊर्ध्वे इति न्यासपञ्चकस्य । ननु य

---

इसके बाद नव आत्मदेव के द्वारा तत्त्वोदय फल वाला न्यास उसी (= शिष्य) के अङ्गवक्त्र (= पञ्चवक्त्र) को उस (= शिष्य) के अपने स्थानों में लगाना चाहिये । इसके बाद मातृका के द्वारा पहले की भाँति तत्तत् तत्त्व की स्फुटता वाला (न्यास करना चाहिये) । फिर तीन कक्ष्याओं में आये इसके पृष्ठ में तीन तत्त्वों (= शिव शक्ति नर) का न्यास करे । इसके बाद शिर से लेकर पैर तक अघोराष्टक न्यास है । इसके बाद अपने अङ्ग से युक्त शिवसद्भाव न्यास करे । इस प्रकार इन पाँच न्यासों को करने के बाद जो उनमें मुख्य है उस उपास्य अर्च्य को अङ्गों के सहित छठें न्यास में लगाना चाहिये । इसलिये न्यास के योग्य यह भगवान् रतिशेखर ऊर्ध्व में न्यास्य हैं । नवात्मदेव के मुख्य होने पर एक दूसरे का समान रूप से आश्रय होते हैं (कोई गौण मुख्य नहीं होता) ॥ -२३९-२४४- ॥

तत्त्वोदयात्मक—यह न्यास का फल कहा गया । तीन तत्त्व—शिव शुद्ध विद्या और आत्मा वाला । अन्यथा इस मत में रतिशेखर भैरव न्यासविधि में वर्जित नहीं होंगे । इसके पीछे—मातृकान्यास के ऊपर । कक्ष्यात्रय में आने पर = शिखा हृदय और पैर लक्षण वाली तीन कक्ष्याओं में आकर । इस पक्ष में—

'.............मूर्त्ति के अङ्ग से युक्त ।' (श्लो० २४७)

एव मुख्यतया उपास्यः स एव षष्ठे न्यासे योज्य इति उक्तम्, तत् कथमिह इदानीमेव तत्र रतिशेखरो न्यास्य इति उच्यते?—इत्याशङ्क्य आह—नवाख्यस्येत्यादि—तेन प्रथमन्यासस्थाने रतिशेखरो योज्यः, षष्ठे तु नवात्मेति ॥

एवमियमेव अन्यत्रापि वार्त्ता—इत्याह—

**एवं भैरवसद्भावनाथे मुख्यतया यदि ॥ २४४ ॥**
**उपास्यता तत्तत्स्थाने प्राङ्न्यास्यो रतिशेखरः ।**

न च एतत् स्वोपज्ञमेव अस्माभिरुक्तम्—इत्याह—

**इत्थं श्रीपूर्वशास्त्रे मे सम्प्रदायं न्यरूपयत् ॥ २४५ ॥**
**शम्भुनाथो न्यासविधौ देवो हि कथमन्यथा ।**
**न्यासे विवर्ज्यतेऽमुष्मिन्नङ्गान्यप्यस्य सन्ति हि ॥ २४६ ॥**

शम्भुनाथ इति—श्रीलक्ष्मणगुप्तमते हि अन्यथा न्यासविधिः—इत्याशयः । श्रीशम्भुनाथस्य पुनरेवं न्यासाभिधाने कोऽभिप्रायः?—इत्याशङ्क्य आह—देवो हीत्यादि । देवो रतिशेखरः कथं विवर्ज्यते इति वर्जयितुं न न्याय्यः?—इत्याशङ्क्य उक्तम्—अङ्गान्यप्यस्य सन्ति हीति—श्रीभैरवसद्भावादिभैरवान्तरसमान-न्यायत्वात्—इत्यभिप्रायः ॥ २४६ ॥

---

यहाँ मूर्त्ति = सत्ता = सद्भाव अर्थ है । ऊपर—न्यासपञ्चक के । प्रश्न—जो उपास्य है वही छठें न्यास में योज्य है—यह कहा गया । तो कैसे यहाँ अभी रतिशेखर न्यास के योग्य हैं—ऐसा कहा जाता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—नवाख्य के............... । इसलिये प्रथम न्यासस्थान में रतिशेखर को जोड़ना चाहिये और छठें में नवात्मा को ॥ २३९-२४३ ॥

यही बात अन्यत्र भी है—यह कहते हैं—

इस प्रकार यदि भैरवसद्भावनाथ की मुख्य उपास्यता है तो उस स्थान मे पहले रतिशेखर का न्यास करना चाहिये ॥ -२४४-२४५- ॥

यह हमने स्वोपज्ञ ही नहीं कहा—यह कहते हैं—

श्री पूर्वशास्त्र में श्री शम्भुनाथ ने न्यासविधि में मेरे सम्प्रदाय का ऐसा निरूपण किया है । अन्यथा न्यास में देव (= रतिशेखर) का त्याग कैसे होता । क्योंकि इसमें इसके अङ्ग हैं ही ॥ -२४५-२४६ ॥

शम्भुनाथ—लक्ष्मणगुप्त के मत में न्यास की विधि भिन्न है—यह आशय है । श्रीशम्भुनाथ के इस प्रकार के न्यास कथन में क्या अभिप्राय है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—देव-इत्यादि । देव = रतिशेखर, कैसे वर्जित होते हैं ?—वर्जित करना उचित नही है—यह शङ्का कर कहा गया—इसके अङ्ग भी हैं ही (ये अङ्ग) श्री भैरवसद्भाव आदि भैरवान्तरसमानन्यायता के कारण हैं—यह अभिप्राय

श्रीलक्ष्मणगुप्तः पुनरेतदन्यथा व्याचख्यौ—इत्याह—

**मूर्तिः सृष्टिस्त्रितत्त्वं चेत्यष्टौ मूर्त्यङ्गसंयुताः ।**
**शिवः साङ्गश्च विज्ञेयो न्यासः षोढा प्रकीर्तितः ॥ २४७ ॥**
**अस्योपरि ततः शाक्तं न्यासं कुर्याच्च षड्विधम् ।**

मूर्तिः साङ्गवक्त्रो नवात्मा शाक्तन्यासे यदुपरि साङ्गवक्त्रा परापरा । सृष्टिर्मातृका यदुपरि मालिनी । त्रितत्त्वं भैरवसद्भावरतिशेखरनवात्मरूपं यदुपरि परादित्रितयम् । अष्टावघोराद्या यदुपरि अघोर्याद्यष्टकम् । मूर्त्यङ्गेति—मूर्तेर्नवात्मनोऽङ्गानि यदुपरि विद्याङ्गपञ्चकम् । शिवो भैरवसद्भावः साङ्गवक्त्रो यदुपरि साङ्गवक्त्रो मातृसद्भावः । एतच्च उभयथापि उपसंहरति—न्यासः षोढा प्रकीर्तित इति । न्यासशब्दः काकाक्षिन्यायेन योज्यः । अस्येति शाम्भवस्य न्यासस्य ॥

तदेव आह—

**परापरां सवक्त्रां प्राक्ततः प्रागिति मालिनीम् ॥ २४८ ॥**
**पश्चात्परादित्रितयं शिखाहृत्पादगं क्रमात् ।**
**ततः कवक्त्रकण्ठेषु हृन्नाभीगुह्यऊरुतः ॥ २४९ ॥**
**जानुपादेऽप्यघोर्याद्यं ततो विद्याङ्गपञ्चकम् ।**

---

है ॥ २४६ ॥

श्री लक्ष्मणगुप्त ने इसकी दूसरे प्रकार से व्याख्या की है—यह कहते हैं—

मूर्त्ति, सृष्टि, त्रितत्त्व, आठ अघोर, मूर्त्यङ्ग और साङ्ग शिव ये छह प्रकार का न्यास जानना चाहिये । इसके बाद छह प्रकार का शाक्त न्यास करना चाहिये ॥ २४७-२४८- ॥

मूर्त्ति न्यास = साङ्गवक्त्र नवात्मा, शाक्त न्यास में जिसके ऊपर साङ्गवक्त्रा परापरा रहती है । सृष्टि न्यास = मातृका, जिसके ऊपर मालिनी रहती है । त्रितत्त्व न्यास = भैरव सद्भाव, रतिशेखर और नवात्मा, जिसके ऊपर परा आदि तीन शक्तियाँ रहती हैं । आठ = अघोर आदि जिनके ऊपर आठ अघोरी आदि रहती हैं। मूर्त्यङ्ग न्यास = मूर्त्ति—नवात्मा, का अङ्ग जिसके ऊपर पाँच विद्याङ्ग रहते हैं । शिव सद्भावन्यास = साङ्गवक्त्र भैरवसद्भाव जिसके ऊपर साङ्गवक्त्र मातृसद्भाव रहता है । इसका दोनों प्रकार से उपसंहार करते हैं—न्यास छह प्रकार का कहा गया है। न्यासशब्द को काकाक्षिगोलक न्याय के अनुसार जोड़ना चाहिये । इसका = शांभवन्यास का ॥

वही कहते हैं—

पहले सवक्त्र परापरा को उसके बाद मालिनी फिर परा आदि तीन का क्रमशः शिखा हृदय एवं पाद में रहने वाली, तत्पश्चात् क, वक्त्र, कण्ठ,

**ततस्त्वावाहयेच्छक्तिं मातृसद्भावरूपिणीम् ॥ २५० ॥**
**योगेश्वरीं परां पूर्णां कालसङ्कर्षिणीं ध्रुवाम् ।**

यदा पुनरेतदेव शास्त्रानुसारेण साधयितुमिष्टं तदा अयं विशेषः—इत्याह—

**अङ्गवक्त्रपरीवारशक्तिद्वादशकाधिकाम् ॥ २५१ ॥**
**साध्यानुष्ठानभेदेन न्यासकाले स्मरेद् गुरुः ।**

ननु अस्मिन्दर्शने त्रिकमेव परमार्थ इति किमनेन चतुर्थेन रूपेण उपदिष्टेन?—इत्याशङ्क्य आह—

**परैव देवीत्रितयमध्ये याऽभेदिनी स्थिता ॥ २५२ ॥**
**सानवच्छेदचिन्मात्रसद्भावेयं प्रकीर्तिता ।**
**सारशास्त्रे यामले च देव्यास्तेन प्रकीर्तितः ॥ २५३ ॥**
**मूर्तिः सवक्त्रा शक्तिश्च शक्तित्रयमथाष्टकम् ।**
**पञ्चाङ्गानि परा शक्तिर्न्यासः शाक्तोऽपि षड्विधः ॥ २५४ ॥**
**यामलोऽयं महान्यासः सिद्धिमुक्तिफलप्रदः ।**

प्रकीर्तितेति—अर्थात् भगवता श्रीकण्ठनाथेन । देव्या इति प्रष्टृत्वेन स्थितायाः । यदभिप्रायेणैव प्राक्

---

हृद, नाभि, गुह्य, ऊरु, जानु एवं पाद में अघोरी आदि (आठ) का, फिर विद्याङ्ग पाँच का फिर कालसङ्कर्षिणी ध्रुवा परा पूर्णा योगेश्वरी मातृसद्भाव रूपा का आवाहन करे ॥ -२४८-२५१- ॥

और जब शास्त्र के अनुसार इसी को साधना इष्ट हो तो यह विशेष है—यह कहते हैं—

न्यास के समय गुरुसाध्य अनुष्ठान के भेद से अङ्गवक्त्र परीवार और बारह शक्तियों का स्मरण करे ॥ -२५१-२५२- ॥

प्रश्न—इस दर्शन में त्रिक ही परम तत्त्व है फिर इस चौथे रूप के उपदेश से क्या लाभ ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

तीन देवियों के मध्य में जो अभेदिनी परा देवी स्थित है वह अनवच्छेद चिन्मात्रसद्भावा कही गई है । इसलिये सारशास्त्र और यामल में देवी से सवक्त्रा मूर्त्ति, शक्ति, (परा आदि) तीन शक्तियाँ, (अघोरा आदि) आठ (देवियाँ), पञ्चाङ्ग, पराशक्ति (यह) शाक्तन्यास भी छह प्रकार का कहा गया । यह यामल महान्यास सिद्धि मुक्ति फल को देने वाला है ॥ -२५२-२५५- ॥

कही गई = भगवान् श्रीकण्ठनाथ के द्वारा । देवी से = प्रष्ट्री के रूप में

'तत्सारं तच्च हृदयं स विसर्गः परः प्रभुः ।
देव्यायामलशास्त्रे सा कथिता कालकर्षिणी ॥
महाडामरके यागे श्रीपरामस्तके स्थिता ।
श्रीपूर्वशास्त्रे सा मातृसद्भावत्वेन वर्णिता ॥' (३।७१)

इत्यादि उक्तम् । अत एव शाक्तोऽपि न्यासः षोढा—इत्याह—तेनेत्यादि । तेन परादेव्या एव अनवच्छिन्नचिन्मात्ररूपतया पृथगुपदेशेन हेतुना शाक्तोऽपि न्यासः षड्विधः प्रकीर्तितः—इति संबन्धः । मूर्तिरिति—तात्स्थ्यात् परापराशक्ति-र्मालिनी ॥

ननु अयं शैवः शाक्तो वा न्यासः किमिति यौगपद्येनैव?—क्रियते इत्याशङ्क्य आह—

**मुक्त्येकार्थी पुनः पूर्वं शाक्तं न्यासं समाचरेत् ॥ २५५ ॥**

यदुक्तम्—

'वामो वायं विधिः कार्यो मुक्तिमार्गावलम्बिभिः ।' इति ॥ २५५ ॥

अत्रैव व्याख्यानान्तरमपि अस्ति—इत्याह—

**गुरवस्त्वाहुरित्थं यन्न्यासद्वयमुदाहृतम् ।**
**मुमुक्षुणा तु पादादि तत्कार्यं संहृतिक्रमात् ॥ २५६ ॥**

---

स्थित । जिस अभिप्राय से ही पहले—

"तत्सारं........................वर्णिता ॥"

इत्यादि कहा गया है । इसलिये शाक्त न्यास भी छह प्रकार का है—यह कहते हैं—तेन इत्यादि। इससे = परादेवी के ही अनवच्छिन्न चिन्मात्ररूप में पृथक् उपदेश के कारण शाक्त न्यास भी छह प्रकार का कहा गया—यह सम्बन्ध है । मूर्ति = उसमें स्थित होने के कारण परापराशक्ति = मालिनी ॥

प्रश्न—यह शैव या शाक्त न्यास एक साथ क्यों किया जाता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

केवल मुक्ति को चाहने वाला पहले शाक्त न्यास करे ॥ -२५५ ॥

जैसा कि कहा गया—

"मुक्तिमार्ग के अवलम्बियों के द्वारा यह वाम विधि करणीय है" ॥ २५५ ॥

यहीं पर दूसरी व्याख्या भी है—यह कहते हैं—

(हमारे) गुरु तो इस प्रकार कहते हैं कि जो दो न्यास कहे गये हैं मोक्षार्थी उसे संहार क्रम से पैर से प्रारम्भ करे ॥ २५६ ॥

न च अत्रैव अयं क्रमः—इत्याह—

**यावन्तः कीर्तिता भेदाः शंभुशक्त्यणुवाचकाः ।**
**तावत्स्वप्येषु मन्त्रेषु न्यासः षोढैव कीर्तितः ॥ २५७ ॥**
**किन्त्वावाह्यस्तु यो मन्त्रः स तत्राङ्गसमन्वितः ।**
**षष्ठः स्यादिति सर्वत्र षोढैवायमुदाहृतः ॥ २५८ ॥**

इह नाम केचन शांभवादिभेदभिन्नास्तन्त्रान्तरीया मन्त्राः । तेषामपि अयमेव वीर्यरूपतया उक्तेन क्रमेण न्यासः कार्यः, किन्तु य एव यत्र उपास्यत्वेन आवाह्यो मन्त्रः, स एव षष्ठे स्थाने योज्यो येन अयं सर्वत्र शास्त्रे तत्तदभीष्टफलप्रदः षोढैव न्यास उक्तः स्यात् । यदभिप्रायेण अनन्तरमेव

'तेन भ्रष्टे विधौ वीर्ये स्वरूपे वाऽनया परम् ।'
मन्त्रा न्यस्ताः पुनर्न्यासात्पूर्यन्ते तत्फलप्रदाः ॥ (श्लो० १३५)

इति उक्तम् ॥ २५८ ॥

ननु एवं स्वात्मनि भैरवीभावः कृतो भवेत् भैरवस्य संनिधिनिमित्तमवश्यप्रदर्शनीया मुद्राः, यत्

'एता मुद्रा महादेवि भैरवस्य प्रदर्शयेत् ।
आवाहने पूजनान्ते तथा चैव विसर्जने ॥'

---

यह क्रम केवल यहीं नहीं है—यह कहते हैं—

शम्भु शक्ति अणु (= शिव शक्ति नर) के वाचक जितने भी मन्त्रभेद कहे गये हैं इन सभी मन्त्रों में छह ही प्रकार का न्यास कहा गया । किन्तु जो आवाह्य मन्त्र है वहाँ अङ्ग से समन्वित वह छठवाँ होता है । इस प्रकार सर्वत्र यह छह ही प्रकार का कहा गया है ॥ २५७-२५८ ॥

यहाँ शाम्भव आदि भेद से भिन्न (कुछ) दूसरे तन्त्रों के मन्त्र हैं उनका भी वीर्यरूप में उक्त क्रम से वही न्यास करना चाहिये । किन्तु जहाँ जो उपास्य के रूप में आवाह्य मन्त्र है वही छठें स्थान में लगाया जाना चाहिये जिससे यह सर्वत्र शास्त्र में तत्तत् अभीष्ट फलप्रद छह ही प्रकार का न्यास कहा गया है । जिस अभिप्राय से पीछे

"तेन..................फलप्रदाः ।"

यह कहा गया ॥ २५८ ॥

प्रश्न—इस प्रकार अपने अन्दर भैरवीभाव सम्पन्न होगा । भैरव की सन्निधि के लिये मुद्रायें अवश्य दिखलानी चाहिये । जो कि—

"हे महादेवि ! आवाहन पूजान्त और विसर्जन में भैरव के समक्ष इन मुद्राओं

इत्यादि उक्तं तत् किमावाहनादाविह तद्दर्शनं कार्यं न वा?—इत्याशङ्क्य आह—

**मुद्राप्रदर्शनं पश्चात्कायेन मनसा गिरा ।**

मनसेति

'.....................मुद्राख्याः शिवशक्तयः ।'

इत्याद्यनुसंधानमयेन—इत्यर्थः । यदुक्तम्—

'मनोजा गुरुवक्त्रस्था वाग्भवा मन्त्रसंभवा ।
देहोद्भवाङ्गविक्षेपैर्मुद्रेयं त्रिविधा स्मृता ॥' इति ॥

ननु इह देशशुद्धिमात्रं कर्तुं प्रक्रान्तं, तच्च एकतरेणापि न्यासेन सिध्येदिति अस्य षोढात्वे कोऽभिप्रायः ?—इत्याशङ्क्य आह—

**पञ्चावस्था जाग्रदाद्याः षष्ठ्यनुत्तरनामिका ॥ २५९ ॥**
**षट्कारणषडात्मत्वात्षट्त्रिंशत्तत्त्वयोजनम् ।**
**एवं षोढामहान्यासे कृते विश्वमिदं हठात् ॥ २६० ॥**
**देहे तादात्म्यमापन्नं शुद्धां सृष्टिं प्रकाशयेत् ।**

---

को दिखलाना चाहिये ।''

इत्यादि कहा गया है तो क्या यहाँ आवाहन आदि में उन (मुद्राओं) का प्रदर्शन करना चाहिये या नहीं ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

बाद में मुद्रा का प्रदर्शन शरीर, वाणी और मन से करना चाहिये ॥ २५९- ॥

मन से—

''मुद्रा नामक शिव की शक्तियाँ हैं ।''

इत्यादि अनुसन्धानयुक्त (मन से) । जैसा कि कहा गया—

''मन से उत्पन्न (मानसिक), गुरुमुख में स्थित मन्त्र से उत्पन्न वाचिक तथा अङ्गविक्षेप से उत्पन्न शारीरिक ये तीन प्रकार की मुद्रायें कही गई हैं ॥

प्रश्न—यहाँ केवल देहशुद्धि करने के लिये प्रकरण का प्रारम्भ किया गया । और वह किसी एक न्यास से सिद्ध हो जाता है फिर इसके छह प्रकार के होने में क्या अभिप्राय है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जाग्रत आदि पाँच अवस्थायें तथा छठीं अनुत्तर नाम की अवस्था है । छह कारण होने से षडात्मक होने के कारण छत्तीस तत्त्व का योजन होता है। इस प्रकार छह प्रकार का महान्यास किये जाने पर यह

एवमपि षण्णामवस्थानां प्रत्येकं षट्कारणाधिष्ठानेन षडात्मतया षट्त्रिंशत्तत्त्व-योगानुसन्धानेन—इत्यर्थः । यदुक्तमनेनैव अन्यत्र—

'तत्र च पञ्च अवस्था जाग्रदाद्याः, षष्ठी च अनुत्तरा नाम स्वभावदशानु-सन्धेयेति षोढा न्यासो भवति, तत्र कारणानां ब्रह्मविष्णुरुद्रेश्वरसदाशिवानाश्रित-रूपाणां प्रत्येकमधिष्ठानात् षट्त्रिंशत्तत्त्वकलापस्य लौकिकतत्त्वोत्तीर्णस्य भैरव-भट्टारकाभेदवृत्तेर्न्यासे पूर्णत्वात् भैरवीभावः ।' इति ॥

का नाम अस्याः शुद्धता?—इत्याशङ्क्य आह—

**मूर्तिन्यासात्समारभ्य या सृष्टिः प्रसृताऽत्र सा॥ २६१ ॥**
**अभेदमानीय कृता शुद्धा न्यासबलक्रमात् ।**

इह

'तस्मिन्ध्रुवे निस्तरङ्गे समापत्तिमुपागतः ।
संविदः सृष्टिधर्मित्वादाद्यामेति तरङ्गिताम् ॥
सैव मूर्तिरिति ख्याता:..................... ।' (तं.आ. २३८)

इत्याद्युपक्रमेण मूर्तिन्यासात् प्रभृति साधकदेहस्य या सृष्टिः प्रसृता, सा अत्र

---

विश्व देह में तादात्म्य को प्राप्त होने पर शुद्ध सृष्टि का प्रकाशन करता है ॥ -२५९-२६१- ॥

छ अवस्थाओं में से प्रत्येक के छह कारणों के अधिष्ठान से षडात्मक होने से = छत्तीस तत्त्व के योग के अनुसन्धान से । जैसा कि इसने ही अन्यत्र कहा है—

"जाग्रत आदि पाँच अवस्थायें हैं । छठीं अनुत्तरा अवस्था है जो कि स्वभावदशा समझी जाती है । इस रीति से छह प्रकार का न्यास होता है । उसमें कारणों = ब्रह्मा विष्णु रुद्र ईश्वर सदाशिव और अनाश्रित शिव रूपों में से प्रत्येक के अधिष्ठान के कारण छत्तीस तत्त्वसमूह के लौकिक तत्त्व से उत्तीर्ण होकर भैरवभट्टारक से अभेद होने से न्यास के पूर्ण होने से भैरवीभाव होता है" ॥

इसकी शुद्धता क्या है?—यह कहते हैं—

मूर्त्तिन्यास से लेकर यहाँ तक जो सृष्टि फैली हुई है वह न्यास के बल के क्रम से अभेद को प्राप्त कराकर शुद्ध कर दी जाती है ॥ -२६१-२६२- ॥

यहाँ

"तस्मिन् ध्रुवे.............ख्याता ।"

इत्यादि उपक्रम के द्वारा मूर्त्तिन्यास से लेकर साधक **देह** की जो सृष्टि फैली है

न्यासबलक्रमादभेदमानीय कृता शुद्धा भैरवीभावावष्टम्भस्वभावा—इत्यर्थः ॥

अतश्च देहदाहानन्तरमेव यष्टा तदुत्तीर्णे शुद्धचिदात्मनि शिवे रूढ इति किमस्य पुनः शुद्धदेहसृष्ट्येति चोदयन्तो दूरं निरस्ता—इत्याह—

**तेन येऽचोदयन्मूढाः पाशदाहविधूनने ॥ २६२ ॥**
**कृते शान्ते शिवे रूढः पुनः किमवरोहति।**
**इति ते दूरतो ध्वस्ताः परमार्थं हि शांभवम् ॥ २६३ ॥**
**न विदुस्ते स्वसंवित्तिस्फुरत्तासारवर्जिताः ।**

शांभवपरमार्थविदनमेव उपपादयति—

**न खल्वेष शिवः शान्तो नाम कश्चिद्विभेदवान् ॥ २६४ ॥**
**सर्वेतराध्वव्यावृत्तो घटतुल्योऽस्ति कुत्रचित् ।**

ननु यदि एवंविधो न शिवस्तत्कतरः?—इत्याशङ्क्य आह—

**महाप्रकाशरूपा हि येयं संविद्विजृम्भते ॥ २६५ ॥**
**स शिवः शिवतैवास्य वैश्वरूप्यावभासिता ।**

विजृम्भते इति—विश्वेन रूपेण अवभासते—इत्यर्थः । एतावदेव हि शिवस्य

---

वह यहाँ न्यासबल के क्रम से अभेद को प्राप्त करा कर शुद्ध = भैरवीभावावष्टम्भ स्वभावाली, की गयी ॥

इसलिये देहदाह के बाद ही यष्टा उससे उत्तीर्ण शुद्धचिदात्मा शिव में रूढ होता है इसलिये फिर इसकी शुद्धदेहसृष्टि से क्या लाभ?—ऐसा कहने वाले पहले ही परास्त हो गये—यह कहते हैं—

इसलिये जिन मूर्खों ने यह कहा कि पाशदाह का विधूनन करने पर शान्त शिव में रूढ (साधक) पुनः क्यों अवरोहण करता है—वे दूर से ही ध्वस्त हो गये । क्योंकि स्वसंवित्तिस्फुरत्तातत्त्व से रहित वे शाम्भव परमार्थ को नहीं जानते ॥ -२६२-२६४- ॥

शाम्भव परमार्थ की अज्ञानता को सिद्ध करते हैं—

यह शान्त शिव कोई भेद वाला समस्त अन्य अध्वाओं से व्यावृत्त कहीं घटतुल्य नहीं है ॥ -२६४-२६५- ॥

प्रश्न—यदि शिव ऐसा नहीं है तो कैसा है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जो यह महाप्रकाश रूपा संविद् अवभासित हो रही है वही शिव है । विश्वरूप से अवभासित होना ही इसकी शिवता है ॥ -२६५-२६६- ॥

विजृम्भण करती है = विश्वरूप में अवभासित होती है । यही शिव का शिवत्व

शिवत्वं यत् तेन तेन रूपेण अवभासते इति उक्तं वैश्वरूप्यावभासितैव अस्य शिवतेति ॥

एवंस्वभावत्वादेव च अस्य न अत्र परापेक्षा—इत्याह—

**तथाभासनयोगोऽतः स्वरसेनास्य जृम्भते ॥ २६६ ॥**

ननु यदि एवं भेदेनैव अयमवभासते, तत् सदैव संसारः स्यात्, न तु कदाचिदपि कैवल्यम् ?—इत्याशङ्क्य आह—

**भास्यमानोऽत्र चाभेदः स्वात्मनो भेद एव च।**

अत्रेति—स्वारसिके तथाभासने ॥

एतन्निबन्ध एव च बन्धमोक्षविभागः—इत्याह—

**भेदे विजृम्भिते माया मायामातुर्विजृम्भते ॥ २६७ ॥**
**अभेदे जृम्भतेऽस्यैव मायामातुः शिवात्मता।**

ननु कथमस्य मायाप्रमातृत्वे सति अभेदो यन्नान्तरीयकं शिवात्मत्वं स्यात् ?—इत्याशङ्क्य आह—

---

है कि—उस-उस रूप में (वह) अवभासित होते हैं । यही कहा गया—विश्वरूप में अवभासित होना ही इसकी शिवता है ॥

इस प्रकार का स्वभाव होनेके कारण ही इसको यहाँ परापेक्षा नहीं है—यह कहते हैं—

इसलिये इसका उस प्रकार का आभासनयोग यहाँ स्वभावतः अवभासित होता है ॥ -२६६ ॥

प्रश्न—यदि यह इस प्रकारभेदपूर्वक ही भासित होता है तो संसार सदैव रहेगा, कैवल्य कभी भी नहीं होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

यहाँ भास्यमान अभेद ही अपना भेद है (अर्थात् अभेद ही भेद रूप में भासित होता है) ॥ २६७- ॥

यहाँ = स्वाभाविक उस प्रकार के भासन में ॥

बन्धमोक्षविभाग इसी के कारण होता है—यह कहते हैं—

भेद के प्रसृत होने पर मायाप्रमाता की माया विजृम्भण करती है और अभेद में इसी मायाप्रमाता की शिवात्मता का प्रसार होता है ॥ -२६७-२६८- ॥

प्रश्न—इसके मायाप्रमाता होने पर अभेद कैसे होता है जिसके होने पर शिवात्मता होती है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**मायाप्रमाता तद्रूपविकल्पाभ्यासपाटवात् ॥ २६८ ॥**
**शिव एव तदभ्यासफलं न्यासादि कीर्तितम् ।**

ननु यदि एवं तत् किमनेन न्यासादिना?—इत्याशङ्क्य आह—तदभ्यासफलमिति तदभ्यास एवं फलं प्रयोजनमस्य—इत्यर्थः ॥

ननु एवमभ्यासमात्रादेव कथं शिवत्वं भवेत्?—इत्याशङ्कां गर्भीकृत्य दृष्टान्तयति—

**यथाहि दुष्टकर्मास्मीत्येवं भावयतस्तथा ॥ २६९ ॥**
**तथा शिवोऽहं नान्योऽस्मीत्येवं भावयतस्तथा।**

यथाहि दुष्टं कर्म करोमीत्येवं भावयतस्तथा दुष्टकर्मत्वं भवेत्, न तु सुकृतकर्मत्वं तथा 'शिवोऽहमद्वितीयोऽहम्' इत्यादि भावयतस्तथा शिवत्वमेव—इत्यर्थः ॥

ननु प्राग्विकल्पाभ्यासपाटवात् निर्विकल्पकता भवतीत्युक्तं, तत् कथमिह शिवत्वं भवेदित्युच्यते?—इत्याशङ्क्य आह—

**एतदेवोच्यते दार्ढ्यं विमर्शहृदयङ्गमम् ॥ २७० ॥**

---

मायाप्रमाता उस प्रकार के विकल्प के अभ्यास की पटुता के कारण शिव हो जाता है । न्यास आदि उसके अभ्यास का फल कहा गया ॥ -२६८-२६९- ॥

प्रश्न—यदि ऐसा है तो इस न्यास आदि से क्या लाभ?—यह शङ्का कर कहते हैं—उसके अभ्यास का फल = उसका अभ्यास ही फल = इसका प्रयोजन है ॥

प्रश्न—केवल इस प्रकार के अभ्यास से ही शिवत्व कैसे हो जाता है?—इस शङ्का को अन्दर रखकर दृष्टान्त देते हैं—

जैसे कि 'मैं दुष्ट कर्म करने वाला हूँ' ऐसी भावना करने वाला वैसा हो जाता है उसी प्रकार 'मैं शिव हूँ दूसरा नहीं' ऐसी भावना करनेवाला वैसा (= शिवत्वापन्न) हो जाता है ॥ -२६९-२७०- ॥

जैसे कि 'मै दुष्ट कर्म करता हूँ' ऐसी भावना करने वाले की दुष्टकर्मता होती है न कि पुण्यकर्मता, उसी प्रकार 'मै शिव हूँ' 'मैं अद्वितीय. हूँ' इत्यादि भावना करने वाले का उस प्रकार = शिवत्व ही हो जाता है ॥

प्रश्न—पूर्व विकल्पाभ्यास की पटुता से निर्विकल्पक भाव प्राप्त होता है—यह कहा गया तो 'यहाँ शिवत्व होता है' यह कैसे कहा जा रहा है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**शिवैकात्म्यविकल्पौघद्वारिका निर्विकल्पता ।**

एतदेव शिवोऽहमित्याद्यात्मकविकल्पाभ्यासस्वभावभावनापर्यन्तोपरतं शिवत्वं निर्विकल्पताविमर्शैकसतत्त्वं दार्ढ्यं च उच्यते सर्वत्र तथा अभिधीयते—इत्यर्थः ॥

एतदेव व्यतिरेकद्वारेण दर्शयति—

**अन्यथा तस्य शुद्धस्य विमर्शप्राणवर्तिनः ॥ २७१ ॥**
**कथं नामाविमृष्टं स्याद्रूपं भासनधर्मणः ।**

यदि हि एतदविकल्पात्मपरामर्शमयं शिवत्वं भावनालभ्यं न भवेत्, तत् विकल्पकलङ्कोन्मुक्तस्य सहजविमर्शात्मनः स्वप्रकाशस्य तस्य कथं नाम अविमृष्टं रूपं स्यात् सततविमृष्टं भवेत्—इत्यर्थः ॥

यदि हि एवं न भवेत्, तत् देहादिप्रमातारोऽपि कथं न शिवात्मना प्रस्फुरेयुः—इत्याह—

**तेनातिदुर्घटघटास्वतन्त्रेच्छावशादयम् ॥ २७२ ॥**
**भानपि प्राणबुद्ध्यादिः स्वं तथा न विकल्पयेत् ।**

तेन शिवत्वस्य भावनालभ्यत्वेन हेतुना भानान्यथानुपपत्त्या शिवात्मना भानपि

---

शिवैकात्म्य विकल्पसमूह के द्वारा ही निर्विकल्पता प्राप्त होती है और यही विमर्श का हृदयङ्गम और दार्ढ्य कहलाता है ॥ -२७०-२७१- ॥

यही = 'मैं शिव हूँ' इत्याद्यात्मक विकल्प के अभ्यास के स्वभाव की भावना के पर्यन्त में समाप्त शिवत्व ही, निर्विकल्पकता विमर्श का प्राण और दार्ढ्य कहा जाता है । अर्थात् सर्वत्र वैसा कथन है ॥

इसी को व्यतिरेक के द्वारा दिखलाते हैं—

अन्यथा उस शुद्ध विमर्शप्राणवर्त्ती भासनस्वभाव वाले (तत्त्व) का अविमृष्टरूप कैसे होता है ॥ -२७१-२७२- ॥

यदि यह अविकल्परूप परामर्शमय शिवत्व भावनालभ्य नहीं होता तो विकल्प-कलङ्क से रहित सहज विमर्शात्मक स्वप्रकाश उसका अविमृष्ट रूप कैसे होता अर्थात् वह निरन्तर विमृष्ट ही होता ॥

यदि ऐसा न होता तो देह आदि प्रमातृगण भी शिव के रूप में कैसे न प्रस्फुरित होते ?—यह कहते हैं—

इसलिये अत्यन्त दुर्घटकारिणी स्वतन्त्र इच्छा के वश से आभासित होता हुआ भी यह प्राणबुद्ध्यादिप्रमाता अपने को उस प्रकार का न समझता ॥ -२७२-२७३- ॥

अयं देहादिः प्रमाता तत्तद्दुर्घटकारिपरमेश्वरेच्छामहिम्ना तथा शिवात्मना स्वं न विकल्पयेत् विमृशेत्—इत्यर्थः । घटनं घटेति भिदादित्वादङ् ॥

ननु अस्य मा भूदेवं परामर्शः प्रत्युत विपरीतपरामर्शयोगोऽस्ति—इत्याह—

**प्रत्युतातिस्वतन्त्रात्मविपरीतस्वधर्मताम्　॥ २७३ ॥**
**विनाश्यनीशायत्तत्वरूपां निश्चित्य मज्जति ।**

आयत्तत्वं = पारतन्त्र्यम् ॥

एवं शिवत्वस्य भावनालभ्यत्वमेव युक्तमिति उपसंहरति—

**ततः　संसारभागीयतथानिश्चयशातिनीम् ॥ २७४ ॥**
**नित्यादिनिश्चयद्वारामविकल्पां स्थितिं श्रयेत् ।**

तथेति—विपरीतस्वधर्मतया, अत एव उक्तम्—नित्यादिनिश्चयद्वारामिति, आदिशब्दादीशत्वानायत्तत्वादि ॥

ननु सर्वैरेव

---

इसलिये = शिवत्व के भावनालभ्य होने के कारण । आभासन की अन्यथानुपपत्ति के कारण शिवरूप से प्रकाशित होते हुये भी यह देहादिप्रमाता तत्तद् दुर्घटकारिणी परमेश्वरेच्छा की महिमा से उस प्रकार = शिवरूप में अपने को विकल्पित = विमृष्ट, नहीं करता । घटनं = घटा । यहाँ 'घट् चेष्टयाम्' धातु से भिदादि होने के कारण अङ् प्रत्यय लगकर (टाप् होने से) घटा शब्द बना है ॥

प्रश्न—इस (= देहादिप्रमाता) को ऐसा परामर्श नहीं होता बल्कि विपरीत परामर्श का योग है—यह कहते हैं—

बल्कि (यह देहप्रमाता) विनाशी एवं अनीशायत्तत्वरूप अति स्वतन्त्र आत्मविपरीत स्वधर्मता का निश्चय कर (उसी में) निमज्जित हो जाता है ॥ -२७३-२७४- ॥

आयत्तत्व = परतन्त्रता ॥

इस प्रकार शिव की भावनालभ्यता ही ठीक है—ऐसा उपसंहार करते हैं—

इसके बाद संसारसम्बन्धी उस प्रकार के निश्चय को नष्ट करने वाली नित्य आदि के निश्चय की द्वारभूता अविकल्प अवस्था का आश्रयण करना चाहिये ॥ -२७४-२७५- ॥

उस प्रकार—विपरीत स्वधर्मा होने के कारण । इसलिये कहा गया—नित्यादि के निश्चय द्वारा । आदि शब्द से ईशत्व अनायत्तत्व आदि (समझना चाहिये) ॥

'करणेन नास्ति कृत्यं क्वापि भावनयाऽपि वा ।' (शि०दृ० ७।६)

इत्यादि उक्तं तत् किमिह भावनापर्यवसायिन्यासादिना अभिहितेन?— इत्याशङ्क्य आह—

**ये तु तीव्रतमोद्रिक्तशक्तिनिर्मलताजुषः ॥ २७५ ॥**
**न ते दीक्षामनुन्यासकारिणश्चेति वर्णितम् ।**

वर्णितमिति—द्वितीयाह्निके ॥

एवमेतत् प्रसङ्गादभिधाय प्रकृतमेव आह—

**एवं विश्वशरीरः सन्विश्वात्मत्वं गतः स्फुटम् ॥ २७६ ॥**
**न्यासमात्रात् तथाभूतं देहं पुष्पादिनार्चयेत् ।**
**पृथङ्मन्त्रैर्विस्तरेण संक्षेपान्मूलमन्त्रतः ॥ २७७ ॥**
**धूपनैवेद्यतृप्त्याद्यैस्तथा व्याससमासतः ।**

पृथगिति—अङ्गवक्रादिभेदेन ॥

ननु इदं न्यासादि सर्वं करकार्यं तत् करेण तावत् केन एतत् क्रियते ?—

---

प्रश्न—सब लोगों के द्वारा

"न तो करण और न कहीं भावना के द्वारा कोई कार्य होता है ।" (शि.दृ. ७।६)

इत्यादि कहा गया है तो फिर यहाँ भावनापर्यवसायी न्यास आदिके कथन से क्या लाभ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जो लोग तीव्रतम उद्रिक्तशक्ति की निर्मलता से युक्त हैं वे दीक्षा और उसके बाद न्यास को करने वाले नहीं होते—यह कहा जा चुका है ॥ -२७५-२७६- ॥

कहा जा चुका है—दूसरे आह्निक में ॥

प्रसङ्गात् इसका कथन कर प्रस्तुत को कहते हैं—

इस प्रकार (साधक) विश्वशरीर होता हुआ स्पष्ट रूप से विश्वात्मता को प्राप्त होता हुआ न्यासमात्र से उस प्रकार (= विश्वरूप) हुये शरीर की पुष्प आदि के द्वारा पृथक्-पृथक् मन्त्रों से विस्तारपूर्वक अथवा मूल मन्त्र के द्वारा संक्षेप से पूजा करे उसी प्रकार विस्तार अथवा संक्षेप में धूप नैवेद्य तृप्ति आदि के द्वारा भी (शरीर की) पूजा करे ॥ -२७६-२७८- ॥

पृथक् = अङ्गवक्त्र आदि भेद से ॥

प्रश्न—यह न्यास आदि सब हाथ का कार्य है तो फिर किस (हाथ) से यह

इति न जानीमः—इत्याशङ्क्य आह—

**संसारवामाचारत्वात्सर्वं वामकरेण तु ॥ २७८ ॥**
**कुर्यात्तर्पणयोगं च दैशिकस्तदनामया ।**

वामः = संसारविपरीतो लोकबहिष्कृतो मुक्त्यनुगुणो रहस्य आचारः ॥

अत एव आगमोऽप्येवम्—इत्याह—

**वामशब्देन गुह्यं श्रीमतङ्गादावपीरितम् ॥ २७९ ॥**

यदुक्तम्—तत्र

'रहस्योक्त्या स्मृतं वामं पत्युस्तेजः क्रियात्मकम् ।'
(म.तं.१।४।२५)

इति उपक्रम्य

'यतस्तस्मात्स भगवान् वामगुह्यः प्रभाष्यते ।' (म.तं.१।४।२८)

इति । आदिशब्देन श्रीनन्दिशिखादि । यदुक्तम्—तत्र—

'वामं गुह्यं समाख्यातममृतं खेचरीप्रियम् ।
रहस्यं सर्वभूतानां वामशब्देन कीर्त्यते ॥' इति ॥ २७९ ॥

---

किया जाय—यह हम नहीं जानते ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

दैशिक (= विद्वान्) संसार के विपरीत आचार होने के कारण सब कार्य बायें हाथ से करे । तर्पण का कार्य उस (= बायें हाथ) की अनामिका से करे ॥ -२७८-२७९- ॥

वाम = संसार के विपरीत लोकबहिष्कृत मुक्ति के अनुकूल रहस्य आचार ॥

इसलिये आगम भी ऐसा है—यह कहते हैं—

मतङ्ग आदि में भी वाम शब्द से गुह्य का कथन है ॥ -२७९ ॥

जैसा कि वहाँ कहा गया—

"पति का क्रियात्मक तेज रहस्योक्ति के कारण वाम कहा गया है ।" (म.तं. १।४।२५)

ऐसा प्रारम्भ कर

"इस कारण भगवान् वामगुह्य कहे जाते हैं ॥" (म.तं. १।४।२८)

आदि शब्द से श्री नन्दिशिखा आदि (ग्रन्थों को समझना चाहिये) । जैसा कि वहाँ कहा गया—

"वाम गुह्य को कहा गया है । जो अमृत खेचरीप्रिय तथा सब प्राणियों के

न केवलमत्रैव वामशब्दस्य रहस्यार्थाभिधायित्वं यावदन्यत्रापि—इत्याह—

**वामाचारपरो मन्त्री यागं कुर्यादिति स्फुटम् ।**
**श्रीमद्भर्गशिखाशास्त्रे तथा श्रीगमशासने ॥ २८० ॥**

यदुक्तम्—तत्र—

'वामाचारपरो मन्त्री ततो यागं समाचरेत् ।' इति ।

ननु भवतु नाम एतत्, तर्पणं तु वामकरानामिकया कार्यमित्यत्र किं प्रमाणम् ?—इत्याशङ्क्य आह—तथेत्यादि ॥ २८० ॥

तदेव पठति—

**सर्वतीर्थेषु यत्पुण्यं सर्वयज्ञेषु यत्फलम् ।**
**तत्फलं कोटिगुणितमनामातर्पणात्प्रिये ॥ २८१ ॥**

अनामेति अर्थादङ्गुष्ठयुक्ता । तदुक्तं तत्रैव—

'वामपाणौ जपन्त्याश्च तुम्बरोश्चापि मेलके ।
दातव्यं विप्रुषामात्रमुपर्युपरि कल्पितम् ॥' इति ।

---

लिये रहस्य है (वह) वामशब्द से कहा जाता है'' ॥ २७९ ॥

केवल यही वाम शब्द रहस्य अर्थ का वाचक नहीं है बल्कि अन्यत्र भी है—यह कहते हैं—

वामाचार में निरत मन्त्री यज्ञ करे ऐसा भर्गशिखाशास्त्र तथा श्री गमशास्त्र में स्पष्ट कहा गया है ॥ २८० ॥

जैसा कि वहाँ कहा गया—

'इसके बाद वामाचार में लगा मन्त्री याग करे ।'

प्रश्न—यह हो किन्तु तर्पण बायें हाथ की अनामिका से करना चाहिये इसमें क्या प्रमाण है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—तथा इत्यादि ॥ २८० ॥

उसी को पढ़ते हैं—

सब तीर्थों में जो पुण्य और सब यज्ञों से जो फल प्राप्त होता है । हे प्रिये ! अनामिका से तर्पण के द्वारा उससे करोड़ गुना (फल) मिलता है ॥ २८१ ॥

अनामा—अर्थात् अंगूठे से युक्त । जैसा वहीं कहा गया है—

'बायें हाथ की जपन्ती (= अनामिका) एवं तुम्बुरु (= अंगूठा) को मिलाकर ऊपर-ऊपर कल्पित बूँद मात्र देना (= तर्पण करना) चाहिये ।'

श्रीसङ्कर्षणीयामले—

'इत्येतत्परमानन्दं महासर्वमनुत्तमम् ।
योगिनीवल्लभं भद्रे अर्घपात्रे प्रपूजयेत् ॥
तेनैकविप्रुषामात्रतर्पणं सर्वदा स्मृतम् ।
वामहस्तेन कर्तव्यमनामांगुष्ठयोगतः ॥' इति ।

नवनित्याविधानेऽपि—

'अंगुष्ठानामिकाभ्यां तु तर्पयेत्परमेश्वरीः ।' इति ।

अन्यत्र पुनर्मध्यमांगुष्ठयोगेनापि तर्पणमुक्तम् । तथा च द्वादशसाहस्रे श्रीमदानन्देश्वरे—

'दिव्यं तेजः सुगन्धाढ्यं प्रददेत्मातृमण्डले ।
मध्यमांगुष्ठयोगेन वामहस्तेन भैरवि ॥
तदा सिद्धिं लभेताशु तन्त्रोक्तां नात्र संशयः ।' इति ।

भूतक्षोभेऽपि—

'मुद्रां कापालिनीं बद्ध्वा दक्षहस्तेन साधकः ।
पात्रं तदुपरि स्थाप्यं मध्यमांगुष्ठयोगतः ॥
क्षिप्त्वैकं विप्रुषं वक्त्रे तर्पयेद्देवतागणम् ।' इति ।

---

श्री सङ्कर्षणीयामल में—

"हे भद्रे ! इस परमानन्द महासर्व सर्वोत्तम योगिनीबल्लभ की अर्घपात्र में पूजा करनी चाहिये । इसलिये एक बूँदमात्र तर्पण सदा कहा गया है । (इसे) अनामिका अंगूठे को मिलाकर बायें हाथ से करना चाहिये ।"

नवनित्याविधान में भी—

"अंगूठे और अनामिका से परमेश्वरीसमूह का तर्पण करे ।"

अन्यत्र मध्यमा अंगूठे को मिलाकर तर्पण कहा गया है । बारह हजार श्लोक वाले आनन्देश्वर (नामक ग्रन्थ) में—

"हे भैरवी ! यदि मध्यमा अङ्गुष्ठ मिले बायें हाथ से मातृमण्डल में सुगन्ध से भरे दिव्य तेज को दे तो शीघ्र ही तन्त्रोक्त सिद्धि को प्राप्त करता है । इसमें संशय नहीं है ।"

भूतक्षोभ ग्रन्थ में भी—

"साधक दायें हाथ से कापालिकी मुद्रा धारण कर उस (हाथ) के ऊपर पात्र को स्थापित कर (बायें हाथ की) मध्यमा अंगूठे को मिलाकर मुख में एक बूंद छोड़कर देवतागण का तर्पण करे ।"

श्रीपञ्चामृतेऽपि—

'तर्जनी शत्रुविजये मध्यमा तर्पणे स्मृता ।
अनामा शोषणे योज्या कनीया हीनकर्मसु ॥
तस्मात्सर्वप्रयत्नेन मध्यमाङ्गुष्ठयोगतः ।
तर्पयेद्देवदेवेशं मातृचक्रं विशेषतः ।
सर्वकर्मसु सामर्थ्यान्मध्यमा तु प्रशस्यते ॥' इति ।

तथा

'अङ्गुष्ठो भैरवः साक्षाच्चामुण्डा मध्यमा भवेत् ।
उभयोः सङ्गमो ह्येष सर्वसिद्धिकरः परः ॥' इति ।

तदेवं यत् शास्त्रमधिकृत्य साधकस्य मद्यसंस्कारश्चिकीर्षितः, तदनुसारेणैव तर्पणमपि तेन कार्यम्—इति विषयविभागः ॥ २८१ ॥

ननु एवं वामशब्दस्य रहस्यार्थाभिधायित्वं सिद्धं वामकरत्वे पुनः किं प्रमाणम् ?—इत्याशङ्क्य आह—

**श्रीमन्नन्दिशिखायां च श्रीमदानन्दशासने ।**
**तदुक्तं स्त्रुक्च पूर्णायां स्त्रुवश्चाज्याहुतौ भवेत् ॥ २८२ ॥**

---

श्री पञ्चामृत में भी—

'शत्रु के विजय में तर्जनी और तर्पण में मध्यमा कही गयी है । शोषण में अनामिका तथा हीन कार्यों में कनिष्ठा को (अंगूठे से) जोड़ना चाहिये । इसलिये सब प्रयास करके मध्यमा अंगुष्ठ को मिला कर देवाधिदेव और विशेष रूप से मातृकाचक्र को तृप्त करना चाहिये । सब कार्यों में सामर्थ्य के कारण मध्यमा उत्तम मानी जाती है ।'

तथा

'अंगूठा साक्षात् भैरव और मध्यमा चामुण्डा है । दोनों का यह संगम समस्त सिद्धियों को देने वाला है ।'

तो इस प्रकार जिस शास्त्र के अनुसार साधक का मध्य संस्कार चिकीर्षित है उसी के अनुसार उसके द्वारा तर्पण भी करना चाहिये ऐसा विषयविभाग है ॥ २८१ ॥

प्रश्न—इस प्रकार वामशब्द रहस्य अर्थ को बतलाता है—यह सिद्ध हुआ । किन्तु (यह) बायें हाथ को बतलाता है इसमें क्या प्रमाण है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

नन्दिशिखा और आनन्देश्वर में कहा गया है । आज्य की आहुति में

**शेषं वामकरेणैव पूजाहोमजपादिकम् ।**

इह पूर्णायामाज्याहुतौ स्रुक् स्रुवश्च अर्थादुभाभ्यां कराभ्यां ग्राह्यौ । यदुक्तम्—

'पूर्णाहुतिप्रयोगं तु कथयाम्यधुना तव ।
ऋजुकाय ऋजुग्रीवः समपादो व्यवस्थितः ॥
नाभिस्थाने स्रुचो मूलमुत्तानाग्रमुखं समम् ।
स्रुच्युपरि स्रुवं देवि कृत्वा चैवमधोमुखम् ॥
पुष्पं दत्त्वा स्रुगग्रे तु दर्भेण सहितौ करौ ।
मुष्टिना चैव हस्ताभ्यां गृहीत्वा यत्नतोऽपि च ॥
अग्रतो दक्षिणं हस्तं वामं वै पृष्ठतः प्रिये ।
मुष्टिभ्यां संगृहीत्वा वै उत्तानकरयोगतः ॥' इति ।

अन्यत् पुनः शिष्टं पूजादिकं कर्म वामकरेणैव कार्यं भवेत्—इति वाक्यार्थः॥

ननु एवं देहस्य यजनेन किं स्यात् ?—इत्याशङ्क्य आह—

**एवमानन्दसंपूर्णं सर्वौन्मुख्यविवर्जितम् ॥ २८३ ॥**
**यागेन देहं निष्पाद्य भावयेत शिवात्मकम् ।**

ननु कथमिदमनात्मरूपं देहादि शिवात्मकतया भावनीयम्?—इत्याशङ्क्य

---

स्रुवा का और पूर्णाहुति के लिये स्रुक् और स्रुवा (का प्रयोग) होता है । शेष पूजा होम जप आदि बायें हाथ से ही होता है ॥ -२८२-२८३- ॥

यहाँ पूर्ण आज्यआहुति में स्रुक् और स्रुवा का अर्थात् दोनों हाथों से ग्रहण करना चाहिये । जैसा कि कहा गया—

"अब तुमसे पूर्णाहुति का प्रयोग कहता हूँ । सीधा शरीर सीधी गर्दन समपाद सावधान होकर नाभि स्थान में स्रुक् का मूल अग्रमुख को उत्तान कर सम रखे । हे देवि ! स्रुक् के ऊपर स्रुवा को अधोमुख कर स्रुक् के आगे पुष्प देकर दर्भ के साथ दोनों हाथों को रखे । मुट्ठी से और दोनों हाथों से पकड़ कर प्रयत्न पूर्वक दायें हाथ को आगे और बायें हाथ को पीछे कर हे प्रिये ! दोनों मुट्ठियों से पकड़ कर उत्तान हाथ से......... ।"

अन्य अवशिष्ट पूजादि कर्म बायें हाथ से ही होता है—यह वाक्यार्थ है ॥

प्रश्न—इस प्रकार देह के पूजन से क्या होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इस प्रकार याग के द्वारा शरीर को आनन्दपूर्ण सर्वौन्मुख्यरहित बना कर शिवात्मक होने की भावना करनी चाहिये ॥ -२८३-२८४- ॥

प्रश्न—इस अनात्मरूप शरीर आदि की शिवरूप से भावना कैसे करनी

आह—

**गलिते विषयौन्मुख्ये पारिमित्ये विलापिते ॥ २८४ ॥**
**देहे किमवशिष्येत शिवानन्दरसादृते ।**

अतश्च एवमभ्याससहितः साधकः शिव एव भवेत्—इत्याह—

**शिवानन्दरसापूर्णं षट्त्रिंशत्तत्त्वनिर्भरम् ॥ २८५ ॥**
**देहं दिवानिशं पश्यन्नर्चयन्स्याच्छिवात्मकः ।**

ननु यदि एवं देहदर्शनादिनैव साधकस्य शिवैकात्म्यमुदियात्, तत् किमस्य बाह्येन लिङ्गादिना स्यात् ? बाढम्—इत्याह—

**विश्वात्मदेहविश्रान्तितृप्तस्तल्लिङ्गनिष्ठितः ॥ २८६ ॥**
**बाह्यं लिङ्गव्रतक्षेत्रचर्यादि नहि वाञ्छति ।**

यस्य पुनरेवं विश्रान्तिर्न स्यात्, तं प्रति एतत् बाह्यमुच्यते—इत्याह—

**तावन्मात्रात्त्वविश्रान्तेः संविदः कथिताः क्रियाः ॥ २८७ ॥**
**उत्तरा बाह्ययागान्ताः साध्या त्वत्र शिवात्मता ।**

---

चाहिये ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

विषयौन्मुख्य के नष्ट होने पर तथा परिमितता के लीन किये जाने पर शिवानन्द रस के अतिरिक्त और क्या बचता है ॥ -२८४-२८५- ॥

इसलिये इस प्रकार के अभ्यास से युक्त साधक शिव ही हो जाता है—यह कहते हैं—

शिवानन्दरस से पूर्ण छत्तीस तत्त्वों से भरे हुये शरीर को रात दिन देखने वाला तथा इसकी पूजा करने वाला शिवात्मक हो जाता है ॥ -२८५-२८६- ॥

प्रश्न—यदि इस प्रकार शरीर के दर्शन आदि से ही साधक के अन्दर शिवात्मता का उदय होता है तो इस बाह्य लिङ्ग आदि से क्या होगा? ठीक है—यह कहते हैं—

विश्वात्मदेह में विश्रान्ति से तृप्त और उस लिङ्ग में लगा हुआ (साधक) बाह्य लिङ्गव्रत क्षेत्र चर्या आदि की कामना नहीं करता है ॥ -२८६-२८७- ॥

जिसको ऐसी विश्रान्ति नहीं मिलती उसके लिये यह बाह्य (साधन) कहा जाता है—

उतने से विश्रान्ति न मिलने से संविद् की बाह्ययाग पर्यन्त क्रियायें कही गयीं है क्योंकि यहाँ शिवात्मता ही साध्य है ॥ -२८७-२८८- ॥

ननु आसां बाह्यानां क्रियाणामपि कथनेन कोऽर्थः?—इत्याशङ्क्य उक्तम्—साध्या त्वत्र शिवात्मतेति । तुर्हेतौ ॥

इदानीं विशेषन्यासवैचित्र्यानन्तरोद्दिष्टं विशेषार्घपात्रमभिधातुमाह—

**ततोऽर्घपात्रं कर्तव्यं शिवाभेदमयं परम् ॥ २८८ ॥**
**आनन्दरससंपूर्णं विश्वदैवततर्पणम् ।**
**यथैव देहे दाहादिपूजान्तं तद्वदेव हि ॥ २८९ ॥**
**अर्घपात्रेऽपि कर्तव्यं समासव्यासयोगतः ।**

आनन्दरसो मद्यादिरूपः ॥

ननु स्वात्मनोऽर्घपात्रस्य वा पूजायामुपयुक्तं द्रव्यजातं कस्मादिह न उक्तम्?—इत्याशङ्कां प्रदर्श्य दूषयति—

**कानि द्रव्याणि यागाय को न्वर्घ इति नोदितम् ॥ २९० ॥**
**सिद्धिकामस्य तत्सिद्धौ साधनैव हि कारणम् ।**
**मुक्तिकामस्य नो किञ्चिन्निषिद्धं विहितं च नो ॥ २९१ ॥**
**यदेव हृद्यं तद्योग्यं शिवसंविदभेदने ।**
**कृत्वार्घपात्रं तद्विप्रुट्प्रोक्षितं कुसुमादिकम् ॥ २९२ ॥**

---

प्रश्न—इन बाह्य क्रियायों के भी कथन से क्या तात्पर्य ?—यह शङ्का कर कहा गया—साध्या त्वत्र शिवात्मता । 'तु' का प्रयोग हेतु अर्थ में है ॥

अब विशेषन्यासवैचित्र्य के बाद कहे गये विशेषार्घपात्र को बतलाने के लिये कहते हैं—

इसके बाद शिवाभेदमय परम आनन्द रस (= मद्य आदि) से परिपूर्ण समस्त देवताओं को तृप्त करनेवाले अर्घपात्र को बनाना चाहिये । जिस प्रकार देह में दाह से लेकर पूजा तक की (क्रियायें होती हैं) उसी प्रकार अर्घपात्र में भी संक्षेप अथवा विस्तार से (क्रियायें) करनी चाहिये ॥ -२८८-२९०- ॥

आनन्द रस = मद्य आदि रूप ॥

प्रश्न—अपनी या अर्घपात्र की पूजा में उपयुक्त द्रव्यसमूह का यहाँ कथन क्यों नहीं किया गया?—इस शङ्का को दिखा कर दूषित करते हैं--

याग के लिये कौन से द्रव्य हैं अर्घ क्या है—यह नहीं कहा गया । सिद्धि चाहने वाले के लिये उस सिद्धि के विषय में साधना ही कारण है । मुक्ति चाहने वाले के लिये न कुछ विहित है न निषिद्ध । शिवसंविद् के अभेद के लिये जो हृदय को भाये वही योग्य है । अर्घपात्र का निर्माण कर

**कृत्वा च तेन स्वात्मानं पूजयेत्परमं शिवम् ।**

इह खलु पूजादिनिमित्तं नियतं किञ्चित् द्रव्यं न उदितं यतः सिद्धिकामस्य तावत् तस्यां शान्त्यादिरूपतया नियतायां सिद्धौ संपादनैव प्रतिनियतद्रव्योपयोगे कारणं यत् शान्तिमारभमाणेन साधकेन सितमेव, नतु रक्तं द्रव्यादि उपादेयम्, एवं वश्यादौ रक्तमेव नतु सितमिति; मुक्तिकामस्य तु न किञ्चिदपि विहितं निषिद्धं वेति तं प्रति कतरत् द्रव्यमभिदध्मो यतस्तस्य यदेव हृदयहारि तदेव शिवसंविदैकात्म्यापत्तिरूपायां मुक्तावुपायः—इति ॥

ननु अन्यैः 'कृत्वार्घपात्रम्' इत्यादि उपक्रम्य 'तस्थैः कुसुमैः स्वमभ्यर्च्य चात्मानम्' इत्यादिदृशा अर्घपात्रसंभूतैरेव कुसुमैः स्वात्मादिपूजनं कार्यमिति उक्तं तत् कथमिह तद्विप्रुट्प्रोक्षितेन अवान्तरेण कुसुमादिना तदभिधीयते?—इत्याशङ्क्य आह—

**अर्घपात्रार्चनादत्तपुष्पसङ्कीर्णताभयात् ॥ २९३ ॥**
**नार्घपात्रेऽत्र कुसुमं कुर्याद्दिवार्चनाकृते ।**
**अर्घपात्रे तदमृतीभूतमम्ब्वेव पूजितम् ॥ २९४ ॥**
**मन्त्राणां तृप्तये यागद्रव्यशुद्ध्यै च केवलम् ।**

---

उसकी बूँद से पुष्प आदि को प्रोक्षित कर उससे आत्मारूप परमशिव की पूजा करनी चाहिये ॥ -२९०-२९३- ॥

यहाँ पूजा आदि के लिये कोई निश्चित द्रव्य नहीं कहा गया क्योंकि सिद्धि चाहने वाले को उस शान्ति आदि रूप से निश्चित सिद्धि के विषय में साधनप्रक्रिया ही निश्चित द्रव्य के उपयोग के कारण है । जैसे शान्ति चाहने वाला साधक श्वेत ही न कि रक्त द्रव्य आदि का ग्रहण करे । इसी प्रकार वश्य आदि में रक्त ही न कि श्वेत । मुक्ति चाहने वाले के लिये कुछ भी विहित या निषिद्ध नहीं है फिर उसके लिये (हम) किस द्रव्य को बतायें क्योंकि उसके लिये जो ही मनोहारी है वही शिवसंविदैकात्म्यापत्ति रूपा मुक्ति के लिये उपाय है ॥

प्रश्न—दूसरे लोगों के द्वारा 'अर्घपात्र करके' इत्यादि से प्रारम्भ कर ''उसमें स्थित पुष्पों के द्वारा अपनी और आत्मा की पूजा करके 'इत्यादि रूप से अर्घपात्र में स्थित पुष्पों के द्वारा अपने आत्मादि का पूजन करना चाहिये—ऐसा कहा गया तो फिर यहाँ उसकी बूँदों से प्रोक्षित अवान्तर पुष्प आदि के द्वारा उस (पूजन) आदि का कथन क्यों किया जाता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

अर्घपात्र में पूजा के लिये प्रदत्त पुष्प की सङ्कीर्णता के भय से यहाँ अर्घपात्र में पुष्प नहीं रखना चाहिये । मन्त्रों की तृप्ति एवं यागद्रव्य की शुद्धि के लिये अर्घपात्र में रखे केवल उस अमृतभूत जल की ही

**एवं देहं पूजयित्वा प्राणधीशून्यविग्रहान् ॥ २९५ ॥**
**अन्योन्यतन्मयीभूतान् पूजयेच्छिवतादृशे ।**

तदिति—अर्घपात्रे देवाद्यर्चननिमित्तं कुसुमानामकार्यत्वात् । यदुक्तम्—

'द्रव्यमम्बु समाख्यातं कुलोच्छुष्मादिभेदगम् ।' इति ।

अन्योन्यतन्मयीभूतानिति—परस्परावियोगात् ॥

कथं च एषां प्राणादीनां त्रयाणामपि विग्रहाणां पूजा कार्या?—इत्याशङ्क्य आह—

**तत्र प्राणाश्रये न्यासे बुद्ध्या विरचिते सति ॥ २९६ ॥**
**शून्याधिष्ठानतः सर्वमेकयत्नेन पूज्यते ।**

इह संकुचितो हि आत्मा शून्यप्रमातृतावलम्बनद्वारेण बुद्धिमधिष्ठाय प्राणे षोढा न्यासं विदध्यादिति त्रयाणामपि अपृथक्प्रयत्नं पूजा सिध्येत्—इति वाक्यार्थः ॥

पूजनं च अध्वन्यासपुरःसरमेव अत्र स्यादिति मनोयागमुपक्रममाणः प्रथम-मासनपक्षं दर्शयितुं प्राणे तत्तत्त्वविभागोट्टङ्कनेन अध्वानमेव न्यसितुं निरूपयति—

---

पूजा करनी चाहिये । इस प्रकार शरीर का पूजन कर अन्योऽन्यतन्मयी भूत प्राण बुद्धि एवं शून्य शरीरों की, शिवत्वभावना के लिये, पूजा करनी चाहिये ॥ -२९३-२९६- ॥

वह—अर्घपात्र में देवाद्यर्चन निमित्त पुष्पों के न करने से । जैसा कि कहा गया—

"कुल (= देह एवं इन्द्रिय वर्ग) उच्छुश्म (= तेजोमय उत्साहवर्धक पदार्थ) आदि भेद को प्राप्त होने वाला द्रव्य जल कहा गया है ।"

अन्योऽन्यतन्मयी भूत—परस्पर अवियुक्त होने से ॥

इन प्राण आदि तीनों शरीरों की पूजा कैसे करनी चाहिये ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

शून्याधिष्ठान से बुद्धि के द्वारा प्राणाश्रित न्यास के करने पर सबकी एक साथ पूजा करनी चाहिये ॥ -२९६-२९७- ॥

यहाँ संकुचित आत्मा को चाहिये कि वह शून्यप्रमातृता का अवलम्बन कर बुद्धि में अधिष्ठित हो प्राण में छह प्रकार का न्यास करे । इस प्रकार तीनों की एक साथ पूजा सिद्ध होती है—यह वाक्यार्थ है ॥

यहाँ पूजन अध्वन्यासपुरस्सर ही होता है इसलिये मनोयाग का उपक्रम करते

न्यस्येदाधारशक्तिं तु नाभ्यधश्चतुरंगुलाम्॥ २९७ ॥
धरां सुरोदं तेजश्च मेयपारप्रतिष्ठितेः ।
पोतरूपं मरुत्कन्दस्वभावं विश्वसूत्रणात् ॥ २९८ ॥
प्रत्येकमंगुलं न्यस्येच्चतुष्कं व्योमगर्भकम् ।
ईषत्समन्तादमलमिदमामलसारकम् ॥ २९९ ॥
ततो दण्डमनन्ताख्यं कल्पयेल्लम्बिकावधि।
तन्मात्रादिकलान्तं तदूर्ध्वे ग्रन्थिर्निशात्मकः ॥ ३०० ॥
तत्र मायामये ग्रन्थौ धर्माधर्माद्यमष्टकम् ।
वह्निप्रागादि, माया हि तत्सूतिर्विभवस्तु धीः॥ ३०१ ॥
मायाग्रन्थेरूर्ध्वभूमौ त्रिशूलाधश्चतुष्किकाम्।
शुद्धविद्यात्मिकां ध्यायेच्छदनद्वयसंयुताम् ॥ ३०२ ॥
तच्च तत्त्वं स्थितं भाव्यं लम्बिकाब्रह्मरन्ध्रयोः।

आधारशक्तिरिच्छात्मा पर्यन्तवर्त्तिनी पारमेश्वरी धारिका शक्तिर्यस्यां धरादि विश्वमाध्रियते । यदुक्तम्—

---

हुये पहले आसन पक्ष को दिखलाने के लिये प्राण में तत्तत् तत्त्वविभाग को दिखाते हुये अध्वा का न्यास करने के लिये निरूपण करते हैं—

नाभि के नीचे चार अङ्गुल वाली मूलाधारशक्ति में पृथिवी का न्यास करना चाहिये । मेयपारप्रतिष्ठान होने के कारण पोतरूप सुरजल एवं तेज का, विश्व का प्रारम्भ करने के कारण कन्दस्वभाव मरुत् (इन जल, तेज और वायु में से) प्रत्येक को चार-चार अङ्गुल पर न्यस्त करना चाहिये । (इन चारो के) गर्भ में आकाश है । फलतः (ये चारो) चारो ओर से थोड़ा (तत्त्व होते हुये भी) अमल (होने के कारण) अमलतत्त्व वाले हैं । (इस प्रकार पृथिव्यादि पाँच तत्त्वों का न्यास बतलाया गया) । इसके बाद लम्बिका तक तन्मात्र से लेकर कलापर्यन्त वाले अनन्त नामक दण्ड की कल्पना करनी चाहिये । उसके ऊपर निशात्मक (= मायात्मक) ग्रन्थि (न्यस्त करे) । उस मायामय ग्रन्थि में धर्माधर्म आदि आठ का वह्निप्राक् (= अग्नि कोण से प्रारम्भ कर)—न्यास करे । क्योंकि माया उस (= धर्माधर्म आदि) को उत्पन्न करती है । बुद्धि (उसका) वैभव है । मायाग्रन्थि की ऊर्ध्व भूमि में त्रिशूल के नीचे दो छादनों से युक्त शुद्ध विश्वरूप चतुष्किका का ध्यान करे । यह तत्त्व लम्बिका और ब्रह्मान्ध्र के बीच स्थित है—ऐसी भावना करनी चाहिये ॥ -२९७-३०३- ॥

आधारशक्ति = इच्छारूप अन्तिम पारमेश्वरी धारिकाशक्ति जिसमें पृथ्वी से लेकर समस्त विश्व धारित होता है । जैसा कि कहा गया—

'यदिदं हि पृथिव्यादि क्रमेणाधारयोगि तत् ।
पर्यन्ते धृतिरूपायां शिवशक्तौ व्यवस्थितम् ॥
सा सर्वतत्त्वसविधे प्रथमांशे व्यवस्थिता ।
पर्यन्तभागिन्याधारशक्तिः शास्त्रेषु कथ्यते ॥' इति ।

पोतस्य समुत्तरणरूपत्वात् पारप्रतिष्ठानमुचितं तेजसश्च निखिलमेयपरिच्छित्तौ सहकारित्वमिति उक्तम्—मेयपारप्रतिष्ठितेरिति । विश्वसूत्रणादिति—मरुदेव हि

'प्राक् संवित्प्राणे परिणता ।'

इति रीत्या प्रथमं विश्वमासूत्रयेत्—इत्याशयः । व्योमगर्भकमिति—व्यापकतया व्योम्नः सर्वान्तरालवर्तित्वात् । इदमाधारशक्तिभित्त्यनुस्यूतं धरादिकमा प्रकाश्यरूपत्वादीषत् तत्त्वेऽपि परमेश्वरशक्तिस्वभावतया च समन्तादमलं सकलधारणसामर्थ्ययोगि सारभूततया च सारकमिति उक्तम्—आमलसारकमिति । तदुक्तम्—

'आदावाधारशक्तिं तु नाभ्यधश्चतुरंगुलम् ।
धरां सुरोदं पोतं च कन्दश्चेति चतुष्टयम् ॥
एकैकांगुलमेतत् स्याच्छूलस्यामलसारकम् ।' (मा०वि० ८।५५)

इति । अनन्ताख्यमिति—तद्रुद्राधिष्ठितत्वात् । लम्बिकावधीति—तालुरन्ध्रान्तम् । वह्निप्रागादीति । यदुक्तम्—

---

"जो यह पृथिवी आदि क्रम से आधार बनता है वह अन्त में आधाररूपा शिव की शक्ति में व्यवस्थित है । समस्त तत्त्व के पास प्रथमांश में व्यवस्थित वह (= शक्ति) शास्त्रों में पर्यन्तभागिनी आधारशक्ति कही जाती है ।"

नाव रूप होने के कारण पोत का पारप्रतिष्ठान (= पोत को ठहरने का समुद्र या महानद के किनारे का स्थान) होना उचित है । और तेज समस्त मेय (पदार्थों) के परिमापन में सहकारी है इसलिये कहा गया—मेयपार—प्रतिष्ठितेः । विश्व का आसूत्रण करने से वायु ने ही—

"पहले संवित् प्राण के रूप में परिणत हुई"

इस रीति से पहले पहल विश्व का प्रारम्भ किया—यह आशय है । व्योमगर्भक—व्यापक होने से व्योम के सर्वान्तरालवर्त्ती होने के कारण । आधारशक्तिभित्ति से अनुस्यूत यह धरा आदि आ = ईषत्, प्रकाश्यरूप होने के कारण थोड़ा तत्त्व होने पर भी परमेश्वर की शक्ति के स्वभावरूप होने के कारण चारों ओर से निर्मल सबको धारण करने के सामर्थ्य वाला और सारभूत होने के कारण सारक है । इसलिये कहा गया—आमलकसार । वही कहा गया—

"पहले नाभि के चार अंगुल नीचे आधार शक्ति है । फिर धरा सुरोद पोत और ये कन्द हैं चार और एक-एक अङ्गुल परिमाण वाले ये शूल के अमल तत्त्व हैं ।" (मा.वि. ८।५५)

'धर्मं ज्ञानं च वैराग्यमैश्वर्यं च क्रमान्न्यसेत् ।
सितरक्तपीतकृष्णा आग्नेयादीशदिग्गताः ॥
पादकाः सिंहरूपास्ते त्रिनेत्रा भीमविक्रमाः ।' (स्व० २।६२)

इति ।

'अधर्माज्ञानावैराग्यमनैश्वर्यं तु प्राग्दिशः ।
उत्तरान्तं निवेश्यं तु गात्रकाः सितवर्णकाः ॥' (स्व० २।६४)

इति च । ननु धर्मादयोऽष्टौ बुद्धिधर्माः तत् कथमिह मायायामुच्यन्ते?—इत्याशङ्क्य उक्तम्—माया हि तत्सूतिर्विभवस्तु धीरिति । चतुष्किकामिति—चतुरश्रपीठिकाप्रायमसूरकरूपाम् । छदनद्वयेति—अधः स्वरूपाच्छादकं मायारूपं छदनम्, ऊर्ध्वे तु मायाच्छादकं विद्यारूपम् । तदुक्तम्—

'स्मृताधश्छदनं माया विद्या तूत्तरमेव हि ।' इति ।

लम्बिकाब्रह्मरन्ध्रयोरिति—अर्थात् मध्ये । यदुक्तम्—

'कखलम्बिकयोर्मध्ये तत्तत्त्वमनुचिन्तयेत् ।'

(मा०वि० ८।६१) इति ॥

ननु किमेतदागमत एव सिद्धमुत अन्यत्रापि तल्लिङ्गमस्ति?—इत्याशङ्क्य

---

अनन्त नामक = उस रुद्र से अधिष्ठित होने के कारण । लम्बिका तक = तालुरन्ध्र पर्यन्त । वह्निप्राक् आदि—जैसा कि कहा गया—

"धर्म ज्ञान वैराग्य और ऐश्वर्य का क्रमशः न्यास करना चाहिये । श्वेत रक्त पीत और कृष्ण रंग वाले ये आग्नेयी दिशा से लेकर ईशान तक रहते हैं । ये सिंहरूप, तीन नेत्र वाले, भीमपराक्रम वाले पादधारी (तत्त्व) हैं ।" (स्व.तं. २।६२) और

"अधर्म अज्ञान अवैराग्य अनैश्वर्य को पूर्व से लेकर उत्तर तक निविष्ट करना चाहिये । ये शरीरधारी तथा श्वेत वर्ण वाले हैं ।" (स्व.तं. २।६४)

प्रश्न—धर्म आदि आठ बुद्धि के धर्म हैं तो ये माया में कैसे कहे जाते हैं?—यह शङ्का कर कहा गया—माया उनकी जननी और बुद्धि उसका वैभव है । चतुष्किका = समतल पीठ जैसी मसूरकरूपा । दो छादन = नीचे स्वरूप का आच्छादक माया रूप छादन है और ऊपर माया का आच्छादक विद्यारूप । वही कहा गया—

"माया नीचे का और विद्या ऊपर का छादन मानी गयी है ।"

लम्बिका और ब्रह्मरन्ध के—अर्थात् मध्य में । जैसा कि कहा गया—"कख (क = ब्रह्म, ख = रन्ध्र या शून्य या छिद्र) और लम्बिका के मध्य में उस तत्त्व का चिन्तन करना चाहिये" ॥ २९२-३०२- ॥ (मा.वि.तं. ८।६१)

आह—

> **प्रकाशयोगो ह्यत्रैवं दृक्श्रोत्ररसनादिकः ॥ ३०३ ॥**
> **दक्षान्यावर्ततो न्यस्येच्छक्तीनां नवकद्वयम् ।**
> **विद्यापद्मेऽत्र तच्चोक्तमपि प्राग्दर्श्यते पुनः ॥ ३०४ ॥**
> **वामा ज्येष्ठा रौद्री काली कलबलविकरिके बलमथनी ।**
> **भूतदमनी च मनोन्मनिका शान्ता शक्रचापरुचिरत्र स्यात् ॥३०५॥**
> **विभ्वी ज्ञप्तिकृतीच्छा वागीशी ज्वालिनी तथा वामा ।**
> **ज्येष्ठा रौद्रीत्येताः प्राग्दलतः कालदहनवत्सर्वाः ॥ ३०६ ॥**
> **दलकेसरमध्येषु सूर्येन्दुदहनत्रयम् ।**
> **निजाधिपैर्ब्रह्मविष्णुहरैश्चाधिष्ठितं स्मरेत् ॥ ३०७ ॥**

शुद्धविद्याविजृम्भितमेव हि आलोचनात्मकं निर्विकल्पकं ज्ञानमिति उक्तमसकृत्, अत एव लोकस्य अत्र अभिघातवैचित्र्यादिन्द्रियवधवैचित्र्यमिति सौश्रुताः । दक्षान्यावर्तत इति दक्षिणावर्तेन वामादिनवकम्, विभ्व्यादिनवकं न्यस्येत्—इत्यर्थः । विद्याशब्देन अत्र तद्दशाधिशायी ईश्वर उच्यते । अत्रेति—ब्रह्मरन्ध्राधः । यदुक्तम्—

---

प्रश्न—क्या यह आगम से ही सिद्ध है या अन्यत्र भी उसका कोई लिङ्ग (= प्रमाण) है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

प्रकाश के योग वाले यहाँ चक्षु श्रोत्र जिह्वा आदि है । दाहिने और बायें आवर्त्त से नव-नव शक्तियों का विद्यापद्म (= ईश्वर के द्वारा अधिष्ठित कमल) में न्यास करना चाहिये । यह यद्यपि पहले उक्त है तथापि यहाँ दिखाया जा रहा है । वामा, ज्येष्ठा, रौद्री, काली, कलविकरिणी, बलविकरिणी, बलप्रमथिनी, भूतदमनी, मनोन्मनिका (ये शक्तियाँ) यहाँ शान्ता तथा इन्द्रधनुष की कान्ति वाली हैं । विभ्वी, ज्ञप्ति, कृति, इच्छा, वागीशी, ज्वालिनी, वामा, ज्येष्ठा, रौद्री ये (शक्तियाँ) पूर्वदल से (क्रमशः न्यस्त होने वाली) सब कालदहनवत् (= कालाग्नि के समान) हैं । दलगत केशरों के मध्य में सूर्य चन्द्र और अग्नि इन तीन को अपने स्वामी ब्रह्मा विष्णु और रुद्र से अधिष्ठित स्मरण करना चाहिये ॥ -३०३-३०७ ॥

आलोचनात्मक निर्विकल्पक ज्ञान शुद्धविद्या का ही विजृम्भित है—ऐसा कई बार कहा जा चुका है । इसीलिये सुश्रुतवाले कहते हैं कि अभिघात के वैचित्र्य से लोक का इन्द्रियवधवैचित्र्य होता है । दक्षान्यावर्त्ततः = दक्षिणावर्त्त से वामा आदि नव का तथा वामावर्त्त से विभ्वी आदि नव का न्यास करना चाहिये । विद्या शब्द से यहाँ उस दशा में रहने वाला ईश्वर कहा जाता है । यहाँ = ब्रह्मरन्ध्र के नीचे । जैसा कि कहा गया—

'पद्माकृति कखतत्त्वमैश्वरं चिन्तयेत्ततः ।
कर्णिकाकेसरोपेतं सबीजं विकसत्सितम् ॥
पूर्वपत्रादितः पश्चाद्वामादिनवकं न्यसेत् ।
वामा ज्येष्ठा च रौद्री च काली चेति तथापरा ॥
कलविकरणी चैव बलविकरणी तथा ।
बलप्रमथनी चान्या सर्वभूतदमन्यपि ॥
मनोन्मनी च मध्ये तु भानुमार्गेण विन्यसेत् ।
विभ्वादिनवकं चान्यद्विलोमात्परिकल्पयेत् ॥
विभुर्ज्ञानी क्रिया चेच्छा वागीशी ज्वालिनी तथा ।
वामा ज्येष्ठा च रौद्री च सर्वाः कालानलप्रभाः ॥

(मा०वि० ८।६६) इति ।

प्रागिति—भुवनाध्वनि । पुनर्दर्श्यते इति—प्रतीतिदार्ढ्याय । शक्रचापेति—यदुक्तम्—

'वामां पूर्वदले न्यस्येत्........................ ।' (स्व० २।६८)

इति उपक्रम्य

'शक्रचापनिभं देवि ध्यातव्यं शक्तिमण्डलम् ।' (स्व० २।७१)

इति । प्राग्दलत इति—उपरीति शेषः ॥ ३०७ ॥

ननु मायान्तर्वर्तिनो ब्रह्मादय इति कथमेषां तद्दशाधिशायित्वं स्यात्?—

---

"इसके बाद कमल की आकृति वाले कर्णिका केशर से युक्त सबीज विकसित होते हुये श्वेतवर्ण वाले ऐश्वर क ख तत्त्व का चिन्तन करना चाहिये । पूर्वपत्र से लेकर पश्चिम तक वामा आदि नव का न्यास करना चाहिये—वामा, ज्येष्ठा, रौद्री, काली, कलविकरिणी, बलविकरिणी, बलप्रमथनी, सर्वभूतदमनी, मनोन्मनी (ये नव शक्तियाँ हैं)। मध्य में सूर्यमार्ग से न्यास करना चाहिये । अन्य विभ्वी आदि नव की विपरीत क्रम से कल्पना करनी चाहिये । विभ्वी, ज्ञानी, क्रिया, इच्छा, वागीशी, ज्वालिनी, वामा, ज्येष्ठा, रौद्री ये सब कालाग्नि के समान हैं ।" (मा.वि. ८।६६)

पहले = भुवनाध्वा प्रकरण में । फिर दिखाया जा रहा है—विश्वास की दृढ़ता के लिये । इन्द्रधनुष—जैसा कि कहा गया—

"पूर्वदल में वामा का न्यास करे.......।" (स्व.तं. २।६८)

ऐसा उपक्रम कर

"हे देवि ! इन्द्रधनुष के समान शक्तिमण्डल का ध्यान करना चाहिये ।" (स्व. तं. २।७१)

पूर्वदल से—ऊपर (= आगे) ऐसा शेष है ॥ ३०७ ॥

इत्याशङ्क्य आह—

**मायोत्तीर्णं हि यद्रूपं ब्रह्मादीनां पुरोदितम् ।**
**आसनं त्वेतदेव स्यान्नतु मायाञ्जनाञ्जितम् ॥ ३०८ ॥**

पुरेति—भुवनाध्वनि ॥ ३०८ ॥

ईश्वरसदाशिवयो: पुनर्मायोत्तीर्णमेव सदातनं रूपमस्तीति अनयोरिह अविशेषेणैव न्यास:—इत्याह—

**रुद्रोर्ध्वे चेश्वरं देवं तदूर्ध्वे च सदाशिवम् ।**
**न्यस्येत्स च महाप्रेत इति शास्त्रेषु भण्यते ॥ ३०९ ॥**

अधिष्ठात्रधिष्ठेययोरभेदोपचारादत्र रुद्रशब्देन माया उच्यते । स इति—सदाशिव: ॥ ३०९ ॥

तस्य च महत्त्वे प्रेतत्वे च किं निमित्तम्?—इत्याशङ्क्य आह—

**समस्ततत्त्वव्याप्तृत्वान्महाप्रेत: प्रबोधत: ।**
**प्रकर्षगमनाच्चैष लीनो यन्नाधरं व्रजेत् ॥ ३१० ॥**

समस्तानि तत्त्वानि शक्त्यन्तानि पञ्चत्रिंशत्, अतश्च सदाशिवाऽत्र

---

प्रश्न—ब्रह्मा आदि माया के अन्दर रहने वाले हैं फिर ये उस (ऐश्वर) दशा में रहने वाले कैसे हो जाते हैं?—यह शङ्का कर कहते हैं—

ब्रह्मा आदि का जो मायोत्तीर्ण रूप पहले कहा गया यही (उनका) आसन है न कि माया के अञ्जन से अञ्जित ॥ ३०८ ॥

पहले = भुवनाध्वा (प्रकरण) में ॥ ३०८ ॥

ईश्वर और सदाशिव का मायोत्तीर्ण ही सदातन रूप है इसलिये इन दोनों का यहाँ समान रूप से न्यास होता है—यह कहते हैं—

रुद्र के ऊपर ईश्वर देव का और उसके ऊपर सदाशिव का न्यास करना चाहिये । शास्त्रों में उन्हें महाप्रेत कहा जाता है ॥ ३०९ ॥

अधिष्ठातृ और अधिष्ठेय में अभेद मान लेने से यहाँ रुद्र शब्द से माया कही जाती है । वह = सदाशिव ॥ ३०९ ॥

उनके (= सदाशिव के) महत्त्व और प्रेतत्त्व में क्या कारण है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

समस्त तत्त्वों में व्याप्त होने, ज्ञान तथा प्रकर्ष गमन के कारण यह महाप्रेत हैं । क्योंकि लीन हो कर ये नीचे नहीं आते ॥ ३१० ॥

समस्त तत्त्व = शक्ति पर्यन्त पैंतीस तत्त्व । इसीलिये यहाँ सदाशिव अनाश्रित

अनाश्रितभट्टारक उच्यते । अयं हि तस्यैव परं रूपमिति सर्वत्र उद्घोष्यते । प्रबोधत इति—प्रकर्षेणैति गच्छति बुध्यत इति । प्रकर्षगमनादिति—प्रकृष्ट-मूर्ध्वं स्थानं गच्छतीति यतोऽयं प्राप्तो न अधरं गच्छेत् परमेव शिवमुपाश्रयति—इत्यर्थः ॥ ३१० ॥

ननु सर्व एव शुद्धविद्यादशामधिशयानो न अधरं पदमासादयतीति सर्वत्र उक्तं, तत् कथमसावेव प्रेतः?—इत्याशङ्क्य आह—

**विद्याविद्येशिनः सर्वे ह्युत्तरोत्तरतां गताः ।**
**सदाशिवीभूय ततः परं शिवमुपाश्रिताः ॥ ३११ ॥**

सर्व एव हि मन्त्रमन्त्रेश्वरादयो

'निर्वात्यनन्तनाथस्तद्धामाविशति सूक्ष्मरुद्रस्तु ।'

इत्यादिदृशा उत्तरोत्तरतां गताः सन्तः सदाशिवतामासाद्य अनन्तरं परं शिवमुपाश्रिता इति एषामन्तरा अस्ति अधराधरपदस्पर्शः ॥ ३११ ॥

अयं पुनरेवं न—इत्याह—

**अतः सदाशिवो नित्यमूर्ध्वदृग्भास्वरात्मकः ।**
**कृशो मेयत्वदौर्बल्यात्प्रेतोऽट्टहसनादितः ॥ ३१२ ॥**

---

भट्टारक कहे जाते हैं । यह उन्हीं का पर रूप है—ऐसा सर्वत्र घोषित किया जाता हैं । (अब 'प्रेत' शब्द की व्युत्पत्ति बतलाते हैं—प्र + इ + क्त) प्रबोधतः = प्रकर्ष के साथ एति = जाते हैं = जानते हैं ('इण्' गतौ, गति का अर्थ गमन ज्ञान दोनों होता है)। प्रकर्ष गमन के कारण = प्रकृष्ट = ऊपर वाले स्थान को जाते हैं जिस कारण यह (उस स्थान को) प्राप्त हुये नीचे नहीं आते अर्थात् परमशिव का ही आश्रयण करते हैं ॥ ३१० ॥

प्रश्न—शुद्धविद्या दशा में रहने वाले सभी निम्नपद को नहीं प्राप्त करते—ऐसा सर्वत्र कहा गया तो यही कैसे प्रेत हैं?—यह शङ्का कर कहते हैं—

विद्या विद्येश्वर सब के सब उत्तरोत्तरता को प्राप्त होकर सदाशिव बन कर परम शिव को प्राप्त होते हैं ॥ ३११ ॥

सभी = मन्त्र मन्त्रेश्वर आदि—

"अनन्तनाथ शान्त हो जाते हैं तब उस स्थान में सूक्ष्म रुद्र प्रविष्ट होते हैं ।"

इत्यादि नीति के अनुसार उत्तरोत्तरता को पहुँचे हुये सदाशिवता को प्राप्त कर बाद में परमशिवत्व को प्राप्त होते हैं । इस प्रकार इनके बीच में अधर-अधर पद का स्पर्श होता है ॥ ३११ ॥

यह (= सदाशिव) ऐसे नहीं हैं—यह कहते हैं—

अतोऽधरपदागमनात् हेतोरयं सदाशिवः परप्रकाशोन्मुखतया नित्यमूर्ध्वदृक्, अत एव प्रकाशैकरूपतया भास्वरात्मकः, अत एव मेयसंस्कारस्यापि अपचयात् कृशः, अत एव नादामर्शतया प्रहसद्रूपत्वेन प्रेतस्तत्सदृशः—इत्यर्थः । स हि अट्टहासवशेन सञ्जातनाद इव लोके सदा भवेदिति भावः । यदुक्तम्—

'ईश्वरं च महाप्रेतं प्रहसन्तं सचेतनम् ।
कालाग्निकोटिवपुषं...................... ॥' (मा०वि० ८।६८)

इति ॥ ३१२ ॥

एवमियता वामदक्षिणोभयात्मकतन्त्रान्तरसंसिद्धमासनमुक्तम्, इदानीं तु तदुत्तीर्णव्याप्तिकत्रिकार्थसंसूचकमासनक्रममभिधातुमाह—

**तस्य नाभ्युत्थितं मूर्धरन्ध्रत्रयविनिर्गतम् ।**
**नादान्तात्म स्मरेच्छक्तिव्यापिनीसमनोज्ज्वलम् ॥ ३१३ ॥**
**अरात्रयं द्विषट्कान्तं तत्राप्यौन्मनसं त्रयम् ।**
**पङ्कजानां सितं सप्तत्रिंशदात्मेदमासनम् ॥ ३१४ ॥**

तस्य = सदाशिवात्मनो महाप्रेतस्य, नाभेस्तदवस्थाया जन्माधारभूमेरारभ्य,

---

इसलिये सदाशिव नित्य ऊर्ध्वदृष्टि वाले भास्वरात्मक कृश मेय एवं दुर्बल होने के कारण तथा अट्टहास आदि के कारण प्रेत है ॥ ३१२ ॥

इसलिये = निम्नस्तर में न जाने के कारण, यह सदाशिव परप्रकाशोन्मुख होने के कारण नित्य ऊर्ध्वदर्शी हैं । इसीलिये मात्र प्रकाशरूप होने के कारण भास्वरात्मक हैं । इसीलिये मेयसंस्कार के भी अपचय के कारण कृश फलतः नाद के आमर्शन के कारण प्रहसद्रूप होने से प्रेत = प्रेत के समान हैं । अर्थात् अट्टहास के कारण लोक में वे सदा नाद उत्पन्न करने वाले हैं । जैसा कि कहा गया—

"और हँसते हुये सचेतन करोड़ों कालाग्नि के समान शरीर वाले महाप्रेत ईश्वर का.........." (ध्यान करे) ॥ ३१२ ॥ (मा.वि.तं. ८।६८)

यहाँ तक (के वर्णन) से वाम दक्षिण दोनों तन्त्रों से सिद्ध आसन कहा गया । अब उसके ऊपर व्याप्ति वाले त्रिकार्थसंसूचक आसनक्रम का कथन करने के लिये कहते हैं—

उस (= सदाशिव) की नाभि से उठे मूर्धा के तीन रन्ध्र से निकले नादान्त रूप शक्ति व्यापिनी और समना से प्रकाशित, तीन अरों (= विद्युत्रश्मियों) का द्वादशान्त में स्मरण करे । उसमें भी तीन कमलों का श्वेत वर्ण उन्मनारूप यह सैंतीसवाँ आसन है ॥ ३१३-३१४ ॥

उस सदाशिव रूप महाप्रेत की नाभि से = उसमें स्थित जन्माधार भूमि से,

उत्थितम् = शक्तिव्यापिनीसमनालक्षणेन शून्यात्मना मूर्धरन्ध्रत्रयेण विनिर्गतम्, अत एव त्रिवलयात्मकत्वात् नादान्तात्मकमरात्रयं द्विषट्कान्तं स्मरेत् द्वादशान्त-पर्यन्तप्राप्तं ध्यायेत्—इत्यर्थः । नाभ्युत्थितमित्यनेन च स्वरसत एव इदं सर्वेषां नित्योदितमिति प्रकाशितम् । औन्मनसमिति—अत्र हि गलितत्वेऽपि भेदस्य कथंचित्संस्कारमात्रेण अस्ति अवस्थानम् । सितमिति—एषणीयाद्युपरागशून्यत्वात् । अत एव उक्तम्—

'उन्मनातः परं तत्त्वमनाख्यं यत्प्रकाशते ।' इति ।

सप्तत्रिंशदात्मेति—सप्तत्रिंशत् तत्त्वानि सप्तत्रिंशत्तत्त्वात्मकं सप्तत्रिंशं तत्त्वं वा आत्मा प्रमातृरूपतया भित्तिभूतः पारमार्थिकः स्वभावो यस्य, तत् तथोक्तम् । इयत्पर्यन्तं हि सर्वतत्त्वानां भेदप्राणतया प्रमेयरूपत्वेन परस्मिन्प्रमातरि विश्रान्ति-र्भवेदिति भावः । तदुक्तम्—

'तस्य नाभ्युत्थितं शक्तिशूलशृङ्गत्रयं स्मरेत् ।
करवत्रयेण निर्यातं द्वादशान्तावसानकम् ॥
चिन्तयेत्तस्य शृङ्गेषु शाक्तं पद्मत्रयं ततः ।
सर्वाधिष्ठायकं शुक्लमित्येतत्परमासनम् ॥' (मा०वि० ८।७०)

इति ॥ ३१४ ॥

---

उठा हुआ शक्ति व्यापिनी समना लक्षण वाले मूर्धा के तीन शून्यात्मक छिद्रों से निर्गत, इसलिये त्रिवलयात्मक होने से नादान्तात्मक द्विषट्कान्त (दो षट्क—१. मणिपूर, अनाहत, शाकिनी, आज्ञाचक्र, विन्दु और अर्धचन्द्र २. रोधिनी, नाद, नादान्त, शक्ति, व्यापिनी और समना) तक प्राप्त तीन अराओं का स्मरण करे अर्थात् द्वादशान्त पर्यन्त प्राप्त का ध्यान करे । नाभ्युत्थित—इस (कथन) से स्वभावतः यह सबके लिये नित्योदित है—यह बतलाया गया । औन्मनस—यहाँ भेद के विगलित होने पर भी कुछ संस्कार रूप में (इसकी) स्थिति रहती है । श्वेत—एषणीय आदि उपराग से शून्य होने के कारण । इसीलिये कहा गया—

"उन्मना के बाद जो अनाख्य तत्त्व प्रकाशित होता है ।"

सैंतीस वाला = सैंतीस तत्त्व अथवा सैंतीस तत्त्वात्मक सैंतीसवाँ तत्त्व आत्मा = प्रमातृरूप में आधारभूत पारमार्थिक स्वभाव है जिसका वह, उस प्रकार का, कहा गया । यहाँ तक सब तत्त्वों के भेदमय होने से प्रमेय रूप में परप्रमाता में विश्रान्ति होती है—यह भाव है । वही कहा गया—

"उनकी नाभि से निकले शक्तिशूल के तीन श्रृङ्गों का ध्यान करे यह क ख तीन से निकला हुआ द्वादशान्त पर्यन्त है पुनः उसके श्रृङ्गों पर शाक्त सर्वाधिष्ठायक शुक्ल वर्ण वाले तीन कमलों का ध्यान करे । यह परम आसन हैं" ॥ ३१४ ॥ (मा.वि.तं. ८।७०)

ननु प्राक् पूजकस्य तावत् षोढान्यासक्रमेण षट्त्रिंशत्तत्त्वमयत्वमेव कार्यमिति उक्तं, पूज्यस्यापि एवं वक्ष्यते इति अधस्पदतास्पदस्यापि एतद्रूपत्वमेव उच्यमानं कथङ्कारं सङ्गच्छतां नाम?—इत्याशङ्क्य आह—

**अत्र सर्वाणि तत्त्वानि भेदप्राणानि यत्ततः ।**
**आसनत्वेन भिन्नं हि संविदो विषयः स्मृतः ॥ ३१५ ॥**
**एतान्येव तु तत्त्वानि लीनानि परभैरवे ।**
**तादात्म्येनाथ सृष्टानि भिदेवार्च्यत्वयोजने ॥ ३१६ ॥**
**श्रीमद्भैरवबोधैक्यलाभस्वातन्त्र्यवन्ति तु ।**
**एतान्येव तु तत्त्वानि पूजकत्वं प्रयान्त्यलम् ॥ ३१७ ॥**

आसनत्वेनेति—अर्थादुक्तानि। संविद इति—पूर्वं सप्तत्रिंशदात्मतया उक्तायाः । विषय इति—आलम्बनमाश्रय आधार इति यावत् । भिदेव सृष्टानीति—यदुक्तम्—

'स्वातन्त्र्यान्मुक्तमात्मानं स्वातन्त्र्याददृयात्मनः ।
प्रभुरीशादिसङ्कल्पैर्निर्माय व्यवहारयेत् ॥'
(ई०प्र० १।४७) इति ।

अर्च्यत्वयोजने इति—पूज्यत्वयोगनिमित्तम्—इत्यर्थः । बोधैक्यलाभेति—अत्र हि अशुद्धदेहदाहादिपुरःसरीकारेण शुद्धशरीरोत्पादाभिनिवेशस्यैव तरतमभावो भवेत्

---

प्रश्न—छ प्रकार के न्यासक्रम से छत्तीस तत्त्वमयता ही पूजक का कार्य है—यह पहले कहा जा चुका । पूज्य का भी ऐसा कहा जायेगा फिर अधः पद के पात्र की भी उच्यमान एतद्रूपता कैसे सङ्गत होगी—यह शङ्का कर कहते हैं—

चूँकि यहाँ सब तत्त्व भेदमय हैं इस कारण ये सब आसन के रूप में कहे गये क्योंकि भिन्न ही संविद् का विषय माना गया है । परभैरव में तादात्म्येन लीन ये ही तत्त्व पुनः पूज्यत्व के लिये मानो भिन्न रूप में सर्जित होते हैं। और ये ही तत्त्व श्रीमद्भैरवबोधैक्यलाभ के स्वातन्त्र्य वाले होकर पूजक बन जाते हैं ॥ ३१५-३१७ ॥

आसन के रूप में—अर्थात् उक्त । संविद् का—पहले सैंतीस के रूप में कही गयी का । विषय = आलम्बन, आश्रय, आधार । जैसे भेदमय सृष्ट । जैसा कि कहा गया—

"परमेश्वर अद्वयात्मक स्वातन्त्र्य के द्वारा मुक्त अपने को (अपने) स्वातन्त्र्य के कारण ईश्वर आदि सङ्कल्पों के द्वारा निर्मित कर व्यवहार कराता है ।"

अर्च्यत्व योजन में = पूज्यत्वयोग के लिये । बोधैक्यलाभ—अशुद्ध देह का दाह करने के बाद शुद्धशरीरोत्पाद के अभिनिवेश का ही तर तम भाव होता

—इति भावः ॥ ३१७ ॥

एतदेव अधिकावापेन उपसंहरति—

**पूजकः परतत्त्वात्मा पूज्यं तत्त्वं परापरम् ।**
**सृष्टत्वादपरं तत्त्वजालमासनतास्पदम् ॥ ३१८ ॥**

ननु यदि एवमपरं तत्त्वजालमासनत्वेन उक्तं तत् कथमिति एतत्परमासनमिति आसनस्य परत्वमिह अभिहितम् ?—इत्याशङ्कां गर्भीकृत्य अन्यस्मात् शास्त्रगणादस्य उत्कर्षं प्रतिपादयति—

**विद्याकलान्तं सिद्धान्ते वामदक्षिणशास्त्रयोः ।**
**सदाशिवान्तं समनापर्यन्तं मतयामले ॥ ३१९ ॥**
**उन्मनान्तमिहाख्यातमित्येतत्परमासनम् ।**
**अर्चयित्वासनं पूज्या गुरुपङ्क्तिस्तु भाविवत् ॥ ३२० ॥**

भाविवदिति—यद्वक्ष्यति—

'गणपतिगुरुपरमाख्याः परमेष्ठी पूर्वसिद्धवाक्क्षेत्रपतिः ।
इति सप्तकमाख्यातं गुरुपङ्क्तिविधौ प्रपूज्यमस्मद्गुरुभिः ॥'
(१८।१०) इति ॥ ३२० ॥

आसनार्चने च तन्त्रान्तरीयमवशिष्टं किञ्चिद्वक्तुमाह—

---

है ॥ ३१७ ॥

इसी का अधिक वर्णन के द्वारा उपसंहार करते हैं—

परतत्त्व पूजक है, परापर तत्त्व पूज्य है, सृष्ट होने के कारण अपर तत्त्वजाल आसन होता है ॥ ३१८ ॥

प्रश्न—इस प्रकार यदि अपर तत्त्वजाल आसन कहा गया है तो "यह परम आसन है" इस प्रकार आसन का परत्व यहाँ कैसे कहा गया ? इस आशङ्का को मन में रख कर अन्य शास्त्रों से इस (शास्त्र) का उत्कर्ष बतलाते हैं—

शैव सिद्धान्त में विद्याकला पर्यन्त, वामदक्षिण शास्त्रों में सदाशिव पर्यन्त, मत यामल में समना तक (आसन की कल्पना है) किन्तु यहाँ उन्मना तक (आसन) है । इसलिये यह परम आसन है । आसन की पूजा कर आगे के (वर्णन के) अनुसार गुरुपंक्ति की पूजा करनी चाहिये ॥ ३१९-३२० ॥

भावी की भाँति—जैसा कि कहेंगे—

"गणपति................गुरुभिः" ॥ ३२० ॥ (तं०आ० १६.१०)

**तत्रासने पुरा मूर्तिभूतां सार्धाक्षरां द्वयीम् ।**
**न्यस्येद् व्याप्तृतयेत्युक्तं सिद्धयोगीश्वरीमते ॥ ३२१ ॥**

तत्र एवमुक्ते आसने पुरा अग्रकोटावौन्मनसे पङ्कजत्रये पूज्यतया मूर्तिभूतामपि सार्धाक्षरां द्वयीमपराभट्टारिकामधस्तनसमस्ताध्वगर्भीकारात्मना व्यापकत्वेन न्यस्येत् —तद्वाचकतया योजयेत्—इत्यर्थः ॥ ३२१ ॥

तत्रत्यमेव ग्रन्थमर्थद्वारेण पठति—

**सदाशिवं महाप्रेतं मूर्तिं सार्धाक्षरां यजेत् ।**
**परत्वेन परामूर्ध्वे गन्धपुष्पादिभिस्त्विति ॥ ३२२ ॥**
**विद्यामूर्तिमथात्माख्यां द्वितीयां परिकल्पयेत् ।**

यदुक्तं तत्र—

'ऊर्ध्वतश्च भवेत्पद्मं विद्येश्वरदलच्छदम् ।
ईश्वरं कर्णिकामूले सादाख्यं प्रेतरूपिणम् ॥
सार्धाक्षरद्वयीं देवीं मूर्तिभूतां प्रदापयेत् ।
स्वमन्त्रोच्चारमार्गेण अङ्गषट्कसमन्विताम् ॥

---

आसन और पूजन के विषय में तन्त्रान्तरीय कुछ अवशिष्ट कहने के लिये कहते हैं—

उस आसन पर पहले मूर्त्तिमती ढाई अक्षर वाली दूसरी (देवी) का व्यापक के रूप में न्यास करना चाहिये—ऐसा सिद्धयोगीश्वरी मत में कहा गया ॥ ३२१ ॥

वहाँ = इस प्रकार के उक्त आसन पर, पहले = प्रथम पंक्ति में, उन्मना वाले तीन कमलों पर पूज्य के रूप में मूलभूत भी, सार्धाक्षराद्वयी = अपरा भट्टारिका का, अधोवर्त्ती समस्त अध्व को गर्भ में रखने वाली के रूप में व्यापक के रूप में, न्यास करना चाहिये = उसके वाचक के रूप में जोड़ना चाहिये ॥ ३२१ ॥

वहीं के ग्रन्थ को अर्थ के द्वारा पढ़ते हैं—

सदाशिव नामक महाप्रेत की तथा ऊपर पर (तत्त्व) के रूप में परा डेढ़ अक्षर वाली मूर्त्ति (सम्भवतः ओऽम्) की गन्ध पुष्प आदि से पूजा करनी चाहिये तत्पश्चात् आत्मा नामक द्वितीय विद्यामूर्त्ति की कल्पना करनी चाहिये ॥ ३२२-३२३- ॥

जैसा कि वहाँ कहा गया—

"ऊपर विद्येश्वरदलपत्र वाला कमल, कर्णिका मूल में प्रेतरूपी सादाख्य परमेश्वर जो कि सार्ध अक्षरद्वय वाली अपने मन्त्रोच्चार मार्ग से षडङ्गयुक्त मूर्त्तिभूत देवी हैं,

उर्ध्वतस्तु परादेवीं परत्वेन प्रदापयेत् ।
ततस्तु गन्धपुष्पैस्तु दीपधूपपवित्रकैः ॥
वस्त्रै रत्नादिभिर्भक्त्या पूजयेत विधानवित्।' इति ।

अत्र च सार्धाक्षरामिति पठित्वा द्वयीं मातृकां मालिनीं च न्यस्येदिति न वाच्यम् । एवं हि अत्र औन्मनसस्य पङ्कजत्रयस्य वाचकमभिहितं स्यात् । 'अथात्माख्यां द्वितीयां परिकल्पयेत्' इत्यत्र च तृतीयां चतुर्थीं वेति पाठो भवेत्, सिद्धातन्त्रे च सैकार्णेत्यादिना वक्ष्यमाणेन ग्रन्थेन च पौनरुक्त्यं प्रसजेदिति अलं गुर्वागमसंप्रदायशून्यैः सह संलापेन ॥

इदानीं सर्वस्यैव मन्त्रचक्रस्य पूजामभिधातुमाह—

**मध्ये भैरवसद्भावं दक्षिणे रतिशेखरम् ॥ ३२३ ॥**
**नवात्मानं वामतस्तद्देवीवद्भैरवत्रयम् ।**
**मध्ये परां पूर्णचन्द्रप्रतिमां दक्षिणे पुनः ॥ ३२४ ॥**
**परापरां रक्तवर्णां किञ्चिदुग्रां न भीषणाम् ।**
**अपरां वामशृङ्गे तु भीषणां कृष्णपिङ्गलाम् ॥ ३२५ ॥**
**प्राग्वद्द्विधात्र षोढैव न्यासो देहे यथा कृतः ।**
**ततः साङ्कल्पिकं युक्तं वपुरासां विचिन्तयेत् ॥ ३२६ ॥**

---

को पूजा देनी चाहिये । ऊपर की ओर परादेवी की पर के रूप में स्थापना करनी चाहिये । तत्पश्चात् विधानवेत्ता भक्ति के साथ (उसकी) गन्ध पुष्प धूप दीप पवित्रक वस्त्र रत्न आदि से पूजा करे ।''

यहाँ 'सार्धाक्षराम्' ऐसा पढ़कर 'द्वयीं = मातृकां मालिनीं च न्यस्येत्' ऐसा अर्थ नहीं कहना चाहिये क्योंकि ऐसा होने पर उन्मना वाले तीन कमलों का वाचक कह दिया जायेगा; 'अथात्माख्यां..............परिकल्पयेत्' यहाँ तृतीया अथवा चतुर्थी ऐसा पाठ होने लगेगा और 'सिद्धातन्त्रे च सैकार्णा' यह वक्ष्यमाण ग्रन्थ पुनरक्त हो जायगा । इसलिये गुरु और आगम के सम्प्रदाय से शून्य (लोगों) के साथ संलाप नहीं करना है ॥

अब सम्पूर्ण मन्त्रचक्र की पूजा का कथन करने के लिये कहते हैं—

मध्य में भैरवसद्भाव, दक्षिण में नवात्मा रतिशेखर, बायें उस देवी वाले तीन भैरव, मध्य में पूर्ण चन्द्र की भाँति (श्वेतवर्णा) परा, दक्षिण में रक्तवर्णा परापरा जो कि कुछ उग्र किन्तु भीषण नहीं, बायें शृंङ्ग में कृष्णपिङ्गला भीषणा अपरा (की पूजा करनी चाहिये) । पहले की भाँति यहाँ भी दो प्रकार से छह ही न्यास करना चाहिये जैसे कि देह में किया गया । फिर उन देवियों के समीचीन साङ्कल्पिक शरीर का चिन्तन

**कृत्यभेदानुसारेण द्विचतुःषड्भुजादिकम् ।**
**कपालशूलखट्वाङ्गवराभयघटादिकम् ॥ ३२७ ॥**
**वामदक्षिणसंस्थानचित्रत्वात्परिकल्पयेत् ।**

प्राग्वदिति—नवात्मपरादिक्रमेण । साङ्कल्पिकमिति—सङ्कल्पः साधकसंबन्ध्याशयविशेषः, अत एव उक्तम्—कृत्यभेदानुसारेणेति । वामदक्षिणेति—तेन वामे कपालं दक्षिणे शूलमित्यादिसंनिवेशचित्रत्वम् ॥

ननु एवमासां कृत्यभेदानुसारेण परिकल्पयेदिति कस्मादुक्तम्?—इत्याशङ्क्य आह—

**वस्तुतो विश्वरूपास्ता देव्यो बोधात्मिका यतः ॥ ३२८ ॥**
**अनवच्छिन्नचिन्मात्रसाराः स्युरपवृक्तये ।**
**सर्वं ततोऽङ्गवक्त्रादि लोकपालास्त्रपश्चिमम् ॥ ३२९ ॥**
**मध्ये देव्यभिधा पूज्या त्रयं भवति पूजितम् ।**

तत इति—वपुश्चिन्तनाद्यनन्तरम् । ननु एतत् मध्ये एव कस्मात्पूज्यम्?—इत्याशङ्क्य उक्तं—त्रयं भवति पूजितमिति । अत्र हि कृतं पूजनं सर्वत्रापि भवेत्—इति भावः । तदुक्तम्—

---

करना चाहिये । कर्म के भेद के अनुसार विचित्र होने के कारण वाम दक्षिण संस्थान दो चार छह भुजा आदि तथा कपाल शूल खट्वाङ्ग वरद मुद्रा अभय मुद्रा घट (= अमृत कलश) आदि की कल्पना करनी चाहिये ॥ -३२३-३२८- ॥

पहले की भाँति = नवात्मक परा आदि क्रम से । साङ्कल्पिक = सङ्कल्प = साधकसम्बन्धी आशयविशेष (उससे युक्त)। इसीलिये कहा गया—कृत्यभेद के अनुसार । बायें दायें—इससे बायें में कपाल दाहिने में शूल इत्यादि सन्निवेश की विचित्रता है ॥

इनके कृत्यभेद के अनुसार ऐसी कल्पना करनी चाहिये ऐसा कैसे कहा गया?—यह शङ्का कर कहते हैं—

यद्यपि वस्तुतः वे देवियाँ विश्वरूप हैं बोधात्मिका हैं, अनवच्छिन्न चैतन्यमात्र हैं तथापि पृथक्-पृथक् प्रत्यभिज्ञा के लिये इनके अङ्ग वक्त्र तथा लोकपाल एवं अस्त्र आदि (की कल्पना की गयी है) । मध्य में देवी नामक के पूजित होने पर तीनों (= दक्ष वाम और मध्य या पूर्व मध्य और पश्चिम) पूजित होते हैं ॥ -३२८-३३०- ॥

ततः = शरीरचिन्तन आदि के बाद । प्रश्न—यह मध्य में ही क्यों पूज्य है?—यह शङ्का कर कहा गया—तीनों पूजित हो जाता है यहाँ की गयी पूजा सभी

'एवं मध्ये सदा पूजां शूलपद्मस्य कारयेत् ।' इति ॥

देव्यभिन्नत्वमेव एषां दर्शयति—

**ततो मध्यगतात्तस्माद् बोधराशेः सदैवतात् ॥ ३३० ॥**
**अङ्गादि निःसृतं पूज्यं विस्फुलिङ्गात्मकं पृथक् ।**

तत इति देव्यभिन्नतया एषां पूज्यत्वात् ॥

ननु एतत् मध्यगाया एव देव्याः कस्मादभिन्नतया पूज्यत्वेन उक्तम्?— इत्याशङ्क्य आह—

**मध्यगा किल या देवी सैव सद्भावरूपिणी ॥ ३३१ ॥**
**कालसङ्कर्षिणी घोरा शान्ता मिश्रा च सर्वतः ।**
**सिद्धातन्त्रे च सैकार्णा परा देवीति कीर्तिता ॥ ३३२ ॥**

सेति—मध्यगा देवी ॥ ३३२ ॥

न केवलमेकार्णैव मध्यगा परा देवी, यावन्मातृकेति मालिनीति चोच्यते— इत्याह—

**परा तु मातृका देवी मालिनी मध्यगोदिता ।**

---

जगह हो जाती है—यह भाव है । वही कहा गया—

"इस प्रकार से शूल पद्म की पूजा सदा मध्य में करानी चाहिये" ॥

देवी से इनकी अभिन्नता दिखलाते हैं—

इस कारण मध्यगत उस देवतायुक्त बोधराशि से निःसृत विस्फुलिङ्गात्मक अङ्ग आदि की पृथक् पूजा करनी चाहिये ॥ -३३०-३३१- ॥

इस कारण = देवी से अभिन्न रूप में इनके पूज्य होने के कारण ॥

प्रश्न—इसे मध्यगा ही देवी से अभिन्न रूप में पूज्य कैसे कहा गया?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जो मध्यगा देवी है वही सद्भावरूपिणी कालसङ्कर्षिणी घोरा सब प्रकार से शान्त और मिश्र है । सिद्धातन्त्र में वही एक अक्षर वाली परा देवी कही गयी है ॥ -३३१-३३२ ॥

वह = मध्यगा देवी ॥ ३३२ ॥

यह मध्यगा परा देवी केवल एकार्णा ही नहीं बल्कि मातृका और मालिनी (नाम से) भी कही जाती है—यह कहते हैं—

अत्रैव अर्थद्वारेण श्रीसिद्धातन्त्रग्रन्थं पठति—

**मध्ये न्यस्येत्सूर्यरुचिं सर्वाक्षरमयीं पराम् ॥ ३३३ ॥**
**तस्याः शिखाग्रे त्वैकार्णां तस्याश्चाङ्गादिकं त्विति ।**

यदुक्तं तत्र—

'मध्यमे विन्यसेद्देवीं सर्वाक्षरमयीं शुभाम् ।
स्फुरत्सूर्यायुतप्रख्यां द्योतयन्तीमिदं जगत् ॥
तस्याः शिखाग्रे विन्यस्येत्परामेकाक्षरां शुभाम् ।
उत्कृष्टस्फटिकप्रख्यां समन्तादमृतस्रवाम् ॥
आप्यायनकरीं देवीं परां सिद्धिप्रदायिकाम् ।
न्यस्त्वा तस्याः शिखाग्रे तु ततोऽङ्गानि प्रकल्पयेत् ॥' इति ॥

ननु एतत् मध्ये एव पूज्यमिति किमागमत एव सिद्धमुत अत्र युक्तिरपि काचित् स्यात् ?—इत्याशङ्क्य आह—

**ततो विश्वं विनिष्क्रान्तं पूजितं दक्षिणोत्तरे ॥ ३३४ ॥**
**स्यादेव पूजितं तेन सकृन्मध्ये प्रपूजयेत् ।**

ततो मध्यत एव विनिष्क्रान्तमिदं तत्तन्मन्त्राद्यात्मकं विश्वमर्थात् तत्र पूजितं

---

मध्यगा परा देवी मातृका और मालिनी कही गयी ॥ ३३३- ॥

इसी विषय में अर्थ के द्वारा श्रीसिद्धातन्त्र ग्रन्थ को पढ़ते हैं—

मध्य में सूर्य के समान कान्तिवाली सर्वाक्षरमयी परादेवी का न्यास करना चाहिये । उसके शिखाग्र में एकार्णा और उसके अङ्ग आदि का (न्यास करना चाहिये) ॥ -३३३-३३४- ॥

जैसा कि वहाँ (श्रीसिद्धातन्त्र मे) कहा गया—

"मध्य में सर्वाक्षरमयी शुभा चमकते हजारों सूर्य के समान तेजवाली, इस संसार को प्रकाशित करती हुयी देवी का न्यास करना चाहिये । उसके शिखाग्र में एकाक्षरा, शुभा, उत्कृष्ट स्फटिक के समान कान्ति वाली, चारो ओर से अमृत वर्षा करने वाली, तृप्तिकारिणी परा सिद्धिदायिनी परादेवी का न्यास करना चाहिये । शिखाग्र में न्यास करके फिर उसके अङ्गों की कल्पना करनी चाहिये" ॥

प्रश्न—यह मध्य में ही पूज्य है—यह (बात) क्या आगम से ही सिद्ध है या इसमें कोई युक्ति भी है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

उस (= मध्य) से निकला हुआ यह पूजित विश्व दक्षिण और उत्तर में पूजित होता है । इसलिये मध्य में ही एक बार पूजा करनी चाहिये ॥ -३३४-३३५- ॥

तत्स्फारमात्रात्मनि उत्तरे दक्षिणेऽपि पूजितं स्यादेवेति मध्ये एव सकृत्पूजयेत्—इति वाक्यार्थः ॥

न केवलं श्रीसिद्धातन्त्रे एव सद्भावरूपिण्या मध्यगाया देव्या एवंरूपत्वमुक्तं, यावदन्यत्रापि—इत्याह—

**श्रीदेव्यायामले चोक्तं यागे डामरसंज्ञिते ॥ ३३५ ॥**

तदेव पठति—

**नासाग्रे त्रिविधं कालं कालसङ्कर्षिणी सदा ।**
**मुखस्था श्वासनिःश्वासकलनी हृदि कर्षति ॥ ३३६ ॥**
**पूरकैः कुम्भकैर्धत्ते ग्रसते रेचकेन तु ।**
**कालं संग्रसते सर्वं रेचकेनोत्थिता क्षणात् ॥ ३३७ ॥**
**इच्छाशक्तिः परा नाम्ना शक्तित्रितयबोधिनी ।**
**याज्या कर्षति यत्सर्वं कालाधारप्रभञ्जनम् ॥ ३३८ ॥**

इह खलु मुखस्था कालसङ्कर्षिणी भगवती सदा पार्श्ववाहद्वयात्मश्वासनिः—श्वाससङ्कलनेन हृदि मध्यधाम्नि नासायाः शक्तेरग्रे त्रिविधं प्राणापानोदानलक्षणं कालं कर्षति तेन रूपेण सञ्चारयति । यतो रेचकेन संहरति, पूरकेण प्रवेशं

---

उससे = मध्य से, ही निकला हुआ यह तत्तत् मन्त्राद्यात्मक विश्व वहाँ पूजित होने पर उसके विस्ताररूप उत्तर और दक्षिण में भी अर्थात् पूजित होता ही है । इसलिये मध्य में ही एक बार पूजा करनी चाहिये—यह वाक्यार्थ है ॥

केवल सिद्धातन्त्र में ही नहीं बल्कि अन्यत्र भी सद्भावरूपिणी मध्यगा देवी का ऐसा रूप कहा गया है—यह कहते हैं—

देवीयामल और डामर तन्त्र में भी कहा गया है ॥ -३३५ ॥

उसी को पढ़ते हैं—

यह मुखस्था कालसङ्कर्षिणी जो कि श्वास-निःश्वास का सङ्कलन करती है नासिका के अग्रभाग में तीनों प्रकार के काल का सदा हृदय में सञ्चारण कराती रहती है । पूरक एवं कुम्भक के द्वारा (काल को) धारण करती तथा रेचक के द्वारा संहार करती है । (ऊर्ध्व) रेचक के द्वारा उठी हुई (यह कालसङ्कर्षिणी) समस्त काल का ग्रसन करती है । तीनों शक्तियों का बोध कराने वाली (कालसङ्कर्षिणी) नाम से पूजनीय परा इच्छाशक्ति समस्त कालाधार प्रभञ्जन (= वायु) को खींचती है ॥ ३३६-३३८ ॥

मुख में रहने वाली कालसङ्कर्षिणी भगवती सदा पास में चलने वाले श्वासनिःश्वास के सङ्कलन के द्वारा हृदय मध्यधाम और नासिका शक्ति के अग्रभाग में

ददाति, कुम्भकेन धारयति, ऊर्ध्वरेचकेन च तत्तत्कारणपदोल्लङ्घनक्रमेण उत्थिता सती सर्वं कालं क्षणादेव सम्यगनवच्छिन्नमेव स्वरूपतापादनक्रमेण संहरतीति ।

'..................सेच्छायाः प्रथमा तुटिः ।'

इत्युक्त्या परा इयमिच्छाशक्तिरिच्छाद्यात्मनः शक्तित्रितयस्य उत्पत्तिभूः प्रक्रान्तेन कासङ्कर्षिणीलक्षणेन नाम्ना याज्या यदियं सर्वं प्राणादिपञ्चकात्मकं कालाधारं प्रभञ्जनं कर्षयति अन्तर्बहीरूपतया समुल्लासयति—इत्यर्थः । यदुक्तं तत्र—

'अयं पथद्वये कालः स्थूलश्चरति योगिनाम् ।
सव्यापसव्ये मध्ये च शक्तित्रयविभूषितः ॥
सा ग्रसेत् त्रिविधं कालं कालसङ्कर्षिणी तथा ।' इति,
'कालसङ्कर्षिणी नाम्ना कालं मुखबिले स्थितम् ।
श्वासनिःश्वासकलनी तस्य सङ्कर्षणं हृदि ॥
पूरकेण समन्तात्तु कुम्भकेन च धारयेत् ।
रेचकेनोत्थिता देवी कालं संग्रसते क्षणात् ॥' इति,
'इच्छाशक्तिः परा नाम्ना शक्तित्रितयबोधिनी ।

---

तीन प्रकार के प्राण अपान उदान लक्षण वाले काल का कर्षण करती है = उस रूप में सञ्चारित करती है । वह रेचक के द्वारा संहार करती, पूरक के द्वारा प्रवेश देती, कुम्भक के द्वारा धारण करती है तथा ऊर्ध्व रेचक के द्वारा तत्तत् कारणपद के उल्लघंन के क्रम से उठी हुई (वह) समस्त काल का एक क्षण में सम्यक् = पूर्णरूप से, स्वरूपता की प्राप्ति के क्रम से संहार करती है ।

"वह इच्छा की पहली तुटि है ।"

इस उक्ति के अनुसार परा यह इच्छाशक्ति जो कि इच्छा आदि तीन शक्तियों का उत्पत्ति केन्द्र है, प्रकरण प्राप्त कालसङ्कर्षिणी नाम से पूजनीय है । क्योंकि यह समस्त प्राणादि पाँच वाले कालाधार वायु को खींचती है = भीतर बाहर ले जाती है । जैसा कि वहाँ कहा गया—

"यह स्थूल काल दो मार्गों (= श्वास निःश्वास या इडा पिगला) में चलता है । किन्तु योगियों का शक्तित्रय से भूषित यह सव्य अपसव्य (= दायें बायें) तथा मध्य (सुषुम्ना) में (चलता है) । तथा कालसङ्कर्षिणी तीनों प्रकार के काल का ग्रसन करती है ।"

"श्वास निःश्वास की रचना करने वाली वह देवी कालसङ्कर्षिणी नाम से (जानी जाती है) । काल मुखबिल में स्थित है । हृदय में उसका सङ्कर्षण होता है ।' पूरक और कुम्भक के द्वारा उसका धारण करना चाहिये । रेचक के द्वारा उठी देवी एक क्षण में काल का ग्रसन, करती है ।"

याज्या कर्षयते सर्वं कालाधारप्रभञ्जनम् ॥'

इति च ॥ ३३८ ॥

इदानीमुक्तस्य पूज्यचक्रस्य सङ्कलनाक्रमेण आसनात् प्रभृति स्वदर्शनसमुचितं सतत्त्वमभिधत्ते—

**इह किल दृक्क्रमेच्छाः शिव उक्तास्तास्तु वेद्यखण्डनके ।**
**स्थूले सूक्ष्मे क्रमशः सकलप्रलयाकलौ भवतः ॥ ३३९ ॥**
**शुद्धा एव तु सुप्ता ज्ञानाकलतां गताः प्रबुद्धास्तु ।**
**प्रविभिन्नकतिपयात्मकवेद्यविदो मन्त्र उच्यन्ते ॥ ३४० ॥**
**भिन्ने त्वखिले वेद्ये मन्त्रेशास्तन्महेशास्तु ।**
**भिन्नाभिन्ने तदियान् सुशिवान्तोऽध्वोदितः प्रेते ॥ ३४१ ॥**
**ता एव गलति भेदप्रसरे क्रमशो विकासमायान्त्यः ।**
**अन्योन्यासङ्कीर्णास्त्वरात्रयं गलितभेदिकास्तु ततः ॥ ३४२ ॥**
**पद्मत्रय्यौन्मनसी तदिदं स्यादासनत्वेन ।**

उक्ता इति—मुख्यतः । सूक्ष्मे इति—प्रलयाकलो वेद्यभागस्य संस्कारमात्रावशेषत्वात्—शुद्धा इति—कथंचिद्वेद्यकालुष्यापगमात् । सुप्ता इति—अप्रबुद्धाः ।

---

"इच्छा शक्ति (जिसे) परा नाम से (जाना जाता है) तीन शक्तियों का बोध कराने वाली पूजनीय समस्त कालाधार वायु को खींच लेती है ॥ ३३८ ॥

अब कथित इस पूज्य चक्र का, सङ्कलना (= रचना) के क्रम से आसन से लेकर, अपने दर्शन के अनुरूप तत्त्व का कथन करते हैं—

ज्ञान क्रिया और इच्छा शिव में कही गयी हैं । वे स्थूल और सूक्ष्म वेद्य का खण्डन (= भाग) होने पर क्रमशः सकल और प्रलयाकल होती हैं । (वे ही तीनों) शुद्ध किन्तु सुप्त होने पर विज्ञानाकल बन जाती है । (शुद्ध होते हुये जब ये) प्रबुद्ध होती हैं तब ये विभिन्न कतिपय वेद्य को जानने वाले मन्त्र (—प्रमाता) कही जाती हैं । सम्पूर्ण वेद्य के भिन्न होने पर मन्त्रेश्वर और भिन्न-भिन्न होने पर मन्त्रमहेश्वर हो जाती हैं । तो इतना सदाशिव पर्यन्त अध्वा कहा गया है । प्रेत (= सदाशिव) में उस भेदविस्तार के विगलन के समय क्रमशः विकास को प्राप्त होती हुयी (ये शक्तियाँ) अन्योन्य से असङ्कीर्ण हुई तीन अरायें बनती हैं । और भेद के विगलित हो जाने पर फिर तीनकमल वाली उन्मना हो जाती है और यही (परमेश्वर का) आसन है ॥ ३३९-३४३- ॥

उक्त—मुख्य रूप से । सूक्ष्म होने पर—प्रलयाकल होती है क्योंकि उनमें वेद्यभाग संस्कार के रूप में अवशिष्ट रहता है । शुद्ध—कथंचिद् वेद्यरूपी मलिनता

कतिपयात्मकेति—नतु अखिलम्, तथात्वे हि आसां मन्त्रेशत्वं स्यात् । भिन्नाभिन्ने इति—इदन्ताया अहन्तायां विश्रान्तेः । इयानिति—अर्थात् भेदप्रधानः । गलतीति —नतु गलिते, तथात्वे हि आसां पद्मत्रयत्वं न स्यात् । विकासमायान्त्य इति—शूलस्य विवृताकारत्वात् । अत एव उक्तम्—अन्योन्यासङ्कीर्णा इति ॥

ननु एवमिच्छाज्ञानक्रियाणामासनतया आधारत्वमेव उक्तं स्यात्, आधेयस्तु किं तदतिरिक्तः पूज्यतया उपगन्तव्यो न वा ?—इत्याशङ्क्य आह—

**ता एवान्योन्यात्मकभेदावच्छेदनाजिहासुतया ॥ ३४३ ॥**
**किल शक्तितद्वदादिप्रभिदा पूज्यत्वमायाताः ।**

ता एव दृक्कर्मेच्छाः परस्परव्यावृत्तिरूपभेदसंस्पर्शपरिजिहीर्षव इति शक्त्यादि-त्रितयात्मना पूज्यदशामधिशेरते—इति वाक्यार्थः ॥

ननु आसामात्मत्वेऽपि सकलादौ प्रस्फुटतया तथात्वं न लक्षितम्, इह तु स्फुटमेव तत् लक्ष्यते इत्यत्र किं निमित्तम् ?—इत्याशङ्क्य आह—

**भेदगलनाद्यकोटेरारभ्य यतो निजं निजं रूपम् ॥ ३४४ ॥**
**बिभ्रति तास्तु त्रित्वं तासां स्फुटमेव लक्ष्येत ।**

---

के हट जाने से । सुप्त = अप्रबुद्ध । कतिपयात्मक—न कि सम्पूर्ण, क्योंकि वैसा होने पर ये मन्त्रेश्वर हो जायेंगीं । भिन्नाभिन्न होने पर = इदन्ता की अहन्ता में विश्रान्ति होने के कारण । इतना अर्थात् भेदप्रधान । विगलन के समय—न कि विगलित होने पर क्योंकि वैसा होने पर ये तीन कमल नहीं बनेगीं । विकास को प्राप्त होती हुयी—क्योंकि शूल विवृत (= खुले) आकार का होता है । इसीलिये कहा गया—अन्योऽन्य से असङ्कीर्ण ॥

प्रश्न—इस प्रकार इच्छा ज्ञान क्रिया की आसन के रूप में आधारता ही बतलायी गयी । क्या आधेय उससे भिन्न पूज्यरूप से माना जाय अथवा नहीं?—यह शङ्का कर कहते हैं—

वे ही (तीनों शक्तियाँ) अन्योन्यभेदावच्छेद को छोड़ने की इच्छा से शक्ति और उसी के समान अन्य (ज्ञान और क्रिया) भेद से पूज्य होती है ॥ -३४३-३४४- ॥

वे ही = ज्ञान क्रिया इच्छा, परस्पर व्यावृत्तिं रूप भेदसंस्पर्श को छोड़ने की इच्छा वाली होती हैं । इसलिये ये शक्ति आदि तीन रूपों में पूज्य दशा को प्राप्त होती है—यह वाक्यार्थ है ॥

प्रश्न—इनके आत्मा होने पर भी सकल आदि में स्पष्ट रूप से वैसा (= त्रित्व) नहीं दिखायी देता किन्तु यहाँ वह स्पष्ट दिखलायी दे रहा है तो इसमें क्या कारण है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**संभाव्यवेद्यकालुष्ययोगतोऽन्योन्यलब्धसङ्करतः ॥ ३४५ ॥**
**प्राक् प्रस्फुटं त्रिभावं नागच्छन्नत्र तु तथा न ।**

भेदगलनाद्यकोटेरिति—अरात्रयात्मिकायाः । अन्योन्यलब्धसङ्करत इति—वेद्य-कालुष्यवशेन हि आसां परस्परस्य परभागो न भवेत्—इति भावः । प्रागिति—सकलादौ प्रमातरि ॥

एवमासामत्यन्तमेव भेदग्लपनेनापि त्रित्वं न स्यात्—इत्याह—

**अन्योन्यात्मकभेदावच्छेदनकलनसंग्रसिष्णुतया ।**
**स्वातन्त्र्यमात्रसारा संवित्सा कालकर्षिणी कथिता॥ ३४६ ॥**

एता अन्योन्यात्मकत्वेन भेदसंस्पर्शकलनस्य सम्यक् गन्धमात्रपरिहारेण अपि ग्रसनशीलतया गर्भीकृतेच्छाद्यवान्तरस्वरूपत्वात् स्वातन्त्र्यमात्रसारा परप्रमातृ-रूपा संवित् कालकर्षिणी कथिता सर्वत्र तथा व्यपदिश्यते—इत्यर्थः । तेन आसामन्योन्यासङ्कीर्णत्वे गलद्भेदतायामरात्रयत्वम्, गलितभेदतायां पद्मत्रयत्वम्, अन्योन्यात्मकत्वे गलद्भेदतायां शक्त्यादित्रयत्वम्, गलितभेदतायां तु एवंरूपत्व-मिति ॥ ३४६ ॥

---

चूँकि भेदगलन की प्रथम कोटि से लेकर वे अपना-अपना रूप धारण करती है इसलिये उनका त्रित्व स्पष्टतया लक्षित होता है । संभाव्य वेद्यमलिनता के सम्बन्ध के कारण साङ्कर्य को प्राप्त होने से पहले (= सकल आदि) में स्पष्ट त्रित्व नहीं आया किन्तु यहाँ वैसा नहीं हैं ॥ -३४४-३४६- ॥

भेदगलन की प्रथम कोटि—तीन अरों वाली । अन्योऽन्य साङ्कर्य की प्राप्ति के कारण = वेद्य की मलिनता के कारण इनमें परस्पर का पर भाग नहीं होता—यह भाव हैं । प्राक् = सकल आदि प्रमाता में ॥

इस प्रकार अत्यन्त भेदनाश होने पर भी इनका त्रित्व नहीं होता यह कहते हैं—

अन्योऽन्यात्मक भेदावच्छेदन की कलना को पूर्णरूप से ग्रसित करने की इच्छा के कारण स्वातन्त्र्यमात्र तत्त्व वाली वह संवित् कालसङ्कर्षिणी कही गयी है ॥ ३४६ ॥

यह अन्योऽन्यात्मक रूप से भेदसंस्पर्श की रचना के सम्यक् = गन्धमात्र के, परिहार से भी ग्रसनशील होने के कारण इच्छा आदि अवान्तर स्वरूप को अन्तर्हित करने के कारण स्वातन्त्र्यमात्रसार वाली परप्रमातृरूपा संवित् कालकर्पिणी कही गयी हैं = सर्वत्र वैसी व्यवहृत होती है । इससे इनके अन्योऽन्यासङ्कीर्ण होने पर भेद नष्ट होने की दशा में तीन अरायें, भेद नष्ट हो जाने पर तीन कमल, और

न केवलमियं भेदावच्छेदनात्मनः कालस्य ग्रसिष्णुतया एवमुक्ता यावत् बहिःसङ्कर्षणादपि—इत्याह—

**सैव च भूयः स्वस्मात्सङ्कर्षति कालमिह बहिष्कुरुते।**
**सङ्कर्षिणीति कथिता मातृष्वेतेषु सद्भावः ॥ ३४७ ॥**

ननु इह अनन्तरमेव

'मध्यगा किल या देवी सैव सद्भावरूपिणी।
कालसङ्कर्षिणी.................................. ॥' (३३२)

इत्यादि उक्तम्, तदत्र मातृसद्भावशब्दस्य अपि प्रवृत्तौ किं निमित्तम्?—इत्याशङ्क्य आह—

**तत्त्वं सत्ता प्राप्तिर्मातृषु मेयोऽनया संश्च।**
**विश्वजननीषु शक्तिषु परमार्थो हि स्वतन्त्रतामात्रम्॥ ३४८ ॥**

सैव च एतेषु समनन्तरोक्तेषु सकलादिषु सप्तसु मातृषु सता पारमार्थिकेन रूपेण भवनं तत्त्वं, सतो भावः सत्ता प्रमातृतात्मत्वस्वरूपप्रतिलम्भात् प्राप्तिश्चेति । तथा अनया परामर्शमात्रसारया संविदा मातृषु जडोऽपि मेयो भावः सन् विश्रान्त

---

अन्योऽन्यात्मक होने पर भेदगलन की दशा में शक्ति आदि तीन तथा भेद नष्ट हो जाने पर यह (= कालसङ्कर्षिणी) रूप होता है ॥ ३४६ ॥

यह केवल भेदावच्छेदन रूप काल के ग्रसिष्णु होने के कारण ही नहीं वरन् बाहर सङ्कर्षण के कारण भी वैसी कही गयी है—यह कहते हैं—

वही पुनः काल को अपने से (अलग) खींचती है = बाहर करती है इसलिये सङ्कर्षिणी कही गयी है ॥ ३४७ ॥

प्रश्न—यहाँ अभी-अभी

"जो मध्यगा देवी है वही सद्भावरूपिणी कालसङ्कर्षिणी है ।"

इत्यादि कहा गया । तो यहाँ मातृसद्भाव शब्द की प्रवृत्ति (= प्रसिद्धि) में क्या निमित्त है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इन प्रमाताओं में सद्भाव (ही मातृसद्भाव है) । तत्त्व सत्ता और प्राप्ति (ये सभी रूप मातृशक्तियों के उल्लास हैं) । इस (= संविद्) के कारण प्रमाताओं में मेय (= जड़) भी सत् (= विश्रान्त) हो जाता है । विश्वजननी शक्तियों में स्वतन्त्रता मात्र ही परमार्थ है ॥ ३४८ ॥

वही इन = अनन्तरोक्त सकल आदि सात प्रमाताओं, में सत्ता = पारमार्थिक रूप से होना, है । सत् का भाव सत्ता अर्थात् प्रमातृतात्मत्वस्वरूप की प्राप्त करने के कारण प्राप्ति है । तो इस परामर्शसारा संविद् के द्वारा (करण) जड़ भी प्रमेय

इति । तथा सैव आसां स्वातन्त्र्यशक्तावेव विश्रान्तेरुक्तत्वात् विश्वसूतिहेतुभूतासु मातृषु इच्छादिशक्तिषु स्वतन्त्रतामात्ररूपः परमार्थ इति ॥ ३४८ ॥

ननु एतदपि आसनवदिच्छाद्यात्मकमेवेति कथं नाम पूज्यं स्यात्?—इत्याशङ्क्य आह—

**एषणविदिक्रियात्मकमेतत्पूज्यं यतोऽनवच्छिन्नम्।**
**यस्मिन्सर्वावच्छेददिशोऽपि स्युः समाक्षिप्ताः ॥ ३४९ ॥**

अनवच्छिन्नमिति—विशुद्धविमर्शमयप्रकाशरूपम्—इत्यर्थः । यस्मिन्निति—एषणविदिक्रियात्मनि अनवच्छिन्ने रूपे । समाक्षिप्ता इति—अकिञ्चित्कर्यः—इत्यर्थः ॥ ३४९ ॥

ननु प्रकाशमात्रस्यैव पूज्यत्वमस्तु, किं विमर्शरूपतया?—इत्याशङ्क्य आह—

**अविकल्पमिह न याति हि पूज्यत्वं.......**

पूज्यत्वं न यातीति—निर्विमर्शस्य प्रकाशस्य जडप्रायत्वात् ॥

ननु अत्र भवतु विमर्शमयत्वं तत्र तु किं विशुद्धतया?—इत्याशङ्क्य आह—

**..................न च विकल्प एकत्र ।**
**बहवो धर्मास्तस्माद् यो धर्मस्तावतो धर्मान् ॥ ३५० ॥**

---

प्रमाताओं में विश्रान्तिलाभ करता है । तथा वही (= संविद्) इनकी स्वातन्त्र्यशक्ति में ही विश्रान्ति के कथन के कारण विश्व की उत्पत्ति की कारणभूत मातृरूप इच्छा आदि शक्तियों में स्वतन्त्रतामात्ररूप परमार्थ है ॥ ३४८ ॥

प्रश्न—यह भी आसन की भाँति इच्छाद्यात्मक है फिर यह पूज्य कैसे होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इच्छा ज्ञान क्रिया रूप यह पूज्य है क्योंकि (यह) अवच्छेदरहित है । जिसमें सर्वावच्छेद दिशायें भी समाक्षिप्त हैं ॥ ३४९ ॥

अनवच्छिन्न = विशुद्धविमर्शमय प्रकाशरूप । जिसमें = इच्छा ज्ञान क्रियात्मक अनवच्छिन्न रूप में । समाक्षिप्त = प्रभावरहित कर्त्तव्यशून्य ॥ ३४९ ॥

प्रश्न—प्रकाशमात्र ही पूज्य हो जाय विमर्शरूप होने से क्या?—यह शङ्का कर कहते हैं—

विकल्पशून्य पूज्य नहीं होता....... ॥

पूज्य नहीं होता क्योंकि विमर्शहीन प्रकाश जड़प्राय होता है ॥

प्रश्न—यहाँ विमर्शमयता हो किन्तु वहाँ विशुद्धता से क्या ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**आक्षिपति तत्र रूढः सर्वोत्कृष्टोऽधरस्थितास्त्वन्ये ।**

विमर्श एव हि आश्यानतया भेदप्राणत्वादविशुद्धतामधिशयानो विकल्प इति उच्यते । स च यदाभासविमर्शनशीलस्तदतिरिक्तमाभासान्तरं

'तदतत्प्रतिभाभाजा मात्रैवातद्व्यपोहनात् ।
तन्निश्चयनमुक्तो हि विकल्पो घट इत्ययम् ॥' (ई०प्र० १।६।३)

इत्यादिनीत्या न स्पृशत्येव । तदिच्छाज्ञानक्रियादिसकलधर्माविभागस्वभावं रूपमेकैकधर्मपरामर्शिना विकल्पेन कथं परामृश्यते इति न विकल्पात्मका-विशुद्धविमर्शमयप्रकाशदशावेशिपूज्यत्वं युज्यते । तस्मात् यैव विशुद्धविमर्शमय-स्वातन्त्र्यलक्षणा शक्तिरिच्छाज्ञानक्रियाद्यनन्तभेदभिन्नाः शक्तीराक्षिप्य वर्तते तत्रैव विश्राम्यन् परः प्रकाशः सर्वोत्कृष्टतया पूज्यः । अन्ये तत्तदवच्छेदभाजः प्रकाशाः पुनरपकृष्टतया अधरस्थिता आसनदशामधिशेरते—इत्यर्थः ॥

एतच्च गुरुशास्त्रसंप्रदायेन अस्माभिरुक्तम्—इत्याह—

**इति भैरवपरपूजातत्त्वं श्रीडामरे महायागे ॥ ३५१ ॥**
**स्वयमेव सुप्रसन्नः श्रीमान् शंभुर्ममादिक्षत् ।**

---

एक विकल्प में बहुत धर्म नहीं होते । इसलिये जो धर्म उतने धर्मों को अपने में समाविष्ट कर उनको प्रभावरहित कर देता है, उस (शक्ति) में रूढ (वह धर्म) सर्वोत्कृष्ट होता है । अन्य नीचे रहते हैं ॥ ३५०-३५१-॥

विमर्श ही दुर्बल होने से भेदयुक्त होने के कारण अशुद्धता को प्राप्त हो कर विकल्प कहा जाता है । वह जिस आभास का विमर्श करता है उससे भिन्न दूसरे आभासों का—

"वह (= घट) और वह (= घट) नहीं—इस प्रकार की प्रतिभा वाले प्रमाता के द्वारा अतद् (= घट से भिन्न सब कुछ) को छिपाकर तत् का (= घट) निश्चय ही विकल्प 'अयं घटः' ऐसा कहा गया है ।"

इत्यादि रीति के अनुसार स्पर्श नहीं करता । तो एक-एक धर्म का परामर्शी विकल्प इच्छा ज्ञान क्रिया आदि समस्त धर्म के अविभागस्वभाव वाले रूप का परामर्श कैसे करेगा । इसलिये विकल्पात्मक अशुद्ध विमर्शमय प्रकाश दशा से आविष्ट का पूज्य होना ठीक नहीं । इस कारण जो विशुद्ध विमर्शमय स्वातन्त्र्यलक्षणा शक्ति इच्छा ज्ञान क्रिया आदि अनन्त भेद के कारण भिन्न शक्तियों का आक्षेप कर वर्त्तमान रहती है उसी में विश्राम करने वाला परप्रकाश सर्वोत्कृष्ट के रूप में पूज्य होता है । अन्य तत्तत् अवच्छेद वाले प्रकाश अपकृष्ट होने के कारण नीचे स्थित रह कर आसनदशा को प्राप्त करते हैं ॥

हमने इसे गुरुशास्त्र के सम्प्रदाय के अनुसार कहा है—यह कहते हैं—

ननु भवतु नाम एवं तत्रापि मनोयागे एव किमङ्गादि मध्ये पूज्यमुत सर्वत्रापि?—इत्याशङ्क्य आह—

**बाह्ययागे तु पद्मानां त्रितयेऽपि प्रपूजयेत् ॥ ३५२ ॥**
**अस्त्रान्तं परिवारौघमिति नौ दैशिकागमः ।**

कथञ्च एतत्?—इत्याशङ्क्य आह—

**अग्नीशरक्षोवाय्वन्तदिक्षु विद्याङ्गपञ्चकम् ॥ ३५३ ॥**
**शक्त्यङ्गानि शिवाङ्गानि तथैवात्र पुनर्द्वये ।**
**अस्त्रं न्यस्येच्चतुर्दिक्कं मध्ये लोचनसंज्ञकम् ॥ ३५४ ॥**
**पत्राष्टकेऽष्टकयुगमघोरादेः स्वयामलम् ।**
**तथा द्वादशकं षट्कं चतुष्कं मिश्रितं द्विशः ॥ ३५५ ॥**
**सर्वशो द्विगुणादीत्थमावृतित्वेन पूजयेत् ।**
**लोकपालांस्ततः सास्त्रान्स्वदिक्षु दशसु क्रमात् ॥ ३५६ ॥**
**इत्थं त्रिशूलपर्यन्तदेवीतादात्म्यवृत्तितः ।**
**तिष्ठन्नत्रार्पयन्विश्वं तर्पयेद्देवतागणम् ॥ ३५७ ॥**
**ततो जपं प्रकुर्वीत प्रतिमन्त्रं द्विपञ्चधा ।**

---

श्रीडामर तन्त्र में (वर्णित) इस भैरवपूजा को स्वयं प्रसन्न होकर श्रीमान् शम्भुनाथ ने मुझे बताया ॥ -३५१-३५२- ॥

प्रश्न—ऐसा होता है तो हो जाय उसमें भी मनोयाग में ही क्या अङ्ग आदि मध्य में पूज्य होते हैं या सर्वत्र?—यह शङ्का कर कहते हैं—

बाह्य याग में तीनों कमलों में अस्त्रान्त परिवारसमूह की पूजा करनी चाहिये ऐसा हमारे विद्वानों का वचन है ॥ -३५२-३५३- ॥

यह कैसे होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

आग्नेयी, ईशान, नैर्ऋत्य, वायव्य और अन्त (= दक्षिण) दिशाओं में पाँच विद्याङ्गों (= विद्या, आत्मा, परा, परापरा और अपरा) की (तथा) उसी प्रकार शक्त्यङ्गों और शिवाङ्गों की पूजा करनी चाहिये । फिर इन दोनों में चार दिशाओं वाले अस्त्र का मध्य में लोचन नामक (अस्त्र का) न्यास करे । आठ दलों पर अघोर आदि के अपने यामल (= अघोर एवं उसकी शक्ति का युगनद्ध रूप) दो अष्टकों तथा बारह छह और चार को दो-दो बार मिश्रित कर सब प्रकार से दो गुने कर (इस प्रकार १२ × २, ६ × २, ४ × २, = २४, १२, एवं ८ बार न्यास करे) आवृत्त्या पूजन करे । इसके बाद अपनी दिशाओं में क्रमशः अस्त्रयुक्त लोकपालों (की पूजा करें) । इस प्रकार त्रिशूलपर्यन्त देवी से तादात्म्य स्थापित कर स्थित

अन्तोऽन्तकः, तद्दिक् दक्षिणा । यदुक्तम्—

'विद्याङ्गपञ्चकं पश्चादाग्नेय्यादिषु विन्यसेत् ।
अग्नीशरक्षोवायूनां दक्षिणे च यथाक्रमम् ॥' (मा०वि० ८।७६)

इति । तथैव आग्नेय्यादिक्रमेण । अत्र द्वये इति—शक्तिशिवाङ्गलक्षणे । चतुर्दिक्कमिति—पूर्वं हि दक्षिणस्यामेव दिशि—इति व्यतिरेकार्थः । मध्ये लोचनसंज्ञकमिति—सर्वशेषः । मिश्रितमिति—यामलरूपतया । द्विश इति—द्वौ वारौ, तेन द्वादशकस्य द्विगुणत्वे चतुर्विंशतिरित्यादिः क्रमः । सर्वश इति—सर्वेण अष्टकाद्यात्मना प्रकारेण यत् यत् पूज्यं तत् तत् **द्विगुणरूपमेव**—इत्यर्थः । एतच्च प्रागेव संवादितम् । सास्त्रानिति **हस्तगतास्त्रान् यदुक्तम्**—

'लोकपाला भवन्त्येवं **ह्रस्वास्त्राः संप्रकीर्तिताः** ।
तेषां हस्तगताः पूज्या............................ ॥' इति ।

त्रिशूलपर्यन्तदेवीति—**विश्रान्तिस्थानत्वात् मातृसद्भावरूपा** । द्विपञ्चधेति—दशधा ॥

एतदेव व्याप्तिमुखेन अपि **घटयति**—

---

**होते हुये विश्व का अर्पण कर समस्त देवताओं को तृप्त करे । तत्पश्चात् प्रतिमन्त्र दश-दश बार जप करे ॥ -३५३-३५८- ॥**

अन्त = अन्तक (यमराज), उसकी दिशा = दक्षिण । जैसा कि कहा गया—

"बाद में अग्नि ईशान, राक्षस (= निर्ऋति) वायु की आग्नेयी आदि तथा दक्षिण दिशा में क्रमशः पाँच विद्याङ्गों का न्यास करें ।"

उसी प्रकार = आग्नेयी आदि के क्रम से । इन दोनों में = शक्त्यङ्ग एवं शिवाङ्ग में । चार दिशाओं वाला—पहले दक्षिण दिशा में ही—यह उल्टा अर्थ है । 'मध्य में लोचन नामक को यह सबके अन्त में (जोड़ना चाहिये) । मिश्रित—यामल रूप में । द्विशः = दो बार । इससे बारह का दो गुना करने पर चौबीस इत्यादि क्रम हो जायगा । सर्वशः = सब अष्टक आदि प्रकार से जो-जो पूज्य है वह-वह द्विगुणरूप ही है । इसे पहले ही कह दिया गया । सास्त्र = हाथ में अस्त्र लिये । जैसा कि कहा गया—

"लोकपाल ऐसे ही होते हैं । उनके हाथों में वर्त्तमान ह्रस्व अस्त्र पूज्य कहे गये हैं ।"

त्रिशूल पर्यन्त देवी—विश्रान्तिस्थान होने से मातृसद्भावरूपा, द्विपञ्चधा = दशप्रकार से ॥

इसी को व्याप्ति की दृष्टि से बतलाते हैं—

**एकैकस्य त्र्यात्मकत्वादभेदाच्चापि सर्वशः॥ ३५८ ॥**

एकैकस्मिन्मन्त्रे त्रितयं प्रत्येकमन्तः कृतत्रितयमस्तीति प्रतिमन्त्रं सार्वात्म्यात् नवत्वं स्वरूपस्थित्यविभागात्मना च एकत्वमिति दशधात्वम् ॥ ३५८ ॥

**नाभिहृत्कण्ठतालूर्ध्वकुण्डे ज्वलनवत्स्मरन् ।**
**मन्त्रचक्रं तत्र विश्वं ज्वह्नन्संपादयेद्धुतिम् ॥ ३५९ ॥**
**दीक्षाकर्मणि कर्तव्ये दीक्षां येनाध्वना गुरुः ।**
**चिकीर्षुर्देह एवादौ भूयस्तं मुख्यतोऽर्पयेत् ॥ ३६० ॥**

ज्वलनवदिति—अतिदीप्तया । तदुक्तम्—

'..............................जपं पश्चात्समारभेत् ।
स्वरूपे तल्लयो भूत्वा एकैकां दशधा स्मरेत् ॥
ज्वलत्पावकसङ्काशां ध्यात्वा स्वाहान्तमुच्चरेत् ।
सकृदेकैकशो मन्त्री होमकर्मप्रसिद्धये ॥'

(मा०वि० ८।७८) इति ।

दीक्षाकर्मणीति—न तु नित्यमात्रे । येनेति—तत्त्वाद्यन्यतमेन । तमिति—शोध्यतया अभिमतमध्वानम् ॥ ३६० ॥

---

एक-एक के तीन-तीन (भेद) होने से तथा सबके अभिन्न होने से (३ × ३ + १) = दश होते हैं ॥ -३५८ ॥

एक-एक मन्त्र में तीन = प्रत्येक के भीतर तीन-तीन है । इस प्रकार प्रतिमन्त्र सर्वात्मक होने से नव और स्वरूप की स्थिति के विभागरहित होने से एक, इस प्रकार इनके दश प्रकार हैं ॥ ३५८ ॥

नाभि, हृदय, कण्ठ, तालु एवं ऊर्ध्वकुण्ड में मन्त्रचक्र का अग्नि के समान स्मरण करते हुये उसमें विश्व का हवन करते हुये होम को सम्पन्न करना चाहिये । दीक्षाकर्म करने के लिये गुरु जिस मार्ग से दीक्षा करना चाहते हैं पहले देह में ही उसको मुख्य रूप से अर्पित करना चाहिये ॥ ३५९-३६० ॥

अग्नि के समान—अति दीप्त होने को कारण । वही कहा गया—

"...........बाद में जप प्रारम्भ करना चाहिये । स्वरूप में तल्लीन होकर एक-एक का दश-दश बार स्मरण करे । होम कर्म की सिद्धि के लिये मन्त्रसाधक एक-बार एक-एक करके जलती हुयी अग्नि के समान (उसका) ध्यान कर स्वाहान्त उच्चारण करे ।" (मा.वि.तं. ८।७८)

दीक्षाकर्म में न कि नित्यकर्म में । जिससे = तत्त्व आदि अन्यतम से । उसको = शोध्य के रूप में अभिमत अध्वा को ॥ ३५९-३६० ॥

ननु एवं कृते किं स्यात्?—इत्याशङ्क्य आह—

**द्वादशान्तमिदं प्राग्रं त्रिशूलं मूलतः स्मरन् ।**
**देवीचक्राग्रगं त्यक्तक्रमः खेचरतां व्रजेत् ॥ ३६१ ॥**
**मूलाधाराद् द्विषट्कान्तव्योमाग्रापूरणात्मिका ।**
**खेचरीयं खसञ्चारस्थितिभ्यां खामृताशनात् ॥ ३६२ ॥**

इदमुक्तसतत्त्वं मूलाधारादारभ्य द्वादशान्तं यावदतितीक्ष्णमूलप्रान्तकोटिविनिविष्ट-देवीचक्रं त्रिशूलमनुध्यायन् निरावरणपदविश्रान्त्या त्यक्तक्रमः खेचरतां व्रजेत् = परबोधगगनचारी भवेत्—इत्यर्थः । यदियमेव मूलाधारादारभ्य तालुभ्रूमध्यब्रह्मरन्ध्र-लक्षणेषु खेषु सम्यक् दण्डाकारतया ऊर्ध्वचरणात्, तत्रैव निरोधात्मना च अवस्थानेन द्वादशान्ते चतुश्चतुरंगुलीनव्याप्त्या स्थितानां शक्तिव्यापिनीसमनात्मनां व्योम्नामापूरणात्मिका तदैकात्म्यमापन्ना, अत एव खामृतस्य = परबोधानन्दस्य चरेर्भक्षणार्थतया चरणात् खेचरी तदाख्या महामुद्रा—इत्यर्थः । यदुक्तम्—

'बद्ध्वा पद्मासनं योगी नाभावक्षेश्वरं न्यसेत् ।
दण्डाकारं तु तं तावन्नयेद्यावत्कखत्रयम् ॥

---

प्रश्न—ऐसा करने पर क्या होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

मूलाधार से लेकर द्विषट्क (द्वादशान्त) तक अतितीक्ष्ण अग्रभाग वाले तथा देवीचक्र के अग्रगामी इस त्रिशूल का स्मरण करने वाला (साधक) क्रम का त्याग कर खेचर हो जाता है । मूलाधार से लेकर द्वादशान्त शून्य के अग्रभाग की आपूरणरूपा यह ख (= आकाश) में सञ्चरण और स्थिति के कारण तथा ख = अमृत के भोजन के कारण खेचरी कही जाती है ॥ ३६१-३६२ ॥

इस उक्त तत्त्व वाले, मूलाधार से लेकर द्वादशान्त तक अति तीक्ष्ण मूलप्रान्त की कोटि में विनिविष्ट देवीचक्र वाले त्रिशूल का ध्यान करते हुये निरावरणपद में विश्राम के कारण क्रम का त्याग करने वाला (योगी) खेचरता को प्राप्त होता है = परबोध रूपी आकाश में विचरण करता है । चूँकि यह (मुद्रा) मूलाधार से लेकर तालु भ्रूमध्य ब्रह्मरन्ध्र लक्षण वाले शून्यों में दण्ड के आकार के रूप में ऊपर चढ़ने के कारण और वहीं निरोध रूप से स्थित होने के कारण द्वादशान्त में चार-चार अङ्गुल की व्याप्ति से स्थित शक्तिव्यापिनीसमनारूपी आकाशों की आपूरणिका = उसके साथ एकाकार हुयी होती है, इसीलिये ख अमृत = परबोध आनन्द के चरण—चर धातु के भक्षणार्थक होने से (= भक्षण) के कारण खेचरी उस नाम वाली महामुद्रा है । जैसा कि कहा गया—

"योगी पद्मासन बाँध कर नाभि में इन्द्रियों के स्वामी (= महाप्राण वायु के बीजमन्त्र = यं) का न्यास करे । दण्डाकार उसको वहाँ तक (ऊपर) ले जाय जहाँ

निगृह्य तत्र तत्तूर्णं पूरयेत्खत्रयेण तु।
एतां बद्ध्वा महावीरः खे गतिं प्रतिपद्यते ॥' (मा०वि० ७।१५)

इति । अतश्च इत्थं त्रिशूलव्याप्तिमजानानस्य खेचरीमुद्राबन्धेऽपि नैव परस्वरूपलाभो भवेत्—इति अत्र तात्पर्यम् । यदुक्तम्—

'इत्थमेतदविज्ञाय शक्तिशूलं वरानने ।
वद्ध्वापि खेचरीं मुद्रां नोत्पतत्यवनीतलात् ॥' (मा०वि० ८।८१)

इति ॥ ३६२ ॥

अत्रैव देवीत्रयप्राधान्येन अपि व्याप्तिं दर्शयति—

**अमुष्माच्छाम्भवाच्छूलाद्ध्रासयेच्चतुरंगुलम् ।**
**शाक्ते ततोऽप्याणवे तत्त्रिशूलत्रितयं स्थितम् ॥ ३६३ ॥**

अमुष्मादिति—पराप्राधान्येन द्वादशान्तावस्थितात्, शाक्ते इति—ब्रह्मरन्ध्रादष्टांगुलान्तव्याप्तिके परापराप्रधाने, ततोऽपि आणवे तत् चतुरंगुलं ह्रासयेदिति संबन्धः । तेन ब्रह्मरन्ध्रोपरि चतुरंगुलान्तमपराप्रधानमाणवं शूलम् । तदुक्तम्—

---

तक कि क ख तीनों (कमल) रहते हैं ।

"वहाँ उसका शीघ्र ही निग्रह कर ख के त्रिकसे उसका पूरण करे । इस (खेचरी मुद्रा) का बन्धन कर महावीर (साधक) आकाश में गति प्राप्त करता है ।" (मा.वि.तं. ७।१५-१६)

इसलिये इस प्रकार की त्रिशूलव्याप्ति को न जानने वाले को खेचरी मुद्रा का बन्ध लगाने पर भी परस्वरूप का लाभ नहीं होता—यह यहाँ तात्पर्य है । जैसा कि कहा गया—

"हे वरानने ! इस प्रकार इस शक्तित्रिशूल (की व्याप्ति) को न जानकर खेचरी मुद्रा का बन्ध करके भी (साधक) पृथ्वी तल से ऊपर नहीं उठता" ॥ ३६२ ॥ (मा.वि.तं. ८।८१)

यहीं पर तीन देवियों की प्रधानता से भी व्याप्ति दिखलाते हैं—

इस शाम्भव शूल से चार अङ्गुल नीचे शाक्त (शूल) में उससे भी (चार अङ्गुल नीचे) 'आणव (शूल) में उतरना चाहिये । इस प्रकार यह तीन त्रिशूल स्थित होता है ॥ ३६३ ॥

इस = पराप्राधान्य की दृष्टि से द्वादशान्त में स्थित । शाक्त में = ब्रह्मरन्ध्र से आठ अङ्गुल कम व्याप्ति वाले परापरा प्रधान में । उससे भी आणव में—उससे भी चार अङ्गुल कम कर देना चाहिये—यह सम्बन्ध है । इस प्रकार ब्रह्मरन्ध्र के चार अङ्गुल ऊपर अपराप्रधान आणव शूल है । वही कहा गया—

'इत्येतच्छाम्भवं प्रोक्तमष्टान्तं शाक्तमिष्यते ।
तुर्यान्तमाणवं विद्यादिति शूलत्रयं मतम् ॥' (मा०वि० ८।८२)

इति ॥ ३६३ ॥

एवमपि अस्य किं स्यात्?—इत्याशङ्क्य आह—

**तत्त्रिशूलत्रयोर्ध्वोर्ध्वदेवीचक्रार्पितात्मकः ।**
**किं किं न जायते किं वा न वेत्ति न करोति वा ॥ ३६४ ॥**

किं किं न जायते इति—विश्वात्मक एव संपद्यते—इत्यर्थः ॥ ३६४ ॥

अत्रैव पृथग्यागे विशेषान्तरमाह—

**एकैकामथवा देवीं मन्त्रं वा पद्मगं यजेत् ।**
**यामलैक्याङ्गवक्त्रादिसदसत्ताविकल्पतः ॥ ३६५ ॥**

मन्त्रमिति—नवात्माद्यन्यतमम् । तच्च अत्र पद्मं दलव्याप्तपार्श्वाराद्वयमासनत्वेन चिन्त्यम् । यागश्च अत्र यामलक्रमेण, एकवीरतया वा, अङ्गवक्त्रादियोगेन, तदयोगेन वा,—इति विकल्पार्थः ॥ ३६५ ॥

एवं

---

''इस प्रकार यह शाम्भव (शूल) कहा गया । (ब्रह्मरन्ध्र से) आठ अंगुल ऊपर शाक्त और उससे चार अङ्गुल ऊपर आणव शूल को समझना चाहिये । इस प्रकार तीन शूल माना गया है'' ॥ ३६३ ॥ (मा.वि.तं. ८।८२)

इस प्रकार भी इस (साधक) का क्या होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

उस तीन त्रिशूल के ऊपर-ऊपर देवीचक्र को अपना (अस्तित्व) अर्पण करनेवाला क्या-क्या नहीं होता अथवा क्या-क्या नहीं करता ॥ ३६४ ॥

क्या-क्या नहीं होता = विश्वात्मक बन जाता है—यह अर्थ है ॥ ३६४ ॥

यहीं पृथक् याग में दूसरा विशेष कहते हैं—

अथवा (इस याग में) एक-एक देवी अथवा पद्म में स्थित मन्त्र का यामल (= दो-दो), एक-एक, अङ्ग वक्त्र आदि की सत्ता अथवा असत्ता के विकल्प से पूजन करना चाहिये ॥ ३६५ ॥

मन्त्र—नव में से किसी एक की । दल में व्याप्त पार्श्ववर्त्ती अराद्वय वाला वह पद्म आसन के रूप में समझना चाहिये । यहाँ याग यामल क्रम से अथवा एकवीर के रूप में, अङ्गवक्त्र आदि के योग अथवा उसके अयोग से (करणीय है)—यह विकल्प का अर्थ है ॥ ३६५ ॥

इस प्रकार

'....................शिवो भूत्वा शिवं यजेत् ।'

इत्यादिदृशा प्राणादावात्मनि शिवीभावं भावयित्वा बाह्ययागं कुर्यात्—इत्याह—

**इत्थं प्राणाद् व्योमपदपर्यन्तं चेतनं निजम् ।**
**शिवीभाव्यार्चनायोगात्ततो बाह्यं विधिं चरेत् ॥ ३६६ ॥**

इत्थमिति—अन्तर्यागक्रमेण । व्योमेति—शून्यम् ॥ ३६६ ॥

ननु अन्तश्चेत् यागः कृतः, तत् किं बाह्येन?—इत्याशङ्क्य आह—

**बहिर्यागस्य मुख्यत्वे सिद्ध्यादिपरिकल्पिते ।**
**अन्तर्यागः संस्क्रियायै ह्यन्यथार्चयिता पशुः ॥ ३६७ ॥**
**यस्तु सिद्ध्यादिविमुखः स बहिर्यजति प्रभुम् ।**
**अन्तर्महायागरूढ्यै तयैवासौ कृतार्थकः ॥ ३६८ ॥**

मुख्यत्वे हेतुः सिद्ध्यादिपरिकल्पते इति—संस्क्रियायै इति—प्राणादेः । अन्यथेति—यदुक्तम्—

'अकृत्वा मानसं यागं योऽन्यं यागं समारभेत् ।

---

"शिव होकर शिव का पूजन करे ।"

इत्यादि दृष्टि से प्राण आदि युक्त आत्मा में शिवभाव की भावना कर बाह्य याग करे—यह कहते हैं—

इस प्रकार प्राण से लेकर शून्य पर्यन्त अपने चेतन की अर्चना के द्वारा शिवभावना कर तब बाह्य विधि करे ॥ ३६६ ॥

इस प्रकार = अन्तर्याग के क्रम से । व्योम = शून्य ॥ ३६६ ॥

प्रश्न—यदि याग अन्दर (= मन में) कर दिया गया तो फिर बाह्य से क्या लाभ ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

बाह्य याग के मुख्य होने फलतः सिद्धि आदि की परिकल्पना होने पर अन्तर्याग (प्राण आदि के) संस्कार के लिये होता है अन्यथा पूजक (व्यक्ति) पशु हो जाता है । जो सिद्धि आदि से रहित है वह अन्तर्याग में महारूढ़ि के लिये परमेश्वर की बाह्य पूजा करता है । उसी के द्वारा यह कृतकृत्य हो जाता है ॥ ३६७-३६८ ॥

मुख्यता में कारण है—सिद्धि आदि के लिये परिकल्पित । संस्कार के लिये—(यह संस्कार) प्राण आदि का होता है । अन्यथा—जैसा कि कहा गया—

"मानस याग को न करके जो अन्य याग को करता है उसे अशिव समझना

अशिवः स तु विज्ञेयो न मोक्षाय विधीयते ॥' (स्व० ३।३२)

इति । तयैवेति—अन्तर्महायागरूढ्या । देहस्य हि न्यासादिना शिवीभावो वृत्तः, प्राणबुद्धिशून्यानां तु अन्तर्यागेनेति किमवशिष्यते यद्बाहिर्यागेन कार्यमिति ॥ ३६८ ॥

इह आरुरुक्षूणां बाह्यक्रमेण आन्तरीयवृत्तिरूढिर्जायते इति क्षेत्रग्रहाद्युपक्रमं बाह्ययागं वक्तुमाह—

**कृत्वान्तर्यागमादाय धान्याद्यस्त्रेण मन्त्रितम् ।**
**दिक्षु क्षिपेद् विघ्ननुदे संहृत्यैशीं दिशं नयेत् ॥ ३६९ ॥**
**निरीक्षणं प्रोक्षणं च ताडनाप्यायने तथा ।**
**विगुण्ठनं च संस्काराः साधारास्त्रिशिरोमते ॥ ३७० ॥**
**गोमूत्रगोमयदधिक्षीराज्यं मन्त्रयेन्मुखैः ।**
**ऊर्ध्वान्तैरङ्गषट्केन कुशाम्ब्वेतेन चोक्षयेत् ॥ ३७१ ॥**
**भूमिं शेषं च शिष्यार्थं स्थापयेत्पञ्चगव्यकम् ।**
**पञ्च गव्यानि यत्रास्मिन्कुशाम्बुनि तदुच्यते ॥ ३७२ ॥**
**पञ्चगव्यं जलं शास्त्रे बाह्याशुद्धिविमर्दकम् ।**

---

चाहिये । (यह) मोक्ष के लिये (पात्र) नहीं होता ॥''

उसी के द्वारा = अन्तर्यागमहारूढ़ि के द्वारा । देह का शिवीभाव न्यास आदि के द्वारा किया गया और प्राणबुद्धिशून्य का अन्तर्याग के द्वारा, फिर क्या बचता है जिसे बहिर्याग के द्वारा किया जाय ॥ ३६८ ॥

आरोह के इच्छुक (साधकों) की बाह्य क्रम के द्वारा आन्तरिक वृत्ति में रूढ़ि (= प्रौढ़ता) उत्पन्न होती है इसलिये क्षेत्र ग्रह आदि के उपक्रम (= भूमिका) स्वरूप बाह्य याग को बतलाने के लिये कहते हैं—

अन्तर्याग करने के बाद अस्त्र से मन्त्रित धान्य आदि को लेकर विघ्नोत्सारण के लिये दिशाओं में फेंकना चाहिये फिर (उस फेंके गये धान्य को) बटोर कर ईशान दिशा में ले जाना चाहिये । त्रिशिरोभैरव के मत में निरीक्षण प्रोक्षण ताडन आप्यायन और विगुण्ठन ये आधारयुक्त संस्कार है । गोमूत्र गोबर (और गो के) दधि दूध और घृत (= पञ्चगव्य) का ऊर्ध्वान्त मुखों (= उल्टे क्रम) से अभिमन्त्रण करे तथा षडङ्ग से कुशाम्बु का (अभिमन्त्रण करें) पुनः इस (अभिमन्त्रित कुशाम्बु) से भूमि का प्रोक्षण करे और शेष पञ्चगव्य शिष्य के लिये रख दे । जिस कुशाम्बु में पञ्चगव्य (रहता है) वह शास्त्र में पञ्चगव्य जल कहा जाता है (जो कि) बाह्य अशुद्धि का नाशक होता है । लौकिक अशुद्धि को नष्ट किये

**लौकिक्यामविशुद्धा हि मृदितायामथान्तरीम् ॥ ३७३ ॥**
**अशुद्धिं दग्धुमास्थेयं मन्त्रादि यदलौकिकम् ।**

अत्र च

'तिला लाजा यवाश्चैव दूर्वाः सिद्धार्थकाः शुभाः ।
कुसुमानि च शुक्लानि ससुगन्धीनि भूरिशः ॥
ईषच्चन्दनपङ्केन मिश्रोऽयं विकिरः शुभः ।'

इति धान्यादि ज्ञेयम् । मन्त्रितमिति—सप्तधा । यदुक्तम्—

'शिवाम्भसास्त्रयुक्तेन विकिराण्यभिमन्त्रयेत् ।
सप्तकृत्वोऽस्त्रमन्त्रेण स्थित्वा मध्ये तु प्राग्दिशः ॥
ऊर्ध्वाधो विकिरेद्धान्यान्यस्त्रभूतानि चिन्तयेत् ।
चामरेण सुशुभ्रेण अस्त्रमन्त्रेण संहरेत् ॥
ऐशान्यभिमुखान्येव नैर्ऋताद्यावदैश्वरम् ।' इति ।

साधारा इति—सर्वकर्मसु । संवादितं च एतत् स्नानप्रकरणे । मन्त्रयेदिति—अर्थात् पृथक्-पृथक् पात्रस्थम् । ऊर्ध्वान्तेरिति—तेन गोमूत्रं सद्योजातेन, यावदीशानेन आज्यम्—इति क्रमः । एतेनेति—गोमयादिसंयोजितेन । भूमिमित्यनेन पञ्चगव्यानन्तरं भूगणेशास्त्राणां पूजनमुपक्रान्तम् । पञ्चगव्यशब्दं

---

जाने पर आन्तरिक अशुद्धि को नष्ट करने के लिये जो अलौकि मन्त्र आदि हैं (उसे) अपनाना चाहिये ॥ ३६९-३७४- ॥

यहाँ—

"तिल, लावा, यव, पीली सरसो, (अथवा सिद्धिप्रद सफेद) दूब, सुगन्धित श्वेत पुष्प बार-बार थोड़े गीले चन्दन से मिश्रित किये जाने पर यह शुभ विकिर होता है ।" उक्त श्लोक से धान्य आदि समझना चाहिये । मन्त्रित—सात बार । जैसा कि कहा गया है—

"अस्त्रयुक्त शिवजल (= कुशजल) से विकिरों का अस्त्र-मन्त्र से सात बार अभिमन्त्रण करे । (यज्ञमण्डप के) मध्य में खड़े होकर पूर्व दिशा से ऊपर और नीचे धान्यों को विखेर दे (तथा उनका) अस्त्ररूप में ध्यान करे । श्वेत चामर से अस्त्रमन्त्र के पाठ के द्वारा ईशान दिशा से लेकर नैर्ऋत्य तक इकट्ठा कर ऐश्वर (= ईशान) दिशा में उसे उपसंहृत (= फेंक दे) करें ।"

साधार—सब कार्यों में । इसे स्नानप्रकरण में कहा गया है । अभिमन्त्रण करे—अर्थात् अलग-अलग पात्र में रखे गये का । ऊर्ध्वान्तः इससे सद्योजात के द्वारा गोमूत्र, इसी प्रकार ईशान के द्वारा आज्य यह क्रम है । इससे = गोमय आदि से संयोजित के द्वारा । भूमि को इसके द्वारा पञ्चगव्य के बाद पृथिवी गणेश

व्युत्पादयति—पञ्चगव्यानीत्यादि । गोभ्यो हितानि गव्यानि पञ्चगव्यानि समाहृतानि विद्यन्ते यस्मिन् कुशाम्बुनि, तत् तथेति । आस्थेयमिति—अनुसन्धातव्यम्—इत्यर्थः ॥

अत एव आह—

**फादिनान्तां स्मरेद्देवीं पृथिव्यादिशिवान्तगाम् ॥ ३७४ ॥**

संहारक्रमस्य हि आन्तरीमशुद्धिं दग्धुमौचित्यमिति एवमुक्तम् ॥ ३७४ ॥

**पुष्पाञ्जलिं क्षिपेन्मध्ये धूपगन्धासवादि च ।**
**तथैव दद्याद्यागौकोमध्ये तेनाशु विग्रहम् ॥ ३७५ ॥**
**समस्तं देवताचक्रमधिष्ठातृ प्रकल्प्यते ।**
**अनन्तनाले धर्मादिपत्रे सद्वैद्यकर्णिके ॥ ३७६ ॥**
**षडुत्थे गन्धपुष्पाद्यैर्गणेशं ह्यैशगं यजेत् ।**
**उत्थितं विघ्नसंश्यान्त्यै पूजयित्वा विसर्जयेत् ॥ ३७७ ॥**[1]

---

(और) अस्त्र का पूजन सङ्केतित है । 'पञ्चगव्य' शब्द की व्युत्पत्ति बतलाते हैं—पञ्चगव्यानि इत्यादि । जो गायों के लिये हितकारी हो वह = गव्य । पाँच गव्य एकत्रित किये गये हैं जिस कुशाम्बु में वह, उस प्रकार । आस्थेय = अनुसन्धान करना चाहिये ॥

इसलिये कहते हैं—

फ से लेकर न तक की पृथिवी से लेकर शिव पर्यन्त वर्त्तमान (= मालिनी) देवी का स्मरण करना चाहिये ॥ -३७४ ॥

आन्तरिक अशुद्धि को जलाने के लिये संहारक्रम का औचित्य है—इसलिये ऐसा कहा गया ॥ ३७४ ॥

(यागस्थल के) मध्य में पुष्पाञ्जलि फेंकना चाहिये और उसी प्रकार याग स्थल के मध्य में धूप गन्ध आसव आदि देना चाहिये । इस (= क्षेप, दान) के कारण शीघ्र ही समस्त देवताचक्र सूक्ष्मशरीरधारी (होकर यज्ञमण्डप में आ जाते हैं) । अनन्त नाल (= अनन्तेश्वर शिव से नालरूपी उन्मेषमयी सृष्टि) वाले (अहिंसा सत्य आदि दश) धर्म आदि पत्र वाले शुद्धविद्या रूपी कर्णिका वाले षडुत्थ पद्म में गन्ध पुष्प आदि से ईशानदिशागामी गणेश (= ईशान दिशा में ले जाकर) की पूजा करनी

---

१. श्लोक सं० ३७७ के व्याख्याप्रकरण में जयरथ ने तीन प्रतीकों—'सिद्धिकामस्येति', 'आशेति' और 'पश्चादिति' का उल्लेख किया है । इसलिये लगता है कि कम से कम अनुष्टुप् वाली २ पंक्ति या ३ पंक्ति रही होगी जो कश्मीर संस्करण में अमुद्रित है ।

..........................................

.......................................... ।

ततः कुम्भं परामोदिद्रवद्रव्यप्रपूरितम् ॥ ३७८ ॥

पूजितं चर्चितं मूलमनुना मन्त्रयेच्छतम् ।

असिना कर्करीं पूर्वमस्त्रयागो न चेत्कृतः ॥ ३७९ ॥

तमैशान्यां यजेत्कुम्भं वामस्थकलशान्वितम् ।

ततः सौरदिगाश्रित्या सास्त्रांल्लोकेश्वरान्यजेत् ॥ ३८० ॥

गन्धपुष्पोपहाराद्यैर्विधिना मन्त्रपूर्वकम् ।

ततः शिष्योऽसिकलशीहस्तो धारां प्रपातयन् ॥ ३८१ ॥

गुरुणा कुम्भहस्तेनानुव्रज्यो वदता त्विदम् ।

भो भोः शक्र त्वया स्वस्यां दिशि विघ्नप्रशान्तये ॥ ३८२ ॥

सावधानेन कर्मान्तं भवितव्यं शिवाज्ञया ।

त्र्यक्षरे निर्ऋतिप्राये नाम्नि भोःशब्दमेककम् ॥ ३८३ ॥

अपासयेद्यतो मन्त्रश्छन्दोबद्धोऽयमीरितः ।

तत ऐश्यां दिशि स्थाप्यः स कुंभो विकिरोपरि ॥ ३८४ ॥

दक्षिणे चास्त्रवार्धानी स्थाप्या कुंभस्य सांप्रतम् ।

दद्यादित्यत्र च्छेदः । तेनेति—पुष्पाञ्जलिक्षेपादिना हेतुना । तदुक्तम्—

---

चाहिये । विघ्ननिवारणार्थ उठे हुये (उनकी) पूजा कर (उन्हें) विसर्जित करना चाहिये । इसके बाद पर (= उत्कृष्ट) आमोद वाले द्रव द्रव्य (= उत्कृष्ट सुरा आदि) से पूरित पूजित चर्चित कुम्भ को मूल मन्त्र से सौ बार अभिमन्त्रित करना चाहिए । यदि पहले अस्त्रभाग नहीं किया गया है तो कर्करी को असि मन्त्र के द्वारा (सौ बार अभिमन्त्रित करना चाहिए) । बायें स्थित कलश से युक्त उस कुम्भ की ईशान दिशा में पूजा करे । इसके बाद पूर्वदिशा से प्रारम्भ कर अस्त्रसहित लोकपालों की मन्त्रपूर्वक गन्ध पुष्प उपहार आदि विधि से पूजन करे । तत्पश्चात् असि एवं कलश हाथ में लिये हुये (जल)—धारा गिराता हुआ तथा जिसके पीछे-पीछे गुरु हाथ में घड़ा लेकर चले ऐसा शिष्य यह कहे—"हे हे इन्द्र ! आप अपनी दिशा में विघ्न की शान्ति के लिये कर्मपर्यन्त शिव की आज्ञा से सावधान हो जाइये । यदि (देवता का) नाम निर्ऋति की भाँति तीन अक्षर वाला हो तो एक ही 'भोः' शब्द देना चाहिये क्योंकि यह मन्त्र छन्दोबद्ध कहा गया है । इसके बाद उस कुम्भ को ईशान दिशा में बिकिरा के ऊपर रखना चाहिये । उसी समय कुम्भ के दक्षिण में अस्त्रवार्धानी स्थापित करनी चाहिये ॥ ३७५-३८५- ॥

'वास्तुयागं ततः कुर्यान्मालिन्युच्चारयोगतः ।
पुष्पैरञ्जलिमापूर्य फकारादि समुच्चरन् ॥
ध्यात्वा शक्त्यन्तमध्वानं नकारान्ते विनिक्षिपेत् ।'
(मा०वि० ८।८९) इति ।

सद्वैद्यकर्णिके इति—सती शुद्धविद्यैव वैद्यं कर्णिका यत्र तस्मिन्विद्यापद्मरूपे—इत्यर्थः । षडुत्थे इति—यदुक्तम्—

'दत्त्वानन्तं तथा धर्मं ज्ञानं वैराग्यमेव च ।
ऐश्वर्यं कर्णिकां चेति षडुत्थमिदमासनम् ॥' (८।९३) इति ।

ऐशगमिति—

'........................ऐशीं दिशं नयेत् ।' (३६९)

इति तत्रैव कर्मणः प्रक्रान्तत्वात् । उत्थितमिति—विघ्नौघनिवारणोद्युक्तत्वात् । तदुक्तम्—

'गौं(गाम्) इत्यनेन विघ्नेशं गन्धधूपादिभिर्यजेत् ।
तस्याङ्गानि गकारेण षड्दीर्घह्रस्वयोगतः ॥
त्रिनेत्रमुदितं ध्यात्वा गजास्यं वामनाकृतिम् ।' (८।९२) इति ।

---

देना चाहिये—यहाँ विराम है । इस कारण—पुष्पाञ्जलिक्षेप आदि के कारण । वही कहा गया—

"इसके बाद मालिनी का उच्चार करते हुये वास्तु याग करना चाहिये (वह इस प्रकार—) फूलों से अञ्जलि को पूरित कर फकार आदि का उच्चारण करते हुये शक्ति पर्यन्त अध्वा का ध्यान कर अन्त में नकार के उच्चारण के साथ फेंक देना चाहिये ।" (मा.वि.तं. ८।८९)

सद्वैद्यकर्णिके = सती शुद्धविद्या ही वैद्य (और वही) कर्णिका है जिसमें वह अर्थात् शुद्धविद्या रूपी कमल में । षडुत्थ में । जैसा कि कहा गया—

"अनन्त, धर्म, ज्ञान, वैराग्य, ऐश्वर्य और कर्णिका को देने के बाद यह षडुत्थ आसन होता है ।" (मा.वि.तं. ८।९३)

ऐशग—

"..................ईशान दिशा में ले जाना चाहिये ।"

क्योंकि वहीं से कर्म का प्रारम्भ होता है । उठे हुये—विघ्नोत्सारण के लिये उद्यत होने से । वही कहा गया—

"गौं" इस (मन्त्र) से विघ्नेश्वर की गन्ध धूप आदि के द्वारा पूजा करनी चाहिये । गकार के साथ छह दीर्घ ह्रस्व जोड़कर उस (विघ्नेश्वर) के (छ) अङ्गों की

सिद्धिकामस्येति—न मुमुक्षोः । यदुक्तम्—

'...............सिद्धिकामस्तु महास्त्रमनुपूजयेत् ।' (८।९२) इति ।

आशेति—आशासु सास्त्रेण मात्रष्टकेन आवृतं युक्तम्—इत्यर्थः । तदुक्तम्—

'अस्योपरि न्यसेद्ध्यात्वा खड्गखेटकधारिणम् ।
विकरालं महादंष्ट्रं महोग्रं भ्रुकुटीमुखम् ॥
स्वार्णैरिवाङ्गषट्कसमोपेतं दिङ्मातृपरिवारितम् ।
स्वार्णैरिवाङ्गषट्कं तु फट्कारपरिदीपितम् ॥
तद्रूपमेव सञ्चिन्त्य ततो मात्रष्टकं न्यसेत् ।
इन्द्राणीं पूर्वपत्रे तु सवज्रां युगपत्स्मरेत् ॥
आग्नेयीं शक्तिहस्तां च याम्यां दण्डकरां ततः ।
नैर्ऋतीं वारुणीं चैव वायवीं च विचक्षणः ॥
खड्गपाशध्वजैर्युक्तां चिन्तयेद्युगपत् प्रिये ।
कौबेरीं मुद्गरकरामीशानीं शूलसंयुताम् ॥' (८।९८) इति ।

पश्चादिति—अस्त्रयागस्य । होमोऽपि अत्र तत्संख्याक एव अर्थाक्षिप्तः । यदुक्तम्—

---

(पूजा करनी चाहिये) । बन्द तीनों नेत्र वाले वामन आकृति के गजानन का ध्यान कर....... ।'' (मा.वि.तं. ८।९१-९२)

सिद्धि चाहने वाले के—न कि मोक्षेच्छु के । जैसा कि कहा गया—

''सिद्धि चाहने वाला महा अस्त्र की पश्चात् पूजा करे ।'' (मा.वि.तं. ८।९२)

आशा—दिशाओं में अस्त्रयुक्त आठ (दिङ्)—माताओं से आवृत = युक्त । वही कहा गया—

''इसके ऊपर खड्ग खेटक (= ढाल) धारी विकराल बड़े दाँत वाले महा भयानक, भ्रुकुटी पर्यन्त मुख वाले, अपने छह अङ्गों से युक्त, दिङ्माताओं से परिवारित, अपने ही वर्णों से छह अङ्ग वाले फट्कार से परिदीपित का ध्यान कर न्यास करना चाहिये । उसके ही रूप का चिन्तन कर फिर आठ माताओं का न्यास करना चाहिये । पूर्वपत्र में वज्रयुक्त इन्द्राणी का एक साथ स्मरण करे । (इसी प्रकार अन्यान्य पत्रों पर) विद्वान् साधक शक्तिहस्ता आग्नेयी, दण्डहस्ता याम्या, तथा क्रमशः खड्ग पाश और ध्वजा से युक्त नैर्ऋती, वारुणी, वायवी का एक साथ चिन्तन करे। (उसी प्रकार) हे प्रिये ! मुद्गरहस्ता कौबेरी और शूलसंयुता ईशानी का भी ध्यान करे ।'' (मा.वि.तं. ९४-९८)

बाद में—अस्त्र याग के । यहाँ होम भी उतनी ही संख्या वाला (करना चाहिये—यह) अर्थात् आक्षिप्त है । जैसा कि कहा गया—

'आदौ च कलशं कुर्यात्सहस्रादिकमान्त्रितम् ।
सहस्रं होमयेत्तत्र ततो जप्त्वा विसर्जयेत् ॥
शतमष्टोत्तरं पूर्णं.................................. ।' (८।१००) इति ।

तत इति—अस्त्रकलशपूजाद्यनन्तरम् । परामोदीति—अनेन प्राधान्यात् मताद्युक्तम् । चर्चितमिति—चूतपल्लवादिभिः । असिना कर्करीं शतं मन्त्रयेत्—इति संबन्धः । तदुक्तम्—

'तत्रादौ कुम्भमादाय हेमादिमयमव्रणम् ।
सर्वरत्नौषधीगर्भं गन्धाम्बुपरिपूरितम् ॥
चूतपल्लववक्त्रं च स्रक्सूत्रकृतकण्ठकम् ।
रक्षोघ्नतिलकाक्रान्तं सितवस्त्रयुगावृतम् ॥
शताष्टोत्तरसञ्जप्तं मूलमन्त्रप्रपूजितम् ।
वार्धान्यपि तथाभूता किन्तु सास्त्रेण पूजिता ॥' (८।१०३)

इति । न चेत्कृत इति—मुमुक्षुविषये । तत्र हि तदेव कर्करीत्वेन पूज्यं भवेत्—इति भावः । वामस्थकलशेति—यदुक्तम्—

'वामभागे तु कुम्भस्य........................ ।' (स्व० ३।७७)

इत्यादि उपक्रम्य

---

"पहले एक हजार मन्त्र से मन्त्रित कलश की स्थापना तत्पश्चात् एक हजार होम फिर १०८ बार जप कर विसर्जन करे ।" (मा.वि.तं. ८।९९-१००)

ततः = अस्त्र तथा कलश की पूजा के बाद । परामोदि (=परमआनन्ददायक द्रव द्रव्य)—इस (कथन) से प्रधान होने के कारण मत (= सुगन्धित द्रव द्रव्य विशेष) आदि कहा गया । चर्चित (= अलंकृत)—आम के पल्लव आदि से । आरी के द्वारा कर्करी (= करवा) का सौ बार अभिमन्त्रण करना चाहिये—यह सम्बन्ध है । वही कहा गया—

"उस क्रम में पहले स्वर्ण आदि से निर्मित समतल सबरत्न औषधि से भरे फिर सुगन्ध वाले जल से पूरित घट के, मुख पर आम का पल्लव रखे । कण्ठ में माला और सूत्र लगाये । राक्षसों के नाशक तिलक से युक्त कर (उस घट को) दो श्वेतवस्त्रों से ढँके । तत्पश्चात् मूल मन्त्र से घट को पूजित करना चाहिये । वार्धानी की पूजा उसी प्रकार करनी चाहिये किन्तु अस्त्र मन्त्र से न कि मूल मन्त्र से ।" (मा.वि.तं. ८।१०१-१०३)

यदि नहीं किया गया—यह (कथन) मुमुक्षु के विषय में है । वहाँ वही (= कुम्भ ही) कर्करी के रूप में पूज्य होता है—यह भाव है । वामस्थकलश जैसा कि कहा गया—

"कुम्भ के वाम भाग में.............।" (स्व.तं. ३।७७)

'संप्रोक्ष्य च शिवाम्भोभिर्वार्धानीं मङ्गलान्विताम् ।
कुम्भवच्चर्चयित्वा तमासनस्योपरि न्यसेत् ॥' (स्व० ३।७८)

इत्यन्तम् । धारां प्रपातयन्निति—सौरदिगाश्रित्या पूर्वादिक्रमेण । इदमिति—वक्ष्यमाणम् । निर्ऋतिप्राये इति—तेन नैर्ऋते भोरित्यादि पठनीयम् । छन्दोबद्ध इति—छन्दोभङ्गे हि मन्त्र एव अयं न भवेदिति भावः । दक्षिणे इति—कुम्भस्य । तदुक्तम्—

'नीत्वा तत्रासने पूर्वं मूर्तिभूतं घटं न्यसेत् ।
तस्य दक्षिणदिग्भागे वार्धानीं विनिवेशयेत् ॥' (८।१०७) इति ॥

ननु एवं कुम्भपूजनेन किं स्यात्?—इत्याशङ्क्य आह—

**कुम्भस्थाम्बुसमापत्तिवृंहितं मन्त्रवृन्दकम् ॥ ३८५ ॥**
**तेजोमात्रात्मना ध्यातं सर्वमाप्याययेद्विधिम् ।**
**अतः कुम्भे मन्त्रगणं सर्वं संपूजयेद् गुरुः ॥ ३८६ ॥**
**पूर्वेण विधिनास्त्रं च कर्कर्यां विघ्ननुद्यजेत् ।**
**मध्येगृहं ततो गन्धमण्डले पूजयेद् गुरुः ॥ ३८७ ॥**
**त्रिकं यामलतैक्याभ्यामेकं वा मन्त्रदैवतम् ।**

---

ऐसा प्रारम्भ कर

"मङ्गलयुक्त वार्धानी को कुशाम्बु से प्रोक्षित कर घट के समान अलंकृत कर उसे आसन के ऊपर रखे ।" (स्व.तं. ३।७८)

यहाँ तक कलश रखने की चर्चा की गयी है । धारा को गिराते हुये—सौर दिशा के आश्रयण से = पूर्व दिशा के क्रम से । यह = वक्ष्यमाण । निर्ऋतिप्राय—इससे नैर्ऋत के विषय में भोः 'नैर्ऋते' इत्यादि पढ़ना चाहिये । छन्दोबद्ध—छन्दोभङ्ग होने पर यह मन्त्र ही नहीं रह जायेगा—यह भाव है । दक्षिण में—कुम्भ के । वही कहा गया—

"उस आसन पर ले जाकर मूर्त्तिभूत घट को रखे और उसके दक्षिण दिग्भाग में वार्धानी (= कर्करी) को रखे" ॥

प्रश्न—इस प्रकार के कुम्भपूजन से क्या होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

कुम्भ में स्थित जल की समापत्ति से वर्धित मन्त्रसमूह का तेजोरूप से ध्यान किये जाने पर (वह मन्त्र समूह) समस्त विधि को पूरित करता है । इसलिये गुरु कुम्भ में समस्त मन्त्रसमूह का सम्यक् पूजन करे और कर्करी में पूर्वविधि के अनुसार विघ्ननाशक अस्त्र की पूजा करे । इसके बाद गुरु गन्धमण्डल वाले गृह के मध्य में तीन, यामलता के ऐक्य (= ३ × २ = ६) की अथवा एक मन्त्रदेवता की पूजा करे ॥ -३८५-३८८- ॥

सर्वं विधिमिति—वक्ष्यमाणम् । अत इति—सर्वविध्याप्यायकारित्वात् । पूर्वेण विधिनेति—षोढान्यासादिना । मध्येगृहमिति—गृहमध्ये ब्रह्मस्थाने—इत्यर्थः । तदुक्तम्—

'गन्धमण्डलकं कृत्वा ब्रह्मस्थाने विचक्षणः ।
तत्र संपूजयेत्षट्कं त्रिकं वाप्येकमेव वा ॥' (८।१०९) इति ॥

इदानीं वह्निकार्यमभिधातुमुपक्रमते—

**अग्निकार्यविधानाय ततः कुण्डं प्रकल्पयेत् ॥ ३८८ ॥**
**शुद्धमन्त्रादिसञ्जल्पसङ्कल्पोत्थमपूर्वकम् ।**

एवं मण्डलपूजानन्तरमग्निकर्म विधातुमद्वयमयतया शुद्धस्य अत एव मन्त्रादिरूपस्य

'क्रिया कुण्डलिनी कुण्डं..................... ।'

इत्याद्यनुसंध्यात्मनः सञ्जल्पस्य प्ररोहात्मकात् सङ्कल्पादुत्थितम् । अत एव अलौकिकत्वादपूर्वं कुण्डं प्रकल्पयेत् = बहिरेवमनुसन्दध्यात्—इत्यर्थः ॥

ननु सर्वत्रैव कुण्डस्य उल्लेखसेककुट्टनाद्यात्मना संस्कारजातेन बहिः प्रकल्पनमुक्तम्, इह पुनरेवं कस्मादभिधीयते ?—इत्याशङ्क्य आह—

---

सब विधि = वक्ष्यमाण । इसलिये = सब विधि के पूरक होने के कारण । पूर्वविधि से = छह प्रकार के न्यास आदि के द्वारा । मध्ये गृह = घर के मध्य = ब्रह्म स्थान में । वही कहा गया—

"विद्वान् ब्रह्मस्थान में गन्ध का मण्डल बनाकर उसमें छह तीन अथवा एक (मन्त्रदेवता) का पूजन करे" ॥

अब अग्निकार्य का कथन करने के लिये उपक्रम करते हैं—

इसके बाद अग्निकार्य के विधान के लिये शुद्ध (इसलिये) मन्त्र आदि के उच्चारण के उठे हुये (= ज्ञात हुए) अपूर्व कुण्ड की रचना करे ॥ -३८८-३८९- ॥

इस प्रकार मण्डलपूजन के बाद अग्निकर्म करने के लिये अद्वयमय होने के कारण शुद्ध इसलिये मन्त्र आदिरूप

"क्रिया कुण्डलिनी कुण्ड.............।"

इत्यादि अनुसन्धानात्मक सञ्जल्प के प्ररोहात्मक सङ्कल्प से उत्पन्न इसलिये अलौकिक होने से अपूर्व कुण्ड की कल्पना करनी चाहिये = बाहर ऐसा अनुसन्धान करना चाहिये ॥

प्रश्न—सर्वत्र उत्खनन सिञ्चन कुट्टन आदि संस्कारसमूह के द्वारा कुण्ड की

**शिवस्य या क्रियाशक्तिस्तत्कुण्डमिति भावनात्॥ ३८९ ॥**
**परमः खलु संस्कारो विनाप्यन्यैः क्रियाक्रमैः।**

एतदेव अन्यत्र अपि अतिदिशति—

**एवं देहे स्थण्डिले वा लिङ्गे पात्रे जलेऽनले ॥ ३९० ॥**
**पुष्पादिषु शिशौ मुख्यः संस्कारः शिवतादृशे ।**

किमत्र प्रमाणम्?—इत्याशङ्क्य आह—

**उक्तं श्रीयोगसञ्चारे तथाहि परमेशिना ॥ ३९१ ॥**

तदेव पठति—

**चतुर्दशविधे भूते पुष्पे धूपे निवेदने ।**
**दीपे जपे तथा होमे सर्वत्रैवात्र चण्डिका ॥ ३९२ ॥**
**जुहोति जपति प्रेद्धे पूजयेद्विहसेद् व्रजेत् ।**
**आहारे मैथुने सैव देहस्था कर्मकारिणी ॥ ३९३ ॥**

प्रेद्धे इति—दीप्यते—इत्यर्थः । एवं परैव संवित् तेन तेन रूपेण

---

बाह्य रचना कही गयी है फिर यहाँ इस प्रकार क्यों कह रहे हैं?—यह शङ्का कर कहते हैं—

शिव की जो क्रिया शक्ति है वह कुण्ड है—इस प्रकार ऐसी भावना करने से बिना अन्य क्रियाक्रमों के (यह) परम संस्कार सम्पन्न हो जाता है ॥ -३८९-३९०- ॥

इसी का अन्यत्र भी अतिदेश करते हैं—

इसी प्रकार शरीर स्थण्डिल लिङ्ग पात्र जल अग्नि शिशु पुष्प आदि में शिवत्वदृष्टि के लिये संस्कार सम्पन्न होता है ॥ -३९०-३९१- ॥

इसमें क्या प्रमाण है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

परमेश्वर ने श्रीयोगसञ्चार में कहा है ॥ -३९१ ॥

उसी को पढ़ते हैं—

चौदह प्रकार की भूतसृष्टि में पुष्प धूप नैवेद्य दीप जप तथा होम में सभी जगह चण्डिका (विराजमान है यह समझकर) साधक हवन जप करता है, चमकता है, पूजन हसन और गमन करता है, इन सब कार्यों तथा आहार और मैथुन में वही (= चण्डिका) शरीरस्थ होकर कर्म करती है (सर्वत्र ऐसी भावना करनी चाहिये) ॥ ३९२-३९३ ॥

प्रेद्धे = चमकता है । इस प्रकार परा ही संवित् उस-उस रूप से परिस्फुरण

परिस्फुरतीति सर्वत्र अनुसन्धातव्यम्—इति अत्र तात्पर्यम् ॥ ३९३ ॥

येषां पुनरेवं संवित्प्ररोहो नास्ति, तान्प्रति अयं बाह्यः क्रियाक्रमः—इत्याह—

**तादृशीं ये तु नो रूढां संवित्तिमधिशेरते ।**
**अक्रमात्तत्प्रसिद्ध्यर्थं क्रमिको विधिरुच्यते ॥ ३९४ ॥**

एवं चैषां सिद्धिः स्यात्—इत्याह—

**अहं शिवो मन्त्रमयः सङ्कल्पा मे तदात्मकाः ।**
**तज्जं च कुण्डवह्न्यादि शिवात्मेति स्फुटं स्मरेत् ॥ ३९५ ॥**
**अत एव हि तत्रापि दार्ढ्यादार्ढ्यविलोकनात् ।**
**क्रियमाणे कृते वापि संस्क्रियाल्पेतरापि वा ॥ ३९६ ॥**

तत्रापीति—क्रमिके विधौ । अल्पतरेति—उक्तं च एतत् प्राक्—

'क्रियया सिद्धिकामो यः स क्रियां भूयसीं चरेत् ।' (१४३)

इत्यादि बहुप्रकारम् ॥ ३९६ ॥

एतदेव दृष्टान्तमुखेन हृदयङ्गमयति—

---

करती है—ऐसा सर्वत्र अनुसन्धान करना चाहिये—ऐसा यहाँ तात्पर्य है ॥ ३९२ ॥

जिनके अन्दर ऐसा संवित् का प्ररोह नहीं है उनके लिये वह बाहरी क्रियाक्रम है—यह कहते हैं—

जो लोग उस प्रकार की प्ररूढ संवित्ति के भागी नहीं है बिना क्रम के उसी सिद्धि के लिये क्रमिक विधि कही जाती है ॥ ३९४ ॥

इनको इस प्रकार सिद्धि प्राप्त होती है—

(साधक) 'मैं मन्त्रमय शिव हूँ ।' मेरे सङ्कल्प तदात्मक (= शिवमय) है । कुण्ड वह्नि आदि उस (= शिव) से उत्पन्न है (इसलिये वे सब) शिवमय है—ऐसा स्फुट स्मरण करे । इसीलिये वहाँ भी दृढ़ता अथवा अदृढ़ता पूर्वक अवलोकन से किये जा रहे अथवा किये गये (अनुष्ठान) में बहुत अधिक अथवा (कम) संस्कार (की आवश्यकता होती है) (= दृढ़ता होने पर कम और दृढ़ता न होने पर अधिक क्रिया-संस्कार की आवश्यंकता होती है) ॥ ३९५-३९६ ॥

वहाँ भी = क्रमिक विधि में । अल्पतरा--पहले ही यह—

"जो क्रिया के द्वारा सिद्धि चाहने वाला है वह अधिक क्रिया करे ।"

इत्यादि अनेक प्रकार से कहा गया है ॥ ३९६ ॥

**यथा हि कश्चित्प्रतिभादरिद्रोऽभ्यासपाटवात् ।**
**वाक्यं गृह्णाति कोऽप्यादौ तथात्राप्यवबुध्यताम् ॥ ३९७ ॥**

तत्र कुण्डस्य तावत्संस्कारानाह—

**उल्लेखसेककुट्टनलेपचतुर्मार्गमक्षवृतिपरिकलनम् ।**
**स्तरपरिधिविष्टरस्थितिसंस्कारा दशास्त्रतः कुण्डगताः ॥३९८॥**

उल्लेखः = खननम् । सेकः = आप्यायनम् । कुट्टनं = निविडतापादनम् । लेपः = समीकरणम् । समध्यग्रन्थि दार्भमासनं विष्टरः ॥ ३९८ ॥

अन्यत् स्वयमेव विषमत्वात् व्याचष्टे—

**मध्यग्रहणं दर्भद्वयेन कुशसंवृतिश्च भित्तीनाम् ।**
**प्राङ्मुखरेखात्रितयोर्ध्वरेखिकाः कुशसमावृतिश्च बहिः ॥ ३९९ ॥**
**शस्तलताश्चतुरश्रं दशलोकेशार्चनासनविधिश्च ।**
**सद्मासादनमस्त्राग्नितेजसा रक्षणं च कुण्डस्य ॥ ४०० ॥**

---

इसी को दृष्टान्त के द्वारा समझाते हैं—

जैसे कोई प्रतिभाहीन (व्यक्ति) अभ्यास की कुशलता से वाक्यार्थ समझ जाता है और कोई (= प्रतिभाशाली) पहली बार में ही । उसी प्रकार यहाँ भी समझना चाहिये ॥ ३९७ ॥

अब कुण्ड के संस्कारों को कहते हैं—

खोदना, सींचना, कूटना, लेप करना, चौकोर करना, अक्षवृतिपरिकलन (= चारों ओर तीन रेखाओं द्वारा वृत्त बनाना) स्तर समतल बनाना, परिधि (= लकड़ी आदि रखने के लिये घेरा), विष्टर और स्थिति (= पूर्णता) अस्त्र यन्त्रों के द्वारा ये दश कुण्डगत संस्कार करने चाहिये ॥ ३९८ ॥

उल्लेख = खोदना । सेक = सींचना । कुट्टन = ठोस बनाना । लेप = समतल करना । विष्टर = कुशाओं का वह आसन जिसके बीच में गाँठ हो ॥ ३९८ ॥

कठिन होने के कारण अन्य की स्वयं व्याख्या करते हैं—

दो कुशों के द्वारा पूर्व और उत्तराभिमुख चौराहा का आकार बनाना मध्य ग्रहण (= चतुर्मार्ग) है । (कुण्ड की) दीवालों को (भीतर की ओर ऊर्ध्व मुख) कुशों से ढँकना (अक्षवाट है) । पूर्व की ओर मुख वाले (कुश) के द्वारा तीन रेखाओं के (मध्य में) ऊर्ध्व रेखा खींचना (वज्रकरण है) । (कुण्ड के) बाहर कुश का फैलाना (स्तर है) । शस्त की शाखायें

**भूमेः शिवाग्निधृत्यै शक्तिर्विघ्नापसारणं चार्थाः ।**
**ततस्तु पूजिते कुण्डे क्रियाशक्तितया स्फुटम् ॥ ४०१ ॥**
**मातृकां मालिनीं वापि न्यस्येत्सङ्कल्परूपिणीम् ।**

दर्भद्वयेन प्रागुदङ्मुखेन चतुष्पथाकारेण चतुर्मार्गम् । कुण्डभित्तीनामन्तरूर्ध्वमुखैः कुशैः परितः संवरणमक्षवाटः । कुशाग्रेण पूर्वापरायतरेखात्रयमध्ये दक्षिणोत्तरायता रेखा वज्रीकरणम् । कुण्डबहिस्तेजःपुञ्जमयैः कुशैरास्तरणं स्तरः । पूर्वादिदिक्पूज्यानां ब्रह्मविष्णुसदाशिवशिवानामाधारशक्तिरूपाः शस्ता यज्ञकर्मवृक्षोत्था हस्तमात्राः सत्वचश्चतस्रः शाखाः परिधयः । तत्र द्वे पूर्वानने, द्वे सौम्यानने याभिः कुण्डबहिश्चतुरश्रसंनिवेशो जायते । एषां यथायोगं प्रयोजनमाह—दशेत्यादि । लोकेशेति उपलक्षणं, तेन ब्रह्मादीनामपि । तदुक्तम्—

'.........................ब्रह्माणं पूर्वविष्टरे ।' (स्व० २।२२०)

इति । सद्मासादनमिति—वागीश्या हि गुप्त्यर्थमावरकप्रायमक्षवाटेन गृहं परिकल्प्यते इत्येतदस्य प्रयोजनम् । रक्षणमिति—अस्त्रमन्त्रस्य । शिवाग्निधृत्यै

---

चतुरस्त (परिधियाँ होनी चाहिये) । दश लोक पालों का पूजन, आसनविधि, गृह की रचना, अस्त्र अग्नि के तेज से कुण्ड और भूमि की रक्षा शिवाग्निधारण के लिये शक्ति और विघ्न का अपसारण (ये क्रमशः उपर्युक्त अनुष्ठानों के) प्रयोजन हैं । इसके बाद क्रियाशक्ति के रूप में स्फुट रूप से कुण्ड का पूजन होने पर सङ्कल्परूपा मातृका अथवा मालिनी का न्यास करना चाहिये ॥ ३९९-४०१- ॥

दो कुशाओं के द्वारा पूर्व और उत्तर की दिशा में चौराहा का आकार बनाना चतुर्मार्ग है । कुण्ड की दीवालों को अन्दर-अन्दर ऊर्ध्वमुख कुशाओं के द्वारा सब ओर ढँकना अक्षवाट है । कुश के अग्रभाग के द्वारा पूर्व से पश्चिम की ओर फैली तीन रेखाओं के मध्य में दक्षिण से उत्तर की ओर रेखा खींचना वज्रीकरण है । कुण्ड के बाहर तेजःपुञ्जमय कुशों को बिछाना स्तर है । पूर्व आदि दिशाओं में पूज्य ब्रह्मा विष्णु सदाशिव और शिव की आधारशक्ति रूप, शस्त = यज्ञकर्मवृक्ष से उत्पन्न एक-एक हाथ की त्वचायुक्त चार शाखायें, परिधियाँ हैं । उनमें से दो पूर्वमुख और दो सौम्य (= उत्तर) मुख वाली होती हैं जिनके द्वारा कुण्ड के बाहर चारो ओर चौकोर सन्निवेश होता है । इन (अनुष्ठानों) का यथायोग प्रयोजन कहते हैं—दश........। लोकेश—यह (पद) उपलक्षण है । इससे ब्रह्मा आदि का भी (ग्रहण होता) है । वही कहा गया—

"ब्रह्मा को पूर्व कुशा पर.......... ।" (स्व.तं. २।२२०)

सद्मासादन—वागीश्वरी की रक्षा के लिये अक्षवाट के द्वारा आवरकप्राय गृह बनाया जाता है—यह इसका प्रयोजन है । रक्षण—अस्त्रमन्त्र का । शिवाग्नि को

शक्तिरिति—उल्लेखादीनां चतुर्णां वज्रीकरणस्य च । विघ्नापसारणं—स्तराणाम् । दशेत्यनेन निरीक्षणादीनां पञ्चानां संस्काराणां नेह परिगणनम्—इति कटाक्षितम् । ते हि सर्वकर्मसु साधारणा इति उक्तम् । पूजिते इति—'ओं क्रियाशक्त्यात्मने कुण्डाय नमः' इति प्रयोगेण । सङ्कल्परूपिणीमिति—वागीश्वरीरूपाम् ॥

अत एव आह—

**सङ्कल्पदेव्या यत्सृष्टिधाम त्र्यश्रं क्रियात्मकम् ॥ ४०२ ॥**
**ज्ञानशुक्रकणं तत्र त्रिः प्रक्षोभ्य विनिक्षिपेत् ।**

सा च[1] अर्थादृतुमती । तदुक्तम्—

'नीलोत्पलदलाभासामृतुमच्चारुलोचनाम् ।
ध्यात्वा चैवंविधां देवीं स्थापयेत्कुण्डमध्यतः ॥'

इति । तन्न्यासे च 'ओ ह्रीं भगवति मालिनि इदं स्थानमधितिष्ठ नमः' इति, 'ओं भगवन् शब्दराशे इदं स्थानमधितिष्ठ नमः' इति च प्रयोगः । त्र्यश्रं सृष्टिधामेति वह्निजननानुगुण्यादुक्तम् । त्रिः प्रक्षोभ्येति—कुण्डबाह्ये योनिक्षोभार्थम् ।

---

धारण करने के लिये शक्ति उल्लेख आदि चार वज्रीकरण का प्रयोजन है । विघ्नापसारण—स्तरों का प्रयोजन है । 'दश' इस (कथन) से निरीक्षण आदि (शेष) पाँच संस्कारों की गणना यहाँ नहीं है—यह सङ्केतित किया गया । क्योंकि वे (संस्कार) सब कर्मों में सामान्य है । पूजित होने पर 'ॐ क्रियाशक्त्यात्मने कुण्डाय नमः' इस प्रयोग से । सङ्कल्परूपिणी = वागीश्वरीरूपा ॥

इसीलिये कहते हैं—

सङ्कल्पदेवी (= वागीश्वरी) का जो क्रियात्मक त्रिकोण सृष्टिस्थान है उसमें, ज्ञान शुक्र के कण को तीन बार प्रक्षुब्ध कर, फेकना चाहिये ॥ -४०२-४०३- ॥

और वह अर्थात् ऋतुमती । वही कहा गया—

"नील कमलदल की भाँति कान्तिवाली, ऋतुमती, सुन्दर लोचनों वाली इस प्रकार की देवी का ध्यान कर (उसे) कुण्ड के मध्य स्थापित करना चाहिये ।"

और उसके न्यास में "ओं ह्रीं...........नमः" और "ॐ भगवन्.........नमः" यह शब्द प्रयोग है । त्रिकोण सृष्टिधाम—यह अग्नि की उत्पत्ति की अनुकूलता के

---

१. टिप्पणी—'सा च अर्थात्............इति च प्रयोगः' इतना अंश पिछली कारिका-मातृकां............रूपिणीं—की व्याख्या है?
सा च—इस अंश से या तो पाठान्तर प्रतीत होता है या दो पंक्तियाँ और थीं जो अनुपलब्ध है और उसी का प्रतीक सा च है ।

यदुक्तम्—

> '........................विद्यामों ह्रीमिति न्यसेत् ।
> शिवमोमिति विन्यस्य संपूज्य द्वितयं पुनः ॥
> ताम्रपात्रे शरावे वा आनयेज्जातवेदसम् ।
> शिवशुक्रमिति ध्यात्वा विद्यायोनौ विनिक्षिपेत् ॥' (८।११३) इति।

तथा

> 'ध्रुवेण कुण्डबाह्ये तु त्रिधा भ्राम्यावतारयेत् ।' इति ॥

एतदेव व्याप्तिगर्भीकारेण प्रपञ्चयति—

> **इच्छातः क्षुभितं ज्ञानं विमर्शात्मक्रियापदे ॥ ४०३ ॥**
> **रूढं ज्ञत्वादिपञ्चाङ्गविस्पष्टं जाज्वलीत्यलम् ।**

इह परानन्दोल्लासचमत्कारमयादौत्सुक्यात् जातक्षोभं सत् ज्ञानं स्वविमर्शन-मात्रसारायां स्वातन्त्र्यलक्षणायां क्रियायां विश्रान्तं

> 'सर्वज्ञः सर्वकर्ता च व्यापकः परमेश्वरः ।
> स एवाहं शैवधर्मा इति दार्ढ्याच्छिवो भवेत् ॥'

इति भङ्गया सर्वज्ञत्वादिभिरनन्तशक्तित्वस्य स्वतन्त्रतयैव स्वीकारात् पञ्चभिर्गुणै-

---

कारण कहा गया । तीन बार क्षुब्ध कर—यह कुण्ड के बाहर योनि के क्षोभ के लिये कहा गया । जैसा कि कहा गया—

"............ओं ह्रीं से विद्या का ओं से शिव का न्यास कर फिर दोनों की पूजा कर ताम्रपात्र या मिट्टी के कसोरे में अग्नि को लाये और शिव शुक्र के रूप में ध्यान कर विद्यायोनि में (उसे) छोड़ दे ।" (मा.वि.तं. ८।१११-११३)

तथा—

"ध्रुव मन्त्र के द्वारा कुण्ड के बाहर तीन बार घुमा कर गिरा दे" ॥ ४०२- ॥

इसी की व्याप्ति की दृष्टि से विस्तृत व्याख्या करते हैं—

इच्छा के कारण क्षुब्ध किया गया ज्ञान विमर्शात्मक क्रियापद में स्थिर होकर प्ररूढ़ होता हुआ सर्वज्ञत्व आदि पाँच अङ्गों से विस्पष्ट होकर प्रस्फुरित होता है ॥ -४०३-४०४- ॥

परानन्द उल्लास के चमत्कार से पूर्ण औत्सुक्य के कारण क्षुब्ध हुआ ज्ञान स्वविमर्शनमात्र तत्त्ववाली स्वातन्त्र्यलक्षण क्रिया में विश्रान्त हुआ—

"परमेश्वर सर्वज्ञ सर्वकर्त्ता और व्यापक हैं । मैं भी वही शैवधर्म वाला हूँ—इस प्रकार की दृढ (भावना) के कारण (साधक) शिव हो जाता है ।"

विस्पष्टं जाज्वलीति सर्वपरप्रमातृतयैव प्रस्फुरति—इत्यर्थः । अथ च परस्पराभिषङ्गानुबन्धिनोऽभिलाषादुल्लसितं वीर्यरूपं सङ्कल्परूपिण्या वागीश्वर्याः क्रियात्मके सृष्टिधामनि अलं प्राप्तप्ररोहं सत् सर्वज्ञत्वादिरूपैः पञ्चभिर्विद्याङ्गैः संस्कार्यतया परामृष्टं जाज्वलीति गर्भाधानक्रमेण नामकरणपर्यन्तं बहिः सिद्धिमियात्—इत्यर्थः ॥

अत एव आह—

**तेनाङ्गपञ्चकैरेव हुतिं दद्यात्सकृत्सकृत् ॥ ४०४ ॥**
**जन्माद्यखिलसंस्कारशुद्धोऽग्निस्तावता भवेत् ।**

जन्मादीति जन्मन आदिर्गर्भाधानादिरखिलसंस्कारस्तच्च आदिर्यस्य नामकरणादेरिति एकशेषः, तेन गर्भाधानपुंसवनसीमन्तोन्नयन जातकर्मनामकरणाख्यस्यसंस्कारपञ्चकस्य च अनेन सिद्धिरिति । तदुक्तम्—

'ततस्त्वाहुतयः पञ्चविद्याङ्गैरेव होमयेत् ।
जननादि ततः कर्म सर्वमेवं कृते कृतम् ॥' (८।११४) इति ॥

ननु एतावतैव कथमेवं स्यात्?—इत्याशङ्क्य आह—

---

इस सिद्धान्त के अनुसार सर्वज्ञत्व आदि के द्वारा अनन्तशक्तिता का स्वतन्त्र रूप से स्वीकार करने के कारण (वह ज्ञान) पाँच गुणों से स्पष्ट, जलता है = समस्त परप्रमाता के रूप में प्रस्फुरित होता है । साथ ही साथ परस्पर सम्बन्ध के अनुबन्धी की इच्छा से उल्लसित वीर्यरूप (वह ज्ञान) सङ्कल्परूपा वागीश्वरी के क्रियात्मक सृष्टिधाम में, अलम् = प्ररोह को प्राप्त होता हुआ, सर्वज्ञत्व आदि पाँच विद्याङ्गों के द्वारा संस्कार्य के रूप में परामृष्ट होता हुआ, प्रज्वलित होता है = गर्भाधान क्रम से नामकरण पर्यन्त (= गर्भाधान पुंसवन सीमन्तोन्नयन जातकर्म नामकरण तक) बाह्य सिद्धि को प्राप्त होता है ॥

इस कारण पाँच विद्याङ्गों से एक-एक बार आहुति देनी चाहिये । इससे अग्नि जन्म आदि सब संस्कारों से शुद्ध हो जाता है ॥ -४०४-४०५- ॥

जन्म आदि—जन्म के पहले गर्भाधान आदि समस्त संस्कार, वह आदि है जिसका = नामकरण आदि का—इस प्रकार यहाँ एकशेष (समास) है । इससे गर्भाधान पुंसवन सीमन्तोन्नयन जातकर्म नामकरण नामक पाँच संस्कारों की इस (होम) से सिद्धि होती है । वही कहा गया—

"इसके बाद विद्याङ्गों (मन्त्रों) से पाँच आहुतियों का होम करना चाहिये । उसके किये जाने पर समस्त जनन आदि कर्म किया गया हो जाता है" ॥ (मा.वि. तं. ८।११४)

**पञ्चाङ्गमेव पृथ्व्यादिरूपं कठिनतादिकाः ॥ ४०५ ॥**
**शक्तीर्दधद्वह्निगताः कुर्याद् गर्भादिकाः क्रियाः ।**

ननु अन्येऽपि वक्त्राभिघारादयः संस्कारविशेषा अवशिष्यन्ते इति किमिह ते न उक्ताः?—इत्याशङ्क्य तत्पूर्णतासंपत्त्यर्थमाह—

**ततोऽखिलाध्वसद्देवीचक्रगर्भां परापराम् ॥ ४०६ ॥**
**स्मरन्पूर्णाहुतिवशात्पूरयेदग्निसंस्क्रियाः ।**

पूरणे हेतुरखिलाध्वसद्देवीगर्भामिति ॥

एवं संस्कृतेऽग्नौ शिवत्वमापादयितुमाह—

**तथा मन्त्रेशयुक्सत्यसङ्कल्पमहसा ज्वलन् ॥ ४०७ ॥**
**वह्निस्तच्छिवसङ्कल्पतादात्म्याच्छिवतात्मकः ।**

तथा पूर्वोक्तेन प्रकारेण मन्त्रैरीशेन च युक्तस्य तदैक्यमापन्नस्य आचार्यस्य यः सङ्कल्पितार्थसंपत्त्या सत्यः शिवो भवति एवमात्मा सङ्कल्पः, तस्य महसा माहात्म्येन ज्वलन् यथायथमुत्कर्षासादनेन दीप्यन् वह्निस्तेन सङ्कल्प्यमानेन शिवेन

---

प्रश्न—इतने से ही ऐसा कैसे हो जाता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

पाँच अङ्गों वाला ही पृथिवी आदि रूप, कठिनता आदि (=द्रुतता, उष्णता, प्राणता, अवकाशदातृता) शक्तियों को धारण करता हुआ अग्निगत गर्भ आदि क्रियाओं को करता है ॥ -४०५-४०६- ॥

प्रश्न—अन्य भी वक्त्राभिघार आदि संस्कारविशेष बचते हैं फिर वे यहाँ क्यों नहीं कहे गये?—यह शङ्का कर उसकी पूर्णता की प्राप्ति के लिये कहते हैं—

इसके बाद समस्त अध्वा के सद्देवीमण्डल को गर्भ में रखने वाली परापरा देवी का स्मरण करते हुये पूर्णाहुति के द्वारा अग्नि का (अवशिष्ट) संस्कार पूरा करना चाहिये ॥ -४०६-४०७- ॥

पूरण में कारण है—सर्वाध्वमयी चक्रगर्भा देवी का स्मरण ॥

इस प्रकार के संस्कार किये गये अग्नि में शिवत्व की स्थापना के लिये कहते हैं—

उस प्रकार मन्त्रों और ईश्वर से युक्त सत्यसङ्कल्प (आचार्य) के तेज से जलती हुई अग्नि उस शिवसङ्कल्प के तादात्म्य से शिवत्वयुक्त हो जाती है ॥ -४०७-४०८- ॥

तथा = पूर्वोक्त प्रकार से, मन्त्रों और ईश्वर से युक्त = उससे अभेद को प्राप्त, आचार्य का जो सङ्कल्पित अर्थ की सम्पत्ति से सत्य शिव हो जाता है उस प्रकार

तादात्म्याच्छिवात्मकस्तद्धर्मैव भवेत्—इत्यर्थः ॥

एतच्च अस्माभिर्गुरुपरम्परोपनतमभिहितमिति विवेचनयोग्यम्—इत्याह—

**इत्येतत्संस्क्रियातत्त्वं श्रीशंभुर्मे न्यरूपयत् ॥ ४०८ ॥**
**मयापि दर्शितं शुद्धबुद्धयः प्रविविञ्चताम् ।**

अत एव अत्र विप्रतिपन्ना दूरं निरस्ताः—इत्याह—

**तेनात्र ये चोदयन्ति यथा बालस्य संस्क्रिया ॥ ४०९ ॥**
**वह्नौ वह्नेस्तथान्यत्रेत्यनवस्थैव संस्कृतेः ।**
**ते निरुत्थानविहता नयेऽस्मिन्गुरुदर्शने ॥ ४१० ॥**

अन्यत्रेति—अन्यस्मिन् वह्नौ । अनवस्थेति—अन्योऽपि हि वह्निः किमसंसकृतः संस्कृतो वा । अत्र असंस्कृतत्वे अस्य होमायोग्यत्वम् । संस्कारोऽपि अस्य किं स्वत्र परत्र वा । स्वत्र चेत् प्रथममेव तथा अस्तु किं वह्न्यन्तरापेक्षणेन, परत्र तु पुनरेवं चिन्तायामपर्यवसानमेवेति । निरुत्थानविहता इति—न हि अस्मिन्नये वह्न्यन्तरापेक्षा काचिदस्ति युज्यते वा—इति भावः ॥ ४१० ॥

---

का सङ्कल्प, उसके महस् = माहात्म्य से, जलता हुआ = क्रमशः उत्कर्ष की प्राप्ति के कारण चमकता हुआ अग्नि, उस = सङ्कल्प्यमान शिव के साथ तादात्म्य के कारण शिवात्मक = उस धर्म वाला, ही हो जाता है ॥

इसे हमने गुरुपरम्परा से प्राप्त कर कहा है इसलिये विवेचन के योग्य हैं—यह कहते हैं—

इस संस्कारतत्त्व को श्री शम्भुनाथ ने मुझको बतलाया है । मैने भी (उसे) प्रदर्शित कर दिया । (अब) शुद्धबुद्धि वाले (इसका) प्रकृष्ट विवेचन करें ॥ -४०८-४०९- ॥

इसलिये इसमें विरुद्ध विचार वाले दूर से ही निरस्त हो गये—यह कहते हैं—

इस कारण जो लोग इस विषय में कहते हैं कि जैसे बालक का संस्कार वह्नि में होता है उसी प्रकार वह्नि का अन्यत्र, इस प्रकार संस्कार की अनवस्था ही होती है—वे इस गुरु दर्शन (= गम्भीर दर्शन अथवा गुरु से प्राप्त दर्शन वाले) शास्त्र में निरुत्थानविहत (= पूर्णतः परास्त) हो गये ॥ -४०९-४१० ॥

अन्यत्र = दूसरी अग्नि में, अनवस्था—दूसरी भी वह्नि क्या असंस्कृत है या संस्कृत ? असंस्कृत होने पर वह होम के योग्य नहीं । (और संस्कृत होने पर) इसका संस्कार भी क्या अपने में है या दूसरे में ? यदि अपने में है तो पहले में ही वैसा हो जाय दूसरी वह्नि की अपेक्षा क्यों? और यदि पर में है तो पुनः

इदानीमनन्तरकरणीयमाह—

**जातेऽग्नौ संस्कृते शैवे शब्दराशिं च मालिनीम् ।**
**पितरौ पूजयित्वा स्वं शुद्धं धाम विसर्जयेत् ॥ ४११ ॥**
**शुद्धाग्नेर्भागमादाय चर्वर्थं स्थापयेत्पृथक् ।**

एवमपि दृढप्रतिपत्तिपवित्रीकृतान्प्रति बाह्यसंस्कारनिरपेक्षतया वह्निं संस्कर्तुं युक्त्यन्तरमाह—

**अथवाग्नेः शिखां वामप्राणेनादाय हृज्जुषा॥ ४१२ ॥**
**चिदग्निनैक्यमानीय क्षिपेद्दक्षेण संस्कृताम् ।**

शिखामिति—अर्थादसंस्कृताम् । आदायेति—पूरकभङ्ग्या । क्षिपेदिति—रेचकयुक्त्या । संस्कृतामिति—हृज्जुषा चिदग्निना सामरस्यापत्तेः । यदुक्तम्—

'ज्वलितस्याथवा वह्नेश्चितिं वामेन वायुना ।
आकृष्य हृदि संकुम्भ्य दक्षिणेन पुनः क्षिपेत् ॥
पूर्णां च पूर्ववद्दद्याच्छिवाग्नेरपरो विधिः ।'

(८।११७) इति ॥

---

ऐसी चिन्ता होने पर (चिन्ता का) पर्यवसान ही नहीं होगा । निरुत्थानविहत—इस शास्त्र में दूसरी वह्नि की अपेक्षा न तो है और न अपेक्षा रखना उचित ही है ॥ ४१० ॥

अब बाद में करने योग्य को कहते हैं—(अथवा उत्तरारणि और अधरारणि रूप) शिवाग्नि के उत्पन्न एवं संस्कृत होने पर मातापिता रूप शब्दराशि (= मन्त्र) और मालिनी की पूजा कर (उसे) अपने शुद्ध धाम में भेज देना चाहिये । शुद्ध अग्नि के एक भाग को लेकर चरु के लिये अलग स्थापित करना चाहिये ॥ ४११-४१२- ॥

इस पर भी दृढ़ धारणा के द्वारा पवित्र किये गये के प्रति बाह्य संस्कार की अपेक्षा न होने से अग्नि का संस्कार करने के लिये दूसरी युक्ति बतलाते हैं—

अथवा बायें प्राण (= श्वास) से अग्नि की शिखा को पकड़ कर हृदय में रहने वाली चिदग्नि के साथ एक कर संस्कृत (अग्निशिखा) को दाहिने (प्राण) से बाहर करे ॥ -४१२-४१३- ॥

शिखा की—असंस्कृत । लेकर—पूरक के रूप में । फेंकें—रेचक की युक्ति से। संस्कृत—हृदय में रहने वाली चिदग्नि के साथ सामरस्य होने के कारण । जैसा कि कहा गया—

"अथवा जलती हुयी अग्नि के चैतन्य को वामनासारन्ध्रगत वायु के द्वारा खींच कर हृदय में पूरण कर पुनः दक्षिणनासारन्ध्र से निर्गत होने वाली वायु से (बाहर)

ननु एवमभिधाने कोऽभिप्रायः?—इत्याशङ्क्य आह—

**शिव इत्यभिमानेन दृढेन हि विलोकनम् ॥ ४१३ ॥**
**सर्वस्य संस्क्रिया तत्त्वं तत्तस्मै यद्यतोऽमलम् ।**

अत्रैव शास्त्रान्तरपक्षमपि आह—

**नवाहुतीरथो दद्यान्नवात्मसहितेन तु ॥ ४१४ ॥**
**शिवाग्नये तारपूर्वं स्वाहान्तं संस्क्रिया भवेत् ।**
**शिवचैतन्यसामान्यव्योमरूपेऽनले ततः ॥४१५ ॥**
**प्राग्वदाधारमाधेयं देवीचक्रं च योजयेत् ।**

तारः = प्रणवः । तत इति—एवं संस्कारानन्तरम् ॥

ननु अग्नावेव संस्कारहोमः स्रुवादिभिः कार्यः, तत् प्रथममेषामेव संस्कारः कस्मात् न कृतः?—इत्याह—

**स्रुवं स्रुचं च संपश्येदधोवक्त्रौ क्रमाद् गुरुः ॥ ४१६ ॥**
**शिवशक्तितयाभ्यर्च्यौ तथेत्थं संस्क्रियानयोः ।**

---

निकाले और पूर्णा (= पूर्णाहुति) को पहले की भाँति दे । यह शिवाग्नि की दूसरी विधि है'' ॥ (मा.वि.तं. ८।११६-११७)

प्रश्न—इस प्रकार के कथन में क्या अभिप्राय है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

'यह शिव है' इस दृढ़ अभिमान से (सबको) देखना ही सब का संस्कार है । चूँकि सब वही तत्त्व (= शिव) है इस कारण उस (= साधक) के लिये सब निर्मल अर्थात् चिन्मय होने के कारण पवित्र है ॥ -४१३-४१४- ॥

इसी में शास्त्रान्तर पक्ष को भी कहते हैं—

इसके बाद शिवाग्नि के लिये नवात्मा के सहित नव आहुतियाँ देनी चाहिये । यह संस्कार ॐकारपूर्वक एवं स्वाहान्त (उच्चारण) रूप होता है (जिसका स्वरूप होगा—'ॐ शिवाग्नये स्वाहा') इसके बाद शिवैतन्य-सामान्य व्योम रूप अग्नि में पहले की भाँति आधार आधेय और देवीचक्र की पूजा करनी चाहिये ॥ -४१४-४१६- ॥

तार = प्रणव ॐ । उसके बाद = संस्कार के बाद ॥

प्रश्न—अग्नि में ही स्रुवा आदि के द्वारा संस्कारहोम किया जाता है तो पहले इन्हीं (= स्रुवादि) का संस्कार क्यों नहीं किया गया—यह कहते हैं—

गुरु स्रुक् और स्रुवा को क्रमशः अधोमुख देखे । उसी प्रकार (=

संपश्येदिति—परदृष्ट्या । एतच्च प्रोक्षणादीनां चतुर्णामपि उपलक्षणम्, ते हि सर्वकर्मसु साधारणा इत्युक्तम् । अधोमुखाविति—सृष्ट्युन्मुखताभिप्रायेण । इत्थमिति अधोवक्त्रतया संदर्शनादिक्रमेण । तदुक्तम्—

'..................स्थापयेत्तावधोमुखौ ।' (स्व० २।२३१) इति,

'........स्रुक्शक्तिस्तु स्रुवः शिवः ।' इति ॥

ननु अनयोरन्यत्र बहुप्रकारं संस्कारजातमुक्तम्, श्रीपूर्वशास्त्रे पुनस्तन्नामापि न स्पृष्टं येन निरीक्षणाभ्यर्चनमात्रमेव तत्संस्कारनिमित्तमिह उक्तमिति किमेतत्?— इत्याशङ्क्य आह—

**तत्त्वसंदर्शनान्नान्यत्संस्कारस्यास्ति जीवितम् ॥ ४१७ ॥**
**इति वक्तुं स्रुवादीशः श्रीपूर्वे न समस्करोत् ।**

इह स्रुक्स्रुवादीनां होमयोग्यत्वमाधातुं हि तत्र तत्र संस्कारजातमुक्तम् । तच्च एतावतैव सिद्धं किमनेन । अस्मद्दर्शने हि शिवतापत्तिरेव परमः संस्कारः । स च अर्घपात्रविप्रुट्प्रोक्षणादिनैव सिध्येदिति उक्तं प्राग् बहुशः । यदागमोऽपि—

---

अधोमुख) वे दोनों शिवशक्ति के रूप में पूजित होने चाहिये । इस प्रकार इन दोनों का संस्कार होता है ॥ -४१६-४१७- ॥

देखे—पर (तत्त्व) समझते हुये । यह (= देखना) प्रोक्षण आदि चारो (संस्कारों) का सूचक है क्योंकि वे सब कर्मों में साधारण हैं—यह कहा जा चुका है । अधोमुख-सृष्टि की उन्मुखता के अभिप्राय से । इस प्रकार = अधोमुख के रूप में दर्शन आदि के क्रम से । वही कहा गया—

"उन दोनों को अधोमुख स्थापित करना चाहिये ।" (स्व.तं. २।२३१)

"............स्रुक् शक्ति है और स्रुवा शिव है" ॥

प्रश्न—इन दोनों (= स्रुक् और स्रुवा) का अन्यत्र अनेक प्रकार का संस्कार कहा गया है किन्तु मालिनीविजयतन्त्र में उसका नाम तक नहीं लिया गया जिसके कारण यहाँ (= तन्त्रालोक में) निरीक्षण और पूजन मात्र ही उसके संस्कार के लिये कहा गया; तो ऐसा क्यों है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**तत्त्वदर्शन से बढ़कर संस्कार का कोई उत्कृष्टतम रूप नहीं है यह कहने के लिये परमेश्वर ने श्रीपूर्वशास्त्र में स्रुवादि के संस्कार (की चर्चा) नहीं की ॥ -४१७-४१८- ॥**

स्रुक् स्रुवा आदि में होम की योग्यता लाने के लिये जगह-जगह संस्कारों को कहा गया है और वह इसी से सिद्ध हो जाता है फिर इससे क्या लाभ? हमारे दर्शन में शिवत्वलाभ ही सर्वोत्कृष्ट संस्कार है और वह अर्घपात्र की बूंदों के द्वारा प्रोक्षण आदि से ही सिद्ध हो जाता है—यह पहले बहुत बार कहा जा चुका है ।

'कर्तव्या यस्य संशुद्धिरन्यस्याप्यत्र वस्तुनः ।
तस्यानेनैव मार्गेण प्रकर्तव्या विजानता ॥'

(मा.वि.तं.८।५१) इति ।

एवमाज्यादावपि ज्ञेयम् । अतश्च अत्र शास्त्रान्तरादिह न किञ्चिदपि अपेक्षणीयम्, अर्घपात्रविप्रुट्प्रोक्षणादिनैव संस्कारसिद्धेस्तदपेक्षाया एव अभावात् । अन्यथा हि सर्वमेव अपेक्षणीयमिति अपर्यवसितमेव अनुष्ठानं स्यात् । यदाहुः—

'न च शास्त्रान्तरे कर्तुं युक्तं शास्त्रान्तरश्रुतम् ।
शास्त्रस्यान्यानपेक्षत्वात्पुंबुद्धिप्रभवं हि तत् ॥
सापेक्षत्वेऽप्यपेक्षैव मानं यावदपेक्षते ।
तावदेवान्यतः कार्यं नान्यत्स्यादनवस्थितेः ॥' इति ॥

एवमग्निगमधिवसानमभिधाय तर्पणमाह—

**ततस्तिलैर्मृगीं मध्यानामांगुष्ठवशाद् गुरुः ॥ ४१८ ॥**
**कृत्वा मूलं तर्पयेत शतेनाज्यस्रुवैस्तथा ।**
**अङ्गवक्त्रं षडंशेन शेषांश्चापि दशांशतः ॥ ४१९ ॥**
**सहस्रादिकहोमोऽपि तृप्त्यै वित्तानुसारतः ।**

---

जैसा कि आगम भी है—

"यहाँ जिस किसी अन्य वस्तु की भी यदि शुद्धि करनी है तो ज्ञानी (पुरुष) उसकी (शुद्धि) इसी मार्ग से करे ।" (मा.वि.तं. ८।५१)

ऐसा ही घृत आदि के विषय में भी जानना चाहिये । इसलिये यहाँ दूसरे शास्त्रों से कुछ भी अपेक्षा नहीं करनी चाहिये क्योंकि अर्घपात्र के जल से प्रोक्षण आदि के द्वारा ही संस्कार की सिद्धि हो जाने से उसकी (= अन्य शास्त्र की) अपेक्षा ही नहीं रहती । अन्यथा सबकी अपेक्षा होगी फिर अनुष्ठान समाप्त ही नहीं होगा । जैसा कि कहा गया—

"एक शास्त्र में वर्णित (नियमों) को दूसरे शास्त्र में लगाना उचित नहीं है क्योंकि शास्त्र स्वतंत्र हैं तथा पुरुष की बुद्धि से उत्पन्न (होने के कारण मात्र लौकिक) होते हैं । सापेक्ष होने पर भी अपेक्षा ही जब तक प्रमाण चाहेगी तब तक अन्य से अन्य कार्य नहीं होगा क्योंकि अनवस्था होगी" ॥

इस प्रकार अग्निसम्बन्धी अधिवास (= यज्ञ के आरम्भ में पूजन आदि) का कथन कर तर्पण को बतलाते हैं—

इसके बाद गुरु मध्यमा अनामिका और अंगुष्ठा के द्वारा मृगी मुद्रा बनाकर स्रुवा पात्रस्थ घृत से एक सौ मूल का, छठें अंश से अङ्गवक्त्र का और दशांश से शेष का तर्पण करे । धन के अनुसार तर्पण के लिये

मृगीं कृत्वेति । यदुक्तम्—

'अंगुष्ठाग्रसमासक्ते मध्यानामे महेश्वरि ।
तर्जनी च कनिष्ठा च प्रोच्छ्रिते विरले कृते ॥
मृगी नाम महामुद्रा................................ ।' इति ।

न च होमस्य शतिकत्वमेव नियम इत्याह—सहस्रेत्यादि । अत एव तत्र तत्र

'.........................वित्तशाठ्यं न कारयेत् ।' इति उक्तम् ॥

ननु यदि शतिकेनैव होमेन तर्पणं सिध्येत्, तत् किं वित्तक्षयकारिणा सहस्रादिकेन?—इत्याशङ्क्य आह—

**सति वित्तेऽपि लोभादिग्रस्तो बाह्यप्रधानताम् ॥ ४२० ॥**
**प्रथयंश्चिद्गुणीभावाच्छक्तिपातं न विन्दति ।**

बाह्यप्रधानता प्रथयन्निति बाह्येधनादावाग्रहात् । यथोक्तम्—

'विभवे सति यो लोभान्न कुर्याद्विधिविस्तरम् ।
नासौ फलमवाप्नोति जातुचित्परमेश्वरि ॥' इति ॥

---

सहस्त्र आदि होम (का) भी (विधान) है ॥ ४१८-४१९- ॥

मृगी मुद्रा बना कर—जैसा कि कहा गया—

"हे महेश्वरि ! मध्यमा और अनामिका अंगूठे के अग्रभाग में लगी हो, तर्जनी और कनिष्ठा अलग-अलग पूरी उठी हुई हों (तो यह) मृगी नामक महामुद्रा होती है।"

होम एक सौ ही करना चाहिये—यह नियम नहीं है—इसलिये कहते हैं—सहस्त्र इत्यादि । इसीलिये स्थान—स्थान पर कहा गया—

"........वित्तशाठ्य नहीं करना चाहिये" ॥

प्रश्न—यदि एक सौ ही होम से तर्पण सिद्ध हो जाता है तो धनक्षयकारी सहस्त्र आदि (होम) से क्या लाभ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

धन होने पर भी लोभ आदि से ग्रस्त (उपासक) यदि बाह्य (धन सम्पत्ति की) प्रधानता को प्रमुखता देता है तो शिवत्वापत्ति के गौण होने से शक्तिपातलाभ नहीं करता ॥ -४२०-४२१- ॥

बाह्य प्रधानता को प्रमुखता देता हुआ—बाह्य धन आदि में आग्रह के कारण । जैसा कि कहा गया—

"धन होने पर भी जो साधक लोभ के कारण विधि का विस्तार नहीं करता हे परमेश्वरी ! वह कभी भी फल को नहीं प्राप्त करता" ॥

ननु एतावतैव शक्तिपातं न विन्दति इत्यत्र किं प्रमाणम्?—इत्याशङ्क्य आह—

**उक्तं स्वच्छन्दतन्त्रे तद्दीक्षितोऽपि न मोक्षभाक् ॥ ४२१ ॥**

इह तावत् कृतमकृतं न भवतीति अविवादः । तत् सलोभादेर्दीक्षायां कृतस्य कर्मणः किं फलं स्यात् ?—इत्याशङ्कते—

**ननु यत्तस्य दीक्षायां कृतं कर्मास्य किं फलम् ।**

एतदेव प्रतिविधत्ते—

**तत्राहुर्गमशास्त्रज्ञा वामाशक्तिमयास्तदा ॥ ४२२ ॥**
**मन्त्रा बध्नन्ति तं सम्यग्भवकारामहागृहे ।**

तदेति बाह्यप्रधानतायां चिद्गुणीभावे सति—इत्यर्थः ॥

ननु यदि एषां वामा शक्तिरेवं फलदायिनी, तदुदितापि ज्येष्ठा शक्तिः किं व्यर्थैव स्यात्?—इत्याशङ्क्य आह—

**या त्वनुग्राहिका शक्तिस्तेषां सा गुरुदीपिता ॥ ४२३ ॥**
**शोधयेत स्वशास्त्रस्थनिष्कामोल्लङ्घनक्रियाम् ।**

---

प्रश्न—इतने से ही शक्तिपात नहीं प्राप्त करता—इसमें क्या प्रमाण है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

स्वच्छन्दतन्त्र में कहा गया कि तब तो दीक्षाप्राप्त व्यक्ति भी मोक्ष का भागी नहीं होता ॥ -४२१ ॥

यहाँ कृत अकृत नहीं होता यह (सिद्धान्त) सर्वसम्मत है तो लोभी आदि की दीक्षा में किये गये कर्म का क्या फल होगा?—यह शङ्का करते हैं—

प्रश्न है कि उसकी दीक्षा में जो कर्म किया गया उसका क्या फल होगा? ॥ ४२२- ॥

इसी का समाधान करते हैं—

इस विषय में आगमशास्त्रवेत्ता कहते हैं—तब वामाशक्तिमय मन्त्र उसे संसाररूपी महा कारागार में भली प्रकार बाँध देते हैं ॥ -४२२-४२३- ॥

तब = बाह्य के प्रधान तथा चैतन्य के गौण होने पर ॥

प्रश्न—यदि इनकी वामाशक्ति इस प्रकार फलदायिनी है तो वर्णित भी ज्यष्ठा शक्ति क्या व्यर्थ ही रहेगी?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जो उनकी अनुग्राहिका शक्ति है वह गुरु के द्वारा उद्दीप्त होकर

या पुनस्तेषां वृत्तदीक्षाणामनुग्राहिका शक्तिः, सा गुरुणा कर्मयोगज्ञानैरुत्तेजिता सती स्वत्र दीक्षाद्यनुष्ठाननिमित्तमात्मीयतां प्रापिते शास्त्रे स्थितस्य विधिनिषेधात्मनः समयस्य निष्काममनिच्छापूर्वं क्रियमाणमुल्लङ्घनं शोधयेत, तथात्वेऽपि

'तस्मादकृतविघातात्कञ्चित्कालं पिशाचवरराजः ।
भूत्वा विमलात्मासौ व्रजति च समतां परेशेन ॥'

इत्यादिदृशा स्वरूपाभिव्यक्तिपर्यवसानैव स्यात् बाह्यप्रधानतया चिद्गुणीभावेन, वामाशक्त्यधिष्ठाने तु मूलत एव स्वरूपस्य तिरोहितत्वात् न किञ्चिदपि कुर्यादिति युक्तमुक्तम्—

'........लोभादिग्रस्तः शक्तिपातं न विन्दति ।' (४२१) इति ।

उक्तं च प्राक्

'स हि भेदैकवृत्तित्वं शिवज्ञाने श्रुतेऽप्यलम् ।
नोज्झतीति दृढं वामाधिष्ठितस्तत्पशूत्तमः ॥
शिवेनैव तिरोभाव्य स्थापितो नियतेर्बलात् ।
कथङ्कारं पतिपदं प्रयातु परतन्त्रितः ॥' (१३।३१६) इति ॥

एवं होमान्ते तत्पूर्णतासंपत्तये पूर्णाहुतिर्दातव्या इति तत्प्रयोगमाह—

---

अपने शास्त्र में वर्णित अनीप्सित उल्लघंनक्रिया को शुद्ध कर देती है ॥ -४२३-४२४- ॥

उन दीक्षासम्पन्न शिष्यों की जो अनुग्राहिका शक्ति है वह गुरु के द्वारा कर्म योग और ज्ञान से उत्तेजित होकर अपने में दीक्षा आदि अनुष्ठान के लिये आत्मसात् किये गये, शास्त्र में स्थित विधिनिषेधात्मक नियमों के निष्काम = अनिच्छा पूर्वक किये गये, उल्लङ्घन को शुद्ध कर देती है । वैसा होने पर भी—

"उस अकृतविघात के कारण यह साधक पिशाचवरराज होता हुआ विमल आत्मा वाला होकर कुछ समय के लिये परमेश्वर के तुल्य हो जाता है ।"

इत्यादि के अनुसार (वह अनुग्राहिका शक्ति) बाह्य के प्रधान तथा चैतन्य के गौण होने से स्वरूपाभिव्यक्ति रूप अन्तिम लक्ष्य तक रहती है किन्तु वामा शक्ति का अधिष्ठान होने पर मूल से ही स्वरूप के छिप जाने के कारण कुछ भी नहीं करेगी । इसलिये ठीक कहा गया—

..........'लोभादिग्रस्तः..........।'

पहले भी कहा गया है—

'स हि.................परतन्त्रितः' ॥

होम के बाद उस (= होम) की पूर्णता की प्राप्ति के लिये पूर्णाहुति देनी

तत ऊर्ध्वाधरन्यासादन्योन्यौन्मुख्यसुन्दरम् ॥ ४२४ ॥
स्रुक्स्रुवं शिवशक्त्यात्मादायाज्यामृतपूरितम् ।
समचित्तप्राणतनुरैकात्म्यविधियोगतः ॥ ४२५ ॥
वामं स्रुग्दण्डगं हस्तं दक्षिणं सोपयामकम् ।
कण्ठाधोगं विनिक्षिप्य दृढमापीड्य यत्नवान् ॥ ४२६ ॥
अधः कुर्यात्स्रुचं प्राणमूर्ध्वोर्ध्वं संनियोजयन् ।
यावद् द्विषट्कपर्यन्ते बोधाग्नौ चन्द्रचक्रतः ॥ ४२७ ॥
स्रुगग्रात्परमं ह्लादि पतेदमृतमुत्तमम् ।
तावद्वह्नौ मन्त्रमुखे वौषडन्तां हुतिं क्षिपेत् ॥ ४२८ ॥

ऊर्ध्वाधरन्यासादिति शिवशक्त्यात्मेति च यथायोगम्, तेन स्रुगूर्ध्व स्रुवः । यदुक्तम्—

'नाभिस्थाने स्रुचो मूलमुत्तानाग्रमुखं समम् ।
स्रुच्युपरि स्रुवं देवि कृत्वा चैवमधोमुखम् ॥' इति ।

अत एव शक्तिशिवात्मकत्वादनयोरन्योन्यौन्मुख्यमुचितं येन प्रेक्षितफलसंपत्तिः । अत एव अन्योन्यौन्मुख्येन परस्परस्वरूपानुप्रवेशात् स्रुगेकगामित्वेऽपि अविशेषण

---

चाहिये । इसलिये उसका प्रयोग कहते हैं—

इसके बाद ऊर्ध्वाधरस्थापना के कारण परस्पराभिमुख होने से सुन्दर शिवशक्तिरूप स्रुक्स्रुवा को घृतामृत से भर कर हाथ में ले कर चित्त प्राण और शरीर का परतत्त्व के साथ तादात्म्य स्थापित करते हुये स्रुक् के दण्ड सहित बायें हाथ को और उपयाम (= कुश का वर्त्तुलाकार बन्ध) युक्त दाहिने हाथ को कण्ठ के नीचे ले जाय और प्रयत्नयुक्त हो अधिक से अधिक दबा कर स्रुक् को नीचे ले जाय और प्राण को ऊपर-ऊपर नियोजित करता हुआ जब तक द्वादशान्तपर्यन्त चन्द्रचक्र वाले स्रुक् के अग्रभाग से प्रसन्नता देने वाला उत्तम अमृत चिदग्नि में न गिरे तब तक मन्त्रमुख वाली अग्नि में अन्त में वौषट् (का उच्चारण करते हुये) आहुति दे ॥ -४२४-४२८ ॥

ऊपर नीचे रखने से तथा शिवशक्ति रूप—इसे सम्बन्ध के अनुसार (समझना चाहिये) । इसलिये स्रुवा स्रुक् के ऊपर (रहता है) । जैसा कि कहा गया है—

"हे देवि ! नाभि स्थान में स्रुक् का मुख सीधा और उत्तान अग्रभाग वाला तथा इसी प्रकार स्रुक् के ऊपर स्रुवा को अधोमुख करके (आहुति दे) ।"

इसीलिये शक्तिशिवस्वरूप होने के कारण इन दोनों का परस्पर अभिमुख होना उचित है जिससे लक्षित फल की प्राप्ति होती है । इसीलिये परस्परौन्मुख्य के द्वारा

उक्तम्—आज्यामृतपूरितमिति । एवमेवंविधं स्रुक्स्रुवमादाय पराद्वयानुसन्धानादैकध्यापन्नदेहप्राणबुद्ध्यादिराचार्यः स्रुग्वदुत्तानं वामं हस्तं स्रुचो दण्डमूलगं दक्षिणं च सोपयामं स्रुववदधोमुखं स्रुवस्यैव कण्ठादधो वेदिकाकारमग्रपीठं गतं तत्प्रान्तश्लिष्टं कृत्वा एवंसंनिवेशाभ्यां हस्ताभ्यां दृढमापीड्य यत्नवान् सावधानः प्राणं हृदयादारभ्य ऊर्ध्वोर्ध्वं सम्यक् तत्तत्पदोल्लङ्घनक्रमेण नियोजयन्नाज्यधारापातमनुसन्धाय स्रुचं शनैः शनैरधः कुर्यात् यावत् द्वादशान्तावस्थिते विश्वप्लोषकारिणी बोधाग्नौ चेतनालक्षणायाः स्रुचःपरां काष्ठामधितिष्ठतश्चक्राकारतया परमं ह्लादि अत एव उत्तमममृतं पतेत् बोधाग्न्युपोद्बोधकतया प्रसरेत्, तावत् तदेकमयतानुसन्धानेन सर्वमन्त्राणां तत्तद्द्रव्यकवलीकारकरणतया मुखे बाह्ये वह्नौ तृप्त्याधायकतया वौषडन्तां हुतिं क्षिपेत् पूर्णाहुतिं दद्यात्—इत्यर्थः । उपयाम ऊर्ध्वग्रन्थिर्ज्ञानखड्गतया प्रतीतो वेण्याकारो दार्भः संनिवेशः । यदाहुः—

> 'दर्भाणां तालमानेन कृता षट्त्रिंशता दलैः ।
> सप्तजप्ता शिवास्त्रेण वेणी बोधासिरुत्तमः ॥' इति ॥ ४२८ ॥

ननु एवमभिसन्धाने क इव अभिप्रायः ?—इत्याशङ्क्य आह—

---

परस्पर स्वरूप में अनुप्रवेश के कारण (घृत के) केवल स्रुक् में होने पर भी सामान्यरूप से कहा गया—घृतामृत से पूरित । इस प्रकार के स्रुक्स्रुवा को लेकर पराद्वय के अनुसन्धान के कारण एकध्यानापन्न देह प्राण बुद्धि आदि वाला आचार्य उतान स्रुक् वाले बायें हाथ को स्रुक् के दण्ड के मूल में लगाकर और उपयाम सहित स्रुव वाले दायें हाथ को अधोमुख कर स्रुव के ही कण्ठ से नीचे वेदी के आकार के समान अग्रपीठ में ले जाकर उसके अन्तिम छोर से लगाकर, इस प्रकार के सन्निवेश वाले हाथों से जोर से दबाते हुये प्रयत्नपूर्वक सावधान हुआ, प्राण को हृदय से लेकर ऊपर-ऊपर भली भाँति तत्तत् स्थान के उल्लङ्घन के क्रम से नियोजित करते हुये घृत की धारा के पतन को ध्यान में रखते हुये स्रुक् को धीरे-धीरे नीचे ले जाय । जब तक कि द्वादशान्त में स्थित विश्वदाही चिदग्नि में चेतनालक्षणचक्राकार वाली स्रुक् की अन्तिम सीमा से परमानन्ददायक इसलिये उत्तम अमृत (नहीं) गिरता = बोधाग्नि के उपोद्बलक के रूप में नहीं फैलता तब तक तदेकमयता के अनुसन्धान से सब मन्त्रों का उन-उन द्रव्यों का निगरण करने के कारण मुख में = बाह्य अग्नि में तृप्तिदायक रूप में वौषट् अन्त वाली आहुति दे = पूर्णाहुति दे । उपयाम = ऊपर ग्रन्थि वाला ज्ञानरूपी खड्ग के रूप में ज्ञात वेणी के आकार का कुश का बना हुआ मुद्रा । जैसा कि कहते हैं—

"कुशों के छत्तीस पत्तों की वह वेणी जो फैले हुये अंगूठा और मध्यमा के बीच की लम्बाई वाली हो तथा शिवास्त्र के द्वारा सात बार जपी गयी हो उत्तम बोधासि (उपयाम) होती है" ॥ ४२८ ॥

प्रश्न—इस प्रकार के अभिसन्धान में क्या अभिप्राय है ?—यह शङ्का कर

**य ऊर्ध्वे किल संबोधः कुण्डे स प्रतिबिम्बितः ।**
**वह्निः प्राणः स्रुक्स्रुवौ च स्नेहः सङ्कल्पचिद्रसः ॥ ४२९ ॥**
**इत्थं ज्ञात्वादितः कुण्डस्रुक्स्रुवाज्यमनून्भृशम् ।**
**द्वादशान्तविबोधाग्नौ रुद्ध्वा पूर्णाहुतिं क्षिपेत् ॥ ४३० ॥**

यः किल ऊर्ध्वे स्थितः संबोधः, सोऽर्थादधः कुण्डे प्रतिबिम्बितो वह्निः, यश्च एवंविधः प्राणस्तौ स्रुक्स्रुवौ, यश्च एवं भेदपरामर्शात्मा चिद्रसः, स स्नेह इत्यनुसन्धाय प्रथमं कुण्डादीन् द्वादशान्तविबोधाग्नौ भृशं रुद्ध्वा बिम्बप्राये तत्र तत्र आरोहक्रमेण सामरस्यं प्रापय्य पूर्णाहुतिं क्षिपेत् यथा प्रतिबिम्बप्रायाणां बाह्यानामेषामधोऽध एवं अवस्थितिः स्यात् ॥ ४३० ॥

ननु बिम्बस्य ऊर्ध्वोर्ध्वमवस्थाने प्रतिबिम्बस्य अधोऽधः स्थितिर्भवेदिति कोऽयं नयः ?—इत्याशङ्क्य गर्भीकृत्य दृष्टान्तयति—

**यथा यथा हि गगनमुत्पतेत्कलहंसकः ।**
**जले बिम्बं ब्रुडत्यस्य तथेत्यत्राप्ययं विधिः ॥ ४३१ ॥**

बिम्बमिति—प्रतिबिम्बरूपम् ॥ ४३१ ॥

---

कहते हैं—

जो ऊपर स्थित पूर्ण ज्ञान है वह नीचे कुण्ड में प्रतिबिम्बित वह्नि है । (उसी प्रकार) प्राण स्रुक् और स्रुवा है; जो सङ्कल्पात्मक चिद् रस है वही घी है । इस प्रकार विचार कर पहले कुण्ड स्रुक् स्रुवा घृत एवं मन्त्र को द्वादशान्तस्थ चिदग्नि में दृढ़तापूर्वक रोक कर पूर्णाहुति देनी चाहिये ॥ ४२९-४३० ॥

जो ऊपर स्थित संबोध है वह अर्थात् नीचे कुण्ड में प्रतिबिम्बित वह्नि है और जो इस प्रकार का (= ऊर्ध्वस्थ) प्राण है वे दोनों स्रुक् और स्रुवा हैं । जो यह भेदपरामर्शरूप चित् रस है वह स्नेह (= घृत) है—ऐसा समझ कर पहले कुण्ड आदि को द्वादशान्त रूपी ज्ञानाग्नि में हठात् रोक कर बिम्बप्राय उस-उसमें आरोह क्रम से समरसता लाकर पूर्णाहुति डालनी चाहिये । जिससे कि प्रतिबिम्बप्राय इन (= कुण्ड आदि) की स्थिति नीचे की नीचे ही रह जाय ॥ ४३० ॥

प्रश्न—बिम्ब के ऊपर-ऊपर रहने पर प्रतिबिम्ब नीचे-नीचे स्थित रहेगा—यह कौन सा सिद्धान्त है?—इस शङ्का को मन में रखकर दृष्टान्त देते हैं—

कलहंस आकाश में जैसे-जैसे ऊपर उड़ता जाता है जल में उसका प्रतिबिम्ब वैसे-वैसे डूबता जाता है । यहाँ भी यही विधि है ॥ ४३१ ॥

बिम्ब = प्रतिबिम्ब ॥ ४३१ ॥

एवमनुसन्धाने प्रकारान्तरमाह—

**स्वाभाविकं स्थिरं चैव द्रवं दीप्तं चलं नभः ।**
**माया बिन्दुस्तथैवात्मा नादः शक्तिः शिवस्तथा ॥ ४३२ ॥**
**इत्थं व्याप्यव्यापकतो विभेद्याभ्यन्तरान्तरम् ।**
**तदधःस्थानि पृथ्व्यादिमूलान्तानि तथा पुमान् ॥ ४३३ ॥**
**अविद्यारागनियतिकालमायाकलास्तथा ।**
**अणुर्विद्या तदीशेशौ सादाख्यं शक्तिकुण्डली ॥ ४३४ ॥**
**व्यापिनी समनौन्मन्यं ततोऽनामनि योजयेत् ।**
**रेचकस्थो मध्यनाडीसन्धिविद् गुरुरित्यदः ॥ ४३५॥**
**प्रोक्तं त्रैशिरसे तन्त्रे परयोजनवर्णने ।**

इह खलु पारमेश्वरी स्वरूपगोपनाकारा मायाख्या शक्तिर्व्यापकत्वात् ज्ञत्वकर्तृत्वाद्यात्मकं स्वाभाविकं रूपं व्याप्य आच्छाद्य आस्ते इति एतत्सङ्कोचितः सकलादिरात्मा व्यापकत्वात् स्थिरं पार्थिवं रूपमित्थं वक्ष्यमाणेन क्रमेण व्याप्ता आस्ते । बिन्दुश्च आप्यायकत्वात् द्रवमाप्यम्, नादश्च दीप्तमाग्नेयम्, स्पर्शप्रधाना शक्तिश्च चलं वायवीयम्, निरावरणत्वाच्छिवश्च नाभसमिति । एतत्

---

अनुसन्धान में दूसरा प्रकार बतलाते हैं—

मध्यनाडी (= सुषुम्ना) की सन्धि का विद्वान् अत एव ऊर्ध्व रेचकस्थ उपाधियुक्त गुरु, स्वाभाविकस्थिर (= पृथिवी) द्रव (= जल) दीप्त (= तेज) चल (= वायु) आकाश, माया, आत्मा (= पुरुष) बिन्दु (= ईश्वर) नाद (= सदाशिव) शक्ति और शिव-इस प्रकार व्याप्यव्यापक रूप से (ऊर्ध्वोर्ध्व) भेद कर भीतर-भीतर उसके नीचे स्थित पृथिवी से लेकर मूल प्रकृति तक तथा पुरुष विद्या राग नियति काल कला माया जीव (= शुद्ध विद्या) उसका ईश (= विद्येश्वर या मन्त्र) ईश्वर सदाशिव शक्ति व्यापिनी समना और उन्मना का भेदन कर फिर (शिष्य को) अनाख्या में जोड़े । यह त्रिशिरोभैरवतन्त्र के परयोजनिका प्रकरण में कहा गया है ॥ ४३२-४३६- ॥

परमेश्वर की स्वरूपगोपनाकार वाली माया नामक शक्ति व्यापक होने के कारण ज्ञत्वकर्तृत्व आदि स्वाभाविक रूप को व्याप्त कर = ढँक कर, रहती है इसलिये इससे सङ्कोचित सकल आदि आत्मा व्यापक होने के कारण स्थिर पार्थिव रूप को इस प्रकार = वक्ष्यमाण क्रम से, व्याप्त करने वाला होता है । बिन्दु आप्यायक (= तृप्तिदायक) होने के कारण द्रव जलीय है । नाद दीप्त आग्नेय है । स्पर्शप्रधाना शक्ति चल (होने से) वायवीय है और निरावरण होने के कारण शिव आकाशीय है । यह—

'पृथिव्यापस्तथा तेजो वायुराकाशमेव च ।
पञ्चैतानि तु तत्त्वानि यैर्व्याप्तमखिलं जगत् ॥'

इत्यादिदृशा पृथिव्यादिशक्तिपर्यन्तपञ्चत्रिंशत्तत्त्वगर्भीकारेण मध्यनाडीसन्धिवित् तन्मर्मज्ञः, अत एव ऊर्ध्वरेचकस्थो गुरुः

'........................षट्त्यागात्सप्तमे लयः ।' (स्व० ४।२६७)

इति भङ्ग्या तत्तत्पदोल्लङ्घनेन आभ्यन्तरादाभ्यन्तरमूर्ध्वमूर्ध्वं विभेद्य अनन्तर-मनामनि अनाख्ये द्वादशान्तावस्थिते परमशिवे समनन्तरोक्तयुक्त्या योजयेदिति । एवं श्रीत्रिशिरोभैरवे योजनिकाप्रकरणे विभज्य उक्तम् ॥

एवमेतत् प्रसङ्गादभिधाय चरुसंसिद्धिं वक्तुमाह—

**ततः प्राक्स्थापितान्यस्तमन्त्रसंस्कृतवह्निना ॥ ४३६ ॥**
**चरुः साध्योऽथवा शिष्यैर्होमेन समकालकः ।**
**चरौ च वीरद्रव्याणि लौकिकान्यथवेच्छया ॥ ४३७ ॥**
**चरुसिद्धौ समस्ताश्च क्रिया हृन्मन्त्रयोगतः ।**
**ततश्चरुं समादाय गुरुराज्येन पूरिताम् ॥ ४३८ ॥**
**स्रुचं स्रुवं वा कृत्वैव भुक्तिमुक्त्यनुसारतः ।**

---

"पृथिवी जल तेज वायु और आकाश ये पाँच तत्त्व हैं जिनसे यह समस्त संसार व्याप्त है ।"

इत्यादि दृष्टि से पृथिवी से लेकर शक्तिपर्यन्त पैंतीस तत्त्व को अन्दर रख कर मध्यनाडी की सन्धि का ज्ञाता = उसका मर्मज्ञ, इस कारण ऊर्ध्वरेचकस्थ गुरु

"छह का त्याग करने के बाद सातवें में लीन होना चाहिए ।"

इस रीति से उस-उस स्तर के उल्लङ्घन के द्वारा अन्दर से और अन्दर की ओर ऊपर-ऊपर भेदन कर पश्चात् अनाम = अनाख्य द्वादशान्त में स्थित परम ।शव में पूर्वोक्त विधि के अनुसार जोड़े । ऐसा त्रिशिरोभैरव में योजनिका प्रकरण में अलग से कहा गया है ॥

प्रसङ्गात् इसका कथन कर चरु की सिद्धि बतलाने के लिये कहते हैं—

इसके बाद पहले स्थापित अन्यस्तमन्त्र से संस्कृत वह्नि के द्वारा (आचार्य स्वयं) चरु को सिद्ध करे अथवा शिष्यों के द्वारा होम के समकालक (= साथ-साथ पकाये जाने वाले चरु को) सिद्ध कराये । चरु के विषय में इच्छानुसार वीर द्रव्य अथवा लौकिक द्रव्य (ग्राह्य हैं) । चरु की सिद्धि के बाद समस्त क्रियायें हृन्मन्त्र (= हृदयस्थ मन्त्र या मूल मन्त्र) के जप के साथ (सम्पन्न) होती हैं । इसके बाद गुरु चरु को लेकर भोग

**देवानामथ शक्तीनां यन्त्राणां तु त्रयं त्रयम् ॥ ४३९ ॥**
**सप्तमं मातृसद्भावं क्रमादेकैकशः पठन् ।**
**स्वा इत्यमृतवर्णेन वह्नौ हुत्वाज्यशेषकम् ॥ ४४० ॥**
**चरौ हेत्यग्निरूपेण जुहुयात्तत्पुनः पुनः ।**

तत इति—तर्पणानन्तरम् । अन्यस्तमन्त्रेति यदुक्तम्—

'आप्याश्चरुपुरोडाशाः पञ्चसंस्कारसंस्कृते ।
अनाहतशिवे वह्नौ होमस्त्वावाहिते शिवः ॥' इति ।

अतश्च शुद्धाग्नेरिति तत्र उक्तम् । साध्य इति—स्वयमाचार्येण । होमेन समकालक इति—शिष्याणां होमादावव्यग्रत्वात् । वीरद्रव्याणि—सारादिरूपाणि । लौकिकानि—क्षीरतण्डुलादिरूपाणि । इच्छयेति—वीराणामवीराणां वा । समस्ताः क्रिया—इति—स्थाल्यादिग्रहणतदभिमन्त्रणदर्वीविघट्टनाद्याः । अमृतवर्णेनेति—सवयोराप्यायकारित्वात् । अग्निरूपेणेति—**हस्य शिवा**भिधायितया प्रमातृरूपत्वात् । पुनः पुनरिति—इत्थं प्रत्याहुति **प्रयोगः कार्यः—इत्यर्थः** । एवं हि अग्नौ स्वा इति सोमभागः सोमात्मनि चरौ, **हा इति अग्निभाग**श्च न्यस्तो भवेत् येन उभयमपि अग्नीषोमात्मकं संपद्यते इति । **यच्छ्रुतिः**—

---

और मोक्ष के अनुसार स्रुक् अथवा स्रुवा को घी से भर कर देवताओं उनकी शक्तियों और यन्त्रों का तीन-तीन (= छह) और सातवें मातृसद्भाव को एक-एक बार क्रमशः पढ़ते हुये 'स्वा' इस अमृत वर्ण से अग्नि में हवन कर शेष घृत को चरु में 'हा' इस अग्निरूप वर्ण से बार-बार हवन करे ॥ -४३६-४४१- ॥

उसके बाद = तर्पण के बाद । अन्यस्त मन्त्र—जैसा कि कहा गया—

''घी चरु और पुरोडाश पाँच संस्कारों से संस्कृत अनाहत शिव वाली अग्नि में छोड़े जाँय और होम आवाहित शिव वाली (वह्नि में) ।''

इसीलिये वहाँ 'शुद्धाग्नेः' ऐसा कहा गया । साध्य—स्वयं आचार्य के द्वारा । होम के समकाल में—क्योंकि शिष्य लोग उस समय होम आदि में व्यग्र नहीं रहते। वीरद्रव्य—सार आदि रूप मज्जा आदि। लौकिक—दूध चावल आदि रूप । इच्छा से—वीरों अथवा अवीरों की । समस्तक्रियायें—बटलोई आदि का लेना उसका अभिमन्त्रण, दर्वी (= कल्छुल) से घोंटना आदि । अमृत वर्ण से—'स' एवं 'व' के तर्पक होने के कारण, अग्निरूप से—'ह' के शिव का वाचक होने से प्रमाता रूप होने के कारण । बार-बार हर एक आहुति में यह प्रयोग करना चाहिये । इस प्रकार अग्नि में 'स्वा' इससे सोमात्मक चरु में सोम का भाग तथा 'हा' इससे अग्निभाग का न्यास होता है जिससे दोनों (= स्वाहा) ही अग्निसोमात्मक हो जाता है । जैसी कि श्रुति है—

'यो ह वै तद्धविरग्नीषोमाभ्यां जुहोति तस्यैतदमृतीभवति ।'

इति ॥

अत एव आह—

**भोज्यभोजकचर्वग्न्योरित्थमेकानुसन्धितः ॥ ४४१ ॥**
**स्वाहाप्रत्यवमर्शात्स्यात्समन्त्रादद्वयं परम् ।**

परमद्वयमिति—अग्नीषोमैकात्म्यापत्तेः ॥

ननु एवं भोज्यभोजकयोः साम्यमेव उक्तं स्यादिति किमेतत्?—इत्याशङ्क्य आह—

**एष संपातसंस्कारश्चरोर्भोक्ता ह्यधिष्ठितः ॥ ४४२ ॥**
**भोग्यस्य परमं सारं भोग्यं नर्नर्ति यत्नतः ।**

परमं सारमिति भोग्यस्य भोक्तरि विश्रामात्, अत एव नर्नर्ति क्षोभात्मना परिस्फुरतीति उक्तम् ॥

संपातशब्दस्य अन्वर्थतां दर्शयति—

---

"जो उपासक अग्नि और सोम देवता को लक्ष्य कर (एक विशिष्ट प्रक्रिया के अनुसार) हवि की आहुति देता है उसके लिये यह (= होम) अमृत हो जाता है (= अमृतत्व का कारण बनता है)" ॥

इसीलिये कहते हैं—

इस प्रकार भोज्य और चरु तथा भोजक और अग्नि को एक रूप समझने से तथा मन्त्रयुक्त स्वाहा के प्रत्यवमर्श से परम अद्वय (की स्थिति होती) है ॥ -४४१-४४२- ॥

परम अद्वय—अग्नि और सोम के अभेदज्ञान से ॥

प्रश्न—तो इस प्रकार भोज्य और भोजक का साम्य ही कहना चाहिये । यह क्या है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

यह संपातसंस्कार है । क्योंकि चरु का भोक्ता (= अग्नि) अधिष्ठित (= सिद्ध) है । यह (संस्कार) भोग्य (= चरु) का अन्तिम तत्त्व (= रहस्य) है जिसके फलस्वरूप भोग्य (पदार्थ) (अग्नि में जलते समय) प्रयत्नपूर्वक स्फुरण करता है (और जल कर अग्निस्वरूप हो जाता है) ॥ -४४२-४४३- ॥

परम सार—भोग्य का भोक्ता में विश्राम होने से । इसीलिये अत्यधिक नर्त्तन करता है = क्षुब्ध होकर स्फुरण करता है—यह कहा गया ।

**सममेकानुसन्धानात्पाततो भोक्तृभोग्ययोः ॥ ४४३ ॥**
**अन्योऽन्यत्र च संपातात्सङ्गमाच्चेत्थमुच्यते ।**

अत्र तुल्यकालार्थत्वं च अवयवार्थः, सङ्गमार्थत्वं तु समुदायार्थः ॥

एवं संस्कृतं चरुं षोढा विभजति—

**स्थण्डिले कुम्भकर्कर्योर्भागं भागं निवेदयेत् ॥ ४४४ ॥**
**भागेनाग्नौ मन्त्रतृप्तिर्द्वयं शिष्यात्मनोरथ ।**
**इत्थं विहितकर्तव्यो विज्ञाप्येशं तदीरितः ॥ ४४५ ॥**
**शक्तिपातक्रमाच्छिष्यान्संस्कर्तु निःसरेद् बहिः ।**
**तत्रैषां पञ्चगव्यं च चरुं दशनमार्जनम् ॥ ४४६ ॥**
**तस्य पातः शुभः प्राचीसौम्यैशाप्योर्ध्वदिग्गतः ।**
**अशुभोऽन्यत्र तत्रास्त्रहोमोऽप्यष्टशतं भवेत् ॥ ४४७ ॥**
**नेत्रमन्त्रितसद्वस्त्रबद्धनेत्रानचञ्चलान् ।**
**अनन्यहृदयीभूतान्बलादित्थं निरोधतः ॥ ४४८ ॥**
**मुक्तारत्नादिकुसुमसंपूर्णाञ्जलिकान् गुरुः ।**
**प्रवेश्य स्थण्डिलोपाग्र उपवेश्यैव जानुभिः ॥ ४४९ ॥**

---

सम्पात शब्द की व्युत्पत्तिलभ्य अर्थता को दिखलाते हैं—

सम = एकानुसन्धान से (= अभेद के साथ) भोक्ता और भोग्य के पात (= पतन) से, और एक के दूसरे में सम्पात से और सङ्गत होने से ऐसा (= सम्पात) कहा जाता है ॥ -४४३-४४४- ॥

यहाँ तुल्यकाल होना अवयवार्थ और सङ्गत होना समुदायार्थ है ॥

इस प्रकार संस्कृत चरु को छह प्रकार से विभक्त करते हैं—

(आचार्य) स्थण्डिल के ऊपर, कुम्भ, एवं कर्क री (= करवा) में एक-एक भाग दे । एक भाग से अग्नि में मन्त्रतृप्ति (= मन्त्र के द्वारा अग्नि की तृप्ति) और दो (भाग) शिष्य एवं अपने (= आचार्य), के लिये निवेदन करे । इस प्रकार कर्त्तव्य कर चुका (आचार्य) ईश्वर को विज्ञापित कर उनसे आज्ञा लेकर शक्तिपात के क्रम से शिष्यों का संस्कार करने के लिये बाहर निकले । उसमें इनको पञ्चगव्य चरु और दन्तधावन (यह सामग्री दे इन सामग्रियों में से पञ्चगव्य का भक्षण करने के बाद दन्तधावन का प्रयोग कर उसे फेंकना चाहिये) । पूर्व उत्तर ईशान पश्चिम और ऊपर की ओर उसका गिरना शुभ होता है अन्यत्र अशुभ । उस (= अशुभ होने) में एक सौ आठ अस्त्रहोम होना चाहिये । गुरु नेत्र मन्त्र से अभिमन्त्रित, उत्तम वस्त्र से बद्ध नेत्र वाले, शान्त, एकाग्रचित्त वाले

**प्रक्षेपयेदञ्जलिं तं तैः शिष्यैर्भावितात्मभिः।**
**अञ्जलिं पुनरापूर्य तेषां लाघवतः पटम् ॥ ४५० ॥**
**दृशोर्निवारयेत्सोऽपि शिष्यो झटिति पश्यति ।**

उक्तं च

'हृदयेन चरोः सिद्धिर्याज्ञिकैः क्षीरतण्डुलैः ।
संपातं सप्तभिर्मन्त्रैस्ततः षड्भागभाजितम् ॥
शिवाग्निगुरुशिष्याणां वार्धानीकुम्भयोः समम्।'
(मा.वि.तं. ८।१२२) इति ।

विज्ञाप्येति

'गुरुत्वेन त्वयैवाहमाज्ञप्तः परमेश्वर ।
अनुग्राह्यास्त्वया शिष्याः शिवशक्तिप्रचोदिताः ॥
तदेते तद्विधाः प्राप्तास्त्वमेषां कुर्वनुग्रहम् ।
मदीयां तनुमाविश्य येनाहं त्वत्समो भवे(भवन्) ॥ (९।३८) इति।

तदीरित इति—कुरु एवमिति प्रोक्त इति । तत्रेति—बहिः, दद्यादिति शेषः । तस्येति—दशनमार्जनस्य । तत्रेति—अशुभे । तदुक्तम्—

---

बल पूर्वक (बाह्य आकर्षणों से) निरोध के साथ, मोती रत्न आदि एवं फूलों से पूरित अञ्जली वाले (शिष्यों) का प्रवेश कराये । पुनः स्थण्डिल के आगे घुठनों के बल बैठाकर उन भावित आत्मा वाले शिष्यों के द्वारा उस अञ्जलि को फेंकवा दें । पुनः अञ्जलि को भरकर शीघ्र उनकी आँखों से वस्त्र को हटा दे । फिर वह शिष्य भी झट से (स्थण्डिल) को देखता है ॥ ४४४-४५१- ॥

कहा भी गया है—

"हृदय (= हृन्मन्त्र) से यज्ञसम्बन्धी दूध एवं चावलों के द्वारा चरु की सिद्धि एवं सात मन्त्रों से सम्पात (करे) । फिर शिव अग्नि गुरु शिष्य वार्धानी एवं कुम्भ के लिये (चरु का) समान छह भाग करे ।" (मा.वि.तं. ८।१२१-१२२)

यह बतलाकर—

"हे परमेश्वर ! तुम्हारे द्वारा मैं गुरु के रूप में आज्ञप्त किया गया हूँ कि शिवशक्ति से प्रेरित शिष्य तुम्हारे द्वारा अनुगृहीत किये जाँय । तो उस प्रकार के ये (शिष्य) उपस्थित हैं तो जिससे मैं तुम्हारे समान हो जाऊँ (उस प्रकार) मेरे शरीर में प्रवेश कर (तुम) इनके ऊपर अनुग्रह करो ।" (मा.वि.तं. ९।३७-३८)

उसके द्वारा कथित = 'ऐसा करो' इस प्रकार कथित । वहाँ = बाहर, दे वे— ऐसा जोड़ना चाहिये । उसका = दन्त धावन का । उसमें = अशुभ होने पर ।

'ऊर्ध्वाननं यदा तिष्ठेद्राज्यं मोक्षमवाप्नुयात् ।
अधोमुखे तु मरणं हृदयेन शतं हुनेत् ॥
पूर्वस्यां योगसंसिद्धिराग्नेय्यां व्याधिमादिशेत् ।
याम्यायां मरणं विद्यान्नैर्ऋत्यां कलहो भवेत् ॥
वारुण्यां धनसंपुष्टिर्वायव्योच्चाटनं भवेत् ।
सौम्यायां सिद्धिमाप्नोति मोक्षमीशानगोचरे ॥' इति ।

अनेन च दन्तसंस्कार उक्तः । तैरिति—एवं प्रवेशितैः प्रयोज्यकर्तृभिः । लाघवत इति—यथा अस्य झटित्येव स्थण्डिलदर्शनं भवेत्—इति भावः ॥

एवमस्य किं स्यात् ?—इत्याशङ्क्य आह—

**झटित्यालोकिते मान्त्रप्रभावोल्लासिते स्थले ॥ ४५१ ॥**
**तदावेशवशाच्छिष्यस्तन्मयत्वं प्रपद्यते ।**

एतदेव दृष्टान्तोपदर्शनेन हृदयङ्गमयति—

**यथा हि रक्तहृदयस्तांस्तान्कान्तागुणान्स्वयम् ॥ ४५२ ॥**
**पश्यत्येवं शक्तिपातसंस्कृतो मन्त्रसन्निधिम् ।**

---

वही कहा गया—

"जब दन्तकाष्ट ऊपर की ओर मुँह किये हुए जमीन पर गिरे तो (शिष्य) राज्य और मोक्ष प्राप्त करता है अधोमुख गिरने पर मरण होता है इसलिये 'हृदय' मन्त्र से १०८ आहुति देनी चाहिये । पूर्व दिशा में (गिरने पर) योगसिद्धि, आग्नेयी में व्याधि को समझे । दक्षिण में मरण समझे । नैर्ऋत्य में कलह होता है । पश्चिम में धनप्राप्ति, वायव्य में उच्चाटन होता है । उत्तर में सिद्धि और ईशान में (दन्त काष्ठ के) गिरने पर मोक्ष होता है ।"

इस (वर्णन) से दन्तसंस्कार कहा गया है । उनके द्वारा = प्रवेश कराये गये प्रयोजकों के द्वारा । लाघव के साथ जिससे इस (शिष्य) को झट से स्थण्डिल का दर्शन हो सके ॥

ऐसा होने से इसका क्या होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

मन्त्र के प्रभाव से उल्लासित स्थण्डिल के झट से दिखलाई पड़ने पर उसके आवेश के कारण शिष्य तन्मय हो जाता है ॥ -४५१-४५२- ॥

इसी को दृष्टान्त दिखा कर हृदयङ्गम करते हैं—

जैसे अनुरक्त हृदय वाला (पुरुष) प्रियतमा के उन-उन (सौन्दर्य आदि) गुणों को स्वयं देखता है उसी प्रकार शक्तिपात से संस्कृत शिष्य मन्त्र की सन्निधि को (स्वयं देखता है) ॥ -४५२-४५३- ॥

स्वयमिति, नतु उपायान्तरापेक्षणेन, तथात्वे हि झटित्येव तद्दर्शनमस्य न स्यात् ॥

ननु लावण्यादयः कान्तागुणा दृश्या इतिताननुरक्तहृदयः पश्यन्तां नाम, मन्त्राः पुनरदृश्यत्वात् संनिहितत्वेऽपि कथमर्वाग्दृशां चक्षुरादीन्द्रियगोचरतामासादयेयुः ?—इत्याशङ्क्य आह—

**चक्षुरादीन्द्रियाणां हि सहकारिणि तादृशे ॥ ४५३ ॥**
**सत्यत्यन्तमदृष्टे प्रागपि जायेत योग्यता ।**

चक्षुरादीन्द्रियाणां हि तादृशे शक्तिपातलक्षणे सहकारिणि सति प्रागत्यन्तमदृष्टेऽपि अनुभवसंस्काराभावाद्विकल्पस्य ज्ञानस्य अविषयेऽपि मन्त्रादौ दृशिक्रियाकरणायां योग्यता जायेत तथा संभावनीयम्—इत्यर्थः ॥

किमत्र प्रमाणम् ?—इत्याशङ्क्य आह—

**कृतप्रज्ञा हि विन्यस्तमन्त्रं देहं जलं स्थलम् ॥ ४५४ ॥**
**प्रतिमादि च पश्यन्तो विदुः सांनिध्यसंनिधी ।**

एवं स्वसंवेदनमपि अपह्नुवानान्प्रति आह—

---

स्वयं—न कि उपायान्तर की अपेक्षा से । क्योंकि वैसा होने पर इसको झट से उसका दर्शन नहीं होगा ॥ ४५२- ॥

प्रश्न—सौन्दर्य आदि कान्ता के गुण चाक्षुष प्रत्यक्ष के योग्य हैं इसलिये अनुरक्तहृदय पुरुष उसे देखे किन्तु मन्त्र तो अदृश्य होने के कारण संनिहित होने पर भी सामान्य लोगों के चक्षु आदि के विषय कैसे होंगे ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

उस प्रकार के सहकारी के रहने पर चक्षु आदि इन्द्रियों की पहले अत्यन्त अदृष्ट के विषय में भी वैसी योग्यता उत्पन्न हो जाती है ॥ -४५३-४५४- ॥

चक्षु आदि इन्द्रियों के उस प्रकार के = शक्तिपात जैसे, सहकारी के होने पर पहले अत्यन्त अदृष्ट भी = अनुभव के संस्कार के अभाव के कारण विकल्प ज्ञान के अविषय भी, मन्त्र आदि के विषय में दर्शनक्रिया करने की योग्यता उत्पन्न हो जाती है वैसा समझना चाहिये—यह अर्थ है ॥

इस विषय मे क्या प्रमाण है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

प्रज्ञावान् लोग मन्त्रों के न्यास से युक्त शरीर जल स्थल प्रतिमा आदि को देखते हुये सन्निधि और असन्निधि को जानते हैं ॥ -४५४-४५५- ॥

अपने संवेदन को छिपाने वालों के प्रति कहते हैं—

**न्यस्तमन्त्रांशुसुभगात्किञ्चिद्भूतादिमुद्रिताः ॥ ४५५ ॥**
**त्रस्यन्तीवेति तत्तच्चिदक्षैस्तत्सहकारिभिः ।**

लोके हि मन्त्रन्यासाविष्कृततेजः सौभाग्यादाचार्यादेर्भूतादिमुद्रिता जन्तवस्त्रस्यन्त इव दृश्यन्ते इति । एवं तेन शक्तिपातादिना सहकृतैरिन्द्रियैस्तस्य तस्य संनिधानासंनिधानादेश्चित् चेतनवदेवं भवेत्—इत्यर्थः । इयता च मन्त्रावेशलक्षणः पार्यन्तिकसंस्कार उक्तः ॥

इदानीं शिवहस्तविधिमभिधत्ते—

**ततः स दक्षिणे हस्ते दीप्तं सर्वाध्वपूरितम् ॥ ४५६ ॥**
**मन्त्रचक्रं यजेद्वामपाणिना पाशदाहकम् ।**
**तं शिष्यस्य करं मूर्ध्नि देहन्यस्ताध्वसंततेः ॥ ४५७ ॥**
**न्यस्येत्क्रमेण सर्वाङ्गं तेनैवास्य च संस्पृशेत् ।**

ननु एतत्प्रकृते श्रीपूर्वशास्त्रे न उक्तमिति कुत आनीतम्?—इत्याशङ्क्य आह—

**उक्तं दीक्षोत्तरे चैतज्ज्वालासंपातशोभिना ॥ ४५८ ॥**

---

जिस प्रकार कुछ भूत आदि आवेश से मुद्रित (= आविष्ट) लोग न्यस्त मन्त्रों की किरण (= प्रभाव) से सुभग (= शक्तिमान् आचार्य आदि) से डरते हैं उसी प्रकार उस (= शक्तिपात) से सहकृत इन्द्रियों के द्वारा वह-वह चेतन (ऐसा मन्त्रद्रष्टा हो जाता है ) ॥ -४५५-४५६- ॥

लोक में मन्त्रन्यास के द्वारा आविष्कृत तेजःसौभाग्य वाले आचार्य से भूत प्रेत से आविष्ट जीव डरते हुये दिखलायी पड़ते हैं । उसी प्रकार उस शक्तिपात आदि से सहकृत इन्द्रियों के द्वारा उस-उस के सन्निधान और असन्निधान से चित् = चेतना वाला मनुष्य ऐसा होता है । इससे मन्त्रावेश लक्षण वाला पार्यन्तिक संस्कार कहा गया ॥

अब शिवहस्तविधि को बतलाते हैं—

इसके बाद वह (= आचार्य अपने) दाहिने हाथ में प्रकाशमान् सब अध्वाओं से पूर्ण मन्त्रसमूह की पूजा करे । बाँये हाथ से पाशदाहक को (पूजित करे) । देह में अध्वसमूह का न्यास किये गये शिष्य के शिर पर उस (= दायें) हाथ को रखे । और उसी क्रम से इस (= शिष्य) के समस्त अंङ्गों का स्पर्श करे ॥ -४५६-४५८- ॥

प्रश्न—प्रस्तुत श्रीपूर्वशास्त्र में इसे नहीं कहा गया फिर (यहाँ इस विधि को) कहाँ से लाया गया?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**दत्तेन शिवहस्तेन समयी स विधीयते ।**
**सायुज्यमीश्वरे तत्त्वे जीवतोऽधीतियोग्यता ॥ ४५९ ॥**

ज्वालासंपातेति—मन्त्रतेजः सांनिध्यात् । यदुक्तम्—

'शिवहस्ते विभुं ध्यात्वा मन्त्रग्रामं सुजाज्वलम् ।'

(स्व० ३।१४२) इति ।

ईश्वरे इति विद्यातत्त्वोर्ध्ववर्तिनि, न तु पृथ्वीतत्त्वाधःस्थिते कालाग्निरुद्रे, तथाश्रुतेरदर्शनात् । अत्र च उद्द्योतकृदेव कृतश्रम इति किमिह तेन उक्तेन तत एव अवधार्यम् । अधीतिः = अध्ययनम् । तदुक्तम्—

'समयी संस्कृतो ह्येवं वाचनेऽस्यार्हता भवेत् ।
श्रवणेऽध्ययने होमे पूजनादौ तथैव च ॥
चर्याध्यानविशुद्धात्मा लभते पदमैश्वरम् ।' (स्व० ४।७९)

इति ॥ ४५९ ॥

न केवलमेतदत्रैव उक्तं यावदन्यत्रापि—इत्याह—

**श्रीदेव्यायामले तूक्तमष्टारान्तस्त्रिशूलके ।**

---

दीक्षोत्तर तन्त्र में कहा गया है कि ज्वाला के सन्ताप से शोभायमान शिवहस्त के देने से वह (= शिष्य) समयी (दीक्षा वाला) हो जाता है । (मरने के बाद) ईश्वरतत्त्व में मिल जाता है और जीवित रहने पर (समस्त ग्रन्थों के) समझने की योग्यता आ जाती है ॥ -४५८-४५९ ॥

ज्वालासंपात—मन्त्र के तेज के सान्निध्य के कारण । जैसा कि कहा गया—

"शिवहस्त में जाज्वल्यमान व्यापक मन्त्रसमूह का ध्यान कर ।" (स्व.तं. ३।१४२)

ईश्वर में—शुद्ध विद्या के ऊपर रहने वाले ईश्वर तत्त्व न कि पृथिवी तत्त्व के नीचे स्थित कालाग्निरुद्र तत्त्व में, क्योंकि वैसी श्रुति नहीं देखी जाती । इस विषय में (स्वच्छन्दतन्त्र की टीका) उद्योत के कर्त्ता ने ही श्रम कर दिया है इसलिये यहाँ उसके कथन से क्या (लाभ)? वहीं से समझ लेना चाहिये । अधीति = अध्ययन । वही कहा गया—

"इस प्रकार से संस्कारयुक्त (शिष्य) समयी हो जाता है । वाचन श्रवण अध्ययन होम पूजा आदि में इसकी योग्यता = पात्रता हो जाती है । चर्या और ध्यान (आदि) से शुद्ध आत्मा वाला वह ईश्वरपद को प्राप्त करता है" ॥ ४५९ ॥ (स्व.तं. ४।७८-७९)

इसे केवल यही नहीं बल्कि अन्यत्र भी कहा गया—यह कहते हैं—

**चक्रे भैरवसन्नाभावघोराद्यष्टकारके ॥ ४६० ॥**
**बाह्यापरे परानेमौ मध्यशूलपरापरे ।**
**ज्वालाकुलेऽरुणे भ्राम्यन्मातृप्रणवभीषणे ॥ ४६१ ॥**
**चिन्तिते तु बहिर्हस्ते संदृष्टे समयी भवेत् ।**
**पाशस्तोभाद्यस्तु सद्य उच्चिक्रमिषुरस्य तम् ॥ ४६२ ॥**
**प्राणैर्वियोजकं मूर्ध्नि क्षिपेत्संपूज्य तद्बहिः ।**
**अनेन शिवहस्तेन समयी भवति स्फुटम् ॥ ४६३ ॥**

इह अघोराद्यष्टकाधिष्ठितारकस्य प्रत्यरं सर्वतः परिभ्रमत्फेङ्कारविकरालस्य भैरवत्रयभूषितनाभेरराबाह्यनेमिलक्षणस्थानद्वयप्रतिबिम्बितापरापरादेवीकस्य सिन्दूरारुणस्य अत एव ज्वालाकुलस्य अष्टारस्य चक्रस्य अन्तर्मध्यशृङ्गावस्थितपरापरे त्रिशूले चिन्तिते बहिरन्तरेवंविधे हस्ते सम्यक् परश्रेयःप्रधानतया दृष्टे पाशस्तोभात्समयी भवेत् तावतैव अस्य समयदीक्षा सिध्येत्—इत्यर्थः । न केवलमनेन समयदीक्षैव भवेत्, यावत् निर्वाणदीक्षाऽपि—इत्याह—यस्त्वित्यादि । यः पुनरुक्रान्तुमिच्छुस्तं बहिः प्राणोचिते क्षेत्रादौ संपूज्य अस्य तमेव शिवहस्तं प्राणैर्वियोजकं मूर्ध्नि क्षिपेत् तत्संस्पर्शादिव अस्य सद्योनिर्वाणदीक्षा भवेत्—इत्यर्थः । यदुक्तम्—तत्र

---

देवी यामल में कहा गया—भीतर आठ अरों वाले तीन शूल वाले चक्र, जिसकी नाभि में भैरव और (आठ अरों में) अघोर आदि भैरव हैं, बाहर अपरा नेमि में परा और मध्यशूल में परापरा ज्वाला कुल तथा सिन्दूर के समान लाल देवियाँ है, में भ्रमण (= चिन्तन) करता हुआ मातृप्रणव से भयङ्कर बाह्यहस्त का चिन्तन एवं दर्शन करने पर (साधक) समयी (दीक्षा वाला) हो जाता है । जो (साधक) तत्काल पाशस्तोभ से छूटना चाहता है (आचार्य) प्राणवियोजक (उस हाथ) की उससे बाहर पूजा कर फिर उस (हाथ) को, (इस शिष्य) के शिर पर रखे । इस शिवहस्त के द्वारा (वह) स्पष्टतया समयी हो जाता है ॥ ४६०-४६३ ॥

अघोर आदि आठ से अधिष्ठित अरों में से प्रत्येक अर में सब ओर से घूमते हुये फेंकार (स्वर) के कारण विकराल, तीन भैरवों से भूषितनाभि वाले, बाहरी नेमि लक्षण वाले, दो स्थानों में प्रतिबिम्बित अपरा परा देवी वाले, सिन्दूर के समान अरुण इसीलिये ज्वालाकुल आठ अरों वाले, चक्र के भीतर मध्यश्रृङ्ग में अवस्थित परापरादेवी वाले, त्रिशूल का बाहर एवं भीतर चिन्तन किये गये इस प्रकार के हाथ के सम्यक् परश्रेयस् की प्रधानता, की दृष्टि से देखे जाने पर पाश का नाश होने से समयी दीक्षा होती है = इतने से ही इस (शिष्य) की समयी दीक्षा हो जाती है। इससे केवल समयी दीक्षा ही नहीं बल्कि निर्वाण दीक्षा भी होती है—यह कहते हैं—जो कि.........। जो मरने की इच्छा वाला है उसकी बाहर = प्राणोचित क्षेत्र

'अष्टारं चक्रमालिख्य नाभिनेमिसमन्वितम् ।
अरकैश्चान्तरालैश्च त्रिशूलोपरिलाञ्छितम् ॥' इति उपक्रम्य
'......................नाभिस्थं भैरवं न्यसेत् ।' इति,
'अघोराद्यष्टकं पूज्यं........................ ।' इति,
'अराष्टकस्थितास्तास्तु....................... ।' इति,
'सिन्दूरारुणसङ्काशा शूलस्था तु परापरा ।
अपरा तु परा देवी बाह्यनेमिसमाश्रिता ।' इति,
'चक्रभैरवमध्यस्थं भ्रमणमरुणप्रभम् ।' इति,
'करे ध्यात्वा महाचक्रं ज्वालामालासमाकुलम् ।
वामपादं न्यसेत्तत्र शूलदण्डे समन्ततः ।
अरकेषु च सर्वत्र युक्तं दक्षिणजानुना ।' इति,
'दर्शनात्स्तोभमायाति स्पर्शनान्म्रियते ध्रुवम् ।'
इति च ॥ ४६३ ॥

ननु एवं समयित्वेन अस्य किं स्यात् ?—इत्याशङ्क्य आह—

---

आदि में सम्यक् पूजा कर इसके उसी (= पूर्व वर्णित) प्राणवियोजक शिव हस्त को शिर पर रखे । उसके स्पर्श से ही इसकी सद्योनिर्वाण दीक्षा हो जाती है । जैसा कि वहाँ कहा गया—

"आठ अरों वाले, भीतरी अरों तथा नाभिनेमि से युक्त त्रिशूल के ऊपर चिह्नित चक्र का लेखन कर... "

ऐसा प्रारम्भ कर

"...नाभि में स्थित भैरव का न्यास करे ।"

"अघोर आदि आठ (अघोर, परमघोर, घोररूप, घोरमुख, भीम, भीषण, वमन, पिबन) की पूजा करे ।"

"आठ अराओं में स्थित वे तो ।"

"सिन्दूर की लालिमा के समान शूल में स्थित परापरा देवी है । दूसरी परा देवी बाह्य नेमि में स्थित है ।"

"चक्रभैरव के मध्य में स्थित अरुणाभ भ्रमण ।"

"ज्वालामाला से व्याप्त महाचक्र का हाथ में ध्यान कर उस शूलदण्ड में चारो ओर, दक्षिण जानु से युक्त अरो में सर्वत्र, बायें पैर को रखे ।"

"दर्शन से स्तोभ (= अवरोध) को प्राप्त होता है और स्पर्श ने निश्चित मर जाता है" ॥ ४६०-४६३ ॥

**तस्यैव भाविविधिवत्तत्त्वपाशवियोजने ।**
**पुत्रकत्वं स च परे तत्त्वे योज्यस्तु दैशिकैः ॥ ४६४ ॥**
**स एव मन्त्रजातिज्ञो जपहोमादितत्त्ववित् ।**
**निर्वाणकलशेनादौ तत ईश्वरसंज्ञिना ॥ ४६५ ॥**
**अभिषिक्तः साधकः स्याद्भोगान्तेऽस्य परे लयः ।**

भावीति—षोडशाह्निकादौ । स इति—पुत्रकः । स एवेति—समयी । भावि-विधिवत् तत्त्वपाशवियोजने कृते सतीति अत्रापि संबन्धनीयम्, एवमुत्तरत्रापि । जातीति—नमः स्वाहादीनाम् । निर्वाणेति—निर्वाणदायी अत्र शिव उच्यते । साधकस्य हि शिवे योजनिकायां कृतायामपि सदाशिवपदे भोगार्थमवस्थानम्, अत एव आह—भोगान्तेऽस्य परे लय इति ॥

**एतैर्गुणैः समायुक्तो दीक्षितः शिवशासने ॥ ४६६ ॥**
**चतुष्पात्संहिताभिज्ञस्तन्त्राष्टादशतत्परः ।**
**दशतन्त्रातिमार्गज्ञ आचार्यः स विधीयते ॥ ४६७ ॥**
**पृथिवीमादितः कृत्वा निर्वाणान्तेऽस्य योजनाम् ।**
**अभिषेकविधौ कुर्यादाचार्यस्य गुरूत्तमः ॥ ४६८ ॥**

---

प्रश्न—इस प्रकार समयी होने से इसका क्या होगा ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

आगे वर्णनीय विधि के अनुसार तत्त्वपाश से मोक्ष होने पर उसकी पुत्रक दीक्षा होती है । और वह पुत्रक—(दीक्षायुक्त साधक) विद्वानों के द्वारा पर तत्त्व में योजनीय होता है । (तत्त्वपाश से मुक्त होने पर) वही (= समयी) साधक मन्त्र जातियों का ज्ञाता, जप होम आदि के तत्त्व का वेत्ता होकर पहले निर्वाण कलश से फिर ईश्वर नामक (कलश) से अभिषिक्त हो जाता है । भोग समाप्त होने पर इसका पर तत्त्व में लय हो जाता है ॥ ४६४-४६६- ॥

भावी = सोलहवें आह्निक आदि में (वर्णन की जाने वाली)। वह = पुत्रक । वही = समयी 'भावि विधिवत् कृते सति' इसको यहाँ भी जोड़ना चाहिये । इसी प्रकार आगे भी । जाति—'नमः' 'स्वाहा' आदि की । निर्वाण—यहाँ शिव ही निर्वाणदायी कहे जाते हैं । साधक शिव में योजनिका (दीक्षा) किये जाने पर भी भोग के लिये सदाशिव पद में रहता है । इसीलिये कहते हैं—भोग के अन्त में इसका पर तत्त्व में लय हो जाता है ।

इन गुणों से युक्त शैवशास्त्र में दीक्षित चतुष्पात् संहिता का ज्ञाता अठारह तन्त्रों में तत्पर दश तन्त्र के अतीत मार्ग का ज्ञाता वह (व्यक्ति) आचार्य पद पर नियुक्त किया जाता है । उत्तम गुरु अभिषेक विधि में इस

एतैरिति—मन्त्रतन्त्रज्ञत्वाद्यैः । निर्वाणान्ते इति—परमशिवपदे, अधिकारार्थं । पुनरपरशिवे शिवे अस्य अवस्थानम् ।

यदुक्तम्—

'अधिकारार्थमाचार्ये परापरपदे स्थितिः ।
शिवत्वे साधकानां तु विद्यादीक्षां सदाशिवे ॥
पुत्रके परमे तत्त्वे समयिन्यैश्वरे तथा ।' इति ॥ ४६८ ॥

ननु एवमभिहिते समयिनः किमुक्तं स्यात् ?—इत्याशङ्क्य आह—

**एतैर्वाक्यैरिदं चोक्तं समयी राजपुत्रवत् ।**
**सर्वत्रैवाधिकारी स्यात्पुत्रकादिपदत्रये ॥ ४६९ ॥**

राजपुत्रो हि यथा राज्यादावधिकृतस्तथा अयमपि पुत्रकादौ समयी । समयिदीक्षापूर्वकमेव सर्वा दीक्षा उक्ताः ॥ ४६९ ॥

पुत्रकाचार्ययोरविशेषेऽपि परतत्त्वयोजनिका कथञ्चिद्भेदमभिधत्ते—

**पुत्रको दैशिकत्वे तु तुल्ययोजनिको भवेत् ।**

---

आचार्य की पहले पृथिवी फिर निर्वाणान्त में योजना करे ॥-४६६-४६८॥

इनसे = मन्त्रज्ञत्व तन्त्रज्ञत्व आदि से । निर्वाणान्त में = परमशिव पद में । फिर अधिकार के लिये अपर शिव शिव पद में इसकी स्थिति होती है ।

जैसा कि कहा गया—

"अधिकार के लिये आचार्य की परापर पद में स्थिति होती है; साधकों की शिवत्व में, दीक्षित की सदाशिव पद में, पुत्रकदीक्षाप्राप्त परम शिष्य की परमतत्त्व में, समयीदीक्षादीक्षित की ईश्वर पद में प्रतिष्ठा होती है" ॥ ४६८ ॥

प्रश्न—ऐसा कहे जाने पर समयी के बारे में क्या कहा गया ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इन वाक्यों से यह कहा गया कि समयी (दीक्षा वाला शिष्य) राजपुत्र की भाँति सर्वत्र पुत्रक आदि तीनों पदों में अधिकारी होता है ॥ ४६९ ॥

जिस प्रकार राजपुत्र राज्य आदि में अधिकृत है उसी प्रकार यह समयी भी पुत्रक आदि में (अधिकृत होता है) । समयी दीक्षा के बाद ही सब दीक्षायें कही गयी है ॥ ४६९ ॥

पुत्रक और आचार्य में समानता होने पर भी परतत्त्वयोजनिका (दीक्षा) कुछ भेद बतलाती है—

आचार्यत्व के विषय में पुत्रकदीक्षाप्राप्त (साधक भी) तुल्ययोजनिका

**अधिकारी स न पुनः साधने भिन्नयोजने॥ ४७० ॥**

स इति—पुत्रकः । साधने इति—दीक्षाप्रतिष्ठादौ यदर्थमेव आचार्यस्य परापरपदे स्थितिरभिहिता—इत्याह—भिन्नयोजने इति ॥ ४७० ॥

ननु समयिनोऽपि पूर्वभाविनी लिङ्गोद्धारदीक्षा संभवति, तत् समयी राजपुत्रवदित्येव कस्मादिह उक्तम् ?—इत्याशङ्क्य आह—

**एतत्तन्त्रे समय्यादिक्रमादाप्तोत्तरक्रियः ।**
**आचार्यो न पुनर्बौद्धवैष्णवादिः कदाचन ॥ ४७१ ॥**
**एवं प्रसङ्गान्निर्णीतं प्रकृतं तु निरूप्यते ।**
**शिवहस्तविधिं कृत्वा तेन संप्लुष्टपाशकम् ॥ ४७२ ॥**
**शिष्यं विधाय विश्रान्तिपर्यन्तं ध्यानयोगतः ।**
**ततः कुम्भेऽस्त्रकलशे वह्नौ स्वात्मनि तं शिशुम् ॥ ४७३ ॥**
**प्रणामं कारयेत्पश्चाद्भूतमातृबलिं क्षिपेत् ।**

आचार्य इति उपलक्षणम्, तेन साधकोऽपि । यद्वक्ष्यति—

'प्राग्लिङ्गिनां मोक्षदीक्षा साधिकारविवर्जिता ।
साधकाचार्यतामार्गे न योग्यास्ते पुनर्भुवः ॥' (२२।२९) इति ।

---

(दीक्षा) वाला होता है । किन्तु भिन्न योजना वाले साधन में वह अधिकारी नहीं होता ॥ ४७० ॥

वह = पुत्रक । **साधन के विषय में** = दीक्षा प्रतिष्ठा आदि के विषय में जिसके लिये ही **आचार्य की परापर पद में स्थिति** कही गयी—यह कहते हैं—भिन्न योजना वाले में ॥ ४७० ॥

**प्रश्न—समयी की भी पूर्वभाविनी लिङ्गोद्धार दीक्षा होती है तो** समयी राजपुत्र **के समान होता है यह यहाँ कैसे** कहा गया?—**यह शङ्का कर कहते हैं—**

**इस तन्त्र में समयी आदि के क्रम से उत्तर क्रियाओं को प्राप्त करने वाला ही आचार्य होता है । बौद्ध** वैष्णव आदि कभी भी (आचार्य नहीं होते) । ऐसा प्रसङ्गवश निर्णय किया गया (अब) प्रस्तुत का निरूपण किया जा रहा है । (आचार्य) शिवहस्त विधि कर ने के बाद उसके द्वारा शिष्य को दग्धपाश वाला बनाकर ध्यानयोगप्रक्रिया के माध्यम से कुम्भ, अस्त्र, कलश, अग्नि और स्वयं को (अभिमन्त्रित कर) उस शिशु से उनको प्रणाम करवाये इसके बाद भूतबलि दे यह कार्य विश्रान्तिपर्यन्त करना चाहिये ॥ ४७१-४७४- ॥

आचार्य—यह उपलक्षण है । इससे साधक भी (वैसा ही करे) । जैसा

अत एव अनन्तरमेव उक्तम्—

'........................दीक्षितः शिवशासने ।' (४६७) इति ।

तेनेति—शिवहस्तेन ॥

इदानीं शय्यां कल्पयितुमाह—

**ततः शङ्करमभ्यर्च्य शय्यामस्त्राभिमन्त्रिताम् ॥ ४७४ ॥**
**कृत्वास्यां शिष्यमारोप्य न्यस्तमन्त्रं विधाय च ।**
**शिष्यहृच्चक्रविश्रान्तिं कृत्वा तद्द्वादशान्तगः ॥ ४७५ ॥**
**भवेत्क्षीणकलाजालः स्वरद्वादशकोदयात् ।**
**ततः प्रवेशप्रचितकलाषोडशकोज्ज्वलः ॥ ४७६ ॥**
**संपूर्णस्वात्मचिच्चन्द्रो विश्राम्येद्धृदये शिशोः ।**
**स्वयं व्युत्थानपर्यन्तं द्वादशान्तं ततो व्रजेत् ॥ ४७७ ॥**
**पुनर्विशेच्च हृच्चक्रमित्थं निद्राविधिक्रमः ।**

स्वरद्वादशकं सूर्यकलारूपम् । इत्थमिति—शिष्यात्मनोरेवं प्राणप्रवेशनिर्गम-लक्षणेन उक्तेन प्रकारेण—इत्यर्थः ॥

---

कि कहेंगे—

"प्राग्लिङ्गिनां........................पुनर्भुवः ।" (तं०आ० २२।२९)

इसीलिये अभी पहले कहा गया—

"शिव शास्त्र में दीक्षित ।"

उससे = शिवहस्त से ॥

अब शय्या बनाने के लिये कहते हैं—

इसके बाद शिव की पूजा कर शय्या को अस्त्र से अभिमन्त्रित कर उस पर शिष्य को बिठाकर उसके अन्दर मन्त्रों का न्यास कर शिष्य के हृदयचक्र में विश्राम कर (आचार्य) उसके द्वादशान्त तक पहुँचे । फिर द्वादशस्वरों के उदय से क्षीणकलाजाल वाला हो जाय । इसके बाद प्रवेश के कारण एकत्रित सोलह कलाओं से उज्ज्वल (आचार्य) सम्पूर्ण स्वात्मचैतन्यचन्द्र वाला होकर शिशु के हृदय में स्वयं व्युत्थान पर्यन्त विश्राम कर फिर द्वादशान्त तक जाये तत्पश्चात् हृदयचक्र में प्रवेश करे । इस प्रकार निद्राविधि का क्रम है ॥ -४७४-४७८- ॥

बारह स्वर = सूर्यकला रूप । इस प्रकार से = शिष्य एवं अपने इस प्रकार प्राणप्रवेश एवं (प्राण-) निर्गम लक्षण वाले उक्त प्रकार से ॥

ननु एवं सति किं स्यात् ?—इत्याशङ्क्य आह—

**आयातनिद्रः शिष्योऽसौ निर्मलौ शशिभास्करौ ॥ ४७८ ॥**
**हृच्चक्रे प्रतिसंधत्ते बलात्पूर्णकृशात्मकौ ।**

ननु अतोऽपि किं स्यात् ?—इत्याशङ्क्य आह—

**हठनिर्मलचन्द्रार्कप्रकाशः सत्यमीक्षते ॥ ४७९ ॥**
**स्वप्नं भाविशुभान्यत्वस्फुटीभावनकोविदम् ।**

किमत्र प्रमाणम्?—इत्याशङ्क्य आह—

**उक्तं च पूर्णां च कृशां ध्यात्वा द्वादशगोचरे ॥ ४८० ॥**
**प्रविश्य हृदये ध्यायेत्सुप्तः स्वाच्छन्द्यमाप्नुयात् ।**
**आयातनिद्रे च शिशौ गुरुरभ्यर्च्य शङ्करम् ॥ ४८१ ॥**
**चरुं भुञ्जीत ससखा ततोऽद्याद्दन्तधावनम् ।**
**स्वप्याच्च मन्त्ररश्मीद्धहृच्चक्रार्पितमानसः ॥ ४८२ ॥**
**प्रातर्गुरुः कृताशेषनित्योऽभ्यर्चितशङ्करः ।**
**शिष्यात्मनोः स्वप्नदृष्टावर्थौ वित्ते बलाबलात् ॥ ४८३ ॥**
**स्वदृष्टं बलवन्नान्यत्संबोधोद्रेकयोगतः ।**

---

प्रश्न—ऐसा होने पर क्या होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

निद्राग्रस्त वह शिष्य हृदयचक्र में पूर्ण एवं क्षीण निर्मल चन्द्र सूर्य का बलात् दर्शन करता है ॥ -४७८-४७९- ॥

प्रश्न—इससे भी (इसका) क्या होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

हठात् पूर्ण निर्मल चन्द्र एवं सूर्य के प्रकाश वाला (वह शिष्य) भविष्य में शुभ एवं अन्यत्व (= अशुभ) के ज्ञापन में विचक्षण सत्य स्वप्न को देखता है ॥ -४७९-४८०- ॥

इसमें क्या प्रमाण है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

कहा गया है—(साधक) पूर्ण और कृश (शशिसूर्यकला प्राण और अपान) का ध्यान कर द्वादशान्त में प्रवेश कर हृदय में ध्यान करता और सो जाने पर स्वातन्त्र्य को प्राप्त करता है । शिशु के निद्रानिमग्न होने पर गुरु शङ्कर की पूजा कर मित्रों के साथ चरु का भक्षण करे फिर दन्तधावन कर मन्त्र की किरणों से दीप्त हृदयचक्र में मन को लगा कर सो जाय । प्रातः काल गुरु समस्त क्रियाओं को कर शङ्कर की पूजा कर स्वप्न में देखे गये विषय को बलाबल से जानते हैं । संबोध (= ज्ञान) के उद्रेक के कारण अपना (= गुरु का) देखा गया स्वप्न बलवान् होता है दूसरा नहीं ।

**बोधसाम्ये पुनः स्वप्नसाम्यं स्याद् गुरुशिष्ययोः॥ ४८४ ॥**
**देवाग्निगुरुतत्पूजाकारणोपस्करादिकम् ।**
**हृद्या स्त्री मद्यपानं चाप्याममांसस्य भक्षणम् ॥ ४८५ ॥**
**रक्तपानं शिरश्छेदो रक्तविण्मूत्रलेपनम् ।**
**पर्वताश्वगजप्रायहृद्ययुग्याधिरोहणम् ॥ ४८६ ॥**
**यत्प्रीत्यै स्यादपि प्रायस्तत्तच्छुभमुदाहृतम् ।**
**तं ख्यापयेत्तुष्टिवृद्ध्यै ह्लादो हि परमं फलम् ॥ ४८७ ॥**
**अतोऽन्यदशुभं तत्र होमोऽष्टशतकोऽस्त्रतः ।**
**अशुभं नाशुभमिति शिष्येभ्यो कथयेद् गुरुः ॥ ४८८ ॥**
**रूढां हि शङ्कां विच्छेत्तुं यत्नः सङ्घटते महान् ।**
**येषां तु शङ्काविलयस्तेषां स्वप्नवशोत्थितम् ॥ ४८९ ॥**
**शुभाशुभं न किञ्चित्स्यात्..................**

उक्तमिति—श्रीविज्ञानभैरवे । तत्र च पीनां च दुर्बलां चैवेति पाठः । चरुमिति—प्रागात्मनः कृते परिस्थापितम् । वित्ते इति—विचारयति—इत्यर्थः । अनेन च स्वप्नस्य विचारणमुपक्रान्तम् । अन्यदिति—शिष्यदृष्टम् । स्वप्नसाम्यमिति—न तु बलाबलत्वम् । प्राय इति—न हि शिरश्छेदादेः प्रीतिकारित्वमस्ति—इति भावः। तमिति—शुभं स्वप्नम् । अत इति—उक्तात्स्वप्नात् । अन्यदिति—विपरीतं पक्वमांसाशनादि ।

---

गुरु और शिष्य के बोध का साम्य होने पर स्वप्न साम्य होता है । देवता, अग्नि, गुरु, पूजा-सामग्री उपस्कर (= गृहोपयोगी वस्तु) आदि, प्रियस्त्री, मद्यपान, कच्चा मांस खाना, रक्तपान, शिरश्छेद, रक्त मल मूत्र का लेप, पर्वत अश्व गज जैसी मनभावन सवारी पर चढ़ना, अथवा जो भी आनन्द के लिये हो प्रायः वह सब शुभ कहा गया है । (गुरु) उसे सन्तोष की वृद्धि के लिये (शिष्य से) कहे क्योंकि प्रसन्नता ही परम फल है । इससे भिन्न अशुभ होता है । उस स्थिति में अस्त्र मन्त्र से १०८ बार होम (करना चाहिये) । गुरु अशुभ (स्वप्न) तुम्हारे लिये अशुभ नहीं होगा ऐसा गुरु शिष्य से कहे और प्रौढ़शंका को नष्ट करने के लिये महान् प्रयास करे । जिनकी शंका नष्ट हो चली है उनके लिये स्वप्न से उत्पन्न कुछ भी शुभाशुभ नहीं है ॥ -४८०-४९०- ॥

कहा गया—विज्ञानभैरव में । वहाँ 'पीनां च दुर्बलां चैव' ऐसा पाठ है । 'चरु' पहले से ही अपने लिये स्थापित । वित्ते = विचार करता है । इससे स्वप्न का विचार प्रस्तुत है । अन्यत् = शिष्य के द्वारा देखा गया । स्वप्न की समानता—न कि बलाबलवत्ता । प्रायः—शिरश्च्छेद आदि आनन्दकर नहीं है—यह

यदुक्तम्—

'एतदेवान्यथाभूतं दुःस्वप्न इति कीर्त्यते।
पक्वमांसाशनाभ्यङ्गगर्तादिपतनादिकम् ॥' इति।

अस्त्रत इति—अस्त्रेण। अशुभाकथने द्वितीयार्धं हेतुः। तेषामिति—विलीन-शङ्कानाम्, नहि निर्विकल्पस्य शुभाशुभविभाग एव भवेत्—इति भावः॥

त्रैगुण्यात्मकत्वाच्च एते स्वप्नेऽपि वैचित्र्यभाजो भवन्ति—इत्याह—

**..............स्युश्चेत्थं चित्रतावशात्।**
**स्फुटं पश्यति सत्त्वात्मा राजसो लिङ्गमात्रतः॥ ४९०॥**
**न किञ्चित्तामसस्तस्य सुखदुःखाच्छुभाशुभम्।**

ननु इह तामसः किञ्चिदपि न पश्येत्, तत् कुतोऽस्य शुभाशुभनिश्चयः?—इत्याशङ्क्य उक्तम्—तस्य सुखदुःखाच्छुभाशुभमिति॥

ननु इह तामसस्य दीक्षाकर्मणि अधिकार एव कुतस्त्यः?—इत्याशङ्कां प्रदर्श्य निराकरोति—

---

भाव है। उस = शुभ स्वप्न को। इस कारण = उक्त स्वप्न के कारण। अन्यत् = विपरीत पका हुआ मांस आदि।

जैसा कि कहा गया—

'यही यदि दूसरी तरह का हो तो दुःस्वप्न कहा जाता है (जैसे) पका मांस खाना, तेल लगाना, गड्ढे में गिरना आदि।'

अस्त्रतः = अस्त्र (मन्त्र) के द्वारा। अशुभ के न कहने में उत्तरार्द्ध (= रूढां शङ्का.........) कारण है। उनका = विलीनशङ्का वालों का। क्योंकि निर्विकल्पक का शुभाशुभ विभाग नहीं होता—यह भाव है॥ ४८०-४८९-॥

त्रैगुण्यात्मक होने से ये (= स्वप्नद्रष्टा) स्वप्न के विषय में भी विचित्रता वाले होते हैं—यह कहते हैं—

ऐसा विचित्रता के कारण होते हैं। सत्त्वयुक्त पुरुष (शुभाशुभ) को स्पष्ट देख लेता है, राजसी पुरुष सङ्केत मात्र से और तामसी पुरुष कुछ नहीं (देखता)। उसे सुख दुःख (के प्राप्त होने) से शुभाशुभ का निश्चय होता है॥ -४९०-४९१-॥

प्रश्न—तामसी व्यक्ति कुछ नहीं देखता तो उसको शुभाशुभ का निश्चय कहाँ से होता है?—यह शङ्का कर कहा गया—उसका शुभाशुभ निश्चय (उसको प्राप्त हुए) सुख दुःख से होता है॥

प्रश्न—तामस को दीक्षाकर्म में अधिकार कहाँ से मिलता है?—इस शङ्का को दिखाकर निरस्त करते हैं—

**नन्वत्र तामसो नाम कथं योग्यो विधौ भवेत् ॥ ४९१ ॥**
**मैव मा विग्रहं कश्चित् क्वचित्कस्यापि वै गुणः ।**

वैशब्दोऽवधारणे, स च सर्वत्र संबन्धनीयः । गुण इति—अर्थादुद्रिक्तः ॥

एतदेव दर्शयति—

**सर्वसात्त्विकचेष्टोऽपि भोजने यदि तामसः ॥ ४९२ ॥**
**किं ततः सोऽधमः किंवाप्युत्कृष्टस्तद्विपर्ययः ।**

तत इति—भोजनमात्रे तामसत्वात् । तद्विपर्यय इति—सर्वत्र तामसत्वे, भोजनमात्रे एव सात्त्विक इति ॥

एतदेव प्रकृते योजयति—

**आयातशक्तिपातोऽपि दीक्षितोऽपि गुणस्थितेः ॥ ४९३ ॥**
**विचित्रात्मा भवेदेव मुख्ये त्वर्थे समाहितः ।**

गुणस्थितेरिति—प्राकृतस्य देहस्य कञ्चित्कालमवस्थानात् । मुख्ये इति—दीक्षालक्षणे ॥

---

प्रश्न है कि तामसी पुरुष (दीक्षा) विधि के योग्य कैसे होता होगा ? ऐसा निग्रह (= विपरीत विचार) न करें, क्योंकि किसी का भी कोई एक गुण (स्फुट हो जाता है) ॥ -४९१-४९२- ॥

'वै' शब्द का प्रयोग निश्चय अर्थ में हैं उसका सर्वत्र सम्बन्ध करना चाहिये । गुण अर्थात् स्फुट (गुण) ॥

इसी को प्रदर्शित करते हैं—

सब सात्त्विक चेष्टाओं वाला भी यदि भोजन में तामस वृत्ति वाला है तो क्या उससे वह अधम हो जाता है अथवा उसका विपर्यय (विपरीत आचरण करने वाला) उत्कृष्ट हो जाता है? ॥ -४९२-४९३- ॥

इस कारण = भोजन मात्र में तामसी होने से । उसका उल्टा = सब जगह तामस होते हुये केवल भोजन में सात्त्विक ॥

इसी को प्रस्तुत में जोड़ते हैं—

शक्तिपात किया गया भी दीक्षा प्राप्त भी (साधक) गुणों की स्थिति के कारण विचित्र आत्मा वाला होता है किन्तु मुख्य अर्थ में यह समाहित (चित्त) वाला रहता है ॥ -४९३-४९४- ॥

गुणों की स्थिति के कारण—प्राकृत देह के कुछ काल तक रहने के कारण । मुख्य = दीक्षा रूप ॥

इदानीं सामयं कर्म अभिधातुमाह—

**ततो गुरुः शिशोर्मन्त्रपूर्वकं देवतार्चनम् ॥ ४९४ ॥**
**देशयेत्स च तत्कुर्यात्संस्कुर्यात्तं ततो गुरुः ।**
**हृदादिचक्रषट्कस्थान्ब्रह्मादीन् षट् समाहितः ॥ ४९५ ॥**
**स्पृशेच्छिशोः प्राणवृत्त्या प्रत्येकं चाष्ट संस्क्रियाः ।**
**हृदयादिद्विषट्कान्तं बोधस्पर्शपवित्रितः ॥ ४९६ ॥**

तत इति—देवार्चनोपदेशाद्यनन्तरम् । तदेव आह—हृदादीत्यादि, हृदादीनि चक्राणि हृदयकण्ठतालुभ्रूमध्यललाटब्रह्मरन्ध्रलक्षणानि षट् । प्रत्येकमिति एवं हि अष्टानां षड्भिर्गुणनादष्टचत्वारिंशत् संस्कारा भवन्ति—इत्यर्थः । बोधस्पर्शपवित्रित इति—

'....................षट्त्यागात्सप्तमे लयः ।' (४।२६७)

इति दृष्ट्या द्वादशान्तावस्थितस्य परप्रमातृवपुषो बोधस्य स्पर्शेन, न तु साक्षात् तल्लयेन, पवित्रितस्तदनुविद्धायमानः कृतः—इत्यर्थः । यद्वक्ष्यति—

'आपादितद्विजत्वस्य द्वादशान्ते निजैक्यतः।

---

अब सामय कर्म (= समयी दीक्षा प्राप्त शिष्य के द्वारा कर्त्तव्य कर्म) का वर्णन करने के लिये कहते हैं—

इसके बाद गुरु शिशु को मन्त्रपूर्वक देवतार्चन का उपदेश दे । और वह (शिशु) उसे करे । इसके बाद गुरु उसका संस्कार करे (वह इस प्रकार) हृदय आदि छह चक्रों में स्थित ब्रह्मा आदि छह का समाहित (चित्तवाला गुरु) प्राणवृत्ति से स्पर्श करे । फिर हृदय से लेकर द्वादशान्तपर्यन्त बोध (= ज्ञान) के स्पर्श से पवित्र होकर प्रत्येक (= ब्रह्मा आदि) का आठ-आठ संस्कार करे ॥ -४९४-४९६ ॥

इसके बाद = देवार्चनोपदेश आदि के बाद । वही कहते हैं—

हृदय आदि......... । हृद् आदि चक्र—हृदय कण्ठ तालु भ्रूमध्य ललाट और ब्रह्मरन्ध्र रूप छह । प्रत्येक—इस प्रकार आठ का छह से गुणा करने पर अंड़तालिस संस्कार होते हैं । बोध के स्पर्श से पवित्र किया गया—

"........छह का त्याग करने से सातवें में लय (करना चाहिये)।"

इस दृष्टि मे द्वादशान्त में स्थित परप्रमातृ रूप बोध के स्पर्श से न कि साक्षात् उसके लय से, पवित्रित = उससे अनुविद्ध किया गया—यह अर्थ है । जैसा कि कहेंगे—

"द्विजत्व को प्राप्त (शिशु) का द्वादशान्त में निज (= बोध) के ऐक्य के

स्पर्शमात्रान्न विश्रान्त्या झटित्येवावरोहतः ॥
रुद्रांशापादनं येन समयी संस्कृतो भवेत् ।' (तं.आ. १५-५२१)

इति ॥ ४९६ ॥

एतावतैव च अस्य संस्कारान्तरसिद्धिः—इत्याह—

**आहारबीजभावादिदोषध्वंसाद्भवेद् द्विजः ।**
**वसुवेदाख्यसंस्कारपूर्ण इत्थं द्विजः स्थितः ॥ ४९७ ॥**

आदिशब्दात् देशः । यदुक्तम्—

'बीजाहारे तथा देशभावशुद्धौ द्विजो भवेत् ।' (स्व० ४।६८) इति

तत्र आहारदोषः श्रुतिस्मृत्युक्तप्रक्रियया तदनिर्वाहात्, बीजदोषो

'ब्राह्मण्यं बीजशुद्ध्या स्यात्सा च स्त्रीषु व्यवस्थिता ।
तासां च चपलं चेतश्चण्डालेष्वपि धावति ॥' इति ॥

दृष्ट्या वास्तव्याया बीजशुद्धेरसंभाव्यमानत्वात्, भावदोषोऽसत्यानार्जवादियोगात्, देशदोषो म्लेच्छादिसंपर्कात् । वसवोऽष्टौ, वेदाश्चत्वारः, तेन अष्टचत्वारिंशता संस्कारैः संस्कृतः—इत्यर्थः ॥ ४९७ ॥

---

कारण स्पर्शमात्र से न कि (उसमें) विश्रान्ति के द्वारा झट से अवरोह के कारण रुद्रांश की प्राप्ति होती है जिससे समयी (दीक्षा प्राप्त शिष्य) संस्कृत हो जाता है'' ॥ ४९६ ॥

और इसी से इसके दूसरे संस्कारों की सिद्धि होती है—यह कहते हैं—

आहार बीज भावना आदि के दोष का नाश होने से द्विज होता है । इस प्रकार ४८ संस्कारों से पूर्ण द्विज होता है ॥ ४९७ ॥

आदि शब्द से देश (का ग्रहण होता है) । जैसा कि कहा गया—

''बीज आहार देश तथा भावना की शुद्धि होने पर द्विज होता है ।'' (स्व.तं. ४।६८)

उसमें से आहारदोष श्रुति स्मृति में वर्णित प्रक्रिया के निर्वाह न करने से होता है । बीजदोष—

''ब्राह्मणत्व बीज की शुद्धि से होता है और वह (= शुद्धि) स्त्रियों में व्यवस्थित होती है । और उनका चञ्चल चित्त चण्डालों में भी अनुरक्त होता है ।''

इस दृष्टि से वास्तविक बीजशुद्धि असम्भव होती है । भावदोष—असत्य (भाषण) कुटिलता आदि के योग से और देशदोष म्लेच्छ आदि के सम्पर्क के कारण होता है । वसु = ८, वेद = ४ । इससे ४८ संस्कारों से संस्कृत (होने

तानेव आह—

**गर्भाधानं पुंसवनं सीमन्तो जातकर्म च ।**
**नाम निष्क्रामणं चान्नप्राशश्चूडा तथाष्टमी ॥ ४९८ ॥**
**व्रतबन्धैष्टिके मौञ्जीभौतिके सौमिकं क्रमात् ।**
**गोदानमिति वेदेन्दुसंस्क्रिया ब्रह्मचर्यतः ॥ ४९९ ॥**
**प्रत्युद्वाहः पञ्चदशः सप्त पाकमखास्त्वतः ।**
**अष्टकाः पार्वणी श्राद्धं श्रावण्याग्रायणीद्वयम् ॥ ५०० ॥**
**चैत्री चाश्वयुजी पश्चात् सप्तैव तु हविर्मखाः ।**
**आधेयमग्निहोत्रं च पौर्णमासः सदर्शकः ॥ ५०१ ॥**
**चातुर्मास्यं पशूद्वन्धः सौत्रामण्या सह त्वमी ।**
**अग्निष्टोमोऽतिपूर्वोऽथ सोक्थ्यः षोडशिवाजपौ ॥ ५०२ ॥**
**आप्तोर्यामातिरात्रौ च सप्तैताः सोमसंस्थिताः ।**
**हिरण्यपादादिमखः सहस्रेण समावृतः ॥ ५०३ ॥**
**अष्टत्रिंशस्त्वश्वमेधो गार्हस्थ्यमियता भवेत् ।**
**वानस्थ्यपारिव्राज्ये च चत्वारिंशदमी मताः ॥ ५०४ ॥**
**दया क्षमानसूया च शुद्धिः सत्कृतिमङ्गले ।**
**अकार्पण्यास्पृहे चात्मगुणाष्टकमिदं स्मृतम् ॥ ५०५ ॥**

---

पर पूर्णद्विजत्व होता है—) यह अर्थ है ॥ ४९७ ॥

उन्हीं (= संस्कारों) को कहते हैं—

गर्भाधान, पुंसवन, सीमन्तोन्नयन, जातकर्म, नामकरण, निष्क्रामण, अन्नप्राशन तथा चूड़ा करण आठवाँ है । व्रतबन्ध, ऐष्टिकादि, मौञ्जी-बन्धन, भौतिक, सौमिक, गोदान ये १४ (संस्कार) ब्रह्मचर्याश्रम तक हैं । विवाह पन्द्रहवाँ संस्कार है । इसके बाद सात संस्कार पाकयज्ञ के हैं । ये हैं—अष्टका, पार्वण श्राद्ध, श्रावणी, आग्रहायणी, चैत्री और आश्वयुजी । इसके बाद सात हविर्मख हैं । ये हैं—अग्न्याधान, अग्निहोत्र, पौर्णमास, दर्श, चातुर्मास्य, पशूद्वन्ध और सौत्रामणी । अग्निष्टोम, अतिपूर्ण (= अत्यग्निष्टोम), उक्थ्य, षोडशी, वाजपेय, आप्तोर्याम, अतिरात्र ये सात सोम में स्थित हैं (= सोम याग हैं) । हिरण्यपाद आदि यज्ञ एक सहस्र से युक्त है । अंड़तीसवाँ अश्वमेध है । यहाँ तक गार्हस्थ्य संस्कार हैं । वानप्रस्थ्य और संन्यास ये चालिस (संस्कार) माने गये हैं । दया, क्षमा, अनसूया, शुद्धि, सत्कार, मङ्गल, अकार्पण्य, अस्पृहा ये आठ आत्मा के गुण माने गये हैं ॥ ४९८-५०५ ॥

निष्क्रामणम् = आदित्यदर्शनम् । व्रतबन्धः = उपनयनम् । ऐष्टिकादिः = वेदपाठकालानुष्ठेयं व्रतचतुष्टयम् । वेदाध्ययनान्ते उपाध्यायाय गोमिथुनदानेन उपलक्षितमात्मनः केशादिवपनं गोदानम् । वेदाश्चत्वारः, इन्दुरेकः

'ततो भवति गोदानं तच्चतुर्दशकं प्रिये ।'

(स्व० १०।३९६) इति ।

अत इति—उद्वाहानन्तरम् । श्राद्धं—मृतपित्रादिविषयम् । आग्रायणीद्वयं शरद्वसन्तयोर्नवान्नयागरूपम् । अतिपूर्व इति—अत्यग्निष्टोमः । आदिशब्दः प्रकारे, तेन हिरण्यपादो दशप्रकारश्चैत्ययज्ञः—इत्यर्थः । सहस्रेणेति—एकैकस्य शत-समावृतत्वात् । तदुक्तम्—

'हिरण्यपादः प्रथमस्तथा गुह्यहिरण्यधृत् ।
हिरण्यमेढ्रो हिरण्यनाभिर्हिरण्यगर्भ एव च ॥
हिरण्यश्रोत्रो हिरण्यत्वग्घिरण्याक्षस्तथैव च ।
हिरण्यजिह्वस्तच्छृङ्गो दश यज्ञाः प्रकीर्तिताः ॥
शतेन तु वृतं चात्र एकैकं तु विजानते ।'

(स्व० १०।४०६) इति ।

वानस्थ्यमिति = वानप्रस्थ्यम् । दया = परानुकम्पा । क्षान्तिः = अपकारिषु शक्तत्वेऽपि अप्रतिक्रिया । सत्कृतिः = अनायासमनुष्ठानाच्छोभनं करणम् ।

---

निष्क्रामण = सूर्यदर्शन । व्रतबन्ध = यज्ञोपवीत । ऐष्टिकादि = वेदपाठ के समय अनुष्ठेय चार व्रत । वेदाध्ययन के बाद उपाध्याय के लिये गोमिथुन के दान के द्वारा उपलक्षित अपना केश आदि का छेदन गोदान है । वेद = ४ इन्दु = १ (इससे १४ वाँ) ।

"हे प्रिये ! इसके बाद गोदान चौदहवाँ संस्कार होता है ।" (स्व.तं. १०।३९६)

इसके बाद = विवाह के बाद । श्राद्ध—मृत पिता आदि को लक्ष्य कर अर्चन । दो आग्रायणी—शरद् एवं वसन्त में नवान्नयाग रूप । अतिपूर्व = अत्यग्निष्टोम । आदि शब्द (का प्रयोग) प्रकार अर्थ में हैं । इससे हिरण्यपाद अर्थात् दश प्रकार का चैत्य यज्ञ । सहस्र के द्वारा—एक-एक के सौ-सौ से युक्त होने के कारण । वही कहा गया—

"पहला हिरण्यपाद फिर गुह्यहिरण्यधृत्, हिरण्यमेढ्र, हिरण्यनाभि, हिरण्यगर्भ, हिरण्यश्रोत्र, हिरण्यत्वक्, हिरण्याक्ष, हिरण्यजिह्व, हिरण्यशृङ्ग ये दश यज्ञ कहे गये हैं । एक-एक को सौ से आवृत जानते हैं ।"

वानस्थ्य = वानप्रस्थ्य । दया = दूसरे के ऊपर अनुकम्पा । क्षान्ति = समर्थ होने पर भी अपकारियों के ऊपर प्रतिक्रिया न करना । सत्कृति = बिना प्रयास के

मङ्गलम् प्रशस्तवस्त्वासेवनम् । आत्मेति—आत्मसंनिकृष्टस्य अन्तःकरणवर्गस्य, न तु साक्षादेव आत्मनः, तस्य चिदेकरूपत्वात् ॥ ५०५ ॥

अत्रैव संस्कारान्तराणामपि अन्तर्भावं दर्शयति—

**मेखला दण्डमजिनत्र्यायुषे वह्न्युपासनम् ।**
**संध्या भिक्षेति संस्काराः सप्त सप्त व्रतानि च ॥ ५०६ ॥**
**भौतेशपाशुपत्ये द्वे गाणेशं गाणपत्यकम् ।**
**उन्मत्तकासिधाराख्यघृतेशानि चतुर्दश ॥ ५०७ ॥**
**एते तु व्रतबन्धस्य संस्कारा अङ्गिनः स्मृताः ।**
**पारिव्राज्यस्य गर्भे स्यादन्त्येष्टिरिति संस्कृतः ॥ ५०८ ॥**
**द्विजो भवेत्ततो योग्यो रुद्रांशापादनाय सः ।**
**एतान्प्राणक्रमेणैव संस्कारान्योजयेद् गुरुः ॥ ५०९ ॥**
**अथवाहुतियोगेन तिलाद्यैर्मन्त्रपूर्वकैः ।**

त्र्यायुषं भस्मपुण्ड्रकम् । व्रतबन्धस्य अङ्गिन इति । यदुक्तम्—

'नवमो व्रतबन्धस्तु स चाङ्गी परिकीर्तितः ।'

(स्व० १०।३८८) इति ।

एतानिति—अष्टचत्वारिंशत् ॥

---

अनुष्ठान से सुन्दर कार्य । मङ्गल = प्रशंसनीय वस्तु का सेवन (= निरन्तर अनुष्ठान)। आत्मा = आत्मा के निकटवर्त्ती अन्तःकरणसमूह का न कि साक्षात् आत्मा का, क्योंकि वह तो मात्र चित् रूप है ॥ ५०५ ॥

इन्हीं में दूसरे संस्कारों का भी अन्तर्भाव दिखलाते हैं—

मेखला दण्ड अजिन भस्म अग्निपूजा सन्ध्या भिक्षा ये सात अवान्तर संस्कार हैं। और सात व्रत—भौतेश, पाशुपत्य, गाणेश, गाणपत्य, उन्मत्तक, अग्निधारा और घृतेश इस प्रकार कुल मिलाकर ये चौदह संस्कार व्रतबन्ध के अङ्ग माने गये हैं । अन्त्येष्टि संन्यास के गर्भ में रहती है । इस प्रकार संस्कृत हुआ इसके बाद वह ब्राह्मण रुद्रांश की प्राप्ति के योग्य हो जाता है । गुरु इन (अँड़तालिस) संस्कारों को प्राणक्रम से अथवा मन्त्रपूर्वक तिल आदि की आहुति के द्वारा जोड़े ॥ ५०६-५१०-॥

त्र्यायुष = भस्म धारण । अङ्गी-व्रतबन्ध के । जैसा कि कहा गया—

"नवाँ (संस्कार) व्रतबन्ध होता है और वह अङ्गी कहा गया है ।"

इन = अँड़तालिस ॥

मन्त्रपूर्वकैरित्युक्तिं स्फुटयति—

**प्रणवो हृदयं नाम शोधयाम्यग्निवल्लभा॥ ५१० ॥**
**एवं क्रमेण मूर्धाद्यैरङ्गैरेतत्पुनः पुनः।**

हृदयमिति—विद्याङ्गसंबन्धि । तेन प्रतिसंस्कारं विद्याङ्गपञ्चकेन आह—श्रुतिपञ्चकमेवमूहेन दातव्यमिति उक्तम्—एतत्पुनः पुनरिति ॥

ननु अयं द्विजत्वापत्त्या रुद्रांशापादनाय योग्यो भवेदिति कस्मादुक्तम्?—इत्याशङ्क्य आह—

**यतश्चिद्धर्म एवासौ शान्त्याद्यात्मा द्विजन्मता॥ ५११ ॥**
**तेन रुद्रतया संवित्तत्क्रमेणैव जायते ।**

येन असौ द्विजन्मता नाम

'शान्तो दान्तो जितक्रोध...................... ।'

इत्यादिदृष्ट्या शान्त्याद्यात्मकत्वादुद्भवन्त्याश्चितः समुपचितिरूप एव धर्मः, तेन यथायथमुपचितत्वेन हेतुना द्विजत्वापादनप्रथनमेव संवित् रुद्रतया जायते तदंशापादनयोग्योऽयं भवेत्—इति भावः ॥

एतदेव दृष्टान्तमुखेन हृदयङ्गमयति—

---

मन्त्रपूर्वक—इस कथन को स्पष्ट करते हैं—

''प्रणवो हृदयं नाम शोधयामि अग्निवल्लभा' इस क्रम से मूर्धा आदि अङ्गों से यह (शोधन) बार-बार (करना चाहिये) ॥ -५१०-५११- ॥

हृदय—विद्याङ्गसम्बन्धी । इससे हर एक संस्कार के साथ पाँच विद्याङ्गों से पाँच आहुतियाँ इसी प्रकार समझ-समझ कर देनी चाहिये—यह कहा गया—पुनः-पुनः ॥

प्रश्न—यह द्विजत्व की प्राप्ति से ही रुद्रांश की प्राप्ति के योग्य होता है—यह क्यों कहा गया?—यह शङ्का कर कहते हैं—

क्योकि यह शान्ति आदि रूप द्विजत्व चित् का ही धर्म है इस कारण संवित् रुद्र के रूप में क्रम से ही उत्पन्न होती है ॥ -५११-५१२- ॥

जिस कारण यह द्विजत्व

''शान्त दान्त क्रोधजयी................।''

इत्यादि दृष्टि से शान्ति आदि स्वरूप वाला होने से उत्पन्न होने वाली चित् का सङ्गठित रूप धर्म है इसलिये क्रमशः सङ्गठित होने के कारण द्विजत्व की प्राप्ति का विस्तार रूप ही संवित् रुद्र के रूप में उत्पन्न होती है = यह उस (= रुद्र) के अंश की प्राप्ति के योग्य हो जाता है ॥

**यथा हेमादिधातूनां पाके क्रमवशाद्भवेत्॥ ५१२ ॥**
**रजतादि तथा संवित्संस्कारे द्विजतान्तरे ।**

यथा हि हेमाद्युत्पत्तिनिमित्तानां द्रव्यविशेषाणां पाके क्रियमाणे रजताद्यापत्ति-क्रमेण तथाभावो भवेत्, तथैव संविदि संस्क्रियमाणायां द्विजतान्तरे तदासादनपुरः-सरीकारेण रुद्रांशापत्तिर्भवेत्—इत्यर्थः ॥

ननु अविप्लुतात् ब्राह्मणादविप्लुतायां ब्राह्मण्यां जातो द्विज इति उच्यते, तत् कथमेतदुक्तम् ?—इत्याशङ्क्य आह—

**योनिर्न कारणं तत्र शान्तात्मा द्विज उच्यते ॥ ५१३ ॥**

ननु केन एवमुक्तम्?—इत्याशङ्क्य आह—

**मुनिना मोक्षधर्मादावेतच्च प्रविवेचितम् ।**

यदुक्तं तेन—

'येन सर्वमिदं बुद्धं प्रकृतिर्विकृतिश्च या ।

---

इसी को दृष्टान्त के द्वारा समझाते हैं—

जैसे सुवर्ण आदि (की कारणभूत) कच्ची धातुओं का परिपाक होने पर (गन्दगी निकल जाने पर सुवर्ण के) क्रमशः रजत आदि रूप होते हैं (और अन्त में सुवर्ण निष्पन्न होता है) उसी प्रकार संवित् का संस्कार होने पर द्विजता की प्राप्ति होने पर (रुद्रांश प्राप्ति की योग्यता होती है) ॥ -५१२-५१३- ॥

जैसे स्वर्ण आदि की उत्पत्ति के निमित्तभूत विशेष द्रव्यों का पाक किये जाने पर (अशुद्धि के दूर होने से) रजत आदि की प्राप्ति के क्रम से वैसा भाव (सुवर्णत्व) होता है उसी प्रकार संविद् के संस्कृत किये जाने पर ब्राह्मणत्व की प्राप्ति के बाद रुद्रांश की प्राप्ति होती है ॥

प्रश्न—अविप्लुत (= सच्चरित्र) ब्राह्मण से सच्चरित्र ब्राह्मणी में उत्पन्न द्विज कहा जाता है फिर यह कैसे कहा गया?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इस विषय में योनि कारण नहीं है । शान्त आत्मा वाला ही द्विज कहा जाता है ॥ -५१३ ॥

प्रश्न—किसने ऐसा कहा है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

मोक्षधर्म आदि प्रकरण में ऋषि (= वेदव्यास) ने इसका विवेचन किया है ॥ ५१४- ॥

जैसा कि उन्होंने कहा है—

गतिज्ञः सर्वभूतानां तं देवा ब्राह्मणं विदुः ॥
अभयं सर्वभूतेभ्यः सर्वेषामभयं यतः ।
सर्वभूतात्मभूतो यस्तं देवा ब्राह्मणं विदुः ॥' इति ॥
'शूद्रोऽपि शीलसंपन्नो गुणवान्ब्राह्मणो भवेत् ।
पञ्चेन्द्रियार्णवं घोरं यदि शूद्रोऽपि तीर्णवान् ॥
तस्मै दानं प्रदातव्यमप्रमेयं युधिष्ठिर ।
न जातिर्दृश्यते राजन्गुणाः कल्याणकारकाः ॥' इति ॥

न च एतदनेनैव उक्तम्—इत्याह—

**मुकुटादिषु शास्त्रेषु देवेनापि निरूपितम् ॥ ५१४ ॥**

तदुक्तं तत्र—

'शिवधर्मानुयायी च श्रद्धानः शिवात्मकः ।
शिवे ज्ञाने गुरौ भक्तः प्रीतः सब्रह्मचारिषु ॥
अनसूयुर्दृष्टतत्त्वः संस्कृतश्च शिवाध्वरे ।
अन्त्यजातोऽपि हीनाङ्गः साधकः स च मोक्षभाक् ॥
एभिर्गुणैर्वियुक्तात्मा ब्राह्मणोऽपि न मोक्षभाक् ।
द्विजोऽपि मायी त्याज्यस्तु म्लेच्छो ग्राह्यो ह्यमायकः ॥
स प्रियस्तु महेशस्य चतुर्वेदो न दाम्भिकः ।

---

जिसने, यह प्रकृति है और यह विकृति—यह सब जान लिया है, जो सब प्राणियों की गति का ज्ञाता है, देवता लोग उसको ब्राह्मण कहते हैं । जो समस्त प्राणियों के लिये अभय देता है और जिससे सबको भय नहीं है, जो समस्त प्राणियों का आत्मभूत है उसे देवगण ब्राह्मण कहते हैं । शूद्र भी यदि शीलसम्पन्न और गुणवान् है तो ब्राह्मण हो सकता है । हे युधिष्ठिर ! यदि शूद्र ने भी घोर पञ्चेन्द्रिय समुद्र को पार कर लिया तो उसे बिना विचार किये दान देना चाहिये । हे राजन् ! जाति नहीं देखी जाती । गुण कल्याणकारी होता है ॥

यह केवल इन्होंने ने ही नहीं कहा—यह कहते हैं—

मुकुट आदि शास्त्रों में भगवान् शिव ने भी कहा है ॥ -५१४ ॥

वही वहाँ कहा गया—

''अन्त्यज और' हीनाङ्ग भी साधक यदि शिवधर्मानुयायी, श्रद्धावान्, शिव का चिन्तक, शिव, (शिव सम्बन्धी) ज्ञान और गुरु में भक्ति रखने वाला, ब्रह्मचारियों से प्रेम करने वाला, अनसूयक, तत्त्वज्ञानी, शिवयाग में संस्कृत, है तो वह मोक्ष का भागी होता है । इन गुणों से रहित ब्राह्मण भी मोक्ष का भागी नहीं हैं । मायावी ब्राह्मण भी त्याज्य है । मायारहित शूद्र भी ग्राह्य है वही महेश्वर का प्रिय है

शिवद्वेषी पापकर्मा शिवधर्मादिदूषकः ॥
ब्राह्मणेन कृतं पापं शूद्रेण सुकृतं कृतम् ।
किं तत्र कारणं जातिर्धर्माधर्मेषु शस्यते ॥'

इत्यादि बहुप्रकारम् ॥ ५१४ ॥

ननु एतत् स्मृत्यादिशास्त्रान्तरविरोधात् कथं घटते?—इत्याशङ्क्य आह—

**संविदो देहसंभेदात्सदृशात्सदृशोदयात् ।**
**भूमाभिप्रायतः स्मार्ते द्विजन्मा द्विजयोः सुतः ॥ ५१५ ॥**

संविदो हि देहसंभेदमवलम्ब्य सदृशादविप्लुतात् सदृशस्य अविप्लुतस्यैव उदयात् हेतोः स्मृतिशास्त्रे बाहुल्याभिप्रायेण द्विजयोः सुतो द्विजन्मेति स्मृतः ॥ ५१५ ॥

ननु कुतोऽत्र भूम्ना एतदुक्तम्?—इत्याशङ्क्य आह—

**अन्त्यजातीयधीवादिजननीजन्मलाभतः ।**
**उत्कृष्टचित्ता ऋषयः किं ब्राह्मण्येन भाजनम् ॥ ५१६ ॥**

धीवेति—धीवरी । ऋषय इति—व्यासादयः ॥ ५१६ ॥

---

न कि चारो वेदों का ज्ञाता, दम्भी, शिवद्वेषी, पापी और शिवधर्म का निन्दक । ब्राह्मण ने पाप किया, शूद्र ने पुण्य किया क्या इस धर्माधर्म में जाति कारण मानी जाती है ॥''

इत्यादि अनेक प्रकार से (कहा गया है) ॥ ५१४ ॥

प्रश्न—यह स्मृति आदि दूसरे शास्त्रों से विरोध के कारण कैसे सङ्गत होगी ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

संविद् का देह के साथ मेल होने के कारण सदृश से सदृश की उत्पत्ति होने से स्मृति शास्त्रों में बाहुल्य के अभिप्राय से दो द्विजों का पुत्र द्विजन्मा माना गया है ॥ ५१५ ॥

संविद् का देहसम्भेद के आधार पर सदृश = सच्चरित्र से सदृश = सच्चरित्र की ही उत्पत्ति होने के कारण स्मृति शास्त्र में बाहुल्य के उद्देश्य से दो द्विजों का पुत्र द्विजन्मा माना गया ॥ ५१५ ॥

प्रश्न—यहाँ अधिकता की दृष्टि से यह क्यों कहा गया?—यह शङ्का कर कहते हैं—

अन्त्य जाति की नाविक माता से जन्म लाभ कर उत्कृष्ट चित्त वाले ऋषि क्या ब्राह्मणत्व के पात्र नहीं हुए ॥ ५१६ ॥

अनेनैव आशयेन अस्मद्दर्शने न जात्यादिपरिग्रहः—इत्याह—

**अत एवार्थसतत्त्वदेशिन्यस्मिन्न दिश्यते।**
**रहस्यशास्त्रे जात्यादिसमाचारो हि शाम्भवे॥ ५१७ ॥**

ननु यदि एवं तत् स्मृत्यादावपि एवमेव कस्मात् न उक्तम्?—इत्याशङ्क्य आह—

**पाशवानि तु शास्त्राणि वामशक्त्यात्मकान्यलम्।**
**सृष्ट्यादिसिद्धये शंभोः शङ्का तत्फलक्लृप्तये ॥ ५१८ ॥**

सृष्ट्यादिर्लोकव्यवहारः । शङ्केति—

'जातिशङ्का द्रव्यशङ्का........................ ।'

इत्येवमादिना उक्ता । तत्फलं स्वर्निरयादि ॥

एवमेतत् प्रसङ्गादभिधाय प्रकृतमेव आह—

**आपादितद्विजत्वस्य द्वादशान्ते निजैक्यतः।**
**स्पर्शमात्रान्न विश्रान्त्या झटित्येवावरोहतः ॥ ५१९ ॥**

---

धीवा = धीवरी (मल्लाह की सत्यवती नामक कन्या) । ऋषि—व्यास आदि ॥ ५१६ ॥

इसी आशय से हमारे दर्शन में जाति आदि का बन्धन नहीं है—यह कहते हैं—

इसीलिये अर्थ के तत्त्व को दर्शाने वाले इस शैवागम शास्त्र में जाति आदि का समाचार नहीं बतलाया जाता ॥ ५१७ ॥

प्रश्न—यदि ऐसा है तो स्मृति आदि में भी ऐसा ही क्यों नहीं कहा गया?—यह शंका कर कहते हैं—

वामशक्त्यात्मक पशु सम्बन्धी शास्त्र शिव की सृष्टि आदि की सिद्धि के लिये पर्याप्त हैं । इस विषय में (जाति आदि की) शङ्का उसके फल की सिद्धि के लिये होती है ॥ ५१८ ॥

सृष्टि आदि = लोकव्यवहार । शङ्का—

"जाति शङ्का, द्रव्य शङ्का...............।"

इत्यादि के द्वारा कही गई । उस का फल-स्वर्ग नरक आदि ॥

प्रसङ्गवश इसका कथन कर प्रस्तुत को कहते हैं—

द्विजत्व को प्राप्त (व्यक्ति) का द्वादशान्त में निज (= संविद्) के साथ तादात्म्य के कारण केवल स्पर्श होने से न कि (उसमें) विश्राम के कारण,

**रुद्रांशापादनं येन समयी संस्कृतो भवेत् ।**

न विश्रान्त्येति—एवं हि परमशिवे एव योजना कृता भवेत्—इति भावः ॥

ननु एवं संस्कृतत्वे अस्य किं स्यात्?—इत्याशङ्क्य आह—

**अधीतौ श्रवणे नित्यं पूजायां गुरुसेवने ॥ ५२० ॥**
**समय्यधिकृतोऽन्यत्र गुरुणा विभुमर्चयेत्।**

अन्यत्रेति—नैमित्तिकादौ । यथोक्तम्—

'नित्यादित्रितयं कुर्याद् गुरुः साधक एव च।
नित्यमेवं द्वयं चान्यद्यावज्जीवं शिवाज्ञया ॥' इति ॥

ननु अस्य किं श्रोतव्यमध्येतव्यं वा ?—इत्याशङ्कां गर्भीकृत्य समयान् वक्तुमुपक्रमते—

**तमापादितरुद्रांशं समयान् श्रावयेद् गुरुः ॥ ५२१ ॥**
**अष्टाष्टकात्मकान्देव्यायामलादौ निरूपितान् ।**
**अवादोऽकरणं गूढिः पूजा तर्पणभावने ॥ ५२२ ॥**

---

झट से अवरोह होने से रुद्रांश की प्राप्ति होती हैं जिससे समयी (साधक) संस्कारयुक्त होता है ॥ ५१९-५२०- ॥

विश्रान्ति के साथ नहीं, क्योंकि ऐसा होने पर परमशिव में ही योजना हो जाएगी—ऐसा भाव है ।

प्रश्न—इस प्रकार संस्कृत होने पर इसका क्या होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

अध्ययन श्रवण पूजा गुरु की सेवा में एवं अन्यत्र भी गुरु के द्वारा नित्य अधिकृत समयी (नित्य) शिव की ही अर्चना करता है ॥ -५२०-५२१- ॥

अन्यत्र = नैमित्तिक आदि में । जैसा कि कहा गया—

"गुरु और साधक नित्य आदि तीनो (कर्म) करें । शिव की आज्ञा से नित्य एवं अन्य दो (= नैमित्तिक एवं काम्य) कर्मों को जीवन पर्यन्त करें ॥

प्रश्न—इस (= साधक) के लिये क्या श्रोतव्य और क्या अध्येतव्य हैं?—इस शङ्का को मन से रख कर नियमों को कहना प्रारम्भ करते हैं—

गुरु रुद्रांश को प्राप्त करने वाले उस (साधक) को देवीयामल आदि में वर्णित आठ अष्टक वाले समयों (= नियमों) का उपदेश दें । अवाद

हननं मोहनं चेति समयाष्टकमष्टधा ।
स्वभावं मन्त्रतन्त्राणां समयाचारमेलकम् ॥ ५२३ ॥
असत्प्रलापं परुषमनृतं नाष्टधा वदेत् ।
अफलं चेष्टितं हिंसां परदाराभिमर्शनम् ॥ ५२४ ॥
गर्वं दम्भं भूतविषव्याधितन्त्रं न चाचरेत् ।
स्वं मन्त्रमक्षसूत्रं च विद्यां ज्ञानस्वरूपकम् ॥ ५२५ ॥
समाचारान्गुणान्क्लेशान्सिद्धिलिङ्गानि गूहयेत्।
गुरुं शास्त्रं देववह्नी ज्ञानवृद्धांस्त्रियो व्रतम् ॥ ५२६ ॥
गुरुवर्गं यथाशक्त्या पूजयेदष्टकं त्विदम् ।
दीनान्क्लिष्टान्पितृन्क्षेत्रपालान्प्राणिगणान् खगान्॥ ५२७ ॥
श्माशानिकं भूतगणं देहदेवीश्च तर्पयेत् ।
शिवं शक्तिं तथात्मानं मुद्रां मन्त्रस्वरूपकम् ॥ ५२८ ॥
संसारभुक्तिमुक्तीश्च गुरुवक्त्रात्तु भावयेत् ।
रागं द्वेषमसूयां च सङ्कोचेर्ष्याभिमानिताः ॥ ५२९ ॥
समयप्रतिभेत्तृंस्तदनाचारांश्च घातयेत् ।
पशुमार्गस्थितान्क्रूरान्द्वेषिणः पिशुनाञ्जडान् ॥ ५३० ॥

---

(= न बोलना) अकरण (= न करना) गूढ़ि (= छिपाना) पूजा, तर्पण, भावना, हनन (= मारना या वशीकरण) तथा सम्मोहन ये आठ प्रकार के समयाष्टक हैं । (इनमें से प्रथम—अवाद) मन्त्रों एवं तन्त्रों का स्वभाव, समय और आचार का मेलन (दोनों को मिलाना), असत् प्रलाप, कटुवचन, तथा असत्य (इनको) नहीं कहना चाहिये । (द्वितीय अकरण) निष्फल चेष्टा, हिंसा, परस्त्रीगमन, गर्व, दम्भ, भूततन्त्र, विषतन्त्र और व्याधितन्त्र का आचरण नहीं करना चाहिये । (गूढ़ि—) अपना मन्त्र, (अपनी) माला, विद्या, ज्ञान, आचरण, गुण, कष्ट, सिद्धि के चिह्न छिपाना चाहिये । (पूजा—) गुरु, शास्त्र, देवता, अग्नि, ज्ञानवृद्ध स्त्रियाँ, व्रत, गुरुवर्ग इन आठ की यथाशक्ति पूजा करनी चाहिये । (तर्पण—) दीन, कष्टयुक्त, पिता पितामह आदि, क्षेत्रपाल, पशु, पक्षी, श्मशान के भूतगण और देह की (= कर्मेन्द्रियों एवं ज्ञानेन्द्रियों की) देवियों को तृप्त करना चाहिये । (भावना—) शिव, शक्ति, आत्मा, मुद्रा, मन्त्र का स्वरूप, संसार का भोग और संसार से मोक्ष उन्हें गुरु के मुख से (सुनकर) समझना चाहिये । (हनन—) राग, द्वेष, असूया, सङ्कोच, ईर्ष्या, अभिमान, नियम को तोड़ने वाले का तथा अनाचार का नाश करना चाहिये । (मोहन) पशुमार्ग में स्थित, कूट, द्वेषी, चुगुलखोर, मूर्ख, राजा

**राज्ञश्चानुचरान्पापान्विघ्नकर्तॄंश्च मोहयेत् ।**
**शाकिन्यः पूजनीयाश्च ताश्चेत्थं श्रीगमोदिताः ॥ ५३१ ॥**
**साहसं द्विगुणं यासां कामश्चैव चतुर्गुणः ।**
**लोभश्चाष्टगुणस्तासां शङ्क्यं शाकिन्य इत्यलम् ॥ ५३२ ॥**
**कुलाम्नायस्थिता वीरद्रव्यबाह्यास्तु ये न तैः ।**
**पशुभिः सह वस्तव्यमिति श्रीमाधवे कुले ॥ ५३३ ॥**
**देवताचक्रगुर्वग्निशास्त्रं साम्यात्सदार्चयेत् ।**
**अनिवेदितमेतेभ्यो न किञ्चिदपि भक्षयेत् ॥ ५३४ ॥**
**एतद्द्रव्यं नापहरेद् गुरुवर्गं प्रपूजयेत् ।**
**स च तद्भ्रातृभार्यातुक्प्रायो विद्याकृतो भवेत् ॥ ५३५ ॥**
**न योनिसंबन्धकृतो लौकिकः स पशुर्यतः ।**
**तस्याभिष्वङ्गभूमिस्तु गुर्वाराधनसिद्धये ॥ ५३६ ॥**
**अर्च्यो न स्वमहिम्ना तु तद्वर्गो गुरुवत्पुनः ।**
**गुरोर्निन्दां न कुर्वीत तस्यै हेतुं न चाचरेत् ॥ ५३७ ॥**
**न च तां शृणुयान्नैनं कोपयेन्नाग्रतोऽस्य च ।**
**विनाज्ञया प्रकुर्वीत किञ्चित्तत्सेवनादृते ॥ ५३८ ॥**

---

के नौकर, पापी, विघ्नकर्त्ता इनको मोहित करना चाहिये । शाकिनियों की पूजा करनी चाहिये । श्रीगमशास्त्र में उनका इस प्रकार वर्णन है—

जिनमें साहस दो गुना, काम चार गुना और लोभ आठ गुना हो उन्हें शाकिनी समझना चाहिये । यह (आठ समयाष्टक) है । श्रीमाधवकुल में (कहा गया है कि) जो कौल सम्प्रदाय के अनुयायी और वीर द्रव्य से बाह्य हैं उन पशुओं के साथ नहीं रहना चाहिये । देवतासमूह, गुरु, अग्नि और शास्त्र की (इनके) साम्य के कारण, सदा पूजा करनी चाहिये । बिना इनको निवेदित किये कुछ भी नहीं खाना चाहिये । इनका धन नहीं चुराना चाहिये । गुरुवर्ग की पूजा करनी चाहिये । और वह (= गुरुवर्ग) उस (= गुरु) के भाई, पत्नी और तुक् (= बेटे) विद्या के द्वारा उत्पन्न होता है न कि योनि से उत्पन्न क्योंकि वह (= योनि सम्बन्धकृत) लौकिक पशु होता है । उसकी अभिष्वङ्गभूमि (= सम्पर्क का कारण या आधार) गुरु की आराधना की सिद्धि के लिये होती है । वह (गुरु-) वर्ग अपनी महिमा के कारण पूजनीय नहीं होता वरन् उनकी कृपा के लिये पूजनीय होता है । न तो गुरु की निन्दा करनी चाहिये और न उसका कारण बनना चाहिये । न उसे सुनना चाहिये, न इन्हें क्रुद्ध करना चाहिये । उनकी सेवा के अतिरिक्त और लौकिक-अलौकिक कार्य, क्रोध, क्रीडा, तप, जप कोई भी

**लौकिकालौकिकं कृत्यं क्रोधं क्रीडां तपो जपम्।**
**गुरूपभुक्तं यत्किञ्चिच्छय्यावस्त्रासनादिकम् ॥ ५३९ ॥**
**नोपभुञ्जीत तत्पद्भ्यां न स्पृशेत् किन्तु वन्दयेत्।**

तत्रत्यमेव एषामष्टाष्टकात्मकत्वं दर्शयति—अवाद इत्यादिना । समयस्तत्तद्रहस्ययागरूपः, आचारस्तत्समुचिता क्रिया । नाचरेदिति—न कुर्यात्—इत्यर्थः । विद्यां पाण्डित्यादिरूपां स्वोत्कर्षपरतया । ज्ञानस्वरूपं तत्त्वपरिज्ञानम् । व्रतं स्वकं मुद्रादि । प्राणिगणा गवादयः । न किञ्चिदिदमिति संसारस्य भावनम् । प्रज्वलनात्मको द्वेषः । गुणेषु दोषारोपणमसूया । परोत्कर्षासहनमीर्ष्या । द्विगुणमिति स्त्र्यन्तराभिप्रायेण । स चेति गुरुवर्गः । तुगिति—तनयः । यत् निघण्टुः 'तुक् तोकं तनयः' (२।२) इति । स इति—योनिसंबन्धकृतः । तदभिष्वङ्गभूमित्वमर्चने हेतुः । तस्यै—गुरुनिन्दायै । तामिति—गुरुनिन्दाम् । एनमिति—गुरुम्, तत्सेवनं हि विनैव तदाज्ञां भवेत्—इति भावः ॥

ननु कस्मादेवं गुर्वाराधने भरः?—इत्याशङ्क्य आह—

**श्रीमत्त्रैशिरसेऽप्युक्तं कृच्छ्रचान्द्रायणादिभिः ॥ ५४० ॥**

---

कार्य बिना उनकी आज्ञा के उनसे पहले नहीं करना चाहिये । गुरु के द्वारा उपभुक्त शय्या वस्त्र आदि जो कुछ है न तो उसका उपभोग करना चाहिये और न उसे पैर से छूना चाहिये प्रत्युत उसको प्रणाम करना चाहिये ॥ -५२१-५४०- ॥

अवाद इत्यादि के द्वारा इनका वहीं का ६४ भेद दिखलाते हैं—समय = तत्तत् रहस्ययाग रूप । आचार = उसके लिये उचित क्रिया । न आचरेत् = आचरण न करे । विद्या = अपने उत्कर्ष की दृष्टि से पाण्डित्य । ज्ञानस्वरूप = तत्त्व का परिज्ञान । व्रत = अपनी मुद्रा आदि । प्राणिगण = गो आदि । भावन = यह सब कुछ नहीं है—ऐसा संसार के विषय में विचार । द्वेष = ज्वलनात्मक होता है । असूया = दूसरे के गुणों में दोष दिखलाना । ईर्ष्या = दूसरे के उत्कर्ष को न सहना । दो गुना = दूसरी स्त्रियों की अपेक्षा । और वह = गुरुवर्ग । तुक् = पुत्र। जैसा कि निघण्टु में कहा गया—'तुक् तोक तनय' (पर्यायवाची हैं) (नि. २।२)। वह = योनि के सम्बन्ध से उत्पन्न । उसके सम्पर्क का कारण होना अर्चन में कारण । उसके लिये = गुरु की निन्दा के लिये । उसको = गुरुनिन्दा को । इनको = गुरु को । उनकी सेवा तो बिना उनकी आज्ञा के ही होती है—यह भाव है ॥

प्रश्न—गुरु की आराधना पर इतना जोर क्यों दिया जा रहा है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

त्रिशिरोभैरव में भी कहा गया है—**कृच्छ्र चान्द्रायण आदि करने वाला,**

अरण्ये काष्ठवत्तिष्ठेदसिधाराव्रतोऽपि सन् ।
नियमस्थो यमस्थोऽपि तत्पदं नाश्नुते परम् ॥ ५४१ ॥
गुर्वाराधनसक्तस्तु मनसा कर्मणा गिरा ।
प्राप्नोति गुरुतस्तुष्टात् पूर्णं श्रेयो महाद्भुतम् ॥ ५४२ ॥
हिमपातैर्यथा भूमिश्छादिता सा समन्ततः ।
मारुतश्लेषसंयोगादश्मवत्तिष्ठते सदा ॥ ५४३ ॥
यमादौ निश्चले तद्वद्भाव एकस्तु गृह्यते ।
गुरोस्त्वाराधितात्पूर्णं प्रसरज्ज्ञानमाप्यते ॥ ५४४ ॥
सर्वतोऽवस्थितं चित्त्वं ज्ञेयस्थं यस्य तत्कथा ।
सद्य एव नयेदूर्ध्वं तस्मादाराधयेद् गुरुम् ॥ ५४५ ॥
श्रीसारेऽप्यस्य संभाषात्पातकं नश्यति क्षणात् ।
तस्मात्परीक्ष्य यत्नेन शास्त्रोक्त्या ज्ञानलक्षणैः ॥ ५४६ ॥
शास्त्राचारेण वर्तेत तेन सङ्गं तथा कुरु ।
स्नेहाज्जातु वदेज्ज्ञानं लोभान्न ह्रियते हि सः ॥ ५४७ ॥
तेन तुष्टेन तृप्यन्ति देवाः पितर एव च ।
उत्तीर्य नरकाद्यान्ति सद्यः शिवपुरं महत् ॥ ५४८ ॥

---

जङ्गल में काष्ठ की भाँति रहने वाला, असिधारा व्रत करने वाला होने पर भी, नियम एवं यम का पालन करने वाला भी उस परम पद को नहीं प्राप्त करता । किन्तु मन वाणी एवं कर्म से गुरु की आराधना में लीन (शिष्य) सन्तुष्ट गुरु से महा अद्भुत पूर्णश्रेय प्राप्त करता है । जिस प्रकार चारों ओर हिमपात से ढँकी हुई भूमि हवा और श्लेष (= चिपकाने वाला पदार्थ) के संयोग के कारण सदा पत्थर की भाँति बनी रहती है उसी प्रकार यम आदि के निश्चल होने पर एक भाव की प्राप्ति होती है। किन्तु आराधना किये गये गुरु से पूर्ण विस्तृत ज्ञान प्राप्त होता है। जिसका चित्त सब ओर से स्थिर होकर ज्ञेय तत्त्व में लीन है उस (= गुरु) की कथा (= सद्गुणों की चर्चा) तत्काल ऊपर की ओर ले जाती है । इसलिये गुरु की आराधना करनी चाहिये ॥ -५४०-५४५. ॥

श्रीसार नामक ग्रन्थ में भी कहा गया है—इस (गुरु) के साथ वार्तालाप करने से एक क्षण में समस्त पाप नष्ट हो जाता है । इसलिये प्रयत्नपूर्वक शास्त्र में कथित रीति से ज्ञान (से लक्षित) लक्षणों के द्वारा (गुरु का) परीक्षण कर शास्त्र में वर्णित आचार के अनुसार गुरु से व्यवहार करना चाहिये । इसलिये उसका सम्पर्क करो । शायद कभी (वह) प्रेमवश तत्त्व ज्ञान दे दें लोभ से वह वश में नहीं होते । उनके तृप्त होने पर

भुङ्क्ते तिष्ठेद्यत्र गृहे व्रजेच्छिवपुरं तु सः ।
इति ज्ञात्वा सदा पित्र्ये श्राद्धे स्वं गुरुमर्चयेत् ॥ ५४९ ॥
भुञ्जीत स स्वयं चान्यानादिशेत्तत्कृते गुरुः ।
यो दीक्षितस्तु श्राद्धादौ स्वतन्त्रं विधिमाचरेत् ॥ ५५० ॥
तस्य तन्निष्फलं सर्वं समयेन च लङ्घ्यते ।
सैद्धान्तिकार्पितं चण्डीयोग्यं द्रव्यं विवर्जयेत् ॥ ५५१ ॥
शाकिनीवाचकं शब्दं न कदाचित्समुच्चरेत् ।
स्त्रियः पूज्या विरूपास्तु वृद्धाः शिल्पोपजीविकाः ॥ ५५२ ॥
अन्त्या विकारिताङ्ग्यश्च वेश्याः स्वच्छन्दचेष्टिताः ।
तथा च श्रीगमे प्रोक्तं पूजनीयाः प्रयत्नतः ॥ ५५३ ॥
निराचाराः सर्वभक्ष्या धर्माधर्मविवर्जिताः ।
स्वच्छन्दगाः पलाशिन्यो लम्पटा देवता इव ॥ ५५४ ॥
वेश्याः पूज्यास्तद्गृहं च प्रयागोऽत्र यजेत्क्रमम् ।
स्त्रीषु तन्नाचरेत्किञ्चिद्येन ताभ्यो जुगुप्सते ॥ ५५५ ॥

---

देवता और पितृगण तृप्त होते हैं तथा (शिष्यगण) नरक से निकल कर सद्यः महान् शिवपुरी में चले जाते हैं ॥ ५४६-५४८ ॥

(गुरु) जिसके घर में रहता और भोजन करता है वह (व्यक्ति) शिवपुर में चला जाता है । यह जानकर सर्वदा पितृश्राद्ध में अपने गुरु की पूजा करनी चाहिये । वह गुरु स्वयं भोजन करे तथा उसके लिये दूसरों को आदेश दे । जो दीक्षित मनुष्य श्राद्ध आदि में स्वतन्त्र होकर अनुष्ठान करता है उसका वह सब निष्फल हो जाता है और वह समय (= रहस्य याग) का उल्लङ्घन करता है ॥ ५४९-५५०- ॥

सैद्धान्तिक रूप से अर्पित चण्डी के उपयोग में आने योग्य द्रव्य का त्याग करना चाहिये (= अपने प्रयोग में नहीं लाना चाहिये)। कभी भी शाकिनी वाचक शब्द (= गाली या अपशब्द) का उच्चारण नहीं करे । विकृतरूप वाली, वृद्धा, शिल्पजीवी, अन्त्यज, विकृत किये गये अङ्गों वाली, वेश्यायें तथा स्वच्छन्द आचार वाली स्त्रियाँ प्रयत्नपूर्वक पूज्य हैं । इसी प्रकार श्रीगम में कहा गया है—निराचार, सब वस्तुओं का भक्षण करने वाली, धर्माधर्म का त्याग करने वाली, स्वेच्छाचारिणी, मांसभक्षी, लम्पट स्त्रियाँ देवताओं की भाँति पूजनीय हैं । वेश्याओं की पूजा करनी चाहिये । उनका घर प्रयाग है, यहाँ क्रमयाग (या क्रमपूर्वक याग) करना चाहिये । स्त्रियों के साथ ऐसा आचरण नहीं करना चाहिये जिससे उनके द्वारा निन्दा का पात्र बने । इसलिये नग्न और स्फुटस्तनों (= बड़े-बड़े

अतो न नग्नास्ताः पश्येन्नचापि प्रकटस्तनीः ।
वृद्धायाः संस्थिताया वा न जुगुप्सेत मुद्रिकाम् ॥ ५५६ ॥
वैकृत्यं तत्र सौरूप्यं मेलकं न प्रकाशयेत् ।
देवमूर्तिं शून्यतनुं पूजयेत्त्रिपथादिषु ॥ ५५७ ॥
सर्वपर्वसु सामान्यविशेषेषु विशेषतः ।
पूजा गुरोरनध्यायो मेलके लोभवर्जनम् ॥ ५५८ ॥
न जुगुप्सेत मद्यादि वीरद्रव्यं कदाचन ।
न निन्देदथ वन्देत नित्यं तज्जोषिणस्तथा ॥ ५५९ ॥
उपदेशाय न दोषा हृदयं चेन्न विद्विषेत् ।
विजातीयविकल्पांशोत्पुंसनाय यतेत च ॥ ५६० ॥
गुरोः शास्त्रस्य देवीनां नाम मन्त्रे यतस्ततः ।
अर्चातोऽन्यत्र नोच्चार्यमाहूतं तर्पयेत्ततः ॥ ५६१ ॥
आगतस्य च मन्त्रस्य न कुर्यात्तर्पणं यदि ।
हरत्यर्धशरीरं तदित्यूचे भगवान्यतः ॥ ५६२ ॥
श्रीमदूर्मौ च देवीनां वीराणां चेष्टितं न वै ।

---

स्तनों अथवा उभरते हुए स्तनों) वाली स्त्रियाँ को नहीं देखना चाहिये ।

वृद्धा अथवा मृता स्त्री की मुद्रिका (= कमर टेढी हुयी, मर कर मुड़ कर अँगूठी की तरह हो गयी या अर्थी में गोल-गोल गाँठ लगाकर बाँधी गयी) से घृणा नहीं करनी चाहिये । उनमें विरूप्य ही सौरूप्य है । मेलक (= भेंट) मिलन को नहीं प्रकाशित करना चाहिये । तिराहे आदि पर शून्यतनु (= मूर्त्ति रहित) देवस्थान की पूजा करनी चाहिये । सब सामान्य विशेष पर्वों पर गुरु की विशेष पूजा करनी चाहिये तथा अनध्याय रखना चाहिये । मेलक (= मेला, उत्सव) के विषय में लोभ नहीं करना चाहिये ॥ ५५१-५५८ ॥

मद्य आदि वीर द्रव्य की कभी निन्दा नहीं करनी चाहिये । उनका सेवन करने वालों की निन्दा नहीं बल्कि वन्दना करनी चाहिये । उपदेश देने में दोष नहीं है किन्तु हृदय में उनसे द्वेष नहीं करना चाहिये । विजातीय विकल्पों को हटाने के लिये प्रयास करे । गुरु शास्त्र और देवियों के नाम चूँकि मन्त्र में आते हैं इसलिये पूजा के अतिरिक्त (उनका) उच्चारण नहीं करना चाहिये । यदि उच्चारण हो गया तो तर्पण करना चाहिये । आहूत मन्त्र का यदि तर्पण न किया जाय तो वह आधे शरीर का हरण कर लेता है—ऐसा भगवान् शिव ने कहा है ॥ ५५९-५६२ ॥

और श्री ऊर्मिशास्त्र में (कहा गया है—) देवियों (= भैरवी गण) तथा

प्रथयेन्न जुगुप्सेत वदेन्नाद्रव्यपाणिकः ॥ ५६३ ॥
श्रीपूर्वं नाम वक्तव्यं गुरोर्द्रव्यकरेण च ।
गुर्वादीनां न लङ्घ्या च छाया न तैर्थिकैः सह ॥ ५६४ ॥
जल्पं कुर्वन्स्वशास्त्रार्थं वदेन्नापि च सूचयेत् ।
नित्याद्विशेषपूजां च कुर्यान्नैमित्तिके विधौ ॥ ५६५ ॥
ततोऽपि मध्ये वर्षस्य ततोऽपि हि पवित्रके ।
अन्यस्तमन्त्रो नासीत सेव्यं शास्त्रान्तरं च नो ॥ ५६६ ॥
अप्ररूढं हि विज्ञानं कम्पेतेतरभावनात् ।
गृहोपस्करणास्त्राणि देवतायागयोगतः ॥ ५६७ ॥
अर्च्यानीति न पद्भ्यां वै स्पृशेन्नापि विलङ्घयेत् ।
गुरुवर्गे गृहायाते विशेषं कञ्चिदाचरेत् ॥ ५६८ ॥
दीक्षितानां न निन्दादि कुर्याद् विद्वेषपूर्वकम् ।
उपदेशाय नो दोषः स ह्यविद्वेषपूर्वकः ॥ ५६९ ॥
न वैष्णवादिकाधःस्थदृष्टिभिः संवसेदलम् ।
सहभोजनशय्याद्यैर्नैषां प्रकटयेत्स्थितिम् ॥ ५७० ॥

---

वीरों की क्रियाओं का न प्रचार करना चाहिये न घृणा करनी चाहिये । बिना द्रव्य हाथ में लिये (उनसे) बात नहीं करनी चाहिये । गुरु का नाम श्री जोड़कर लेना चाहिये तथा (उनके पास) हाथ में द्रव्य लेकर (जाना चाहिये) । गुरु आदि की छाया को नहीं लाँघना चाहिये । शास्त्रज्ञों के साथ बात करते हुये अपने शास्त्रीय तत्त्व को न कहना चाहिये न सङ्केत करना चाहिये । नित्य पूजा (करनी चाहिये) । नैमित्तिक विधि में (नित्य की अपेक्षा) विशेष पूजा करनी चाहिये । वर्ष के मध्य में उससे भी विशिष्ट और पवित्रक (= पवित्र अवसर नवरात्र आदि) में उससे भी विशिष्ट पूजा करनी चाहिये । बिना मन्त्रों के न्यास के नहीं रहना चाहिये तथा शास्त्रान्तर का अनुसरण नहीं करना चाहिये । क्योंकि (साधक का) अपरिपक्व विज्ञान दूसरे की भावना से कम्पित हो जाता है । घर के सामान तथा अस्त्र देवता एवं याग से सम्बद्ध होने के कारण पूजनीय हैं । उनको पैर से नहीं छूना चाहिये और न लाँघना चाहिये । गुरुवर्ग (= गुरु के समान आदरणीय व्यक्ति) के घर आने पर (आहार व्यवहार में) कुछ विशेष आचरण करना चाहिये । दीक्षितों की द्वेषपूर्वक निन्दा नहीं करनी चाहिये । उपदेश के लिये (निन्दा करने में कोई) दोष नहीं है क्योंकि वह विद्वेषपूर्वक नहीं होता । वैष्णव आदि निम्नदृष्टि वालों के साथ बहुत अधिक निवास नहीं करना चाहिये । भोजन शय्या आदि साथ होने पर भी अपनी स्थिति

**उक्तं श्रीमाधवकुले शासनान्तरसंस्थितान्।**
**वेदोक्तिं वैष्णवोक्तिं च तैरुक्तं वर्जयेत्सदा ॥ ५७१ ॥**

भाव एक इति—तत्रैव सावधानत्वात् निश्चलः—इत्यर्थः । ज्ञानस्य प्रसरद्रूपत्वे हेतुस्तस्य सर्वतोऽवस्थितं चित्त्वं ज्ञेयस्थमिति । न केवलं तदुपदेशादेवं भवेत्, यावत् तत्संभाषणमात्रादपि—इत्याह—तत्कथेति । संस्थिताया = मृतायाः । तत्रेति—मुद्रिकायाम् । तज्जोषिणो—वीरद्रव्यरतान् । उपदेशायेति 'क्व मद्यं क्व शिवे भक्तिः' इत्यादेः । अत्र हि उपदेश्याशयसंतोषणमात्रं फलम् । वर्षमध्ये इति यदाकदाचन सामग्री भवेत्—इति भावः । शास्त्रान्तरमिति—स्वशास्त्रविरुद्धम् । गृहोपस्करणानि—चुल्ल्यादीनि । तैरिति—वेदादिस्थितैः ॥

अत्र हेतुः—

**अकुलीनेषु संपर्कात्तत्कुलात्पतनाद्भयम् ।**
**एकपात्रे कुलाम्नाये तस्मात्तान्परिवर्जयेत् ॥ ५७२ ॥**
**प्रमादाच्च कृते सख्ये गोष्ठ्यां चक्रं तु पूजयेत्।**
**श्रीमदूर्मौ च कथितमागमान्तरसेवके ॥ ५७३ ॥**

---

उनके सामने प्रकट नहीं करनी चाहिये । माधवकुल में कहा गया है कि दूसरे सम्प्रदायों में स्थित और उनके द्वारा कही गयी वेदोक्ति और वैष्णवोक्ति का सदा त्याग करना चाहिये ॥ ५६३-५७१ ॥

एक भाव—उसी में सावधान होने के कारण निश्चल । ज्ञान के प्रसरद्रूप होने में कारण है—उसका सब ओर अवस्थित चित्त्व अर्थात् ज्ञेयस्थ (= ज्ञेयपदार्थ में स्थित)। यह केवल उसके उपदेश से ही नहीं बल्कि उसके साथ संभाषण से भी होता है—यह कहते हैं—

उसकी चर्चा । संस्थित = मृत । वहाँ = मुद्रिका में । उसके सेवी = वीरद्रव्य (= मांस मदिरा आदि) में रत । उपदेश के लिये—'कहाँ मद्य और कहाँ शिवविषयक भक्ति इत्यादि । इस विषय में उपदेश्य के आशय को केवल सन्तुष्ट करना ही फल है । वर्ष के मध्य में अर्थात् जब कभी सामग्री हो तब । शास्त्रान्तर = अपने शास्त्र से विरुद्ध । गृहोपस्कर = चूह्ला (चक्की) आदि । उनसे = वेद आदि (शासनान्तर) में स्थित के द्वारा ॥

इसमें कारण है—

अकुलीनों (= कुलमार्ग में अस्वीकृत अतएव अप्रविष्ट) का सम्पर्क होने पर उस (= कुल मार्ग वाले) का कुल से पतन का भय रहता है । इसलिये एक पात्र वाले कुलाम्नाय में उनका त्याग करना चाहिये । और प्रमादवश सम्पर्क हो जाने पर गोष्ठी (= बैठक) में चक्रपूजा करनी

गुर्वन्तररते मूढे देवद्रव्योपजीवके ।
शक्तिहिंसाकरे दुष्टे संपर्कं नैव कारयेत् ॥ ५७४ ॥
न विकल्पेन दीक्षादौ व्रजेदायतनादिकम् ।
उक्तास्थाशिथिलत्वे यन्निमित्तं नैव तच्चरेत् ॥ ५७५ ॥
शासनस्थान्पुराजात्या न पश्येन्नाप्युदीरयेत् ।
न च व्यवहरेत्सर्वाञ्छिवाभेदेन केवलम् ॥ ५७६ ॥
सद्विद्यैः साकमासीत ज्ञानदीप्त्यै यतेत च ।
नासंस्कृतां व्रजेत्तज्जं विफलत्वं नचानयेत् ॥ ५७७ ॥
मेलकार्धनिशाचर्या जनवर्जं च तन्नहि ।
मांसादिदाहगन्धं च जिघ्रेद्देवीप्रियो ह्यसौ ॥ ५७८ ॥
गुर्वाज्ञां पालयन्सर्वं त्यजेन्मन्त्रमयो भवेत् ।
शास्त्रपूजाजपध्यानविवेकस्तदुपक्रियाः ॥ ५७९ ॥
अकुर्वन्निष्फलां नैव चेष्टेत त्रिविधां क्रियाम् ।
मन्त्रतन्त्रैर्न वादं च कुर्यान्नो भक्षयेद्विषम् ॥ ५८० ॥

---

चाहिये । ऊर्मिशास्त्र में कहा गया है कि दूसरे आगमों के अनुयायी, दूसरे गुरु के सेवक, मूर्ख, देवता को समर्पित द्रव्य से जीविका चलाने वाले, शक्ति के कारण हिंसा करने वाले और दुष्ट (व्यक्ति) से सम्पर्क नहीं करना चाहिये ॥ ५७२-५७४ ॥

विकल्प (= संशय) के कारण दीक्षा आदि में दोष की शङ्का होने पर आयतन आदि (= वह घर या अन्य स्थान जहाँ दोष की शङ्का है) में नहीं जाना चाहिये । उक्त आस्था के शिथिल होने में जो कारण है उसे नही करना चाहिये । शिवशासन में स्थित व्यक्ति को ब्राह्मण जाति (की दृष्टि) से न देखना चाहिये और न कहना चाहिये न व्यवहार करना चाहिये, सबका केवल शिव से अभिन्नरूप में व्यवहार करना चाहिये । अच्छे ज्ञान वालों के साथ रहना चाहिये । ज्ञान के प्रकर्ष के लिये प्रयास करना चाहिये । दीक्षारहित (स्त्री) के साथ समागम नहीं करना चाहिये उससे उत्पन्न (कुण्ड गोलक आदि) के प्रति मोह कर अपनी साधना को विफल नहीं बनाना चाहिये । मेलन, (= उत्सव) तथा अर्ध निशा की चर्या को अकेले करना चाहिये । मांस आदि के जलने का गन्ध नहीं सूँघना चाहिये क्योंकि वह देवी का प्रिय है । गुरु की आज्ञा का पालन करते हुये सबका त्याग करे तथा मन्त्रमय हो जाय । शास्त्र, (का अध्ययन) पूजा, जप, ध्यान उस (= मन्त्रमयता) की उपक्रियायों को न करते हुये त्रिविध क्रियाओं (= नित्य, नैमित्तिक और काम्य) को निरर्थक करने की चेष्टा नहीं करनी

समयानां विलोपे च गुरुं पृच्छेदसन्निधौ ।
तद्वर्गं निजसन्तानमन्यं तस्याप्यसंनिधौ ॥ ५८१ ॥
तेनोक्तमनुतिष्ठेच्च निर्विकल्पं प्रयत्नतः ।
यतः शास्त्रादिसंबोधतन्मयीकृतमानसः ॥ ५८२ ॥
शिव एव गुरुर्नास्य वागसत्या विनिःसरेत् ।
शिवस्य स्वात्मसंस्कृत्यै प्रह्वीभावो गुरोः पुनः ॥ ५८३ ॥
ह्लादायेत्युभयार्थाय तत्तुष्टिः फलदा शिशोः ।
गुर्वायत्तैकसिद्धिर्हि समय्यपि विबोधभाक् ॥ ५८४ ॥
तद्बोधबहुमानेन विद्याद् गुरुतमं गुरुम् ।
अतः संप्राप्य विज्ञानं यो गुरौ बाह्यमानवान् ॥ ५८५ ॥
नासौ विज्ञानविश्वस्तो नासत्यं भ्रष्ट एव सः ।
ज्ञानानाश्वस्तचित्तं तं वचोमात्रेण शास्त्रितम् ॥ ५८६ ॥
भक्तं च नार्चयेज्जातु हृदा विज्ञानदूषकम् ।
तादृक् च न गुरुः कार्यस्तं कृत्वापि परित्यजेत् ॥ ५८७ ॥

---

चाहिये ॥ ५७५-५८०- ॥

मन्त्र तन्त्र से विवाद नहीं करना चाहिये और विष नहीं खाना चाहिये । नियमों का उल्लङ्घन हो जाने पर (प्रायश्चित्त के लिये) गुरु से पूछे । गुरु पास में न हो तो उस वर्ग की उनकी सन्तान से और उसके भी पास में न रहने पर अन्य (= दूसरे गुरु) से पूछे और उसके द्वारा बतलाये गये (प्रायश्चित का) सन्देहरहित होकर प्रयत्नपूर्वक अनुष्ठान करे । क्योंकि शास्त्र आदि के संबोध से अपने मन को तन्मय बनाने वाला शिव ही गुरु होता है इसलिये उसकी वाणी कभी असत्य नहीं निकलती । (शिष्य रूप) शिव का नमस्कार अपने संस्कार के लिये और गुरु की प्रसन्नता के लिये होता है । इस प्रकार (नमस्कार) दोनों प्रयोजन के लिये होता है । उस (= गुरु) की तुष्टि शिशु के लिये शुभ फलदायिनी होती है ॥ -५८०-५८४- ॥

गुरु के अधीन सिद्धि वाला समयी भी ज्ञानी हो जाता है । इसलिये बोध की अधिकता के कारण गुरु को गुरुतम समझे । फलस्वरूप जो व्यक्ति विज्ञानी गुरु को प्राप्त कर भी बाहरी लोगों को प्रमाण मानता है वह विज्ञान की दृष्टि से विश्वस्य नहीं है वह ना (= पुरुष) असत्य (= सन्मार्ग से रहित) है । अत एव वह भ्रष्ट ही है । ज्ञान के द्वारा अनाश्वस्त चित्त वाले, केवल वाणी से (अपने को) शास्त्र का पण्डित बतलाने वाले, (कपटी शिव-) भक्त, हृदय से विज्ञान की निन्दा करने वाले की कभी भी

मुख्यबुद्ध्या न संपश्येद्वैष्णवादिगतान्गुरुन् ।
तथा च श्रीमदूर्म्याख्ये गुरोरुक्तं विशेषणम् ॥ ५८८ ॥
गुर्वाज्ञा प्राणसंदेहे नोपेक्ष्या नो विकल्प्यते ।
कौलदीक्षा कौलशास्त्रं तत्त्वज्ञानं प्रकाशितम् ॥ ५८९ ॥
येनासौ गुरुरित्युक्तो ह्यन्ये वै नामधारिणः ।
श्रीमदानन्दशास्त्रे च तथैवोक्तं विशेषणम् ॥ ५९० ॥
यस्माद्दीक्षा मन्त्रशास्त्रं तत्त्वज्ञानं स वै गुरुः ।
तिष्ठेदव्यक्तलिङ्गश्च न लिङ्गं धारयेत् क्वचित् ॥ ५९१ ॥
न लिङ्गिभिः समं कैश्चित्कुर्यादाचारमेलनम् ।
केवलं लिङ्गिनः पाल्या न बीभत्स्या विरूपकाः ॥ ५९२ ॥
श्रीमद्रात्रिकुले चोक्तं मोक्षः शङ्कापहानितः ।
अशुद्धवासनस्यैषा मोक्षवार्तापि दुर्लभा ॥ ५९३ ॥
न लिखेन्मन्त्रहृदयं श्रीमन्मालोदितं किल ।
तदङ्गादुद्धरेन्मन्त्रं न तु लेखे विलेखयेत् ॥ ५९४ ॥
अतत्त्वेऽभिनिवेशं च न कुर्यात्पक्षपाततः ।

---

पूजा नहीं करनी चाहिये । वैसा गुरु नहीं बनाना चाहिये और (भूल से बनाकर भी छोड़ देना चाहिये ॥ -५८४-५८७ ॥

वैष्णव आदि (मतों के अनुयायी) गुरुओं को मुख्यबुद्धि से (= प्रधान गुरु के रूप में) न देखे । ऊर्मिमहाकौल में गुरु का विशेषण बतलाया गया है । प्राण का सन्देह होने पर भी गुरु की आज्ञा की उपेक्षा न करे न विकल्प प्रस्तुत करे । जिसने कौलदीक्षा कौलशास्त्र और तत्त्वज्ञान को प्रकाशित किया हो वही गुरु कहा गया है अन्य लोग तो केवल नाम के गुरु है । आनन्दशास्त्र में भी उसी प्रकार विशेषण कहा गया है—जिससे दीक्षा मन्त्र शास्त्र और तत्त्वज्ञान प्राप्त हो वह गुरु है ॥ ५८८-५९१- ॥

लिङ्ग (सम्प्रदाय या सिद्धि का चिह्न) छिपाये रखना चाहिये । कभी भी लिङ्ग को धारण नहीं करना चाहिये । किन्हीं लिङ्गियों के साथ आचार का मेल मिलाप नहीं करना चाहिये । केवल लिङ्गियों का पालन करना चाहिये । कुरूपों से घृणा नहीं करनी चाहिये ।

रात्रिकुल में कहा गया है—मोक्ष शङ्कारहित होने से होता है । अशुद्ध वासना वाले के लिये मोक्ष की बात की दुर्लभ है ।

मालोदित (= मालाशास्त्र में उल्लिखित) है कि मन्त्र के 'हृदय' का उल्लेख न करे । उसके (= मन्त्र के) अङ्ग से मन्त्रों का उद्धार करे किन्तु

जातिविद्याकुलाचारदेहदेशगुणार्थजान् ॥ ५९५ ॥
ग्रहान्ग्रहानिवाष्टौ द्राक्त्यजेद् गह्वरर्शितान् ।
तथा श्रीनिशिचारादौ हेयत्वेनोपदर्शितान् ॥ ५९६ ॥
ब्राह्मणोऽहं मया वेदशास्त्रोक्तादपरं कथम् ।
अनुष्ठेयमयं जातिग्रहः परनिरोधकः ॥ ५९७ ॥
एवमन्येऽप्युदाहार्याः कुलगह्वरवर्त्मना ।

तानिति—वेदादिस्थितान् । विकल्पेनेति—संशयेन । असंदिग्धचित्तस्तु वक्ष्यमाणनीत्या व्रजेदेव—इत्याशयः । पुराजातिर्ब्राह्मणादिलक्षणा । शिवाभेदेन पश्येदित्यादिः संबन्धः । यथोक्तम्—

'प्राग्जात्युदीरणाद्देवि प्रायश्चित्ती भवेन्नरः ।
दिनत्रयं तु रुद्रस्य पञ्चाहं केशवस्य च ॥
पितामहस्य पक्षैकं नरके पच्यते तु सः ॥'

(स्व० ४।५४५) इति,

'ब्राह्मणाः क्षत्रिया वैश्याः शूद्रा वै वीरवन्दिते ।
आचार्यत्वे नियुक्ता ये सर्वे ते तु शिवाः स्मृताः ॥'

(स्व० ४।४१४) इति च ।

---

लेख में (उसका) उल्लेख न करे । पक्षपात के कारण अतत्त्व में दुराग्रह न करे । जाति, विद्या, कुल, आचार, देह, देश, गुण और धन से उत्पन्न गह्वरर्शित (= पाखण्डयुक्त) तथा निशाटन आदि में हेय कहे गये आठ ग्रहों का ग्रहों के समान झटिति त्याग करे । 'मैं ब्राह्मण हूँ' 'मैं वेदशास्त्र में उक्त के अतिरिक्त (नियमों) का कैसे पालन करुँ'—यह जातिग्रह (जाति के कारण प्रतिरोध) परतत्त्वलाभ का निरोधक है । इसी प्रकार अन्य भी (ग्रह) कुलगह्वर रीति से समझे जाने चाहिये ॥ -५९१-५९८- ॥

उनको = वेद आदि में स्थित को । विकल्प से = संशय के कारण । सन्देहरहित चित्तवाला व्यक्ति वक्ष्यमाण नियम के अनुसार जायेगा ही । पुराजाति = ब्राह्मण आदि लक्षणों वाली । शिव से अभिन्न रूप में देखे—इत्यादि सम्बन्ध है । जैसा कि कहा गया—

"हे देवि ! पुराजाति के कथन से मनुष्य पापी हो जाता है । वह रुद्र के तीन दिन विष्णु के पाँच दिन और ब्रह्मा के पन्द्रह दिनों तक नरक में रहता है ।" (स्व.तं. ४।५४५)

और

"हे वीरवन्दिते ! जो भी ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य और शूद्र आचार्य के रूप में नियुक्त किये जाते हैं वे सब शिव माने गये हैं ।" (स्व.तं. ४।४१४)

असंस्कृतामकृतदीक्षां व्रजेत् = सङ्गच्छेत् । तज्जमिति—कुण्डगोलकादि । सर्व त्यजेदिति यथा तदाज्ञा पालिता भवेत्—इति भावः । पृच्छेदिति—प्रायश्चित्तम् । अन्यमिति—गुर्वन्तरम् । तस्येति—निजसन्तानस्य । तेनेति—अन्येन । शिवस्य हि नमस्कारे न शिवे कश्चित् विशेषः, अपि तु नमस्कर्तुरात्मनि; गुरौ पुनस्तथाभावे स्वात्मसंस्कारेऽपि तदाह्लादो भवेदेवेति उक्तमुभयार्थाय—इति । कृत्वापीति—प्रमादात् । नो विकल्प्यते इति—किं कार्या न वेति ॥

ननु जात्यादौ ग्रहतया निरूपणं कस्मात् कृतम् ?—इत्याशङ्क्य आह—

**अतत्स्वभावे ताद्रूप्यं दर्शयन्नवशेऽपि यः ॥ ५९८ ॥**
**स्वरूपाच्छादकः सोऽत्र ग्रहो ग्रह इवोदितः ।**

एतदेव प्रपञ्चयति—

**संवित्स्वभावे नो जातिप्रभृतिः कापि कल्पना ॥ ५९९ ॥**
**रूपं सा त्वस्वरूपेण तद्रूपं छादयत्यलम् ।**
**या काचित्कल्पना संवित्तत्त्वस्याखण्डितात्मनः ॥ ६०० ॥**
**सङ्कोचकारिणी सर्वः स ग्रहस्तां परित्यजेत् ।**
**श्रीमदानन्दशास्त्रे च कथितं परमेष्ठिना ॥ ६०१ ॥**

---

असंस्कृत = दीक्षारहित । जाता है = समागम करता है । उससे उत्पन्न = कुण्ड गोलक आदि । सब छोड़ दे—जिससे कि उनकी आज्ञा का पालन हो—यह अर्थ है । पूछे—प्रायश्चित्त को । अन्य = दूसरे गुरु को । उसका = अपनी सन्तान का । उससे = अन्य से । शिव को नमस्कार करने पर शिव में कोई विशेष नहीं होता बल्कि नमस्कार करने वाले आत्मा में होता है । गुरु के विषय में वैसा होने पर अपना उनको (= गुरुओं) का आह्लाद होता है । इसलिये कहा गया—उभयार्थाय । करके भी—प्रमादवश । विकल्प नहीं किया जाता—क्या किया जाय या नहीं (इस प्रकार का विकल्प)॥

प्रश्न—जाति आदि का ग्रह के रूप से निरूपण क्यों किया गया?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जो वैसा स्वभाव वाला न होने पर भी वैसी रूपता को दिखलाते हुये स्वतन्त्र के ऊपर भी अपने स्वरूप को आरोपित करने वाला होता है, वह ग्रह के समान ग्रह कहा गया है ॥ -५९८-५९९- ॥

इसी की व्याख्या करते हैं—

संवित् के स्वभाव में जाति आदि की कोई भी कल्पना नहीं होती है । वह (= संवित्) बिना अपने रूप के भी रूप होता है इसलिये उस रूप को ढंक लिया करती है । अखण्ड संवित्तत्त्व की जो कोई सङ्कोचकारिणी

निरपेक्षः प्रभुर्वामो न शुद्ध्या तत्र कारणम्।
देवीतृप्तिर्मखे रक्तमांसैर्नो शौचयोजनात् ॥ ६०२ ॥
द्विजान्त्यजैः समं कार्या चर्चान्तेऽपि मरीचयः।
अविकारकृतस्तेन विकल्पान्निरयो भवेत् ॥ ६०३ ॥
सर्वदेवमयः कायः सर्वप्राणिष्विति स्फुटम्।
श्रीमद्भिर्नकुलेशाद्यैरप्येतत्सुनिरूपितम् ॥ ६०४ ॥
शरीरमेवायतनं नान्यदायतनं व्रजेत्।
तीर्थमेकं स्मरेन्मन्त्रमन्यतीर्थानि वर्जयेत् ॥ ६०५ ॥
विधिमेनं सुखं ज्ञात्वा विधिजालं परित्यजेत्।
समाधिर्निश्चयं मुक्त्वा न चान्येनोपलभ्यते ॥ ६०६ ॥
इति मत्वा विधानज्ञः संमोहं परिवर्जयेत्।
मन्त्रस्य हृदयं मुक्त्वा न चान्यत्परमं क्वचित् ॥ ६०७ ॥
इति मत्वा विधानज्ञो मन्त्रजालं परित्यजेत्।
नैवेद्यं प्राशयेन्नद्यास्तच्छेषं च जले क्षिपेत् ॥ ६०८ ॥
तैर्भुक्ते न भवेद्दोषो जलजैः पूर्वदीक्षितैः।

---

कल्पना होती है वह सब ग्रह होता है। उस (कल्पना) का त्याग करे। आनन्दशास्त्र में परमेश्वर ने बतलाया है कि—परमेश्वर वामदेव निरपेक्ष हैं। उनमें शुद्धि का कोई प्रयोजन नही हो सकता है। द्विज एवं अन्त्यज लोग साथ-साथ यज्ञ में देवी की तृप्ति रक्त एवं मांस से किया करें न कि पवित्र वस्तुओं के द्वारा अथवा द्विज एवं अन्त्यज दोनों से समान रूप से चर्चा करनी चाहिये। शास्त्रीय या बोधरूपा रश्मियाँ विकार उत्पन्न नहीं किया करती। इस कारण से उनके विषय में संशय करने मात्र से नरक मिलता है।

सभी प्राणियों का शरीर सर्वदेवमय है—यह स्पष्ट है। नकुलेश आदि शास्त्रों में भी इसका सुनिरूपण किया है। शरीररूपी घर में जाना चाहिये न कि दूसरे किसी घर में। केवल मन्त्रतीर्थ का स्मरण करना चाहिये अन्य तीर्थों को छोड़ देना चाहिये—इस विधि को सरल समझ कर अन्य विधानसमूह का परित्याग करे। दृढ निश्चय को छोड़कर अन्य के द्वारा समाधि नहीं प्राप्त होती ऐसा मानकर विधान को जानने वाला मोह का त्याग करे। मन्त्र के हृदय को छोड़कर और कुछ भी परम नहीं है—ऐसा मानकर मन्त्र जाल का त्याग करे। नैवेद्य ग्रहण करे और उसका शेष नदी के जल में फेंक दे। पूर्व दीक्षित जलजन्तुओं के द्वारा (उस) शेष नैवेद्य के भक्षण में दोष नहीं है ॥ ६०४-६०८- ॥

ननु अत्र समयशब्दस्य प्रवृत्तौ किं निमित्तम्?—इत्याशङ्क्य आह—

**अवश्यपालनीयत्वात्परतत्त्वेन सङ्गमात् ॥ ६०९ ॥**
**ज्ञानप्राप्त्यभ्युपायत्वात्समयास्ते प्रकीर्तिताः ।**
**एवं संश्राव्य समयान्देवं संपूज्य दैशिकः ॥ ६१० ॥**
**विसर्जयेत्स्वचिद्व्योम्नि शान्ते मूर्तिविलापनात् ।**
**यदि पुत्रकदीक्षास्य न कार्या समनन्तरम् ॥ ६११ ॥**
**तदाभिषिञ्चेत्सास्त्रेण शिवकुम्भेन तं शिशुम् ।**
**आत्मानं च ततो यस्माज्जलमूर्तिर्महेश्वरः ॥ ६१२ ॥**
**मन्त्रयुङ्निखिलाप्यायी कार्यं तदभिषेचनम् ।**

अस्य च अवश्यपरिपालनीयतारूपता रूढ्या । समयन्ति सङ्गच्छन्ते परं तत्त्वमनेनेति, सम्यगयनं ज्ञानमस्मादिति च व्युत्पत्त्या समयशब्दः प्रवृत्तः—इत्यर्थः। न कार्येति कार्यायां पुनरभिषेको न भवेत्—इति भावः ॥

आह्निकार्थमेव प्रथमार्धेन उपसंहरति

**इति समयदीक्षणमिदं प्रकाशितं विस्तराच्च संक्षेपात्॥ ६१३ ॥**

विस्तरादिति—अर्थात् । संक्षेपादिति—ग्रन्थत इति शिवम् ॥ ६१३ ॥

---

प्रश्न—समय शब्द का क्या प्रवृत्तिनिमित्त (= तात्पर्यार्थ) है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

अवश्य पालनीय होने, परतत्त्व से मेल होने तथा ज्ञानप्राप्ति के उपाय होने के कारण वे (= नियम) समय कहे गये हैं । इस प्रकार समयों को सुनाकर तथा देव की पूजा कर आचार्यमूर्त्ति के विलापन के कारण अपने चिदाकाश में (देवता का) विसर्जन करे । यदि बाद में इस शिशु की पुत्रक दीक्षा न करनी हो तो अस्त्रयुक्त शिवकुम्भ से अपना तथा शिशु का अभिषेक करे । चूँकि परमेश्वर जलमूर्त्ति मन्त्रयुक्त तथा सबको तृप्त करने वाला है इसलिये उससे अभिषेक करना चाहिये ॥ ६०९-६१३- ॥

इसकी अवश्य परिपालनीयतारूप रूढ़ि के द्वारा, सम्यक् अयन = ज्ञान है जिसके कारण, इन व्युत्पत्तियों से समय शब्द बना हुआ है । नहीं करना है—करने पर फिर अभिषेक नहीं होगा ॥

आह्निक के विषय को पूर्वार्द्ध से समाप्त करते हैं—

इस प्रकार यह समयी दीक्षा विस्तार और संक्षेप से प्रकाशित की गयी ॥ ६१३ ॥

विस्तार से = अर्थ पूर्वक । संक्षेप से = ग्रन्थ से ॥ ६१३ ॥

**॥ इति श्रीमदाचार्याभिनवगुप्तपादविरचिते श्रीतन्त्रालोके समयदीक्षाप्रकाशनं नाम पञ्चदशमाह्निकम् ॥ १५ ॥**

नित्यनिमित्तादिबहुप्रकारकर्मप्रपञ्चपञ्चमुखः ।
पञ्चदशमाह्निकमिदं व्यपञ्चयज्जयरथाभिख्यः॥

**॥ इति श्रीमन्महामाहेश्वराचार्यवर्यश्रीमदभिनवगुप्तविरचिते श्रीतन्त्रालोके श्रीजयरथविरचितविवेकाभिख्यव्याख्योपेते समयदीक्षा-प्रकाशनं नाम पञ्चदशमाह्निकं समाप्तम् ॥ १५ ॥**

---

**॥ इस प्रकार श्रीमदाचार्यअभिनवगुप्तपादविरचित श्रीतन्त्रालोक के पञ्चदश आह्निक की डॉ० राधेश्याम चतुर्वेदी कृत 'ज्ञानवती' हिन्दी टीका सम्पूर्ण हुई ॥ १५ ॥**

नित्य नैमित्तिक आदि अनेक प्रकार के कर्मों के विस्तार (का नाश करने) के लिये सिंहस्वरूप जयरथ नामक आचार्य ने इस पन्द्रहवें आह्निक की विशिष्ट व्याख्या की ॥

**॥ इस प्रकार आचार्यश्रीजयरथकृत श्रीतन्त्रालोक के पञ्चदश आह्निक की 'विवेक' नामक व्याख्या की डॉ० राधेश्याम चतुर्वेदी कृत 'ज्ञानवती' हिन्दी टीका सम्पूर्ण हुई ॥ १५ ॥**

# षोडशमाह्निकम्

* विवेकः *

प्रणमामि निखिलपाशप्रवाहसंभेदभेदबलभद्रम् ।
बलभद्रं प्राणाश्वप्रचारचातुर्यपूर्णबलम् ॥

इदानीं समयदीक्षानन्तरं भाविनीं पुत्रकदीक्षां निरूपयितुं द्वितीयार्धेन प्रतिजानीते—

**अथ पुत्रकत्वसिद्ध्यै निरूप्यते शिवनिरूपितोऽत्र विधिः ।**

तमेवाह—

**यदा तु समयस्थस्य पुत्रकत्वे नियोजनम् ।**
**गुरुकत्वे साधकत्वे वा कर्तुमिच्छति दैशिकः ॥ १ ॥**
**तदाधिवासं कृत्वाह्नि द्वितीये मण्डलं लिखेत् ।**
**सामुदायिकयागेऽथ तथान्यत्र यथोदितम् ॥ २ ॥**

---

* ज्ञानवती *

समस्त पाशों के प्रवाह के सम्भेदों के भेदन में बलशाली तथा प्राणरूपी अश्वों के सञ्चार की चातुरी से पूर्ण बलवाले बलभद्र को मैं प्रणाम करता हूँ ॥

अब समयी दीक्षा के बाद होने वाली पुत्रक दीक्षा का निरूपण करने के लिये पद्य के उत्तरार्ध के द्वारा प्रतिज्ञा करते हैं—

अब पुत्रकत्व की सिद्धि के लिये यहाँ शिवनिरूपित विधि का निरूपण किया जाता है ।

उसको कहते हैं—

जब आचार्य, साधक पुत्रक दीक्षा में गुरु अथवा शिष्य होने के लिये समयी शिष्य को नियोजित करना चाहते हैं तब (प्रथम दिन) अधिवास

सामुदायिकमेव यागं निरूपयति—

**षडष्टतद्द्विगुणितचतुर्विंशतिसंख्यया ।**
**चक्रपञ्चकमाख्यातं शास्त्रे श्रीपूर्वसंज्ञिते ॥ ३ ॥**
**द्वात्रिंशत्तद्द्विगुणितं श्रीमत्त्रैशिरसे मते ।**
**असंख्यचक्रसंबन्धः श्रीसिद्धादौ निरूपितः ॥ ४ ॥**

अत्र चोभयत्रापि त्रिशूलाब्जमेव मण्डलमुचितम्—इत्याह—

**तस्माद्यथातथा यागं यावच्चक्रेण संमितम् ।**
**पूजयेद्येन तेनात्र त्रिशूलत्रयमालिखेत् ॥ ५ ॥**
**त्रिशूलत्रितये देवीत्रयं पर्यायवृत्तितः ।**
**मध्यसव्यान्यभेदेन पूर्णं संपूजितं भवेत् ॥ ६ ॥**
**वर्तना मण्डलस्याग्रे संक्षेपादुपदेक्ष्यते ।**
**आलिख्य मण्डलं गन्धवस्त्रेणैवास्य मार्जनम् ॥ ७ ॥**
**कृत्वा स्नातो गुरुः प्राग्वन्मण्डलाग्रेऽत्र देवताः ।**
**बाह्यगाः पूजयेद् द्वारदेशे च द्वारदेवताः ॥ ८ ॥**
**मण्डलस्य पुरोभागे तदैशानदिशः क्रमात् ।**
**आग्नेय्यन्तं गणेशादीन् क्षेत्रपान्तान्प्रपूजयेत् ॥ ९ ॥**

---

कर दूसरे दिन सामुदायिक याग में अथवा अन्यत्र जैसा कहा गया है, मण्डल का उल्लेख करे ॥ १-२ ॥

सामुदायिक याग का निरूपण करते हैं—

श्री पूर्वशास्त्र में छह आठ और उनका दो गुना (= बारह और सोलह) तथा चौबीस संख्या से पाँच चक्र कहा गया है । त्रिशिरोभैरव के मत में बत्तीस और उसका दूना (= चौंसठ) तथा सिद्धातन्त्र आदि में असंख्य चक्र से सम्बन्ध कहा गया है ॥ ३-४ ॥

यहाँ दोनों स्थानों में त्रिशूलकमल नामक मण्डल उचित है—यह कहते हैं—

इसलिये जैसा-तैसा जितने भी चक्र से संमित याग की जिस-किसी से पूजा करनी चाहिये और यहाँ तीन त्रिशूल बनाना चाहिये । तीन त्रिशूलों में तीन देवियों को क्रमानुसार मध्य बायें तथा अन्य भेद (= दाँयें) से पूर्ण रूप से पूजित होना चाहिये । मण्डल की वर्त्तना संक्षेप में आगे कही जायगी । मण्डल की रचना कर गन्ध और वस्त्र से इसका मार्जन कर स्नान किया हुआ गुरु पहले की भाँति यहाँ मण्डलाग्र में बाहरी देवताओं तथा द्वारदेश में द्वारदेवताओं की पूजा करे । मण्डल के पूर्व भाग में फिर ईशान दिशा के क्रम से आग्नेयी दिशा पर्यन्त उन गणेश से लेकर

**गणपतिगुरुपरमाख्याः परमेष्ठी पूर्वसिद्धवाक्क्षेत्रपतिः।**
**इति सप्तकमाख्यातं गुरुपङ्क्तिविधौ प्रपूज्यमस्मद्गुरुभिः॥ १० ॥**
**तत आज्ञां गृहीत्वा तु पुष्पधूपादिपूजितम् ।**
**पूज्यमाधारशक्त्यादि शूलमूलात्प्रभृत्यलम् ॥ ११ ॥**
**शिवान्तं सितपद्मान्ते त्रिशूलानां त्रये क्रमात् ।**

पर्यायवृत्तित इति—क्रमेण । अग्र इति—एकत्रिंशाह्निके । बाह्यगा देवता इति—बाह्यपरिवारः । पूर्वसिद्ध इति—एतद्दर्शनावतारक आद्यो विच्छिन्नसंतानः, यस्तु अद्यतनः प्रतिनियतप्रक्रान्तशास्त्रनिष्ठो विशिष्टो गुरुक्रमः स न बाह्यपूजायां पूज्य इत्यनेन कटाक्षितम्, यद्वा विशिष्टायामेव गुरुपङ्क्तौ पूज्यायामेतदादीतरमपि प्रपूज्यमिति । वागिति—वागीश्वरी ॥

अत्रैव गुणप्रधानभावेन सभैरवस्य देवीत्रयस्यावस्थितिं दर्शयितुमाह—

**मध्यशूले मध्यगः स्यात्सद्भावः परया सह॥ १२ ॥**
**वामे चापरया साकं नवात्मा दक्षगं परम् ।**
**त्रिशूले दक्षिणे मध्यशृङ्गस्थो रतिशेखरः॥ १३ ॥**
**स्यात्परापरया साकं दक्षे भैरवसत्परे ।**
**वामे त्रिशूले मध्यस्थो नवात्मापरया सह ॥ १४ ॥**

---

क्षेत्रपाल तक का पूजन करे । हमारे गुरु ने गणेश गुरु, परम गुरु, परमेष्ठी, पूर्वसिद्ध, वाक्पति (= वागीश्वरी) तथा क्षेत्रपति इन सात को गुरुपंक्तिविधि में पूज्य कहा है । इसके बाद आज्ञा लेकर पुष्प धूम आदि से पूजित शूलमूल से लेकर शिव पर्यन्त आधारशक्ति आदि श्वेत कमलान्त वाले तीन त्रिशूलों पर क्रम से पूजा करनी चाहिये ॥ ५-१२- ॥

पर्यायवृत्ति से = क्रम से । आगे = इकतीसवें आह्निक में (कहा जायेगा)। बाह्यगामी देवतायें = बाह्य परिवार । पूर्वसिद्ध = इस दर्शन के प्रतिष्ठाता प्रथम पुरुष जिनकी परम्परा कट चुकी है । और जो आज वर्त्तमान हैं, निश्चितप्रकान्तशास्त्र में लगे हुये विशिष्ट गुरु हैं वे बाह्यपूजा में पूज्य नहीं है—यह सङ्केतित किया गया । अथवा विशिष्ट गुरुपंक्ति के ही पूज्य होने पर इनसे भिन्न लोग भी पूजनीय हैं । वाक् = वागीश्वरी ॥

यहीं पर गौणमुख्य की दृष्टि से भैरवसहित तीन देवियों की स्थिति दिखलाने के लिये कहते हैं—

मध्यशूल में परादेवी के साथ मध्यगामी सद्भाव भैरव रहते हैं । बायें (शूल) पर अपरा देवी के साथ नवात्मा परदक्षेश रहते हैं । दायें त्रिशूल पर मध्यशृङ्गस्थ रतिशेखर परापरा देवी के साथ (रहते है) । अन्य पर

**स्यात्परे परया साकं वामारे संश्च भैरवः ।**

वाम इति—मध्यापेक्षया । परमिति—अन्यदवशिष्टं रतिशेखरपरापरलक्षणम् । दक्षिण इति—साधकापेक्षया । दक्ष इति—तत्रैव, अर्थादवशिष्टायामरायाम् । वाम इति—साधकापेक्षयैव । पर इति—अन्यस्मिन्नवशिष्टे वामारे । संश्च भैरव इति—सद्भावभैरवश्च—इत्यर्थः । चः पूर्वापेक्षया । येषां पुनः

'स्यात्परे परया साकं वामारे संश्च भैरवः ।'

इत्यर्धं नास्ति, तैः पूर्वतो दक्षे भैरवसत्पर इत्येव योज्यम् ।

'स्यात्परापरया साकं वामारे रतिशेखरः ।'

इत्येवं तु गतार्थत्वादुपेक्ष्यमेव । एवं मध्यशूले परायाः प्राधान्यम्, दक्षिणे

---

परादेवी के साथ बायें अरा पर सद्भाव भैरव[1] रहते हैं ॥ -१२-१५- ॥

बायें = मध्य की अपेक्षा । पर = दूसरा अविशिष्ट परापरलक्षण वाले रतिशेखर । दायें—साधक की ही अपेक्षा दायें—वहीं । अर्थात् अवशिष्ट अरा में । बायें—साधक की ही अपेक्षा । पर में = दूसरी अवशिष्ट बायीं अरा में । संश्च भैरव = सद्भाव भैरव । च—पूर्व की अपेक्षा । जिनके यहाँ—

"दूसरी बायीं अरा में सद्भैरव रहते हैं ।"

यह आधा अंश नहीं है उनके द्वारा पूर्वतो दक्षे भैरवसत्परे (= पहले दक्षशूल में ही सद्भाव भैरव) ऐसा जोड़ना चाहिये ।

"बायीं अरा में परापरा के साथ रतिशेखर रहते हैं"

यह कथन गतार्थ होने के कारण उपेक्षणीय है । इसी प्रकार मध्यशूल में परा

---

१. भैरवसहित तीन देवियों की प्रदर्शित स्थिति

परापरायाः, वामे चापरायाः, इतरद्देवीद्वयं पुनरङ्गतया सर्वत्र पार्श्वयोरित्युक्तं स्यात्। एवमपि परादेव्या एव त्रिशूलत्रयेऽपि साक्षादवस्थानमन्ययोः पुनः श्लिष्टतया न तथा—इत्यन्यवैलक्षण्येन प्राधान्यात् तस्या एव सर्वगतत्वम् ॥

अत एवाह—

**इत्थं सर्वगतत्वे श्रीपरादेव्याः स्थिते सति ॥ १५ ॥**
**यागो भवेत्सुसंपूर्णस्तदधिष्ठानमात्रतः ।**
**एकशूलेऽप्यतो यागे चिन्तयेत्तदधिष्ठितम् ॥ १६ ॥**
**अविधिज्ञो विधानज्ञ इत्येवं त्रीशिकोदितम् ।**
**ततो मध्ये तथा दक्षे वामे शृङ्गे च सर्वतः ॥ १७ ॥**
**लोकपालास्त्रपर्यन्तमेकात्मत्वेन पूजयेत् ।**
**परत्वेन च सर्वासां देवतानां प्रपूजयेत् ॥ १८ ॥**
**श्रीमन्तं मातृसद्भावभट्टारकमनामयम् ।**
**ततोऽपि भोगयागेन विद्याङ्गं भैरवाष्टकम् ॥ १९ ॥**
**यामलं चक्रदेवीश्च स्वस्थाने पूजयेद् बहिः ।**
**लोकपालानस्त्रयुतान् गन्धपुष्पासवादिभिः ॥ २० ॥**
**पूजयेत्परया भक्त्या वित्तशाठ्यविवर्जितः ।**
**ततः कुम्भास्त्रकलशीमण्डलस्थानलात्मनाम् ॥ २१ ॥**

---

का प्राधान्य है दायें वाले में परापरा एवं बायें में अपरा का । शेष दो देवियाँ अङ्ग के रूप में दोनों पार्श्वों में रहती हैं—यह कहा गया । इतना होने पर भी तीनों त्रिशूलों में परा देवी की ही साक्षात् स्थिति रहती है । शेष दो (= परापरा और अपरा की वैसी स्थिति नहीं रहती) इस प्रकार अन्य से विलक्षण होने के कारण प्रधान होने से वही (= परा देवी ही) सर्वत्र वर्त्तमान है ॥

इस प्रकार श्री परादेवी के सर्वगामित्व के सिद्ध होने पर उसके केवल अधिष्ठान से ही याग सम्पूर्ण हो जाता है । इसलिये विधि का ज्ञाता और अज्ञाता एक शूल वाले याग में भी (याग को) उससे अधिष्ठित सोचे—ऐसा परात्रीशिका में कहा गया है । इसके बाद मध्य दायें तथा बायें शृङ्ग पर सर्वत्र लोकपाल से अस्त्र पर्यन्त एक रूप से पूजन करना चाहिये । सभी देवताओं में श्रेष्ठ के रूप में अनामय (= निर्दोष) श्रीमान् मातृ-सद्भावभट्टारक की और उसके बाद भोग याग के द्वारा विद्याङ्ग आठ भैरवों की पूजा करनी चाहिये । यामल और चक्र देवियों की अपने-अपने स्थान में पूजा करनी चाहिये । बाहर अस्त्रयुक्त लोकपालों की पुष्प आसव आदि से परम भक्ति के साथ वित्तशाठ्य से रहित होकर पूजा करनी चाहिये । इसके बाद कुम्भ अस्त्र कलशी मण्डलस्थ और अनलात्मा (इन) पाँच का

**पञ्चानामनुसन्धानं कुर्याददद्वयभावनात् ।**
**ये तु तामद्वयव्याप्तिं न विन्दन्ति शिवात्मिकाम् ॥ २२ ॥**
**मन्त्रनाडीप्रयोगेण ते विशन्त्यद्वये पथि ।**

सुसंपूर्ण इति—पूरणप्रधानत्वात् अस्याः । अत इति—तदधिष्ठानमात्रेणैव यागस्य पूर्णतापत्तेः । त्रीशिकाग्रन्थश्च बहुशो व्याख्यातचरः । स्वस्थान इति—अग्नीशादिरूपे । तत इति—मण्डलपूजानन्तरम् । अद्वयभावनादिति—अहमेव सर्वत्रावस्थित इत्येवंरूपात् । न विन्दन्ति इति—एवमद्वयपरामर्शानुदयात् ॥

तमेव मन्त्रनाडीप्रयोगमाह—

**स्वदक्षिणेन निःसृत्य मण्डलस्थस्य वामतः ॥ २३ ॥**
**प्रविश्यान्येन निःसृत्य कुम्भस्थे कर्करीगते ।**
**वह्निस्थे च क्रमेणेत्थं यावत्स्वस्मिन्स्ववामतः ॥ २४ ॥**
**मूलानुसन्धानबलात्प्राणतन्तूम्भने सति ।**
**इत्थमैक्यस्फुरत्तात्मा व्याप्तिसंवित्प्रकाशते ॥ २५ ॥**
**ततो विशेषपूजां च कुर्याददद्वयभाविताम् ।**

अन्येनेति—दक्षिणेन । इत्थमिति—उक्तेन दक्षिणवामाभ्यां निर्गमनप्रवेश-

---

अद्वय भावना के साथ अनुसन्धान करना चाहिये । जो लोग उस शिवात्मिका अद्वयव्याप्ति को नहीं प्राप्त कर पाते वे अद्वयमार्ग में मन्त्रनाड़ी प्रयोग के द्वारा प्रवेश करते हैं ॥ -१५-२३- ॥

सुसम्पूर्ण—इसके पूरणप्रधान होने के कारण । इसलिये—इसके केवल अधिष्ठान से ही यज्ञ के पूर्ण होने के कारण । त्रीशिका ग्रन्थ की कई बार व्याख्या की गयी है । अपने स्थान में = अग्नि ईशान आदिरूप । इसके बाद = मण्डलपूजा के बाद । अद्वयभावना के द्वारा—'मैं ही सर्वत्र स्थित हूँ'—इस प्रकार की अद्वय भावना । नहीं प्राप्त करते—इस प्रकार के अद्वयपरामर्श के उदयाभाव के कारण ॥

इसके बाद मन्त्रनाड़ीप्रयोग को कहते हैं—

अपने से दाँयें से निकल कर मण्डलस्थ के बायें से प्रवेश कर और अन्य (= दायें) से निकल कर कुम्भ कर्करी और वह्नि में स्थित इस प्रकार क्रम से अपने बायें से अपने में मूल के अनुसन्धान के बल से प्राणतन्तुओं का उत्तम्भन करने पर ऐक्य के कारण स्फुरित होने वाली व्याप्तिसंवित् प्रकाशित होती है । इस के बाद अद्वयभावना से विशेष पूजा करनी चाहिये ॥ -२३-२६- ॥

अन्य से = दायें से । इस प्रकार से = उक्त दाँयें बाँये से निर्गमन एवं प्रवेश

लक्षणेन प्रकारेण—इत्यर्थः । स्ववामत इति—अर्थात्प्रविशेत् । प्राणतन्तूम्भने सतीति—स्वात्ममण्डलादीनां परस्परस्य प्राणसंमीलना (या) म्—इत्यर्थः, अन्यथा हि कथमैक्यस्फुरत्तात्मायं प्रयोगः सिद्ध्येत्—इत्यर्थः ॥

नन्वत्रापि अद्वयभावेन कोऽर्थः?—इत्याशङ्क्याह—

**यच्छिवाद्वयपीयूषसंसिक्तं परमं हि तत् ॥ २६ ॥**
**तेनार्घपुष्पगन्धादेरासवस्य पशोरथ ।**
**या शिवाद्वयतादृष्टिः सा शुद्धिः परमीकृतिः ॥ २७ ॥**

ननु अर्घपुष्पादेः पूजायामुपयोगादस्तु नामैवं परमीकृतिः, पशोः पुनरनया कोऽर्थः ?—इत्याशङ्कां गर्भीकृत्य मण्डलात्मैक्यानुसन्धानानन्तर्येणोद्दिष्टं निवेद्यानां पशूनां विस्तारमभिधातुमाह—

**निवेदयेद्विभोरग्रे जीवान्धातूंस्तदुत्थितान् ।**
**सिद्धानसिद्धान्व्यामिश्रान्यद्वा किंचिच्चराचरम् ॥ २८ ॥**

जीवन्तीति जीवाः = पशवः । सिद्धानिति—पक्वान् । न केवलं पश्वादि चरमेवात्र निवेद्यं यावदचरमपि—इत्याह—यद्वा किंचिच्चराचरमिति ॥ २८ ॥

---

वाले प्रकार से । अपने बायें से—प्रवेश करे । प्राणतन्तु का उत्तम्भन होने पर = स्वात्ममण्डल आदि की परस्पर प्राणसंमीलना होने पर, अन्यथा ऐक्यस्फुरत्ता वाला यह प्रयोग कैसे सिद्ध होगा ॥

प्रश्न—यहाँ भी अद्वयभावना का क्या अर्थ है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जो शिवाद्वयरूपी अमृत से परिप्लावित है वही सर्वोत्कृष्ट है । इसलिये अर्घपुष्प गन्ध आसव आदि के बारे में पशु की जो शिवाद्वयात्मक दृष्टि है वह शुद्धि और चरम कार्य है ॥ -२६-२७ ॥

प्रश्न—अर्घ पुष्प आदि का पूजा में उपयोग होने से यह (= अर्घ आदि) इस प्रकार परम कृति हो जाय किन्तु पशु का इससे क्या सम्बन्ध ?—इस शङ्का को मन में रख कर मण्डल आत्मा की एकता के अनुसन्धान के बाद कहे गये निवेद्य पशुओं के विस्तार को बतलाने के लिये कहते हैं—

परमेश्वर के आगे जीवों धातुओं उनसे उत्पन्न सिद्ध असिद्ध व्यामिश्र (= सिद्धासिद्ध) अथवा जो कुछ चराचर है, को निवेदित करना चाहिये ॥ २८ ॥

जो जीवित रहते हैं वे जीव = पशु हैं । सिद्ध = पके हुये । केवल पशु आदि चर ही नहीं किन्तु अचर का भी निवेदन करे इसलिये कहते हैं—अथवा जो कुछ चराचर है ॥ २८ ॥

जीवानिति बहुवचनाक्षिप्तं पशुबहुत्वमभिधत्ते—

**दृष्टप्रोक्षितसंद्रष्टृप्रालब्धोपात्तयोजितः ।**
**निर्वापितो वीरपशुः सोऽष्टधोत्तरतोत्तमः ॥ २९ ॥**
**यथोत्तरं न दातव्यमयोग्येभ्यः कदाचन ।**
**शिवोपयुक्तं हि हविर्न सर्वो भोक्तुमर्हति ॥ ३० ॥**

उत्तरतोत्तम इति—यथोत्तरमुत्कृष्टः—इत्यर्थः ॥ ३० ॥

ननु किमेवमस्य हविषो माहात्म्यं यत्सर्वो न भोक्तुमर्हतीत्युक्तम्?—इत्याशङ्क्याह—

**यस्तु दीक्षाविहीनोऽपि शिवेच्छाविधिचोदितः ।**
**भक्त्याश्नाति स संपूर्णः समयी स्यात्सुभावितः ॥ ३१ ॥**

भक्त्याशने हेतुः शिवेच्छाविधिचोदित इति । यदुक्तम्—

'तस्यैव तु प्रसादेन भक्तिरुत्पद्यते नृणाम् ।' इति ।

अत एव लौल्यादिना भुक्ते प्रत्यवायो भवेत्—इति भावः ॥ ३१ ॥

एतदेव यथोद्देशं पश्वष्टकं लक्षयति—

---

'जीवान्' इस बहुवचन से आक्षिप्त पशुबहुत्व को कहते हैं—

देखा गया, प्रोक्षित, संद्रष्टृ, प्रालब्ध, उपात्त, योजित, निर्वापित और वीरपशु ये आठ प्रकार के (जीव) उत्तरोत्तर उत्तम हैं । क्रमशः उत्तरोत्तर (पशु) अयोग्यों को न दे । क्योंकि शिव से उपयुक्त हविष् को खाने के योग्य सब लोग नहीं होते ॥ २९-३० ॥

उत्तरतोत्तम = क्रमशः उत्कृष्ट—यह अर्थ है ॥ ३० ॥

प्रश्न—इस हविष् का ऐसा क्या माहात्म्य है कि उसे सब लोग खाने के योग्य नहीं होते—यह शङ्का कर कहते हैं—

दीक्षारहित भी जो शिवेच्छाविधि से प्रेरित होकर भक्ति से (उस हविष्) को खाता है वह सद्भावनायुक्त सम्पूर्ण समयी होता है ॥ ३१ ॥

भक्तिपूर्वक खाने में कारण है—शिवेच्छाविधि के द्वारा प्रेरित होना । जैसा कि कहा गया—

'उसी की कृपा से मनुष्यों में भक्ति उत्पन्न होती है ।'

इसलिये (यदि कोई पुरुष) स्वाद आदि की दृष्टि से खाता है तो विघ्न होगा—यह भाव है ॥ ३१ ॥

**दृष्टोऽवलोकितश्चैव किरणेद्धदृगर्पणात् ।**
**प्रोक्षितः केवलं ह्यर्घपात्रविप्रुड्भिरुक्षितः ॥ ३२ ॥**
**संद्रष्टा दर्शिताशेषसम्यक्पूजितमण्डलः ।**
**प्रालब्ध उक्तत्रितयसंस्कृतः सोऽपि धूनयेत् ॥ ३३ ॥**
**कम्पेत प्रस्रवेत्स्तब्धः प्रलीनो वा यथोत्तरम् ।**
**उपात्तो यागसान्निध्ये शमितः शस्त्रमारुतैः ॥ ३४ ॥**
**योजितः कारणत्यागक्रमेण शिवयोजनात् ।**
**निर्वापितः कृताभ्यासगुरुप्राणमनोऽर्पणात् ॥ ३५ ॥**
**दक्षिणेनाग्निना सौम्यकलाजालविलापनात् ।**

केवलमिति—अवलोकनपरिहारेण । उक्तत्रितयसंस्कृत इति—अवलोकन-प्रोक्षणमण्डलदर्शनलक्षणेन उक्तेन त्रितयेन संस्कृतः = कृतसंस्कारः—इत्यर्थः । यथोत्तरमित्यवलोकने धूननम्, प्रोक्षणे कम्पनम्, मण्डलदर्शने प्रस्रवणम्, यद्वा निश्चेष्टस्तरतमभावेन गलितनिखिलेन्द्रियवृत्तिश्च भवेत्—इत्यर्थः । शस्त्रमारुतैरित्यत्र वेगवत्त्वप्रतिपादनार्थं मारुतेन निरूपणम् । आत्मनश्च दक्षिणेन प्राणाग्निना सौम्य-स्यापानात्मनः पाशवस्य कलाजालस्य विलापनमवलम्ब्य प्राणमनोजयादौ

---

इस आठ पशु को नाम के अनुसार बतलाते हैं—

दृष्ट = किरणों से दीप्त आखों के द्वारा अवलोकित । प्रोक्षित = केवल अर्घपात्र की बूँदों से छिड़का गया ।

संद्रष्ट = जिसे समस्त पूजितसमूह दिखाया गया हो । प्रालब्ध = उक्त तीन से संस्कृत । वह भी क्रमशः हिलता, काँपता, पसीजता, शान्त या अचेत हो जाता है । उपात्त = याग के समीप शस्त्ररूपी वायु से शान्त किया गया । योजित = कारणत्याग के क्रम से शिव के साथ योजना करने से । निर्वापित = दक्षिण अग्नि के द्वारा सौम्य कलासमूह के विलीन कराने के कारण अभ्यास वाले गुरु के प्रति प्राण एवं मन के अर्पण से ॥ ३२-३६- ॥

केवल = अवलोकन को छोड़ कर । उक्त तीन से संस्कृत = अवलोकन, प्रोक्षण और मण्डलदर्शन रूप उक्त तीन संस्कारों के द्वारा संस्कृत अर्थात् किये गये संस्कार वाला । उत्तरोत्तर = अवलोकन होने पर धूनन, प्रोक्षण में कम्पन, मण्डलदर्शन होने पर प्रसवण (= पसीना होना) अथवा निश्चेष्टतर या निश्चेष्टतम भाव से समस्त इन्द्रियवृत्तियों के नष्ट हो जाने वाला हो जाता है । शस्त्रमारुतैः—यहाँ पर (शस्त्र की) वेगवत्ता का प्रतिपादन करने के लिये हवा से तुलना की गयी है । अपनी दक्षिण प्राणाग्नि के द्वारा सौम्य = अपानरूप पाशव कलाजाल के विलापन के आधार पर प्राणजय एवं मनोजय आदि के विषय में अभ्यास सम्पन्न करने वाले

कृताभ्यासेन गुरुणा प्राणमनसोरर्पणात् पाशवप्राणाद्येकीकारेणावस्थानान्निवेदितो यः पशुः, स निर्बीजकरणान्निर्वापित उच्यते—इत्यर्थः ॥

एतदेव प्रपञ्चयति—

**तथा ह्यादौ परं रूपमेकीभावेन संश्रयेत् ॥ ३६ ॥**
**तस्मादाग्नेयचारेण ज्वालामालामुपाविशेत् ।**
**पशोर्वामेन चन्द्रांशुजालं तापेन गालयेत् ॥ ३७ ॥**
**नाभिचक्रेऽथ विश्राम्येत्प्राणरश्मिगणैः सह ।**
**परो भूत्वा स्वशक्त्यात्र जीवं जीवेन वेष्टयेत् ॥ ३८ ॥**
**स्वचित्सूर्येण संताप्य द्रावयेत कलां कलाम् ।**
**ततो द्रुतं कलाजालं प्रापय्यैकत्वमात्मनि ॥ ३९ ॥**
**समस्ततत्त्वसंपूर्णमाप्यायनविधायिनम् ।**
**उन्मूलयेत संरम्भात्कर्मबद्धममुं रसात् ॥ ४० ॥**
**तत उन्मूलनोद्वेष्टयोगाद्वामं परिभ्रमन् ।**
**कुण्डल्यमृतसंपूर्णस्वकप्राणप्रसेवकः ॥ ४१ ॥**
**वामावर्तक्रमोपात्तहृत्पद्मामृतकेसरः ।**
**हृत्कर्णिकारूढिलाभादोजोधातुं विलापितम् ॥ ४२ ॥**

---

गुरु के द्वारा प्राण एवं मन के अर्पण के कारण = पशु के प्राण आदि के साथ एक करके स्थित होने के कारण, निवेदित जो पशु, वह निर्बीज किये जाने के कारण निर्वापित कहा जाता है ॥

इसी की व्याख्या करते हैं—

इस प्रकार—पहले अभेद रूप से पररूपता को प्राप्त करे । इसके बाद (अग्नि के) ज्वालाजाल को छोड़ने वाले आग्नेय चार (= दायीं ओर गमन) से प्रवेश करे । बायें ताप से पशु के चन्द्रकिरणसमूह को गला दे । फिर प्राणरश्मियों के साथ नाभिचक्र में विश्राम करे । फिर इस स्थान पर (स्थित) होकर अपनी शक्ति से जीव का जीव से वेष्टन करे । अपनी चिद्रश्मि के द्वारा सन्तप्त कर एक-एक कला को पिघलायें । तत्पश्चात् द्रुत कलासमूह को आत्मा से अभिन्न कर समस्त तत्त्व से सम्पूर्ण आप्यापन करने वाले कर्मबद्ध इस (= जीव) को आदर के साथ (कर्मबन्ध से) पृथक् करे ॥ -३६-४० ॥

इसके बाद उन्मूलन उद्वेष्टन कर बायीं ओर घूमते हुये, अपनी प्राणप्रसेविका को कुण्डली-अमृत से भर कर वामावर्त्त के क्रम से हृदयकमल के अमृतकेशर को प्राप्त कर (आचार्य) हृदयकर्णिका में रूढ़

शुद्धसोमात्मकं सारमीषल्लोहितपीतलम् ।
आदाय करिहस्ताग्रसदृशे प्राणविग्रहे ॥ ४३ ॥
निःसृत्य झटिति स्वात्मवाममार्गेण संविशेत् ।
आप्याययन्नपानाख्यचन्द्रचक्रहृदम्बुजे ॥ ४४ ॥
स्थितं तद्देवताचक्रं तेन सारेण तर्पयेत् ।

इह तावदात्मनि निग्रहादिसामर्थ्यान्यथानुपपत्त्या पररूपतां संश्रित्य वह्निज्वालामुचा स्वदक्षिणेन निर्गत्य पशोर्वामेन प्रविश्य तदपानचन्द्रसंबन्धि कलाजालं स्वप्राणाग्नितापेन द्रावयित्वा तन्नाभिचक्र एव निखिलप्राणक्रोडीकारेण स्वावष्टम्भ एव तिष्ठन् स्वमहिम्ना तज्जीवं स्वजीवेन वेष्टयित्वा स्वचिदग्नितापेन तत्कलाजालं विलाप्य संपूर्णरूपतयाप्यायकारित्वादात्मनि एकतां प्रापय्यादरसंरम्भेण तदमुं कर्मबन्धादुद्वेष्टनक्रमेणोन्मूलयित्वा वामावर्तेन परिभ्रमन् आसादितहृत्पद्मामृतमयकर्णिकादेशोऽत एव कन्दकुण्डलिन्यमृतापूरितस्वप्राणभस्त्र आचार्यो हृत्कर्णिकायामेव प्ररोहं भजन्नीषल्लोहितपीतलमत एव शुद्धसोमात्मकं स्वप्राणवह्निना विलापितमोजोधातुलक्षणं सारं कुटिलकुञ्चिताकारकरिहस्ताग्रसदृशेन प्राणेनाकृष्य शीघ्रमेव तद्दक्षिणेन निर्गत्य स्ववामेन प्रविश्य स्वात्मानमाप्याययन्नेवमाहृतेन तेन सारेण

---

होने के कारण थोड़ा लोहित पीला अत एव विलापित ओजो धातुरूप शुद्ध सोमात्मक सार को, हाथी के सूँड़ के अग्रभाग के सदृश प्राणशरीर में खींच कर झट से (दायें से) निकल कर अपने बायें मार्ग से प्रवेश करे । अपने को तृप्त करते हुये अपान नामक चन्द्रचक्र हृदयकमल में स्थित उस देवताचक्र को उस सार से तृप्त करे ॥ ४१-४५- ॥

अपने में निग्रह आदि सामर्थ्य की अन्यथा असिद्धि के द्वारा पररूपता को प्राप्त कर वह्निज्वाला को निकालने वाले अपने दायें से निकल कर पशु के बायें से प्रवेश कर उस (= पशु) के अपानचन्द्रसम्बन्धी कलाजाल को अपने प्राण रूपी अग्नि के ताप से द्रवित कर उस (= पशु) के नाभिचक्र में ही सम्पूर्ण प्राण को समाविष्ट कर अपने अवष्टम्भ में ही स्थित हो जाय । पुनः अपनी महिमा से उस जीव को अपने जीव से वेष्टित कर अपनी चिदग्नि के ताप से उसके कलासमूह का विलयन कर सम्पूर्ण रूप से आप्यायनकारी होने के कारण अपने में एकता को प्राप्त कराकर आदर संरम्भ के साथ उस इस (= जीव) को कर्मबन्ध से उद्वेष्टनक्रम से उन्मूलित कर के वामावर्त्त से परिक्रमा करते हुये हृदयकमल में अमृतमय कर्णिका को प्राप्त करे । उसके कारण जब आचार्य कन्दकुण्डलिनी के अमृत से अपने प्राणभस्त्र को पूरित कर ले तब हृदयकर्णिका में ही प्ररोह को प्राप्त होते हुये थोड़ा लोहित पीला इसलिये शुद्ध सोमात्मक ओजो धातुरूप तत्त्व, जो कि अपनी प्राणवह्नि से विलीन कराया गया है, को टेढे सिमटे हाथी के सूँड़ की भाँति प्राण से खींच कर शीघ्र ही उसके दायें से निकल कर अपने बायें से प्रविष्ट होकर

हृदम्बुजस्थितं देवताचक्रं तर्पयेत् तदेकसमरसं कुर्यात्—इत्यर्थः ॥

न केवलमेवमोजोधातुमेवाहरेत्, यावदन्यानपि—इत्याह—

**अनेन विधिना सर्वान्रसरक्तादिकांस्तथा ॥ ४५ ॥**
**धातून्समाहरेत्सङ्घक्रमादेकैकशोऽथवा ।**
**केवलं त्वथवाग्नीन्दुरविसङ्घट्टमध्यगम् ॥ ४६ ॥**
**ज्योतीरूपमथ प्राणशक्त्याख्यं जीवमाहरेत् ।**

अग्नीन्दुरविसङ्घट्टमध्यगमिति—प्राणापानोदानसङ्घट्टात्मकहृत्पद्म (मध्य) मध्यासीनम्—इत्यर्थः ॥

नन्वेवमाहृतैरेभिः किं कुर्यात्?—इत्याशङ्क्याह—

**जीवं समरसीकुर्याद्देवीचक्रेण भावनात् ॥ ४७ ॥**
**तदेव तर्पणं मुख्यं भोग्यभोक्त्रात्मतैव सा ।**

ननु किमेतत्समन्त्रकं कार्यं न वा?—इत्याशङ्क्याह—

**अग्निसंपुटफुल्लार्णत्र्यश्रकालात्मको महान् ॥ ४८ ॥**

---

अपने को आप्यायित करता हुआ, उस प्रकार लाये गये सार से हृदयकमल में स्थित देवताचक्र का तपर्ण करे = उसको समरस कर दें ॥

केवल ओजो धातु का ही नहीं वरन् अन्य (धातुओं) का भी आहरण करे—यह कहते हैं—

इस विधि से रस रक्त आदि सब धातुओं को उसी प्रकार सामूहिक रूप से अथवा एक-एक कर समाहृत करे । अथवा अग्नि सोम सूर्य (= प्राण अपान उदान) के सङ्घट्ट के बीच में रहने वाले ज्योतिस्वरूप प्राणशक्ति नामक जीव का आहरण करे ॥ -४५-४७- ॥

अग्निइन्दुरविसङ्घट्टमध्यग = प्राण अपान उदान सङ्घट्टात्मक हृदयकमल के मध्य में अधिष्ठित ॥

प्रश्न—इस प्रकार लाये गये इनके द्वारा क्या करना चाहिए ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

देवीचक्र के साथ भावना कर जीव को समरस करे । वही मुख्य तर्पण है और वही भोग्यभोक्त्रात्मता है ॥ -४७-४८- ॥

प्रश्न—इसे मन्त्र के साथ करे अथवा नहीं ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

अग्नि से सम्पुटित फुल्ल वर्ण त्र्यश्र काल वाला महान् पिण्ड, रक्त आदि तत्त्वसमूह के चालन आकर्षण आदि कार्यों में (समर्थ हो

**पिण्डो रक्तादिसारौघचालनाकर्षणादिषु।**

अग्निः रेफः, फुल्लार्णः फकारः, त्र्यश्रमेकारः, कालो मकारः, एवं फ्रेम् । तदुक्तम्—

'क्रोधो वह्निपुटान्तस्थस्त्र्यश्रकालविभेदितः ।
सेयं रक्तादिसारौधकर्षणे क्षुरिका मता ॥' इति ॥

नन्विदं कियता कालेन कियता वा जपेन सिद्ध्येत् ?—इत्याशङ्क्याह—

**इत्थं विश्रान्तियोगेन घटिकार्धक्रमे सति ॥ ४९ ॥**
**आवृत्तिशतयोगेन पशोर्निर्वापणं भवेत् ।**

अत्र च प्राक्कोटावभ्यास उपादेयः—इत्याह—

**कृत्वा कतिपयं कालं तत्राभ्यासमनन्यधीः ॥ ५० ॥**
**यथा चिन्तामणौ प्रोक्तं तेन रूपेण योगवित् ।**
**निःशङ्कः सिद्धिमाप्नोति गोप्यं तत्प्राणवत्स्फुटम् ॥ ५१ ॥**

चिन्तामणाविति तत्त्वार्थचिन्तामणौ । तेनेति—कृताभ्यासेन । निःशङ्क इति—यदुक्तम्—

---

जाता है) ॥ -४८-४९- ॥

अग्नि = रेफ, फुल्लवर्ण = फकार । त्र्यश्र = तिकोना = एकार । काल = मकार । इस प्रकार सबको मिलाने पर फ्रेम् (बनता है) । वही कहा गया—

'(यदि) क्रोध (= फकार) वह्निपुट (= रेफ) के अन्दर वर्तमान त्र्यश्र तिकोना = एकार और काल (= म्) से युक्त कर दिया जाय तो वह यह रक्त आदि सारसमूह के कर्षण के विषय में छुरी मानी गयी है ॥ ४८- ॥

प्रश्न—यह कितने समय में या कितने जप से सिद्ध होता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इस प्रकार विश्रान्ति के द्वारा आधी घड़ी के क्रम में एक सौ आवृत्ति होने से पशु का निर्वापण हो जाता है ॥ -४९-५०- ॥

इस विषय में पहले अभ्यास करना चाहिये—यह कहते हैं—

एकचित्त योगी उस विषय में कुछ समय तक अभ्यास कर जैसा तत्त्वार्थचिन्तामणि में कहा गया है उस रूप से सन्देहरहित होकर सिद्धि को प्राप्त करता है । वह प्राण की भाँति स्पष्ट रूप से गोपनीय है ॥ -५०-५१ ॥

चिन्तामणि = तत्त्वार्थचिन्तामणि । उससे = किये गये अभ्यास से । निःशङ्क, जैसा कि कहा गया—

'निःशङ्कः सिद्धिमायाति शङ्कां तेनात्र वर्जयेत् ।
अलीककरुणाबुद्धिरवीरो हि विनश्यति ॥' इति ।

गोप्यमिति—लोकविरुद्धत्वात् ॥ ५१ ॥

एतदेव परोक्षदीक्षायामप्यतिदिशति—

**परोक्षेऽपि पशावेवं विधिः स्याद्योजनं प्रति ।**
**प्रवेशितो यागभुवि हतस्तत्रैव साधितः ॥ ५२ ॥**
**चक्रजुष्टश्च तत्रैव स वीरपशुरुच्यते ।**

तत्रैवेति—यागभुवि । जुष्टः = उपभुक्तः ॥

ननु रणापणादौ व्यापादितोऽपि पशुर्यागादौ निवेदनीयस्तत्कथमस्याष्टधात्वमेवोक्तम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**यस्त्वन्यत्रापि निहतः सामस्त्येनांशतोऽपि वा ॥ ५३ ॥**
**देवाय विनिवेद्येत स वै बाह्यपशुर्मतः ।**

अत्रैव क्रमेण फलं निर्दिशति—

**राज्यं लाभोऽथ तत्स्थैर्यं शिवे भक्तिस्तदात्मता ॥ ५४ ॥**

---

"शङ्कारहित व्यक्ति सिद्धि प्राप्त करता है । इसलिये इस विषय में शङ्का छोड़ देनी चाहिये । मिथ्या करुणा बुद्धि वाला अवीर नष्ट हो जाता है ॥"

गोपनीय है—लोकविरुद्ध होने के कारण ॥ ५१ ॥

इसी का परोक्षदीक्षा में भी अतिदेश करते हैं—

परोक्ष पशु के विषय में भी योजना के प्रति यही विधि (करणीय) होती है । जो यागभूमि में प्रवेश कराया गया वहीं मारा गया, सिद्ध किया (= पकाया) गया और वहीं चक्रमण्डल के द्वारा भुक्त हुआ है, वह वीर पशु कहा जाता है ॥ ५२-५३- ॥

वहीं = यागभूमि में । जुष्ट = उपभोग किया गया ॥

प्रश्न—युद्ध बाजार आदि में मारा गया भी पशु याग आदि में निवेदन के योग्य होता है तो फिर इसको आठ ही प्रकार का कैसे कहा गया?—यह शङ्का कर कहते हैं—

अन्यत्र भी मारा गया जो (पशु) पूर्णरूप से अथवा आंशिक रूप में देवता को अर्पित किया जाय वह बाह्य पशु माना गया है ॥ -५३-५४- ॥

इस विषय में क्रमशः फल दिखाते हैं—

राज्यप्राप्ति, (पृथिवी आदि का) लाभ, उसकी स्थिरता, शिव में भक्ति,

**शिवज्ञानं मन्त्रलोकप्राप्तिस्तत्परिवारता ।**
**तत्सायुज्यं पशोः साम्याद्बाह्यादेर्वीरधर्मणः ॥ ५५ ॥**
**पुष्पादयोऽपि तल्लाभभागिनः शिवपूजया ।**

लाभ इति—धरादेः । तत्परिवारतेति—तत्सामीप्यम् । एवं बाह्यपशोः राज्यम्, इष्टस्य—लाभः, यावद्वीरपशोर्मन्त्रसायुज्यमिति ॥

नन्वेवं शिवपूजनया पशुपुष्पादेश्चराचरस्यापि कस्मात्तल्लाभभागित्वं भवेत् ?—इत्याशङ्क्याह—

**एकोपायेन देवेशो विश्वानुग्रहणात्मकः ॥ ५६ ॥**
**यागनैवानुगृह्णाति किं किं यन्न चराचरम् ।**

अतश्च पशुवेदनादि हिंस्रं कर्मेति न संभावनीयम्—इत्याह—

**तेनावीरोऽपि शङ्कादियुक्तः कारुणिकोऽपि च ॥ ५७ ॥**
**न हिंसाबुद्धिमादध्यात्पशुकर्मणि जातुचित् ।**

तेन—पश्वाद्यनुग्रहणेन हेतुना शङ्कादियोगादवीरः सविकल्पः कारुणिकोऽपि वा आचार्यो यागादौ पशुकर्मणि कदाचिदपि न हिंसाबुद्धिमादध्यात् नैवं संभावयेत्—इत्यर्थः । नहि नाम विहितत्वादियं हिंसैव स्यात् । यदाहुः—

---

शिवात्मता, शिव का ज्ञान, मन्त्रलोक की प्राप्ति, उसकी समीपता, उसका सायुज्य, वीरधर्मा (पशु) के साम्य के कारण बाह्य आदि पशु को भी (ये सब फल मिलते हैं) । शिवपूजा के द्वारा पुष्प आदि भी इस लाभ के भागी होते हैं ॥ -५४-५६- ॥

लाभ = पृथिवी आदि का । तत्परिवारता = उसकी समीपता । इस प्रकार बाह्य पशु को राज्य, इष्टलाभ होता है जबकि वीरपशु को मन्त्रसायुज्य ॥

प्रश्न—शिव की पूजा से पशु पुष्प आदि चराचर कैसे उस लाभ के भागी होते हैं?—यह शङ्का कर कहते हैं—

विश्व के ऊपर कृपा करने वाले देवाधिदेव एक उपाय याग से ही, जो चराचर है उसमें, किसे-किसे अनुगृहीत नहीं करते ॥ -५६-५७- ॥

इसलिये पशु का निवेदन (= मारकर देवता को अर्पित करना) आदि हिंस्र कर्म है—ऐसी सम्भावना नहीं करनी चाहिये—यह कहते हैं—

इसलिये शङ्का आदि से युक्त अवीर तथा कारुणिक भी (आचार्य) कभी भी पशुकर्म के विषय में हिंसाबुद्धि न करे ॥ -५७-५८- ॥

इसलिये = पशु आदि के ऊपर अनुग्रह के कारण शङ्का आदि के योग से अवीर = सविकल्प अथवा कारुणिक भी आचार्य, याग आदि में पशुकर्म के विषय

'नह्यग्निष्टोमीयहिंसा हिंसैव भवति।' इति।

यागादन्यत्र पुनरियं हिंसैव निषिद्धत्वात्। यदागमः—

'न हठेन पशुं हन्यान्नार्तिभावे कदाचन।
नचोद्देशेन सुभगे यागपूर्वं विधानवित्॥' इति।
'न विवाहे पशुं हन्यान्नचात्मार्थे कदाचन।
यागकाले महादेवि नेष्टबन्धुसमागमे॥
क्रीडार्थे न पशुं हन्याद्विना यागाद्वरानने।
यागकाले ददेद्यो हि मातृणां तर्पणाय च॥
एकैके तु सकृद्दत्ते पूर्वोक्तेन विधानतः।
जपकोटिसहस्रस्य पूजायुतशतस्य च॥
तत्फलं प्राप्नुयात्सद्यः पशुयागे कृते सति।' इति च।

स्मृतिरपि

'यावन्ति पशुलोमानि तावत्कृत्वो ह मारणम्।
वृथापशुघ्नः प्राप्नोति प्रेत्य जन्मनि जन्मनि॥'

(मनु ४।३८) इति॥

ननु भवत्वेवं, तथापि पशोः प्रथममिदं मारणं नाम महदप्रियम्?—

---

में कभी भी हिंसा बुद्धि न करे = ऐसी सम्भावना न करे। वेदविहित होने के कारण यह हिंसा हिंसा ही नहीं होती। जैसा कि कहा गया—

"अग्निष्टोमीय हिंसा हिंसा नहीं होती।"

याग से भिन्न स्थल में यह हिंसा ही है क्योंकि (वहाँ यह) निषिद्ध है। जैसा कि आगम है—

"हे सुभगे! न हठ से न कष्ट होने पर न किसी उद्देश्य से पशु का वध करना चाहिये बल्कि विधान का वेत्ता यागपूर्वक (पशुवध करे)।" "विवाह में और अपने लिये कभी भी पशु को नहीं मारना चाहिये। यागकाल में (पशुवध करना चाहिये)। यज्ञ के बिना इष्ट-बन्धु के आने पर क्रीडा के लिये भी हे वरानने! पशुघात नहीं करना चाहिये। यागकाल में और माताओं के तर्पण के लिये जो (पशु) को देता है वह एक-एक (बलि) में एक बार पूर्वोक्त विधान से पशुदान करने पर करोंड़ो हजार जप और सैकड़ों हजार पूजा का फल सद्यः प्राप्त करता है।"

स्मृति भी है—

"पशु को व्यर्थ मारने वाला मरने के बाद जन्मजन्मान्तर में, जितने पशु के शरीर में रोम रहते हैं, उतना मारण प्राप्त करता है" ॥ (म.स्मृ. ४।३८)

इत्याशङ्क्याह—

**पशोर्महोपकारोऽयं तदात्वेऽप्यप्रियं भवेत् ॥ ५८ ॥**
**व्याधिच्छेदौषधतपोयोजनात्र निदर्शनम् ।**

तत्कालं पशोरप्रियमपि भवत् मारणमनुग्रहलक्षणो महानयमुपकारो यत्र व्याधिच्छेदादि निदर्शनम् । औषधं—क्षारादि, तपः—कृच्छ्रादि । यदागमः—

'तेषामनुग्रहार्थाय पशूनां तु वरानने ।
मोचयन्ति हि पापेभ्यः पाशौघांश्छेदयन्ति तान् ।
पशूनामुपयुक्तानां नित्यमूर्ध्वगतिर्भवेत् ।'
(ने०त० २०।९) इति ।

श्रुतिरपि—

'पशुर्वै नीयमानः स मृत्युं प्रापश्यत् स देवान्नान्वकामयतेत्थं तं देवा अब्रुवन्नेहि स्वर्गं त्वा लोकं गमयिष्यामः ।' इति ॥

ननु यद्येवं मारणादेव मुक्तिः स्यात्, तत्कृतं दीक्षादिना ?—इत्याशङ्कां शमयितुमागमं संवादयति—

**श्रीमन्मृत्युञ्जये प्रोक्तं पाशच्छेदे कृते पशोः ॥ ५९ ॥**

---

प्रश्न—ऐसा हो, फिर भी पशु का पहले मारा जाना बहुत अप्रिय है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

उस समय अप्रिय होते हुये भी यह (= मारा जाना) पशु का बहुत बड़ा उपकार है । इस विषय में व्याधि का काटना, औषध और तप करना आदि उदाहरण है ॥ -५८-५९- ॥

उस समय पशु के लिये अप्रिय भी होने वाला मारण अनुग्रहरूप महान् उपकार है जिसमें व्याधिच्छेद (= फोड़े आदि का चीर फाड़) आदि उदाहरण हैं । औषध = क्षार आदि । तप = कृच्छ आदि । जैसा कि आगम है—

"हे वरानने ! उन पशुओं के अनुग्रह के लिये (वध होता है) । (ये वध पशुओं को) पापों से मुक्त करते और उनके पाशसमूहों को काट देते हैं । (यज्ञ में) उपयुक्त पशुओं की नित्य ऊर्ध्व गति होती है ।"

श्रुति भी कहती है—

"(वध्यस्थल को) नीयमान पशु ने मृत्यु को देखा । उसने देवताओं का ध्यान किया । देवताओं ने उससे ऐसा कहा—'आओ हम तुम्हें स्वर्ग ले जायेंगे" ॥

प्रश्न—यदि इस प्रकार (= यज्ञ में) मारने से ही मुक्ति हो जाती है तो दीक्षा आदि व्यर्थ है?—इस शङ्का का समाधान करने के लिये आगम को कहते हैं—

**मलत्रयवियोगेन शरीरं न प्ररोहति ।**
**धर्माधर्मौघविच्छेदाच्छरीरं च्यवते किल ॥ ६० ॥**
**तेनैतन्मारणं नोक्तं दीक्षेयं चित्ररूपिणी ।**
**रूढपाशस्य यः प्राणैर्वियोगो मारणं हि तत् ॥ ६१ ॥**
**इयं तु योजनैव स्यात्पशोर्देवाय तर्पणे ।**

धर्माधर्मौघेति—शरीराम्भकस्य । तदुक्तं तत्र—

'मूलच्छेदेन हि पशोर्जिघांसन्ति मलत्रयम् ।
मलत्रयवियुक्तस्य शरीरं न प्ररोहति ॥
दीक्षावद्योजनं तस्य पशोर्नैव हि घातनम् ।
व्यापकेन स्वरूपेण स्वशक्तिविभवेन च ॥
त्रोटयन्ति पशोः पाशाञ्छरीरं येन नश्यति ।
शरीरेण प्रनष्टेन मोक्षणं नहि मारणम् ॥
दृढप्ररूढपाशस्य बद्धस्य पुरुषस्य यः ।
वियोगस्तु शरीरेण मारणं तद्विदुर्बुधाः ॥'
(ने०त० २०) इति ॥

एतदेवोपसंहरति—

**तस्माद्देवोक्तिमाश्रित्य पशून्दद्याद्बहूनिति ॥ ६२ ॥**

---

मृत्युञ्जय शास्त्र में कहा गया हैं कि पशु का पाशच्छेद किये जाने पर तीनों मलों के न रहने से शरीर उत्पन्न नहीं होता । धर्म-अधर्म के समूह के विच्छेद से पशु का वर्त्तमान शरीर गिर जाता है । इसलिये यह मारण नहीं कहा गया । यह चित्ररूपिणी दीक्षा है । पाशयुक्त का जो प्राणों से वियोग होता है वह मारण (कहा जाता है) । यह तो देवता को तृप्त करने के लिये पशु को नियोजित करना है ॥ -५९-६२- ॥

धमाधर्मसमूह—शरीरारम्भक । वही वहाँ कहा गया—

"मूलच्छेद के द्वारा पशु के तीन मलों को नष्ट करना चाहते हैं । तीन मलों से रहित का शरीर उत्पन्न नहीं होता । दीक्षा की भाँति उस पशु का योजन होता है । यह पशु का मारा जाना नहीं है । (आचार्यगण) व्यापक स्वरूप एवं अपनी शक्ति के वैभव से पशु के पाश को तोड़ देते हैं । जिससे शरीर नष्ट हो जाता है। शरीर नष्ट होने से मोक्ष होता है मारण नहीं । दृढ़प्ररूढ़पाश वाले बद्ध पुरुष का जो शरीर से वियोग होता है, विद्वान् लोग उसे मारण मानते हैं ॥

इसका उपसंहार करते हैं—

इसलिये देवता की उक्ति को आधार मान कर अनेक पशु की बलि

एवं

'..........................पशूंश्च प्रोक्षयेद्बहून् ।'

इत्यादिकां देवोक्तिमाश्रित्य बहून् नवप्रकारान् पशून् दद्यात् निवेदयेत्—इति सिद्धम् ॥ ६२ ॥

ननु

'एकजन्मा द्विजन्मा वा सप्तजन्मा समुद्भवेत् ।'

इत्याद्युक्त्या जन्मभेदेनापि पशूनामुत्तमादिरूपत्वमस्तीत्यादि, तदिह कस्मान्नोक्तम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**निवेदितः पुनः प्राप्तदेहो भूयो निवेदितः ।**
**षट्कृत्व इत्थं यः सोऽत्र षड्जन्मा पशुरुत्तमः ॥ ६३ ॥**

निवेदित इति तत्तमन्त्रसंस्कारद्वारेणापादितपरतत्त्वैकात्म्यः—इत्यर्थः । पुनः-प्राप्तदेह इति—कथञ्चित्संपत्त्ययोगात् ॥ ६३ ॥

उत्तमत्वमेवास्य दृष्टान्तोपदर्शनेन द्रढयति—

**यथा पाकक्रमाच्छुद्धं हेम तद्वत्स कीर्तितः ।**

---

देनी चाहिये ॥ ६२ ॥

इस प्रकार—

"............बहुत से पशुओं का प्रोक्षण करना चाहिये ।"

इत्यादि परमेश्वर की उक्ति के आधार पर बहुत = नव प्रकार के, पशुओं को देना चाहिये = निवेदित करना चाहिये ॥ ६२ ॥

प्रश्न—"(पशु) एक जन्मा द्विजन्मा या सप्तजन्मा हो ।"

इत्यादि उक्ति के अनुसार जन्मभेद से भी पशुओं के उत्तम आदि रूप होते हैं । तो उसे यहाँ क्यों नहीं कहा गया?—यह शङ्का कर कहते हैं—

निवेदित होने पर पुनः शरीर धारण किया हुआ पुनः निवेदित इस प्रकार जो छंह बार होता है वह षड्जन्मा उत्तम पशु होता है ॥ ६३ ॥

निवेदित = तत्तत् मन्त्रसंस्कार के द्वारा परमतत्त्व के साथ एकात्मता को प्राप्त। पुनः शरीर को प्राप्त करने वाला—किसी प्रकार सम्पत्ति (= चिदात्म्यैक्यप्राप्ति) का योग न होने से ॥ ६३ ॥

इस (= पशु) की उत्तमता को दृष्टान्त दिखा कर दृढ़ करते हैं—

जिस प्रकार पाक के क्रम से सुवर्ण शुद्ध (शुद्धतर, शुद्धतम) होता है

**कां सिद्धिं नैव वितरेत्स्वयं किं वा न मुच्यते ॥ ६४ ॥**

अत एवास्य परं स्वपरोपकारकत्वम्—इत्याह—कां सिद्धिमित्यादि ॥ ६४ ॥

एतदेवागमेन संवादयति—

**उक्तं त्वानन्दशास्त्रे यो मन्त्रसंस्कारवांस्त्यजेत् ।**
**समयान्कुत्सयेद्देवीर्दद्यान्मन्त्रान् विना नयात् ॥ ६५ ॥**
**दीक्षामन्त्रादिकं प्राप्य त्यजेत्पुत्रादिमोहितः ।**
**ततो मनुष्यतामेत्य पुनरेवं करोत्यपि ॥ ६६ ॥**
**इत्थमेकादिसप्तान्तजन्मासौ द्विविधो द्विपात् ।**
**चतुष्पाद्वा पशुर्देवीचरुकार्थं प्रजायते ॥ ६७ ॥**
**दात्रर्पितोऽसौ तद्द्वारा याति सायुज्यतः शिवम् ।**

एवमिति—समयत्यागादि । तद्द्वारेति—दात्रर्पणप्रणालिकया—इत्यर्थः ॥

तदेवं देवीचरुकार्थमेवास्योत्पत्तेस्तदन्यत्र विनियोगो न कार्यः—इत्याह—

**इति संभाव्य चित्रं तत्पशूनां प्रविचेष्टितम् ॥ ६८ ॥**

---

उस प्रकार वह कहा गया है । (ऐसा शुद्ध पशु) किस सिद्धि को नहीं देता या स्वयं क्या मुक्त नहीं होता? ॥ ६४ ॥

इसलिये यह सर्वोत्कृष्ट स्वपरोपकारक है—इसलिये कहते हैं—किस सिद्धि को. ......इत्यादि ॥ ६४ ॥

इसी को आगम से संपुष्ट करते हैं—

आनन्दशास्त्र में कहा गया है कि जो मन्त्रसंस्कारवान् समयी (व्यक्ति) (आचार) को छोड़ देता है, देवियों (= दिव्य शक्तियों) की निन्दा करता है बिना नय (= शास्त्रविधि) के मन्त्रों को देता है । दीक्षा मन्त्र आदि को प्राप्त कर पुत्र आदि के मोह से (यागस्थल का) त्याग करता है वह फिर मनुष्यता को प्राप्त कर बार-बार ऐसा करता है । इस प्रकार एक से लेकर सात जन्म तक यह द्विपात् अथवा चतुष्पात् दो प्रकार का पशु चरु के लिये होता है । दाता के द्वारा अर्पित यह उस (= विधि) के द्वारा शिवसायुज्य को प्राप्त करता है ॥ ६५-६८- ॥

ऐसा = समय का त्याग आदि । तद्द्वारा = दाता की अर्पणप्रणाली के द्वारा॥

तो इस प्रकार देवी के चरु के लिये ही इसकी उत्पत्ति होने से इससे भिन्न स्थल में इसका विनियोग नहीं करना चाहिये—यह कहते हैं—

इस प्रकार पशुओं की विचित्र चेष्टा को समझ कर भोग्य बनाने के

**भोग्यीचिकीर्षितं नैव कुर्यादन्यत्र तं पशुम्।**

भोग्यीचिकीर्षितमिति—यागादौ देवीनां भोक्तुभिप्रेतम्—इत्यर्थः । अन्यत्रेति—यागात् ॥

ननु यागयोग्यपशुविषये भवतु नामैवम्, अयोग्यस्तु ढौकितोऽपि ततोऽपसारणीयोऽन्यत्र च स्वेच्छया विनियोज्य एव, तन्नायं नियमो भोग्यीचिकीर्षितं पशुं नान्यत्र कुर्यादिति ?—इत्याशङ्क्याह—

**नापि नैष भवेद्योग्य इति बुद्ध्वापसारयेत् ॥ ६९ ॥**
**तं पशुं किन्तु काङ्क्षा चेद्विशेषे तं तु ढौकयेत्।**

इह

'न शण्ठं च पशुं दद्यात्क्षीणगात्रं न चैव हि ।
नातिवृद्धं नातिबालं स्त्रीपशुं नैव भैरवि ॥'

इत्याद्युक्तस्वरूप एष पशुर्यागयोग्यो न भवेदिति बुद्ध्वापि तं पशुं प्रक्रान्ताद्यागान्नापसारयेत्, प्रत्युत

'शृङ्गी युवा च पूर्णाङ्ग एकवर्णः शुभाननः ।
महिषाजाविकश्चैव त्रिविधो यागसिद्धये ॥'

---

लिये इष्ट उस पशु का अन्यत्र (वध) नहीं करना चाहिये ॥ -६८-६९- ॥

भोग्य बनाने के लिये इष्ट = याग आदि में देवियों के उपयोग के लिये वाञ्छित । अन्यत्र—याग से (भिन्न उपयोग में) ॥

प्रश्न—याग के योग्य पशु के विषय में ऐसा हो, किन्तु अयोग्य (पशु यागस्थल में) ले जाया गया भी वहाँ से हटाने योग्य और अन्यत्र स्वेच्छया लगाने योग्य होता है, तो इस प्रकार यह नियम नहीं है कि भोग्य चिकीर्षित पशु को अन्यत्र न ले जाय?—यह शङ्का कर कहते हैं—

'यह योग्य नहीं है'—ऐसा समझ कर उसे (यज्ञस्थल से) नहीं हटाना चाहिये किन्तु यदि इच्छा है तो विशेष परिस्थिति में उसे यज्ञ के लिये लगाना चाहिये ॥ -६९-७०- ॥

यहाँ—'हे भैरवि ! नपुंसक, दुर्बल, अतिवृद्ध, अति बाल और स्त्री पशु की बलि नहीं देनी चाहिये ।''

इत्यादि में कथितस्वरूप वाला यह पशु याग के योग्य नहीं होता ऐसा समझ कर भी उस पशु को प्रस्तुत याग से नहीं हटाना चाहिये बल्कि—

''सींग वाला, युवा, पूर्ण अङ्गों वाला, एक वर्ण, सुन्दर मुख वाला महिष, बकरा, भेंड़ तीनो याग की सिद्धि के लिये होता है ।''

इत्याद्युक्ते विशेषे चेदाकाङ्क्षा तत्तं विशिष्टमपि पशुं ढौकयेत् येनाकाङ्क्षापरिपूर्तिः स्यात् । तेन यावन्त एव पशवो यागे ढौकितास्तावन्त एव दातव्याः, नतु योग्या एव—इत्युक्तं स्यात् ॥

अत एवाह—

**तावतस्तान्पशून्दद्यात्तथाचोक्तं महेशिना ॥ ७० ॥**

तावत इति—विशेषाकाङ्क्षापारिपूर्ण्यपर्यन्तान् ॥

एवं पशोः सामस्त्येन विशेषमभिधायांशतोऽप्यभिधत्ते—

**पशोर्वपामेदसी च गालिते वह्निमध्यतः ।**
**अर्पयेच्छक्तिचक्राय परमं तर्पणं मतम् ॥ ७१ ॥**
**हृदन्त्रमुण्डांसयकृत्प्रधानं विनिवेदयेत् ।**
**कर्णिकाकुण्डलीमज्जपर्शुं मुख्यतरं च वा ॥ ७२ ॥**
**ततोऽग्नौ तर्पणं कुर्यान्मन्त्रचक्रस्य दैशिकः ।**
**तन्निवेद्य च देवाय ततो विज्ञापयेत्प्रभुम् ॥ ७३ ॥**

यकृत् = कृष्णमांसं प्रधानत्वेन विनिवेदयेत् । कर्णिका = लिङ्गिका । कुण्डली = परा मण्डलिका । मज्जा = अस्थिवसा । पर्शवः = पार्श्वनाड्यः ।

---

इत्यादि उक्त विशेष के लिये यदि इच्छा हो तो उस विशिष्ट पशु को भी याग के लिये ले आये जिससे आकांक्षा की पूर्त्ति हो जाय । इससे यह ध्वनित होता है कि याग में जितने भी पशु लाये गये सभी को दे देना चाहिये ॥

इसीलिये कहते हैं—

परमेश्वर ने कहा भी है कि उन सभी पशुओं को देना चाहिये ॥ ७० ॥

उतने = विशेष आकाङ्क्षा की पूर्णतापर्यन्त ॥

इस प्रकार पशु का सम्पूर्ण रूप से वैशिष्ट्य बतलाकर अंशतः भी कहते हैं—

पशु के वपा और मेदा को अग्नि में डालने के बाद शक्तिचक्र को अर्पित करना चाहिये । (यह) परम तर्पण माना गया है । हृदय (= कलेजी), आँत, मुण्ड, कन्धा, यकृत् को मुख्य रूप से देना चाहिये । लिङ्ग, कुण्डली, मज्जा, बगल की नाड़ियाँ अथवा अन्य जो मुख्यतर हों (उन्हें देना चाहिये) । इसके बाद आचार्य अग्नि में मन्त्रचक्र का तर्पण करे। देवता को उसका निवेदन कर फिर परमेश्वर को विज्ञापित करे ॥ ७१-७३ ॥

यकृत् = काला मांस, प्रमुख रूप से निवेदित करे । कर्णिका = लिङ्ग ।

तर्पणमिति प्राग्वत् ॥ ७३ ॥

किं विज्ञापयेत्—इत्याह—

गुरुत्वेन त्वयैवाहमाज्ञातः परमेश्वर ।
साक्षात्स्वप्नोपदेशाद्यैर्जपैर्गुरुमुखेन वा ॥ ७४ ॥
अनुग्राह्यास्त्वया शिष्याः शिवशक्तिप्रचोदिताः ।
तदेते तद्विधाः प्राप्तास्त्वमेभ्यः कुर्वनुग्रहम् ॥ ७५ ॥
समावेशय मां स्वात्मरश्मिभिर्यदहं शिवः ।
एवं भवत्विति ततः शिवोक्तिमभिनन्दयेत् ॥ ७६ ॥
शिवाभिन्नमथात्मानं पञ्चकृत्यकरं स्मरेत् ।
स्वात्मनः करणं मन्त्रान्मूर्तिं चानुजिघृक्षया ॥ ७७ ॥
ततो बद्ध्वा सितोष्णीषं हस्तयोरर्चयेत्क्रमात् ।
अन्योन्यं पाशदाहाय सुद्धतत्त्वविसृष्टये ॥ ७८ ॥
तेजोरूपेण मन्त्रांश्च शिवहस्ते समर्चयेत् ।
गर्भावरणगानङ्गपरिवारासनोज्झितान् ॥ ७९ ॥
आत्मानं भावयेत्पश्चादेककं जलचन्द्रवत् ।
कृत्योपाधिवशाद्भिन्नं षोढाभिन्नं तु वस्तुतः ॥ ८० ॥

---

कुण्डली = परामण्डलिका । मज्जा = हड्डी के अन्दर का द्रवतत्त्व । पर्शु = बगल की नाड़ियाँ । तर्पण—इसे पहले की भाँति (जानना चाहिये) ॥ ७३ ॥

क्या विज्ञापित करे—यह कहते हैं—

हे परमेश्वर ! आपके द्वारा साक्षात्, स्वप्नोपदेश आदि, जप, अथवा गुरुमुख से मुझे आज्ञा मिली है कि—शिवशक्ति से प्रेरित शिष्य तुम्हारे द्वारा अनुगृहीत किये जाँय । तो उस प्रकार के ये (शिष्य) उपस्थित हैं, आप इनके ऊपर अनुग्रह करें । (आप) मुझे अपनी रश्मियों से समाविष्ट करें जिससे कि मैं शिव (हो जाऊँ) इसके बाद 'ऐसा ही हो' इस शिव की उक्ति का अभिनन्दन करे । तत्पश्चात् अपनी इन्द्रियों मन्त्रों और मूर्त्ति को अनुगृहीत करने की इच्छा से अपने को शिव से अभिन्न पञ्चकृत्यकारी समझे । इसके बाद श्वेत उष्णीष् (= सफेद पगड़ी) बाँध कर हाथ में पाशदाह एवं शुद्ध तत्त्व की सृष्टि के लिये क्रमशः एक (हाथ से) दूसरे की पूजा करे । गर्भावरणगामी तथा अनङ्ग परिवार के आसनो से उज्झित मन्त्रों का शिवहस्त में पूजन करे । बाद में अपने को जलचन्द्र के समान तेजोरूप से कार्यरूपी उपाधि से भिन्न वस्तुतः छह प्रकार से भिन्न (परमार्थतः) एक समझे ॥ ७४-८० ॥

अथेति—तदाज्ञालाभानन्तरम् । अनेन चाग्नितृप्त्यनन्तरोद्दिष्टं स्वस्य स्वभावस्य दीपनमपि उपक्रान्तम् । मन्त्रान् करणं स्थूलसूक्ष्मतया परापररूपां मूर्तिं च स्मरेदित्येष संबन्धः । सितोष्णीषमिति—नवात्मना सप्तजप्तम् । अन्योन्यमिति—दक्षिणेन वामं वामे (न) च दक्षिणम्—इत्यर्थः । पाशदाहकत्वमेवोपोद्बलयितुं तेजोरूपेणेत्युक्तम् । गर्भावरणगानिति—मूलमन्त्रतद्वक्त्ररूपान्—इत्यर्थः । यथोक्तम्—

'ब्रह्मपञ्चकसंयुक्तः शिवेनाधिष्ठितः शुभः !
पाशच्छेदकरः क्षेमी शिवहस्तः प्रकीर्तितः ॥' इति ।

एककमिति—अनन्यापेक्षत्वादसहायम्—इत्यर्थः । जलचन्द्रवदिति—यथाहि वस्तुत एक एव चन्द्रस्तत्तज्जलाधारादिलक्षणादुपाधिभेदात् नाना भवेत्, तथायमपीत्यर्थः ॥ ८० ॥

अस्य षोढाभिन्नत्वमेव दर्शयितुं तत्प्रतिपादकमागमग्रन्थं तात्पर्यतो व्याचष्टे—

---

अथ = उनकी आज्ञा प्राप्त करने के बाद । इससे अग्नितृप्ति के बाद उक्त अपने स्वभाव का दीपन भी प्रस्तुत किया गया । मन्त्रों[१] को, कारण तथा स्थूल सूक्ष्म रूप से परापररूपा मूर्त्ति का स्मरण करे—यह सम्बन्ध है । शित उष्णीष्—नव-नव करके सात बार जपा गया । अन्योऽन्य = दाँयें से बाँयाँ बाँयें से दाँयाँ । पाशदाहकता को ही बढ़ाने के लिये 'तेजोरूपेण' कहा गया । गर्भावरणगामी = मूलमन्त्र और उसके मुख रूप । जैसा कि कहा गया—

"ब्रह्म पञ्चक (= ईशान, तत्पुरुष, सद्योजात वामदेव और अघोर नामक शिव के पाँच मुख) से युक्त शिव से अधिष्ठित शुभ, पाशदाहक, क्षेमयुक्त (हाथ) शिवहस्त कहा गया है ।"

एकक = अन्यापेक्ष न होने से असहाय । जलचन्द्र की भाँति = जैसे वस्तुतः एक ही चन्द्रमा तत्तज्जलधारा आदि रूप उपाधि के भेद से अनेक होता है वैसे यह भी ॥ ७४-८० ॥

---

१. ईशान आदि के मन्त्र निम्नलिखित है—
(क) ईशानः विद्यानामीश्वरः सर्वभूतानां ब्रह्मार्धपतिर्ब्रह्मणोऽधिपतिर्ब्रह्मा शिवो में अस्तु सदाशिवोम् ।
(ख) तत्पुरुषाय विद्महे महादेवाय धीमहि तन्नो रुद्रः प्रचोदयात् ।
(ग) अघोरेभ्योऽथ घोरेभ्यो घोरतरेभ्यः सर्वतः शर्व सर्वेभ्यो नमस्ते रुद्ररूपेभ्यः ।
(घ) वामदेवाय नमो ज्येष्ठाय नमः श्रेष्ठाय नमः कालाय नमः कलविकरणाय नमोबलाय नमो बलविकरणाय नमो बलप्रमथनाय नमः सर्वभूतदमनाय नमो मनोन्मनाय नमः ।
(ङ) सद्योजातं प्रपद्यामि सद्योजाताय वै नमो नमः । भवे भवे नातिभवे भवस्व मां भवोद्भवाय नमः ।

**मण्डलस्थोऽहमेवायं साक्षी चाखिलकर्मणाम् ।**
**शुद्धा हि द्रष्टृता शम्भोर्मण्डले कल्पिता मया ॥ ८१ ॥**
**होमाधिकरणत्वेन वह्नावहमवस्थितः ।**
**यदात्मतेद्धा मन्त्राः स्युः पाशप्लोषविधावलम् ॥ ८२ ॥**

साक्षित्वमेव शुद्धेत्यादिना निर्णीतम् । शुद्धेति—नतु कर्तृत्वमिश्रा । यदात् मतेद्धा इति—गृहीतवह्न्याकारपरमेश्वरावेशवशोन्मिषितदीप्तय इत्यर्थः ॥ ८२ ॥

ननु किं नामैषां पाशप्लोषसामर्थ्यम्?—इत्याशङ्क्याह—

**सामान्यतेजोरूपान्तराहूता भुवनेश्वराः ।**
**तर्पिताः श्राविताश्चाणोर्नाधिकारं प्रतन्वते ॥ ८३ ॥**
**आ यागान्तमहं कुम्भे संस्थितो विघ्नशान्तये ।**
**सामान्यरूपता येन विशेषाप्यायकारिणी ॥ ८४ ॥**
**शिष्यदेहे च तत्पाशशिथिलत्वप्रसिद्धये ।**
**स हि स्वेच्छावशात्पाशान्विधुन्वन्निव वर्तते ॥ ८५ ॥**
**साक्षात्स्वदेहसंस्थोऽहं कर्तानुग्रहकर्मणाम् ।**
**ज्ञानक्रियास्वतन्त्रत्वाद्दीक्षाकर्मणि पेशलः ॥ ८६ ॥**

---

इसकी छह प्रकार की भिन्नता को ही दिखलाने के लिये उसके प्रतिपादक आगमग्रन्थ की तात्पर्य रूप से व्याख्या करते हैं—

मण्डलस्थ यह मैं ही समस्त कर्मों का साक्षी हूँ । शिव के मण्डल में मैंने शुद्धद्रष्टृता की कल्पना की है । होम के आधारभूत वह्नि में मैं ही स्थित हूँ । जिस (= वह्नि) से दीपित मन्त्र पाशदाह करने में सक्षम होते हैं ॥ ८१-८२ ॥

साक्षित्व ही शुद्धा इत्यादि के द्वारा निर्णीत है । शुद्धा-न कि कर्तृत्व से मिश्रिता । यदात्मतेद्धा = वह्नि का आकारग्रहण करने वाले परमेश्वर के आवेश के कारण प्रकट दीप्ति वाली ॥ ८२ ॥

प्रश्न—इनका पाशदाहसामर्थ्य क्या है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

सामान्य तेजोरूप के भीतर आहूत भुवनेश्वर तर्पित और श्रावित होकर अणु के अधिकार का विस्तार नहीं करते । याग के अन्त तक मैं विघ्नशान्ति के लिये कुम्भ में स्थित हूँ । जिससे सामान्यरूपता भी विशेष आप्यायन करने वाली होती है । और शिष्य के देह में (मैं) उस (शिष्य) के पाश को शिथिल करने के लिये (रहता हूँ) । वह स्वेच्छावशात् पाशों को नष्ट करता हुआ जैसा रहता है । अपने देह में स्थित मैं अनुग्रह कर्मों का साक्षात् कर्त्ता हूँ । ज्ञान एवं क्रिया में स्वतन्त्र होने के कारण मैं

सामान्यतेजोरूपान्तरिति—गर्भीकृतधामत्रयपारमेश्वरतेजःस्वभावमन्त्रैकात्म्यमापादिताः—इत्यर्थः । आह्वानादि च—वक्ष्यमाणम् । अधिकारः—स्वभुवनादौ प्रतिबन्धः । कुम्भ इति—अर्थात् कर्कर्यां च, अन्यथा हि अस्य षोढाभिन्नत्वं न स्यात् । अत्र हि विघ्नशान्तिमात्रात्मतयावस्थितः समग्रा एव विशिष्टाः क्रियाः पालयेदित्युक्तम्—सामान्यरूपता विशेषाप्यायकारिणीति । स्वेच्छावशादिति—नह्यस्य मलपरिपाकादि अपेक्षणीयं किञ्चिदित्युक्तं प्राक् बहुशः । पेशल इति समर्थः ॥ ८६ ॥

ननु कथमस्य देहादियोगात् पारिमित्येऽप्येवं भवेत् ?—इत्याशङ्क्य दृष्टान्तयति—

**भिन्नकार्याकृतिव्रातेन्द्रियचक्रानुसन्धिमान् ।**
**एको यथाहं वह्न्यादिषड्रूपोऽस्मि तथा स्फुटम् ॥ ८७ ॥**
**एवमालोच्य येनैषोऽध्वना दीक्षां चिकीर्षति ।**
**अनुसंहितये शिष्यवर्जं पञ्चसु तं यजेत् ॥ ८८ ॥**

यथा हि एक एवाहमनेकव्यापारे तत्तदाकारविशेषे च

'मनःषष्ठानीन्द्रियाणि...................... ।' (भ०गी० १५।७)

---

दीक्षाकर्म में समर्थ हूँ ॥ ८३-८६ ॥

सामान्यतेजोरूपान्तः = तीनों तेजों (= पर परापर अपर) को गर्भ में रख पारमेश्वरतेजःस्वभाव रूप मन्त्र के साथ ऐकात्म्य को प्रापित । आह्वान आदि-आगे कहे जाने वाले । अधिकार = अपने-अपने भुवन आदि में प्रतिबन्ध । कुम्भ में = कर्करी में । अन्यथा छह प्रकार की भिन्नता नहीं होगी । यहाँ केवल विघ्नशान्ति के लिये स्थित (आचार्य) समग्र विशिष्ट क्रियाओं का पालन करे—इसलिये कहा गया—सामान्यरूपता विशेष अप्यायन करने वाली । स्वेच्छा से—इसको मलपरिपाक आदि किसी की तनिक भी अपेक्षा नहीं होती—ऐसा पहले बहुत बार कहा गया है । पेशल = समर्थ ॥ ८३-८६ ॥

प्रश्न—देह आदि से सम्बन्ध होने के कारण इसके परिमित होने पर भी ऐसा कैसे हो जाता है?—यह शङ्का कर दृष्टान्त देते हैं—

जैसे भिन्न कार्य आकृतिसमूह वाले इन्द्रियचक्र का अनुसन्धाता मैं एक हूँ उसी प्रकार अकल वह्नि आदि छह रूपों वाला भी हूँ—ऐसा स्पष्टतया समझ कर यह (= आचार्य) जिस मार्ग से दीक्षा करना चाहता है शिष्य को छोड़ कर अनुसन्धान के लिये उसकी पूजा करे ॥ ८७-८८ ॥

जैसे एक ही मैं अनेक व्यापार और तत्तत् आकारविशेष में

'मन को लेकर छह इन्द्रियाँ ।'

इत्युक्तेरिन्द्रियाणां षट्के य एवाहं पश्यामि, स एवाहं शृणोमीत्येव-मनुसन्धिमत्त्वेन सर्वजनसाक्षिकं द्रष्ट्रादिरूपतया षोढा भवामि इत्येवं मण्डल-वह्न्यादावपि—इति वाक्यार्थः । येनेति—तत्त्वकलादीनामन्यतमेन ॥ ८८ ॥

नन्वत्रानुसन्धानेन किं स्यात् ?—इत्याशङ्क्याह—

**अनुसन्धिबलान्ते च समासव्यासभेदतः ।**
**कुर्यादत्यन्तमभ्यस्तमन्यान्तर्भावपूरितम् ॥ ८९ ॥**
**ततोऽपि चिन्तया भूयोऽनुसन्दध्याच्छिवात्मताम् ।**

अत्यन्तमिति । एवं हि अस्खलितमेव कर्म सिद्ध्येत्—इत्याशयः अनुसन्दध्यादिति अर्थादात्मन्येव ॥

एतमेवागमग्रन्थं व्याचक्षाणः प्रपञ्चयति—

**अहमेव परं तत्त्वं न च तद्घटवत् क्वचित् ॥ ९० ॥**
**महाप्रकाशस्तत्तेन मयि सर्वमिदं जगत् ।**
**न च तत्केनचिद्बाह्यप्रतिबिम्बवदर्पितम् ॥ ९१ ॥**
**कर्ताहमस्य तन्नान्याधीनं च मदधिष्ठितम् ।**

---

इस उक्ति के अनुसार छह इन्द्रियों में जो मैं देखता हूँ वही मैं सुनता हूँ—इस प्रकार का अनुसन्धान होने से सब लोगों के सामने द्रष्टा आदि (= श्रोता, घ्राता. स्प्रष्टा, आस्वादयिता और मननकर्त्ता) रूप से छह प्रकार का होता हूँ इसी प्रकार मण्डलवह्नि आदि में भी (हूँ)—यह वाक्यार्थ है । जिससे = तत्त्व कला आदि में से एक से ॥ ८७-८८ ॥

प्रश्न—इस विषय में अनुसन्धान से क्या होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

अनुसन्धानबल के अन्त में आचार्य संक्षेप विस्तार के भेद से अत्यन्त अभ्यस्त और अन्य तत्त्वों को सकल में अन्तर्भावित कर अपने को उससे पूरित कर, इसके बाद चिन्तन के द्वारा शिवात्मता का (अपने अन्दर) पुनः अनुसन्धान करे ॥ ८९-९०- ॥

अत्यन्त—इस प्रकार कर्म पूर्णतया सिद्ध होता है । अनुसन्धान करे—अपने अन्दर ही ॥

आगम ग्रन्थ की व्याख्या करते हुये इसी का विस्तार करते हैं—

मैं ही परमतत्त्व हूँ इसलिये घट के समान नहीं हूँ । मैं महाप्रकाश हूँ । तो इस कारण यह समस्त जगत् मेरे अन्दर है । यह बाह्य प्रतिबिम्ब के समान किसी के द्वारा अर्पित (= आरोपित) नहीं है । मैं इसका कर्त्ता हूँ । यह (संसार) दूसरे के अधीन नहीं वरन् मेरे द्वारा अधिष्ठित है । इस प्रकार

**इत्थंभूतमहाव्याप्तिसंवेदनपवित्रितः ॥ ९२ ॥**
**मत्समत्वं गतो जन्तुर्मुक्त इत्यभिधीयते ।**

तदिति—घटवन्नियतरूपत्वाभावात् । तेनेति—महाप्रकाशरूपत्वेन पूर्णे हि रूपे सर्वस्यैव सद्भावो भवेत्—इति भावः । तदिति—केनचिद्बाह्येन बिम्बेनानर्पितत्वात् । अत एव न तदन्याधीनं यतो मदधिष्ठितं मय्येव विश्रान्तम्—इत्यर्थः । यदागमः—

'अधिष्ठाता च कर्ता च सर्वस्याहमवस्थितः ।' इति ।

मत्समत्वगमने हेतुरित्थमित्यादि । यदभिप्रायेणैव—

'मोक्षो हि नाम नैवान्यः स्वरूपप्रथनं हि सः ।
स्वरूपं चात्मनः संविन्नान्यत्................ ॥' (तं.आ. १।१५६)

इत्यादि प्रागुक्तम् ॥

ननु पौनःपुन्येनैवंभावनया किं स्यात्?—इत्याशङ्क्याह—

**तापनिर्घर्षसेकादिपारम्पर्येण वह्निताम् ॥ ९३ ॥**
**यथायोगोलको याति गुरुरेवं शिवात्मताम् ।**
**ततः पुरःस्थितं यद्वा पुरोभावितविग्रहम् ॥ ९४ ॥**
**परोक्षदीक्षणे यद्वा दर्भाद्यैः कल्पिते मृते ।**

---

की महाव्याप्ति की भावना से पवित्र हुआ जन्तु मेरे समान होकर मुक्त कहा जाता है ॥ -९०-९३- ॥

वह—घट के समान नियतरूप न होने से । इस कारण = महाप्रकाश के रूप में पूर्णरूप में सभी का सद्भाव हो जाता है—यह भाव है । वह—किसी बाह्य बिम्ब से अर्पित न होने के कारण । इसीलिये वह (= विश्व) दूसरे के अधीन नहीं है क्योंकि (यह) मेरे द्वारा अधिष्ठित और मेरे में ही विश्रान्त है । जैसा कि आगम है—

"सबका अधिष्ठाता और कर्त्ता बनकर मैं ही स्थित हूँ ।"

मेरे समान होने में हेतु है—इस प्रकार । जिस अभिप्राय से—

"मोक्षो..............नान्यत् ।" इत्यादि पहले कहा गया ॥ (तं०आ० १।१५६)

प्रश्न—बार-बार इस प्रकार की भावना से क्या होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

जिस प्रकार लोहे का गोला ताप निघर्षण सेकने आदि की परम्परा से अग्निरूप हो जाता है इसी प्रकार गुरु भी शिव हो जाता है । इसके बाद (आचार्य) सामने स्थित अथवा सामने कल्पितशरीर वाले (शिष्य को समझ

**शिष्ये वीक्ष्यार्च्य पुष्पाद्यैर्न्यसेदध्वानमस्य तम् ॥ ९५ ॥**
**येनाध्वना मुख्यतया दीक्षामिच्छति दैशिकः ।**

पुरःस्थितमिति—साक्षाद्वीक्षणे । परोक्षेति—देशान्तरस्थतया । मृत इति—मरणे सति—इत्यर्थः ॥

मुख्यतामेव दर्शयति—

**तं देहे न्यस्य तत्रान्तर्भाव्यमन्यदिति स्थितिः ॥ ९६ ॥**

अनेन च शिष्यदेहेऽध्वन्यासविधिरुक्तः ॥ ९६ ॥

इदानीं तु शोध्यशोधकयोर्वैचित्र्यमभिधत्ते—

**शोध्याध्वनि च विन्यस्ते तत्रैव परिशोधकम् ।**
**न्यसेद्यथेप्सितं मन्त्रं शोध्यौचित्यानुसारतः ॥ ९७ ॥**
**क्वचिच्छोध्यं त्वविन्यस्य शोधकन्याससमात्रतः ।**
**स्वयं शुद्ध्यति संशोध्यं शोधकस्य प्रभावतः ॥ ९८ ॥**

यथेप्सितमिति—गुरोः शिष्यस्य वा । शोध्यौचित्यानुसारत इति—

'योजयेन्नेश्वरादूर्ध्वं पिवन्यादिकमष्टकम् ।' (मा० वि० ९।७३)

---

कर) परोक्ष दीक्षा वाले, अथवा दर्भ आदि से कल्पित मृत (शिष्य) में देखकर और पुष्प आदि से पूजा कर इसके उस (अध्वा) का न्यास करे जिस अध्वा से कि आचार्य मुख्य रूप से (शिष्य की) दीक्षा करना चाहते हैं ॥ -९३-९६- ॥

सामने स्थित—साक्षात् देखने पर । परोक्ष—दूसरे देश में रहने के कारण । मृते = मरण होने पर ॥

मुख्यता को ही दिखलाते हैं—

उसका देह में न्यास कर उस (= देह) में दूसरे (अध्वाओं) का अन्तर्भाव करे—यह स्थिति है ॥ -९६ ॥

इससे शिष्य के शरीर में अध्वन्यास की विधि कही गयी ॥ ९६ ॥

अब शोध्य और शोधक के वैचित्र्य को बतलाते हैं—

शोध्य अध्वा का विन्यास किये जाने पर उसी में शोध्य के औचित्य के अनुसार यथेप्सित शोधक मन्त्र का न्यास करना चाहिये । कहीं-कहीं तो शोध्य का न्यास न कर केवल शोधक के न्यास से शोधक के प्रभाव से संशोध्य स्वयं शुद्ध हो जाता है ॥ ९७-९८ ॥

यथेप्सित—गुरु अथवा शिष्य का । शोध्य के औचित्य के अनुसार—

इत्याद्युक्तं शोध्यानुगुण्यमनुसृत्य—इत्यर्थः । प्रभावत इति—यदुक्तम्—

'अचिन्त्या मन्त्रशक्तिर्वै परमेशमुखोद्भवा ।'

(स्व० ४।१५१) इति ॥ ९८ ॥

तत्र शोध्यस्यैव तावद्वैचित्र्यमभिधातुमाह—

**अपरं परापरं च परं च विधिमिच्छया ।**
**तद्योजनानुसारेण श्रित्वा न्यासः षडध्वनः ॥ ९९ ॥**

तद्योजनेति—तच्छब्देन अपरादिविधिपरामर्शः ॥ ९९ ॥

कथं चास्य देहन्यासः—इत्याह—

**ललाटान्तं वेदवसौ रन्ध्रान्तं रसरन्ध्रके ।**
**वसुखेन्दौ द्वादशान्तमित्येष त्रिविधो विधिः ॥ १०० ॥**
**क्रमेण कथ्यते दृष्टः शास्त्रे श्रीपूर्वसंज्ञिते ।**

वेदवसाविति—चतुरशीतावंगुलानाम् । रसरन्ध्रक इति—षण्णवतौ । वसुखेन्दाविति—अष्टोत्तरे शते ॥

तमेव तत्त्वोपक्रममाह—

---

"ईश्वर के ऊपर पिवनी आदि आठ की योजना नहीं करनी चाहिये ।"

इत्यादि कथित शोध्य की अनुरूपता के अनुसार । प्रभाव से—जैसा कि कहा गया

"परमेश्वर के मुख से उत्पन्न मन्त्रों की शक्ति अचिन्त्य है" ॥ ९८ ॥

शोध्य का वैचित्र्य बतलाने के लिये कहते हैं—

इच्छानुसार अपर परापर और पर विधि का आश्रयण कर उसकी योजना के अनुसार षडध्वा का न्यास है ॥ ९९ ॥

उसकी योजना—'उस' शब्द से अपरा आदि विधि को समझना चाहिये ॥९९॥

इसका देह में न्यास कैसे है—यह कहते हैं—

ललाट पर्यन्त वेद (= ४) + वसु (= ८) (= ८४ चौरासी अंगुल में), ब्रह्मरन्ध्र तक रस (= ६) रन्ध्र (= ९) (= ९६ छानबे अंगुल में) और द्वादशान्त तक वसु (८) ख (= ०) इन्दु (= १) (= १०८ एक सौ आठ अंगुल में) (न्यास करना चाहिये) मालिनीविजय शास्त्र में वर्णित यह तीनप्रकार की विधि कही जाती है ॥ १००-१०१- ॥

वेद वसु में = चौरासी अंगुल में । रस रन्ध्रक में = छानबे में । वसुखेन्दु में = एक सौ आठ में ॥

तत्र तत्त्वेषु विन्यासो गुल्फान्ते चतुरंगुले ॥ १०१ ॥
धरा जलादिमूलान्तं प्रत्येकं द्व्यंगुलं क्रमात् ।
रसश्रुत्यंगुलं नाभेरूर्ध्वमित्थं षडंगुले ॥ १०२ ॥
पुंसः कलान्तं षट्तत्त्वीं प्रत्येकं त्र्यंगुले क्षिपेत् ।
अष्टादशांगुलं त्वेवं कण्ठकूपावसानकम् ॥ १०३ ॥
सदाशिवान्तं मायादिचतुष्कं चतुरंगुले ।
प्रत्येकमित्यब्धिवसुसंख्यमालिकदेशतः ॥ १०४ ॥
शिवतत्त्वं ततः पश्चात्तेजोरूपमनाकुलम् ।
सर्वेषां व्यापकत्वेन सबाह्याभ्यन्तरं स्मरेत् ॥ १०५ ॥
जलात् ध्यन्तं सार्धयुग्मं मूलं त्र्यंगुलमित्यतः ।
द्वादशांगुलताधिक्याद्विधिरेष परापरः ॥ १०६ ॥
जलात् ध्यन्तं त्र्यंगुले चेदव्यक्तं तु चतुष्टये ।
तच्चतुर्विंशत्याधिक्यात्परोऽप्यष्टशते विधिः ॥ १०७ ॥

---

उसी तत्त्वोंपक्रम को कहते हैं—

उसमें गुल्फ (= टखना) पर्यन्त चार अंगुल में पृथिवी तत्त्व (का योजन करें)। (टखने से लेकर नाभि तक) जल से लेकर मूल प्रकृति का प्रत्येक का दो-दो अंगुल के क्रम से (न्यास करने पर) रस श्रुति (= छह, चार = छियालिस) अंगुल होता है। इसी प्रकार नाभि के ऊपर छह अंगुल में पुरुष से लेंकर कला तत्त्व (पुरुष, राग, विद्या, काल, नियति एवं कला) इन छह तत्त्वों के समूह के तीन-तीन अंगुल पर योजित करें इस प्रकार कण्ठकूप तक (६ × ३ = १८) अठारह अंगुल होता है माया से लेकर सदाशिव तक (माया शुद्धविद्या ईश्वर और सदाशिव) इन चार तत्त्वों को प्रत्येक को चार-चार अंगुल पर योजित करे। इस प्रकार ललाट देश तक (४ + ४६ + १८ + १६ = ८४) अंगुल होता है। इसके बाद तेजोरूप शान्त शिवतत्त्व का सबके व्यापक के रूप में बाहर और भीतर स्मरण करे। इस प्रकार यह अपर विधि हुई। जल से लेकर बुद्धिपर्यन्त ढाई अंगुल के हिसाब से (२२ × २१/२ = ५५) उसके बाद मूल प्रकृति तीन अंगुल (इस प्रकार ५५+३ = ५८ और पुरुष से लेकर कला तक १८, माया से सदाशिव १६ तथा पृथ्वी ४, इस प्रकार ९६ अंगुल अर्थात् ब्रह्मरन्ध्र तक योजना) बारह अंगुल अधिक होने से हुयी। यह परापर विधि है (इसी प्रकार जल से लेकर तीन अंगुल होने से तथा मूल प्रकृति के चार अंगुल होनेसे (२२×३ = ६६+४ = ७०+१८ +१६+४—पृथ्वी इस प्रकार) चौबीस के अधिक होने से १०८ यह पर

रसश्रुतीति—जलादिमूलान्तं तत्त्वत्रयोविंशतेर्द्वङ्गुलत्वात् षट्चत्वारिंशदंगुलम्—इत्यर्थः । नाभेरूर्ध्वं षडंगुल इति—तत्पर्यन्तम्—इत्यर्थः । एवमिति—षण्णां प्रत्येकं त्र्यंगुलत्वात् । प्रत्येकं चतुरंगुलम् इति येन चतुर्णां चतुरंगुलतया षोडशांगुलानि भवन्तीति । अब्धिवस्विति—चतुरशीतिः । आ अलिकदेशत इति—ललाटदेशान्तमित्यर्थः । अत्रैव जलाद् बुद्ध्यन्तं तत्त्वद्वाविंशतेः प्रत्येकमर्धस्य सकलस्य चांगुलस्य द्वयस्य चाधिक्यात् परापरे परे च विधौ द्वादश चतुर्विंशतिश्चांगुलानि अधिकीभवन्तीति षण्णवतिरष्टोत्तरं शतं चांगुलानां भवतीत्युक्तं जलाद्ध्यन्तमिति । यदुक्तम्—

'अपरोऽयं विधिः प्रोक्तः परापरमतः शृणु।
पूर्ववत्पृथिवीतत्त्वं विज्ञेयं चतुरंगुलम् ॥
सार्धद्व्यंगुलमानानि धिषणान्तानि लक्षयेत्।
प्रधानं त्र्यंगुलं ज्ञेयं शेषं पूर्ववदादिशेत् ॥
परेऽपि पूर्ववत्पृथ्वी त्र्यंगुलान्यपराणि च ।
चतुष्पर्वप्रधानञ्च शेषं पूर्ववदाश्रयेत् ॥' (मा०वि० ६।२७)

इति ॥ १०७ ॥

नन्वेवं त्रिविधमाने किं प्रमाणम् ?—इत्याशङ्क्याह—

---

विधि मानी जाती है ॥ -१०१-१०७ ॥

रस श्रुति = जल से लेकर मूल प्रकृति पर्यन्त तेईस तत्त्वों के दो-दो अंगुल होने से छियालिस अंगुल की व्याप्ति होती है । नाभि के ऊपर छह अंगुल अर्थात् वहाँ तक । इस प्रकार = छह में से प्रत्येक के तीन-तीन अंगुल वाला होने से । प्रत्येक चार-चार अंगुल—जिससे चार के चार-चार अंगुल होने से सोलह अंगुल होते है । अब्धिवसु = चौरासी । आ अलिक देश = ललाट तक । यहाँ जल से लेकर बुद्धितत्त्व पर्यन्त बाईस तत्त्वों में से प्रत्येक के एक अंगुल का आधे और सम्पूर्ण के दो अंगुल के आधा होने से परापर विधि में बारह और चौबीस अंगुल अधिक की व्याप्ति होती हैं । इस प्रकार पृथ्वी से लेकर बुद्धि तक ९६ और १०८ अंगुल होते हैं । जैसा कि कहा गया—

'(हे देवि !) यह अपर विधि कही गयी । अब परापर विधि को सुनो-पहले की भाँति पृथिवी तत्त्व को चार अंगुल परिमाण वाला जानना चाहिये । (इसके बाद जल से लेकर) बुद्धि तक ढाई अंगुल मान वाला समझना चाहिये । प्रकृति को तीन अंगुल और शेष को पूर्ववत् समझे । पर विधि में भी पृथिवी की व्याप्ति पूर्ववत् है । अन्य (जल से लेकर बुद्धि तक) तीन अंगुल वाली व्याप्ति प्रधान की चार अंगुल और शेष की व्याप्ति पूर्ववत् समझना चाहिये' ॥ १०१-१०७ ॥

प्रश्न—इस प्रकार के तीन प्रकार के मान होने में क्या प्रमाण है?—यह शङ्का

**त्रिविधोन्मानकं व्यक्तं वसुदिग्भ्यो रविक्षयात्।**
**मयतन्त्रे तथाचोक्तं तत्तत्स्वफलवाञ्छया ॥ १०८ ॥**

वसुदिग्भ्य इति—अष्टोत्तराच्छतात् । रविक्षयादिति आवर्तनीयम् । तेन द्वादशानां द्वादशानामंगुलानां क्षयात्—इत्यर्थः ॥ १०८ ॥

एवं सामस्त्येन तत्त्वानां न्यासमभिधाय, व्यस्तत्वेनाप्याह—

**नवपञ्चचतुस्त्र्येकतत्त्वन्यासे स्वयं धिया ।**
**न्यासं प्रकल्पयेत्तावत्तत्त्वान्तर्भावचिन्तनात् ॥ १०९ ॥**
**कलापञ्चकवेदाण्डन्यासोऽनेनैव लक्षितः ।**

तत्र नवतत्त्वन्यासे प्रकृतिः पञ्चाशत्सु अंगुलेषु, पुरुषस्त्रिषु, नियतिर्नवसु, कालः षट्सु, मायाविद्येशसदाशिवाः चतुर्षु चतुर्षु, शिवस्तु व्यापकतयेति । पञ्चतत्त्वन्यासे तु धरा चतुर्षु अंगुलेषु, जलं षट्चत्वारिंशत्सु, तेजो द्वाविंशतिषु, वायुर्द्वादशसु, आकाशो व्यापकतयेत्यपरोऽयं विधिः । यदुक्तम्—

'अधुना पञ्च तत्त्वानि यथा देहे तथोच्यते ।

---

कर कहते हैं—

वसुदिक् (= एक सौ आठ) में से रवि के क्षय (= १२ अंगुलों के घट जाने) से तीन प्रकार का उन्मान स्पष्ट है । तत्तत् अपने फल की इच्छा से मयतन्त्र में वैसा कहा गया है ॥ १०८ ॥

वसुदिग्भ्यः = एक सौ आठ से । 'रविक्षयात्' इस पद को दो बार पढ़ना चाहिये । इस प्रकार बारह-बारह अंगुलों के घटाने से ॥ १०८ ॥

इस प्रकार सामूहिक रूप से तत्त्वों के न्यास का कथन कर अलग-अलग भी कहते हैं—

नव, पाँच, चार, तीन, एक तत्त्व के न्यास में उतने तत्त्वों के अन्तर्भाव के चिन्तन से स्वयं अपनी बुद्धि से न्यास की कल्पना करनी चाहिये । इसी से कलापञ्चक (= कला विद्या राग काल और नियति) वेदाण्ड (= ब्रह्माण्ड, प्राकृताण्ड, मायाण्ड एवं शाक्ताण्ड) न्यास भी समझाया गया ॥ १०९-११०- ॥

उनमें से नवतत्त्व के न्यास में से प्रकृति पचास अंगुलों में, पुरुष तीन, नियति नव, काल छ, माया विद्या ईश्वर और सदाशिव चार-चार (अङ्गुलों में) और शिव व्यापक रूप से न्यस्त होते हैं । पाँच तत्त्वों के न्यास में धरा चार अंगुल में, जल ४६, तेज २२, वायु १२ अंगुलो में और आकाश व्यापक रूप से (न्यस्त होते हैं) यह अपर विधि है । जैसा कि कहा गया—

"अब जिस प्रकार शरीर में पाँच तत्त्वों (का न्यास होता है) उस प्रकार कहा

नाभेरूर्ध्वं तु यावत्स्यात्पर्वषट्कमनुक्रमात् ॥
धरातत्त्वेन गुल्फान्तं व्याप्तं शेषमिहाम्बुना ।
द्वाविंशतिश्च पर्वाणि तदूर्ध्वं तेजसा वृतम् ॥
तस्माद् द्वादश पर्वाणि वायुव्याप्तिरुदाहृता ।
आकाशान्तं परं शान्तं सर्वेषां व्यापकं स्मरेत् ॥'

(मा० वि० ६।९)

इतरत्र विधिद्वये तु जलतत्त्व एव द्वादश द्वादशांगुलान्यधिकीभवन्ति इति विकल्पनीयम् । पृथ्वीप्रकृतिमायाशक्तिलक्षणचतुस्तत्त्वन्यासेऽपि एवमेव विधिः त्रितत्त्वन्यासे तु आत्मतत्त्वं द्वासप्ततिष्वंगुलेषु, विद्यातत्त्वं द्वादशसु, शिवतत्त्वं तु व्यापकतयेति । तदुक्तम्—

'त्रिखण्डे कण्ठपर्यन्तमात्मतत्त्वमुदाहृतम् ।
विद्यातत्त्वमतोर्ध्वं तु शिवतत्त्वं तु पूर्ववत् ॥'

(मा०वि० ६।१०) इति।

तावतामिति—अवशिष्टानाम् । अनेनेति—पञ्चचतुस्तत्त्वन्यासेनैव ॥

नन्वस्तु एवं त्रिविधं मानम्, ललाटाद्यन्तं त्रेधावस्थानमस्येति कुतस्त्यम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**उक्तं च त्रिशिरस्तन्त्रे स्वाधारस्थं यथास्थितम्॥ ११० ॥**
**द्वादशांगुलमुत्थानं देहातीतं समं ततः ।**

---

जा रहा है । नाभि के ऊपर छह पर्व क्रमशः होते हैं । गुल्फपर्यन्त पृथिवी तत्त्व से व्याप्त है शेष बाईस पर्व जल तत्त्व से । उसके ऊपर (वाला शरीराङ्ग) तेज से आवृत है । उसके बाद बारह पर्वों तक वायु की व्याप्ति कही गयी है । अन्त में परमशान्त आकाश को सबका व्यापक समझना चाहिये ।''

अन्य दो विधियों में जलतत्त्व में ही बारह-बारह अंगुल अधिक होते हैं एसा समझना चाहिये । पृथिवी प्रकृति माया एवं शक्ति रूप चार तत्त्वों (= अण्डों) के न्यास में भी इसी प्रकार विधि है । तीन तत्त्वों के न्यास में—आत्म तत्त्व बहत्तर अंगुल तक, विद्या तत्त्व बारह अंगुल और शिवतत्त्व व्यापक रूप से है । वही कहा गया—

''तीन खण्ड में न्यास मानने पर कण्ठपर्यन्त आत्मतत्त्व कहा गया है । इसके ऊपर विद्यातत्त्व और शिवतत्त्व पूर्ववत् है ।''

उतने = अवशिष्ट । इससे = पाँच चार तत्त्व के न्यास से ही ॥

प्रश्न—इस प्रकार तीन प्रकार का मान हो जाय, ललाट पर्यन्त तीन प्रकार से इसकी स्थिति है यह किस आधार पर (कहा गया)?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**द्वासप्ततिर्दश द्वे च देहस्थं शिरसोऽन्ततः ॥ १११ ॥**
**पादादारभ्य सुश्रोणि अनाहतपदावधि ।**

इह पादादारभ्य शिरसोऽन्ते नादान्तपदं यावत् ललाटपर्यन्तं द्वासप्ततिर्दश द्वे च चतुरशीतिरंगुलानि देहस्थमपरं मानम्—इत्यर्थः । एवं यथास्थितमपरं मानमवलम्ब्य स्वाधारे मुण्डव्योम्नि स्थितं ब्रह्मरन्ध्रान्तं द्वादशांगुलमुत्थानं षण्णवत्यंगुलं परापरं मानमिति यावत् । ततोऽपि देहातीतं द्वादशान्तं यावत् समं द्वादशांगुलमेवोत्थानं येनाष्टोत्तरं शतमंगुलानां परं मानं स्यात् ॥

ननु देहस्यैवं माने वक्तुमुपक्रान्ते कथं तदतीतेऽपि तदुच्येत्?—इत्याशङ्क्याह—

**देहातीतेऽपि विश्रान्त्या संवित्तेः कल्पनावशात् ॥ ११२ ॥**
**देहत्वमिति तस्मात्स्यादुत्थानं द्वादशांगुलम् ।**
**इति निर्णेतुमत्रैतदुक्तमष्टोत्तरं शतम् ॥ ११३ ॥**

परस्याः संविदो हि देहातीतेऽपि विश्रान्त्या काल्पनिकं देहत्त्वमस्तीति तस्मात् ब्रह्मरन्ध्रादपि द्वादशाङ्गलमुत्थानं देहतयैव स्यादिति निर्णेतुमेतदत्र श्रीत्रिशिरोभैरवे

---

त्रिशिरो भैरवतन्त्र में कहा गया है—"हे सुश्रोणि ! पैर से लेकर शिर के अन्त अनाहत (= नादान्त) पद तक चौरासी अंगुल देहस्थ, इसी प्रकार यथास्थिति के साथ बारह अंगुल उठकर स्वाधारस्थ और फिर (उसी प्रकार) समानरूप से (बारह अंगुल उठकर) देहातीत है ॥-११०-११२-॥

पैर से लेकर शिर के अन्त में नादान्त तक = ललाटपर्यन्त, बहत्तर + दश + दो = चौरासी अंगुल, देहस्थ मान = अपर मान है । इसी प्रकार यथास्थित अपर मान के आधार पर स्वाधार में = मुण्ड आकाश में स्थित ब्रह्मरन्ध्र तक बारह अंगुल उठकर छानबे अंगुल तक परापर मान है । इसके बाद देहातीत = द्वादशान्त तक उसी प्रकार = बारह अंगुल ही उत्थान जिससे एक सौ आठ अंगुल पर व्याप्ति का मान है ॥

प्रश्न—शरीर का परिमाण बतलाने के लिये उपक्रम हुआ तो देहातीत में भी वह (= परिमाण) कैसे कहा जाता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

संवित् का, देहातीत में भी विश्राम के कारण, कल्पना के वश शरीर (माना जाता) है । इसलिये बारह अंगुल का उत्थान होता है—ऐसा निर्णय करने के लिये यहाँ एक सौ आठ कहा गया ॥ -११२-११३ ॥

परा संवित् का, देहातीत में भी विश्राम करने के कारण, काल्पनिक शरीर है इस कारण ब्रह्मरन्ध्र से भी बारह अंगुल ऊपर उत्थान, शरीर के रूप में ही होता

परमष्टोत्तरशतात्मकमुक्तम्—इत्यर्थः ॥ ११३ ॥

एवं तात्त्वं न्यासमभिधाय, भौवनमप्याह—

**पुरन्यासोऽथ गुल्फान्तं भूः पुराण्यत्र षोडश ।**
**तस्मादेकांगुलव्याप्त्या प्रत्येकं लकुलादितः ॥ ११४ ॥**
**द्विरण्डान्तं त्र्यंगुलं तु च्छगलाण्डमथाब्धिषु ।**
**देवयोगाष्टके द्वे हि प्रत्येकांगुलपादतः ॥ ११५ ॥**
**इति प्रधानपर्यन्तं षट्चत्वारिंशदंगुलम् ।**
**षट्पञ्चाशत्पुराणीत्थं प्राग्धरायां तु षोडश ॥ ११६ ॥**
**ततोऽप्यर्धाङ्गुलव्याप्त्या षट्पुराण्यंगुलत्रये ।**
**चत्वारि युग्म एकस्मिन्नेकं च पुरमंगुले ॥ ११७ ॥**
**सरागे पुंस्पुराणीशसंख्यानीत्थं षडंगुले ।**
**क्रोधेशपुरमेकस्मिन्द्वये चाण्डमियं च वित् ॥ ११८ ॥**
**संवर्तज्योतिषोरेवं कलातत्त्वगयोः क्रमात् ।**
**शूरपञ्चान्तपुरयोर्नियतौ चैकयुग्मता ॥ ११९ ॥**

---

है—यह निर्णय करने के लिये यहाँ = श्री त्रिशिरोभैरव में यह एक सौ आठ रूप वाला पर (मान) कहा गया ॥ ११३ ॥

इस प्रकार तत्त्व का न्यास बतलाकर भुवन का भी (न्यास) कहते हैं—

गुल्फ पर्यन्त पुर का न्यास होता है । इसमें सोलह भूपुर माने गये हैं । उसके ऊपर लकुल से लेकर द्विरण्ड तक प्रत्येक (पुर) एक अंगुल की व्याप्ति से है । छगलाण्ड तीन अंगुल (की व्याप्ति वाला) है । इसके बाद आठ देवपुर और आठ योगपुर ये दोनों चौथाई अंगुल की व्याप्ति से चार अंगुल तक हैं । इस प्रकार प्रधान तत्त्व तक ४६ अंगुल (= गुल्फ तक ४+ लकुल से द्विरण्ड = दो माकोटाण्ड तक ३५ अंगुल तीन अंगुल छगलाण्ड और ४ अंगुल देवयोग पुर) है । इस प्रकार (पृथिवी से लेकर प्रकृति तक = पृथिव्यादि ५, अहङ्कार बुद्धि और प्रकृति इन ८ तत्त्वों में प्रत्येक के सात-सात के हिसाब से) छप्पन पुर होते हैं । पहले धरा तक १६ पुरों का न्यासं किया जा चुका है । (उसके ऊपर ४० पुरों का न्यास होने से पुरों की संख्या ५६ होती है ।) इसके बाद आधा-आधा अंगुल मान के ३ अंगुलों में छह पुरों का न्यास होता है । चार पुर दो अंगुलों में न्यस्त होते हैं । एक अंगुल में एक पुर का न्यास होता है । रागसहित एक अंगुल से ११ पुंस्पुर न्यस्त होते हैं । एक अंगुल में क्रोधेशपुर २ अंगुलों में चण्डपुर का ज्ञान करना चाहिये । संवर्त्त एवं ज्योतिष्पिङ्गल

षोडशेति—चतुर्षु अङ्गुलेषु प्रत्येकमङ्गुलचतुर्भागव्याप्त्या । द्विरण्डान्तमिति—एकोनचत्वारिंशम् । छगलाण्डमिति—चत्वारिंशत्तमम् । अब्धिष्विति—चतुर्षु अङ्गुलेषु । एषामत्र विभागः प्रत्येकाङ्गुलपादत इति । षोडशेति—पुराणि अर्धादङ्गुलान्यपि चत्वारि । षट् पुराणीति—पुंस्तत्त्वगतानि । चत्वारीति—प्रचण्डादिसंबन्धीनि । युग्म इति—अङ्गुलद्वये । एकमिति—एकशिवसंबन्धि । ईश्वरसंख्यानीति एकादश । एकस्मिन्निति—अङ्गुले । द्वय इति—अङ्गुलयो. । चाण्डमिति—चण्डसंबन्धि । विदिति—विद्या । एवमिति—संवर्तपुरमेकाङ्गुलं, ज्योतिष्पुरं द्व्यङ्गुलम् । एकयुग्मतेति—शूरपुरमेकाङ्गुलम्, पञ्चान्तकपुरं—द्व्यङ्गुलम् ॥ ११९ ॥

विद्यादौ त्रये चागमोऽपि एतामेव व्याख्यां सहते इति दर्शयितुमाह—

**श्रीपूर्वशास्त्रे तच्चोक्तं परमेशेन शंभुना ।**
**उत्तरादिक्रमाद्द्व्येकभेदो विद्यादिके त्रये ॥ १२० ॥**

विद्यादौ हि तत्त्वत्रये द्वे द्वे पुरे, तत्र उत्तरमूर्ध्वगं पुरं द्व्यंगुलमधस्तनं त्वेकांगुलमिति प्रतितत्त्वं त्रीण्यंगुलानि यावत्त्रिष्वेतेषु नवेति ॥ १२० ॥

ननु कथमत्रैषां व्यत्ययेनोपदेशः ?—इत्याशङ्क्याह—

---

कला तत्त्व में आते हैं । 'पञ्चान्त' और 'एक वीरेश' एक साथ नियति तत्त्व में न्यस्त होते हैं ॥ ११४-११९ ॥

सोलह—चार अंगुलों में प्रत्येक अंगुल को चार भागों में बाँटने से । द्विरण्डान्त = उन्तालिसवाँ । छगलाण्ड—यह बयालिसवाँ (न्यास स्थान है)। अब्धि (= समुद्र = चार अंगुलों में) । यहाँ इनका विभाग एक-एक अंगुल के चौथाई से है । सोलह पुर = चार अंगुल । छह पुर—पुरुषतत्त्व में वर्त्तमान । चार-प्रचण्ड आदि सम्बन्धी । युग्म में = दो अंगुल में एक-एक शिवसम्बन्धी । ईश्वर संख्या वाले = ग्यारह । एक में = एक अंगुल में । दो में = दो अंगुलों में । चाण्ड = चण्डसम्बन्धी । वित् = विद्या, इस प्रकार = संवर्त्तपुर एक अंगुल और ज्योतिष्पुर दो अंगुल का है । एक युग्मता = शूरपुर एक अंगुल और पञ्चान्तकपुर दो अंगुल का है ॥ ११९ ॥

विद्या आदि तीन (= विद्या, कला और नियति) के विषय में आगम भी यही व्याख्या मानता है—यह दिखलाने के लिये कहते हैं—

परमेश्वर शिव ने मालिनीविजय में वही कहा है कि विद्या आदि तीन में उत्तरोत्तर क्रम से दो एक (अंगुल) भेद है ॥ १२० ॥

विद्या आदि तीन तत्त्वों में दो-दो पुर हैं । उनमें से उत्तर = ऊपर वाला पुर दो अंगुल का और नीचे वाला एक अंगुल का है । इस प्रकार प्रति तत्त्व में तीन अंगुल फलतः तीनों में नव अंगुल (और छह पुर) हैं ॥ १२० ॥

**असारत्वात्क्रमस्यादौ नियतिः परतः कला।**
**अथवान्योन्यसंज्ञाभ्यां तत्त्वयोर्व्यपदेश्यता ॥ १२१ ॥**
**एकवीरशिखेशश्रीकण्ठाः काले त्रयस्त्रये ।**
**कालस्य पूर्वं विन्यासो नियतेरभिधीयते ॥ १२२ ॥**
**अथवान्योन्यसंज्ञाभिर्व्यपदेशो हि दृश्यते ।**

एतदेवोपोद्बलयितुं पुनरप्युक्तं—कालस्येत्यादि ॥

एतदेव सञ्चिनोति—

**एवं पुमादिषट्तत्त्वी विन्यस्ताष्टादशांगुले ॥ १२३ ॥**
**ततोऽप्यंगुष्ठमात्रान्तं मायातत्त्वस्थमष्टकम् ।**
**प्रत्येकमर्धाङ्गुलतः स्यादंगुलचतुष्टये ॥ १२४ ॥**
**इत्थं द्व्यक्षिण पुराण्यष्टाविंशतिः पुरुषान्निशि ।**
**पुरत्रयं द्वयोस्त्र्यंशन्यूनाङ्गुलमिति क्रमात् ॥ १२५ ॥**
**द्वयोर्द्वयं पञ्चपुरी वैद्यीये चतुरंगुले ।**
**तत ऐशपुराण्यष्टौ चतुष्केऽर्धाङ्गुलक्रमात् ॥ १२६ ॥**

---

इनका यहाँ उल्टा उपदेश क्यों (किया गया) ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

क्रम के निरर्थक होने से पहले नियति का और बाद में कला (का वर्णन हुआ) । अथवा भिन्न-भिन्न दो संज्ञाओं से दो तत्त्वों को व्यवहृत किया गया । तीन कालों में एकवीरशिखा, ईश और श्रीकण्ठ ये तीन शास्त्र हैं । इनमें काल में ही तीन (विद्या राग और कला) को माना जाता है । शास्त्रों में कही-कहीं काल के पहले नियति का कथन है । अथवा अन्योन्य संज्ञाओं (= एक संज्ञा के स्थान पर दूसरी संज्ञा) से व्यवहार देखा जाता है ॥ १२१-१२३- ॥

इसी को और स्पष्ट करने के लिये पुनः 'कालस्य' इत्यादि कहा गया ॥

उसी को इकट्ठा करते हैं—

इस प्रकार अठारह अंगुल में पुरुष से लेकर छह तत्त्व (= पुरुष और पाँच कञ्चुक) का न्यास किया गया । इसके बाद अंगुष्ठ मात्र पर्यन्त माया तत्त्व में वर्त्तमान आठ पुर प्रत्येक आधे अंगुल के हिसाब से चार अंगुल में (न्यस्त होते) हैं । इस प्रकार पुरुष से लेकर निशा (= माया) तक द्व्यक्षि १८+४ = बाईस अंगुलों में अट्ठाईस पुर हैं । (उसके बाद) दो (अंगुलों) में त्र्यंशन्यून अंगुल के क्रम से (= एक अंगुल में आठ भाग कर उनका त्र्यंश ८×३/४ = ६ अंगुल कम कर = २ अंगुल) तीन पुर हैं । फिर दो

**ततस्त्रीणि द्वये द्वे च द्वयोरित्थं चतुष्टये ।**
**सादाशिवं पञ्चकं स्यादित्थं वस्वेककं रवौ ॥ १२७ ॥**

इत्थमिति—अष्टादशानां चतुर्णां च एकीकारात्मना प्रकारेण—इत्यर्थः । द्व्यक्ष्णीति द्वाविंशतावंगुलयोः । अंगुलद्वये हि षोडशधा विभक्ते प्रतिपुरं भागद्वयं मानमित्युक्तम्—त्र्यंशन्यूनांगुलमिति क्रमादिति । त्रीणीति—पुराणि । द्वय इत्यंगुलयोः । तच्च त्र्यंशन्यूनांगुलमानेनेत्यपेक्षणीयम् । वस्वेककमिति—अष्टादश पुराणि । रवावित्यंगुलद्वादशके ॥ १२७ ॥

एतदेवोभयथापि सङ्कलयति—

**षोडशकं रसविशिखं वसुद्विकं वसुशशीति पुरवर्गाः ।**
**वेदा रसाब्धि युग्माक्षि च रवयस्तत्र चांगुलाः क्रमशः ॥ १२८ ॥**

रसविशिखमिति = षट्पञ्चाशत् । वसुद्विकम् = अष्टाविंशतिः । वसुशशी = इत्यष्टादश । वेदाः = चत्वारः । रसाब्धीति = षट्चत्वारिंशत् । युग्माक्षि = द्वाविंशतिः । रवयो = द्वादश ॥ १२८ ॥

एवं चेदं सिद्धम्—इत्याह—

---

अंगुल में दो पुर । चार अंगुल वाले विद्यांश में पाँच पुर पुनः आधा अंगुल प्रति पुर के हिसाब से चार अंगुल में आठ रुद्रपुर हैं । फिर दो में तीन, दो में दो इस प्रकार चार में (पाँच) और सदाशिव वाला पाँच । इस प्रकार रवि (= ४+४+२+२ = १२ अंगुल में) वसु एक (= १८ पुर) होते हैं ॥ १२४-१२७ ॥

इस प्रकार = अट्ठारह और चार को मिला देने से । द्व्यक्ष्णि = २२ अंगुल में । निशि = वहाँ (= माया) तक । दो में = दो अङ्गुलों में । दो अंगुलों को सोलह भाग में बाँटने पर एक-एक पुर में दो भाग मान होता है । इसलिये कहा गया—त्र्यंशन्यूनाङ्गुलमान के क्रम से । तीन = पुर । दो में =दो अंगुलों में । और यह तीन अंश (= ३×२ = ६) अंगुल कम के मान से ऐसा समझना चाहिये । वसु एकक = अठारह पुर । रवि में = बारह अंगुल में ॥ १२७ ॥

इसी का दोनों प्रकार से सङ्कलन करते हैं—

सोलह, छप्पन, अट्ठाईस और अठारह यह पुरों का समूह है । चार, छियालिस, बाईस और बारह ये उन पुरों के क्रमिक (क्रमशः) अंगुल मान हैं ॥ १२८ ॥

रसविशिख = ५६ । वसुद्विक = २८ । वसुशशी = १८ । वेद = ४ । रसाब्धि = ४६ । युग्माक्षि = २२ । रविगण = १२ ।

**अष्टादशाधिकशतं पुराणि देहेऽत्र चतुरशीतिमिते।**
**विन्यस्तानि तदित्थं शेषे तु व्यापकं शिवं तत्त्वम् ॥ १२९ ॥**
**इति विधिरपरः कथितः परापराख्यो रसश्रुतिस्थाने।**
**अष्टशरं संख्यानं खमुनिकृतं तत्परे विधौ ज्ञेयम् ॥ १३० ॥**

रसश्रुतिस्थान इति = षट्चत्वारिंशदात्मनि । अष्टशरमिति = अष्टपञ्चाशत् —द्वादशानामाधिक्यात् । खमुनीति—चतुर्विंशतेराधिक्यात् ॥ १३० ॥

ननु कथं चात्र द्वादशानां चतुर्विंशतेर्वा अंगुलानामाधिक्यम् ?— इत्याशङ्क्याह—

**लकुलादेर्योगाष्टकपर्यन्तस्यात्र भुवनपूगस्य ।**
**अधिकीकुर्याद् गणनावशेन भागं विधिद्वये क्रमशः॥ १३१ ॥**

भुवनपूगस्येति—षट्पञ्चाशदात्मनः । भागमिति—परापरे विधौ किञ्चिदंशाधिकपञ्चभागलक्षणम् । परे तु किञ्चिदंशन्यूनार्धाङ्गुललक्षणम् ॥ १३१ ॥

एवं भुवनाध्वनो न्यासमभिधाय पदाध्वनोऽप्याह—

---

इस प्रकार यह सिद्ध हुआ—

तो इस प्रकार चौरासी अंगुल परिमित इस देह में एक सौ अठारह पुरों का न्यास किया गया है । शेष में व्यापक शिवतत्त्व होता है । यह अपर विधि कही गयी । छियालिस अंगुल स्थान में परापर नामक विधि है । अष्टशर (= छप्पन) संख्या वाला (पुर) सत्तर अंगुल में होता है यह पर विधि में जानना चाहिये ॥ १२९-१३० ॥

रस श्रुतिस्थान में = छियालिस अंगुल में । अष्टशर = अट्ठावन (ऐसा) बारह अंगुल के बढ़ जाने से है । खमुनि (= सत्तर-यह छियालिस में १२+१२=) २४ अंगुल के जोड़ देने से है ॥ १२९-१३० ॥

प्रश्न—इसमें बारह या चौबीस अंगुलों की अधिकता कैसे होती है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

लकुल से लेकर योगाष्टकपर्यन्त इस भुवनसमूह का दोनों विधियों में गणना के अनुसार क्रमशः एक-एक भाग अधिक किया जाता है ॥ १३१ ॥

भुवनसमूह का = छप्पन भुवनों का । एक भाग = परापर विधि में कुछ अंश अधिक पाँच भाग वाला भाग, और पर विधि में कुछ अंश कम आधा अंगुल वाला ॥ १३१ ॥

भुवनाध्वा के न्यास को बतलाकर पदाध्वा का न्यास कहते हैं—

**अपरादिविधित्रैतादथ न्यासः पदाध्वनः।**
**पूर्वं दशपदी चोक्ता स्वतन्त्रा न्यस्यते यदा ॥ १३२ ॥**
**तयैव दीक्षा कार्या चेत्तदेयं न्यासकल्पना ।**
**तत्त्वादिमुख्यतायोगाद्दीक्षायां तु पदावली ॥ १३३ ॥**
**तत्तत्त्वाद्यनुसारेण तत्रान्तर्भाव्यते तथा ।**
**स्वप्रधानत्वयोगे तु दीक्षायां पदपद्धतिम् ॥ १३४ ॥**
**न्यस्येत्क्रमेण तत्त्वादिवदनानवलोकिनीम् ।**

पूर्वमिति—एकादशाह्निकादौ। स्वतन्त्रेति—प्रधाना। तत्रेति—तत्त्वादौ। तथेति—दशधात्वेन । स्वप्रधानत्वयोग एवोपोद्वलितस्तत्त्वादिवदनानवलोकिनीमिति ॥

तदेवाह—

**चतुर्ष्वष्टासु चाष्टासु दशस्वथ दशस्वथ ॥ १३५ ॥**
**दशस्वथो पञ्चदशस्वथ वेदशरेन्दुषु ।**
**धरापदान्नवपदीं मातृकामालिनीगताम् ॥ १३६ ॥**
**योजयेद् व्याप्तृ दशमं पदं तु शिवसंज्ञितम्।**
**धरापदं वर्जयित्वा पञ्च यानि पदानि तु ॥ १३७ ॥**
**विधिद्वयं स्यान्निक्षिप्य द्वादश द्वादशांगुलान्।**

वेदाः = चत्वारः । शरेन्दवः = पञ्चदश । तत्र संहारक्रमेण एकाक्षरं

---

यदि पूर्वोक्त स्वतन्त्र दश पदों का न्यास होना है तो पदाध्वा का न्यास अपरा आदि तीन विधियों के अनुसार होता है । यदि उस (दशपदी) से ही दीक्षा करनी है तब यह न्यास की कल्पना है । तत्त्व आदि की मुख्यता होने से दीक्षा होने पर पदसमूह को तत्तत्त तत्त्व आदि के अनुसार उसमें उसी प्रकार अन्तर्भूत किया जाता है । और यदि अपने को प्रधान मान कर दीक्षा करनी है तो तत्त्वादिवदनानवलोकिनी (= तत्त्व आदि के मुख को न देखने वाली) पदपद्धति का क्रम से न्यास होता है ॥ १३२-१३५- ॥

पहले = ग्यारह आदि आह्निक में । स्वतन्त्रा = प्रधाना । वहाँ = तत्त्व आदि में । उस प्रकार = दश प्रकार से । स्वप्रधानत्व योग ही बढ़ाकर (कहा गया)—तत्त्वादिवदन को न देखने वाली ॥

चार, आठ, आठ, दश, दश, दश, पन्द्रह, चार, पन्द्रह (अंगुलों) में पृथिवी से लेकर मातृका मालिनी वाली नवपदी को जोड़ना चाहिये । शिव नामक दशवाँ पद व्यापक है । धरा पद को छोड़ कर उसके ऊपर जो अन्य पाँच पद हैं (उन पाँचों पदों में) बारह-बारह अंगुल के निक्षेप से दो विधियाँ होती है ॥ -१३५-१३८- ॥

चतुरक्षरं द्वयम्, पञ्चाक्षरं त्रयम्, एकं च द्व्यक्षरम्, त्र्यक्षरं चेति नवपद्या: विभाग: । तदुक्तम्—

'चतुरंगुलमाद्यं तु द्वे चान्येऽष्टांगुले पृथक्॥
दशांगुलानि त्रीण्यस्मादेकं पञ्चदशांगुलम् ।
चतुर्भिरधिकैश्चान्यद् व्यापकं नवमं महत् ॥'

(मा०वि० ६।२०) इति ।

अत्र च चतुर्भिरंगुलैरन्यदष्टमं द्व्यक्षरं पदम्, अधिकैरवशिष्टै: पञ्चदशभिरंगुलैश्च नवमं त्र्यक्षरम्, महत्षोडशाक्षरं दशमं च व्यापकमिति व्याख्यानायोक्तम्—वेदशरेन्दुष्विति शिवसंज्ञितं दशमं पदं व्याप्त्रिति च । यत्पुनरनेन पञ्चिकायां व्याख्यातम्—त्र्यधिकैश्चतुर्भि: सप्तांगुलव्याप्त्या अष्टमं पदं पारिशिष्ट्यात् द्वादशांगुलव्याप्त्या च नवममिति, तत् तत्त्वक्रमसाम्यापादनहेवाकिनां केषाञ्चन मतमिति । नहि सर्वसर्विकया एतदापादयितुं पार्यते इति किमशक्यार्थाभिनिवेशेन । तथाहि—भौवने न्यासे द्व्यंगुलत्वेऽपि च्छगलाण्डभुवनस्य त्र्यंगुलत्वमुक्तं कथं सङ्गच्छताम् । भुवनानि हि तत्त्वैर्व्याप्यन्ते, न तु तानि तै: । नाप्येषां नियततत्त्वगतत्वेनावस्थिते: तत्त्वान्तरेषु अवस्थानं वक्तुं न्याय्यमित्यलं बहुना । पञ्चेति षट्चत्वारिंशदंगुलगतानि । निक्षिप्येत्यर्थात् तेष्वेव पञ्चसु पदेषु ॥

---

वेद = चार । शरेन्दु = पन्द्रह । उनमें संहार के क्रम से एकाक्षर (वाले दो), चार अक्षर वाले दो, पाँच अक्षर वाले तीन, दो अक्षर वाला एक और तीन अक्षर (वाला एक) इस प्रकार नवपदी का विभाग है । वही कहा गया—

"पहला चार अंगुल का, आठ अंगुल वाले दो पृथक्, दश अंगुल के तीन, पन्द्रह अंगुल का एक, चार से और अधिक (= पन्द्रह) से नवाँ और महत् (= सोलह-अक्षरों वाला) अन्यत् (= दशवाँ) व्यापक है ।"

यहाँ चार अंगुलों से अन्य आठवाँ दो अक्षर वाला पद है । अधिक = अवशिष्ट पन्द्रह अंगुलों से नवम त्र्यक्षर है महत् सोलह अक्षरों वाला और दशम व्यापक है—इस व्याख्या के लिये कहा गया—वेदशरेन्दु में तथा शिव नाम वाला दशम पद व्यापक है । जो कि इन्होंने पञ्चिका में व्याख्या की कि तीन अधिक चार अर्थात् सात अंगुल की व्याप्ति से अष्टम पद और परिशेषात् बारह अंगुल की व्याप्ति से नवम पद है—वह तत्त्वक्रम की समता का आपादन करने वाले कुछ हेवाकी लोगों का मत है । पूरी तरह इसका आपादन सम्भव नहीं है इसलिये अशक्यदुराग्रह से क्या लाभ ? इस प्रकार—भुवन के न्यास में दो अंगुल होने पर छगलाण्ड भुवन को तीन अंगुल का कहना कैसे संगत होगा । भुवनसमूह तत्त्वों से व्याप्त होते हैं न कि वे (= तत्त्व) उनसे (= भुवनों से) । निश्चित तत्त्वगत के रूप में इनकी स्थिति होने से (इनका) दूसरे तत्त्वों में अवस्थान कहना उचित नहीं है—

एतदेवान्यत्राप्यतिदिशति—

**मन्त्राध्वनोऽप्येष एव विधिर्विन्यासयोजने ॥ १३८ ॥**
**व्याप्तिमात्रं हि भिद्येतेत्युक्तं प्रागेव तत्तथा ।**

प्रागिति—एकादशाह्निकादौ ॥

इदानीं वर्णाध्वानमभिधातुमाह—

**वर्णाध्वनोऽथ विन्यासः कथ्यतेऽत्र विधित्रये॥ १३९ ॥**
**एकं चतुर्षु प्रत्येकं द्वयोरंगुलयोः क्रमात् ।**
**त्रयोविंशतिवर्णी स्यात् षड्वर्ण्येकैकशस्त्रिषु ॥ १४० ॥**
**प्रत्येकमथ चत्वारश्चतुर्ष्विति विलोमतः ।**
**मालिनीमातृकार्णाः स्युर्व्याप्तृ शैवं रसेन्दुतः ॥ १४१ ॥**
**वर्जयित्वाद्यवर्णं तु तत्त्ववत्स्याद्रवीन्रवीन् ।**
**तां त्रयोविंशतौ वर्णेष्वप्यन्यत्स्याद्विधिद्वयम् ॥ १४२ ॥**

एकमिति क्ष ह च यद्वक्ष्यति विलोमत इति । एकैकश इति त्रिष्विति—येन

---

बस इतना पर्याप्त है । पाँच = छियालिस अंगुल में । निक्षेप कर = उन्हीं पाँच पदों में ॥

उसी का अन्यत्र भी अतिदेश करते हैं—

मन्त्राध्वा की न्यासयोजना में भी यही (परापरादि) विधि है । तो व्याप्तिमात्र (जिस प्रकार से) भिन्न होती है वैसा पहले ही कहा गया है ॥ -१३८-१३९- ॥

पहले = ग्यारहवें आह्निक आदि में ॥

अब वर्णाध्वा का वर्णन करने के लिये कहते हैं—

अब यहाँ तीन विधियों में वर्णाध्वा का विन्यास कहा जाता है । चार (अंगुलों) में प्रत्येक में एक-एक वर्ण, दो-दो अंगुल में तेईस वर्णों का समूह (इस प्रकार ४६ अंगुल में), तीन (अंगुलों) में क्रमशः छह वर्ण (तो इस प्रकार १८ अंगुल में), फिर चार अंगुलों में प्रत्येक में चार-चार वर्ण (इस प्रकार सोलह अंगुल, फलतः कुल मिलाकर ८४ अंगुल हुये और उसमें ४९ वर्ण न्यस्त हुये) । इस प्रकार विलोम से मालिनी और मातृका वर्ण होते हैं । रसेन्दु (= १६) वर्ण (= स्वर वर्ण) में शैव रूप व्यापक है। प्रथम वर्ण (= अकार) को, छोड़कर बारह-बारह को लेने से तत्त्व युक्त होता है । उसको तेईस वर्णों में (जोड़ने पर) अन्य दोनों विधियाँ होती हैं ॥ -१३९-१४२ ॥

त्रिषु षोढा गणनादष्टादशांगुलानि भवन्ति । एवं चतुर्ष्वपि चतुर्धा गणनात् षोडशांगुलानि स्यु:—इत्युक्तम्—प्रत्येकं चतुर्षु चत्वार इति । रसेन्दुत इति षोडशार्णरूपम्—इत्यर्थः । अन्यद्विधिद्वयं स्यात्—इति समन्वयः । तत्त्ववदिति—यदुक्तम्—समनन्तरमेव

'जलाद्ध्यन्तं सार्धयुग्मं.....................।' (१०६)

इत्यादि ॥ १४२ ॥

अत एव श्रीपूर्वशास्त्रे तत्त्वेषु एवैतदादावुपदिष्टम्, अनन्तरं तु तदेव पदादावतिदिष्टम्—इत्याह—

**श्रीपूर्वशास्त्रे तेनादौ तत्त्वेषूक्तं विधित्रयम् ।**
**अतिदिष्टं तु तद्भिन्नाभिन्नवर्णद्वये समम् ॥ १४३ ॥**

तत्रत्यमेवातिदेशवाक्यं पठति—

**द्विविधोऽपि हि वर्णानां षड्विधो भेद उच्यते।**
**तत्त्वमार्गविधानेन ज्ञातव्यः परमार्थतः ॥ १४४ ॥**
**उपदेशातिदेशाभ्यां यदुक्तं तत्पदादिषु ।**
**भूयोऽतिदिष्टं तत्रैव शास्त्रेऽस्मद्धृदयेश्वरे ॥ १४५ ॥**

---

एक = क्ष ह च, जैसा कि कहेंगे—विपरीत क्रम से । एक-एक तीन-तीन में जिससे तीन में छह का गुणन करने पर अठारह अंगुल होते हैं । इसी प्रकार चार में भी चार प्रकार से गणना करने से सोलह अंगुल होते हैं—यह कहा गया— चार में प्रत्येक में चार । (रसेन्दुतः = सोलह वर्ण रूप । अन्य दो विधियाँ होती है—ऐसा समन्वय है । तत्त्ववत्—जैसा कि अभी पहले कहा गया—

"जलाद्धयन्तं सार्ध युग्मं...................." ॥ १४२ ॥

इसीलिये मालिनीविजय में तत्त्वों में ही यह पहले कह दिया गया । बाद में वही पद आदि में लाया गया—यह कहते हैं—

इसलिये श्रीपूर्व शास्त्र में पहले तीन विधियाँ तत्त्वों में कही गईं बाद में उससे भिन्न-अभिन्न दो वर्णों क्रमशः मालिनी और मातृका की न्यासविधि में उसका अतिदेश किया गया ॥ १४३ ॥

वही के अतिदेशवाक्य को पढ़ते हैं—

वर्णों का दो प्रकार का भी (भेद) छह प्रकार का कहा जाता है । परमार्थतः उसका ज्ञान तत्त्वमार्ग के विधान से करना चाहिये । उपदेश (= मालिनीविजय में उक्त वाक्य) अतिदेश (= तन्त्रालोक में उक्त वाक्य) के द्वारा जो पद आदि में कहा गया वह पुनः वहीं पर हमारे हृदयेश्वर शास्त्र में

मातृकामालिनीगतत्वेन द्विविधोऽपि वर्णानां यो भेदः प्रत्येकं वर्णपदमन्त्रव्याप्त्या षड्विध उच्यते, स पूर्वोक्तक्रमेण तत्त्वमार्गविधिना वस्तुतो ज्ञातव्यः—इति वाक्यार्थः । अस्मद्धृदयेश्वर इत्यनेन अत्रैव विश्रान्तिस्थानत्वं कटाक्षितम् ॥ १४५॥

तदेवाह—

**पदमन्त्रकलादीनां पूर्वसूत्रानुसारतः ।**
**त्रितयत्वं प्रकुर्वीत तत्त्ववर्णोक्तवर्त्मना ॥ १४६ ॥**
**उक्तं तत्पदमन्त्रेषु कलास्वथ निरूप्यते ।**

पदादीनां

'पादाधः पञ्च भूतानि.................... ।' (मा०वि० ६।२)

इत्यादिसूत्राण्यनुसृत्य तत्त्वाद्युक्तवर्त्मना परपरापरापरत्वेन त्रिभेदभिन्नत्वं विदध्यात्—इत्यर्थः । उक्तमित्यनन्तरमेव ॥

तदेवाह—

**चतुर्षु रसवेदे द्वाविंशतौ द्वादशस्वथ ॥ १४७ ॥**
**निवृत्त्याद्याश्चतस्रः स्युर्व्याप्त्री स्याच्छान्त्यतीतिका ।**

---

अतिदिष्ट हुआ ॥ १४४-१४५ ॥

मातृका और मालिनी रूप से वर्णों का जो दो प्रकार का भेद है वह प्रत्येक वर्ण मन्त्र और पद की दृष्टि से छह प्रकार का कहा जाता है । उसे पूर्वोक्त क्रम से तत्त्वमार्ग विधि के द्वारा वस्तुतः जानना चाहिये—यह वाक्यार्थ है । हमारे हृदयेश्वर में—इससे यहीं विश्रान्तिस्थान है—यह सङ्केतित किया गया ॥ १४५ ॥

उसी को कहते हैं—

पद मन्त्र कला आदि का पूर्व नियम के अनुसार तत्त्ववर्ण में कहे गये ढंग से तीन-तीन भेद करने चाहिये । वह पद एवं मन्त्रों में कह दिया गया अब कलाओं में उसका निरूपण किया जा रहा है ॥ १४६-१४७- ॥

पद आदि की

"पाद के नीचे पाँच भूत............... ।" (मा.वि.तं. ६।२)

इत्यादि वचन के अनुसार तत्त्व आदि कथित नियम से पर परापर अपर रूप से तीन भेद से भिन्नता करनी चाहिये । कहा गया—अभी पहले ॥

वही कहते हैं—

चार, छियालिस, बाईस एवं बारह अंगुलों में निवृत्ति आदि चार (= निवृत्ति, प्रतिष्ठा, विद्या एवं शान्ता कलायें) रहती हैं । शान्त्यतीता (कळा)

**द्वितीयस्यां कलायां तु द्वादश द्वादशांगुलान् ॥ १४८ ॥**
**क्रमात्क्षिप्त्वा विधिद्वैतं परापरपरात्मकम् ।**
**चतुरण्डविधिस्त्वादिशब्देनेह प्रगृह्यते ॥ १४९ ॥**
**कलाचतुष्कवत्तेन तस्मिन्वाच्यं विधित्रयम् ।**

द्वितीयस्यामिति—षट्चत्वारिंशदंगुलगतायाम् । आदिशब्देनेति—श्रीपूर्ववाक्यगतेन ॥

एवं शोध्यवैचित्र्यमुपसंहरन् शोधकवैचित्र्यमभिधातुमाह—

**एवं षड्विधमध्वानं शोध्यशिष्यतनौ पुरा ॥ १५० ॥**
**न्यस्यैकतममुख्यत्वान्यस्येच्छोधकसंमतम् ।**

शोधकसंमतमिति—शोधकतयाभिमतं मन्त्रविशेषम्—इत्यर्थः ॥

तदेवाह—

**अध्वन्यासनमन्त्रौघः शोधको ह्येक आदितः ॥ १५१ ॥**
**शब्दराशिर्मालिनी च समस्तव्यस्ततो द्विधा ।**
**एकवीरतया यद्वा षट्कं यामलयोगतः ॥ १५२ ॥**

---

व्यापक है । दूसरी कला में क्रम से बारह-बारह अंगुल जोड़कर परापर और पर दो विधियाँ होती हैं । यहाँ 'आदि' शब्द से चतुरण्डविधि का ग्रहण होता है । इसलिये उसमें चार कलाओं की भाँति तीन विधि कहनी चाहिये ॥ -१४७-१५०- ॥

दूसरी में = छियालिस अंगुलवाली में । आदि शब्द से—मालिनीविजयोत्तर तन्त्र में पठित ॥

इस प्रकार शोध्य के वैचित्र्य का उपसंहार करते हुये शोधन के वैचित्र्य का निर्वाचन करते हैं—

इस प्रकार शोध्य शिष्य के शरीर में पहले छह प्रकार के अध्वा का न्यास कर (उनमें से) एक के मुख्य होने से शोधक के रूप में मान्य (एक का) न्यास करे ॥ -१५०-१५१- ॥

शोधकसम्मत = शोधक के रूप में स्वीकृत मन्त्रविशेष ॥

उसी को कहते हैं—

अध्वा में आसन और मन्त्र का समूह पहला एक शोधक है । शब्दराशि (= मन्त्र अथवा मातृका) और मालिनी ये दोनों समस्त और व्यस्त रूप से दो-दो प्रकार की हैं । (इस तरह चार हुये) । एक वीर के

**पञ्चवक्त्री शक्तितद्वद्भेदात्षोढा पुनर्द्विधा ।**
**एकाकियामलत्वेनेत्येवं सा द्वादशात्मिका ॥ १५३ ॥**
**षडङ्गी सकलान्यत्वाद् द्विविधा वक्त्रवत्पुनः ।**
**द्वादशत्वेन गुणिता चतुर्विंशतिभेदिका ॥ १५४ ॥**
**अघोराद्यष्टके द्वे च तृतीयं यामलोदयात् ।**
**मातृसद्भावमन्त्रश्च केवलः श्रुतिचक्रगः ॥ १५५ ॥**
**एकद्वित्रिचतुर्भेदान्त्रयोदशभिदात्मकः ।**
**एकवीरतया सोऽयं चतुर्दशतया स्थितः॥ १५६ ॥**

तत्रासनमन्त्रौघस्तावत् अध्वनि तद्योजनान्यथानुपपत्त्या प्रथममेकः शोधकः, शब्दराशिश्च व्यस्तसमस्ततया द्विप्रकारः, एवं मालिन्यपीति चत्वारो भेदाः । एकवीरतयेति—एककस्य स्वस्वरूपमात्रविश्रान्तिमयत्वात् । यामलयोगत इति—परस्परौन्मुख्ये चमत्कारतारतम्यात्, येन षण्णां क्षुब्धाक्षुब्धतया द्वादश । एषामेव षण्णां वक्त्रैरेकाकितया यामलतया वा गृहीतैर्द्वादश । एतदङ्गानामेव द्वादशधात्वे सकलनिष्कलतया चतुर्विंशतिः । तृतीयमित्यष्टकम्, तेनात्र अष्टकत्रयम् । केवल इति—निरुपाधित्वात्, अत एव सर्वत्रानाख्यतयोक्तः । श्रुतीति—चत्वारि सृष्ट्या-

---

रूप में अथवा छह का यामल रूप से (= बारह भेद हुये) । पाँच वक्त्र शक्ति और शक्तिमत् के भेद से छह प्रकार का फिर दो-दो प्रकार का होने से एकाकी और यामल होने से वह बारह हुयी । पुनः वह षडङ्गी वक्त्र की भाँति सकल एवं अन्य (= निष्कल) भेद से दो प्रकार की है । बारह से गुणा करने पर चौबीस भेद वाली हुयी । अघोराष्टक आदि (= भैरवाष्टक एवं शक्त्यष्टक) का अष्टक और यामल के उदय के कारण दो-दो भेद होता है । श्रुति चक्र (= सृष्टि स्थिति संहार और अनाख्या नामक चक्र) में रहने वाला केवल मातृसद्भाव मन्त्र एक दो तीन चार के भेद से तेरह प्रकार का तथा एकवीर होने से वह यह चौदह प्रकार का है । (इस प्रकार शोधक मन्त्रों का—१+४+१+१२+१२+१२+२४+१३+१ = ७० भेद होता है) ॥ -१५१-१५६ ॥

इसमें आसन मन्त्र का समूह अध्वा में उनकी (= आसन एवं मन्त्रौघ की) योजना की अन्यथा सिद्धि न होने से पहले एक शोधक है । शब्दराशि समस्त और व्यस्त होने से दो प्रकार की है । इसी प्रकार मालिनी भी (दो प्रकार की है) अतः चार भेद हुये । एकवीर होने से—एक-एक के अपने अपने रूप में विश्रान्तियुक्त होने से । यामल के कारण—परस्पर औन्मुख्य में चमत्कार का तारतम्य होने से, जिस कारण ६ के क्षुब्ध और अक्षुब्ध होने से बारह भेद होते हैं । ये ही छह एक-एक अथवा दो-दो मुखों से गृहीत होने से बारह होते हैं। इन अङ्गों के बारह प्रकार होने पर सकल-निष्कल भेद से चौबीस भेद हुये ।

दीनि चक्राणि, तेन सृष्ट्यनाख्यादितया चतुष्प्रकारः ॥ १५६ ॥

न चायमेतावन्मात्रभेद एव—इत्याह—

**अनामसंहृतिस्थैर्यसृष्टिचक्रं चतुर्विधम् ।**
**देवताभिर्निजाभिस्तन्मातृसद्भाववृंहितम् ॥ १५७ ॥**
**इत्थं शोधकवर्गोऽयं मन्त्राणां सप्ततिः स्मृता ।**
**षडर्धशास्त्रेषु श्रीमत्सारशास्त्रे च कथ्यते ॥ १५८ ॥**
**अघोराद्यष्टकेनेह शोधनीयं विपश्चिता ।**
**अथवैकाक्षरामन्त्रैरथवा मातृकाक्रमात् ॥ १५९ ॥**
**भैरवीयहृदा वापि खेचरीहृदयेन वा ।**
**भैरवेण महादेवि त्वथ वक्त्राङ्गपञ्चकैः ॥ १६० ॥**
**येन येन हि मन्त्रेण तन्त्रेऽस्मिन्नुद्भवः कृतः ।**
**तेनैव दीक्षयेन्मन्त्री इत्याज्ञा पारमेश्वरी ॥ १६१ ॥**
**एवं शोधकभेदेन सप्ततिः कीर्तिता भिदः ।**
**शोध्यन्यासं विना मन्त्रैरेतैर्दीक्षा यदा भवेत् ॥ १६२ ॥**
**तदा सप्ततिधा ज्ञेया जननादिविवर्जिता ।**

---

तृतीय—अष्टक । इस प्रकार यहाँ तीन अष्टक होते हैं । केवल—उपाधिशून्य होने के कारण, इसीलिये (यह) सर्वत्र अनाख्या कहा गया है । श्रुति = चार सृष्टि आदि चक्र (= सृष्टि, स्थिति, नाश, अनाख्या)! इसलिये सृष्टि अनाख्या आदि (= स्थित्यनाख्या, संहृतित्यनाख्या, अनामानाख्या) के रूप से चार प्रकार का होता है ॥ १५६ ॥

केवल इतना भेद ही नहीं है—यह कहते हैं—

अनाम संहार स्थिति और सृष्टि यह चार प्रकार का चक्र अपनी-अपनी देवताओं के द्वारा तत्तत् मातृसद्भाव से बढ़ाया गया है । इस प्रकार यह शोधक वर्ग सत्तर मन्त्रों वाला माना गया है । त्रिकशास्त्रों तथा सार शास्त्र (= मालिनीविजय) में कहा जाता है कि विद्वान् अघोर (आदि आठ) के द्वारा शोधन करे । अथवा एकाक्षरा मन्त्रों (= जैसे अं आं इत्यादि) के द्वारा अथवा मातृका के क्रम से अथवा भैरवीय हृदय से अथवा खेचरी हृदय से (शोधन करे) हे महादेवी ! भैरव के द्वारा अथवा पाँच वक्त्राङ्गों के द्वारा शोधन करे । इस तन्त्र में जिस-जिस मन्त्र से उद्भव किया गया हैं मन्त्री उसी-उसी (मन्त्र) से दीक्षा करे—ऐसी परमेश्वर की आज्ञा है । इस प्रकार शोधक के भेद से (मन्त्रों के) सत्तर भेद कहे गये हैं । इन मन्त्रों के द्वारा शोध्य का न्यास किये बिना जब दीक्षा होती है तब जनन आदि से रहित (उसे) सत्तर प्रकार की समझना चाहिये ॥ १५७-१६३- ॥

मन्त्रैरिति बहुवचनात् परादिसंबन्धिभिस्त्रिभिः—इत्यर्थः । भैरवीयहृदेति—मातृसद्भावमन्त्रेण । खेचरीहृदयेनेति—पिण्डनाथेन । भैरवेणेति—नवात्माद्यन्यतमेन । येन येनोद्भवः कृत इति—य एवाभीप्सितः—इत्यर्थः ॥

एवं शोध्यशोधकवैचित्र्यमभिधाय तन्महिमोपनतां दीक्षाभिदमभिधातुमाह—

**शोध्यभेदोऽथ वक्तव्यः संक्षेपात्सोऽपि कथ्यते ॥ १६३ ॥**

शोध्यभेदमेवाह—

**एकत्रिपञ्चषट्त्रिंशद्भेदात्तात्त्वश्चतुर्विधः ।**
**पञ्चैकभेदाच्चाध्वानस्तथैवाण्डचतुष्टयम् ॥ १६४ ॥**
**एवं दशविधं शोध्यं त्रिंशद्वा तद्विधित्रयात् ।**
**शोध्यशोधकभेदेन शतानि त्वेकविंशतिः ॥ १६५ ॥**
**अत्रापि न्यासयोगेन शोध्येऽध्वनि तथाकृते ।**
**शतैकविंशतिभिदा जननाद्युज्झिता भवेत् ॥ १६६ ॥**
**जननादिमयी तावत्येवं शतदृशि श्रुतिः ।**
**स्यात्सप्तत्यधिका सापि द्रव्यविज्ञानभेदतः ॥ १६७ ॥**

---

'मन्त्रैः'—इस बहुवचन से परा आदि तीन के द्वारा—यह अर्थ है । भैरवीय हृदय = मातृसद्भाव मन्त्र । खेचरी हृदय = पिण्डनाथ । भैरव के द्वारा—नवात्मा आदि में से किसी एक के द्वारा । जिस-जिस से उद्भव किया गया = जो-जो अभीसित है ॥

शोध्य शोधक के वैचित्र्य का कथन कर उसकी महिमा से प्राप्त दीक्षा को बतलाने के लिये कहते हैं—

अब शोध्यभेद कहना चाहिये वह भी संक्षेप में कहा जा रहा है ॥ -१६३ ॥

शोध्य का भेद बतलाते हैं—

एक तीन पाँच और छत्तीस भेद से तत्त्वसम्बन्धी शोध्य चार प्रकार का है ।

शोध्य अध्वा पाँच और एक भेद से और उसी प्रकार चार अण्ड, इस रीति से दश प्रकार का है । और वह (परा आदि) तीन विधि के कारण तीस प्रकार (= १० × ३) का है । शोध्य शोधक के भेद एक्कीस सौ होते है । यहाँ भी शोध्य अध्वा में न्यास के योग से वैसा करने के कारण इक्कीस सौ भेद जन्म आदि से रहित होता है । जनन आदि से युक्त शतदृक् में (= इक्कीस सौ में) न्यास के प्रकारों को जोड़ने पर ४२०० भेद हो जाते हैं । फिर उतनी ही श्रुति सत्तर अधिक होगी इस प्रकार यह ४२००+७० होगी । वह भी द्रव्य और विज्ञान के भेद से दो प्रकार की है

द्विधेति पञ्चाशीतिः स्याच्छतान्यधिकखाब्धिका ।
भोगमोक्षानुसन्धानाद् द्विविधा सा प्रकीर्तिता ॥ १६८ ॥
अशुभस्यैव संशुद्ध्या शुभस्याप्यथ शोधनात् ।
द्विधा भोगः शुभे शुद्धिः कालत्रयविभेदिनि ॥ १६९ ॥
एकद्विसामस्त्यवशात्सप्तधेत्यष्टधा भुजिः ।
गुरुशिष्यक्रमात्सोऽपि द्विधेत्येवं विभिद्यते ॥ १७० ॥
प्रत्यक्षदीक्षणे यस्माद् द्वयोरेकानुसन्धितः ।
तादृग्दीक्षाफलं पूर्णं विसंवादे तु विप्लवः ॥ १७१ ॥
परोक्षमृतदीक्षादौ गुरुरेवानुसन्धिमान् ।
क्रियाज्ञानमहिम्ना तं शिष्यं धाम्नीप्सिते नयेत् ॥ १७२ ॥
अविभिन्ने क्रियाज्ञाने कर्मशुद्धौ तथैव ते ।
अनुसन्धिः पुनर्भिन्नः कर्म यस्मात्तदात्मकम् ॥ १७३ ॥
श्रीमत्स्वच्छन्दशास्त्रे च वासनाभेदतः फलम् ।
शिष्याणां च गुरोश्चोक्तमभिन्नेऽपि क्रियादिके ॥ १७४ ॥
भोगस्य शोधकाच्छोध्यादनुसन्धेश्च तादृशात् ।
वैचित्र्यमस्ति भेदस्य वैचित्र्यप्राणता यतः ॥ १७५ ॥

---

इस प्रकार वह ४२७०×२ = ८५४० होगी । पुनः भोग मोक्ष के अनुसन्धान से वह दो प्रकार की कही गयी है (इस प्रकार कुल भेद संख्या १७०८० होती है) ॥ १६४-१६८ ॥

अशुभ का संशोधन और शुभ की संशुद्धि से भोग दो प्रकार का होता है । तीन कालों के भेद वाले शुभ में शुद्धि एक (= भूत वर्त्तमान भविष्य के ३ भेद) दो (= अतीत वर्त्तमान, अतीत वर्त्तमान भविष्य) और सामस्त्य (= एक भेद) के कारण सात प्रकार की, इस प्रकार (अशुभ की शुद्धि को मिला कर) आठ प्रकार का भोग होता है । वह (= आठ भोग) भी गुरु शिष्य के क्रम से दो प्रकार के भेद वाला होता है । प्रत्यक्ष दीक्षा में चूँकि दोनों का एक लक्ष्य रहता है इसलिये उस प्रकार की दीक्षा का फल पूर्ण होता है । विरोध होने पर विप्लव होता (= अभिशाप मिलता) है । परोक्ष दीक्षा और मृत दीक्षा आदि में अनुसन्धिमान् गुरु ही क्रिया और ज्ञान की महिमा से उस शिष्य को यथेष्ट पद पर ले जाता है । क्रिया एवं ज्ञान (जो कि) अभिन्न हैं दोनों कर्मशुद्धि में भी वैसे ही रहते हैं । और चूँकि कर्म तदात्मक (= अनुसन्धि से प्रेरित) होता है अतः अनुसन्धि भिन्न होती है । स्वच्छन्दतन्त्र में क्रिया आदि के अभिन्न होने पर भी शिष्य और गुरु के वासनाभेद के कारण फल भिन्न होता है । शोधक शोध्य और उस प्रकार

पञ्चेति—तत्त्वाध्वावशिष्टाः, शोध्यशोधकभेदेनेति—त्रिंशतः शोध्यानां सप्तत्या शोधकैर्भेदेनेह । सप्ततीति—प्रागुक्ता शोधकसंबन्धिनी । एवं सप्तत्यधिकानि द्वाचत्वारिंशच्छतानि । द्रव्येति—अनेन क्रिया लक्ष्यते । खम् = शून्यम्, अब्धयश्चत्वारः, तेन चत्वारिंशदधिकानि पञ्चाशीतिः शतानि । अशुभस्यैवेति—लोकधर्मिणः । शुभस्यापीति—शिवधर्मिणः । सप्तधेति—शुभस्य हि शुद्धावतीत-वर्तमानभाविभेदादेकैकभेदास्त्रयः, अतीतवर्तमानातीतवर्तमानभावित्वेन द्विकभेदा अपि त्रयः, सामस्त्येन चैक इति । अष्टधेति—अशुभस्य शुद्ध्या सह। सोऽपीति—गुरुः । एवं विभिद्यत इति—वक्ष्यमाणेन क्रमेण । विसंवाद इति—द्वयोरपि भिन्नानुसन्धानात्मनि । गुरुरेवेति—शिष्यस्य दिगन्तरस्थत्वात् मृतत्वाच्च । तथैवेति—अभिन्ने । तदात्मकमिति—अनुसन्ध्यनुप्राणितम् ॥ १७५ ॥

तत्र शोधकवैचित्र्यमेव दर्शयति—

**तथाहि वक्त्रैर्यस्याध्वा शुद्धस्तैरेव योजितः ।**
**भोक्तुमिष्टे क्वचित्तत्त्वे स भोक्ता तद्बलान्वितः ॥ १७६ ॥**
**शुभानां कर्मणां चात्र सद्भावे भोगचित्रता ।**
**तादृगेव भवेत्कर्मशुद्धौ त्वन्यैव चित्रता ॥ १७७ ॥**
**भोगश्च सद्य उत्क्रान्त्या देहेनैवाथ सङ्गतः ।**

---

की अनुसन्धि के कारण भोग की विचित्रता होती है क्योंकि वैचित्र्य ही भेद का प्राण होता है ॥ १६९-१७५ ॥

पाँच—तत्त्वाध्वा से अवशिष्ट । शोध्यशोधक भेद से—शोध्यों का सत्तर शोधकों के साथ भेद के कारण । सत्तर—पूर्वोक्त शोधनसम्बन्धिनी । इस प्रकार ४२७० (शोध्य) होते हैं । द्रव्य—इससे क्रिया लक्षित होती है । ख = शून्य, अब्धि = चार । इससे ४० अधिक ८५०० अर्थात् ८५४० भेद होते हैं । अशुभ का = लोकधर्मी का । शुभ का = शिवधर्मी का । सात प्रकार = शुभ की शुद्धि में अतीत वर्त्तमान भावी भेद से एक-एक भेद होने के कारण तीन । अतीत वर्त्तमान, अतीत वर्त्तमान भविष्य होने से दो भेद भी तीन और सामस्त्येन एक । आठ प्रकार के—अशुभ की शुद्धि को मिलाकर । वह भी = गुरु । इस प्रकार भिन्न होता है—वक्ष्यमाण क्रम से । विसंवाद होने पर = दोनों के भिन्न अनुसन्धान वाला होने पर। गुरु हीं—शिष्य के अन्यत्र स्थित होने अथवा मर जाने से । उसी प्रकार के = अभिन्न में ही । तदात्मक = अनुसन्धि से अनुप्राणित ॥ १७५ ॥

अब शोधक के वैचित्र्य को दिखलाते हैं—

जिसका अध्वा वक्त्रों से शुद्ध है उन्हीं (= वक्त्रों) से योजित वह (= साधक) उनके बल से युक्त होकर भोग के लिये इष्ट किसी तत्त्व में भोक्ता होता है । यहाँ शुभ कर्मों के रहने पर भोग में वैचित्र्य होता है । उसी

**तदैवाभ्यासतो वापि देहान्ते वेत्यसौ चतुः ॥ १७८ ॥**
**प्राक्तनाष्टभिदा योगाद् द्वात्रिंशद्भेद उच्यते ।**
**मोक्ष एकोऽपि बीजस्य समयाख्यस्य तादृशम् ॥ १७९ ॥**
**बालादिकं ज्ञातशीघ्रमरणं शक्तिवर्जितम् ।**
**वृद्धं वोद्दिश्य शक्तं वा शोधनाशोधनाद् द्विधा ॥ १८० ॥**
**सद्य उत्क्रान्तितस्त्रैधं सा चासन्नमृतौ गुरोः ।**
**कार्येत्याज्ञा महेशस्य श्रीमद्गह्वरभाषिता ॥ १८१ ॥**
**दृष्ट्वा शिष्यं जराग्रस्तं व्याधिना परिपीडितम् ।**
**उत्क्रमय्य ततस्त्वेनं परतत्त्वे नियोजयेत् ॥ १८२ ॥**
**पञ्चत्रिंशदमी भेदा गुरोर्वा गुरुशिष्ययोः ।**
**उक्तद्वैविध्यकलनात्सप्ततिः परिकीर्तिताः ॥ १८३ ॥**
**एतैर्भेदैः पुरोक्तांस्तान्भेदान्दीक्षागतान्गुरुः ।**
**हत्वा वदेत्रसंख्यानं स्वभ्यस्तज्ञानसिद्धये ॥ १८४ ॥**

शोध्यवैचित्र्यं च शुभानामित्यादिना प्रकाशितम् । तदैवेति—दीक्षासामनन्तर्येण। अभ्यासत इति—मन्त्राराधनक्रमेण । द्वात्रिंशद्भेद इति—चतुर्णामष्टभि-

---

प्रकार कर्म की शुद्धि होने पर दूसरी ही चित्रता होती है । और भोग सद्यः मृत्यु दीक्षा अथवा शरीर से ही होता है, उसी समय (= शरीर धारण के समय दीक्षा के बाद) अभ्यास से अथवा देह के नष्ट होने पर इस प्रकार यह भोग चार प्रकार का है । पूर्वोक्त आठ भेदों से इसका गुणन करने पर ३२ भेद होते हैं । मोक्ष एक होते हुए भी समय नामक बीज के उस प्रकार के बाल आदि, जिनका शीघ्र मरण ज्ञात हो, शक्तिरहित वृद्ध अथवा अशक्त को लक्ष्य कर शोधन और अशोधन भेद से दो प्रकार का शोधन होता है ॥ १७६-१८० ॥

सद्यः उत्क्रान्ति दीक्षा को जोड़ कर वह (= दीक्षा) तीन प्रकार की होती है वह (= दीक्षा) (शिष्य की) मृत्यु के आसन्न होने पर गुरु के द्वारा की जानी चाहिये—ऐसी परमेश्वर की गह्वरतन्त्र में कथित आज्ञा है—शिष्य को जराग्रस्त और व्याधि से पीडित देख कर (आचार्य) इसे सद्यः उत्क्रान्ति दीक्षा देकर परतत्त्व से युक्त करे । गुरु अथवा गुरु शिष्य के ये ३५ भेद उक्त दो प्रकारों की दृष्टि से ७० कहे गये हैं । गुरु इन भेदों के द्वारा पूर्वोक्त उन दीक्षागत भेदों को नष्ट कर स्वभ्यस्त ज्ञान की सिद्धि के लिये उपदेश दे ॥ १८१-१८४ ॥

शोध्य वैचित्र्य—"शुभानां........." इत्यादि कथन के द्वारा प्रकाशित है । उसी समय = दीक्षा के बाद । अभ्यास के द्वारा = मन्त्रों की आराधना के क्रम से ।

गुणनात् । शक्तमिति—विद्वदादिरूपम् । सेति सद्य उत्क्रान्तिः । उक्तेति—'गुरुशिष्यक्रमात्सोऽपि द्विधेत्येवं विभिद्यते' इत्यादिना ॥

एतदेव विभज्य दर्शयति—

**पञ्चाशीतिशती या चत्वारिंशत्समुत्तारा कथिता ।**
**तां सप्तत्या भित्त्वा दीक्षाभेदान्स्वयं कलयेत् ॥ १८५ ॥**
**पञ्चकमिह लक्षाणां च सप्तनवतिः सहस्रपरिसंख्या ।**
**अष्टौ शतानि दीक्षाभेदोऽयं मालिनीतन्त्रे ॥ १८६ ॥**

भित्त्वेति—गुणयित्वा ॥ १८६ ॥

एवमुक्तान्मुख्यभेदान् सङ्कलयन् भेदान्तराण्यप्यत्र सन्ति—इत्याह—

**सप्ततिधा शोद्धृगणस्त्रिंशद्धा शोध्य एकतत्त्वादिः ।**
**साण्डः षडध्वरूपस्तथेतिकर्तव्यता चतुर्भेदा ॥ १८७ ॥**
**द्रव्यज्ञानमयी सा जननादिविवर्जिताथ तद्युक्ता ।**
**पञ्चत्रिंशद्धा पुनरेषा भोगापवर्गसन्धानात् ॥ १८८ ॥**
**यस्माद् द्वात्रिंशद्धा भोगः शुभशुद्ध्यशुद्धिकालभिदा ।**
**मोक्षस्त्रेधा द्विगुणा सप्ततिरितिकार्यताभेदाः ॥ १८९ ॥**

---

बत्तीस भेद = चार का आठ से गुणन करने पर । समर्थ = विद्वान् आदि होने से । वह = सद्यः उत्क्रान्ति । उक्त है—"गुरु शिष्य.............विभिद्यते ।"—इत्यादि के द्वारा ॥

इसी को अलग-अलग दिखाते हैं—

जो (दीक्षा) ८५४० भेदवाली कही गयी उसको ६० से गुणा कर दीक्षा का भेद स्वयं जान लेना चाहिये । मालिनी तन्त्र में यह दीक्षाभेद ५९७८०० है ॥ १८५-१८६ ॥

भित्त्वा का अर्थ है—(भेदन कर अर्थात्) गुणनकर ।

उक्त मुख्य भेदों को सङ्कलित करते हुये यहाँ अन्य भेद भी हैं—यह कहते हैं—

सत्तर प्रकार का शोधक गण, तीस शोध्य, एक तत्त्व आदि, चार अण्ड, षडध्वरूपता तथा चार भेद वाली इतिकर्त्तव्यता, द्रव्य (= क्रिया) ज्ञानमयी वह जन्म आदि से रहित होना और फिर उससे युक्त होना पैंतीस प्रकार की दीक्षा है । फिर यह भोग मोक्ष की दृष्टि से (सत्तर प्रकार की है) । शुभ शुद्धि अशुद्धि और काल के भेद से भोग ३२ प्रकार का है । मोक्ष तीन प्रकार का है । दो गुना सत्तर (अर्थात् ७० × २ = १४०) यह

द्विगुणेति—गुरुशिष्यगतादनुसन्धानभेदात् ॥

भेदान्तराणां सद्भावं दर्शयति—

**शोधनशोध्यविभेदादितिकर्तव्यत्वभेदतश्चैषा ।**
**दीक्षा बहुधा भिन्ना शोध्यविहीना तु सप्ततिधा ॥ १९० ॥**
**मन्त्राणां सकलेतरसाङ्गनिरङ्गादिभेदसङ्कलनात् ।**
**शोध्यस्य च तत्त्वादेः पञ्चदशाद्युक्तभेदपरिगणनात्॥ १९१ ॥**
**भेदानां परिगणना न शक्यते कर्तुमित्यसङ्कीर्णाः ।**
**भेदाः सङ्कीर्णाः पुनरन्ये भूयस्त्वकारिणो बहुधा ॥ १९२ ॥**
**शोधकशोध्यादीनां द्वित्रादिविभेदसद्भावात् ।**

इतरो—निष्कलः । उक्तेति—दशमाह्निके । असङ्कीर्णा भेदा इति—अर्थादुक्ताः । द्वित्रादीति—देवीद्वयेन त्रयेण वेत्यादेः ॥

नन्वेवं भेदकथनेन किं स्यात् ?—इत्याशङ्क्याह—

**भोगे साध्ये यद्यद् बहु कर्तव्यं तदाश्रयेन्मतिमान् ॥ १९३ ॥**
**कारणभूयस्त्वं किल फलभूयस्त्वाय किं चित्रम् ।**
**अपवर्गे न तु भेदस्तेनास्मिन्वासनादृढत्वजुषा ॥ १९४ ॥**
**अल्पाप्याश्रयणीया क्रियाऽथ विज्ञानमात्रे वा ।**

---

कार्यताभेद है ॥ १८७-१८९ ॥

दूसरे भेदों का सद्भाव दिखलाते हैं—

शोधकशोध्य के भेद से तथा इतिकर्त्तव्यता के भेद से यह दीक्षा अनेक प्रकार की है । शोध्यरहित (यह) सत्तर प्रकार की है । मन्त्रों के सकल, निष्कल, साङ्ग, निरङ्ग आदि भेद के सङ्कलन से और शोध्य के पन्द्रह आदि उक्त भेद के गिनने से भेदों की गणना सम्भव नहीं है ! इसलिये भेद असङ्कीर्ण है । अन्य भेद सङ्कीर्ण हैं । शोधक शोध्य आदि के दो-तीन आदि भेद होने से भूयस्त्वकारी अनेक प्रकार के हैं ॥ १९०-१९३- ॥

इतर = निष्कल । उक्त है = दशम आह्निक में । असङ्कीर्ण भेद—अर्थात् उक्त । दो तीन आदि—दो या तीन देवियों के कारण ॥

प्रश्न—इस प्रकार के भेदवर्णन से क्या होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

भोग के साध्य होने पर जो-जो बहुत से कर्त्तव्य है बुद्धिमान् उस-उस को करे । कारण की अधिकता अधिक फल के लिये होती है इसमें क्या आश्चर्य ?—अपवर्ग में कोई भेद नहीं है इसलिये इसमें अथवा विज्ञानमात्र में दृढ़ वासना रखने वाले को थोड़ी भी क्रिया का

अस्मद्गुरवः पुनरेतत्र मन्यन्ते—इत्याह—

**अभिनवगुप्तगुरुः पुनराह हि सति वित्तदेशकालादौ ॥ १९५ ॥**
**अपवर्गेऽपि हि विस्तीर्णकर्मविज्ञानसंग्रहः कार्यः ।**

एतदेवोपपादयति—

**चिद्वृत्तेर्वैचित्र्याच्चाञ्चल्येऽपि क्रमेण सन्धानात् ॥ १९६ ॥**
**तस्मिंस्तस्मिन्वस्तुनि रूढिरवश्यं शिवात्मिका भवति ।**
**तत्त्वमिदमेतदात्मकमेतस्मात्प्रोद्धृतो मया शिष्यः ॥ १९७ ॥**
**इत्थं क्रमसंवित्तौ मूढोऽपि शिवात्मको भवति ।**
**क्रमिकतथाविधशिवतानुग्रहसुभगं च दैशिकं पश्यन् ॥ १९८ ॥**
**शिशुरपि तदभेददृशा भक्तिबलाच्चाभ्युपैति शिवभावम् ।**
**यद्यपि विकल्पवृत्तेरपि मोक्षं दीक्षयैव देहान्ते ॥ १९९ ॥**
**शास्त्रे प्रोवाच विभुस्तथापि दृढवासना युक्ता ।**

शास्त्र इति—श्रीनिशाटनादौ । तच्च प्रथमाह्निकादौ बहूक्तम् ॥

अत्र चान्येषामभिप्रायान्तरमाह—

---

आश्रय लेना चाहिये ॥ -१९३-१९५- ॥

हमारे गुरु इसे नहीं मानते—यह कहते हैं—

(हमारे) अभिनवगुप्त गुरु कहते हैं कि धन, स्थान और समय के रहने पर मोक्ष के लिये भी विस्तृत कर्मविज्ञान का संग्रह करना चाहिये ॥ -१९५-१९६- ॥

इसी को पुष्ट करते हैं—

चित्तवृत्ति के विचित्र होने के कारण चञ्चल होने पर भी क्रमशः अनुसन्धान करने से उस-उस वस्तु में शिवात्मिका रूढ़ि अवश्य होती है । यह तत्त्व ऐसा ही है इसके द्वारा मैंने शिष्य का उद्धार किया है । इस प्रकार क्रमसंवित्ति के होने पर मूर्ख भी शिवात्मक हो जाता है । क्रमिक उस प्रकार की शिवता के अनुग्रह से सुभग आचार्य को देखने वाला शिशु भी उससे अभेद दृष्टि रखने के कारण तथा भक्ति के बल से शिवभाव को प्राप्त करता है । यद्यपि विकल्पवृत्ति से भी छुटकारा देहान्त में दीक्षा के ही द्वारा होता है—ऐसा शास्त्र मे परमेश्वर ने कहा है तथापि दृढ़ वासना आवश्यक है ॥ १९६-२००- ॥

शास्त्र में = निशाचरसंहिता में । यह प्रथम आह्निक आदि में कई बार कहा गया ॥

**मोक्षेऽप्यस्ति विशेषः क्रियाल्पभूयस्त्वजः सलोकादिः ॥ २०० ॥**
**इति केचित्तदयुक्तं स विचित्रो भोग एव कथितः स्यात् ।**

ननु यद्येवं न युक्तं तत् कतरः पक्ष आश्रयणीयः?—इत्याशङ्क्याह—

**संस्कारशेषवर्तनजीवितमध्येऽस्य समयलोपाद्यम् ॥ २०१ ॥**
**नायाति विघ्नजालं क्रियाबहुत्वं मुमुक्षोस्तत् ।**
**यस्मात् सबीजदीक्षा संस्कृतपुरुषस्य समयलोपाद्ये॥ २०२ ॥**
**भुक्ते भोगान्मोक्षो नैव निर्बीजदीक्षायाम् ।**
**इति केचिन्मन्यन्ते युक्तं तच्चापि यत्स्मृतं शास्त्रे ॥ २०३ ॥**

अत्रैव हेतुर्यत्स्मृतं शास्त्रे इति ॥ २०३ ॥

तदेवाह—

**समयोल्लङ्घनाद्देवि क्रव्यादत्वं शतं समाः॥ २०४ ॥**

एतदेव निगमयति—

---

इस विषय में दूसरों का अन्य अभिप्राय भी बतलाते हैं—

मोक्ष में भी क्रिया की कमी या अधिकता से उत्पन्न सालोक्य आदि भेद होता है—ऐसा कुछ लोग (= वैष्णव समुदाय वाले, कहते हैं) यह ठीक नहीं है । उसे विचित्र भोग ही कहा जायगा ॥ -२००-२०१- ॥

प्रश्न—यदि यह ठीक नहीं है तो कौन सा पक्ष मानना चाहिये ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इसके (= शिष्य के) पास संस्कार, शेषवर्त्तन, जीवन के मध्य में समयलोप आदि विघ्नसमूह उपस्थित नहीं होते । मोक्षार्थी के लिये यह क्रिया की अधिकता है । क्योंकि सबीजदीक्षा के द्वारा संस्कृत पुरुष को, समयलोप आदि के (होने पर भोगों के) भुक्त होने पर भोग से मुक्ति मिलती है । निर्बीज दीक्षा में ऐसा नहीं है—ऐसा कुछ लोग मानते हैं । वह (मानना) भी ठीक है क्योंकि शास्त्र में वह कहा गया है ॥ -२०१-२०३ ॥

इसमें कारण है—कि शास्त्र में कहा गया है ॥ २०३ ॥

वही कहते हैं—

"हे देवि ! समय का उल्लंघन करने से एक सौ वर्ष तक मांसभक्षी होना पड़ता है ॥ -२०४ ॥

उसी का निगमन करते हैं—

**तस्माद् गुरुशिष्यमतौ शिवभावनिरूढिवितरणसमर्थम् ।**
**क्रमिकं तत्त्वोद्धरणादि कर्म मोक्षेऽपि युक्तमतिविततम् ॥ २०५ ॥**

स्वभ्यस्तज्ञानस्य गुरोः पुनरेवं न कश्चिन्नियमः—इत्याह—

**यस्तु सदा भावनया स्वभ्यस्तज्ञानवान्गुरुः स शिशोः ।**
**अपवर्गाय यथेच्छं यं कञ्चिदुपायमनुतिष्ठेत् ॥ २०६ ॥**

एवमेतत्प्रसङ्गादभिधाय प्रकृतमेवाह—

**एवं शिष्यतनौ शोध्यं न्यस्याध्वानं यथेप्सितम् ।**
**शोधकं मन्त्रमुपरि न्यस्येत्तत्त्वानुसारतः ॥ २०७ ॥**

तत्त्वानुसारत इति—शोध्याध्वोपलक्षणम् । अनेन च तत्तन्मन्त्रात्मकः परो न्यास आसूत्रितः ॥ २०७ ॥

तदेवाह—

**द्वयोर्मातृकयोस्तत्त्वस्थित्या वर्णक्रमः पुरा ।**
**कथितस्तं तथा न्यस्येत्तत्तत्तत्त्वविशुद्धये ॥ २०८ ॥**

द्वयोरिति—शब्दराशिमालिन्योः ॥ २०८ ॥

---

इसलिये गुरु और शिष्य की बुद्धि में शिवभाव की दृढ़ता लाने में समर्थ क्रमिक तत्त्वोद्धार आदि कर्मों को मोक्ष के विषय में भी अत्यन्त वितत (= प्रशस्त रूप से) युक्त माना गया है ॥ २०५ ॥

स्वभ्यस्त ज्ञानवाले गुरु के लिये ऐसा कोई नियम नहीं है--यह कहते हैं—

जो गुरु भावना के द्वारा स्वभ्यस्तज्ञानवान् है वह शिशु के मोक्ष के लिये इच्छानुसार जिस किसी उपाय को करे ॥ २०६ ॥

प्रसंगवश इसका कथन कर प्रस्तुत को कहते हैं—

इस प्रकार से शिष्य के शरीर में यथोसित शोध्य अध्वा का न्यास कर उसके बाद तत्त्व के अनुसार शोधक मन्त्र का न्यास करना चाहिये ॥ २०७ ॥

तत्त्व के अनुसार—यह शोध्य अध्वा का उपलक्षण है । इससे तत्तत् मन्त्रस्वरूप परन्यास को सङ्केतित किया गया ॥ २०७ ॥

उसी को कहते हैं—

तत्त्व की स्थिति के अनुसार दोनों मातृकाओं का वर्णक्रम पहले कहा गया । तत्तत् तत्त्व की शुद्धि के लिये उसका उस प्रकार न्यास करना चाहिये ॥ २०८ ॥

ननु

'.........................अध्वा बन्धस्य कारणम् ।'

इत्याद्युक्त्या वर्णाध्वापि अविशेषाद्बन्धक एव तत् कथमिहास्य शोध्यत्वेऽपि शोधकत्वमुच्यते ?—इत्याशङ्क्याह—

**वर्णाध्वा यद्यपि प्रोक्तः शोध्यः पाशात्मकस्तु सः ।**
**मायीयः शोधकस्त्वन्यः शिवात्मा परवाङ्मयः ॥ २०९ ॥**

ननु एकस्यैव शोध्यत्वे शोधकत्वे च किं प्रमाणम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**उवाच सद्योज्योतिश्च वृत्तौ स्वायम्भुवस्य तत् ।**
**बाढमेको हि पाशात्मा शब्दोऽन्यश्च शिवात्मकः ॥ २१० ॥**
**तस्मात्तस्यैव वर्णस्य युक्ता शोधकशोध्यता ।**

अस्मदागमोऽप्येवम्—इत्याह—

**श्रीपूर्वशास्त्रे चाप्युक्तं ते तैरालिङ्गिता इति ॥ २११ ॥**
**सद्योजातादिवक्त्राणि हृदाद्यङ्गानि पञ्च च ।**
**षट्कृत्वो न्यस्य षट्त्रिंशन्न्यासं कुर्याद्धरादितः ॥ २१२ ॥**
**परापराया वैलोम्याद्धरायां स्यात्पदत्रयम् ।**

---

दोनों = शब्दराशि (= मातृका) और मालिनी का ॥ २०८ ॥

प्रश्न—"............अध्वा बन्धन का कारण है ।"

इत्यादि उक्ति के अनुसार वर्णाध्वा भी समान होने के कारण बन्धक है तो यहाँ इसे शोध्य होते हुये शोधक कैसे कहा जाता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

यद्यपि वर्णाध्वा शोध्य कहा गया है किन्तु पाशात्मक वह मायीय है । शोधक तो दूसरा है वह शिवात्मक और परवाङ्मय है ॥ २०९ ॥

एक ही के शोध्य और शोधक होने में क्या प्रमाण है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

सद्योज्योति ने स्वायम्भुव शास्त्र की वृत्ति में कहा है । निश्चय ही एक शब्द पाशात्मक है और दूसरा शिवात्मक । इस कारण उसी वर्ण की शोधकता और शोध्यता समीचीन है ॥ २१०-२११- ॥

हमारा आगम भी ऐसा है—यह कहते हैं—

श्रीपूर्व शास्त्र में भी कहा गया है कि वे (= शोध्यवर्ण) उन (= शोधकवर्णों) से आलिङ्गित हैं । सद्योजात आदि वक्त्रों और हृदय आदि पाँच अङ्गों का छह बार न्यास कर धरा आदि के द्वारा छत्तीस न्यास

ततो जलादहङ्कारे पञ्चाष्टकसमाश्रयात् ॥ २१३ ॥
पदानि पञ्च धीमूलपुंरागाख्ये त्रये त्रयम् ।
एकं त्वशुद्धवित्कालद्वये चैकं नियामके ॥ २१४ ॥
कलामायाद्वये चैकं पदमुक्तमिह क्रमात् ।
विद्येश्वरसदाशक्तिशिवेषु पदपञ्चकम् ॥ २१५ ॥
एकोनविंशतिः सेयं पदानां स्यात्परापरा ।

यदुक्तं तत्र—

'स तया संप्रबुद्धः सन्योनिं विक्षोभ्य शक्तिभिः।
तत्समानश्रुतीन्वर्णास्तत्संख्यानसृजत्प्रभुः ॥
ते तैरालिङ्गिताः सन्तः सर्वकामफलप्रदाः ।'
(मा.वि.तं.३।२८) इति ।

एवमेक एव वर्णः शिवात्मकतयाऽनुध्यातः शोधकोऽन्यथा तु शोध्यः—इत्यत्र तात्पर्यम् । षट्कृत्व इति—शक्तीनां शक्तिमतां च संबन्धीनि प्रतितत्त्वं संमील्य—इत्यर्थः । वैलोम्यादिति—दीक्षायां हि संहारक्रम एवोचितः, तेनागमे सृष्टिक्रमेणाभिधानेऽपि एवमेव न्यासः कार्यः—इत्याशयः । पदत्रयमिति—फट् हः हुं सार्धैकैकार्णरूपम् । पञ्चेति—फट् रर रुरु हे पिव इति सार्धद्विद्व्येकद्विवर्णात्मकानि ।

---

करे । परापरा के विलोभ होने से धरा में तीनपद फिर जल से लेकर अहङ्कार तक में पाँच अष्टकों के आधार पर पाँच पद, बुद्धि, मूल प्रकृति, पुरुष सहित राग इन तीनों में तीन, अशुद्धविद्या और काल इन दोनों में एक, नियति में एक, कला और माया इन दोनों में क्रमशः एक पद कहा गया है । शुद्ध विद्या ईश्वर सदाशिव शक्ति और शिव में पाँच पद, इस प्रकार (३+५+३+१+१+१+५) उन्नीस पदों का परापरा स्वरूप है ॥ -२११-२१६- ॥

जैसा कि वहाँ कहा गया—

"उस प्रभु ने उस (= शक्ति) के द्वारा संप्रबुद्ध होकर शक्तियों के द्वारा योनि को विक्षुब्ध कर उनके समान श्रुति वाले उतनी संख्या वाले वर्णों की सृष्टि की । वे उनके द्वारा आलिङ्गित होकर समस्त काम एवं फल को देने वाले होते हैं ॥" (मा. वि.तं. ३।२८)

इस प्रकार एक ही वर्ण शिव रूप में ध्यान किया गया शोधक होता है अन्यथा शोध्य—यह तात्पर्य है । छह बार = शक्ति एवं शक्तिमानों से सम्बद्ध प्रत्येक तत्त्व को मिला कर । विलोम के कारण—दीक्षा में संहारक्रम ही उचित है । इसलिये आगम में सृष्टिक्रम से कथन होने पर भी ऐसा ही न्यास करना चाहिये—यह आशय है । तीन पद = डेढ़ वर्ण वाले फट्, हः और हुम् । पाँच = फट्,

पुंरागेति—पुंसा सहिते रागतत्त्वे—इत्यर्थः । त्रयमिति—वम भीषणे भीमे इति द्वित्रिद्व्यक्षरम् । एकमिति--घोरमुखीति चतुर्वर्णम् । एकमिति—हः इत्येकाक्षरम् । एकमिति—घोररूपे इति चतुरक्षरम् । क्रमादिति—तेन रूपे इति कलायाम्, घोर इति मायायाम् । पदपञ्चैकमिति हुं परमघोरे ह्रीः अघोरे ओम् इत्येकपञ्चैकत्र्येकात्मकम् । तत्र विद्यायां पदमेकम्, ईश्वरे चैकम्, सदाशिवे द्वयम्, शक्तिशिवयोश्चैकम्—इति विभागः ।

अत्रैव वर्णविभागमाह—

**सार्धं चैकं चैकं सार्धं द्वे द्वे शशी दृगथ युग्मम् ॥ २१६ ॥**
**त्रीणि दृगब्धिश्चन्द्रः श्रुतिः शशी पञ्च विधुमहश्चन्द्राः।**
**एकान्नविंशतौ स्यादक्षरसंख्या पदेष्वियं देव्याः ॥ २१७ ॥**
**हल्द्वययुतवसुचित्रगुपरिसंख्यातस्ववर्णायाः ।**
**मूलान्तं सार्धवर्णं स्यान्मायान्तं वर्णमेककम् ॥ २१८ ॥**
**शक्त्यन्तमेकमपरान्यासे विधिरुदीरितः ।**
**मायान्तं हल्ततः शक्तिपर्यन्ते स्वर उच्यते ॥ २१९ ॥**
**निष्कले शिवतत्त्वे वै परो न्यासः परोदितः ।**
**परापरापदान्येव ह्यघोर्याद्यष्टकद्वये ॥ २२० ॥**

---

रर, रुरु, हे, पिव ये डेढ़ दो दो एक एवं दो वर्ण वाले पद । पुंराग = पुरुष के सहित राग तत्त्व में । तीन = वम भीषणे भीमे ये दो तीन और दो अक्षर वाले । एक—घोरमुखी यह चार वर्ण वाला पद । एक = हः यह एक अक्षर वाला पद । एक = घोररूपे यह चार अक्षर वाला पद । क्रम से—इससे कला में और घोर यह माया में ; पाँच पद = हुं परमघोरे ह्रीः अघोरे ओम्—ये एक, पाँच, एक, तीन एवं एक पद वाले । शोधन के लिये उनमें से विद्या में एक पद, ईश्वर में एक, सदाशिव में दो और शक्ति तथा शिव में एक-एक—यह विभाग है ॥

यहीं पर वर्णविभाग को कहते हैं—

डेढ़, एक, एक, डेढ़, दो, दो, दो, दो, दो, तीन, दो, चार, एक, दो, दो, पाँच, एक, एक, एक, दो हल (= ट् ट्) से युक्त अड़तीस संख्या वाले अपने वर्णों वाली देवी के उन्नीस पदों में यह अक्षरसंख्या अपरा देवी के न्यास में होती है । प्रकृत्यण्ड तक डेढ़ वर्ण होता है और माया पर्यन्त एक-एक वर्ण । शक्तिपर्यन्त एक अपरा देवी के न्यास में विधि कही गयी है । मायापर्यन्त हल् उसके बाद शक्ति तक स्वर कहा जाता है । निष्कल शिवतत्त्व में उक्त पर (= विसर्ग) का न्यास परा कहा गया है । परा अपरा पद ही अघोरी आदि दो अष्टकों में मन्त्र हैं । उसके

मन्त्रास्तदनुसारेण तत्त्वेष्वेतद्द्वयं क्षिपेत् ।
पिण्डाक्षराणां सर्वेषां वर्णसंख्या विभेदतः ॥ २२१ ॥
अव्यक्तान्तं स्वरे न्यस्य शेषं शेषेषु योजयेत् ।
बीजानि सर्वतत्त्वेषु व्याप्तृत्वेन प्रकल्पयेत् ॥ २२२ ॥
पिण्डानां बीजवन्न्यासमन्ये तु प्रतिपेदिरे ।
अकृते वाऽथ शोध्यस्य न्यासे वस्तुबलात् स्थितेः ॥ २२३ ॥
शोधकन्यासमात्रेण सर्वं शोध्यं विशुध्यति ।

मह इति—सोमसूर्याग्निलक्षणानि त्रीणि । हलद्वययुतेति—हलद्वयेन अनच्कटकारद्वयेन युता = अधिका इत्यर्थः । वसुचित्रग्विति—अष्टात्रिंशत् । यदुक्तम्—

'निष्कले पदमेकार्णं त्र्यर्णैकार्णमिति द्वयम् ।
सकले तु परिज्ञेयं पञ्चैकार्णद्वयं द्वये ॥
चतुरेकाक्षरे द्वे च मायादित्रितये मते ।
चतुरक्षरमेकं च कालादिद्वितये मतम् ॥
रञ्जके द्व्यर्णमुद्दिष्टं प्रधाने त्र्यर्णमिष्यते ।
बुद्धौ देवाष्टकव्याप्त्या पदं द्व्येकद्विद्व्यक्षराणि तु ।
विद्यापदानि चत्वारि सार्धवर्णं च पञ्चमम् ॥
एकैकसार्धवर्णानि त्रीणि तत्त्वे तु पार्थिवे ।'
(मा०वि० ४।२३) इति ।

---

अनुसार तत्त्वों में इन दोनों का प्रक्षेप करना चाहिये । सब पिण्डाक्षरों की वर्णसंख्या का भेद के अनुसार अव्यक्त पर्यन्त स्वरों में न्यास करना चाहिये । शेष को शेष में जोड़ना चाहिये । बीजों को सब तत्त्वों में व्यापक समझना चाहिये । अन्य विद्वान् पिण्डों का बीज के समान न्यास मानते हैं । अथवा शोध्य का न्यास न किये जाने पर वस्तुसत्ता के बल से केवल शोधक न्यास से सब शोध्य शुद्ध हो जाता है ॥ -२१६-२२४- ॥

महः = सोम सूर्य अग्निरूप तीन । दो हल् से युक्त = स्वर रहित दो टकार से युक्त अर्थात् अधिक । वसुचित्रगु = अँड़तीस । जैसा कि कहा गया—

"निष्कल में एक वर्ण (= हः) वालापद है । सकल में तीन वर्ण और एक वर्ण वाला पद जानना चाहिये । माया आदि तीन में चार और एक अक्षर वाले पद माने गये है । काल आदि दो में चार अक्षर वाला एक पद माना गया है । राग तत्त्व में दो वर्ण कहे गये और प्रधान मे तीन वर्ण इष्ट है । बुद्धि में आठ देवताओं की व्याप्ति के कारण दो अक्षर वाला पद अभीष्ट है । इसके बाद पाँच अष्टक की व्याप्ति से दो एक दो अक्षर वाले चार विद्यापद है । पाँचवाँ पद डेढ़

मूलान्तमिति—प्रकृत्यन्तमण्डद्वयव्यापकम्—इत्यर्थः । एककं वर्णमिति—चतुष्कलम् । एकमिति—मायाबीजम् । हलिति—प्रकरणादमृतबीजम् । एवं स्वरोऽपि औकारः । पर इति—विसर्गः । तदुक्तम्—

'सार्धेनाण्डद्वयं व्याप्तमेकैकेन पृथग्द्वयम् ।
अपरायाः समाख्याता व्याप्तिरेषा विलोमतः ॥
सार्णेनाण्डत्रयं व्याप्तं त्रिशूलेन चतुर्थकम् ।
सर्वातीतं विसर्गेण परााया व्याप्तिरिष्यते ॥'

(मा.वि. ४।२५) इति ।

तदनुसारेणेति—परापरापदानामेव समनन्तरोक्तां तत्तत्तत्त्वव्याप्तिमनुसृत्य—इत्यर्थः । तदुक्तम्—

'परापराङ्गसंभूता योगिन्योऽष्टौ महाबलाः ।
पञ्च षट् पञ्च चत्वारि द्वित्रिद्व्यर्णाः क्रमेण तु ॥
ज्ञेयाः सप्तैकादशार्णा एकार्धार्णद्वयान्विताः ।' (मा.वि. ३।६०)

इति । पिण्डाक्षराणामिति—नवात्मादीनाम् । संख्या—नवादिका । स्वर इति—उकारे । शेषम्—पुरुषादि । शेषेषु—यादिषु । बीजानीति—पिण्डपद-

---

वर्ण वाला है । पार्थिव तत्त्व में एक-एक और डेढ़ (ये) तीन (पद) हैं ॥''

मूलान्त—प्रकृतिपर्यन्त दो अण्ड (= पार्थिवाण्ड या ब्रह्माण्ड एवं प्रकृत्यण्ड) में व्यापक । एक-एक वर्ण—चार कलाओं वाला । एक = माया बीज (= स अथवा ह्रीं अथवा हुं) । हल् इस प्रकरण से अमृत बीज (= वं) । इसी प्रकार स्वर = औकार । पर = विसर्ग (इस प्रकार तीनों को मिलाकर 'सौः बनता है जो परान्यास में प्रयुक्त होता है ।) वही कहा गया—

''डेढ़ वर्ण (= फट्) के द्वारा दो अण्ड व्याप्त है । एक-एक (वर्ण) के द्वारा अलग-अलग दो (अण्ड) व्याप्त हैं । यह अपरा की विलोम व्याप्ति कही गयी है । डेढ़ वर्ण से तीन अण्ड (= ब्रह्माण्ड प्रकृत्यण्ड मायाण्ड) व्याप्त हैं और त्रिशूल से चौथा (= शाक्ताण्ड व्याप्त) है । सबसे परे वर्त्तमान तत्त्व विसर्ग से (व्याप्त है यह) परा की व्याप्ति मानी जाती है ।''

उसके अनुसार = पूर्वोक्त परापरा पदों की ही तत्तत् तत्त्व की व्याप्ति के अनुसार । वही कहा गया—

''परा अपरा के अङ्ग से उत्पन्न अत्यन्त बलशाली आठ योगिनियाँ क्रम से पाँच छह पाँच चार दो तीन दो वर्णों वाली हैं । इनमें से सात ग्यारह वर्णों वाली और एक दो आधे (= ढाई) वर्णों से युक्त जाननी चाहिये ।''

पिण्डाक्षरों का = नव आत्मा आदि का । संख्या = नव आदि । स्वर में = उकार में । शेष = पुरुष आदि । शेष में = य आदि में । बीज = पिण्डपद से

विलक्षणानि एकाक्षरादीनि । बीजवदिति—पिण्डानामपि प्रतितत्त्वं व्याप्तृतया न्यासः कार्यः—इत्यर्थः ॥

अन्यस्तमपि शोध्यं केवलेनैव शोधकन्यासेन शुद्ध्यतीत्यत्र किं प्रमाणम्?—इत्याशङ्क्याह—

**श्रीमन्मृत्युञ्जयादौ च कथितं परमेष्ठिना ॥ २२४ ॥**

तदेवाह—

**अधुना न्यासमात्रेण भूतशुद्धिः प्रजायते ।**

नन्वेतदत्र देहशुद्ध्यर्थमुक्तमिति कथमिह सङ्गच्छताम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**देहशुद्ध्यर्थमप्येतत्तुल्यमेतेन वस्तुतः ॥ २२५ ॥**
**अन्यप्रकरणोक्तं यद्युक्तं प्रकरणान्तरे ।**
**ज्ञापकत्वेन साक्षाद्वा तत्किं नान्यत्र गृह्यते ॥ २२६ ॥**
**मालिनीमातृकाङ्गस्य न्यासो योऽर्चाविधौ पुरा ।**
**प्रोक्तः केवलसंशोद्ध्मन्त्रन्यासे स एव तु ॥ २२७ ॥**
**त्रिपदी द्वयोर्द्वयोः स्यात्प्रत्येकमथाष्टसु श्रुतिपदानि ।**
**दिक्चन्द्रचन्द्ररसरविशरशरदृग्दृङ्मृगाङ्कशशिगणने ॥**

---

विलक्षण एकाक्षर आदि । बीज की भाँति = पिण्डों का भी प्रतितत्त्व व्यापक के रूप में न्यास करे ॥

बिना न्यास किया हुआ भी शोध्य केवल शोधक के न्यास से शुद्ध हो जाता है इसमें क्या प्रमाण है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

श्री मृत्युञ्जयतन्त्र आदि में परमेष्ठी ने कहा है ॥ -२२४ ॥

वही कहते हैं—

अब न्यासपात्र से भूतशुद्धि होती है ॥ २२४- ॥

प्रश्न—देहशुद्धि के लिये कहा गया यह (= न्यास) यहाँ (= भूतशुद्धि के विषय में) कैसे संगत होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

देहशुद्धि के लिये भी (विहित) यह वस्तुतः इसके समान है । अन्य प्रकरण में उक्त (कोई बात) यदि ज्ञापक अथवा साक्षात् रूप से किसी दूसरे प्रकरण में कही जाती है तो उसका ग्रहण क्या नहीं होता? मालिनी एवं मातृका के अङ्गों का न्यास, जो कि पूजन की विधि में पहले कहा गया वह तो केवल संशोधन मन्त्र के न्यास के विषय में है । दो-दो (अंगुल) में प्रत्येक में तीन पद होते हैं । फिर आठ (अंगुल) में चार पद होते हैं । दश एक एक छह बारह पाँच पाँच दो दो एक एक (इस प्रकार

**अंगुलमाने देव्या अष्टादश वैभवेन पदमन्यत् ।**
**अपरं मानमिदं स्यात् केवलशोधकमनुन्यासे ॥ २२९ ॥**
**तुर्यपदात्पदषट्के मानद्वितयं परापरपराख्यम् ।**
**द्वादशकं द्वादशकं तत्त्वोपरि पूर्ववत्त्वन्यत् ॥ २३० ॥**

वस्तुत इति—शोध्यशोधकात्मनो न्यासस्य साम्यात् । साक्षादिति—विधायकत्वेन । किं नान्यत्र गृह्यते इति—अपि तु गृह्यते एव—इत्यर्थः । अङ्गस्येति—तत्स्वरूपस्य—इत्यर्थः । केवलेति—शोध्यपरिहारेण, शोध्यसंमीलनायां तु प्रागन्यथोक्त एव वर्णादिक्रमेण न्यासः । स एवेति—न्यासः तत्क्रम इति यावत् । त्रिपदीति—संहारक्रमेण । द्वयोर्द्वयोरिति—अङ्गुलयोः, तेन षडङ्गुलाः । अष्टस्विति अङ्गुलेषु । श्रुतीति—चत्वारि, तेन द्वात्रिंशत् । दिगिति—दश, चन्द्र इति = एकः, रसेति = षट्, रवीति = द्वादश, शरेति = पञ्च, दृगिति = द्वयम् । अष्टादशेति—पदानि । वैभवेनेति व्यापकतया, यदुक्तम्—

'व्यापकं पदमन्यच्च...................... ।' (६।२४) इति ।

केवलेति—शोध्यपरिहारेण । तुर्यपदादित्यारभ्य । पदषट्क इति—यत्राष्टाङ्गुलानि चत्वारि, दशांगुलमेकमेकाङ्गुलं चैकमिति । उपरीति—तेनात्र प्रतिपदमङ्गुलयोर्द्वयं द्वयमधिकीभवति—इत्यर्थः ॥ २३० ॥

---

छियालिस) गिनती वाले अंगुलमान में व्यापक होने के कारण देवी के दूसरे अठारह पद हैं । केवल शोधक के अनुसार न्यास होने में यह अपर परिमाप है । चतुर्थ पद से लेकर छह पदों में परापर और पर दो परिमाप बारह-बारह अंगुल के हैं । तत्त्वों के ऊपर शेष पूर्ववत् हैं ॥-२२५-२३०॥

वस्तुतः = शोध्यशोधकरूप न्यास के साम्य के कारण । साक्षात् = विधायक के रूप में । क्या अन्यत्र गृहीत नहीं होता? = बल्कि गृहीत होता ही है । अङ्ग का = उस स्वरूप का । केवल = शोध्य को छोड़कर । शोध्य को मिलाने पर तो पहले दूसरी प्रकार से कहा गया ही वर्णादिक्रम से न्यास होता है । वही = न्यास उसका क्रम । त्रिपदी = संहारक्रम से । दो-दो का—अंगुलों का, इससे छह अंगुल होते हैं । आठ में = (आठ) अंगुलों में । श्रुति = चार, इस प्रकार बत्तीस (अंगुल) हुआ । दिक् = दश । चन्द्र = एक । रस = छह । रवि = बारह । शर = पाँच । दृक् = दो । अष्टादश—पद । वैभव से = व्यापक होने के कारण । जैसा कि कहा गया—

'व्यापकं............................।' (मा.वि. ६।२४)

केवल = शोध्य को छोड़कर । तुर्यपद से = (वहाँ से) आरम्भ कर । छह पदों में = जहाँ आठ अंगुल के चार पद हैं दश अंगुल का एक और एक अंगुल का एक । ऊपर—इससे हर पद में दो-दो अंगुल अधिक होता है ॥ २३० ॥

**भाविनां चाद्यदेहस्थदेहान्तरविभेदिनाम् ॥ ३०८ ॥**
**अशुभांशविशुद्धौ स्याद्भोगस्यैवानुपक्षयः ।**

अद्यदेहेति—दीक्षोत्तरकालभाविनाम् ॥

अत एवास्य न कुत्रचिदपि दुःखोपभोगो भवेत्—इत्याह—

**भुञ्जानस्यास्य सततं भोगान्मायालयान्ततः ॥ ३०९ ॥**
**न दुःखफलदं देहाद्यध्वमध्येऽपि किञ्चन ।**

मायालयान्तत इति—मायालयान्तं यावत्—इत्यर्थः ॥

मायालये वृत्ते पुनरस्य किं स्यात्?—इत्याशङ्क्याह—

**ततो मायालये भुक्तसमस्तसुखभोगकः ॥ ३१० ॥**
**निष्कले सकले वैति लयं योजनिकाबलात् ।**

आह्निकार्थमेव श्लोकस्य प्रथमार्धेनोपसंहरति—

**इति प्रमेयं कथितं दीक्षाकाले गुरोर्यथा ॥ ३११ ॥**

---

होता है—यह कहते हैं—

आज के शरीर में देहान्तर के भेदक भावी (कर्मों) के अशुभ अंश की शुद्धि होने पर भोग का ही अनुपक्षय होता है ॥ -३०८-३०९- ॥

आज के देह—दीक्षा के उत्तर काल में होने वाले ॥ ३०८- ॥

इसलिये इसको कहीं भी दुःखोपभोग नहीं होता—यह कहते हैं—

माया के लयपर्यन्त निरन्तर भोग करने वाले का, अध्वा के मध्य में भी देह आदि कुछ भी दुःख फल नहीं देते ॥ -३०९-३१०- ॥

मायालयान्ततः = माया के प्रलय पर्यन्त ॥

माया का लय हो जाने पर फिर इसका क्या होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इसके बाद माया का लय होने पर समस्त सुखभोग करने वाला (साधक) योजनिका के बल से निष्कल या सकल (तत्त्व) में लीन हो जाता है ॥ -३१०-३११- ॥

इस आह्निक के विषय का श्लोक के पूर्वार्ध के द्वारा उपसंहार करते हैं—

(दीक्षा का) समय आने पर जिस प्रकार गुरु को दीक्षा करनी चाहिये वह प्रमेय कहा गया ॥ -३११ ॥

**॥ इति श्रीमदाचार्याभिनवगुप्तपादविरचिते श्रीतन्त्रालोके प्रमेयप्रकाशनं नाम षोडशमाह्निकम् ॥ १६ ॥**

इतीत्थमेतत्प्रमेयमिहोक्तं यथा = येन प्रकारेण काले = शक्तिपातावसरे गुरोर्दीक्षा कार्या भवेदिति शुभम् ॥ ३११ ॥

श्रीमद्गुरुमहिमोदितशोधकशोध्योभयानुसन्धानः ।
षोडशमाह्निकमेतद् व्यवृणोदिह जयरथाभिख्यः ॥

**॥ इति श्रीमन्महामाहेश्वराचार्यवर्यश्रीमदभिनवगुप्तविरचिते श्रीतन्त्रालोके श्रीजयरथविरचितविवेकाभिख्यव्याख्योपेते प्रमेयप्रकाशनं नाम षोडशमाह्निकं समाप्तम् ॥ १६ ॥**

---

**॥ इस प्रकार श्रीमदाचार्यअभिनवगुप्तपादविरचित श्रीतन्त्रालोक के षोडश आह्निक की डॉ० राधेश्याम चतुर्वेदी कृत 'ज्ञानवती' हिन्दी टीका सम्पूर्ण हुई ॥ १६ ॥**

इति = इस प्रकार, यह प्रमेय यहाँ कहा गया । यथा = जिस प्रकार, समय पर = शक्तिपात के अवसर पर, गुरु के द्वारा दीक्षा की जानी चाहिये ॥ ३११ ॥

श्रीमान् गुरु की महिमा से शोध्य शोधक दोनों अनुसन्धानों को कहने वाले जयरथ नामक विद्वान् ने सोलहवें आह्निक की व्याख्या की ।

**॥ इस प्रकार आचार्यश्रीजयरथकृत श्रीतन्त्रालोक के षोडश आह्निक की 'विवेक' नामक व्याख्या की डॉ० राधेश्याम चतुर्वेदी कृत 'ज्ञानवती' हिन्दी टीका सम्पूर्ण हुई ॥ १६ ॥**

# सप्तदशमाह्निकम्

* विवेकः *

निजशक्तिजनितकर्मप्रपञ्चसञ्चारचातुरीविभवम् ।
भवतरणबलप्रदतां समावहन्तं बलप्रदं नौमि ॥

इदानीमत्रैव द्वितीयार्धेन महाप्रयोजनामितिकर्तव्यतां वक्तुं प्रतिजानीते—

**अथ भैरवतादात्म्यदायिनीं प्रक्रियां ब्रुवे ।**

तामेवाह—

**एवं मण्डलकुम्भाग्निशिष्यस्वात्मसु पञ्चसु ॥ १ ॥**
**गृहीत्वा व्याप्तिमैक्येन न्यस्याध्वानं च शिष्यगम् ।**
**कर्ममायाणुमलिनत्रयं बाहौ गले तथा ॥ २ ॥**
**शिखायां च क्षिपेत्सूत्रग्रन्थियोगेन दैशिकः ।**

---

* ज्ञानवती *

अपनी शक्ति से कर्मप्रपञ्चसञ्चारचातुरीविभव को उत्पन्न करने वाले, संसार से संतरण में बलप्रदानता को धारण करने वाले बलप्रद को (मैं) प्रणाम करता हूँ ।

अब यहीं पर (श्लोक के) द्वितीय अर्ध के द्वारा महाप्रयोजन वाली इतिकर्त्तव्यता को बतलाने के लिये प्रतिज्ञा करते हैं—

अब भैरव के साथ अभेदप्रदान करने वाली प्रक्रिया को कहता हूँ ॥ १- ॥

उसी को कहते हैं—

इस प्रकार मण्डल, कुम्भ, (कर्करी) अग्नि, शिष्य की आत्मा (इन) पाँच में एक साथ व्याप्ति का ग्रहण कर शिष्यगामी अध्वा का न्यास कर आचार्य कार्म मायीय एवं आणव इन तीनों मलों को सूत्रग्रन्थि के द्वारा

कुम्भेत्यत्रैव अर्थात् कर्कर्यप्यन्तर्गता येनोक्तं पञ्चस्विति । सूत्रग्रन्थियोगेनात—तद्रूपतया—इत्यर्थः । यदुक्तम्—

'आगन्तु सहजं शाक्तं बद्ध्वादौ पाशपञ्जरम् ।
बाहुकण्ठशिखाग्रेषु त्रिवृत्त्रिगुणतन्तुना ॥' इति ॥

एषां च ग्रन्थिरूपतया प्रक्षेपे कोऽभिप्रायः ?—इत्याशङ्क्याह—

**तस्यातद्रूपताभानं मलो ग्रन्थिः स कीर्त्यते ॥ ३ ॥**
**इतिप्रतीतिदार्ढ्यार्थं बहिर्ग्रन्थ्युपकल्पनम् ।**

तस्य = पूर्णप्रकाशात्मनः परस्य ब्रह्मणो यदतद्रूपतया भानम् = संकुचितात्मतया प्रथनम्, स एव स्वरूपस्य तिरोधायकत्वान्मल इति प्रतिरोधकत्वाच्च ग्रन्थिः—इत्युच्यते । एतदेव द्रढयितुं बहिःपाशसूत्रादावेवं ग्रन्थीनामुपकल्पनम् ॥

एवमप्येतद्बाह्वादावेव कस्मादुक्तम्?—इत्याशङ्क्याह—

**बाहू कर्मास्पदं विष्णुर्मायात्मा गलसंश्रितः ॥ ४ ॥**

---

बाहु गला और शिखा में प्रक्षिप्त करे ॥ -१-३- ॥

कुम्भ—यहीं पर कर्करी भी अर्थात् अन्तर्गत हैं जिससे कहा गया—पाँच में । सूत्रग्रन्थियोग से—उस रूप से ॥

जैसा कि कहा गया—

'पहले आगन्तुक सहज शाक्त पाशपञ्जर को तृवृत्त्रिगुणतन्तु के द्वारा बाहु कण्ठ और शिखा के अग्र भाग में.......... ।'

इनका ग्रन्थि के रूप में प्रक्षेप होने में क्या अभिप्राय है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

उसका उससे भिन्न रूप से भान मल होता है । वही ग्रन्थि कही जाती है । इस प्रतीति की दृढ़ता के लिये बाह्यग्रन्थि की कल्पना की जाती है ॥ -३-४- ॥

उस पूर्णप्रकाशात्मा परब्रह्म का जो उससे भिन्न रूप से भान = संकुचित रूप से विस्तार, वही स्वरूप के तिरोधायक होने के कारण मल और प्रतिरोधक होने के कारण ग्रन्थि कहा जाता है । इसी को दृढ़ करने के लिये बाहरी पाश सूत्र आदि में इस प्रकार ग्रन्थि की कल्पना होती है ॥

फिर भी इसको बाहु आदि में ही क्यों कहा गया?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**दोनों भुजायें कर्म का स्थान है । मायारूप विष्णु गले में स्थित हैं ।**

**अधोवहा शिखाणुत्वं तेनेत्थं कल्पना कृता ।**

मायात्मेति—तद्गर्भेऽस्याधिकारात् । अधोवहेति—प्राणशक्तेर्हृदयान्तं ततः प्रसरणात् ॥

नन्वेवमपि सूत्रस्य त्रिस्त्रिगुणीकरणे कोऽर्थः?—इत्याशङ्क्याह—

**नरशक्तिशिवाख्यस्य त्रयस्य बहुभेदताम् ॥ ५ ॥**
**वक्तुं त्रिस्त्रिगुणं सूत्रं ग्रन्थये परिकल्पयेत् ।**

इदं हि नरशक्तिशिवात्मकमेव सर्वम्—इति भावः ॥

अत्रैव शास्त्रान्तरीयप्रक्रिययापि व्याप्तिं दर्शयितुमाह—

**तेजोजलान्नत्रितयं त्रेधा प्रत्येकमप्यदः ॥ ६ ॥**
**श्रुत्यन्ते केऽप्यतः शुक्लकृष्णरक्तं प्रपेदिरे ।**

श्रुत्यन्त इति । यदुक्तम्—छान्दोग्योपनिषदि श्वेतकेतूपदेशे—

'एकस्मात्परब्रह्मणस्तेजोऽजायत, तत आपस्ताभ्योऽन्नं तदेकैकं त्रिधा

---

अधोवाहिनी शिखा अणु है । इससे ऐसी कल्पना की गयी ॥ -४-५- ॥

मायात्मा—उस (माया) के गर्भ में इसका अधिकार होने के कारण, अधोवहा—प्राणशक्ति का वहाँ से (= शिखा से) हृदय पर्यन्त नीचे की ओर प्रसरण होने के कारण (इसे अधोवहा कहते हैं) ॥

फिर भी सूत्र के तीन बार त्रिगुण करने में क्या तात्पर्य है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

नर शक्ति और शिव नामक तीन की अनेकभेदता को बतलाने के लिये त्रिगुणसूत्र को ग्रन्थि के लिये तीन बार परिकल्पित किया गया है ॥ -५-६- ॥

यह सब (विश्वप्रपञ्च) नर शक्ति और शिव रूप ही है—यह भाव है ॥

इस विषय में शास्त्रान्तरीय प्रक्रिया के द्वारा भी व्याप्ति दिखलाने के लिये कहते हैं—

उपनिषदों में तेज जल और अन्न इन तीन में से प्रत्येक को कुछ लोग इस कारण क्रमशः रक्त शुक्ल और कृष्ण मानते हैं ॥ -६-७- ॥

श्रुत्यन्त में—जैसा कि छान्दोग्योपनिषद् में श्वेतकेतु को उपदेश देते समय कहा गया—

"एक परब्रह्म से तेज उत्पन्न हुआ, उससे जल, उससे अन्न । वह एक-एक

समभवत्, तत्राग्नेर्लोहितशुक्लकृष्णानि रूपाण्यभवन्, यल्लोहितं तत्तेजः, यच्छुक्लं तदापः, यत्कृष्णं तदन्नमिति ।'

अत इति—तेजोजलान्नत्रितयस्यैवंरूपत्वात् । इह साक्षाद्भोगाधारे शरीरे पाशच्छेदादौ क्रियमाणे दाहशोषादयः संभाव्येरन्निति तत्प्रतिकृतिप्राये मुख्यदेहगतानन्तपाशादिसूचनात् तदुच्छेदोपायतया च त्राणात्सूत्रशब्दवाच्येऽस्मिन् पाशच्छेदादि कार्यम्—इति पाशसूत्रार्थः । यदागमः—

'द्वितीयः सूत्रदेहस्तु पाशा यत्र स्थितास्त्विमे ।
बध्याश्छेद्यास्तथा दाह्याः सूत्रस्थाने न विग्रहे ॥' इति ॥

एवं सूत्रक्लृप्तिमभिधाय तत्त्वशुद्धिमाह—

**ततोऽग्नौ तर्पिताशेषमन्त्रे चिद्व्योममात्रके ॥ ७ ॥**
**सामान्यरूपे तत्त्वानां क्रमाच्छुद्धिं समाचरेत्।**

सामान्यरूपे चिद्व्योममात्रके इति [illegible]करणमेव हि नाम अस्मद्दर्शने शुद्धिः—इत्याशयः ॥

तदेवाह—

---

तीन प्रकार का हुआ । उसमें अग्नि के लोहित शुक्ल कृष्ण रूप हुये । जो लोहित (= लाल) वह तेज, जो शुक्ल वह जल और जो कृष्ण वह अन्न हुआ ।''

इस कारण = तेज जल और अन्न के तीनों रूप होने से । इस साक्षात भोगाधार शरीर में पाशच्छेद आदि के किये जाने पर दाह शोध आदि की सम्भावना होती इसलिये उसकी प्रतिकृति जैसे होने पर मुख्यदेहगत अनन्त पाश आदि की 'सू'चना के कारण और उसके उच्छेदोपाय के रूप से त्राण होने से सूत्रशब्दवाच्य इस (वस्तु) में पाशच्छेद आदि करना चाहिये—यह पाशसूत्र का अर्थ है जैसा कि आगम है—

'(साक्षात् स्थूलदेह वह है जो कि भोग का आधार प्रथम देह है) दूसरा सूत्रदेह तो वह है जहाँ स्थित ये पाश सूत्रस्थान में वध्य छेद्य तथा दाह्य होते हैं न कि (स्थूल शरीर में)' ॥

इस प्रकार सूत्र की कल्पना का कथन कर तत्त्वशुद्धि को कहते हैं—

इसके बाद अग्नि के तर्पित अशेष मन्त्र वाला होने पर सामान्यरूप चिद्व्योममात्र में तत्त्वों की क्रम से शुद्धि करनी चाहिये ॥ -७-८- ॥

सामान्यरूप चिद्व्योममात्र में—तत्सात्—(= व्योमसात्) करण ही हमारे दर्शन में शुद्ध है—यह आशय है ॥

वही कहते हैं—

**तत्र स्वमन्त्रयोगेन धरामावाहयेत्पुरा ॥ ८ ॥**
**इष्ट्वा पुष्पादिभिः सर्पिस्तिलाद्यैरथ तर्पयेत्।**
**तत्तत्त्वव्यापिकां पश्चान्मायातत्त्वाधिदेवताम् ॥ ९ ॥**
**मायाशक्तिं स्वमन्त्रेणावाह्याभ्यर्च्य प्रतर्पयेत्।**

तत्तत्त्वेति—तस्य धराख्यस्य तत्त्वस्य । मायाशक्तिमिति—वागीश्वरीरूपाम् । स्वमन्त्रेणेति—ओं ह्रीमिति ॥

ननु धरादेस्तत्त्ववर्गस्य प्राक् मातृकामालिन्युभयगतं वर्णजातं मन्त्रत्वेनोक्तं तत्कतरदत्र मन्त्रतयाभिमतम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**आवाहने मातृकार्णं मालिन्यर्णं च पूजने ॥ १० ॥**
**कुर्यादिति गुरुः प्राह स्वयपाप्यायनद्वयात् ।**

पूजन इति—अर्थात् तर्पणादावपि । मातृकाया हि जगज्जननीत्वात् स्वरूप-पृथाकारित्वमुचितम्, मालिन्याश्च विश्वस्य स्वात्मनि धारणादाप्यायकारित्व-मित्युक्तम्—स्वरूपाप्यायनद्वयात्—इति ॥

एतदेवेह द्वयं दर्शयति—

---

इस विषय में पहले उसके अपने मन्त्र के द्वारा पृथिवी का आवाहन करना चाहिये । पुष्प आदि से (उसका) पूजन कर फिर घृत तिल आदि से तर्पण करे । तत्पश्चात् उस तत्त्व की व्यापिका मायातत्त्व की अधिदेवता वाली मायाशक्ति का उसके अपने मन्त्र से आवाहन पूजन कर तर्पण करे ॥ -८-१०- ॥

उस तत्त्व = उस-पृथिवी नामक तत्त्व का । माया शक्ति = वागीश्वरीरूपा । अपने मन्त्र से = ओऽम् ह्रीं (लं सद्यः रूपिणीं धरामावाहयामि ॐ लं धरायै नमः) इस (मन्त्र) से ॥

प्रश्न—पहले मातृका एवं मालिनी इन दोनों में रहने वाले वर्णसमूह को, पृथ्वी आदि तत्त्ववर्ग का, मन्त्र कहा गया (और यहाँ दूसरा) तो इन दोनों में से कौन सा मन्त्र माना गया—यह शङ्का कर कहते हैं—

आवाहन में मातृकावर्ण पूजन में मालिनीवर्ण (का मन्त्र के रूप में प्रयोग) करना चाहिये ऐसा गुरुदेव ने, स्वरूपविस्तारण और आप्यायन इन दोनों के कारण, कहा ॥ -१०-११- ॥

पूजन—तर्पण आदि में भी । जगज्जननी होने के कारण मातृका का स्वरूप-विस्तारकारिणी होना उचित है । और मालिनी का विश्व को अपने में धारण करने के कारण आप्यायनकारित्व (उचित है) इसलिये कहा गया-स्वरूप विस्तार और आप्यायन इन दोनों के कारण ॥

**तारो वर्णोऽथ संबुद्धिपदं त्वामित्यतः परम् ॥ ११ ॥**
**उत्तमैकयुतं कर्मपदं दीपकमप्यतः ।**
**तुभ्यं नाम चतुर्थ्यन्तं ततोऽप्युचितदीपकम् ॥ १२ ॥**
**इत्यूहमन्त्रयोगेन तत्तत्कर्म प्रवर्तयेत् ।**

तारः = प्रणवः । वर्णो मातृकायाः यथा धरायां क्षः । संबुद्धीति—धरे इत्यादि । उत्तमेति—आवाहयामीति । दीपकं = नमः । नामेति—धरादेः । उचितेति—पूजादौ नमः, होमे स्वाहेत्यादि ॥

नन्वत्रावाहनोपक्रमं कस्मात्पूजाद्युक्तम्?—इत्याशङ्क्याह—

**आवाहनानन्तरं हि कर्म सर्वं निगद्यते ॥ १३ ॥**

नन्वावाहनमेव नाम किमुच्यते यदानन्तर्येणापि पूजादि स्यात्?—इत्याशङ्क्याह—

**आवाहनं च संबोधः स्वस्वभावव्यवस्थितेः ।**
**भावस्याहंमयस्वात्मतादात्म्यावेश्यमानता ॥ १४ ॥**

---

यहाँ इन्हीं दोनों को दिखलाते हैं—

उसके बाद उत्तम (= आवाहयामि) इससे युक्त कर्मपद इसके बाद दीपक (= नमः) । फिर तुम्यं फिर चतुर्थ्यन्त नाम फिर उचित दीपक, इस प्रकार अपनी बुद्धि से कल्पित मन्त्र के द्वारा तत्तत् कर्म करना चाहिये ॥ -११-१३- ॥

तार = प्रणव । वर्ण = मातृका के, जैसे धरा का क्ष वर्ण है । संबुद्धि = हे धरे ! आदि । उत्तम = आवाहयामि । दीपक = नमः । नाम—धरा आदि का । उचित—पूजा आदि में 'नमः' और होम में 'स्वाहा' इस प्रकार पूजन का मन्त्रस्वरूप बनेगा—ऊँ क्षं (?) धरे त्वाम् आवाहयामि नमः । और हवन में त्वाम् की जगह 'तुभ्यम्' और नमः 'स्वाहा' जोड़ना पड़ेगा ॥

प्रश्न—यहाँ आवाहन का उपक्रम है फिर पूजा आदि कैसे कहा गया ।—यह शङ्का कर कहते हैं—

क्योंकि आवाहन के बाद सब कर्म (= पूजा आदि करना) कहा जाता है ॥ -१३ ॥

प्रश्न—आवाहन ही किसे कहते है जिसके बाद ही पूजा आदि होती है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

अपने स्वभाव की व्यवस्था के द्वारा (सिद्ध) भाव का संबोधन ही आवाहन है । यह अहंमयस्वात्मतादात्म्य की आवेश्यमानता है (न कि

आवाहनं हि नाम स्वस्वभावव्यवस्थित्या सिद्धस्य भावस्य संबोध:

'सिद्धस्याभिमुखी भावमात्रं संबोधनं विदु: ।'

इत्यादिनीत्या पूर्णाहंपरामर्शस्वभावे स्वात्मनि ऐकात्म्येनावेश्यमानता अभिमुखीभावमात्रं, नत्वावेश एव, तथात्वे हि शैवी दशैवं स्यात्, न तु शाक्ती—इत्यभिप्राय: ॥ १४ ॥

अत एवाह—

**शाक्ती भूमिश्च सैवोक्ता यस्यां मुख्यास्ति पूज्यता ।**

ननु शाक्त्यामेव भूमौ कस्मान्मुख्यतया पूज्यता अस्ति?—इत्याशङ्क्याह—

**अभातत्वादभेदाच्च नह्यसौ नृशिवात्मनो: ॥ १५ ॥**

अभातत्वादिति—जाड्यात्—इत्यर्थ: । अभेदादिति—पूज्यपूजकादिविभागस्य विगलनात् । यदभिप्रायेणैव

'न पुंसि न परे तत्त्वे शक्तौ मन्त्रान्नियोजयेत् ।'

इत्याद्युक्तम् ॥ १५ ॥

---

अहंस्वरूपता) ॥ १४ ॥

आवाहन, स्वस्वभाव की व्यवस्था के अनुसार सिद्धभाव का संबोध है । "(विद्वान् लोग) सिद्ध के अभिमुखीभाव मात्र को संबोधन मानते हैं ।"

इत्यादि नीति के अनुसार पूर्ण अहंपरामर्शस्वभाव वाले आत्मा में एकात्मकरूप से आवेश्यमानता = अभिमुख होना, न कि आवेश क्योंकि वैसा होने पर शैवी दशा होगी न कि शाक्ती ॥ १४ ॥

इसलिये कहते हैं—

शाक्ती भूमि वही कही गयी है जिसमें पूज्यता मुख्य होती है ॥ १५-॥

प्रश्न—शाक्ती भूमिका में क्यों मुख्यरूप से पूज्यता होती है—यह शङ्का कर कहते हैं—

आभात होने और अभेद होने के कारण । नर और शिव में ऐसा नहीं है ॥ -१५ ॥

अभात होने से = जड होने से । अभेद से = पूज्यपूजक आदि भेद के विगलित होने से । जिस अभिप्राय से—

"न तो पुरुष और न पर (= शिव) तत्त्व में किन्तु शक्तितत्त्व में मन्त्रों का विनियोग करना चाहिये"

इत्यादि कहा गया ॥ १५ ॥

ननु यद्येवं तज्जडानां धरादीनां कथं पूजादि युज्येत्?—इत्याशङ्क्याह—

**जडाभासेषु तत्त्वेषु संवित्स्थित्यै ततो गुरुः ।**
**आवाहनविभक्तिं प्राक् कृत्वा तुर्यविभक्तितः ॥ १६ ॥**
**नमस्कारान्ततायोगात्पूर्णां सत्तां प्रकल्पयेत् ।**

एतदेवोपपादयति—

**ततः पूर्णस्वभावत्वं तद्रूपोद्रेकयोगतः ॥ १७ ॥**
**ध्येयोद्रेको भवेद् ध्यातृप्रह्वीभाववशाद्यतः ।**

नमस्कारे हि नमस्कर्तृगुणीभावेन नमस्कार्यस्यैव मुख्यत्वं भवेत्—इति भावः ॥

एवमागमान्तरमप्येवमेव व्याख्येयमित्यस्मद्गुरवः—इत्याह—

**आवाह्येष्ट्वा प्रतर्प्येति श्रीस्वच्छन्दे निरूपितम् ॥ १८ ॥**
**अनेनैव पथा नेयमित्यस्मद्गुरवो जगुः ।**

ननु भेदाभेदमयत्वात् परापरा शाक्ती दशा, शैवी पुनरभेदमयत्वात् परा, तत्कथमत्र पूज्यता नास्तीत्युक्तम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**परत्वेन तु यत्पूज्यं तत्स्वतन्त्रचिदात्मकम् ॥ १९ ॥**

---

प्रश्न—यदि ऐसा है तो जड पृथिवी आदि की पूजा आदि कैसे सङ्गत होगी?—यह शङ्का कर कहते हैं—

इसके बाद गुरु जडाभास तत्त्वों में संवित् की स्थिति के लिये पहले आवाहन विभक्ति (= द्वितीया) को करके फिर तुर्य विभक्ति (= चतुर्थी) के बाद अन्त में नमस्कार जोड़ कर पूर्ण सत्ता की कल्पना करे ॥१६-१७-॥

इसी को सिद्ध करते हैं—

इसके बाद उस रूप के उद्रेक के कारण पूर्णस्वभावता हो जाती है । क्योंकि ध्याता के नमन के कारण ध्येय का उद्रेक होता है ॥ -१७-१८-॥

नमस्कार में नमस्कर्त्ता के गौण होने के कारण नमस्कार्य ही मुख्य होता है ॥

आगमान्तरों की भी ऐसी ही व्याख्या करनी चाहिये—ऐसा हमारे गुरु (कहते हैं)—यह कहते हैं—

आवाहन, यजन एवं तर्पण कर—ऐसा स्वच्छन्दतन्त्र में कहे गये को इसी रीति से समझना चाहिये—ऐसा हमारे गुरु कहते हैं ॥ -१८-१९- ॥

प्रश्न—भेदाभेदमय होने से शाक्ती दशा परापरा है और शैवी अभेदमय होने से परा है फिर इस (शैवी) में पूज्यता क्यों नहीं ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**अनवच्छित्रप्रकाशत्वात्र प्रकाश्यं तु कुत्रचित् ।**

ननु यद्येवं तत्कथमात्मा ज्ञातव्यो मन्तव्यो निदिध्यासितव्यश्चेत्याद्युच्यते?—इत्याशङ्क्याह—

**तस्य ह्येतत्प्रपूज्यत्वध्येयत्वादि यदुल्लसेत् ॥ २० ॥**
**तस्यैव तत्स्वतन्त्रत्वं यातिदुर्घटकारिता ।**

अत एव पूज्यत्वादेरमुख्यत्वात् नात्राह्वानाद्युपयोग: ?—इत्याह—

**संबोधरूपे तत्तस्मिन् कथं संबोधना भवेत् ॥ २१ ॥**
**प्रकाशनायां वै न स्यात्प्रकाशस्य प्रकाशता ।**

तत् तस्मात् पूज्यत्वादेस्तत्स्वातन्त्र्यविजृम्भामात्रत्वात् तस्मिन् संबोधनक्रिया-कर्तृत्वात्मनि शिवे संबोधना कथं भवेत् संबोध्यमानता अस्य न न्याय्या । नहि परकर्तृकायां प्रकाशनायां प्रकाशस्य प्रकाशतैव स्यात्, किन्तु प्रकाश्यमानता—इत्यर्थ: ॥

ननु यद्येवं, तद्देवमावाहयामीत्याह्वानादौ स्थिते किं प्रतिपत्तव्यम् ?—इत्याशङ्क्याह—

---

पर के रूप में जो पूज्य है वह स्वतन्त्र चित्स्वरूप है क्योंकि वह अनवच्छिन्न प्रकाश वाला होता है । प्रकाश्य कहीं भी (पूज्य) नहीं है ॥ -१९-२०- ॥

प्रश्न—यदि ऐसा है तो 'आत्मा का ज्ञान मनन और निदिध्यासन करना चाहिये' (बृ.उ.)—यह कैसे कहा जाता है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

उसका यह प्रपूज्यत्व ध्येयत्व आदि जो उल्लासित होता है वह उसी का स्वातन्त्र्य है जो कि अतिदुर्घटकारिता है ॥ -२०-२१- ॥

इसलिये पूज्यत्व आदि के अमुख्य होने से यहाँ आवाहन आदि का उपयोग नहीं है—यह कहते हैं—

तो संबोधरूप उसमें संबोधना कैसे हो सकती है । प्रकाश की (परकर्तृक) प्रकाशना में प्रकाशनकर्तृता कैसे हो सकती है ॥ -२१-२२-॥

तो = इस पूज्यत्व आदि के उसके स्वातन्त्र्य की विजृम्भ (जँभाई) मात्र होने से, उसमें = इसकी संबोध्यमानता न्याय्य नहीं है । परकर्तृकप्रकाशना में प्रकाश की प्रकाशता नहीं किन्तु प्रकाश्यमानता होती है ॥

प्रश्न—यदि ऐसा है तो, 'देव का आवाहन करता हूँ'—इस प्रकार के आवाहन आदि में क्या समझना चाहिये ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**संबोधनविभक्त्यैव विना कर्मादिशक्तिताम् ॥ २२ ॥**
**स्वातन्त्र्यात्तं दर्शयितुं तत्रो(त्रा)हमिममाचरेत् ।**
**देवमावाहयामीति ततो देवाय दीपकम् ॥ २३ ॥**
**प्राग्युक्त्या पूर्णतादायि नमःस्वाहादिकं भवेत् ।**

एवमत्राप्यूहस्य संभवाद्यथौचित्यं दीपकयोजना कार्या—इत्याह—तत इत्यादि ॥

ननु नमस्कारादेः सर्वस्यैव दीपकस्य किं पूर्णतादायित्वमुत न?—इत्याशङ्क्याह—

**नुतिः पूर्णत्वमग्नीन्दुसङ्घट्टाप्यायता परम् ॥ २४ ॥**
**आप्यायकं च प्रोच्छालं वौषडादि प्रदीपयेत् ।**

अग्नीन्दुसङ्घट्ट इति—यदुक्तं—प्राक्—

'स्वा इत्यामृतवर्णेन........................ ।' इति
'...............हेत्यग्निरूपेण.............. ।' इति ॥

परं स्वाहेति । प्रोच्छालमिति अतोऽप्यस्याधिक्येनाप्यायकारित्वमित्यर्थः । यदागमः—

वौषडाप्यायने शस्तम्.................... । इति ॥ २४ ॥

---

बिना कर्म आदि शक्ति के केवल संबोधन विभक्ति के द्वारा स्वातन्त्र्यवश उसको दिखलाने के लिये उसमें इस ऊह को करना चाहिये—'देवम् आवाहयामि' । फिर 'देवाय नमः । फिर पूर्वोक्त युक्ति से नमः स्वाहा आदि पूर्णतादायी होता है ॥ -२२-२४- ॥

इस प्रकार यहाँ भी ऊह सम्भव होने से औचित्य के अनुसार दीपकयोजना करनी चाहिये—यह कहते हैं—ततः ॥

प्रश्न—नमः आदि समस्त दीपक शब्द क्या पूर्णतादायी हैं या नहीं?—यह शङ्का कर कहते हैं—

अग्नि एवं चन्द्र के सङ्घट्ट से आप्यायन करने वाला 'नमः' परमपूर्णतादायक है । और अधिक आप्यायकारी वौषट् आदि को दीपक मानना चाहिये ॥ -२४-२५- ॥

अग्नि चन्द्र का सङ्घट्ट—जैसा कि पहले कहा गया—

" 'स्वा' इस अमृत वर्ण के द्वारा......।" "........'हा' इस अग्नि रूप के द्वारा....... ।"

पर = स्वाहा । प्रोच्छाल = इससे अधिक वृद्धिकारी ।

नन्वेवमविशेषेणैव सर्वत्र किमूहः कार्यो न वा?—इत्याशङ्क्याह—

**तत्र बाह्येऽपि तादात्म्यप्रसिद्धं कर्म चोद्यते ॥ २५ ॥**
**यदि कर्मपदं तन्नो गुरुरभ्यूहयेत् क्वचित् ।**

तादात्म्येति ताद्रूप्येण लोके विश्रुतम्—इत्यर्थः । चोद्यत इति—विधीयते—इत्यर्थः ॥

एतदेवोपपादयति—

**अनाभासिततद्वस्तुभासनाय नियुज्यते ॥ २६ ॥**
**मन्त्रः किं तेन तत्र स्यात्स्फुटं यत्रावभासि तत् ।**
**तेन प्रोक्षणसंसेकजपादिविधिषु ध्रुवम् ॥ २७ ॥**
**तत्कर्माभ्यूहनं कुर्यात्प्रत्युत व्यवधातृताम् ।**

मन्त्र इति—कर्मपदाभ्यूहरूपः । तदिति—ऊहनीयं कर्म । तेनेति—कर्मणो बहिःस्वयमवभासमानत्वेन हेतुना । प्रोक्षणादि हि बहिस्तथात्वेनैव स्फुटमवभातीति भावः, अतः प्रोक्षणं करोमीत्याद्युक्त्या अत्यभ्यूहनं न कार्यम्—इति तात्पर्यार्थः ॥

---

जैसा कि आगम है—"वृद्धि के विषय में वौषट् उत्कृष्ट माना गया है" ॥२४॥

प्रश्न—क्या इसी प्रकार सर्वत्र समान रूप से ऊह करना चाहिये अथवा नहीं?—यह शङ्का कर कहते हैं—

बाह्य में भी तादात्म्यप्रसिद्ध कर्म का विधान है । यदि कहीं वह कर्मपद न हो तो गुरु उसकी कल्पना कर ले ॥ -२५-२६- ॥

तादात्म्य = उस रूप से लोक में प्रसिद्ध । चोद्यते = विधान किया जाता है ॥

इसी को बतलाते हैं—

मन्त्र का विनियोग अनाभासित उस वस्तु के भासन के लिये होता है । जहाँ वह वस्तु स्वयं स्फुट रूप से भासमान है वहाँ उस (= विनियोग) से क्या लाभ होगा । इसलिये प्रोक्षण संसेक (= अभिषेक) जप आदि विधियों में निश्चित रूप से उस कर्म का अभ्यूहन (= तर्क से निश्चय) करना चाहिये । (जहाँ कर्म स्पष्ट और निश्चित है वहाँ) व्यवधातृता (= ऊह का व्यवधान अर्थात् परित्याग) कर देना चाहिये ॥ -२६-२८- ॥

मन्त्र = कर्मपदाभ्यूह रूप । वह = ऊहनीय कर्म । इस कारण = कर्म के बाहर स्वयं अवभासमान होने के कारण । प्रोक्षण आदि बाहर उसी रूप में स्पष्ट भासित होते हैं इसलिये 'प्रोक्षण कर रहा हूँ'—ऐसा अभ्यूहन नहीं करना चाहिये—यह तात्पर्य है ॥

बहिस्तथात्मतानवभासे पुनरेतत्कार्यम्—इत्याह—

**बहिस्तथात्मताभावे कार्यं कर्मपदोहनम् ॥ २८ ॥**
**तृप्तावाहुतिहुतभुक्पाशप्लोषच्छिदादिषु ।**

तेन तर्पणं करोमि, अर्चा करोमीत्यादिरूहः कार्यः । नहि तृप्त्यादि बहिस्ताद्रूप्येण प्रोक्षणादिवत् किञ्चिदवभाति—इति भावः । हुतभुक्पाशप्लोषेति—हुतभुजि पाशानां प्लोषादौ—इत्यर्थः ॥

न च अवयविप्राये बहिस्तथात्मतयानवभासने कर्मण्यप्यभ्यूहनं कार्यम्—इत्याह—

**यत्रोद्दिष्टे विधौ पश्चात्तदनन्तैः क्रियात्मकैः ॥ २९ ॥**
**अंशैः साध्यं न तत्रोहो दीक्षणादिविधिष्विव ।**

तदिति—उद्दिष्टविधिलक्षणं वस्तु । क्रियात्मकैरनन्तैरंशैरिति—गर्भाधानादिभिः । दीक्षणादिविधिष्विवेति—नहि दीक्षां करोमि प्रतिष्ठां करोमि वेत्येक एवायमूहो भवितुमर्हति—इत्यर्थः ॥

एवमेतत्प्रसङ्गादभिधाय प्रकृतमेवाह—

---

बाहर उस प्रकार के अनवभास में इसे करना चाहिये—यह कहते हैं—

अग्नि में पाशों के दाह छेद आदि तथा तृप्ति के विषय में बाहर उस प्रकार अवभास न होने पर कर्मपद की कल्पना करनी चाहिये ॥ -२८-२९- ॥

इसलिये 'तर्पण करता हूँ' 'अर्चन करता हूँ' इत्यादि ऊह करना चाहिये । क्योंकि तृप्ति आदि प्रोक्षण आदि की भाँति बाहर उस रूप में कुछ भी भासित नहीं होती । हुतभुक्पाशप्लोष=अग्नि में पाशों के दाह आदि के विषय में ॥

प्रायः अवयवी जैसे कर्म के विषय में भी, बाहर उस प्रकार से अवभासमान न होने पर, ऊहन करना चाहिये—यह कहते हैं—

जहाँ उद्दिष्ट विधि में (कार्य) बाद में उस अनन्त क्रियात्मक अंशों के द्वारा साध्य हो वहाँ दीक्षा आदि विधि के समान ऊह नहीं करना चाहिये ॥ -२९-३०- ॥

उस = उद्दिष्टविधिरूप वस्तु । क्रियात्मक अनन्त अंशों के द्वारा—गर्भाधान आदि के द्वारा । दीक्षा आदि विधि के समान—'दीक्षा करता हूँ 'प्रतिष्ठा करता हूँ'' जैसे गर्भाधान आदि में छोटी-छोटी क्रियायें चुम्बन आदि ऊह्य नहीं होतीं उसी प्रकार यहाँ भी कुछ क्रियायें ऊह्य नहीं होती ॥

प्रसङ्गात् इसका कथन कर प्रस्तुत को कहते हैं—

**ततः शिष्यस्य तत्तत्त्वस्थानेऽस्त्रेण प्रताडनम् ॥ ३० ॥**
**कृत्वाऽथ शिवहस्तेन हृदयं परिमर्शयेत् ।**
**ततः स्वनाडीमार्गेण हृदयं प्राप्य वै शिशोः ॥ ३१ ॥**
**शिष्यात्मना सहैकत्वं गत्वादाय च तं हृदा ।**
**पुटितं हंसरूपाख्यं तत्र संहारमुद्रया ॥ ३२ ॥**
**कुर्यादात्मीयहृदयस्थितमप्यवभासकम् ।**
**शिष्यदेहस्य तेजोभी रश्मिमात्रावियोगतः ॥ ३३ ॥**

तत इति—वागीशीतर्पणानन्तरम् । तत्तत्त्वेति—तस्याहूतस्य धरादेर्गुल्फादौ स्थानेऽस्त्रेण ताडनम् । स्वेति—गुरोर्दक्षिणेन, शिष्यस्य वामेन । गत्वेति—अर्थात् हृदय एव । हृदेति—हृन्मन्त्रेण । संहारमुद्रयेति—यदुक्तम्—

'प्रसार्य दक्षिणं पाणिं कनिष्ठादिक्रमाच्छनैः ।
आकृष्य बन्धयेन्मुष्टिमङ्गुष्ठेन प्रपीडयेत् ॥
मुद्रा संहारिणी प्रोक्ता.........................।' इति ।

आत्मीयहृदयस्थितमिति—काकाक्षिन्यायेन योज्यम्, तेनात्मीयहृदयस्थितमपि रश्मिमात्रावियोगतस्तेजोभिः शिष्यदेहस्यावभासकं चिन्तयेत् येन चित्प्रकाशस्ततो वियुक्तो न भवेत् ॥ ३३ ॥

---

इसके बाद शिष्य के उस तत्त्व वाले स्थान में अस्त्र के द्वारा ताडन कर फिर शिवहस्त के द्वारा हृदय का परामर्श करना चाहिये । तत्पश्चात् गुरु अपने नाडीमार्ग से शिशु के हृदय में प्रवेश कर शिष्य की आत्मा के साथ एक हो जाय ।

फिर हृन्मंत्र से सम्पुटित हंसरूप उसको वहाँ संहारमुद्रा के द्वारा आत्मीय हृदय में स्थित करे । आत्मीय हृदय में स्थित भी (उसका) रश्मिमात्र से युक्त होने के कारण तेज से शिष्यदेह के अवभासक (के रूप में चिन्तन करना चाहिये) ॥ -३०-३३ ॥

उसके बाद = वागीश्वरी के तर्पण के बाद । उस तत्त्व—उस का = आहूत का, धरा आदि के गुल्फ आदि स्थान में अस्त्र के द्वारा ताडन । अपने = गुरु के दायें और शिष्य के बायें (नाड़ी मार्ग) से । जाकर—अर्थात् हृदय में ही । हृदय के द्वारा = हृन्मन्त्र के द्वारा । संहारमुद्रा के द्वारा—जैसा कि कहा गया—

'दाहिने हाथ को फैलाकर कनिष्ठा आदि के क्रम से धीरे-धीरे खींच कर (मुट्ठी) बाँधे फिर उसे अंगूठे से दबाये । (यह) संहारिणी मुद्रा कही जाती है ।'

आत्मीयहृदयस्थित—इसे काकाक्षि न्याय से जोड़ना चाहिये (इसे 'पुटितं हंसरूपाख्यं' तथा 'अवभासकं' दोनों के साथ जोड़ना चाहिए)। इस प्रकार अपने

नन्वेवमात्मीयहृदयानयनेन शिष्यात्मनः कोऽर्थः ?—इत्याशङ्क्याह—

**स्वबन्धस्थानचलनात् स्वतन्त्रस्थानलाभतः ।**
**स्वकर्मापरतन्त्रत्वात् सर्वत्रोत्पत्तिमर्हति ॥ ३४ ॥**
**तेनात्महृदयानीतं प्राक्कृत्वा पुद्गलं ततः ।**
**मायायां तद्धरातत्त्वशरीराण्यस्य संसृजेत् ॥ ३५ ॥**

मायायामिति—वागीशीरूपायाम ॥ ३५ ॥

कथञ्च अस्य सृष्टिः?—इत्याह—

**तत्रास्य गर्भाधानं च युक्तं पुंसवनादिभिः ।**
**गर्भनिष्क्रामपर्यन्तैरेकां कुर्वीत संस्क्रियाम् ॥ ३६ ॥**
**जननं भोगभोक्तृत्वं मिलित्वैकाथ संस्क्रिया ।**
**ततोऽस्य तेषु भोगेषु कुर्यात्तन्मयतां लयम् ॥ ३७ ॥**
**ततस्तत्तत्त्वपाशानां विच्छेदं समुपाचरेत् ।**
**संस्काराणां चतुष्केऽस्मिन्नपरां च परापराम् ॥ ३८ ॥**
**मन्त्राणां पञ्चदशकं परां वा योजयेत्क्रमात् ।**

---

हृदय में स्थित को भी रश्मिमात्र से युक्त होने के कारण तेज से शिष्यदेह के अवभासक (के रूप में) चिन्तन करना चाहिये जिससे कि चित्प्रकाश उससे अलग न हो ॥ ३३ ॥

प्रश्न—इस प्रकार आत्मीय हृदय के आनयन से शिष्य की आत्मा को क्या लाभ होगा?—यह शङ्का कर कहते हैं—

अपने बन्धन के स्थान से चलने, स्वतन्त्र स्थान के लाभ और स्वकर्म में स्वतन्त्र होने के कारण (शिष्य की आत्मा) सर्वत्र उत्पत्ति के योग्य होती है । इसलिये पहले पुद्गल का आत्महृदय में आनयन कर फिर मायातत्त्व में इसके उस पृथ्वीतत्त्व के शरीर की सृष्टि करनी चाहिये ॥ ३४-३५ ॥

माया में = वागीशीरूपा में ॥ ३५ ॥

इसकी सृष्टि कैसे होती है—यह कहते हैं—

वहाँ (= माया में) इसका गर्भाधान युक्त है । गुरु पुंसवन से लेकर गर्भनिष्क्रमण पर्यन्त एक संस्कार करे । इसके बाद जन्म और भोग का भोक्तृत्व (इन दोनों) को मिलाकर एक संस्क्रिया होती है । फिर उन भोगों में इसकी तन्मयता (रूप) लय करे । फिर उसके तत्त्वपाश का विच्छेद करे । इन चार संस्कारों में अपरा और परापरा पन्द्रह मन्त्र तथा परा को क्रम से जोड़ना चाहिये ॥ ३६-३९- ॥

आदिना सीमन्तोन्नयनादि, तेनैतदवान्तरसंस्कारगर्भीकारेण गर्भाधानमेव मुख्यः संस्कार इति । अस्मिंश्चतुष्टक इति—गर्भाधानभोगभोक्तृत्वतल्लयपाशविच्छेद-लक्षणे । वाशब्दः समुच्चये ॥

मन्त्रपञ्चदशकमेव विभजति—

**पिबन्याद्यष्टकं शस्त्रादिकं षट्कं परा तथा॥ ३९ ॥**
**इति पञ्चदशैते स्युः क्रमाल्लीनत्वसंस्कृतौ ।**

अत्रैव होममन्त्रान् दर्शयति

**अपरामन्त्रमुक्त्वा प्रागमुकात्मन इत्यथ ॥ ४० ॥**
**गर्भाधानं करोमीति पुनर्मन्त्रं तमेव च ।**
**स्वाहान्तमुच्चरन्दद्यादाहुतित्रितयं गुरुः ॥ ४१ ॥**
**परं परापरामन्त्रममुकात्मन इत्यथ ।**
**जातस्य भोगभोक्तृत्वं करोम्यथ परापराम् ॥ ४२ ॥**
**अन्ते स्वाहेति प्रोच्चार्य वितरेत्तिस्र आहुतीः ।**
**उच्चार्य पिबनीमन्त्रममुकात्मन इत्यथ ॥ ४३ ॥**
**भोगे लयं करोमीति पुनर्मन्त्रं तमेव च ।**
**स्वाहान्तमाहुतीस्तिस्रो दद्यादाज्यतिलादिभिः ॥ ४४ ॥**

---

आदि पद से सीमन्तोन्नयन आदि संस्कार (समझना चाहिये) । इससे इन अवान्तर संस्कारों को गर्भ में रखने से गर्भाधान ही मुख्य संस्कार (माना जाता) है। इन चार में —गर्भाधान, भोगभोक्तृत्व, तल्लय (= भोग का लय) और पाशविच्छेद में । 'वा' का प्रयोग 'और' अर्थ में है ॥

पन्द्रह मन्त्रों का विभाग करते हैं—

पिबनी आदि आठ (= पिब (२) हे (१) रु रु (२) र र (२) फट् (१) ये आठ पिबन्यष्टक हैं) शस्त्र आदि छ तथा परा (एक) ये पन्द्रह मन्त्र क्रम से लयसंस्कार में हैं ॥ -३९-४०- ॥

यही पर होममन्त्रों को दिखलाते हैं—

गुरु पहले अपरा मन्त्र को कह कर फिर 'मै इसका गर्भाधान करता हूँ' ऐसा कहे फिर उसी मन्त्र का 'स्वाहा' अन्त में जोड़ कर उच्चारण करते हुये तीन आहुतियाँ दे । बाद में परापरा मन्त्र को कहकर 'इस उत्पन्न शिष्य का भोगभोक्तृत्व करता हूँ' कहकर फिर परापरा मन्त्र का उच्चारण कर तीन आहुतियाँ दे । पिबनी मन्त्र का उच्चारण कर फिर 'इसका भोग में लय करता हूँ' कहकर फिर उसी मन्त्र का स्वाहान्त उच्चारण कर घृत

एष एव वमन्यादौ विधिः पञ्चदशान्तके ।
पूर्वं परात्मकं मन्त्रममुकात्मन इत्यथ ॥ ४५ ॥
पाशच्छेदं करोमीति परामन्त्रः पुनस्ततः ।
हुं स्वाहा फट् समुच्चार्य दद्यात्तिस्रोऽप्यथाहुतीः ॥ ४६ ॥
संस्काराणां चतुष्केऽस्मिन्ये मन्त्राः कथिता मया ।
तेषु कर्मपदात्पूर्वं धरातत्त्वपदं वदेत् ॥ ४७ ॥
ततो धरातत्त्वपतिमामन्त्र्येष्ट्वा प्रतर्प्य च ।
शिवाभिमानसंरब्धो गुरुरेवं समादिशेत् ॥ ४८ ॥
तत्त्वेश्वर त्वया नास्य पुत्रकस्य शिवाज्ञया ।
प्रतिबन्धः प्रकर्तव्यो यातुः पदमनामयम् ॥ ४९ ॥
ततो यदि समीहेत धरातत्त्वान्तरालगम् ।
पृथक् शोधयितुं मन्त्री भुवनाद्यध्वपञ्चकम् ॥ ५० ॥
अपरामन्त्रतः प्राग्वत्तिस्रस्तिस्रस्तदाहुतीः ।
दद्यात्पुरं शोधयामीत्यूहयुक्तं प्रसन्नधीः ॥ ५१ ॥

तमेवेति—अपरासत्कम् । कर्मपदादिति—गर्भाधानमित्येवंलक्षणात्, तेन अपरामन्त्रः अमुकात्मनो धरातत्त्वे गर्भाधानं करोमि अपरामन्त्रः स्वाहेत्यादिरूप ऊहः । तत इति—संस्कारचतुष्टयानन्तरम् । आमन्त्र्येति—मन्त्रान्तरस्यावचनात् अपरामन्त्रेण । यद्वक्ष्यति—

---

तिल आदि से तीन आहुतियाँ दे । यही विधि वमनी आदि पन्द्रह मन्त्रों के विषय में भी है । पहले परात्मक मन्त्र फिर 'अमुकात्मा का पाशच्छेद करता हूँ' फिर परामन्त्र का उच्चारण कर 'हुँ फट् स्वाहा' का उच्चारण कर तीन आहुतियाँ दे । इन चार संस्कारों में जो मन्त्र मेरे द्वारा कहे गये उनमें कर्मपद से पूर्व 'धरा तत्त्व' पद को कहना चाहिये । इसके बाद धरातत्त्व के पति का आमन्त्रण पूजन तर्पण कर शिवाभिमान से संरब्ध गुरु ऐसा आदेश करे—'हे तत्त्वेश्वर । आप शिव की आज्ञा से अनामयपद को जाने वाले इस अनुकम्पित पुत्र का प्रतिबन्ध न करें ।' इसके बाद यदि मन्त्री गुरु धरातत्त्व के अन्तराल में वर्त्तमान भुवन आदि पाँच अध्वा का शोधन करना चाहे तो पहले की भाँति प्रसन्न मन से 'इसका पुरशोधन करता हूँ' ऐसी ऊहप्रयुक्त तीन-तीन आहुतियाँ दे ॥ -४०-५१ ॥

उसी को = अपरा वाले को । कर्मपद से = 'गर्भाधानम्' इस प्रकार के । इससे अपरामन्त्रः + अमुकात्मनः धरातत्त्वे गर्भाधानं करोमि' अपरामन्त्र+स्वाहा इत्यादि रूप ऊह है । उसके बाद = चार संस्कारों के बाद । आवाहन का—दूसरे मन्त्र के अनुक्त होने से अपरा मन्त्र के द्वारा । जैसा कि कहेंगे—

'मायान्तशुद्धौ सर्वाः स्युः क्रिया ह्यपरया सदा।'

(श्लो० १३९) इति ।

एवमादेशे शिवाभिमानसंरब्धत्वं हेतुः । तत इति—तत्त्वशोधनानन्तरम् । अपरामन्त्रत इति—अपरामन्त्रमाश्रित्य—इत्यर्थः । प्राग्वदित्यनेन ऊहान्तरवत् सर्वमेवाक्षिप्तम् ॥ ५१ ॥

एतदेवान्यत्राप्यतिदिशति—

**एवं कलामन्त्रपदवर्णेष्वपि विचक्षणः ।**
**तिस्रस्तिस्रो हुतीर्दद्यात् पृथक् सामस्त्यतोऽपि वा ॥ ५२ ॥**
**ततः पूर्णाहुतिं दत्त्वा परया वौषडन्तया ।**
**अपरामन्त्रतः शिष्यमुद्धृत्यात्महृदं नयेत् ॥ ५३ ॥**

पृथगिति—एकैकध्येन । सामस्त्यत इति—इतराध्वपञ्चकं शोधयामीति । उद्धृत्येत्यर्थाच्छोधितात् तत्त्वात् । आत्महृदमिति—गुरोः ॥ ५३ ॥

अत्रैव मतान्तरं दर्शयति—

**यदा त्वेकेन शुद्धेन तदन्तर्भावचिन्तनात् ।**
**न पृथक् शोधयेत्तत्त्वनाथसंश्रवणात्परम् ॥ ५४ ॥**

---

"माया पर्यन्त शुद्धि के लिये सभी क्रियायें अपरा मन्त्र से होती हैं ।"

इस प्रकार के आदेश में शिवाभिमानसंरब्धता हेतु है । फिर = तत्त्वशोधन के बाद । अपरामन्त्र से = अपरा मन्त्र के आधार पर । पूर्ववत्—अन्य ऊह की भाँति सबका आक्षेप होता है ॥ ५१ ॥

उसी का अन्यत्र भी अतिदेश करतें हैं—

इसी प्रकार विद्वान् कला मन्त्र पद और वर्ण में भी अलग-अलग अथवा समस्त रूप से तीन-तीन आहुतियाँ दे । पश्चात् वौषट् अन्त वाले परा मन्त्र से पूर्ण आहुति को देकर अपरामन्त्र के द्वारा (शोधित तत्त्व से) शिष्य का उद्धार कर (गुरु उसको) अपने हृदय के पास ले जाय ॥ ५२-५३ ॥

पृथक्—एक-एक करके । समस्त रूप से—'इतर पाँच अध्वाओं का शोधन करता हूँ' ऐसा । उद्धार कर—अर्थात् शोधित तत्त्व के द्वारा । आत्महृदय को—गुरु के आत्मा को ॥ ५३ ॥

इस विषय में मतान्तर को दिखलाते हैं—

जब एक अध्वा शुद्ध हो जाता है और उस अध्वा के स्वामी का संश्रवण भी हो जाता है तब (शिष्य के द्वारा) उसके अन्तर्भाव का चिन्तन

तदा पूर्णां वितीर्याणुमुत्क्षिप्यात्मनि योजयेत् ।
तात्स्थ्यात्मसंस्थ्ययोगाय तयैवापरयाहुतीः ॥ ५५ ॥
सकर्मपदया दद्यादिति केचित्तु मन्वते ।
अन्ये तु गुरवः प्राहुर्भावनामयमीदृशम् ॥ ५६ ॥
नात्र बाह्याहुतिर्देया दैशिकस्य पृथक् पुनः ।
दद्याद्वा यदि नो दोषः स्यादुपायः स भावने ॥ ५७ ॥
एवं प्राक्तनतात्स्थ्यात्मसंस्थत्वे योजयेद् गुरुः ।
ततः शिष्यहृदं नेयः स आत्मा तावतोऽध्वनः ॥ ५८ ॥
शुद्धस्तद्दार्ढ्यसिद्ध्यै च पूर्णा स्यात्परया पुनः ।
महापाशुपतं पूर्वं विलोमस्य विशुद्धये ॥ ५९ ॥
जुहोमि पुनरस्त्रेण वौषडन्त इति क्षिपेत् ।
पुनः पूर्णां ततो मायामभ्यर्च्याथ विसर्जयेत् ॥ ६० ॥
धरातत्त्वं विशुद्धं सज्जलेन शुद्धरूपिणा ।
भावयेन्मिश्रितं वारि शुद्धियोग्यं ततो भवेत् ॥ ६१ ॥

एकेनेति—तत्त्वाद्यन्यतमेनाध्वना । न शोधयेदिति—अर्थात् इतराध्वपञ्चकम् । तयैवेति—प्रक्रान्तया । आहुतीरिति—तिस्रः । सकर्मपदयेति—अमुकात्मानमात्मस्थं

---

करने से अन्य अध्वाओं की शुद्धि नहीं की जाती । उस समय पूर्णाहुति देकर अणु का उत्क्षेपण कर (उसे) आत्मा में जोड़ना चाहिये । उसमें स्थिति और आत्मस्थिति के योग के लिये उसी अपरा सकर्मक पद वाली के द्वारा आहुति देनी चाहिये—ऐसा कुछ लोग मानते हैं । अन्य गुरु लोग कहते हैं कि यह भावनामय है । इसमें बाह्य आहुति नहीं दी जानी चाहिये और यदि दोष न हो तो कर्त्ता आचार्य को पुनः अलग (आहुति) देनी चाहिये । यह उपाय भावना के विषय में है । इस प्रकार गुरु प्राक्तन तत्स्थत्व एवं आत्मस्थत्व के विषय में योजना करे । इसके बाद वह आत्मा उतनी अध्वा तक शिष्य के हृदय में स्थापित करनी चाहिये । इस प्रकार वह शुद्ध हो जाता है । फिर उसकी दृढ़ता की सिद्धि के लिये परामन्त्र से पूर्णाहुति दे । 'विलोम की शुद्धि के लिये पहले महा पाशुपत का हवन करता हूँ' इस प्रकार अस्त्र मन्त्र के द्वारा वौषट् अन्त में जोड़कर आहुति दे । फिर पूर्णाहुति दे । तत्पश्चात् माया का अर्चन कर फिर विसर्जन करे । विशुद्ध हुये धरातत्त्व को शुद्धरूप वाले जल से मिश्रित समझे । इसके बाद जल शुद्धि के योग्य होता है ॥ ५४-६१ ॥

एक के द्वारा = तत्त्व आदि किसी एक अध्वा से । शोधन न करे—अर्थात् अन्य पाँच अध्वाओं का । उसी = प्रकरणप्राप्त । आहुतियाँ—तीन । सकर्मकपद

करोमीति । अत्रेति—तात्स्थ्यात्मस्थत्वकरणे । दैशिकस्येति—कर्तुः । स इति—बाह्याहुतिलक्षणः प्रकारः । प्राक्तनेति—

'ततः स्वनाडीमार्गेण...................... ।' (श्लो० १७।३१).

इत्यादिनोक्ते । तत इति—आत्महृन्नयनानन्तरम् । शिष्यहृदं नेय इति—तत्स्थः कार्यः—इत्यर्थः । तावत इति—धरात्मनः । तद्दार्ढ्येति—तच्छब्देन शुद्धपरामर्शः । यदुक्तम्—

'शिष्यमुत्क्षिप्य चात्मस्थं तद्देहस्थं तु कारयेत् ।
आहुतीनां त्रयं दद्याद्दत्त्वा पूर्णाहुतिं बुधः ॥
महापाशुपतास्त्रेण विलोमादिविशुद्धये ।'

(मा०वि० ९।६८) इति ।

जलेनेति—जलतत्त्वेन । तत इति—धरातत्त्वस्य जलतत्त्वेन मिश्रणया भावनात् ॥ ६१ ॥

तदेव सामान्येनातिदिशन् शुद्ध्यशुद्धी विभजति—

**तथा तत्तत्पुरातत्त्वमिश्रणादुत्तरोत्तरम् ।**
**सर्वा शिवीभवेत्तत्त्वावली शुद्धान्यथा पृथक् ॥ ६२ ॥**

---

वाली के द्वारा = अमुकात्मा को आत्मस्थ करता हूँ—ऐसा । यहाँ = तात्स्थ्य आत्मस्थत्व के करने में । दैशिक—कर्त्ता । वह = बाह्य आहुति वाला प्रकार । प्राक्तन—

'ततः स्वनाडीमार्गेण........................ ।'

इत्यादि के द्वारा उक्त (मार्ग से योजन करे)। उसके बाद = आत्महृदय को प्राप्त कराने के बाद । शिष्यहृदय को प्राप्त कराना चाहिये = उसमें स्थित करना चाहिये । उतने = धरावाले । उसमें दृढता—यहाँ 'उस' शब्द से शुद्धपरामर्श समझना चाहिये । जैसा कि कहा गया—

'आत्मस्थ शिष्य का उत्क्षेपण कर (उसे) उसकी देह में स्थित करना चाहिये । फिर तीन आहुतियाँ देनी चाहिये । फिर विद्वान् पूर्णाहुति देकर विलोम आदि की शुद्धि के लिए' (वागीशी का विसर्जन करे) ।'

जल से = जल तत्त्व से । इसके कारण = धरातत्त्व का जलतत्त्व से मिश्रण की भावना के कारण ॥ ६१ ॥

उसी का सामान्य रूप से अतिदेश करते हुये शुद्धि अशुद्धि का विभाग करते हैं—

**उस प्रकार से तत्तत् पुरातत्त्व के मिश्रण से सब तत्त्वावली**

तथेति—उक्तेन प्रकारेण । अन्यथेति—अशुद्धा । पृथगिति—शिवादतिरिक्तं हि वस्तु पाश एव—इत्याशयः । यदुक्तं प्राक्—

'पराच्छिवादुक्तरूपादन्यत्तत्पाश उच्यते ।'

(८।२९२) इति ॥ ६२ ॥

अत एवाह—

**पृथक्त्वं च मलो मायाभिधानस्तस्य संभवे ।**
**कर्मक्षयेऽपि नो मुक्तिर्भवेद्विद्येश्वरादिवत् ॥ ६३ ॥**

मायेति—यदुक्तम्—

'भिन्नवेद्यप्रथात्रैव मायाख्यं...................... ।'

(ई०प्र० ३।२।५) इति ॥ ६३ ॥

एतच्च सर्वमेव प्रागुक्तं तत्त्वान्तरेष्वतिदिशति—

**ततोऽपि जलतत्त्वस्य वह्नौ व्योम्नि चिदात्मके ।**
**आह्वानाद्यखिलं यावत्तेजस्यस्य विमिश्रणम् ॥ ६४ ॥**
**एवं क्रमात्कलातत्त्वे शुद्धे पाशं भुजाश्रितम् ।**
**छिन्द्यात्कला हि सा किञ्चित्कर्तृत्वोन्मीलनात्मिका॥ ६५ ॥**

---

(= तत्त्वसमूह) उत्तरोत्तर शुद्ध होती है । पृथक् (तत्त्वावली) अन्यथा होती है ॥ ६२ ॥

तथा = उक्त प्रकार से । अन्यथा = अशुद्ध । पृथक् = शिव से अतिरिक्त वस्तु, पाश ही है—यह आशय है । जैसा कि कहा गया—

'परात् शिवात्........................।' ॥ ६२ ॥

इसीलिये कहते हैं—

पृथक्त्व ही माया नामक मल है । उसके रहते हुए कर्मक्षय होने पर भी (जीव की) विद्येश्वर आदि के समान मुक्ति नहीं होती ॥ ६३ ॥

माया—जैसा कि कहा गया—

'भिन्नवेद्य का विस्तार ही यहाँ माया नामक (मल है)' ॥ ६३ ॥

पूर्वोक्त इस सबका तत्त्वान्तरों में भी अतिदेश करते हैं—

फिर भी जलतत्त्व का अग्नि चिदात्मक आकाश में आह्वान आदि सब कुछ तब तक करना चाहिये जब तक कि इसका तेज में मिश्रण न हो जाय । इस प्रकार क्रमशः कलातत्त्व के शुद्ध होने पर भुजाश्रित पाश का छेदन करना चाहिये । क्योंकि कला किञ्चित्कर्तृत्व की उन्मीलन रूप

**कर्माख्यमलजृम्भात्मा तं च ग्रन्थिं स्रुगग्रगम् ।**
**पूर्णाहुत्या समं वह्निमन्त्रतेजसि निर्दहेत् ॥ ६६ ॥**

एवमिति—पूर्वोक्तेनैव क्रमेण । ननु कलातत्त्वशुद्ध्यनन्तरं भुजाश्रितस्य पाशस्य छेदे कोऽभिप्रायः?—इत्याशङ्क्याह—कलेत्यादि । तमिति—भुजाश्रित-पाशसूत्रगतम् ॥ ६६ ॥

ननु सर्वगं मान्त्रं तेज इति किं वह्निमात्राश्रयणेन?—इत्याशङ्क्याह—

**मन्त्रो हि विश्वरूपः सन्नुपाश्रयवशात्तथा ।**
**व्यक्तरूपस्ततो वह्नौ पाशप्लोषविधायकः ॥ ६७ ॥**

तथेति—वह्नितया । पाशप्लोषो हि तस्यानुगुण्यम्—इत्यभिप्रायः ॥ ६७ ॥

ननु अमूर्तस्यास्य को नाम प्लोषः?—इत्याशङ्क्याह—

**प्लुष्टो लीनस्वभावोऽसौ पाशस्तं प्रति शम्भुवत् ।**
**परमेशमहातेजःशेषमात्रत्वमश्नुते ॥ ६८ ॥**

अत्रैव ऊहं दर्शयति—

**कर्मपाशेऽत्र होतव्ये पूर्णयास्य शुभाशुभम् ।**

---

है । कार्ममल की जृम्भा रूप, स्रुक् के अग्रभाग में रहनी वाली उस ग्रन्थि को पूर्णाहुति के साथ वह्नि के मन्त्रात्मक तेज में दग्ध कर देना चाहिये ॥ ६४-६६ ॥

इस प्रकार = पूर्वोक्त क्रम से । प्रश्न—कलातत्त्व की शुद्धि के बाद भुजाश्रित पाश के छेदन में क्या अभिप्राय है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—कला............ इत्यादि । उसको = भुजाश्रितपाशसूत्र में वर्त्तमान को ॥ ६६ ॥

प्रश्न—मान्त्र तेज तो सर्वगामी होता है फिर केवल वह्नि का आश्रयण करने से क्या?—यह शङ्का कर कहते हैं—

मन्त्र विश्वरूप होते हुये भी उपाश्रय के वश से उस रूप से व्यक्त होकर वह्नि में पाश एवं प्लोष का विधान करता है ॥ ६७ ॥

उस प्रकार = वह्नि के रूप में । पाशदाह उसका स्वभाव है—यह अभिप्राय है ॥ ६७ ॥

प्रश्न—अमूर्त्त इस (= पाश) का दाह क्या?—यह शङ्का कर कहते हैं—

यह पाश प्लुष्ट अर्थात् लीनस्वभाव वाला हो जाता है । उसको शिव की भाँति परमेश्वर के महातेज का शेषमात्र व्याप्त करता है ॥ ६८ ॥

इसी में ऊह दिखलाते हैं—

**अशुभं वा भवद्भूतं भावि वाथ समस्तकम् ॥ ६९ ॥**
**दहामि फट्त्रयं वौषडिति पूर्णां विनिक्षिपेत् ।**
**एवं मायान्तसंशुद्धौ कण्ठपाशं च होमयेत् ॥ ७० ॥**
**पूर्णस्य तस्य मायाख्यं पाशभेदप्रथात्मकम् ।**
**दहामि फट्त्रयं वौषडिति पूर्णां क्षिपेद् गुरुः ॥ ७१ ॥**
**निर्बीजा यदि कार्या तु तदात्रैवापरां क्षिपेत् ।**
**पूर्णां समयपाशाख्यबीजदाहपदान्विताम् ॥ ७२ ॥**

अशुभमिति—लोकधर्मिविषयतया । अत्रैवेति—कण्ठपाशहोमे । अपरामिति—द्वितीयाम् । समयेति—समयपाशाख्यबीजं दहामीति ॥ ७२ ॥

ननु निर्बीजदीक्षायां कथमिहाविशेषेणैव समयपाशदाह उक्तो यत्र तु गुरुदेवादौ भक्तिरपि समयत्वेनाम्नाता ?—इत्याशङ्क्याह—

**गुरौ देवे तथा शास्त्रे भक्तिः कार्यास्य नह्यसौ ।**
**समयः शक्तिपातस्य स्वभावो ह्येष नो पृथक् ॥ ७३ ॥**

अस्य निर्बीजदीक्षादीक्षितस्य गुर्वादौ भक्तिः कार्यत्वेन संभवति, न पुनरसौ

---

यहाँ कर्मपाश के होतव्य होने पर 'पूर्णाहुति के द्वारा इसके शुभाशुभ या अशुभ, वर्त्तमान भूत अथवा भावी समस्त मलों को जला रहा हूँ' इस प्रकार तीन फट् और वौषट् के साथ पूर्णाहुति का प्रक्षेप करे । मन्त्र का स्वरूप होगा—'अस्मिन् मान्त्रे तेजःस्वरूपेऽग्नौ अस्य शिष्यस्य पूर्णकर्म-पाशस्य यत् शुभाशुभमशुभं वा स्वरूपं यच्च भूतं भवद् भविष्यद्वा दहामि फट् स्वाहा दहामि फट् स्वाहा त्रिनेत्राय शिवाय वौषट् ।' इस प्रकार मायापर्यन्त शुद्धि के लिये कण्ठगतपाश का होम करना चाहिये । गुरु 'पूर्ण उसके (= शिष्य के) माया नामक पाशभेदप्रथा का दाह करता हूँ'—ऐसा तीन फट्कार और वौषट् के साथ पूर्णाहुति दे । यदि निर्बीजदीक्षा करनी है तो इसी में 'समयाचार पाशनामक बीज का दाह करता हूँ'—इस पद से युक्त दूसरी पूर्ण (आहुति) दे ॥ ६९-७२ ॥

अशुभ—लोकधर्मी विषय होने के कारण । इसी में = कण्ठपाशहोम में । अपरा = दूसरी । समय = 'समयपाशाख्यबीजं दहामि'—इस प्रकार ॥ ७२ ॥

प्रश्न—जहाँ कि गुरु देवता आदि में भक्ति भी समय के रूप में कही गयी है ऐसी इस निर्बीज दीक्षा में समानरूप से समयपाश का दाह कैसे कहा गया ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

गुरु देवता तथा शास्त्र में भक्ति इसके लिये करणीय है किन्तु यह समय नहीं है क्योंकि यह शक्तिपात का स्वभाव है उससे भिन्न नहीं ॥७३॥

समयः, यत्

'तस्यैव तु प्रसादेन भक्तिरुत्पद्यते नृणाम् ।' (म०भार०)

इत्यादिनीत्या शक्तिपातस्यैव एष स्वभावो न पृथक् ततोऽतिरिक्तमेतत्, न किंचित्—इत्यर्थः ॥ ७३ ॥

शुद्धाध्वशुद्धौ हि विशेषं दर्शयितुमाह—

**मायान्ते शुद्धिमायाते वागीशी या पुराभवत् ।**
**माया शक्तिमयी सैव विद्याशक्तित्वमश्नुते ॥ ७४ ॥**
**तच्छुद्धविद्यामाहूय विद्याशक्तिं नियोजयेत् ।**
**एवं क्रमेण संशुद्धे सदाशिवपदेऽप्यलम् ॥ ७५ ॥**
**शिखां ग्रन्थियुतां छित्त्वा मलमाणवकं दहेत् ।**

तदुक्तम्—

'ततस्तच्छोध्ययोनीनां व्यापिनीं योनिमानयेत् ।
मायान्तेऽध्वनि तामेव शुद्धे विद्यां विचक्षणः ॥'

(मा०वि० ९।५७) इति ।

ग्रन्थियुक्तामिति नतु प्राग्वद्ग्रन्थिमात्रम् ॥

---

इसका = निर्बीज दीक्षा में दीक्षित का । गुरु आदि में भक्ति कार्य के रूप में सम्भव है किन्तु यह समय नही है क्योंकि—

"उसी की कृपा से मनुष्यों में भक्ति उत्पन्न होती है ।" (म.भार.)

इत्यादि नीति से शक्तिपात का ही यह स्वभाव है । पृथक् नहीं = उससे अतिरिक्त यह कुछ नही है ॥ ७३ ॥

शुद्ध अध्वा की शुद्धि में विशेष दिखलाने के लिये कहते हैं—

मायापर्यन्त शुद्ध हो जाने पर जो पहले वागीश्वरी थी वही शक्तिमयी माया विद्याशक्ति हो जाती है । इसके बाद शुद्ध विद्या का आवाहन कर विद्याशक्ति को जोड़ना चाहिये । इसी क्रम से सदाशिवपद पर्यन्त पर्याप्त शुद्ध होने पर ग्रन्थियुक्त शिखा का छेदन कर आणवमल का दाह करना चाहिए ॥ ७४-७६- ॥

वही कहा गया—

"उसके बाद विद्वान् उन शोध्य योनियों की शुद्धि करते-करते व्यापिनी योनि को मायान्त (= अशुद्ध) अध्वा में ले आये । फिर उसी विद्या को शुद्ध अध्वा में ले आये ॥"

ग्रन्थियुक्त न कि पहले की भाँति ग्रन्थिमात्र ॥

नन्वत्राणवं मलं दहेदित्येव कस्मादुक्तं यद्भेदप्रथात्मा मायीयोऽपि मलोऽत्र संभाव्य एव?—इत्याशङ्क्याह—

**यतोऽधिकारभोगाख्यौ द्वौ पाशौ तु सदाशिवे ॥ ७६ ॥**
**इत्युक्त्याणवपाशोऽत्र मायीयस्तु निशावधिः ।**
**शिष्यो यथोचितं स्नायादाचामेद्दैशिकः स्वयम् ॥ ७७ ॥**
**आणवाख्ये विनिर्दग्धे ह्यधोवाहिशिखामले ।**

उक्त्येति—मतङ्गादौ । यथोचितमिति—

'गृहस्थानां जलेनैव नैष्ठिकानां तु भस्मना ।' इति ।

अधोवाहिशिखेति—तत्प्रधाने—इत्यर्थः, अत एव प्राक्

'अधोवहा शिखाणुत्वं.....................।' (श्लो० १७।५)

इत्याद्युक्तम् ॥

एवं पाशदाहमभिधाय योजनिकामाह—

**ततः प्रागुक्तसकलप्रमेयं परिचिन्तयन् ॥ ७८ ॥**
**शिष्यदेहादिमात्मीयदेहप्राणादियोजितम् ।**
**कृत्वात्मदेहप्राणादेर्विश्वमन्तरनुस्मरेत् ॥ ७९ ॥**

---

प्रश्न—यहाँ 'आणव मल का दाह करना चाहिये' यही क्यों कहा गया क्योंकि भेदविस्तार वाला मायीय भी मल यहाँ संभाव्य है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

क्योंकि 'अधिकार और भोग नामक दो पाश सदाशिव में रहते हैं' इस उक्ति के अनुसार यहाँ आणव पाश है । और मायीय (पाश) निशा (= माया) तक ही रहता है आणव नामक अधोवाही शिखामल के दग्ध होने पर शिष्य यथोचित स्नान करे 'और आचार्य स्वयं आचमन करे ॥ ७६-७८- ॥

उक्ति के अनुसार—मतङ्गतन्त्र आदि में । यथोचित—

''गृहस्थों का जल से और ब्रह्मचारी का भस्म से (स्नान होना चाहिये) ।''

अधोवाहीशिखा = उसकी प्रधानता वाली । इसीलिये पहले—

''अधोवहा..............'' इत्यादि कहा गया ॥ (तं.आ. १७।५)

पाशदाह का कथन कर योजनिका को कहते हैं—

इसके बाद पूर्वोक्त समस्त प्रमेय की चिन्ता करता हुआ (आचार्य) शिष्य के देह आदि को आत्मीय देह प्राण आदि से जोड़कर अपने देह प्राण आदि के भीतर विश्व का स्मरण करे । निश्चित बुद्धि वाला

**उक्तप्रक्रियया चैवं दृढबुद्धिरनन्यधीः ।**
**प्राणस्थं देशकालाध्वयुगं प्राणं च शक्तिगम् ॥ ८० ॥**
**तां च संविद्गतां शुद्धां संविदं शिवरूपिणीम् ।**
**शिष्यसंविदभिन्नां च मन्त्रवह्न्याद्यभेदिनीम् ॥ ८१ ॥**
**ध्यायन् प्राग्वत्प्रयोगेण शिवं सकलनिष्कलम् ।**
**द्व्यात्मकं वा क्षिपेत्पूर्णां प्रशान्तकरणेन तु ॥ ८२ ॥**

शक्तिगमिति—कालशक्तिगतम्—इत्यर्थः । द्व्यात्मकमिति—सकलनिष्कलोभयस्वभावम्—इत्यर्थः । प्रागुक्तेति उक्तप्रक्रिययेति प्राग्वदिति च—अनेन षोडशपञ्चदशाह्निकादौ एतद्विस्तरेणोक्तमिति स्मारितम्, अत एव एतदस्माभिरपि ग्रन्थविस्तरभयान्नेह वितानितम् ॥ ८२ ॥

न च एतदस्मदुपज्ञमेव—इत्याह—

**उक्तं त्रैशिरसे तन्त्रे सर्वसंपूरणात्मकम् ।**
**मूलादुदयगत्या तु शिवेन्दुपरिसंप्लुतम् ॥ ८३ ॥**
**जन्मान्तमध्यकुहरमूलस्रोतःसमुत्थितम् ।**
**शिवार्करश्मिभिस्तीव्रैः क्षुब्धं ज्ञानामृतं तु यत् ॥ ८४ ॥**

---

एकचित्त आचार्य इसी प्रकार उक्त प्रक्रिया से देशाध्वा कालाध्वा को प्राण में स्थित और प्राण को कालशक्तिगामी और उसे (कालशक्ति को) संविद्गामी पुनः शिवरूपिणी और शिष्यसंविद् से अभिन्न शुद्ध संविद् को मन्त्रवह्नि आदि से अभिन्न ध्यान करता हुआ पहले के प्रयोग की भाँति सकल निष्कल अथवा उभयात्मक शिव का ध्यान करते हुये शान्त मन के द्वारा पूर्णाहुति दे ॥ -७८-८२ ॥

शक्तिगामी = कालशक्तिगामी । द्वयात्मक = सकल निष्कल दोनों स्वभाव वाला । पूर्वोक्त, उक्त प्रक्रिया के अनुसार और पूर्ववत्—इससे स्मरण कराया गया कि पन्द्रहवें[1] सोलहवें[2] आह्निक आदि में यह विस्तारपूर्वक कहा गया है । इसीलिये हम लोगों के द्वारा भी यह (विषय) ग्रन्थ के विस्तार के भय से यहाँ विस्तृत नहीं किया गया ॥ ८२ ॥

यह हमारा उपज्ञ नहीं है—यह कहते हैं—

त्रिशिरोभैरव तन्त्र में कहा गया है—मूलाधार से लेकर उदय (= द्वादशान्त) तक सर्व संपूरणात्मक, शिवरूपी इन्दु से परिसंप्लुत जन्माधार से लेकर द्वादशान्त एवं मध्य कुहर (= हृदय) के मूल स्रोत से उत्पन्न

---

१. १५।२३६-२३८, २६५, १७०-२७३, ४६४
२. १६।७७, ९०-९२

**तेन संतर्पयेत्सम्यक् प्रशान्तकरणेन तु ।**

यन्नाम जन्माधारद्वादशान्तहृदयान्येव मुख्याधिष्ठानस्थानत्वात् अववरकप्रायाणि कुहराणि यस्यैवंविधादाद्यशक्तिपरिस्पन्दात्मनो मूलस्रोतसः समुत्थितम्, अत एव मूलाधारादूर्ध्वगमनेन शिवात्मनः प्राणादित्यस्य तीक्ष्णाभिः कलाभिः क्षुब्धं बहिर्मुखीभूतं सत् द्वादशान्तःस्थेन शिवेन्दुना परितः संप्लुतं स्वात्ममयतामा-पादितम्, अत एव सर्वपूरणात्मकं

'प्राक् संवित्प्राणे परिणता ।'

इति नीत्या परसंविदाद्यविजृम्भात्मकं ज्ञानमेवामृतं तेन, सम्यक् प्रशान्तेन मनसा अर्थादुक्तस्वरूपं मन्त्रचक्रं संतर्पयेत्—पूर्णाहुतिप्रक्षेपेण स्वस्वरूपपरिनिष्ठितं कुर्यात्—इत्यर्थः ॥

ननु करणस्य प्रशान्तत्वं नाम किमुच्यते?—इत्याशङ्क्याह—

**शून्यधामाब्जमध्यस्थप्रभाकिरणभास्वरः ॥ ८५ ॥**
**आधेयाधारनिःस्पन्दबोधशास्त्रपरिग्रहः ।**
**जन्माधेयप्रपञ्चैकस्फोटसङ्घट्टघट्टनः ॥ ८६ ॥**
**मूलस्थानात्समारभ्य कृत्वा सोमेशमन्तगम् ।**
**खमिवातिष्ठते यावत्प्रशान्तं तावदुच्यते ॥ ८७ ॥**

---

शिवरूपी सूर्य की तीव्र किरणों से क्षुब्ध जो ज्ञानामृत है उसके द्वारा शान्त मन से (मन्त्र चक्र) का तर्पण करे ॥ ८३-८५- ॥

जो कि मूलाधार द्वादशान्त और हृदय ही मुख्य अधिष्ठानस्थान होने के कारण आवरकप्राय कुहर हैं जिसके इस प्रकार की आद्यशक्ति के परिस्पन्दरूप मूलस्रोत से उत्पन्न इसीलिये मूलाधार से ऊर्ध्वगमन के द्वारा शिवात्मक प्राणरूपी सूर्य की तीक्ष्ण कलाओं के द्वारा क्षुब्ध = बर्हिमुखी हुआ, द्वादशान्तस्थ शिवेन्दु से सर्वतः संप्लुत = आत्ममय बनाया गया, इसलिये सर्वपूरणात्मक

'पहले संवित् शक्ति प्राणरूप में परिणत हुयी'

इस नीति से परा संवित् का प्रथम विजृम्भणरूप ज्ञान ही अमृत है । उसके द्वारा, सम्यक् प्रशान्त मन से अर्थात् उक्तरूप वाले मन्त्रचक्र को तृप्त करे = पूर्णाहुति के प्रक्षेप से अपने स्वरूप में परिनिष्ठित करे ॥

प्रश्न—करण का प्रशान्तत्व क्या कहा जाता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

मूलाधार में स्थित कमल के मध्य में स्थित शक्ति की किरणों से उत्तेजित, आधेय और आधार में एक रूप से वर्तमान बोध का शास्त्र के द्वारा परिग्रह करने वाला, जन्म एवं आधेय के प्रपञ्च के एक स्फोटसङ्घट्ट

इह खलु आचार्यः शून्यधाम्नि मूलाधारे

'कोणत्रयान्तराश्रितनित्योन्मुखमण्डलच्छदे कमले ।' (२९।१५०)

इति वक्ष्यमाणनीत्या यदब्जं तन्मध्यस्थितायाः प्रभायाः शक्तेः किरणैर्भास्वरस्तद्रश्मिसंस्पर्शोत्तेजितः, अत एव प्राणादावाधेये जन्मस्थानादावाधारे च निःस्पन्दस्य एकेनैव रूपेण वर्तमानस्य शक्तिप्रबोधोदितस्य बोधस्य शास्त्रेण तदुक्तयुक्त्या कृतपरिग्रहः, अत एवोक्तरूपयोर्जन्माधारप्राणलक्षणयोराधाराधेययोः प्रपञ्चस्यैकेन अनाहतध्वन्यात्मनः स्फोटस्य सङ्घट्टेन तत्सामरस्येन घट्टनं = ग्रासः तत्कारीत्यर्थः, अत एव मूलाधारादुदेत्य शनैः शनैः प्राणार्कग्रस्तमपानचन्द्रं द्वादशान्तगं कृत्वा यावत् आ समन्तात् खमिव तिष्ठते, तावत्प्रशान्तमुच्यते ग्राह्यग्राहकविभागविगलनात् उन्मनीभावमापन्नम्—इत्यर्थः ॥

एतच्च अस्मच्छास्त्रेऽप्युक्तम्—इत्याह—

**उक्तं श्रीपूर्वशास्त्रे च स्रुचमापूर्य सर्पिषा ।**
**कृत्वा शिष्यं तथात्मस्थं मूलमन्त्रमनुस्मरन् ॥ ८८ ॥**
**शिवं शक्तिं तथात्मानं शिष्यं सर्पिस्तथानलम् ।**

---

को ग्रसित करने वाला, इसलिये मूलाधार से लेकर (प्राणरूपी सूर्य से ग्रस्त) अपान चन्द्र को द्वादशान्तगामी बनाकर आचार्य जब आकाश के समान स्थित रहता है तब प्रशान्त कहा जाता है ॥ -८५-८७ ॥

आचार्य शून्यधाम = मूलाधार में

"त्रिकोण के भीतर आश्रित नित्य उन्मुख मण्डलच्छद वाले कमल में ।"

इस प्रकार वक्ष्यमाण नीति के अनुसार जो कमल उसके मध्य में स्थित प्रभा = शक्ति की किरणों, से भास्वर = उसकी रश्मियों के संस्पर्श से उत्तेजित, इसलिये प्राण आदि आधेय और जन्मस्थान आदि आधार में निष्पन्द = एकरूप में वर्त्तमान शक्तिप्रबोध के कारण उदित बोध का शास्त्र के द्वारा उसमें उक्त युक्ति से परिग्रह करने वाला, अतः उक्तरूप जन्माधार और प्राणलक्षण वाले आधार आधेय के प्रपञ्च का एक अनाहतनादरूप स्फोट के सङ्घट्ट = सामरस्य, के साथ घट्टन = ग्रास, उसको करने वाला, इसलिये मूलाधार से उठकर धीरे-धीरे प्राणार्कग्रस्त अपान चन्द्र को द्वादशान्तगामी कर जब आ = सब ओर से, आकाश के समान स्थित होता है तब प्रशान्त कहा जाता है = ग्राह्यग्राहकविभाग के विगलित हो जाने से उन्मनीभाव को प्राप्त हुआ कहा जाता है ॥

यह हमारे शास्त्र में भी कहा गया है—यह कहते हैं—

श्रीपूर्वशास्त्र में कहा गया है—(आचार्य) स्रुक् को घृत से भर कर शिष्य एवं आत्मस्थ मूलमन्त्र का स्मरण करते हुये, शिव शक्ति आत्मा,

**एकीकुर्वञ्छनैर्गच्छेद् द्वादशान्तमनन्यधीः ॥ ८९ ॥**
**तत्र कुम्भकमास्थाय ध्यायन्सकलनिष्कलम् ।**
**तिष्ठेत्तावदनुद्विग्नो यावदाज्यक्षयो भवेत् ॥ ९० ॥**

मूलमन्त्रमिति—दित्सितम् । कुम्भकमास्थायेति—महाव्योमात्मनि, तत्र शिवशक्तिभ्यां नरात्मकमन्यत्सर्वं सामरस्यं प्रापय्य—इत्यर्थः । सकलनिष्कल-मिति—योजनिकौचित्यात् । अनुद्विग्न इति—पूर्णसंवित्स्वभावस्वात्ममात्रविश्रान्त—इत्यर्थः ॥ ९० ॥

एवं सति किं स्यात्?—इत्याह—

**एवं युक्तः परे तत्त्वे गुरुणा शिवमूर्तिना ।**
**न भूयः पशुतामेति दग्धमायानिबन्धनः ॥ ९१ ॥**

भोगदीक्षायां पुनरियान् विशेषः—इत्याह—

**देहपाते पुनः प्रेप्सेद्यदि तत्त्वेषु कुत्रचित् ।**
**भोगान् समस्तव्यस्तत्वभेदैरन्ते परं पदम् ॥ ९२ ॥**
**तदा तत्तत्त्वभूमौ तु तत्संख्यायामनन्यधीः ।**
**पुनर्योजनिकां कुर्यात्पूर्णाहुत्यन्तरेण तु ॥ ९३ ॥**

---

शिष्य घृत और अग्नि को एक करता हुआ एक चित्त होकर धीरे-धीरे द्वादशान्त तक जाय । वहाँ कुम्भक में स्थित होकर सकल-निष्कल का ध्यान करता हुआ अनुद्विग्न होकर तब तक स्थित रहे जब तक घृत का क्षय न हो जाय ॥ ८८-९० ॥

मूलमन्त्र—जिसको शिष्य के लिये दिया जायेगा । कुम्भक में स्थित होकर—महाव्योम रूप में अर्थात् वहाँ शिवशक्ति के द्वारा नरात्मक अन्य सब को समरस बना कर । सकल निष्कल—योजनिका के औचित्य के अनुसार । अनुद्विग्न = पूर्णसंवित्स्वभाव रूप स्वात्ममात्र में विश्रान्त ॥ ९० ॥

ऐसा होने पर क्या होगा?—यह कहते हैं—

इस प्रकार शिवस्वरूप गुरु के द्वारा परतत्त्व में योजित (शिष्य) मायाबन्धन के दग्ध होने से पुनः पशु नहीं बनता ॥ ९१ ॥

और भोगदीक्षा में इतना विशेष (= अन्तर) है—यह कहते हैं—

(शिष्य) देहपात होने पर यदि किसी तत्त्व में समस्त व्यस्त भेदों से भोगों को और अन्त में परम पद को प्राप्त करना चाहता है तब उस तत्त्व की भूमि में उसकी (= शिष्य की) संख्या = सम्यक् इच्छा होने पर (गुरु) एकचित्त होकर पूर्णाहुति के बिना पुनः योजनिका दीक्षा करे ।

**मुक्तिप्रदा भोगमोक्षप्रदा वा या प्रकीर्तिता ।**
**दीक्षा सा स्यात्सबीजत्वनिर्बीजात्मतया द्विधा ॥ ९४ ॥**
**बाले निर्ज्ञातमरणे त्वशक्ते वा जरादिभिः ।**
**कार्या निर्बीजिका दीक्षा शक्तिपातबलोदये ॥ ९५ ॥**
**निर्बीजायां सामयांस्तु पाशानपि विशोधयेत् ।**
**कृतनिर्बीजदीक्षस्तु देवाग्निगुरुभक्तिभाक् ॥ ९६ ॥**
**इयतैव शिवं यायात् सद्यो भोगान् विभुज्य वा ।**

समस्तेति—सायुज्ये हि भोगानां सामस्त्यं सालोक्यादौ तु व्यस्तत्वमिति । तत्संख्यायामिति—तस्य सम्यक् प्रथितायामभीप्सितायाम्—इत्यर्थः । सद्य इति दीक्षानन्तरम् । भोगान् विभुज्येति—देहपाते ॥

ननु शिवं यायादित्यत्र उक्त एव योजनिकाक्रमः किं निमित्तमुतान्यदपि किंचित्?—इत्याशङ्क्याह—

**श्रीमद्दीक्षोत्तरे चोक्तं चारे षट्त्रिंशदंगुले ॥ ९७ ॥**
**तत्त्वान्यापादमूर्धान्तं भुवनानि त्यजेत्क्रमात् ।**
**तुटिमात्रं निष्कलं तददेहं तदहंपरम् ॥ ९८ ॥**
**शक्त्या तत्र क्षिपाम्येनमिति ध्यायंस्तु दीक्षयेत् ।**

---

मुक्तिप्रदा या भोगमोक्षप्रदा जो दीक्षा कही गयी है वह सबीज निर्बीज रूप से दो प्रकार की है । बालक, अज्ञातमृत्युवाले, जरा आदि के कारण अशक्त (शिष्य) की शक्तिपात के बल से उदय के लिये निर्बीज दीक्षा करनी चाहिये । निर्बीजदीक्षा होने पर सामयी पाशों का भी शोधन करना चाहिये । निर्बीजदीक्षासम्पन्न शिष्य देव अग्नि और गुरु में भक्तिवाला हो जाता है । वह इतने से ही अथवा सद्यः भोगों का भोग कर शिवत्व को प्राप्त होता है ॥ ९२-९७- ॥

समस्त—सायुज्य (मोक्ष) में समस्त भोग और सालोक्य आदि (मोक्ष) में पृथक्-पृथक् भोग प्राप्त होते हैं । उसकी संख्या होने पर = उसकी सम्यक् प्रथा के इष्ट होने पर । सद्यः = दीक्षा के बाद । भोगों का भोग कर—देहपात होने पर ॥

प्रश्न—"शिव को प्राप्त होता है" यहाँ योजनिका का क्रम कहा ही गया । फिर 'दूसरा भी कुछ'—यह किसलिये कहा गया?—यह शङ्का कर कहते हैं—

दीक्षोत्तर तन्त्र में कहा गया—छत्तीस अंगुल प्राणचार में पैर से लेकर मूर्धापर्यन्त तत्त्वों और भुवनों का क्रम से त्याग करना चाहिये । तुटिमात्र निष्कल है । इस स्थिति में पहुँच कर साधक अशरीर और अहंपरामर्श-

**वह्निदीपितफट्कारधोरणीदाहपीडितम् ।**
**बीजं निर्बीजतामेति स्वसूतिकरणाक्षमम् ॥ ४ ॥**

वह्निसदन इति—अर्थात् ऊर्ध्वमुखे । वह्निवर्णेति—रेफः । वायव्यपुरम्—षडश्रम्, अर्थात् यकारैर्लाञ्छितम् । सव्य इति—दक्षिणे । बीजं किञ्चिदिति—धान्यादि । तज्जपैकयुगिति फट्कारोद्दीपितरेफावर्तनपरः—इत्यर्थः ॥ ४ ॥

स्वसूतिकरणाक्षमत्वमेव व्याचष्टे—

**तप्तं नैतत्प्ररोहाय तेनैव प्रत्ययेन तु ।**
**मलमायाख्यकर्माणि मन्त्रध्यानक्रियाबलात् ॥ ५ ॥**
**दग्धानि न स्वकार्याय निर्बीजप्रत्ययं त्विमम् ।**
**स श्रीमान्सुप्रसन्नो मे शम्भुनाथो न्यरूपयत् ॥ ६ ॥**
**बीजस्याप्यत्र कार्या च योजना कृपया गुरोः ।**
**यतो दीक्षा सुदीप्तत्वात्स्थावराण्यपि मोचयेत् ॥ ७ ॥**

स्वकार्ययेति—बध्यबन्धनाय । सुदीप्तत्वादिति—अदीप्तत्वे हि जङ्गमानामपि योजना असाध्या स्थावराणां का वार्त्ता—इत्यभिप्रायः । तदुक्तम्—

---

उसी प्रकार इसको हृदय के भीतर तथा हाथ में दह्यमान हुआ चिन्तन करे। अग्नि से दीपित फट्कार की धोरणी (= जलती हुई अंगीठी जिसे कि कश्मीरी लोग ठंढक से बचने के लिये हृदय से लगाये रखते हैं अथवा फट्कार से उद्दीपित अग्नि के बीजाक्षर—इ, ऋ, ए, ऐ, र, रं, हं—की निरन्तर आवृत्ति) के दाह से पीड़ित बीज उत्पादन की क्षमता से शून्य निर्बीज हो जाता है ॥ २-४ ॥

वह्निसदन = ऊपर मुख वाला त्रिकोण । वह्निवर्ण = रेफ । वायव्यपुर = छ कोनों वाला अर्थात् य वर्ण से चिह्नित । सव्य = दाँयाँ । बीज = कुछ धान्य आदि । उसके जप में लगा हुआ = फट्कार से उद्दीपित रेफ की आवृत्ति में तत्पर ॥ ४ ॥

अपने को उत्पन्न करने की अक्षमता की व्याख्या करते हैं—

तप्त हुआ यह प्ररोह के लिये (सक्षम) नहीं होता । उसी प्रत्यय के द्वारा मन्त्र (जप) ध्यान और क्रिया के बल से मायीय और कार्म मल दग्ध होकर अपने कार्य के लिये (सक्षम) नहीं होते । इस निर्बीज प्रत्यय को श्रीमान् शम्भुनाथ ने प्रसन्न होकर मुझे बताया । गुरु को चाहिये कि वह कृपा कर यहाँ बीज की भी योजना करे । क्योंकि दीक्षा सुदीप्त होने के कारण स्थावरों को भी मुक्त कराती है ॥ ५-७ ॥

अपने कार्य के लिये = बध्य के बन्धन क लिये । सुदीप्त होने के कारण—

'ऋक्षपक्षितरक्ष्वादीन् स्थावराण्यपि मोचयेत् ।' इति ॥ ७ ॥

अत एवाह—

**यो गुरुर्जपहोमार्चाध्यानसिद्धत्वमात्मनि ।**
**ज्ञात्वा दीक्षां चरेत्तस्य दीक्षा सप्रत्यया स्मृता ॥ ८ ॥**
**अवधूते निराचारे तत्त्वज्ञे नत्वयं विधिः ।**
**साचारैः क्रियते दीक्षा या दृष्टप्रत्ययान्विता ॥ ९ ॥**
**निराचारेण दीक्षायां प्रत्ययस्तु न गद्यते ।**

अयं विधिरिति—सप्रत्ययदीक्षालक्षणः । साचारैः = क्रियाप्रधानैः । दृष्टः प्रत्ययो निर्बीजकरणादिः । निराचारेणेति—ज्ञानिना ॥

एतदेव युक्त्यागमाभ्यामुपपादयति—

**ज्ञानं स्वप्रत्ययं यस्मान्न फलान्तरमर्हति ॥ १० ॥**
**ध्यानादि तु फलात्साध्यमिति सिद्धामतोदितम् ।**

नार्हतीति—स्वप्रत्ययत्वादेव, फलादिति—निर्बीजकरणादिसाधनात् ॥

---

दीप्त न होने पर जङ्गमों की भी योजना साध्य नहीं है फिर स्थावरों की क्या बात । वही कहा गया—

"(सुदीप्त दीक्षा) भालू पक्षी और तरक्षु (हिंसक जानवर) आदि तथा स्थावरों को भी मुक्त कराती है" ॥ ७ ॥

इसीलिये कहते हैं—

जो गुरु अपने अन्दर जप होम पूजा ध्यान की सिद्धि को जानकर दीक्षा देते हैं वह सप्रत्यया दीक्षा मानी गयी है । आचाररहित अवधूत तत्त्वज्ञानी के विषय में यह विधि लागू नहीं होती । आचारवान् लोगो के द्वारा वह दीक्षा जो कि दृष्टप्रत्यय से युक्त होती है, की जाती है । निराचार के द्वारा दीक्षा के विषय में प्रत्यय नहीं कहा जाता ॥ ८-१०- ॥

यह विधि = सप्रत्यय दीक्षा वाली । आचारवान् = क्रिया को प्रधानता देने वाले । दृष्टप्रत्यय = निर्बीज करना आदि । निराचार = ज्ञानी ॥

इसी को युक्ति और आगम से भी सिद्ध करते हैं—

ज्ञान आत्मविश्वास है, इसे फलान्तर की अपेक्षा नहीं होती । ध्यान आदि तो फल (देने) के कारण साध्य होते हैं—ऐसा सिद्धामत (= मालिनीतन्त्र) में कहा गया है ॥ -१०-११- ॥

योग्य नहीं है—स्वप्रत्यय होने के कारण । फल के कारण = निर्बीजकरण आदि का साधन होने के कारण ॥

एवमधिकारिपरीक्षामभिधाय तुलाविधिमभिधत्ते—

**तुलाशुद्धिपरीक्षां वा कुर्यात्प्रत्ययोगिनीम् ॥ ११ ॥**
**यथा श्रीतन्त्रसद्भावे कथिता परमेशिना ।**

ननु इयमस्मच्छास्त्रे नाभिहितेति किं शास्त्रान्तरप्रक्रियागौरवेण?—इत्याशङ्क्याह—

**श्रीपूर्वशास्त्रेऽप्येषा च सूचिता परमेशिना ॥ १२ ॥**
**आनन्द उद्भवः कम्पो निद्रा घूर्णिश्च पञ्चमी ।**
**इत्येवं वदता शक्तितारतम्याभिधायिना ॥ १३ ॥**

ननु अत्र तुलादीक्षायाः कटाक्षीकरणे किमवस्थितम्?—इत्याशङ्क्याह—

**उद्भवो लघुभावेन देहग्रहतिरोहितेः ।**

ननु कथमत्र देहग्रहतिरोधानम् ?—इत्याशङ्क्याह—

**देहो हि पार्थिवो मुख्यस्तदा मुख्यत्वमुज्झति ॥ १४ ॥**
**भाविलाघवमन्त्रेण शिष्यं ध्यात्वा समुत्प्लुतम् ।**

---

अधिकारी की परीक्षा का कथन कर तुलाविधि को कहते हैं—

अथवा प्रत्यय देने वाली तुलाशुद्धिपरीक्षा को करे जिसे कि परमेश्वर ने तन्त्रसद्भाव में कहा है ॥ -११-१२- ॥

प्रश्न—इसे हमारे शास्त्र में नहीं कहा गया फिर शास्त्रान्तर की प्रक्रिया के गौरव से क्या लाभ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

श्री पूर्वशास्त्र में आनन्द उद्भव कम्प निद्रा और पाँचवीं घूर्णि इस प्रकार कहते हुये शक्तितारतम्य के अभिधायी परमेश्वर ने इसे सूचित किया है ॥ -१२-१३ ॥

प्रश्न—तुलादीक्षा के ऊपर कटाक्ष करने से क्या स्वार्थ है ?—यह शङ्का कर कहते हैं—

देह के पाश के तिरोहित होने के कारण हलका होने से उद्भव होता है ॥ १४- ॥

प्रश्न—यहाँ देहग्रह का तिरोधान क्यों होता है?—यह शङ्का कर कहते हैं—

देह मुख्य रूप से पार्थिव है गुरु जब भावी लाघव मन्त्र के द्वारा शिष्य को उत्प्लुत होता हुआ ध्यान करता है उस समय (= दीक्षा के बाद) शिष्य का देह मुख्यता (= पार्थिव या गुरुता) को छोड़ देता है ॥ -१४-१५- ॥

मुख्यत्वमुज्झतीति—अशेषपाशक्षपणात् । भावीति—त्रिंशे । यद्वक्ष्यति—

'लघुत्वेन तुलाशुद्धिः सद्यःप्रत्ययकारिणी ।
तारः शमरयैः पिण्डो नतिश्च चतुर्णकम् ॥
शाकिनीस्तोभनं मर्म हृदयं जीवितं त्विदम् ।'

(तं.आ. ३०।९३-९४) इति ।

समुत्प्लुतमिति—पार्थिवदेहाभिमानन्यग्भावेन पराकाशरूपतामापन्नो येनायं तुलायां कुसुमसमानतामासादयेत् । यदुक्तम्—श्रीतन्त्रराजे—

'आकाशतुल्यो भवति शिष्यः सन्दीक्षितस्तदा ।
भैरवो वा भवेत्सो वै दग्धसंसारबन्धनः ॥
पश्चात्तुलामर्पयेत अश्मान्येवमपास्य तु ।
सप्तविंशतिपुष्पैश्च कृतां मालां समर्पयेत् ॥
तत्समः साधको जायात्प्रहीणावरणो यदा ।' इति ॥

ननु यथोक्तप्रक्रियामात्रेणैव किमेवं सप्रत्यया दीक्षा सिद्ध्येन्न वा?—इत्याशङ्क्याह—

---

मुख्यत्व को छोड़ देता है—समस्त पाशों के नष्ट हो जाने से । भावी = तीसवें आह्निक में । जैसा कि कहेंगे—

"लघुत्वेन..........त्विदम् ॥" (पार्थिवत्व की मुख्यता हट जाने पर) शरीर के हलके हो जाने से तुलाशुद्धि (= तराजू के एक पलड़े पर शिष्य और दूसरे पलड़े पर सत्ताईस फूलों की माला रखने पर शिष्य का वजन बराबर हो जाता है) होती है । यह तत्काल शिष्य की शुद्धता का विश्वास दिलाती है । इस तुलाप्रयोग के समय प्रयोग किया जाने वाला मन्त्र—तार (ॐ), श (गुह्य), म (नितम्ब), र (मेरुदण्ड), य (वामस्कन्ध) उक्त पाँच अक्षरों वाला होता है । उसके अन्त में नति (= नमः) जोड़ते हैं । यह शाकिनीस्तोभन मर्म हृदय जीवन आदि कहा जाता है ।

पार्थिव देहाभिमान के तिरोहित होने से (= हलकापन, उड़ने जैसी स्थिति) पराकाशरूपता को प्राप्त हो जाता है जिस कारण यह तुला में फूल के समान हो जाता है जैसा कि श्रीतन्त्रराज में कहा गया है—

"शिष्य सम्यक् दीक्षित होकर संसारबन्धन के जल जाने वाला होकर आकाश के तुल्य अथवा भैरव हो जाता है । बाद में उसे तराजू पर चढ़ाना चाहिये । (शिष्य के शरीर के बराबर वजनदार) पत्थरों को हटा कर २७ पुष्पों से रची माला को (दूसरे पलड़े पर) रखें । जब साधक उसके समान हो जाय (तो समझिये कि) मल नष्ट हो गया ॥

प्रश्न—यथोक्तप्रक्रिया मात्र से क्या इस प्रकार की सप्रत्यय दीक्षा सिद्ध हो जाती है अथवा नहीं?—यह शङ्का कर कहते हैं—

**कर्माणि तत्राशेषाणि पूर्वोक्तान्याचरेद् गुरुः ॥ १५ ॥**

अत्र च संस्कारस्याधिकारिपरीक्षानन्तरमुद्देशेऽपि उभयशेषत्ववचनाशयेन तुलाविध्यनन्तरमभिधानम् ॥ १५ ॥

एतदेवोपसंहरति—

**उक्ता सेयं तुलाशुद्धिदीक्षा प्रत्यदायिनी ।**

**॥ इति श्रीमदाचार्याभिनवगुप्तपादविरचिते श्रीतन्त्रालोके तुलदीक्षाप्रकाशनं नाम विंशतितममाह्निकम् ॥ २० ॥**

इति शिवम् ॥

श्रीमद्गुरुवरशास्त्रस्वात्ममयप्रत्ययानुविद्धमतिः ।
एतज्जयरथनामा विंशतितममाह्निकं व्यवृणोत् ॥

**॥ इति श्रीमन्महामाहेश्वराचार्यवर्यश्रीमदभिनवगुप्तविरचिते श्रीतन्त्रालोके श्रीजयरथविरचितविवेकाभिख्यव्याख्योपेते तुलादीक्षाप्रकाशनं नाम विंशमाह्निकं समाप्तम् ॥ २० ॥**

---

गुरु उसमें समस्त पूर्वोक्त कर्म करे ॥ १५ ॥

यहाँ संस्कार का अधिकारीपरीक्षा के बाद नामउक्त होने पर भी उभयशेषत्ववचन की दृष्टि से तुलाविधि के बाद इसका कथन किया गया ॥ १५ ॥

इसी का उपसंहार करते हैं—

वह यह तुलाशुद्धि दीक्षा, जो कि प्रत्यय (= विश्वास) देने वाली है, कही गयी ॥

**॥ इस प्रकार श्रीमदाचार्यअभिनवगुप्तपादविरचित श्रीतन्त्रालोक के विंश आह्निक की डॉ० राधेश्याम चतुर्वेदी कृत 'ज्ञानवती' हिन्दी टीका सम्पूर्ण हुई ॥ २० ॥**

श्रीमत् गुरुदेव एवं शास्त्र के द्वारा स्वात्मप्रत्यय से अनुविद्धमति वाले जयरथ नामक (आचार्य) ने बीसवें आह्निक की व्याख्या की ॥

**॥ इस प्रकार आचार्यश्रीजयरथकृत श्रीतन्त्रालोक के विंश आह्निक की 'विवेक' नामक व्याख्या की डॉ० राधेश्याम चतुर्वेदी कृत 'ज्ञानवती' हिन्दी टीका सम्पूर्ण हुई ॥ २० ॥**